# श्रीसत्यार्थविवेक

( प्रथम खण्ड )

# Sri Satyartha Viveka

( VOL. I ).

AN EXPOSITION OF SANATAN DHARMA

AS THE BASIS OF

All Religion and Philosophy.

श्री स्वामी दयानन्द विरचित।

श्री भारत धर्म्म महामण्डल प्रधान कार्य्यालय के
शास्त्र प्रकाश विभाग द्वारा प्रकाशित।

काशी।

प्रथम संस्करण

LUCKNOW :
PRINTED BY M. L. BHARGAVA AT THE NEWUL KISHORE PRESS.

1915.



मूल्य साधारण संस्करण १॥) रु० ] [ राज संस्करण ५) रु०

For any information regarding the Bharat Dharma Mahamandal,

*Apply to—*

GENERAL SECRETARY,

*Bharat Dharma Mahamandal Head Office,*

JAGAT GUNJ, BENARES.

# INTRODUCTION.

यं पृथग्धर्म्मचरणाः पृथग्धर्म्मफलैषिणः ।
पृथग्धर्म्मैः समर्चन्ति तस्मै धर्म्मात्मने नमः ॥

What is Sanatan Dharma, generally known as Hindu religion? This question is being asked not only in India, but in the whole of the civilised world. The answers are very varied. The striking differences as to the enunciation of the essential principles of the Hindu Faith—which has many millions of followers—are sufficient to show the necessity of an authoritative exposition from a master mind of the principles and the philosophy of Sanatan Dharma in its various aspects and its usefulness from even a purely utilitarian point of view. The demand for the definition of Sanatan Dharma which is all-embracing and satisfies the needs of people from the lowest to the highest stage of moral and spiritual development, however, is not of quite a recent date. In the Mahabharata the Lord of Dharma asked Raja Yudhisthira the same question and the answer was significant :—

तर्कोऽप्रतिष्ठः श्रुतयो विभिन्ना,
नैको मुनिर्यस्य मतं प्रमाणम् ।
धर्म्मस्य तत्त्वं निहितं गुहायां,
महाजनो येन गतः स पन्थाः ॥

If such was felt to be the need for a reconcilement of the different views of Dharma prevailing in the Dwapar Yuga, it is easy to conceive what it is in this age of scepticism and sectarianism. There was no sectarianism when the supremacy of Sanatan Dharma was unquestioned. Even at the dawn of the present Yuga the teachings of Gautama Buddha did not cause sectarianism in the beginning. The doctrines of Christianity and Islam were then in embryo. There was neither Mahomedan nor Christian missionary preaching, which among others has caused so much scepticism at the present day.

Bhagwan Sri Krishna has said in the Bhagwat Gita :—

यदा यदा हि धर्म्मस्य ग्लानिर्भवति भारत ।
अभ्युत्थानमधर्म्मस्य तदात्मानं सृजाम्यहम् ॥

Carlyle in his "Hero and Hero-Worship" would call an Avatar a hero; but whatever the name may be, we require a hero, to remove the scepticism which screens the glory of Sanatan Dharma. Srimat Sankaracharya was such a hero, and other spiritual heroes appeared after him at intervals, especially in the fifteenth and sixteenth centuries—the period of renaissance and revival in India, which was just then emerging from the rude shock given by the Moslem faith. The shock of Christianity is no less rude, but ruder is the shock of the sceptic philosophies of the West. India must now emerge again, but who would show the light—the ways and means?

The hero, to show the path, is the Swami, who has organised the Sri Bharat Dharma Mahamandal—with its three-fold mission of (1) unifying and uplifting Hindudom, (2) training and utilising the Sadhu class for the work, and (3) producing and reproducing suitable literature for disseminating Sanatan teachings. He is like all true heroes entirely disinterested, a true ascetic, and he has devoted his life and soul to the work of revival of the Sanatan Dharma and the rewakening of faith. Philosophy, or true ethical doctrines, must be the basis of every true religion and the reconciliation of the conflicting texts of the Sastras must be the means of creating faith in Dharma.

The Satyarthaviveka, written by Swami Dayanandjee under the inspiration of his Guru—the aforesaid Swami—is a book of immense value and will undoubtedly dissipate scepticism and revive the Sanatan Dharma. It touches on the outstanding features of the Sanatan Dharma, the soundness of its ethical basis and the utility of the practices inculcated by it. To know what Sanatan Dharma is, should be of advantage not only to Hindus, but to all humanity. Sanatan Dharma, in fact, is the father of all religions. It is the fountain-head of all other systems of

religion in the world, whose different tenets are so many forms, so to say, of the *angas* and *upangas* of that parent Dharma. As a 'genus' includes all 'species' without exception, so does Sanatan Dharma embrace and comprehend all other religions of the world.

"Sanatan Dharma" is a new conventional name. The term 'Sanatan' prefixed to Dharma has been but recently introduced, in order to distinguish the eternal catholic teachings of our ancient sages from other systems of faith.

And as to the word 'Dharma', it should not be taken to mean 'Religion' in the ordinarily accepted sense of the term. Indeed, the word 'Religion' conveys but a partial idea of the all-embracing significance of Dharma. Derived etymologically, the word 'Dharma' means something that holds, *i. e.*, prevents from falling down (literally), or that which upholds everything. Dharma also signifies the inherent property and virtue which is special to a thing and essential for its being. Thus the sage Kanad, the founder of the atomic philosophy, indicates Dharma in relation to man :—

यतोऽभ्युदयनिःश्रेयससिद्धिः स धर्म्मः ।

That which conduces to temporal as well as spiritual growth and leads to the attainment of eternal bliss, is *Dharma*. Dharma, again is general and special. General is that which is for *all*; special for special natures, stages of development and conditions. In the Satyartha-viveka it has been aimed throughout to exhaustively bring this out.

The work will be complete in three volumes, containing 8 parts and 64 chapters. The first part will deal with *general* Dharma, applicable to all humanity, irrespective of sect and creed. The second part will treat of the scriptures, from the Vedas to the Tantras. The third part will be devoted to the special Dharma of the Hindus. The fourth will indicate the lines of Sâdhana (religious and spiritual exercises) prescribed for all stages, from the lowest to the highest. The fifth will explain the fundamental principles, the philosophy underlying the Hindu faith. The

sixth will expound the rites, sacraments, etc., laid down for Hindus. The seventh will pass in review the nature and the intrinsic harmony of the various schools of Hindu philosophy, of the various methods of *Sádhana* and of the various sects. In this part will also be described the fourteen *lokas* (spheres) after death and the Hindu belief regarding final liberation. Miscellaneous matters will make up the 8th and the last chapter.

The writer has throughout maintained a lofty attitude of impartiality and has whenever necessary enlisted the services of modern science for the illustration of the *Sastrik* conceptions.

The Hindu public must be deeply grateful to the author and his revered Guru for the monumental work, the value of which cannot be over-estimated.

SARADA CHARAN MITRA,
CHIEF SECRETARY,
*Sri Bharat Dharma Mahamandal,*
BENARES.

ॐ तत्सत् ।

श्रीविश्वनाथो जयति ।

# प्रस्तावना ।

सृष्टि के आदिकाल से अनादि और अनन्त रूपधारी वेद जगत् में ज्ञान-ज्योति विस्तार करते आये हैं । यद्यपि इस समय कालप्रभाव से हमारे वैदिक ग्रन्थों का एक सहस्रांश भी नहीं मिलता, परन्तु सृष्टि के आदिकाल से लेकर पूज्यपाद महर्षियों के तिरोभाव के समयतक सब वैदिक ग्रन्थ उपलब्ध होते थे इसका प्रमाण शास्त्रों में मिलता है । यह कालप्रभाव का ही कारण है कि मनुष्यों की बुद्धि और आध्यात्मिक विचार की शक्ति सत्ययुग से त्रेतायुग में, त्रेतायुग से द्वापरयुग में और द्वापरयुग से कलियुग में क्रमशः मलिन और हीनबल होती आई है । इस ही आध्यात्मिक विचारशक्ति की क्रमशः न्यूनता होजाने से पूज्यपाद महर्षिगण मनुष्यों में आध्यात्मिक ज्ञानज्योति का प्रकाश बने रखने के कारण गभीर वेदाशय समझाने के अर्थ द्वापर के अन्त तक दर्शनशास्त्र, स्मृतिशास्त्र, पुराणशास्त्र, तन्त्रशास्त्र और अनेक संहिताग्रन्थ प्रकाशित करगये थे । अब इस कराल कलियुग में मनुष्यों की बुद्धि इतनी मलिन और आध्यात्मिक शक्ति इतनी न्यून होगई है कि उक्त शास्त्रीय ग्रन्थों के आशय से आध्यात्मिक उन्नति लाभ करना और धर्म्म का रहस्य समझना असम्भव होगया है । इस कारण वेद और पूर्वकथित शास्त्रों के आधार पर आजकल के अधिकारियों के उपयोगी एक ऐसे विस्तारित धर्म्मग्रन्थ की आवश्यकता थी कि जिसके अध्ययन तथा अध्यापन द्वारा सनातन धर्म्म का रहस्य और उसका विस्तारित स्वरूप तथा उसके सब अङ्ग उपाङ्गों का यथार्थज्ञान प्राप्त हो सके, और साथ ही साथ वेद और सब शास्त्रों का आशय और वेद और सब शास्त्रों में कहे हुए सब धर्म्म विज्ञानों का यथाक्रम स्वरूप जिज्ञासु को भलीभांति विदित होसके; इसी गुरुतर अभाव के दूर करने के अर्थ परमाराध्य श्रीगुरुदेव की आज्ञा और कृपा से मैंने श्रीसत्यार्थविवेक का प्रणयन करना प्रारम्भ किया है ।

गंभीर वेद के तात्पर्य्य के न समझने से और आध्यात्मिक शक्ति प्राप्त न करके अथवा श्रीगुरुकृपा का अधिकारी न बनकर ही जो लोग धर्म्म-व्याख्या करने और धर्म्ममीमांसा के ग्रन्थ प्रणयन करने में प्रवृत्त होते हैं वे स्वयं भी विपथगामी हो जाते हैं और दूसरों को भी विपथगामी कर देते हैं। इसी कारण इस समय इस प्रकार के अनेक धर्म्मवक्ता, अनेक धर्म्ममत-मतान्तर-प्रवर्त्तक और धर्म्ममीमांसा ग्रन्थरचयिता संसार में दिखाई देते हैं कि जिनके भ्रमपूर्ण और असत् उपदेशों के द्वारा धर्म्मजगत् में बड़ी भारी हानि होरही है। इस प्रकार की घोर विपत्ति से आर्य्यजाति को बचाने के लिये एक ऐसे सिद्धान्तग्रन्थ की आवश्यकता थी कि जिसके द्वारा सब प्रकार के जिज्ञासुओं की शङ्काओं का भली प्रकार समाधान हो सके। विशेषतः इस आधिभौतिक लक्ष्य बढ़ानेवाले और इन्द्रियसुख को ही प्रधान माननेवाले समय में पदार्थविद्या ( सायन्स ) के विस्तार के साथ ही साथ धर्म्म और अन्तर्जगत् तथा परलोक आदि के विषय में नास्तिकता बढ़ती जाती है, अतः इस समय ऐसे एक दार्शनिकयुक्ति और वैज्ञानिकयुक्ति से पूर्ण सनातनधर्म्मग्रन्थ की आवश्यकता थी कि जिसके द्वारा क्या अर्व्वाचीन शैली पर विद्याभ्यास करनेवाले क्या प्राचीन शैली पर विद्याभ्यास करनेवाले सब प्रकार के अधिकारी ही सनातनधर्म्म का विस्तारित ज्ञान प्राप्त कर सकें, इस उद्देश्य की पूर्त्ति का भी लक्ष्य इस ग्रन्थ के बनाने में रक्खा गया है।

श्रीगुरुचरणसरोज के निकट बैठकर संसार-पारावार-निस्तारण श्री-गुरुमहाराज के श्रीमुख से वेद के गभीर विज्ञान को समझते समय और दर्शनशास्त्र और योगशास्त्र आदि अध्ययन करते समय मेरे चित्त में स्वतः ही यह वासना उत्पन्न हुआ करती थी कि वह अपूर्व्व धर्म्मविज्ञान और गभीर दार्शनिक तत्त्व कि जो कालप्रभाव से बहुत दिनों से लुप्तप्राय थे उनको जगत् के कल्याणार्थ और सनातनधर्म्म के पुनः प्रचारार्थ एक पुस्तकाकार में प्रकाशित करूं; विशेषतः चित्त इस विचार से और भी व्यग्र होता था कि जो वेद का सारभूत अध्यात्मज्ञान एकमात्र श्रीगुरुकृपा से मुझे प्राप्त होरहा है उसको लिपिबद्ध करके जगत्कल्याणार्थ प्रचार करूं। इसी अवसर में श्रीभारतधर्म्ममहामण्डल के प्रधान सभापति मिथिलाधिपति श्रीमान् रमेश्वर-

सिंहजी के. सी. आई. ई. इत्यादि उपाधिधारी ने परमाराध्य परमपूज्य श्रीगुरुदेव से प्रार्थना की कि इस कराल कलिकालके उपयोगी सनातनधर्म्म का एक बृहत् सिद्धान्तग्रन्थ ऐसा प्रकाशित किया जाय कि जिसमें सनातन धर्म्म साङ्गोपाङ्ग विस्तृतरूप से वर्णित हो और उसके द्वारा सनातनधर्म्म के सब वर्ण व आश्रम के व्यक्ति और सब संप्रदाय और पन्थ के अधिकारी पूर्ण ज्ञान प्राप्त करसकें। इन्हीं दिनों में धर्म्मप्रचारार्थ मेरा सञ्चार भारतवर्ष के विभिन्न प्रदेशों में हुआ, इस भ्रमण में मैंने भारत के सब प्रान्तोंमें ऐसे एक बृहत् धर्म्मग्रन्थ की बड़ीभारी आवश्यकता अनुभव करके श्रीगुरुचरणों में साञ्जलि निवेदन किया । तदनन्तर श्रीगुरुमहाराज के धर्म्मतत्त्व-उपदेशों का एकमात्र आश्रय लेकर श्रीमत्प्रभु की आज्ञा से ही इस महत्कार्य्य को प्रारम्भ किया है ।

इस ग्रन्थ में चौंसठ अध्याय रखने का विचार है जो आठ समुल्लासों में विभक्त करके प्रकाशित किये जायँगे । यह ग्रन्थ बहुत बृहत् होगा इस कारण तीन स्वतन्त्र भागों में प्रकाशित होगा । यह प्रथम भाग प्रकाशित होरहा है । इसके प्रथम समुल्लास में सर्व्वलोकहितकर साधारण धर्म्म का वर्णन किया गया है । इसमें ( १ ) धर्म्म ( २ ) दानधर्म्म ( ३ ) तपोधर्म्म ( ४ )कर्म्मयज्ञ ( ५ ) उपासनायज्ञ ( ६ ) ज्ञानयज्ञ और ( ७ ) महायज्ञ, इस प्रकार से सात अध्याय रक्खे गए हैं। इन सातों अध्यायों में जो साधारण धर्म्म का वर्णन है सो सब अधिकार की मनुष्यजातियों का कल्याण-कारक है । दूसरे समुल्लास में ( १ ) वेद ( २ ) वेदाङ्ग ( ३ ) उपाङ्ग अर्थात् दर्शनशास्त्र ( ४ ) स्मृतिशास्त्र (५) पुराणशास्त्र ( ६ ) तन्त्रशास्त्र ( ७ ) उप-वेद और ( ८ ) ऋषि और पुस्तक, इस प्रकार से आठ अध्याय रक्खे गए हैं । और तीसरे समुल्लास का जितना अंश इस भाग में प्रकाशित हुआ है उसमें विशेष धर्म्म-वर्णनकारी केवल चार अध्याय प्रकाशित हुए हैं । यथा- ( १ ) साधारणधर्म्म और विशेषधर्म्म ( २ ) वर्णधर्म्म ( ३ ) आश्रमधर्म्म और ( ४ ) पुरुषधर्म्म से नारीधर्म्म की विशेषता । इस तीसरे समुल्लास में सनातन वैदिक धर्म्म के अनुसार विशेषधर्म्म का विज्ञान, उक्त विशेष धर्म्म के प्रधान विभागों का वर्णन और आर्य्यजाति के उपयोगी साधनों का रहस्य प्रकाशित होगा । क्रमशः इस पुस्तक के आगे के दोनों भागों में

कैसे कैसे अध्याय होंगे उसका दिग्दर्शन कराया जाता है । यथा—अनार्य्यजाति से आर्य्यजाति की विशेषता, राजा और प्रजाधर्म्म, समाज और सामाजिकनेता, प्रवृत्ति और निवृत्ति, योग और भक्ति, मन्त्रयोग, हठयोग, लययोग, राजयोग, गुरु और गुरुदीक्षा, वैराग्य और साधन, ईश्वरतत्त्व, जीवतत्त्व, सृष्टितत्त्व, ऋषि देवता और पितृतत्त्व, अवतारतत्त्व, त्रिगुणतत्त्व, त्रिभावतत्त्व, मायातत्त्व, मुक्तितत्त्व, सदाचार, षोडश संस्कार, पञ्च महायज्ञ, संगीतशास्त्र, वृद्धपूजा, श्राद्ध और प्रेतत्व, तर्पण, सन्ध्या, गायत्री का अर्थ, भगवन्नाममाहात्म्य, दर्शनसमीक्षा, साधनसमीक्षा, संप्रदायसमीक्षा, पन्थसमीक्षा, उपधर्म्मसमीक्षा, चतुर्दशलोकसमीक्षा, जीवन्मुक्तिसमीक्षा, वैदिक मन्त्र और शास्त्र का अपलाप, वेद और शास्त्रार्थनिर्णय, माला तिलक आदि सगुण उपासना के लिङ्ग, तीर्थमहिमा, नैमित्तिक देवपूजा, सूर्य्यादि ग्रहपूजा, गोसेवा, देशसेवा और धर्म्मसेवा और देशसेवा और धर्म्मसेवा से संन्यासी का सम्बन्ध एवं भारतमहिमा इत्यादि विषय वर्णित होंगे। इन विषयों का एक दूसरे में समावेश, इनमें न्यूनाधिक्य और अन्य विषयों का बढ़ाना भी सम्भव है। विद्वज्जनमण्डली यदि दूसरा भाग और तीसरा भाग छपने से पहिले इस विषय में कुछ युक्तियुक्त परामर्श देंगे सो सादर गृहीत होगा।

जितना शीघ्र हो सकेगा अन्य दोनों भागों को प्रकाशित करके ग्रन्थ को पूर्ण करने का विचार है। मैं अति आनन्द के साथ प्रकाशित करता हूं कि मेरे गुरुभाई श्रीमान् स्वामी विवेकानन्दजी ने इस ग्रन्थ के छपाई सम्बन्धीय सम्पादन में मुझे सहायता की है।

स्वामी दयानन्द ।

# श्रीसत्यार्थविवेक ।

## विषयसूची ।

## द्वितीयसमुल्लास।

## तृतीयसमुल्लास ।

ॐ तत्सत् ।

# श्रीसत्यार्थविवेक ।



## मङ्गलाचरणम् ।

वाङ् मे मनसि प्रतिष्ठिता मनो मे वाचि प्रतिष्ठितमाविरावीर्म एधि । वेदस्य म आणीस्थः श्रुतं मे मा प्रहासीरनेनाधीतेनाऽहोरात्रान्संदधाम्यृतं वदिष्यामि । सत्यं वदिष्यामि । तन्मामवतु । तद्वक्तारमवतु मामवतु वक्तारमवतु वक्तारम् ॥ ओं शान्तिः शान्तिः शान्तिः ॥

( ऋग्वेदीयैतरेयोपनिषद्. )

यं पृथग्धर्म्मचरणाः पृथग्धर्म्मफलैषिणः ।
पृथग्धर्म्मैः समर्चन्ति तस्मै धर्मात्मने नमः ॥

( महाभारत भीष्मस्तवराज. )

## प्रथम समुल्लास ।

### धर्म्म ।

धर्म्म शब्द के धृ धातु से बनने के कारण इसका व्युत्पत्ति निमित्त अर्थ "धरतीति धर्मः" अथवा "येनैतद्धार्य्यते स धर्म्मः" अर्थात् जो धारण करे अथवा जिसके द्वारा यह विश्व संसार धृत ( रक्षित ) हो उसे धर्म्म कहते हैं ऐसा सिद्ध होता है । धर्म्म का ऐसा लक्षण वेद में भी वर्णन किया गया है । यथाः—

धर्म्मो विश्वस्य जगतः प्रतिष्ठा लोके धर्म्मिष्ठं
प्रजा उपसर्पन्ति धर्म्मेण पापमपनुदति धर्म्मे
सर्वं प्रतिष्ठितं तस्माद्धर्मं परमं वदन्ति ॥

( नारायणोपनिषद्. )

धर्म्म समस्त संसार की स्थिति का मूल है । संसार में लोग धर्म्मात्मा

का अनुसरण करते हैं। धर्म्म से पाप दूर होता है। धर्म्म के द्वाराही सकल संसार स्थित है। इसी लिये धर्म्मही परमपदार्थ कहा गया है।

इसी प्रकार भगवान् वेदव्यास ने भी कहा है।

**धारणाद्धर्म्ममित्याहुर्धर्म्मो धारयते प्रजाः।**
**यत्स्याद्धारणसंयुक्तं स धर्म्म इति निश्चयः॥**

जिस ऐशी शक्ति के द्वारा सम्पूर्ण सृष्टिक्रिया धृत अर्थात् रक्षित होरही है उसीका नाम धर्म्म है।

सृष्टि के समस्त पदार्थों को दो भाग में विभक्त करसक्ते हैं। एक जड़ और दूसरा चेतन। अतः इन दोनों पदार्थों को जिस ईश्वरीय शक्ति ने धारण कर रक्खा है उसी को धर्म्म कहते हैं। भगवान् वेदव्यास ने योग पातञ्जल के भाष्य में और भी वर्णन किया है।

**योग्यतावच्छिन्ना धर्म्मिणः शक्तिरेव धर्म्मः॥**

धर्मी की योग्यतायुक्त शक्तिही धर्म्म है अर्थात् जड़ या चेतन, किसी भी पदार्थ में जिस शक्ति के न रहने से पदार्थ की सत्ताही नहीं रहती उस शक्ति का नाम धर्म्म है। जैसा कि अग्नि का उष्णत्व, जल का द्रवत्व, चुम्बक की लौहाकर्षण शक्ति, इत्यादि। पाश्चात्य विज्ञान में इस प्रकार की शक्ति को प्रॅपर्टी ( Property ) बोलते हैं। इसी विज्ञान को चेतन पदार्थ में भी घटा सक्ते हैं। यथाः- मनुष्य का धर्म्म मनुष्यत्व, अर्थात् जिस शक्ति के विद्यमान रहने से मनुष्य मनुष्यपदवाच्य होसक्ता है वही शक्ति उसका धर्म्म है। इसी प्रकार पशु का धर्म्म पशुत्व, ब्राह्मण का धर्म्म ब्राह्मणत्व और शूद्र का धर्म्म शूद्रत्व इत्यादि। अतः इस विज्ञान से यह पूर्णतया सिद्ध हुआ कि धर्म्म की अलौकिक शक्ति के द्वाराही समस्त विश्व ब्रह्माण्ड सुरक्षित होरहा है।

प्रकृति के विशाल राज्य में धर्म्म की लीला देखकर हृदयवान् व्यक्ति चकित होते हैं। इस विराट् के गर्भ में कितनेही कोटि कोटि ब्रह्माण्ड सुशोभित हैं जिसकी संख्या करना असम्भव है। महानारायणोपनिषद् में वर्णित है।

**अस्य ब्रह्माण्डस्य समन्ततः स्थितान्ये-**
**तादृशान्यनन्तकोटिब्रह्माण्डानि ज्वलन्ति । इत्यादि॥**

इस ब्रह्माण्ड के चारों ओर और भी अनन्त कोटि ब्रह्माण्ड देदीप्यमान हैं। हरेक ब्रह्माण्ड में कितनेही ग्रह, उपग्रह, धूमकेतु, शशी, सूर्य्य, नक्षत्र अपनी अपनी कक्षा में घूम रहे हैं। परन्तु धर्म्म की ऐसी धारण करनेवाली शक्ति है कि जिसके द्वारा सब ग्रह उपग्रहों में आकर्षण विकर्षण शक्ति के सामञ्जस्य होने से कोई भी कक्षाच्युत नहीं होते। जलमय चन्द्रलोक अग्निमय सूर्यलोक में प्रवेश करके नष्ट नहीं होते। विशाल ग्रह के अधिक आकर्षण से छोटा ग्रह उसके गर्भ में प्रविष्ट होकर नष्ट नहीं होता। यह धर्म्म की विश्वधारण करनेवाली शक्ति का ही फल है। यह बात पाश्चात्य विज्ञान से भी सिद्ध है कि प्रत्येक परमाणु में आकर्षण और विकर्षण दोनों शक्तियें विद्यमान हैं। स्थूल जगत् की सृष्टि के समय आकर्षण शक्ति के आधिक्य होने से परमाणु आपस में मिलकर स्थूल जगत् की उत्पत्ति करते हैं, उसी तरह से प्रलय के समय विकर्षणशक्ति के प्राबल्य होने से सब परमाणु पृथक् पृथक् होकर स्थूल जगत् का लय उत्पन्न किया करते हैं परन्तु स्थिति की दशा में आकर्षण और विकर्षण का सामञ्जस्य रहा करता है इस सामञ्जस्य का रखना धर्म्म की धारिका शक्ति का ही कार्य्य है जिससे स्थिति की दशा में इस वैचित्र्यमय संसार की मधुर लीला देखने में आती है।

चेतन जगत् में धर्म्म की नियामिका शक्ति भी पूर्णतया दृष्टिगोचर हुआ करती है। व्यष्टि सृष्टि के क्रम के अनुसार जीवभाव का विकाश उद्भिज्ज योनि से प्रारम्भ होकर जीव क्रमशः स्वेदज अण्डज और जरायुज के अन्तर्गत लाखों योनियों में घूमताहुआ मनुष्ययोनि को प्राप्त करता है। उद्भिज्जयोनि में अन्नमय कोष, स्वेदज में प्राणमय कोष, अण्डज में मनोमय कोष, जरायुज की पशुयोनियों में विज्ञानमय कोष और मनुष्य योनि में आनन्दमय कोष का विकाश हुआ करता है। अर्थात् उद्भिज्ज में एक, स्वेदज में दो, अण्डज में तीन, जरायुज पशुओं में चार और मनुष्यों में पांचों कोषों का विकाश होकर पूर्णता हुआ करती है। यह सब धर्म्म कीही शक्ति है कि जिससे जीव प्रकृति राज्य में क्रमोन्नत होता हुआ मनुष्ययोनि तक पहुंचजाता है। इसलिये भगवान् वेदव्यासजी ने जीवों की क्रमोन्नति को लक्ष्य करके कहा है।

**उन्नतिं निखिला जीवा धर्म्मेणैव क्रमादिह।**

विदधानाः सावधाना लभन्तेऽन्ते परंपदम् ॥

धर्म्म के द्वाराही समस्त जीव क्रमोन्नति लाभ करते हुए अन्त में परमपद को प्राप्त करते हैं ।

जड़ राज्य के समस्त जीव प्रकृति के अधीन होने के कारण इनके मध्य में धर्म्म का विकाश प्रकृति की सहायता से प्राकृतिक रूप से हुआ करता है । केवल चेतन राज्य के जीव मनुष्य में ही कर्म्म करने की स्वतंत्रता और विचार बुद्धि के होने से उनमें धर्म्म का विकाश स्वतन्त्रता के साथ पूर्णरूप से होसक्ता है अतएव मनुष्यही धर्म्म साधन का अधिकारी है । श्रीभगवान् वेदव्यास ने महाभारत में कहा है ।

मानुषेषु महाराज ! धर्म्माऽधर्म्मौ प्रवर्त्ततः ।
न तथाऽन्येषु भूतेषु मनुष्यरहितेष्विह ॥
उपभोगैरपि त्यक्तं नाऽऽत्मानं सादयेन्नरः ।
चाण्डालत्वेऽपि मानुष्यं सर्वथा तात ! शोभनम् ॥
इयं हि योनिः प्रथमा यां प्राप्य जगतीपते ! ।
आत्मा वै शक्यते त्रातुं कर्म्मभिः शुभलक्षणैः ॥

मनुष्यों में ही धर्म और अधर्म्म की प्रवृत्ति ठीक ठीक हुआ करती है । मनुष्यों से इतर जीवों में इस प्रकार नहीं होती । अत्यन्त दुःखी होने पर भी मनुष्य को अवसादग्रस्त नहीं होना चाहिये क्योंकि चाण्डाल होने पर भी मनुष्ययोनि और योनियों से उत्कृष्ट है । यही प्रथमयोनि है कि जिस को प्राप्त करके मनुष्य शुभकर्म्म करता हुआ मुक्ति पद को प्राप्त करसक्ता है ।

उद्भिज्ज से लेकर पशु पर्यन्त जड़ राज्य के सकल जीव कोषों के विकाश के अनुसार प्राकृतिक रूप से धर्म्म विकाश को प्राप्त किया करते हैं । एक-मात्र अन्नमय कोष के विकाश होने से ही उद्भिज्ज में ऐसी शक्ति देखी जाती है कि शाखा मात्र के रोपण से ही वह शाखा वृक्षरूप में परिणत हो-जाती है, इत्यादि उद्भिज्जस्थित शक्ति धर्म्म के किञ्चित् विकाश की ही सूचक है । स्वेदज में प्राणमय कोष के विकाश के साथ साथ जो बहुत प्रकार की प्राणक्रिया देखने में आती है, यथाः–रोगों के कीटों से शरीर में व्याधि होना अथवा देश में महामारी फैलना और खून के सफ़ेद कीटों के द्वारा

व्याधियों का नाश होना, यह सब स्वेदज योनि में धर्म्म के विकाश का ही परिचायक है। अण्डज में मनोमय कोष के विकाश के साथ साथ प्रेम द्वेष आदि वृत्तियों का विकाश होना भी धर्मशक्ति के विकाश का ही फल है। जरायुज में विज्ञानमय कोष के विकाश के साथही साथ पशुओं में धर्म्म विकाश से बहुत प्रकार की बुद्धि-वृत्ति के लक्षण का प्रकाशित होना तो प्रत्यक्ष सिद्धही है। हाथी, घोड़ा और सिंह आदि उन्नत पशु बुद्धि के कार्य्य को अपने अपने अधिकार के अनुसार बहुत अच्छी तरह करते हुए दिखाई देते हैं। यह सब धर्म्म के विकाश का ही प्रत्यक्ष लक्षण है। इस तरह प्राकृतिक रूप से धर्म्म विकाश को प्राप्त करता हुआ जीव अन्त में मनुष्य योनि को प्राप्त करता है।

जड़ राज्य के जीव प्रकृति के पूर्णतया अधीन होने के कारण प्रकृति माता उनको शिशुवत् गोद में लालन पालन करती हुई मनुष्य योनि तक पहुंचा देती है। इसी कारण प्रकृति का ही पूर्ण प्रातिभाव्य ( जिम्मेवरी ) होने के कारण ये जीव पाप पुण्य के भागी नहीं होते। परन्तु मनुष्य योनि में आकर अहङ्कार के बढ़जाने से मनुष्य स्वतन्त्र होकर कर्म्म किया करता है। और प्रकृति के अनुशासन को उल्लङ्घन करके यथेच्छ इन्द्रिय सेवादि में प्रवृत्त होजाता है। जड़ राज्य में रहने के समय प्राकृतिक नियमानुसार आहार निद्रा भय मैथुनादि क्रिया नियमितरूप से हुआ करती थी, वह मनुष्य योनि में प्रकृति पर आधिपत्य लाभ करने के हेतु अनियमित होजाती है, इसीका ही यह फल है कि जीव की जो क्रमोन्नति की धारा उद्भिज्ज योनि से मनुष्य योनि के पूर्व तक बनी हुई थी वह यहां बाधा प्राप्त होकर पुनः नीचे की ओर जाने लगती है। यह धर्म्म की ही शक्ति है कि जिसके द्वारा मनुष्य की यह अधोमुखिनी गति रुककर ऊर्द्ध्वमुखिनी होजाती है। धर्मही मनुष्य को वर्ण और आश्रम की विधियों से क्रमशः उन्नत करता हुआ अन्त में मुक्तिपद को प्राप्त कराता है। अतः प्रकृति प्रवाह के अनुकूल चलकर क्रमशः उन्नति को प्राप्त करते हुए अन्त में मुक्ति लाभ करनाही धर्म्म है और प्रकृति के प्रतिकूल चलकर अवनति को प्राप्त करना अधर्म्म है। इसलियेही महर्षि कणाद ने वैशेषिक दर्शन में लिखा है।

**यतोऽभ्युदयनिःश्रेयससिद्धिः स धर्म्मः ॥**

जिसके द्वारा इहलोक और परलोक में उन्नति और अन्त में मोक्षप्राप्ति हो उसको धर्म्म कहते हैं ।

सर्वव्यापक सर्वजीवहितकारी श्रीभगवान् के सदृश धर्म्म भी सर्वव्यापक और सर्वजीव हितकारी है । वैदिकधर्म्म, हिन्दूधर्म्म, आर्य्यधर्म्म, सनातन-धर्म्म आदि जो इसके नाम आजकल लिये जाते हैं सो अस्वाभाविक हैं । आजकल केवल अन्य उपधर्म्मों से इसकी विशेषता दिखाने के लिये इन नामों की कल्पना की गई है । अतः शास्त्रों में केवल "धर्म्म" शब्दही व्यवहृत होता है ।

धर्म्म के लक्षण वर्णन करते हुए शास्त्रों में यह कहा है—

वेदप्रणिहितं कर्म्म धर्म्मस्तन्मङ्गलं परम् ।
प्रतिषिद्धक्रियासाध्यः स गुणोऽधर्म्म उच्यते ॥
प्राप्नुवन्ति यतः स्वर्गमोक्षौ धर्म्मपरायणे ! ।
मानवा मुनिभिर्नूनं स धर्म्म इति कथ्यते ॥
सत्त्ववृद्धिकरो योऽत्र पुरुषार्थोऽस्ति केवलः ।
धर्म्मशीले ! तमेवाहुर्धर्म्मं केचिन्महर्षयः ॥
या बिभर्ति जगत्सर्व्वमीश्वरेच्छा ह्यलौकिकी ।
सैव धर्म्मो हि सुभगे ! नेह कश्चन संशयः ॥

जो परम मङ्गलकर कर्म्म वेदविहित है वह धर्म्म और वेद में जिसका निषेध किया है वह अधर्म्म कहाता है ।

जिस कर्म्म के द्वारा मनुष्य स्वर्ग और मोक्ष को प्राप्त होते हैं, पूज्यपाद महर्षियों ने उसको धर्म्म कहा है ।

जो पुरुषार्थ सत्त्वगुण को बढ़ानेवाला हो, कोई महर्षि उसको धर्म्म कहते हैं ।

जो अलौकिकी ईश्वरेच्छारूपिणी महाशक्ति इस जगत् को धारण करती है वही धर्म्म है ।

इन सब वचनों का तात्पर्य्य यह है कि जिन शारीरिक वाचनिक और मानसिक कर्म्मों के द्वारा सत्त्वगुण की वृद्धि हो उनको धर्म्म कहते हैं और जिनके द्वारा तमोगुण की वृद्धि हो उन्हें अधर्म्म कहते हैं ।

मनुष्य धर्म्म साधन द्वारा क्रमशः सत्त्वगुण की वृद्धि करता हुआ प्रथम

दशा में ऐहलौकिक उन्नति और स्वर्गप्राप्तिरूपी अभ्युदय को प्राप्त होता है और अन्त में निःश्रेयसपदरूपी मुक्ति उसको प्राप्त होती है। धर्म्म दो प्रकार का है यथा—सामान्यधर्म्म और विशेषधर्म, सामान्यधर्म्म क्या है सो ऊपर के लक्षणों से भली भांति समझा जायगा। विशेषधर्म्म अलग अलग हैं। सामान्यधर्म्म सबके लिये हितकारी है, परन्तु विशेषधर्म्म वैसा नहीं होसक्ता। यथा स्त्रीधर्म्म और पुरुषधर्म्म में भेद होगा, संन्यासी के और गृहस्थ के धर्म्म में भेद होगा और आर्यधर्म्म तथा अनार्य्यधर्म्म में भेद होगा।

सनातनधर्म्म सर्व्वव्यापक और सर्वजीवहितकर है, उससे ही अगणित सम्प्रदाय, मत और पन्थ निकले हैं और पृथिवीभर में जितने अनार्यधर्म्म हैं वे भी सनातनधर्म्म की छायासे ही बने हुए हैं।

केवल आर्यधर्म्म और अनार्यधर्म्म में भेद इतनाही है कि जो वेदप्रामाण्य, सब विषय में अध्यात्म लक्ष्य, सदाचार, सतीत्वधर्म्म और वर्णाश्रम धर्म्मयुक्त हो वही आर्यधर्म्म और इनसे जो रहित हो वही अनार्यधर्म्म है और इसी तरह से जो जाति वेद, सदाचार और वर्णाश्रमधर्म्म आदि को मानती है वही आर्य्यजाति और जो इनको नहीं मानती है वह अनार्यजाति कहाती है, ऐसा लक्षण हमारे शास्त्रों में पाया जाता है।

धर्म्म के प्रधान तीन अङ्ग हैं। दान, तप और यज्ञ। गीता में श्रीभगवान् ने आज्ञा दी है कि "यज्ञो दानं तपश्चैव पावनानि मनीषिणाम्"।

## दानधर्म्म।

दानधर्म के तीन भेद हैं।

( १ ) अभयदान ( जिसमें दीक्षादान भी सम्मिलित है )।

( २ ) विद्यादान।

( ३ ) अर्थदान। ( जिसमें धन, अन्न, भूमि आदि सब सम्मिलित हैं )।

दान के इन तीनों अङ्गों के सत्त्व, रज और तम गुणों के भेद से तीन तीन भेद हैं। इस प्रकार से दानधर्म्म के नौ भेद हुए।

## तपधर्म्म।

शारीरिक, वाचनिक और मानसिक शक्तियों को रोककर द्वन्द्वसहिष्णु होने को तप कहते हैं। इसके तीन भेद हैं।

( १ ) शारीरिकतप।

( २ ) वाचनिकतप।

( ३ ) मानसिकतप।

तप के इन तीनों अङ्गों के सत्त्व, रज और तमोगुण के अनुसार तीन २ भेद हैं। इस प्रकार तप के नौ भेद हुए।

## यज्ञधर्म्म।

यज्ञधर्म के बहुत अङ्ग हैं। यज्ञधर्म का दूसरा नाम याग है। इसके मुख्य भेद तीन हैं।

( १ ) कर्म्मयज्ञ।

( २ ) उपासनायज्ञ।

( ३ ) ज्ञानयज्ञ।

इन तीनों अङ्गों में से प्रत्येक के भेद निम्न लिखित हैं।

## कर्म्मयज्ञ।

कर्मयज्ञ के प्रधानतः छः भेद हैं।

( १ ) नित्यकर्म–यथा, सन्ध्यावन्दनादि।

( २ ) नैमित्तिककर्म–यथा, तीर्थयात्रादि।

( ३ ) काम्यकर्म–यथा, पुत्रेष्टियज्ञादि।

( ४ ) आध्यात्मिककर्म–यथा, देशोपकारकर्मादि।

( ५ ) अधिदैवकर्म–यथा, वास्तुयागादि।

( ६ ) अधिभूतकर्म–यथा, ब्राह्मणभोजनादि।

कर्म्म के इन छहों अङ्गों के सत्त्व, रज और तमोगुण के अनुसार तीन तीन भेद और हैं। इस प्रकार कर्म्म के अठारह भेद हुए।

## उपासनायज्ञ।

उपासनायज्ञ के अनेक भेद हैं, यह अङ्ग बहुत विस्तृत है। इसके मुख्यतः निम्नलिखित भेद हैं।

उपासनापद्धति के अनुसार पांच भेद हैं।

( १ ) ब्रह्मोपासना।

( २ ) सगुणोपासना ( पञ्चोपासना )

( ३ ) लीलाविग्रहोपासना ( अवतारोपासना )

( ४ ) ऋषि, देवता और पितृगण की उपासना।

( ५ ) क्षुद्र देवता और प्रेतादि की उपासना ।

साधनपद्धति के अनुसार चार भेद हैं ।

( १ ) मन्त्रयोगविधि ( इसका स्थूल मूर्त्तिमय ध्यान है )

( २ ) हठयोगविधि ( इसका ज्योतिर्ध्यान है )

( ३ ) लययोगविधि ( इसका विन्दुध्यान है )

( ४ ) राजयोगविधि ( इसका ब्रह्मध्यान है )

इन उपासनायज्ञ के नौ अङ्गों के सत्त्व रज और तमोगुण के अनुसार तीन तीन भेद हैं । इस प्रकार उपासनायज्ञ के सत्ताईस भेद हुए ।

## ज्ञानयज्ञ ।

ज्ञानयज्ञ के प्रधानतः निम्नलिखित तीन अङ्ग हैं ।

( १ ) श्रवण ( शास्त्रद्वारा व गुरुमुख से )

( २ ) मनन ( ज्ञानभाव का )

( ३ ) निदिध्यासन ( ज्ञानभाव में )

ज्ञानयज्ञ के इन तीनों अङ्गों के सत्त्व, रज और तमगुण के अनुसार तीन तीन भेद होते हैं । इस प्रकार ज्ञानयज्ञ के नौ भेद हुए ।

ऊपर लिखित हिसाव से धर्म्म के प्रधानतः चौवीस अङ्ग हुए । यथा–दान के ३, तप के ३, कर्म्म के छः ६, उपासना के नौ ९, ज्ञान के तीन ३; इन सब के त्रिगुणभेद से ७२ बहत्तर भेद होते हैं ।

ऊपर लिखित धर्म्माङ्गों में से कोई भी धर्म्माङ्ग जब व्यष्टि जीवकी आत्मोन्नति के अर्थ किया जाता है तब वह यज्ञ कहा जाता है और जब समष्टि जीवों के कल्याणार्थ किया जाय तब महायज्ञ कहा जाता है । जैसे अपने कल्याण की बुद्धि से दान, तप और उपासनादि का जो अनुष्ठान किया जाय उसको यज्ञ और सकल प्राणियों के कल्याणार्थ जो दान, तप और ज्ञानयज्ञादि का अनुष्ठान किया जाय उसको महायज्ञ कहते हैं ।

सनातनधर्म्म के इन अङ्गों में से किसी अङ्ग का भी पूर्णरूप से सात्त्विकरीति से साधन करने से मुक्तिपद तक पहुंचना होता है । अग्नि का एक स्फुलिंग भी पूर्णरीति से दाहकार्य्य करने में समर्थ है । इसी कारण अहिंसा और ज्ञानयोग आदिके ही अवलम्बन से बौद्धधर्म्म जगत् में मान्य होगया है । वर्त्तमान यूरोप और अमेरिका केवल सत्यप्रियता, स्वार्थत्याग, गुणपूजा,

ज्ञानार्जनस्पृहा और नियमपालन आदि थोड़ी ही धर्म्मवृत्तियों के साधन से आजदिन जगत् में प्रतिष्ठित होरहा है। जापान में इन सब गुणों के अतिरिक्त वृद्धसेवा, पितृपूजा, राजभक्ति, धैर्य्य, और क्षात्रधर्म्म आदि कतिपय धर्म्मवृत्तियों की और भी अधिक उन्नति होजाने से वह क्षुद्रदेश यूरोप और अमेरिका के दाम्भिक अधिवासियों के द्वारा भी सम्मानित होरहा है। जिन जिन वृत्तियों का नाम लियागया, सनातनधर्म के अङ्गों के साथ मिलानेपर यही प्रतीत होगा कि वे उक्त अङ्गोंके उपाङ्ग ही हैं। धर्म के अङ्गसमूह का सम्बन्ध मिलाने पर इस प्रकार समझा जायगा। यथा सत्यप्रियता मानसिक तप का उपाङ्ग और स्वार्थत्याग अवस्था भेद से तप व दान का उपाङ्ग हुआ करता है। पुनः वही स्वार्थत्याग यदि स्वदेश और स्वजाति से समष्टिसम्बन्धयुक्त हो तो वह महायज्ञ के उपाङ्ग में समझा जायगा। इस प्रकार से पितृपूजा उपासनायज्ञ का उपाङ्ग और क्षात्रधर्म कर्मयज्ञ का उपाङ्ग है, इसी तरह से एक धर्माङ्ग के बहु उपाङ्ग होसकते हैं। पुनः एक धर्मवृत्ति अवस्थाभेदसे विभिन्न धर्माङ्गों का उपाङ्ग होसक्ती है; यथा—स्वार्थत्याग मानसिकवृत्ति से सम्बन्ध रखने पर तप का उपाङ्ग होगा और वही जब दानादि के द्वारा प्रकाशित होगा तो दानधर्म का उपाङ्ग होगा। सनातनधर्म के अङ्गों और उपाङ्गों के विस्तार पर जब विज्ञानवित् पुरुषगण ध्यान देते हैं, तो उनको प्रमाणित होता है कि सनातनधर्म के किसी न किसी अङ्गोपाङ्ग की सहायतासे पृथिवी भर के सब धर्मसम्प्रदायों को धर्मसाधनों की सहायता प्राप्त हुई है। धृति, क्षमा, दान, अस्तेय, शौच, इन्द्रियनिग्रह, धी, विद्या, सत्य, अक्रोध आदि धर्मवृत्तियां सब जाति, सब धर्म और सब समाज के मनुष्यों को समानरूप से धर्माधिकार प्रदान किया करती हैं। विशेषतः सनातनधर्म के पितृभाव पर तो किसी चिन्ताशील पुरुष को कुछ सन्देह ही नहीं होसक्ता।

आजदिन इस विस्तृत पृथ्वी पर बौद्धधर्म जैनधर्म ईसाईधर्म मुसल्मानधर्म यहूदीधर्म पारसीधर्म आदि नानाधर्मों के प्रचार के साथ नाना धर्मनाम सुनाई देते हैं। परन्तु अपने वैदिक धर्म का केवल "धर्म" नाम से और अधिक कोई नाम नहीं है। यदि च अब वर्तमान काल के प्रभाव से इसके हिन्दूधर्म, सनातनधर्म, आर्यधर्म और वैदिकधर्म आदि नाना नूतन कल्पित नाम सुनाई देते हैं परन्तु अपने धर्म के प्रधान आश्रय वेद, वेदसम्मत उप-

वेद, दर्शन, स्मृति, पुराण, इतिहास और तन्त्र आदि किसी में कहीं भी "धर्म" के सिवाय और कोई स्वतन्त्र नाम नहीं दिखाई देता है। सर्वव्यापक ईश्वर की नाईं सार्वभौमदृष्टि, उदारता और शान्तिगुण से युक्त इस धर्म के लिये केवल "धर्म" शब्द ही उपयोगी है। पृथ्वी पर और जितने धर्म प्रचलित हैं, उन धर्मों के प्रवर्तक महाशयों ने अपने २ धर्म-मार्ग को थोड़ेसे नियमों के अधीन कर दिया है, और यह भी स्थिर कर गये हैं कि उनके उन २ धर्ममार्गों के सिवाय पृथ्वी पर जीवों के उद्धारार्थ और कोई पथही नहीं है! यदि जीवों की मुक्ति होगी तो उन्हींके नियमित धर्म द्वारा होगी!! जब इन नवीन धर्माचार्यों ने अपने २ धर्म-मार्ग को विशेष २ नियमों के अधीन कर दिया है तो उस विशेषता के प्रतिपादनार्थ विशेष २ नामकरण भी अवश्य होना उचित है। परन्तु अपने सनातनधर्म का रूप इसभांति सङ्कुचित अथवा उसकी दृष्टि इस प्रकार एकदेशदर्शिनी नहीं है। पूज्यपाद त्रिकालदर्शी महर्षियों ने जब धर्मनिर्णय किया है तो "धर्म" शब्द का यही अर्थ किया है कि इस सृष्टिक्रिया को जिस ईश्वरीय नियमने धारण कर रक्खा है उसीको "धर्म" कहते हैं। अर्थात् सृष्टि, स्थिति और लयरूप इस संसार का जो सर्वव्यापक नियम है कि तृण से लेकर ब्रह्माण्ड पर्यन्त जो कुछ पदार्थ इस ब्रह्माण्ड में हैं वे सबही प्रथम में उत्पत्ति, मध्य में स्थिति और अन्त में लय के अधीन हैं, इसी सृष्टि, स्थिति और लय के क्रम को जिस नियमने धारण कर रक्खा है उसीको धर्म कहते हैं। विचारने से यही सिद्ध होगा कि जीव भी इस नियम से बाहर नहीं हैं, अर्थात् जीव की उत्पत्ति स्थिति और लय वा मोक्ष त्रिगुण भेद से समझे जासक्ते हैं। जैसा कि पहले लिखा गया है कि "धर्म" का व्युत्पत्तिलभ्य अर्थ "धारण कर्ता" और निरुक्तगत अर्थ "धारण करने योग्य नियम" होने के कारण "धर्म" शब्द से "धारण करने योग्य नियम" यही भावार्थ निकलता है और वही धर्म शब्द का भावार्थ जीव-क्रमोन्नति के सिद्धान्त पर लगाने से जीव श्रेष्ठ मनुष्य के यावन्मात्र कर्म उस धर्मशब्दवाच्य अधिकार के अधीन समझे जासक्ते हैं। जिस प्रकार सृष्टि के यावन्मात्र पदार्थ धर्म के अधीन हैं उसी प्रकार मनुष्य भी धर्माधीन हैं इसमें सन्देह नहीं है।

इस ब्रह्माण्ड में दो प्रकार की क्रियाएँ देखने में आती हैं, यथा एक

जड़ क्रिया और दूसरी चेतनक्रिया। अर्थात् इन दोनों क्रियाओं के अतिरिक्त और कोई तीसरी क्रिया इस संसार में दृष्टिगोचर नहीं होती । चेतनक्रिया विद्या अर्थात् ईश्वर का राज्य और जड़क्रिया अविद्या अर्थात् ईश्वर-विमुख अधिकार है। जड़राज्य का सम्पूर्ण अधिकार, प्रस्तर आदि स्थावर पदार्थों से लेकर मनुष्य के अतिरिक्त सब जीवोंतक है, क्योंकि मनुष्य के सिवाय और सब जीव प्रकृति के अधीन होकर चलते हैं। यहां तक कि उन सबके अन्तःकरण पर जड़भावरूपी उनकी प्रकृति का पूर्णरूप से आधिपत्य रहा करता है, इसी कारण अन्य निकृष्ट जीव अपनी प्रकृति के प्रतिकूल बुद्धि द्वारा कोई नूतन कार्य नहीं करसक्ते। परन्तु मनुष्ययोनि का अधिकार चेतन-राज्य तक पहुंच जाता है, उन्नत मनुष्य ही केवल चेतनराज्य में भ्रमण करने के योग्य हैं। इसी कारण मनुष्य अपनी बुद्धि पर आधिपत्य स्थापन कर सक्ता है और बुद्धि की सहायता से यथाशक्ति नूतन कार्य करने में समर्थ होसक्ता है । परन्तु जिस प्रकार इस उन्नत अधिकारकी प्राप्ति से मनुष्य उन्नततर होसक्ता है उसी प्रकार अवनत भी होसक्ता है। मनुष्य में उन्नत ज्ञान रहनेही के कारण चाहे तो वह अपने पुरुषार्थ द्वारा उन्नति को प्राप्त करके ईश्वरसाक्षात्कार कर मुक्त होसक्ता है और चाहे तो अवनति प्राप्त करता हुआ पुनः जड़ राज्य में उतर जासक्ता है। मनुष्य को चेतन राज्य का अधिकार दिया गया है; इस कारण इसके प्रातिभाव्य ( जिम्मेवरी ) भी इतने रक्खे गये हैं। चौरासी लक्ष योनियों में एकमात्र मनुष्य के सिवाय और सब जीवों में तम का अंश अधिक होने के कारण वे धर्मविचार के अधिकारी नहीं हैं; उन सब योनियों में सृष्टिक्रिया के इस अविरोधी नियम के अधीन होकर जीव क्रमशः उन्नत योनियों को प्राप्त करता हुआ अन्त में इस मनुष्ययोनि में आकर धर्म-विचार का अधिकारी बन जाता है और इसी योनि में आकर जीव लय अर्थात् मुक्ति पद के निकट पहुंच जाता है। जैसे मनुष्य जब किसी प्रबल तरङ्गिणी नदी में डूबजाता है तब एक बार तो वह स्रोतस्वती सरिता उस मनुष्य को अपने जल के ऊपर करही देती है, उस समय यदि वह मनुष्य कुछ पुरुषार्थ कर तरङ्गों को अधीन कर नदीतट तक पहुंच जाता है तो इस विपत्तिसागर से बच ही जाता है और यदि वह बुद्धिहीन हो घबड़ा जाय तो पुनः डूबने पर उसका बचना कठिन होजाता

है। वैसेही जीवों पर कृपावश हो प्रकृति माता जीवको एक बार मनुष्य योनि तक पहुंचा कर धर्म का अधिकारी तो करही देती है; अब पुरुषार्थ कर धर्म के अधीन होकर मुक्त होना मनुष्य के हाथ है। इस विचार से शास्त्रकर्ताओं ने सिद्ध किया है कि जिन कर्मों के साधन द्वारा मनुष्य क्रमशः उन्नत होते हुए मुक्त होजायँ उन्हीं कर्मों का नाम धर्म और जिन कर्मों के द्वारा मनुष्य बीच में अटक जायँ अथवा बन्धन की अधिकता प्राप्त कर नीचे को उतर जायँ उन्हीं कर्मों का नाम अधर्म है। सत्त्वगुणकी वृद्धि द्वारा मनुष्य का मुक्ति मार्ग क्रमशः सरल होजाता है, इस कारण सत्त्वगुणवर्द्धक कर्मही धर्म, और तमोगुणद्वारा मनुष्य अधिक बन्धन प्राप्त करता है इस कारण तमोगुणवर्द्धक कर्म ही अधर्म हैं। अपने शास्त्रों के विचार से मनुष्य जितने कर्म किया करते हैं वे सबही धर्म और अधर्म के अन्तर्गत हैं, इसी कारण आर्यधर्मशास्त्रों में मनुष्यों के खाने, पीने, सोने, जागने, उठने, बैठने, चलने, फिरने, देखने, सुनने आदि सब कर्मों के साथ धर्माधर्म का सम्बन्ध सिद्ध किया गया है। पृथ्वी के और सब धर्मावलम्बियों ने अपने २ धर्म को थोड़े से नियमों के अधीन कर रक्खा है अर्थात् उस धर्म की स्थिर की हुई नियमावली से ही उनका धर्म निर्णीत होता है और उन नियमों के अतिरिक्त और सब उत्तम बातों से उनके धर्मका कुछ भी सम्बन्ध नहीं है; परन्तु अपने वैदिक धर्म में वैसा नहीं है; क्योंकि अपने धर्मविज्ञान के अनुसार पृथ्वी के यावन्मात्र पदार्थ एवं जीवों के यावन्मात्र कर्म कोई भी धर्माधर्म से अतीत नहीं हो सक्ते। अस्तु मनुष्य के ऐहलौकिक अभ्युदय, ऐश्वर्य और सुखादिकों की उन्नति और पारलौकिक स्वर्गादि की प्राप्ति सभी धर्मसाधन के अन्तर्गत है। वस्तुतः मोक्षपदप्राप्ति तो अन्तिम लक्ष्य ही है। इसी कारण अपने धर्म की दृष्टि इतनी महान् और उदार है कि वह और धर्मों की निन्दा कर नहीं सक्ता। चाहे क्षुद्रबुद्धि से कोई भी अन्य धर्मावलम्बी उसकी निन्दा करें परन्तु पिता जिस प्रकार बालक की गालियों से सन्तुष्ट ही होता है उसी प्रकार वैदिक-सनातनधर्म अन्यान्य धर्मावलम्बियों की कटु उक्तियों पर कुछ भी ध्यान न देकर सबकी भलाई ही करता रहता है। धर्म-निर्णय करते समय एवं धर्मशब्द का वैज्ञानिक अर्थ विचारते समय धार्मिकमात्रको ही धर्मकी इस मूलभित्ति पर स्थिर रहना उचित है। सभी धर्मप्रचारकगण धर्मनिर्णय

करते समय यदि इस वेदोक्त धर्मसिद्धान्त को न भूलें तो वे कदापि विचलित, क्लेशित अथवा अवनत नहीं होंगे किन्तु सदा उन्नतही होते हुए अपना और पृथिवी के सब धर्मावलम्बियों का कल्याण साधन कर सकेंगे। जहां नाम है, वहीं अहङ्कार है; जहां विशेष संज्ञारूप नाम है, वहीं भावविशेषता है; जहां संज्ञाभेद है, वहीं छुटाई बड़ाई है; जहां नाम है, वहीं सार्वभौमदृष्टि का अभाव है; इस कारण अपना आर्यसनातनधर्म केवल "धर्म" नाम से ही अभिहित होने योग्य है। चाहे संज्ञा रखने के अर्थ इस धर्ममार्ग का सनातनधर्म, हिन्दूधर्म, वैदिकधर्म आदि कुछ ही नाम रख लिया जाय परन्तु इस सर्वव्यापक, समदर्शी, अनादि, अनन्त, महान् और सर्वजीवहितकारी, अपौरुषेय धर्ममार्गका नाम केवल "धर्म" ही होसक्ता है, इस विचार में सन्देह नहीं है।

शास्त्रों में लिखा है कि सत्ययुग में धर्म चतुष्पाद होगा, त्रेतायुग में धर्म त्रिपादही रह जायगा, पुनः द्वापरयुग में धर्म की न्यूनता होने के कारण धर्म द्विपाद ही रहेगा और कलियुग में काल-माहात्म्य के कारण धर्म इतना घट जायगा कि केवल उसका एक मात्र पाद रह जायगा। महाभारत के घोरयुद्ध के पीछे अर्थात् प्रायः पांच सहस्र वर्ष से अधिक हुए तब से कलियुग प्रकट हुआ है। यह धर्म के एक पाद रहने का ही कारण है कि धर्म की आदिभूमि भारत–भूमि में इस पांच सहस्र वर्ष के भीतरही अनन्त धर्मविप्लव होगये और हो रहे हैं; भारत–श्मशानकारी महाभारत का महायुद्ध, तदनन्तर नाना राजविप्लव, बौद्धविप्लव, यवनविप्लव आदि नाना सङ्कटों से मनुष्यों की बुद्धि में फेर पड़ गया है और उसही के कारण भारतवर्ष में नाना मतमतान्तर प्रकट हुए और उन मतमतान्तरों की सहायता से समस्त पृथिवी में और भी नये नये धर्म-सम्प्रदाय प्रकट हो गये हैं। जब धर्म के चार पाद थे तब मनुष्य धर्म के यथार्थ रूप मुक्ति को ही प्रधानलक्ष्य कर धर्म–साधन करते रहे। शनैः शनैः धर्म के पाद घटते घटते जब एकही पाद रह गया, तब जीवों की बुद्धि की मलिनता के कारण उन्होंने धर्म के आध्यात्मिक अर्थात् अन्तर्लक्ष्य को छोड़ वहिर्लक्ष्य में फँस, अपने अपने सम्प्रदाय की वृद्धि करने के अर्थही नाना धर्म-मतों की सृष्टि की। यह धर्म के एक पाद रहने का ही कारण है कि जैसे उन्मादरोगग्रस्त मनुष्य अपनी बुद्धि नष्ट होने से औरों को

भी उन्मादरोगग्रस्त अर्थात् पागल समझ उन्हें देख २ हँसा करता है वैसेही अपने अपने सम्प्रदाय के पक्षपातीलोग अपने २ सम्प्रदाय को ही धर्मरूप समझ औरों को अधर्म का लांछन लगाकर उपेक्षा किया करते हैं। इस वर्तमान कलिकाल में धर्मकी न्यूनता बहुत ही होगई है और इसकी भविष्यद्वाणी भी अपने शास्त्रों में बहुत मिलती है, जिसको देख देख कोई धार्मिक अति निराश हो ऐसा भी विचारने लगे हैं कि जब कालमाहात्म्य से धर्म का एक पाद रह गया है तो इस युग में धर्म की पूर्णता हो ही नहीं सकेगी। सत्ययुग में धर्म के चार पाद थे और कलियुग में धर्म का एक ही पाद है इसका यह तात्पर्य नहीं है कि पूर्ण धर्म के अधिकारी सत्ययुग में ही हो सके थे, अब नहीं होसके; किन्तु यह आशय है कि जैसे धर्म सत्ययुग में पूर्णरूप से वर्तमान था वैसेही पूर्णरूप से इस कलियग मे भी वर्तमान है, धर्म के स्वरूप में कुछ भी भेद नहीं पड़ा, किन्तु सत्ययुग में धर्म की गम्भीरता थी, अब कलियुग में उसकी न्यूनता बहुत ही देखने में आती है। जैसे एक कूप में यदि पांच सहस्र घट जलकी गम्भीरता हो तो उसमें अनेक मनुष्य डूब सके हैं, परन्तु वही पांच सहस्र घट जल यदि कूप से निकालकर एक बहुत विस्तृत स्थान में फैला दिया जाय तो उसी पांच सहस्र घट जल में एक चींटी भी नहीं डूब सकी, वैसे ही सत्ययुग में जहां २ धर्म था वहां २ अपनी गम्भीरता के साथ ही था, परन्तु अब इस तमःपूर्ण कलियुग में जहां तहां गम्भीरता का नाश होने के कारण सकल जीवों का पूर्णरूप से कल्याण होना कठिन है। कूप के जल में गम्भीरता थी परन्तु विस्तार नहीं था और भूमि में फैले उसी जल में विस्तार बढ़नेसे गम्भीरता का नाश हो गया, किन्तु, जल का परिमाण जितना कूप में था उतनाही अब भी रहा, केवल गम्भीरता नष्ट होने के कारण जल की कार्यशक्ति में फेर पड़ गया। जो धर्म की धर्मत्व—शक्ति का विकाश सत्ययुग के मनुष्यों में प्रायः हुआ करता था. वही धर्मकी धर्मत्वशक्ति अब भी है परन्तु उसका पूर्ण विकाश कहीं कहीं विरल ही देखने में आता है, किन्तु उसका बहुतही विस्तृतरूप जहां तहां प्रकट हो रहा है।

जगत् का इतिहास पाठ करने से यही सिद्ध होता है कि जितने प्रकार के धर्मप्रचारकों ने धर्मका स्थापन, धर्म का संस्कार और धर्म का प्रचार किया

है उन सबों को तीन भागों में विभक्त कर सके हैं। यथा ज्ञानी, साधक और पण्डित। "ज्ञानी" धर्मप्रचारक वे कहा सकते हैं जिन्हों ने अपनी ज्ञानदृष्टि द्वारा धर्म के बहिःसाधन से लेकर अन्तर्लक्ष्य तक को देख लिया हो और जिन्हों ने सकल समय में धर्म के सार्वभौमभाव का ही प्रचार किया हो। श्रीभगवान् कृष्णचन्द्र, भगवान् वेदव्यास और पूज्यपाद आर्य महर्षियों को इस प्रकार के सर्वदर्शी ज्ञानी-धर्मप्रचारक-श्रेणी-भुक्त कर सके हैं। ज्ञानी धर्मप्रचारकों में इतनी विशेषता है कि उनमें ज्ञान का पूर्ण विकाश होने के कारण उनके उपदेश सब सम्प्रदाय और सब धर्ममार्गों के हितकारी हैं और उनके पालन करने से सकल प्रकार के अधिकारीगण ही अपने २ अधिकार के अनुसार कल्याण प्राप्त कर सके हैं। दूसरे प्रकार के "साधक" धर्मप्रचारक वे कहाते हैं कि जो साधन द्वारा भगवान् के अनन्त भावराज्यों में से किसी किसी भावराज्य में विचरण करते हुए अपने अपने अनुभव किये हुए भावों के उपदेश द्वारा धर्म-राज्य के एक २ अंश का उद्धार कर गये हों। वैष्णव, शैव और शाक्त आदि सम्प्रदायों के आधुनिक आचार्यगण इस साधकश्रेणीभुक्त धर्मप्रचारक हैं। इन महापुरुषों के द्वारा समय समय पर धर्म के विशेष विशेष अंशों का भली भांति उद्धार हुआ है और उसके साथही बहुत जीवों का कल्याण भी हुआ है; पर इस प्रकार के धर्मप्रचारकों के उपदेश में इतनी ही न्यूनता दिखाई पड़ती है कि जिससे धर्म के सार्वभौम भाव का सङ्कोच होगया है और वह उपदेश केवल एकदेशवादी होरहा है। तीसरे प्रकार के "पण्डित" धर्मप्रचारक वे हैं कि जो न तो त्रिकालदर्शी ज्ञानी हैं, न भगवद्भाव-ग्राही साधक हैं, परन्तु केवल विद्याके बलसे शास्त्रकथित धर्म का प्रचार किया करते हैं। इस प्रकार के पण्डितधर्मप्रचारकों को तीन भाग में विभक्त कर सके हैं, यथा उत्तम, मध्यम और अधम। जो पण्डितगण केवल तीक्ष्णधारयुक्त कृपाण की नाईं अपनी प्रबल तर्कयुक्ति द्वारा औरों के धर्ममतों का खण्डन कर डालते हों, परन्तु जीवोंके उपकारार्थ कोई श्रेष्ठ पथ नहीं बता सके हों वेही अधम-पण्डितधर्मप्रचारक कहा सके हैं। जो विद्वान् अपनी न्यायपूर्ण युक्ति द्वारा दूसरों को मत में मिलाकर उनको अपने अधीनमतावलम्बी कर सके हों वे मध्यम-पण्डित-धर्मप्रचारक हैं। और जिन महानुभाव शास्त्रज्ञानियों की प्रवृत्ति दूसरे के मत खण्डन करने पर न हो, किन्तु

सदा उनकी प्रवृत्ति यही बनी रहे कि सब सम्प्रदाय ही शास्त्रके यथार्थ तात्पर्य को समझें क्योंकि शास्त्र सबके ही हितकारी हैं, ऐसे विज्ञगणही उत्तम-पण्डित-धर्मप्रचारक हैं। इन तीनों में से अधम-पण्डित-धर्मप्रचारक धर्म-राज्य में से नगरों को वन कर डालते हैं. मध्यम श्रेणीके पण्डित धर्म्म-प्रचारक गण धर्म-राज्य से निकृष्ट प्रजा को बाहर कर उत्कृष्ट प्रजा की वृद्धि करते रहते हैं और उत्तम पण्डितधर्मप्रचारक अपनी सर्वहितकारिणी बुद्धि से धर्म-राज्य की उत्तम प्रजाओं को उत्तम-कर्म और अधम प्रजाओं को अधम कर्म सौंपकर राज्य को शान्तिमय करने का उद्योग करते हैं। अधमपण्डित प्रचारक द्वारा नास्तिकता, अशान्ति और अधार्मिकता फैलने की सम्भावना है, मध्यम प्रचारक द्वारा दाम्भिकता और साम्प्रदायिक विरोध बढ़ने का भय है (क्योंकि ये प्रचारकगण प्रायः किसी न किसी साधक प्रचारक के मतावलम्बीही हुआ करते हैं) और उत्तम प्रचारक द्वारा धर्मभूमि में सुफल फलनेकी बहुत आशा होती है क्योंकि उनके उपदेश ज्ञानी धर्मप्रचारक गण अर्थात् महर्षियों के मतानुयायी हुआ करते हैं। अधम पण्डितधर्म-प्रचारकगण अधोगति, मध्यम पण्डित-धर्म्मप्रचारकगण स्वर्ग और उत्तम पण्डित-धर्म्मप्रचारकगण मुक्ति के उपदेशक हैं।

ज्ञानीधर्म्मप्रचारकगण के विषय में तो कुछ कहाही नहीं जासक्ता, क्योंकि उनमें ज्ञान का पूर्ण विकाश होने के कारण वे त्रिकालदर्शी और सर्वज्ञ हुआ करते हैं; आजकल भी गृहत्यागी संसारविरागी साधुगण में कहीं कहीं इस प्रकार के ऋषिकल्प धर्म्मप्रचारक देखपड़ते हैं, जहां उनका भ्रमण होता है उस प्रदेश के सब प्रकार के जीवों को उनसे उपकारही पहुंचताहै। समय समय पर जैसे साधक धर्म्मप्रचारकगण ने प्रकट होकर जीवों का कल्याण साधन किया है वैसे श्रेष्ठ अधिकारी तो सब समय नहीं मिलते हैं परन्तु तौ भी साधनराज्य में साधक धर्म्मप्रचारक कभी कभी दिखाई दिया करतेहैं। ये प्रचारकगण भगवद्राज्यके दर्शक होते हैं और जो कुछ वे भावोंका प्रकाश करते हैं वह ठीक ही करते हैं। उनके उपदेश एकदेशी तो होते हैं परन्तु असत्य अथवा भ्रममें डालनेवाले नहीं होसक्ते। और तीसरे प्रकार के धर्म्म-प्रचारक पण्डितों की बुद्धि योगयुक्त न होने के कारण सर्व्वदर्शिनी नहीं होती और साधनयुक्त न होने के कारण भगवद्भावग्राहिणी भी नहीं होती

केवल शास्त्रही उनका अवलम्बन है । यद्यपि जो कुछ वे कहते हैं शास्त्रसेही कहते हैं परन्तु बुद्धि की अपूर्णता से शास्त्र के अर्थज्ञान में भी फेर पड़ सक्ता है । बुद्धि त्रिगुणमयी है, जिन पुरुषोंकी बुद्धि सात्त्विकी होती है वे शास्त्रका ठीक अर्थ लगा सक्ते हैं; परन्तु जिनकी बुद्धि राजसिक हो वे अहङ्कार आदि के वशीभूत होकर शास्त्र के अर्थ को भी अपने मतानुयायी समझ लेते हैं और तामसिक बुद्धिवालों की तो कथाही नहीं क्योंकि तमोगुण के कारण उनमें भ्रम होने की सब समयही सम्भावना रहतीहै । श्रीभगवान्‌ने गीताजीमें कहा है ।

प्रवृत्तिं च निवृत्तिं च कार्य्याकार्य्ये भयाभये ।
बन्धं मोक्षञ्च या वेत्ति बुद्धिः सा पार्थ सात्त्विकी ॥
यया धर्म्ममधर्म्मं च कार्य्यञ्चाकार्य्यमेव च ।
अयथावत्प्रजानाति बुद्धिः सा पार्थ राजसी ॥
अधर्म्मं धर्म्ममिति या मन्यते तमसावृता ।
सर्व्वार्थान् विपरीतांश्च बुद्धिः सा पार्थ तामसी ॥

( श्रीगीतोपनिषद्. )

जिस बुद्धि द्वारा प्रवृत्ति निवृत्ति, कार्य्य अकार्य्य, और बन्ध मोक्ष का ज्ञान हो उसको सात्त्विकी बुद्धि कहते हैं । जिसके द्वारा धर्म्म अधर्म्म और कार्य्य अकार्य्य का ज्ञान यथावत् न हो उसको राजसी बुद्धि कहते हैं। और तमगुण से आवृत होकर जो बुद्धि अधर्म्म को धर्म्म और सब बातों को विपरीत ज्ञान करावे वह तामसी है ।

दैवकृपासे पण्डित धर्म्मप्रचारक की बुद्धि सात्त्विकी हुई तो शास्त्रों के अर्थ का ठीक पता लग कर जिज्ञासुओं के हृदय में शान्ति पहुंच सक्ती है, यदि उनमें राजसिकभाव हुआ तो उनके उपदेशों से साम्प्रदायिक विरोध बढ़ने लगता है और यदि उनमें तमोगुण अधिक रहा तो उनके उपदेशों से प्रमाद नास्तिकता आदि बढ़ जायगी । इस कारण पण्डित प्रचारकगण को उचित होगा कि वे प्रथम अपनी बुद्धि को शुद्ध कर सत्त्वगुणी करलें और पीछे धर्म्मप्रचार आरम्भ करें । सत्त्वगुण का लक्षण प्रकाश और ज्ञान, रजोगुण का लक्षण अहङ्कार और कर्म्म में उत्साह तथा तमोगुणका लक्षण

प्रमाद और अज्ञान है। तमोगुण स्वतःही रजोगुण से दब जाता है और रजोगुण स्वतःही सत्त्वगुण के अधीन होजाता है। इस कारण सत्त्वगुणही प्रधान है और इससे सत्त्वगुणावलम्बी पण्डितही धर्मप्रचार करनेके यथार्थ अधिकारी होसक्ते हैं।

कोई कोई स्वदेशहितैषी विचारकगण ऐसा विचार करने लगते हैं कि जब भारतवर्ष में नाना सम्प्रदाय हैं तो उन सबके लिये एकही प्रकार का धर्म्मोपदेशक कैसे सम्भव होसक्ता है ? स्थिर बुद्धि द्वारा विचारने से यही सिद्धान्त होगा कि चाहे अनन्त धर्म्मसम्प्रदायों के बहिर्लक्षण अनन्त हों, चाहे एक सम्प्रदायके आचार से दूसरे सम्प्रदायके आचार न मिलते हों, परन्तु धर्म्मकी गति उन सब सम्प्रदायों में एकही प्रकार की होगी; अर्थात् बहिरङ्गसाधन चाहे उन सब में अलग अलग हों, परन्तु अन्तःकरण की धर्म्मवृत्तियों को सभी सम्प्रदाय एकमत होकर ग्रहण करसकेंगे। महाराजा युधिष्ठिरकी सत्यप्रियता और सहिष्णुता देवव्रतकी दृढप्रतिज्ञता, लक्ष्मणका भ्रातृभाव और जितेन्द्रियता, सावित्री और सीता का सतीत्व, महर्षि वसिष्ठकी शान्ति और क्षमा, भीष्म पितामह का त्याग, शुकदेवजी का वैराग्य और देवर्षि नारद की भगवद्भक्ति किस सम्प्रदायको प्रिय नहीं होगी ? और इस प्रकार की श्रेष्ठ वृत्तियों के धारण करनेसे किस सम्प्रदाय के साधकगण उन्नत नहीं होसक्ते ? अपने देशके धर्म्मसम्प्रदायों की तो कथाही नहीं, समस्त पृथिवी पर जितने धर्म्मसम्प्रदाय उपस्थित हैं वे सबही उस प्रकार की आन्तरिक वृत्तिकी उन्नति की प्रशंसा किये बिना नहीं रह सक्ते। यदि धर्म्मप्रचारकगण सार्वभौम दृष्टि रखकर जीवों को उद्धार का पथ बताते रहें तो कदापि किसी सम्प्रदाय को क्लेश और किसी अधिकारी को हानि पहुंचनेकी सम्भावना नहीं है। सार्व्वभौम भित्ति पर स्थित रह कर और ऊपर से लेकर नीचे तक सकल स्थानों में समदृष्टि रख कर यदि धर्म्मप्रचारक गण धर्म्मप्रचार में प्रवृत्त हों तो वे कदापि विफलकाम नहीं होंगे और उनसे किसीको भी हानि नहीं पहुंचेगी। धर्म्म ईश्वरराज्य का पदार्थ है इस कारण ईश्वरराज्य के पदार्थसे कदापि किसीको हानि नहीं होसक्ती। प्रत्येक साम्प्रदायिक धर्म्म में जो कुछ सार्वभौम धर्म्म का भाव है वह अंश जिस प्रकार सब सम्प्रदायोंको ही उपयोगी हुआ करता

है उसी प्रकार सार्व्वभौमरूप सर्व्वोत्तम भित्ति पर स्थित होकर यदि धर्म्मप्रचारकगण धर्म्म का प्रचार करें तो वह धर्म्मप्रचार सर्व्वजीवकल्याणकारी होगा। त्रिकालदर्शी पूज्यपाद महर्षिगण इसी उन्नत भित्ति पर स्थित होकर सदा धर्म्मप्रचार किया करते थे, इस कारण उनके उपदेशों में ज्ञानभूमि के तारतम्य से अधिकारविरोध रहने पर भी उनके उपदेशसमूह सर्व्वजीवहितकारी हैं।

धर्म्मप्रचार करने का अधिकारी वही होसक्ता है कि जो पूर्वकथित सृष्टिसम्बन्धीय धर्म्मविज्ञान को पूर्णरूप से जानता हो। श्रीगुरुदेवही यथार्थ में धर्म्मप्रचारक शब्दवाच्य हो सक्ते हैं। शास्त्रों में कहा है कि त्रिकालदर्शी, सर्वशास्त्रवेत्ता, धर्म्मज्ञ, पूर्णसत्त्वगुणावलम्बी पुरुषही गुरुशब्दवाच्य होसक्ते हैं। और ऐसे पुरुषों की सहायता लेनेसे ही जीवगण कल्याणपद को प्राप्त कर सक्ते हैं। सत् अर्थात् ब्रह्म और असत् अर्थात् मायाराज्य यह संसार है, इन दोनों को विशेषरूप से जान कर जो पुरुष श्रेष्ठ सदा सत्पथमें स्थित रहते हों वे ही उपदेष्टा अर्थात् गुरु होने योग्य हैं। ज्ञानिश्रेष्ठ महर्षि वेदव्यास, महर्षि कपिल, महर्षि याज्ञवल्क्य, महर्षि पतञ्जलि, महर्षि गौतम आदि महात्माओंने अपने अपने ग्रन्थोंमें यही प्रकाश किया है कि प्रज्ञा अर्थात् ज्ञान के तीन भेद करसक्ते हैं। यथा—उत्तम, मध्यम और अधम। उत्तम प्रज्ञा विदेह लय अवस्थामें अर्थात् मुक्त पुरुषको शरीरत्याग करते समय प्राप्त हुआ करती है, उत्तम प्रज्ञा के बलसे ही जीव शरीर त्याग करते समय आकाशपतित वारि-बिन्दुकी नाईं ब्रह्मरूप सागरमें मिलकर मुक्तिपद को प्राप्त कर लेते हैं, इस कारण इस स्थान पर उत्तम विवेक का वर्णन करना अनुचितहै। और अधम प्रज्ञा वह कहाती है कि जब मनुष्य ज्ञानभूमि में पहुंचकर उन्नत तो हो गया हो अर्थात् बुद्धिकी उन्नति तो उसमें होने लगी हो, परन्तु बुद्धि अभी निर्मल न होने के कारण अन्तःकरणमें सन्देह की स्थिति रहती हो। यह अवस्था यदि च मनुष्योंके लिये उन्नत है परन्तु संशय की स्थिति रहने के कारण गुरुपदवाच्य नहीं होसक्ती; अर्थात् जब तक किसी पुरुष के चित्तमें संशय शेष रहजाता है तब तक वह पण्डित होने पर भी जीवगण का धर्म्मोपदेष्टा बनने योग्य नहीं हो सक्ता। परन्तु इन दोनों अधिकारों के बीचका जो अधिकार है वही मध्यम प्रज्ञाकी अवस्था गुरु अर्थात् उपदेशक-

पद्वाच्य होसक्की है और पूज्यपाद महर्षियों ने ऐसी ही आज्ञा दी है। मध्यम प्रज्ञाकी अवस्था वह कहाती है कि जब साधनकी पूर्णतासे महात्माओं को भगवत्साक्षात्कार होने पर उनका चित्त संशयशून्य होगया हो और वे बन्धनमुक्त होकर आरम्भ किये हुए प्रारब्ध भोगनेके अर्थही शरीर धारण करते हुए जगत्में विचरण करते हों। शास्त्रोंमें मनुष्यकी इसी श्रेष्ठ अवस्था को "जीवन्मुक्त" कहके वर्णन किया है। यदि च सब ज्ञानी पुरुष ही उपदेशक हुआ करते हैं, तथापि केवल यह मध्यम प्रज्ञा की अवस्थावाले अर्थात् पूर्णज्ञानी जीवन्मुक्त महात्मागणही यथार्थमें उपदेशक अर्थात् गुरु होने योग्य होसक्के हैं। इस कारण धर्म्मश्रवण और धर्म्मप्रचारकरण इन दोनों अवस्थाओंमें ही गुरु और शिष्य अर्थात् उपदेशदाता और उपदेशग्रहीता दोनों पुरुषोंको ही वेदोक्क धर्म्म-लक्षण और धर्म्मप्रचारक होने योग्य व्यक्ति के गुणों का विचार रखना अवश्य उचित है।

आज कल जिस प्रकार धर्म्मप्रचारकी शैली प्रायः प्रचलित होरही है उससे पुरुषार्थ होनेपर भी तदनुरूप फल की प्राप्ति होना प्रतीत नहीं होता है, इसका कारण भी अन्वेषण करने योग्यहै। क्योंकि कार्य्य और कार्य्यफल इन दोनों पर ही जब पूरा लक्ष्य रहेगा तबही उस कार्य्य से कल्याण की प्राप्ति होसक्की है। आज कलकी नवीन धर्म्मप्रचारकी शैली में देख पड़ता है कि धर्म्मप्रचारक पण्डित महोदय, अथवा रजोगुणप्रिय सन्न्यासी महोदय सभास्थल में प्रायः व्याख्यानों द्वारा धर्म्मोपदेश दिया करते हैं। यह शैली राजसिक जगत् में परम उपकारी होने पर भी सात्त्विक जगत् के धर्म्मप्रचार कार्य्य में उतनी फलदायक नहीं होसक्की और इसी कारण प्रबल पुरुषार्थ करने पर भी आजकल के साम्प्रदायिक धर्म्मप्रचारकगण वाक्यतः बहुत कुछ कर रहे हैं परन्तु कार्य्यतः उनसे धर्म्म जगत् में थोड़ाही काम बन पड़ा है। इस शैलीसे राजसिक कामों में सफलता होने पर भी सात्त्विक कामों में कुछ भी विशेष सफलता अब तक नहीं देख पड़ी है। वर्तमान समय में जो धर्म्मप्रचारशैली प्रचलित होरही है वह प्राचीन शैली नहीं है क्योंकि प्राचीन समयमें इस प्रकार बलपूर्वक धर्म्मोपदेश देनेकी प्रथा थी ही नहीं। व्याख्यान जिसको अंग्रेजी भाषामें लक्चर अथवा स्पीच कहते हैं यह शैली यूरोप की है; अर्थात् राजसिक पाश्चात्य विद्वानोंने रजोगुण के कार्य्य निका-

लने के अर्थ यूरोपमें इस प्रथाका विशेष प्रचार किया है। आजदिन इस वक्तृतारूप चातुरी शिल्पसे राजसिक जगत्‌में बहुत कुछ कामभी निकलरहा है। उसी राजसिक शैली के अनुकरण पर नवीन भारत भी उस शैलीको प्रधान सहायक मानने लगा है। परन्तु जो कार्य्य जिस गुणसे किया गया है उसका फल भी उसी गुणसे सम्बन्ध रखनेवाला होगा। विद्याभिमानी पण्डित महाशय जब धर्म्मव्याख्यान ( स्पीच ) देनेकी इच्छा करेंगे तब वे पहले ही रजोगुणके वशीभूत होकर अहंतत्त्व के अधीन होते हुए स्वयं ऐसी इच्छा प्रकाश करेंगे तो धर्म्मप्रचारकों की वह अवस्था रजोगुण की हुई। पुनः विज्ञापन अर्थात् नोटिस बांटकर सभाका आह्वान करना आदि कार्य्य भी रजोगुणसम्भूत हुआ करते हैं। इस प्रकार से प्रथम तो उपदेश ही राजसिक होते हैं, द्वितीयतः श्रोता भी राजसिक वा तामसिक हुआ करते हैं अर्थात् परीक्षा करने की इच्छा, समय व्यतीत करने की इच्छा इत्यादि भावों से युक्त होकर श्रोतागण सभा में एकत्रित हुआ करते हैं। जो परीक्षा की इच्छा से आवें वे राजसिक श्रोता, जो समय काटने के अर्थ अथवा प्रमाद आदि के वशीभूत होकर आवें वे तामसिक श्रोता हैं, इस में सन्देह नहीं। इस कारण जब धर्म्मोपदेश राजासिक और धर्म्मोपदेशग्रहीता राजसिक या तामसिक हुआ करते हैं तब नवीन धर्म्मप्रचारशैली से कैसे सत्त्वगुणसम्भूत आत्मज्ञानकी प्राप्ति होना सम्भव है? रजोगुण और तमोगुण से राजसिक तामसिक फल की ही सिद्धि हुआ करती है, उनसे कदापि सात्त्विकफल-प्राप्ति की सम्भावना नहीं है। परन्तु प्राचीन काल में जो धर्म्मप्रचारकी शैली थी उससे ही सब समय धर्म्माधिकार की प्राप्ति होगी। वह शैली सात्त्विक शैली है, इस कारण उससे फल भी सात्त्विक हुआ करता है। धर्म्मोपदेशदान व धर्म्मोपदेशग्रहण करनेकी सनातनधर्म्मोक्त प्राचीन शैली यह है कि प्रथम त्रिताप से तापित जिज्ञासु अपने को अनुपयुक्त समझकर दीनभावापन्न हो अपनी मङ्गलकामना के अर्थ उपदेष्टा गुरु के स्थान पर जाकर नम्रताधारणपूर्वक कर जोड़ कर उपदेशप्राप्तिकी इच्छा करे। प्रथम तो संसार को दुःखमय और धर्म्मज्ञान को सुख का कारण वही समझ सक्ता है जिस के हृदय में कुछ वैराग्य की उत्पत्ति हुई होगी। इस प्रकार वैराग्ययुक्त जिज्ञासु जब अपने को अनुपयुक्त और गुरु को उपयुक्त समझ कर दीन और

बढ़कर होता हुआ गुरुदेव के सन्मुख जायगा तो स्वतः ही उसका अन्तः-करण उससमय सत्त्वगुण का भाव धारण करेगा, इसमें सन्देह नहीं। इसी प्रकार जब निश्चेष्ट गुरुकी दृष्टि दीन और दुःखी शिष्य पर पड़ेगी तो पूर्ण-ज्ञानमय तपःस्वाध्यायरत व जीवहितकारी श्रीगुरुदेवके हृदय में अवश्य करुणाका उदय होगा और तबही उनमें सत्त्वगुण से उत्पन्न उपदेशक्रिया की स्फूर्ति होगी। श्रीगुरु महाराज तो कुछ निज इच्छा से उपदेश नहीं देते कि उनमें रजोगुण का प्रकाश हो, किन्तु दया के वशीभूत होकर ही परोप-कार करने की इच्छासे वे जब शिष्यको उपदेश देंगे तो उनके हृदय में उस समय सत्त्वगुणका पूर्ण विकाश ही रहेगा, इसमें भी सन्देह नहीं। इस अ-भ्रान्त और अति उत्तम शैलीके अनुसार जब सत्त्वगुणावलम्बी शिष्य सत्त्व-गुणभावापन्न श्रीगुरुदेव के निकट जाकर धर्म्मजिज्ञासा करेगा तब स्वतः ही उस धर्म्मप्रचार कार्य्य से सात्त्विकफलरूप आत्मज्ञानात्मक धर्म्मफल की उत्पत्ति होगी, इसमें सन्देह नहीं। धर्म्म ज्ञानमय सत्त्वगुण-राज्य का पदार्थ है, जब गुरु और शिष्य अर्थात् उपदेशदाता और उपदेशग्रहीता दोनोंही सत्त्वगुण में स्थित होंगे तभी धर्म्मलाभ की सम्भावना है; अन्यथा और गुणों के कार्य्यों से कदापि सत्फल की आशा नहीं है। राजनैतिक उन्नति, सामाजिक उन्नति अथवा और और सांसारिक वैषयिक उन्नति जिस रीति पर होसक्ती है उस रीति पर सात्त्विक धर्म्मोन्नति होने की सम्भावना नहीं। शुद्ध धर्म्म केवल ईश्वरराज्य का पदार्थ है, इस कारण जब उपदेशदाता और उपदेशग्रहीता दोनों ही संसार से दृष्टि हटा कर ईश्वरराज्य में पहुंच जावें तभी प्रचारक के धर्म्मप्रचार का फल और श्रोता के धर्म्मश्रवण का फल यथार्थरूपसे प्रकाशित होसक्ता है।

ऊपर के विचार में यह सिद्ध किया गया है कि व्याख्यान देने की शैली राजसिक है परन्तु इससे यह न समझा जाय कि इस ढंग की सा-त्त्विक शैली हो ही नहीं सक्ती। सत्त्वगुणावलम्बी होकर जगत् के दुःख से करुणार्द्र अन्तःकरण होते हुए जो व्याख्यान दिया जायगा उससे अवश्य सात्त्विक फलकी उत्पत्ति होगी और देश भर में सामाजिक संस्कार, विद्या की उन्नति और धर्म्मप्रवृत्ति के अर्थ प्रजाओंमें उत्तेजना फैलाने के लिये तो व्याख्यान परम हितकर है। प्राचीन कालसे पुराणादि शास्त्रों के व्याख्यान

की शैली, व्यासासन पर बैठकर धर्म्मउपदेश की शैली, सभा में बैठकर उत्तर-प्रत्युत्तर व शङ्का-समाधान की शैली चली आती है। आजकल की यह शैली भी उन्हीं शैलियों के अन्तर्गत समझी जा सक्ती है। जो सुकौशलपूर्ण कार्य्य किया जाता है तो उससे फल की सिद्धि हाथोहाथ मिला करती है। सुकौशलपूर्ण कार्य्य कदापि निष्फल नहीं होता। उलझी हुई ग्रन्थि को यदि सुकौशलपूर्ण क्रिया द्वारा सुलझाने लगें तो वह तुरन्त ही सुलझ जायगी। परन्तु सुकौशल का अभाव होने से सुलझने का तो पता ही नहीं किन्तु वह ग्रन्थि और भी उलझती जायगी। इस कारण धर्म्म का सार्वभौमभाव, धर्म्म के अङ्ग और उपाङ्ग और धर्म्मप्रचार करने की योग्यता इन सब के यथार्थ भाव को भली भांति समझ करके सुकौशलपूर्ण उद्योग द्वारा धर्म्मप्रचाररूप पुरुषार्थ करनेसे अवश्य ही फल की प्राप्ति होगी, इसमें सन्देह नहीं। लोकहितरूप धर्म्मपुरुषार्थ में रत, परोपकारव्रतधारी, जगत् को ईश्वर का रूप समझकर लोक सेवा-बुद्धि में दृढव्रत, धर्म्मवक्ता यदि धर्म्मव्याख्यान देते समय श्रीभगवान् कृष्णचन्द्रकथित सात्त्विकज्ञान का लक्षण स्मरण रक्खेंगे और धर्म्मस्वरूप का वर्णन करते समय और उपदेश देने योग्य प्रजा के साथ बर्ताव करते समय महर्षि याज्ञवल्क्य की आज्ञा को मनमें रक्खेंगे तो स्वयं भी कृतार्थ होंगे और जनसमाज को भी कृतार्थ करेंगे। यथाः-

सर्व्वभूतेषु येनैकं भावमव्ययमीक्ष्यते।
अविभक्तं विभक्तेषु तज्ज्ञानं सात्त्विकं स्मृतम्॥

(इति गीतोपनिषद्.)

धर्म्मं यो बाधते धर्म्मो न स धर्म्मः कुधर्म्म तत्।
अविरोधी तु यो धर्म्मः स धर्म्मो मुनिपुङ्गव॥

(महर्षियाज्ञवल्क्य.)

जिस ज्ञानद्वारा विचित्रता पूर्ण इस सृष्टि के सकलभूतों में एक, अविभक्त, अद्वैत, और शाश्वत भाव देखाजाय उसी ज्ञान को सात्त्विक ज्ञान कहते हैं। और जो धर्म्म किसी अन्यधर्म्म को बाधा दे वह धर्म्म कुधर्म्म है परन्तु जो धर्म्म सब धर्म्ममार्गों और अधिकारों के लिये अविरोधी हो वही धर्म्म

सद्धर्म्म है । श्रीभगवान् श्रीकृष्णचन्द्र और योगिराजमहर्षि याज्ञवल्क्य के इन उपदेश वाक्यों का ध्यान रखते हुए धर्म्म का विचार करना, धर्म्म की शिक्षा देना और धर्म्म का प्रचार करना सत्पुरुषों का कर्तव्य है ।

धर्म्मेणैव जगत्सुरक्षितमिदं
धर्म्मो धराधारकः ।
धर्म्माद्वस्तु न किञ्चिदस्ति भुवने
धर्म्माय तस्मै नमः ॥ *

प्रथमसमुल्लास का प्रथम अध्याय समाप्त हुआ ।

---

## दानधर्म ।

धर्म के तीन प्रधान अङ्ग हैं यथा—यज्ञ, तप और दान । श्रीगीतोपनिषद् में कहा है "यज्ञो दानं तपश्चैव पावनानि मनीषिणाम्" । इन तीन प्रकार के प्रधान धर्माङ्गों में दानधर्म सब प्रकार के अधिकारियों के लिये सबसे प्रथम और कलियुग में परम सहायक है । और भगवान् मनुजी ने स्मृति में भी ऐसा ही कहा है कि :—

तपःपरं कृतयुगे त्रेतायां ज्ञानमुच्यते ।
द्वापरे यज्ञमेवाहुर्दानमेकं कलौ युगे ॥

सत्ययुग में तपधर्म, त्रेतायुग में ज्ञानधर्म, द्वापर में यज्ञधर्म और कलियुग में केवल दानधर्म ही प्रधान माना गया है ।

अपनी वस्तुका अपना सम्बन्ध हटा कर दूसरे को दे देनेका नाम दान है, स्मरण रहे कि दे देना तो सहज है परन्तु दी हुई वस्तुओं से अपना सम्बन्ध चित्तसे हटाना अत्यन्त ही कठिन है, इस कारण जो दाता अपनी

---

* धर्म्म के द्वारा ही जगत् की यथावत् रूप से सुरक्षा होरही है । धर्म्म ने ही इस ब्रह्माण्डको धारण कर रक्खा है । इस संसार में धर्म्म के अतिरिक्त और कोई भी वस्तु नहीं है । अतः धर्मरूपी भगवान् को नमस्कार है ।

सद्धर्म्म है। श्रीभगवान् श्रीकृष्णचन्द्र और योगिराजमहर्षि याज्ञवल्क्य के इन उपदेश वाक्यों का ध्यान रखते हुए धर्म्म का विचार करना, धर्म्म की शिक्षा देना और धर्म्म का प्रचार करना सत्पुरुषों का कर्तव्य है।

धर्म्मेणैव जगत्सुरक्षितमिदं
धर्म्मोधराधारकः।
धर्म्माद्वस्तु न किञ्चिदस्ति भुवने
धर्म्माय तस्मै नमः॥ *

प्रथमसमुल्लास का प्रथम अध्याय समाप्त हुआ।

---

## दानधर्म।

धर्म के तीन प्रधान अङ्ग हैं यथा—यज्ञ, तप और दान। श्रीगीतोपनिषद् में कहा है "यज्ञो दानं तपश्चैव पावनानि मनीषिणाम्"। इन तीन प्रकार के प्रधान धर्माङ्गों में दानधर्म सब प्रकार के अधिकारियों के लिये सबसे प्रथम और कलियुग में परम सहायक है। और भगवान् मनुजी ने स्मृति में भी ऐसा ही कहा है कि:—

तपःपरं कृतयुगे त्रेतायां ज्ञानमुच्यते।
द्वापरे यज्ञमेवाहुर्दानमेकं कलौ युगे॥

सत्ययुग में तपधर्म, त्रेतायुग में ज्ञानधर्म, द्वापर में यज्ञधर्म और कलियुग में केवल दानधर्म ही प्रधान माना गया है।

अपनी वस्तुको अपना सम्बन्ध हटा कर दूसरे को दे देनेका नाम दान है, स्मरण रहे कि दे देना तो सहज है परन्तु दी हुई वस्तुओं से अपना सम्बन्ध चित्तसे हटाना अत्यन्त ही कठिन है, इस कारण जो दाता अपनी

---

* धर्म्म के द्वारा ही जगत् की यथावत् रूप से सुरक्षा होरही है। धर्म्म ने ही इस ब्रह्माण्डको धारण कर रक्खा है। इस संसार में धर्म्म के अतिरिक्त और कोई भी वस्तु नहीं है। अतः धर्मरूपी भगवान् को नमस्कार है।

दान कीहुई वस्तु से जितना चित्त को हटाता हुआ सम्बन्ध को छोड़ता है उतनीही उसके दानकी गणना उत्तम श्रेणियों में होती है ।

दानधर्म और धर्मोंकी अपेक्षा बहुत ही सहज एवं अनायाससाध्य है, क्योंकि यज्ञधर्म और तपोधर्म के साधनके लिये अत्यन्त शरीरिक परिश्रम की भी आवश्यकता होती है । परन्तु दानधर्म का निष्पादन केवल अपनी चीज़ उठाकर दूसरे को देदेनेसे होजाता है इस लिये यह धर्म सुखसाध्य है । दानधर्म तीन प्रकार का माना गया है यथा अभयदान, ब्रह्मदान और अर्थदान । इस समय इस सम्बन्ध में अभयदान के विस्तृत विवरण की अधिक आवश्यकता नहीं है क्योंकि अभयदान का कर्त्तव्य सन्न्यासी तथा गुरुदेवसे सम्बन्ध रखता है, साधारण अधिकारियों से उसका सम्बन्ध नहीं है । इस संसाररूपी महाभय से जीवको बचाने के लिये जो उपदेश दिया जाता है उसको अभयदान कहते हैं, सुतरां अभयदान का सम्बन्ध उन्नत अधिकार के साथ है । इस समय ब्रह्मदान और अर्थदान इन दोनों दानों के विषय में आलोचना कीजाती है ।

विद्योन्नतिके अभिप्राय से साक्षात् और परोक्षरूपसे जो कुछ दान किया जाता है उसको ब्रह्मदान कहते हैं । शरीर के द्वारा, वचन के द्वारा और अर्थादि के द्वारा विद्योन्नतिके अर्थ जो कुछ दानधर्म किया जाय उसको ब्रह्मदान कहते हैं । विद्यालय स्थापन करना, विद्योन्नतिकारी यन्त्रालय स्थापन करना, पुस्तक प्रकाश करना, पुस्तक प्रणयन करना, पुस्तक दान करना, शास्त्र अध्यापन इत्यादि सब ही प्रकारके कार्य ब्रह्मदान के अन्तर्गत समझे जायँगे । धन ऐश्वर्य आदि के सम्बन्ध का जो दान किया जाताहै उसको अर्थदान कहते हैं । अन्न, वस्त्र, भवन, भूमि, रत्न आदि सब प्रकारके दान को अर्थदान कहते हैं ।

ये उक्त सब प्रकार के दान त्रिगुणविचारसे तीन प्रकारके होते हैं । यथा-गीतोपनिषद् में कथितहै कि :-

दातव्यमिति यद्दानं दीयतेऽनुपकारिणे ।
देशे काले च पात्रे च तद्दानं सात्त्विकं स्मृतम् ॥
यत्तु प्रत्युपकारार्थं फलमुद्दिश्य वा पुनः ।

दीयते च परिक्लिष्टं तद्दानं राजसं स्मृतम् ॥
अदेशकाले यद्दानमपात्रेभ्यश्च दीयते।
असत्कृतमवज्ञातं तत्तामसमुदाहृतम् ॥

(श्रीगीतोपनिषद्.)

देना अपना कर्तव्य और धर्म है इस विचार से जो दान किया जाय; और ऐसे व्यक्ति को दान किया जाय कि जिससे किसी प्रकार के प्रत्युपकार पाने की कोई भी सम्भावना न हो; और कैसे देशमें दान करने से दान का अधिक फल होगा, कैसे समय में दान करने से दान का अधिक फल होगा और कैसे व्यक्ति को दान करने से दानका फल अधिक होगा; इन सब बातों को विचार करके सावधानतापूर्वक जो दान किया जाता है उसे सात्त्विक दान कहते हैं। और बदले में प्रत्युपकार की आशा से, फल के उद्देश्य से और देते समय चित्त में क्लेश पाकर जो दान किया जाता है उसको राजसिक दान कहते हैं। और सात्त्विक दान में जिस प्रकार के देश, काल और पात्र का विचार रखा गया है उस प्रकार के देश, काल, पात्र का विचार न रखकर जो दान किया जाय और दान लेने वालेको जिस प्रकार सम्मान करना उचित है ऐसा सम्मान न करके जो दान किया जाय और अवज्ञा के साथ जो दान किया जाय उसको तामसिक दान कहते हैं।

सात्त्विक दानसे मुक्ति, राजसिक दानसे ऐहिक तथा पारलौकिक सुख और तामसिक दानसे कभी कभी नरक की प्राप्ति होना भी सम्भव होता है। इस लिये दान करनेसे ही पुण्य की प्राप्ति नहीं होती, इसमें विचार की आवश्यकता होती है, विचारपूर्वक किये हुए दान का फल ही उत्तमरूप से मिल सक्ता है।

यदि कोई यह प्रश्न करे कि क्या एक क्षुद्रवस्तु के प्रदानरूप एक सामान्य कर्मसे दुर्लभ मुक्ति पदकी प्राप्ति होसक्ती है ? ऐसे पूर्वपक्ष के उत्तर में सिद्धान्त यह है कि जब कर्ममीमांसा द्वारा यह सिद्ध है कि कर्म मुक्तिप्रद है तो यह निश्चय ही है कि दानरूपी पुण्यकर्म यदि यथावत् वेदानुकूल किया जाय और वह कर्म तीव्रतम हो तो अवश्य उस धर्म कार्य्य द्वारा मुक्ति की प्राप्ति होगी। जब धर्म मुक्तिप्रद है तो धर्म का प्रत्येक अङ्ग भी मुक्तिप्रद है। जैसे

अग्नि में दाहक शक्ति रहनेसे उसके अंशभूत क्षुद्र स्फुलिङ्ग में भी दाहकशक्ति है, जैसे एक क्षुद्रस्फुलिङ्ग भी देश-काल और सहयोगीकी सहायता मिलने पर बड़े बड़े पदार्थों को दग्ध करसक्ता है उसीप्रकार यथार्थ विज्ञानानुकूल दानधर्म के साधन द्वारा साधक को परंपरासम्बन्धसे अवश्य ही मुक्ति मिलसक्ती है।

जब तक मनुष्य का अन्तःकरण विषयों में आसक्त रहता है तब तक वृत्तियां अन्तःकरण को प्रतिक्षण चञ्चल करती रहती हैं और जबही अन्तः-करण की विषयासक्ति नष्ट हुई कि उसी समय सब वृत्तियां क्षीण होजाती हैं। और वृत्तियोंके विलीन होते ही अन्तःकरण का चाञ्चल्य निःशेष नष्ट होजाता है। योगदर्शन से यह बात सिद्ध है कि यदि चित्तवृत्तियों का निरोध कर दिया जाय तो अन्तःकरण की चञ्चलता नष्ट होने के कारण स्वतः चैतन्य का दर्शन होने लगता है। अस्तु पूज्यपाद महर्षि पतञ्जलिजी ने कहा है कि:—

"योगश्चित्तवृत्तिनिरोधः"

"तदा द्रष्टुस्स्वरूपेऽवस्थानम्"।

(योगदर्शन.)

अब विचारने की बात यह है कि जिस किसी मनुष्य का अन्तःकरण किसी विषय में खूब ही आसक्त हो और उस आसक्ति के कारण वृत्तियां अन्तः-करण को आलोडित करके चञ्चल कर रही हों, वह मनुष्य यदि साहस करके उस विषय से अपने चित्त की आसक्ति एकदम हटाकर उस विषय का दान अर्थात् त्याग कर दे तो क्या वृत्तियों का निरोध होजानेसे अन्तः-करण की स्थिरता नहीं होसक्ती? और क्या स्थिर अन्तःकरण में चैतन्य का दर्शन दुर्लभ है? और जब चैतन्य का दर्शन हुआ तो क्या मुक्ति में कुछ कसर रह गई? कदापि नहीं। इस कारण यह विज्ञानसे सिद्ध हुआ कि पहले कहे हुए सात्त्विकदान के विज्ञान के अनुसार यदि कोई दाता अपने उन पदार्थों का दान करें कि जिन पदार्थों में उसकी आसक्ति थी तो दानधर्म द्वारा मुक्तिपर्यन्त प्राप्त होना अवश्य सम्भव है। परन्तु यह निश्चय है कि केवल सात्त्विक दान ही मुक्ति का कारण हो सक्ता है। देशकाल पात्र के विचारसे सात्त्विक दान द्वारा दाता के अन्तःकरण में दिन प्रतिदिन थोड़ा थोड़ा सत्त्वगुण अवश्य बढ़ता जायगा और क्रमशः निष्कामभाव और

सत्त्वगुण के विशेष बढ़ जाने से वह दाता मुक्ति के निकट पहुँच जायगा। दानकी विलक्षणता यह है कि मनुष्य यदि एकान्त में बैठकर सात्त्विक भावसे किसी समय किसी उत्तम तथा योग्य पात्र को एक पैसा भी दान करे तो उसकी गणना सात्त्विकदान में होसक्ती है और इसी प्रकार का दान दाता को मुक्तिपद प्राप्त करा सक्ता है। पर राजसिक बुद्धि से यदि मनुष्य बहुत कुछ दान करे तो भी उस राजसिक दान से मुक्तिपद प्राप्त करना बिल्कुल ही असम्भव है। हां उससे ऐहिक और पारलौकिक शान्ति सुख की प्राप्ति होसक्ती है। सात्त्विक वृत्तिसे एक पैसा अथवा एक मुट्ठी अन्न आदि का दान भी क्रमशः दाता की मुक्ति का कारण होसक्ता है। और क्रमशः उसकी बुद्धि को शुद्ध करता हुआ दाता को मुक्तिभूमि में पहुँचा देता है; परन्तु राजसिक वृत्तिसे दान किये हुए करोड़ों रुपयोंसे भी मुक्ति नहीं हो सक्ती। सुतरां यह स्वतः सिद्ध है कि दानधर्म श्रद्धामूलक है। शुद्धभावद्वारा दान करने में दानकी शक्ति असाधारण रूप से बढ़ जाती है। भावके ही द्वारा एक छोटे दान का भी अनन्त फल होसक्ता है और यदि भाव ठीक न हो तो महान् दान का भी फल अतिसामान्य ही होता है।

पूर्वविज्ञानानुसार यह सिद्ध ही होचुका है कि किस प्रकार से दानधर्म के ही द्वारा साधकको मुक्तिपद की प्राप्ति होसक्ती है और यह भी सिद्ध होचुका है कि केवल दानधर्म के साधन से ही किस प्रकार चित्तवृत्तिनिरोध होकर साधक समाधिभूमि में पहुँचता है। दान जब धर्म ही है तब उक्त धर्म के द्वारा धर्म का अन्तिमफल मुक्तिपद अवश्य ही प्राप्त होगा। पहले ही कह चुके हैं कि अग्नि का एक स्फुलिङ्ग यदि देश, काल और पदार्थ की सहायता प्राप्त करे तो वही स्फुलिङ्ग क्रमशः महान् शक्ति को धारण करके प्रलयाग्निके रूप में परिणत होकर इस पृथिवी को दग्ध कर सक्ता है। जिस प्रकार अग्निका स्फुलिङ्ग भी अग्नि ही है उसी प्रकार दानधर्म भी धर्म ही है और उसमें धर्म की पूर्ण शक्ति विद्यमान है।

अब यह प्रश्न होसक्ता है कि दानधर्मद्वारा अभ्युदयकर स्वर्ग और निःश्रेयसकर मुक्ति तो प्राप्त होसक्ती है परन्तु दान के द्वारा विरुद्ध फल नरक कैसे प्राप्त होता है? इस पूर्वपक्ष के उत्तरमें सिद्धान्त यही है कि जब दानमें पूर्णशक्ति विद्यमान है तो वही शक्ति ऊर्ध्वगामिनी होनेसे अभ्युदय और

निःश्रेयस फल देती है और वही शक्ति अधोगामी होनेसे नरकरूपी फल भी देसक्ती है । सात्त्विक दानसे निःश्रेयस और राजसिक दानसे पारलौकिक और ऐहलौकिक अभ्युदय की प्राप्ति होती है, ये दोनों दान भयरहित और उन्नतिप्रद हैं । साधक इन दोनों के द्वारा यथाधिकार आध्यात्मिक उन्नति अवश्य प्राप्त करता है । परन्तु तामसिक दानद्वारा दाताको कभी कभी केवल ऐहलौकिक अभ्युदय की प्राप्ति होती है और कभी कभी नरक की भी प्राप्ति होसक्ती है । उदाहरण स्थल पर समझ सक्ते हैं कि यदि किसी दाताके देश-काल-पात्र-विचार रहित प्रमादयुक्त तामासिक दानसे धन प्राप्त करता हुआ कोई मनुष्य घोरतर प्रबल पापानुष्ठान करनेमें प्रवृत्त हो तो यह निश्चयही है कि परंपरासम्बन्ध से सहायक होनेके कारण वह तामसिकदाता भी उस पापी के किये हुए पापकर्मके कुछ अंश का भागी अवश्य बनेगा । इसी एक सामान्य उदाहरणसे इस विज्ञानके समझने में सुगमता होसक्ती है, इसमें सन्देह नहीं । इसीलिये अत्रिसंहिता में लिखा है कि :—

नास्ति दानात्परं मित्रमिहलोके परत्र च ।
अपात्रे किन्तु यद्दत्तं दहत्यासप्तमं कुलम् ॥

इहलोक और परलोक में दान के समान परममित्र और कोई नहीं है किन्तु अपात्र में दियाहुआ दान सातपुरुष पर्यन्त दुःखदायी होताहै । अतः दानधर्म के साधक को सदा तीन गुणों के दानों के तीनों लक्षणों का स्मरण रखकर दान करना उचित है । और साथही यह भी स्मरण रखना उचित है कि जिनके पास यथेष्ट धन है वे व्यक्ति यदि कृपणता और नीचता के कारण दान न करें तो परलोक में उनको नरक भोगना और जन्मान्तर में दरिद्र होना पड़ेगा इसमें कोईभी सन्देह नहीं है । प्रत्येकक्रिया की प्रतिक्रिया हुआ करती है अतः कृपण को नरक व दरिद्रता अवश्य भोगनी होगी यह विज्ञान मीमांसादर्शन ने भलीभांति सिद्ध किया है । इस प्रकार से कर्ममीमांसादर्शन ने यह भी सिद्ध किया है कि कर्म की क्रिया और प्रतिक्रिया विज्ञान के अनुसार जिस मनुष्य के पास जो पदार्थ है उसका वह व्यक्ति यदि अपव्यवहार करें तो जन्मान्तरमें उस व्यक्ति को उस पदार्थ का अभाव रहेगा । इसी रीति पर यदि धनवान् व्यक्ति धनका अपव्यवहार करें तो वह भी जन्मान्तर में दरिद्र होगा । सिद्धान्त यह है कि कृपण मनुष्य और धन

अपव्यवहारकारी दोनों व्यक्ति को ही परलोक में नरक भोगना और जन्मान्तर में दरिद्र होना पड़ेगा।

चाहे पुस्तक, विद्यालय, अन्नसत्र, छात्रनिवास, विश्वविद्यालय, पुस्तकालय-यन्त्रालय आदि किसी प्रकार का ब्रह्मदानसम्बन्धी दान हो अथवा अन्न, वस्त्र, भूमि, कन्या, धन, रत्न आदि किसी प्रकार का अर्थदानसम्बन्धी दान हो सभी दान देश, काल, पात्र के विचारपूर्वक होने उचित हैं। कैसे देश में दान करना चाहिये, किस देश में उक्त प्रकार के दान का अभाव है, किस देश में उक्त प्रकार का दान करने से अधिक फलकी प्राप्ति होसक्ती है, किस देश में दान करने से ईश्वरकी आज्ञाके पालन में विशेष सुविधा होगी, किस देश में दान करने से अधिक संख्यक जीवों का कल्याण होसक्ता है, इत्यादि विषय विचारनेसे देश का विचार ठीक ठीक होसक्ता है। इसी प्रकार कैसे कालमें दान करना उचित है, किस काल में उक्त प्रकार के दान का अभाव है, किस काल में उक्त प्रकार का दान करनेसे अधिक फल की प्राप्ति हो सक्ती है, किस कालमें दान करनेसे ईश्वरकी आज्ञा के पालन में विशेष सुविधा होगी, किस काल में दान करने से अधिकसंख्यक जीवोंका कल्याण होसक्ता है इत्यादि विचारों पर निश्चय कर दान करनेसे उन्नत दान होसक्ताहै। इसी रीतिके अनुसार पात्र का भी विचार होना उचित है। कैसे पात्रको दान करना उचित है, कैसे पात्र में उक्त प्रकार का अभाव है, किस पात्र में उक्त प्रकार का दान करनेसे अधिक फलकी प्राप्ति होसक्ती है, किस पात्र में दान करने से ईश्वर की आज्ञा के पालन में विशेष सुविधा मिल सक्ती है, किस पात्र में दान करने से अधिकसंख्यक जीवों का कल्याण होसक्ता है इत्यादि विषयों को भली भांति विचार कर फिर दान करने से दानधर्म का साधन ठीक ठीक होसक्ता है। सुतरां श्रीगीतोपनिषद्कथित त्रिविधदान के रहस्य को पूर्णरीतिसे समझ कर तथा देश, काल और पात्र का विचार करके दानधर्म का साधन करनेसे मनुष्यमात्र ही अभ्युदय और निःश्रेयस के अधिकारी होंगे, अन्यथा नहीं।

देश काल और पात्र इन तीनों का आजकल कैसे अपव्यवहार होरहा है उसके उदाहरणमें दोचार बातों का स्मरण दिलाया जाताहै। यदि देश का विचार आर्य्य सन्तानों को रहता तो ऐसे स्थानों में लाखों रुपया दान

पुण्य नहीं होता कि जहां दान की कुछ भी आवश्यकता नहीं है। यदि भारतवासियोंको काल का विचार रहता तो इस समय विद्यालय, यंत्रालय, छात्रालय आदि के लिये द्रव्य की इतनी कमी न रहती। यदि ऐसा विचार रहता तो आजदिन आवश्यकता न रहने पर भी धर्मशाला पञ्चायती बाड़ा आदि बनानेमें करोड़ों रुपये स्वाहा नहीं किये जाते। यदि इस समय कैसे पात्र में दान करना चाहिये यह विचार होता तो आज दिन तीर्थ के ब्राह्मण ऐसे मूर्ख व विपथगामी नहीं होते किन्तु विद्वान् ही बने रहते। यदि पात्र का विचार रहता तो इस समय ब्राह्मणों की यह दुर्गति नहीं होती। यदि पात्रापात्रके विचार पर ध्यान होता तो आज गुरु तथा पुरोहितवंशों का इस प्रकार सत्यानाश नहीं हो जाता। व्याससंहिता में कहाभी है। यथाः—

**ऊषरे वापितं बीजं भिन्नभाण्डेषु गोदुहम्।**
**हुतं भस्मनि हव्यञ्च मूर्खे दानमशाश्वतम्॥**

जिस प्रकार ऊषर भूमि में बोया हुआ बीज, भग्नपात्र में स्थित दुग्ध, और भस्म में हवन किया हुआ घृत निष्फल होता है उसी प्रकार मूर्ख को किया हुआ दान निष्फल हुआ करता है क्योंकि वह दान का पात्र नहीं है। इस लिये देश काल और पात्र को विना विचारे दान करनेसे नहीं करना अच्छा है क्योंकि ऐसे देश, काल, पात्रों के विचारसे रहित होकर दान करनेसे स्वजाति और स्वदेशको कोई भी लाभ नहीं पहुँचता है और न अपनी धर्मोन्नति ही होती है। ऐसा दान सर्वथा निष्फल ही होता है। भारतवासी जब तक सात्त्विक दान करने का अभ्यास नहीं करेंगे तब तक भारत की उन्नति होना तो बहुत ही कठिन है किन्तु उसके लिये आशा भी नहीं की जा सक्ती। आज भी अन्य देशों की अपेक्षा भारतवर्ष में बहुत ही अधिक दान होता है पर तामसिक दान की संख्या अत्यन्त अधिक बढ़ गई है इसी पाप से भारत दिनों दिन दुःखी होता हुआ गिरता जाता है इस लिये भारतहितैषियों का इस समय देश, काल और पात्रों का विचार करके ही दान करना मुख्य कर्तव्य है।

प्रथमसमुल्लास का द्वितीय अध्याय समाप्त हुआ।



# तप ।

भक्तिसाधन, कर्मसाधन और ज्ञानसाधन यह तीनों धर्म्म के उत्तम अङ्ग हैं, परन्तु तप धर्म्म भी बहुत ही आवश्यकीय साधन है । अपने शारीरिक और मानसिक सुखों का त्याग करके शरीर और मन के द्वन्द्वरहित करने को तप कहते हैं । जिस प्रकार पशु को बांध रखने से उसका वेग और उसके काम करने की शक्ति अधिक बढ़जाया करती है उसी प्रकार मन, इन्द्रिय और शरीर को सुखभोग से हटाकर तप में लगाने से उनकी शक्ति असाधारण रूप से बढ़जाया करती है । इसी कारण शास्त्रों में वर्णन है कि तपशक्तिद्वारा प्राचीन काल में ऋषि मुनिगण नाना दैवी कार्य्यों के करने में समर्थ हुआ करते थे । अब भी महात्मागण में तप की अलौकिक शक्ति देखने में आया करती है । शास्त्रों में दो प्रकार का तेज वर्णित है । यथाः— ब्रह्मतेज और क्षात्रतेज । उनमें से क्षात्रतेज दान के द्वारा और ब्रह्मतेज तप के द्वारा सुरक्षित होता है । सती स्त्रियां भी तपशक्ति के द्वाराही असाधारण गति को प्राप्त किया करती हैं ।

जिन जिन अङ्गों की तपशक्ति बढ़ाई जाती है, साधकगण को उसी अङ्ग तथा भाव की शक्ति अधिक प्राप्त हुआ करती है । यथाः—वाचनिक तप के द्वारा और प्रकार का फल मिलने पर भी वाक्सिद्धि की प्राप्ति तो अवश्य हुआ करती है । साधन के विचार से तप तीन प्रकार का कहा जाता है । यथाः—शारीरिक तप, वाचनिक तप और मानसिक तप । श्री गीताजी में तीनों प्रकार के तपों के साधारण लक्षण इस प्रकार से वर्णित हैं कि :—

देवद्विजगुरुप्राज्ञपूजनं शौचमार्जवम् ।
ब्रह्मचर्य्यमहिंसा च शारीरं तप उच्यते ॥
अनुद्वेगकरं वाक्यं सत्यं प्रियहितं च यत् ।
स्वाध्यायाऽभ्यसनं चैव वाङ्मयं तप उच्यते ॥
मनः प्रसादः सौम्यत्वं मौनमात्मविनिग्रहः ।
भावसंशुद्धिरित्येतत्तपो मानसमुच्यते ॥

( श्रीगीतोपनिषद् )

देवता, ब्राह्मण, गुरु और तत्त्वज्ञानी महात्मा की पूजा करना, शौच, सरलता, ब्रह्मचर्य्य और अहिंसा यह शारीरिक तप कहाता है। अनुद्वेगकारी सत्य, प्रिय और हितकारी वाक्य बोलना, वेद और शास्त्रादि का पाठ करना यह वाचनिक तप कहाता है। और मन की प्रसन्नता, अक्रूरता, मौन, मनोनिग्रह तथा चित्त के भावों का संशोधन यह मानसिक तप कहाता है। ये तीनों प्रकार के तपही धार्म्मिकगण को साधन करने योग्य हैं। शारीरिक तप, वाचनिक तप और मानसिक तप इन तीनों के केवल थोड़ेसे लक्षण ऊपर के श्लोकों में गिनाये गये हैं कि जिससे तीन प्रकार के तप का स्वरूप समझ में आजाय। इन तीनों तपों के अङ्ग व उपाङ्ग अनेक हैं।

तप की महिमा क्या वर्णन की जाय यह समस्त संसार तप का ही फल स्वरूप है। यजुर्वेदीय तैत्तरीयोपनिषद् में लिखा है। यथाः—

सोऽकामयत। बहु स्यां प्रजायेयेति। स तपोऽतप्यत।
स तपस्तप्त्वा। इदꣳ सर्वमसृजत। यदिदं किञ्च।
तत्सृष्ट्वा। तदेवानुप्राविशत्।

महाप्रलय के पश्चात् समष्टिजीवों के प्रारब्धानुसार श्रीभगवान् के अन्तःकरण में "एकोऽहं बहु स्यां प्रजायेय" अर्थात् मैं एक से बहुत होऊं और प्रजाओं की सृष्टि करूं, इस प्रकार की इच्छा उत्पन्न होती है उस समय वे तप के द्वारा समस्त संसार को उत्पन्न करके उसमें सत्तारूप से व्याप्त होते हैं। यजुर्वेदीय कठोपनिषद् में लिखा है। यथाः—

अग्निर्यथैको भुवनं प्रविष्टो,
रूपं रूपं प्रतिरूपो बभूव।
एकस्तथा सर्वभूतान्तरात्मा,
रूपं रूपं प्रतिरूपो बहिश्च॥
वायुर्यथैको भुवनं प्रविष्टो,
रूपं रूपं प्रतिरूपो बभूव।
एकस्तथा सर्वभूतान्तरात्मा,
रूपं रूपं प्रतिरूपो बहिश्च॥

जिस प्रकार अग्नि और वायु संसार में प्रविष्ट होकर पदार्थों के भेद से अनेकरूप को धारण करते हैं उसी प्रकार सर्वव्यापक परमात्मा सकल भूतों में अन्तरात्मा रूप से व्याप्त और अविकृत रूप से आकाश के समान सब से पृथक् भी हैं। इसी तरह अथर्ववेदीय मुण्डकोपनिषद् में लिखा है। यथाः—

तपसा चीयते ब्रह्म ततोऽन्नमभिजायते ।
अन्नात्प्राणो मनः सत्यं लोकाः कर्मसु चामृतम् ॥

तप के द्वारा भूतयोनि अक्षर ब्रह्म उत्फुल्ल होते हैं जैसा कि पुत्र को देखकर पिता उत्फुल्ल होता है। तदनन्तर अन्न उत्पन्न होता है अर्थात् अव्यक्त प्रकृति में व्यक्तावस्था की सूचना होती है, अन्न से प्राण अर्थात् हिरण्यगर्भ की उत्पत्ति होती है और प्राण से मन और मन से सत्य अर्थात् संकल्पमूलक आकाशादि पञ्चभूत, एवं पञ्चभूतों से भूर्भुवस्स्वरादि लोकसमूह तथा उन लोकों में मनुष्यादि प्राणी और वर्णाश्रम आदि क्रम से कर्म उत्पन्न होते हैं। और कर्म से कर्मज फल उत्पन्न होता है। उसको अमृत इस कारण कहा है कि जब तक कर्म नष्ट न हो तब तक फल नष्ट नहीं होता। श्रीभगवान् का यह तप सामान्य तप नहीं है, यह ज्ञानमय तप है, जैसा कि इसी उपनिषद् में दूसरे मंत्र में लिखा है। यथाः—

यः सर्वज्ञः सर्वविद्यस्य ज्ञानमयं तपः ।
तस्मादेतद्ब्रह्म नामरूपमन्नं च जायते ॥

सर्वज्ञ और सर्व्ववित् श्रीभगवान् का यह तप ज्ञानलक्षण है, आयास लक्षण नहीं है अर्थात् पूर्व कल्प में किस प्रकार सृष्टि उत्पन्न की थी उसकी विधि का ही ज्ञान है। क्योंकि निखिल चराचर जगत् की सृष्टि पूर्वकल्प के अनुसार ही हुआ करती है। ऐसा ही वेद में लिखा है कि "यथापूर्वमकल्पयत् दिवं च पृथिवीं च" इत्यादि। इसी प्रकार के ज्ञानमय तप के फल से ब्रह्म अर्थात् हिरण्यगर्भ और नामरूपात्मक जगत् तथा अन्नादि उत्पन्न होते हैं। श्रीमद्भागवत में लिखा है। यथाः—

तपो मे हृदयं साक्षादात्माऽहं तपसोऽनघ ।
सृजामि तपसैवेदं ग्रसामि तपसा पुनः ॥

बिभर्मि तपसा विश्वं वीर्य्यं मे दुश्चरं तपः।

श्रीभगवान् कहते हैं कि तप मेरा हृदय अर्थात् अन्तरङ्ग शक्ति है और मैं तप का आत्मा अर्थात् स्वरूप हूँ। सृष्टि स्थिति लय मैं तप के द्वाराही करता हूँ। दुःसाध्य तप ही मेरा वीर्य्यरूप है। श्रीमद्भागवत में और भी लिखा है। यथाः—

भूयस्त्वं तप आतिष्ठ विद्याञ्चैव मदाश्रयाम्।
ताभ्यामन्तर्हृदि ब्रह्मन् लोकान् द्रक्ष्यस्यपावृतान्॥

श्रीभगवान् कहते हैं, हे ब्रह्मन्! तुम मेरी विद्या और तप का अनुष्ठान करो, उन दोनों के द्वारा अपने हृदय में स्पष्टरूप से सब लोकों को देख सकोगे। इसी आज्ञा के अनुसार सृष्टि करने से प्रथम ब्रह्माजी ने तप किया था। यथा, उसी श्रीमद्भागवत में,

विरञ्चोऽपि तथा चक्रे दिव्यं वर्षशतं तपः।
आत्मन्यात्मानमावेश्य यथाह भगवानजः॥

देवताओं के सौ वर्षपर्य्यन्त श्रीब्रह्माजीने श्रीभगवान् की आज्ञानुसार श्रीमन्नारायण में अपने चित्त को संयत करके तप किया था। उसीका ही फल है कि यह स्थावर जङ्गमात्मक संसार उत्पन्न हुआ। अतः तप ही समस्त सृष्टि का मूलकारण है इसमें सन्देह नहीं है।

संसार में ऐसी कोई वस्तु नहीं है कि जो तप के द्वारा सिद्ध न होसके। मनुष्य जन्म का सर्व श्रेष्ठ लक्ष्य जो निःश्रेयसप्राप्ति है वह भी तप के द्वारा प्राप्त होती है। मुण्डकोपनिषद् में लिखा है। यथाः—

सत्येन लभ्यस्तपसा ह्येष आत्मा
सम्यग्ज्ञानेन ब्रह्मचर्य्येण नित्यम्।

आत्मलाभ सत्य, तप, ब्रह्मचर्य्य और सम्यक् ज्ञान के द्वारा सर्वदा ही हुआ करता है। अथर्ववेदीय प्रश्नोपनिषद् में भी लिखा है। यथाः—

तेषामेवैष ब्रह्मलोको येषां तपो
ब्रह्मचर्य्यं येषु सत्यं प्रतिष्ठितम्।

तपस्वी ब्रह्मचारी और सत्यनिष्ठ पुरुष ही उत्तरायण गति को प्राप्त

करके ब्रह्मलोक में जासक्ते हैं । " तपसा ब्रह्म विजिज्ञासस्व " " तपसा कल्मषं हन्ति " इत्यादि श्रुति स्मृतियों के प्रमाणों के द्वारा सिद्ध होता है कि तप के द्वारा क्षीणपाप होने से ही साधक को ब्रह्मजिज्ञासा में अधिकार प्राप्त होता है । श्रीमद्भागवत में लिखा है । यथाः—

तपसैव परं ज्योतिर्भगवन्तमधोक्षजम् ।
सर्वभूतगुहावासमञ्जसा विन्दते पुमान् ॥

तप के द्वारा ही साधक सर्वव्यापक परमज्योतिस्वरूप श्रीभगवान् को शीघ्र प्राप्त होता है । मनुस्मृति में लिखा है । यथाः—

तपोमूलमिदं सर्व्वं दैवमानुषकं सुखम् ।
तपोमध्यं वुधैः प्रोक्तं तपोऽन्तं वेददर्शिभिः ॥
ब्राह्मणस्य तपोज्ञानं तपः क्षत्रस्य रक्षणम् ।
वैश्यस्य तु तपोवार्त्ता तपः शूद्रस्य सेवनम् ॥
ऋषयः संयतात्मानः फलमूलाऽनिलाशनाः ।
तपसैव प्रपश्यन्ति त्रैलोक्यं सचराचरम् ॥
औषधान्यगदो विद्या दैवी च विविधा स्थितिः ।
तपसैव प्रसिध्यन्ति तपस्तेषां हि साधनम् ॥
यद्दुस्तरं यद्दुरापं यद्दुर्गं यच्च दुष्करम्
सर्व्वन्तु तपसा साध्यं तपो हि दुरतिक्रमम् ॥
महापातकिनश्चैव शेषाश्चाऽकार्य्यकारिणः ।
तपसैव सुतप्तेन मुच्यन्ते किल्विषात्ततः ॥
कीटाश्चाहिपतङ्गाश्च पशवश्च वयांसि च ।
स्थावराणि च भूतानि दिवं यान्ति तपोबलात् ॥
यत्किञ्चिदेनः कुर्व्वन्ति मनोवाङ्मूर्त्तिभिर्जनाः ।
तत्सर्व्वं निर्द्दहन्त्याशु तपसैव तपोधनाः ॥

तपसैव विशुद्धस्य ब्राह्मणस्य दिवौकसः ।
इज्याश्च प्रतिगृह्णन्ति कामान्संवर्द्धयन्ति च ॥
प्रजापतिरिदं शास्त्रं तपसैवाऽसृजत्प्रभुः ।
तथैव वेदानृषयस्तपसा प्रतिपेदिरे ॥
इत्येतत्तपसो देवा महाभाग्यं प्रचक्षते ।
सर्वस्याऽस्य प्रपश्यन्तस्तपसः पुण्यमुत्तमम् ॥

यह जो कुछ देवलोक और मनुष्यलोक में सुख सम्पत्ति है वेददर्शी ज्ञानी लोग कहते हैं कि उन सब के मूल में, मध्य में और अन्त में तपस्याही है। ज्ञान का उत्कर्ष साधन ही ब्राह्मण की तपस्या है, रक्षा करना क्षत्रिय की तपस्या है, कृषि वाणिज्य और पशुपालनादि वैश्य की तपस्या है एवं सेवा ही शूद्र की तपस्या है। फल मूल और वायु भक्षण करनेवाले संयतात्मा ऋषि लोग तपस्या के बल से ही सचराचर त्रैलोक्य को देख सक्ते हैं। औषधबल, नीरोगिताबल, विद्याबल एवं नानाविध दैवीस्थिति, ये सबही तपस्या के द्वारा सिद्ध होते हैं, तपस्याही इनका साधन है। जो कुछ दुस्तर, जो कुछ दुष्प्राप्य, जो कुछ दुर्गम और जो कुछ दुष्कर है वह सबही तपस्या के द्वारा साध्य है, तपस्या को कोई भी अतिक्रम नहीं करसक्ता। ब्रह्महत्यादि महापातकी और अन्यान्य अकार्य्यकारी लोग कठिन तपस्या के द्वाराही उन उन पापों से मुक्त होते हैं। कीट सर्प पतङ्ग पशु पक्षी एवं स्थावरादि सकल प्राणी तपस्या के बल से ही स्वर्ग में गमन करते हैं। शरीर मन और वाणी से जो कुछ पाप होते हैं तपस्वी लोग उनको तपस्या के बल से शीघ्र दग्ध करदेते हैं। तपस्या के द्वारा क्षीणपाप ब्राह्मणों के यज्ञ में देवता लोग हविः ग्रहण करते हैं एवं उनको वाञ्छित फल प्रदान करते हैं। सर्वलोक प्रभु प्रजापति ब्रह्मा ने तपस्या करके ही शास्त्ररचना की थी, तपस्या के द्वाराही निर्मल ऋषियों के अन्तःकरण में वेदों का आविर्भाव हुआ था। देवता लोग इस संसार में तपस्या के महाभाग्य को देख कर तपस्या का ही माहात्म्य कीर्तन करते रहते हैं। महाभारत में लिखा है। यथाः—

आदित्या वसवो रुद्रास्तथैवाग्न्यश्विमारुताः ।

विश्वेदेवास्तथा साध्याः पितरोऽथ मरुद्गणाः ॥
यक्षराक्षसगन्धर्वाः सिद्धाश्चाऽन्ये दिवौकसः ।
संसिद्धास्तपसा तात ये चाऽन्ये स्वर्गवासिनः ॥
मर्त्यलोके च राजानो ये चाऽन्ये गृहमेधिनः ।
महाकुलेषु दृश्यन्ते तत्सर्वं तपसः फलम् ॥
कौशिकानि च वस्त्राणि शुभान्याभरणानि च ।
वाहनासनपानानि तत्सर्वं तपसः फलम् ॥

आदित्य, वसु, रुद्र, अग्नि, अश्विनीकुमार, वायु, विश्वेदेवा, साध्य, पितृ, मरुद्गण, यक्ष, राक्षस, गन्धर्व, सिद्ध और अन्यान्य देवतागण तथा अन्यान्य स्वर्गवासिगण तपस्या के द्वारा ही सिद्ध हुए हैं। भूलोक में राजा लोग और अन्यान्य गृहस्थ लोग बड़े बड़े कुलों में दिखाई देते हैं वह सब तपस्या का ही फल है। रेशमी वस्त्र, अच्छे आभूषण, वाहन, आसन और पेय पदार्थादि सब तपस्या के ही फलस्वरूप हैं।

तप स्त्री पुरुष दोनों का ही परम सहायक है। तपरहित पुरुष आध्यात्मिक जगत् में ही हो अथवा इस जगत् में ही हो कहीं भी उन्नति नहीं करसका। तपरहित होने पर नारिगण अपने धर्म्म की रक्षा तक नहीं करसकीं क्योंकि "तपः प्रधानो नार्य्याः" अर्थात् नारीधर्म्म तपःप्रधान है ऐसा कर्म्ममीमांसा का सिद्धान्त है। नारीधर्म्म की मूलभित्ति यह है कि, उसके चलना फिरना बैठना उठना इत्यादि समस्त शारीरिक और मानसिक कार्य्य अपने पति की सेवा के अर्थ होने चाहियें। स्वतन्त्र रूप से नहीं होने चाहियें। श्रीभगवान् वेदव्यासजी ने नारीधर्म्म के विषय में लिखा है। यथाः—

भुङ्क्ते भुक्तेऽथ या पत्यौ दुःखिते दुःखिता च या।
मुदिते मुदिताऽत्यर्थं प्रोषिते मलिनाम्बरा ॥
सुप्ते पत्यौ च या शेते पूर्वमेव प्रबुद्ध्यते ।
प्रविशेच्चैव या वह्नौ याते भर्त्तरि पञ्चताम् ॥

नाऽन्यं कामयते चित्ते सा विज्ञेया पतिव्रता ।
छायेवानुगता स्वच्छा सखीव हितकर्म्मसु ॥
दासीवाऽऽदिष्टकार्य्येषु भार्य्या भर्तुः सदा भवेत् ।
पतिर्नारायणः स्त्रीणां व्रतं धर्म्मः सनातनः ॥
सर्वं कर्म वृथा तासां स्वामिनां विमुखाश्च याः ।

पति के भोजन करने पर भोजन करना, दुःखित होने पर दुःखित होना, प्रसन्न होने पर प्रसन्न होना, विदेश जाने पर मलिनवस्त्र पहनना, सोने के पश्चात् सोना और पहले उठना, मरने पर अग्नि में साथ ही प्रवेश करना, अन्य किसी पुरुष की चित्त में इच्छा तक न करना, स्त्री का धर्म्म है ऐसी स्त्री ही पतिव्रता कहाती है । अपनी छाया के समान पति की अनुगता, स्वच्छ रहनेवाली, हित कार्य्योंमें सखी के समान, आज्ञापित कार्य्यों में दासी के समान, स्त्री को सदा रहना चाहिये । स्त्रियों का पति ही नारायणस्वरूप व्रतस्वरूप और सनातन धर्म्मस्वरूप है । उन स्त्रियों के सब काम वृथा होतेहैं जो अपने पति से विमुख हैं । इसी तरह श्रीभगवान् मनुजीने भी कहा है । यथाः—

बालया वा युवत्या वा वृद्धया वाऽपि योषिता ।
न स्वातन्त्र्येण कर्त्तव्यं किञ्चित् कार्य्यं गृहेष्वपि ॥
नास्ति स्त्रीणां पृथक् यज्ञो न व्रतं नाऽप्युपोषितम् ।
पतिं शुश्रूषते येन तेन स्वर्गे महीयते ॥
पाणिग्राहस्य साध्वी स्त्री जीवतो वा मृतस्य वा ।
पतिलोकमभीप्सन्ती नाचरेत्किञ्चिदप्रियम् ॥
कामन्तु क्षपयेद्देहं पुष्पमूलफलैः शुभैः ।
न तु नामापि गृह्णीयात्पत्यौ प्रेते परस्य तु ॥
आसीतामरणात् क्षान्ता नियता ब्रह्मचारिणी ।
यो धर्म्म एकपत्नीनां काङ्क्षन्ती तमनुत्तमम् ॥
अनेकानि सहस्राणि कुमारब्रह्मचारिणाम् ।

दिवं गतानि विप्राणामकृत्वा कुलसन्ततिम् ॥
मृते भर्त्तरि साध्वी स्त्री ब्रह्मचर्य्ये व्यवस्थिता ।
स्वर्गं गच्छत्यपुत्रापि यथा ते ब्रह्मचारिणः ॥

घर में स्त्रियां चाहे बालक हों, युवती हों अथवा वृद्धा हों, उनको स्वतन्त्रता से कोई भी काम नहीं करना चाहिये । स्त्रियों के वास्ते पृथक् यज्ञ करना विहित नहीं है, न व्रत और न उपवास है, केवलमात्र पति की सेवा से ही वे ऊर्द्ध्वलोक को जाती हैं । पति के जीवित रहने पर अथवा मरजाने पर भी, उसका कुछ भी अप्रिय पतिलोक को चाहनेवाली स्त्री को नहीं करना चाहिये । स्त्री पति के मरने पर पुष्प मूल और फलों के आहार द्वारा देह को क्षीण करदेवे परन्तु परपुरुष को कदापि न चाहे । जो एक पत्नीव्रत धारण करनेवालों का उत्तम धर्म्म है उसको चाहती हुई स्त्री पति के मरने के समय से लेकर बराबर नियमपूर्वक ब्रह्मचारिणी रहती हुई क्षमाशीला रहे । कुमार अवस्था से अन्त तक ब्रह्मचर्य्य रखनेवाले हज़ारों ब्राह्मण सन्तान उत्पन्न न करके ऊर्द्ध्वलोक को गये हैं । पति के मरजाने पर सती स्त्री ब्रह्मचर्य्य से रहती हुई पुत्रवती न होने पर भी उक्त ब्रह्मचारियों के समान ऊर्द्ध्वलोक को जाती है । अतः यह सिद्धान्त हुआ कि तप को त्याग करनेपर स्त्री जाति एक मुहूर्त्त के वास्ते भी अपने धर्म्म का पालन नहीं करसक्ती है ।

पूर्व कथित त्रिविध तप के द्वारा शरीर वचन और मन के द्वन्द्व सहिष्णु होने पर मनुष्य सब तरह की उन्नति करसक्ता है । मानसिक तप की तो बात ही क्या है क्योंकि उसके द्वारा ही चित्त को साम्यावस्था में लाकर ब्राह्मणगण ब्रह्मत्व लाभ करते हैं और संन्यासिगण कैवल्य पद की ओर अग्रसर होते हैं । जब तक रागद्वेषादि परस्पर विरुद्ध वृत्तियों के द्वारा चित्त उद्वेलित रहता है तब तक मनुष्य को यथार्थ आनन्द की प्राप्ति नहीं होती । इसी कारण श्रीभगवान् ने गीता में लिखा है । यथाः—

मात्रास्पर्शास्तु कौन्तेय शीतोष्णसुखदुःखदाः ।
आगमापायिनोऽनित्यास्ताँस्तितिक्षस्व भारत ॥

इन्द्रिय और तन्मात्राओं के द्वारा विषय के साथ मन का जो सम्बन्ध है वही शीतोष्ण सुखदुःखादि द्वन्द्वों को उत्पन्न करता है परन्तु इस प्रकार का

सम्बन्ध आगमापायी ( क्षणस्थायी ) और अनित्य है इस कारण साधक मानसिक तप के द्वारा द्वन्द्व सहिष्णु होता हुआ चित्त को शान्त करके प्रसन्नता लाभ करसक्ता है । इस प्रकार द्वन्द्वरहित पुण्यमय चित्त क्रमशः मुक्ति की ओर अग्रसर होता है ।

वाचनिक तप जिस प्रकार व्यक्तिगत उन्नति में सहायक है उसी प्रकार जातिगत उन्नति में भी परम सहायक है । जो मनुष्य मनुष्यत्व लाभ करना चाहे और परोपकार में तत्पर हो उसकी प्रत्येक बात मूल्यवान् होनी चाहिये । यह वाचनिक तप के अभाव का ही फल है कि आजकल बहुतसे पल्लवग्राहि-पाण्डित्यपूर्ण अनभिज्ञ मनुष्यसमाज की वास्तविक अवस्था और आवश्यकताओं को न जानकर ही नेता बनने की स्पर्द्धा से यथेच्छ उपदेश देते हुए समाज की अधोगति के कारण होरहे हैं । उन लोगों को विचार रखना चाहिये कि वाचनिक तप की विधि को उल्लङ्घन करके इस प्रकार नेतृत्व का अपव्यवहार करने से उनके शब्दों के द्वारा श्रोताओं के चित्त पर बुरा प्रभाव पड़ता है । और इस हानिजनक कर्म्म की प्रतिक्रिया से नेता का अधःपतन होता है इसमें सन्देह नहीं है । क्योंकि उनका इस प्रकार भाषण करना सत्य धर्म्म का अपलाप करना है । शास्त्रों में लिखा है कि जो वचन देश काल और पात्र के विचार से भूतहितकर हो वही सत्य और धर्म्मानुकूल है और जो वचन देश काल पात्र से विरुद्ध और जगत् का हानिकर हो वह असत्य और अधर्म्म है ।

जिस मनुष्यजाति की बात की सत्यता और स्थिरता नहीं वह जाति संसार में अत्यन्त निकृष्ट है । मनुसंहिता में लिखा है । यथाः—

सत्यं ब्रूयात् प्रियं ब्रूयान्न ब्रूयात्सत्यमप्रियम् ।
प्रियञ्च नाऽनृतं ब्रूयादेष धर्म्मस्सनातनः ॥

सत्य भाषण करे और प्रिय भाषण करे, सत्य हो और अप्रिय हो तो उसको न बोले, और जो प्रिय हो परन्तु असत्य हो तो उसका भी भाषण न करे, यह अनादि काल से आचरण किया हुआ धर्म है । महाभारत में लिखा है यथाः—

वाक्सायका वदनान्निष्पतन्ति,
यैराहतः शोचति रात्र्यहानि ।

परस्य वा मर्मसु ये पतन्ति,
तान्पण्डितो नावसृजेत्परेषु ॥
रोहते सायकैर्विद्धं वनं परशुना हतम् ।
वाचा दुरुक्तया विद्धं न संरोहति वाक्क्षतम् ॥
कर्णिनालीकनाराचान्निर्हरन्ति शरीरतः ।
वाक्शल्यस्तु न निर्हर्तुं शक्यो हृदि शरो हि सः ॥

वचनरूप बाण मुख से निकलते हैं जिनसे माराहुआ मनुष्य स्वयं रात दिन सोचा करता है, अथवा अन्यपुरुषों के मर्मस्थानों में वे गिरते हैं अतः उन बाणों को बुद्धिमान् मनुष्य अन्यपुरुषों पर न छोड़े। बाणों से बींधाहुआ और परशु से काटाहुआ वन पुनः ऊगजाता है परन्तु दुर्वाक्यों से बींधाहुआ वचन का घाव आराम नहीं होता है। कर्णि नालीक नाराच आदि जाति के बाण शरीर से निकाले जासके हैं परन्तु वचनरूप शल्य अन्तःकरण में लगने के कारण निकाला नहीं जासका। इसलिये मनुष्यों को सावधान होकर अपने मुख से वचन निकालना चाहिये। अश्लील, कर्कश, पापजनक, गाली और नीचतापूर्ण शब्द कभी नहीं बोलना चाहिये। मृदु और शीलतापूर्ण शब्दों से जो फल निकलता है वह कठोर और अश्लील शब्दों से अथवा कठोर और अशिष्ट आचरण से नहीं निकलता। इसी प्रकार ज्ञानवृद्ध वयोवृद्ध तपोवृद्ध आदि वृद्धों के सामने आत्मश्लाघा अहङ्कार और अशीलतासूचक वाक्य कभी मुंह से नहीं निकालना चाहिये। इसी प्रकार सब विषयों में विचार रखने से वाचनिक तप का पालन होता है।

शारीरिक तप का अभ्यास न रहने से मनुष्य कर्म्म जगत् में कुछ भी उन्नति नहीं कर सक्ता है। आज कल जो हिन्दूजाति सदा अधःपतित होरही है, शारीरिक तप न होनाही इसका प्रधान कारण है। आमदनी कम होने पर भी विलासिता दिनों दिन बढ़ती जाती है, मामूली शारीरिक परिश्रम के लिये भी शरीर अपटु होगया है, प्राचीन काल में ब्रह्मचर्य्य आश्रम में शारीरिक तप के द्वारा शरीर को शीतोष्णादि द्वन्द्वसहिष्णु और सब तरह से कर्मठ बनाया जाता था जिससे आर्य्य जाति का शरीर कष्ट-

सहिष्णु होकर संसार-संग्राम के लिये पूर्णतया सामर्थ्य लाभ करता था। अब शारीरिक तप के न होने से बालकपन से ही भ्रष्टदेह भ्रष्टाचार और सुकुमार शरीर होकर हमारी जाति ऐसी कमज़ोर होगई है कि उन्हें सामान्य कष्ट भी सहन नहीं होता है, सामान्य परिश्रम से ही शरीर अस्वस्थ होजाता है, थोड़ी दूर चलने में भी पङ्गु के समान सवारी की आवश्यकता होती है। ये सब बातें जाति के अधःपतन की सूचना करती हैं। इन सब का कारण शारीरिक तप का त्यागही है। इस लिये बालकपन से ही सब को शारीरिक तप की ओर ध्यान देकर शरीर को द्वन्द्व सहिष्णु और कर्मठ बनाना चाहिये जिससे अपनी, समाज की और जाति की सब तरह की उन्नति होसकेगी।

शरीर के साथ मन का घनिष्ठ सम्बन्ध होने के कारण शरीर की पवित्रता रखने से मन पवित्र रहता है। इसलिये बाह्य शौच के अनुष्ठान द्वारा शरीर को सदा पवित्र रखना चाहिये। देवता ब्राह्मण गुरु और पूजनीय व्यक्तियों के सामने हाथ जोड़ और विनयावनत होकर सदा शीलतायुक्त होना चाहिये। मनुसंहिता में लिखा है। यथाः—

ऊर्द्ध्वं प्राणा ह्युत्क्रामन्ति यूनःस्थविर आयति।
प्रत्युत्थानाभिवादाभ्यां पुनस्तान्प्रतिपद्यते॥
अभिवादनशीलस्य नित्यं वृद्धोपसेविनः।
चत्वारि संप्रवर्द्धन्ते आयुर्विद्या यशो बलम्॥

युवा के सामने वृद्ध के आने पर युवा के प्राण ऊर्द्ध्व उत्क्रमण करते हैं उसको प्रत्युत्थान और अभिवादनादि से वह पुनः प्राप्त किया करता है। जो पुरुष अभिवादन करनेवाला है और नित्य वृद्धों की सेवा करता है उस के आयु विद्या यश और बल ये चारों वृद्धिङ्गत होते हैं। इसी तरह ब्रह्मचर्य्य का पालन करना भी शारीरिक तप का एक अङ्ग है। शास्त्रों में ब्रह्मचर्य्य को ज्ञानप्रदीप के वास्ते स्नेह (तैल) रूप कहा है। ज्ञानसङ्कलनी तन्त्र में लिखा है। यथाः—

न तपस्तप इत्याहुर्ब्रह्मचर्य्यं परं तपः।
उर्द्ध्वरेता भवेद्यस्तु स देवो न तु मानुषः॥

अन्य तप वास्तवतः परम तप नहीं हैं ब्रह्मचर्य्यही परम तप है। जो ब्रह्मचर्य्य के द्वारा ऊर्द्ध्वरेता होता है वह देवता है मनुष्य नहीं है। मनुसंहिता में लिखा है। यथाः-

एवं चरति यो विप्रो ब्रह्मचर्य्यमविप्लुतः।
स गच्छत्युत्तमं स्थानं न चेह जायते पुनः॥

जो नैष्ठिकरूप से ब्रह्मचर्य्य का आचरण करता है वह उत्तम स्थान को प्राप्त होता है जहां से पुनः इस लोक में आकर जन्म नहीं लेना पड़ता है। श्रीभगवान् पतञ्जलिजीने योगदर्शन में कहा है। यथाः-

ब्रह्मचर्य्यप्रतिष्ठायां वीर्य्यलाभः॥

सब प्रकार से ब्रह्मचर्य्य की स्थिति होने पर असाधारण शक्ति की प्राप्ति होती है। शरीर में सात प्रकार के धातु हैं उनमें से वीर्य्य सब से प्रधान और सब का सारभूत है। ब्रह्मचर्य्य धारण करने से स्थूल शरीर व मन दोनों ही अत्यन्त बलवान् होजाते हैं जिससे मनुष्य इस संसार में बहुत कुछ कार्य्य करसक्ता है। महाभारत में लिखा है। यथाः-

मध्ये च हृदयस्यैका शिरा तत्र मनोवहा।
शुक्रं संकल्पजं नृणां सर्वगात्रैर्विमुञ्चति॥
पयस्यन्तर्हितं सर्पिर्यद्वन्निर्मथ्यते खजैः।
शुक्रं निर्मथ्यते तद्वद्देहसंकल्पजैः खजैः॥

हृदय के मध्य में एक मनोवहा नाम्नी नाड़ी है, वह मनुष्यों के संकल्प से उत्पन्न वीर्य्य को सब शरीर से निकालती है। दूध में अन्तर्हित घृत जिस प्रकार मथन करके निकालाजाता है उसी प्रकार देह के संकल्पों से उत्पन्न मथन यन्त्र द्वारा शुक्र को मथन करके मनोवहा नाड़ी बाहर निकालती है। मनोवहा नाम्नी शिरा के साथ शरीर की सब शिराओं का सम्बन्ध होने के कारण जब काम के द्वारा मनुष्य का वीर्य्य नष्ट होता है तो उसकी प्रतिक्रिया सम्पूर्ण शिराओं के ऊपर पड़ती है जिससे स्नायविक दौर्बल्य उत्पन्न होने से स्वप्नमेह मधुमेह मिरगी आदि अत्यन्त कठिन रोगों की

उत्पत्ति होती है । द्वितीयतः रक्त के सारभूत पदार्थ वीर्य्य के निकल जाने से रक्त की शक्ति बिलकुल नष्ट होजाती है जिससे शरीर में कमजोरी, पाचनशक्ति का नाश आदि उत्पन्न होते हैं और ऐसा दुर्बल शरीर किसी तरह के रोगों से अपने को बचा नहीं सक्ता । तृतीयतः वीर्य्य में तैजस पदार्थ का आधिक्य होने से उसके नाश द्वारा आंखों में कमजोरी आती है और शरीर की कान्ति नष्ट होकर मनुष्य मृतवत् दिखाई देने लगता है एवं वीर्य्य के साथ मन का अति घनिष्ठ सम्बन्ध होने के कारण वीर्य्यहीन मनुष्य दुर्बलचित्त, दुर्बलमस्तिष्क और दुर्बलबुद्धि होकर संसार में किसी काम का नहीं रहता है । इसलिये शारीरिक तप के अङ्गभूत ब्रह्मचर्य्य का पूर्णतया पालन अवश्य होना चाहिये ।

इसी तरह अहिंसा भी शारीरिक तप का प्रधान अङ्ग है । महाभारत में लिखा है । यथा :—

अहिंसा परमो धर्म्मस्तथाऽहिंसा परोदमः ।
अहिंसा परमं दानं अहिंसा परमं तपः ॥
अभयं सर्वभूतेभ्यो यो ददाति दयापरः ।
अभयं तस्य भूतानि ददतीत्यनुशुश्रुम ॥

अहिंसा परम धर्म्म, परम दम परम दान और परम तपस्वरूपा है । जो दयायुक्त व्यक्ति सकल प्राणिमात्र को अभय देता है अर्थात् किसी की हिंसा नहीं करता है या किसी को कष्ट नहीं देता है उसको सकल प्राणिमात्र अभय दिया करते हैं अर्थात् कोई भी उसकी हिंसा नहीं करता या कोई भी उसको कष्ट नहीं देता । यह शास्त्र का सिद्धान्त है कि प्रकृति के ऊर्द्ध्वगतिशील प्रवाह के अनुकूल चलना धर्म्म और उसमें बाधा देना अधर्म्म है इस लिये जो जीव प्रकृतिप्रवाह के अनुसार चलरहे हैं उनकी गति में बाधा देने का धर्म्मतः मनुष्य का कोई अधिकार नहीं है । अतएव ऐसी क्रिया अधर्म्म है और उसकी प्रतिक्रिया से मनुष्य को दुःख भोगना पड़ता है । देवीभागवत में लिखा है । यथा :—

यो यं हन्ति विना वैरं स्वकामः सततं पुनः ।
हन्तारं हन्ति तं प्राप्य जननं जननान्तरे ॥

जो व्यक्ति विना वैर के स्वार्थ के वशवर्ती होकर जिसको मारता है वह दूसरे जन्म में उस मारनेवाले को माराकरता है। इसलिये इहलोक और परलोक में कल्याण चाहनेवाले व्यक्ति को सर्वथा अहिंसारूपी शारीरिक तप का साधन करना चाहिये। इस प्रकार से शारीरिक वाचनिक और मानसिक इन त्रिविध तपों के द्वारा असाधारण शक्ति को लाभ करके मनुष्य अभ्युदय को प्राप्त करताहुआ निःश्रेयस पद के अधिकार को प्राप्त होता है।

तप के शारीरिक वाचनिक और मानसिक ये तीन भेद ऊपर कहे जाचुके हैं। यही तप सात्त्विक राजसिक और तामसिक भेद से तीन प्रकार का हुआ करता है। अर्थात् शारीरिकादि प्रत्येक के गुणभेद से तीन तीन भेद हुए। श्रीगीतोपनिषद् में श्रीभगवान् ने गुणभेद से तप के तीन भेदों का लक्षण वर्णन किया है। यथाः—

श्रद्धया परया तप्तं तपस्तत्त्रिविधं नरैः।
अफलाकाङ्क्षिभिर्युक्तैः सात्त्विकं परिचक्षते॥
सत्कारमानपूजार्थं तपोदम्भेन चैव यत्।
क्रियते तदिह प्रोक्तं राजसं चलमध्रुवम्॥
मूढग्राहेणाऽऽत्मनो यत्पीडया क्रियते तपः।
परस्योत्सादनार्थं वा तत्तामसमुदाहृतम्॥

वह तप तीन प्रकार का है। फलाकाङ्क्षा रहित मनुष्यों के द्वारा परम श्रद्धापूर्वक किया हुआ तप सात्त्विक कहाता है। सत्कार, सन्मान अथवा पूजे जाने के अर्थ किया हुआ एवं दम्भपूर्वक किया हुआ तप राजस कहाता है वह अस्थायी और अध्रुव है। अपने साथ विचाररहित हठ करके अर्थात् अविचारपूर्व्वक अपने को दबाकर और पीड़ा देकर जो तप किया जाता है अथवा दूसरे को हानि पहुँचाने या नाश करने के लक्ष्य से जो तप किया जाता है वह तामसिक तप कहाता है।

इन गुण विभाग के भेदों को लक्ष्य में रखकर मनुष्यमात्र को उचित है कि सात्त्विक मानासिक तप, सात्त्विक वाचनिक तप और सात्त्विक शारीरिक तप का अभ्यास बढ़ाते हुए शान्ति सुख के अधिकारी होवें।

प्रथम समुल्लास का तृतीय अध्याय समाप्त हुआ।

# कर्म्मयज्ञ।

कर्म्म का अधिकार सब से विस्तृत और परमावश्यकीय है। कर्म्म के साधन जिस प्रकार स्थूल से अतिस्थूल हैं उसी प्रकार कर्म्म के संस्कारों की शक्ति अतिबलवान् और इन्द्रियों से अतीत है। चाहे शुभ कर्म्म कियाजाय, चाहे अशुभ कर्म्म, उनकी योग्यता और शक्ति के अनुसार कर्त्ता को इस जन्म में अथवा दूसरे जन्म में शुभ अथवा अशुभ फल की प्राप्ति अवश्य हुआ करती है। कर्म्मों के ही भेद से जीवगण को देव मनुष्य और तिर्य्यक् आदि योनियों की प्राप्ति हुआ करती है। कर्म्म ही के भेद से जन्मान्तर में स्वर्गलोक पृथ्वीलोक अथवा नरकलोक में जन्म होना स्वतः सिद्ध है। कर्म्मकाण्ड के विस्तार से ही आर्य्य जाति की इतनी महिमा है। गर्भाधानादि षोडश संस्कारों से संस्कृत होकर आर्य्यजाति अपनी आर्य्यता की रक्षा करसक्ती है। आर्य्यजाति को जन्म से लेकर मृत्युपर्य्यन्त कर्म्मकाण्ड की सहायता लेनी पड़ती है।

सत्त्वगुण के बढ़ानेवाले कर्म्मों को पुण्य कर्म्म और तमगुण के बढ़ानेवाले कर्म्मों को पापकर्म्म कहते हैं और उन्हीं पाप और पुण्य की छुटाई बड़ाई के अनुसार सात उन्नत लोक और सात अधोलोक, इस प्रकार से चौदह भुवनों का वर्णन शास्त्रों में पायाजाता है। यह कर्म्म ही की शक्ति है कि सात्त्विक कर्म्म के द्वारा जीव का अन्तःकरण क्रमशः शुद्ध होताहुआ मुक्ति पद को पहुँचादेता है। और यदि वैसा न हो तो पाप कर्म्म के द्वारा अन्तःकरण में अधिक से अधिक जड़ता लाते हुए जीवगण को नाना नीच योनियों में भ्रमना पड़ता है। इस कारण धर्म्मोन्नति की इच्छा रखनेवाले मनुष्यगणको प्रति मुहूर्त कर्म्म पर सावधानता के साथ दृष्टि रखना उचित है।

कर्म्म की महिमा के विषय में क्या कहा जाय आब्रह्मस्तम्बपर्य्यन्त निखिल चराचर विश्व ( जगत् ) का विस्तार कर्म्म की ही महिमा का फल है। महाप्रलय के अनन्तर जब सृष्टि की सूचना हुआ करती है तब प्रलय के गर्भ में विलीन समष्टि जीवों के कर्म से ही पुनः विश्व संसार की दृष्टि होती है। ऊर्द्ध्व सप्तलोक और अधः सप्तलोक इस तरह से चतुर्दश लोकों का

विस्तार और सब लोकों में अनन्त प्रकार के जीवों की उत्पत्ति कर्म्म-महिमा का ही फलस्वरूप है । ब्रह्मा से लेकर अनन्त कोटि देवता कर्म्म चक्र में ही आरूढ़ होकर संसार की रक्षा करते हैं और निज निज प्राक्तना-नुसार भिन्न २ गति को प्राप्त करते हैं । कर्म्म की ही शक्ति के द्वारा प्रेरित होकर सकल देवतालोग विश्व ब्रह्माण्ड की रक्षा करते हुए सर्वत्र ठीक ठीक नियमानुसार स्थिति कार्य्य को चलाया करते हैं । महाभारत में लिखा है । यथाः—

कर्म्मणाऽमी भान्ति देवाः परत्र,
कर्म्मणैवेह प्लवते मातरिश्वा ।
अहोरात्रे विदधत्कर्म्मणैव,
अतन्द्रितः शश्वदुदेति सूर्य्यः ॥
मासार्द्धमासानथ नक्षत्रयोगा,
नतन्द्रितश्चन्द्रमाश्चाऽभ्युपैति ।
अतन्द्रितो दहते जातवेदाः,
समिध्यमानः कर्म कुर्वन्प्रजाभ्यः ॥
अतन्द्रिता भारमिमं महान्तं,
बिभर्त्ति देवी पृथिवी बलेन ।
अतन्द्रिताः शीघ्रमपो वहन्ति,
सन्तर्पयन्त्यः सर्वभूतानि नद्यः ॥
हित्वा सुखं मनसश्चाऽप्रियाणि,
देवः शक्रः कर्म्मणा श्रैष्ठ्यमाप ।
वृहस्पतिर्ब्रह्मचर्य्यं चचार,
समाहितः संशितात्मा यथावत् ॥
हित्वा सुखं प्रतिरुध्येन्द्रियाणि,
तेन देवानामगमद्गौरवं सः ।

तथा नक्षत्राणि कर्म्मणाऽमुत्र भान्ति,
रुद्रादित्या वसवोऽथाऽपि विश्वे ॥

कर्म्म के द्वाराही ये देवता लोग स्वर्ग में प्रकाशमान हैं। कर्म्म के द्वाराही इस संसार में वायु बहता है और कर्म के द्वाराही अतन्द्रितभाव से दिन और रात्रि को सम्पादन करता हुआ सूर्य्य निरन्तर उदय होता है और चन्द्रमा निरालस्य होता हुआ मास, पक्ष, नक्षत्र एवं योगादि को प्राप्त करता है। अग्निदेव आलस्य को छोड़कर कर्म्म करते हुए मनुष्यों के द्वारा हवन किये जाने पर प्रजाओं को फल प्रदान करते हैं। पृथिवी देवी आलस्य रहित हो सामर्थ्य से इस गुरुभार को धारण करती है। तथा नदियां अतन्द्रितभाव से शीघ्र २ बहती हुई निखिल प्राणियों को संतृप्त करती हैं। देवताओं के राजा इन्द्र ने अपने मन की प्रिय वस्तु तथा सुख को त्यागकर के कर्म्मही के बल से श्रेष्ठत्व को प्राप्त किया है। बृहस्पतिजी ने संयतचित्त हो सुख को छोड़ इन्द्रियों को रोक ब्रह्मचर्य्य पालन किया इससे देवों के मध्य में गौरव को प्राप्त किया और नक्षत्र, विश्वेदेवा, रुद्र, आदित्य, वसु आदि सबही कर्म्म के द्वारा प्रकाशित होते हैं।

जीव सात्त्विक कर्म्म के तारतम्यानुसार ऊर्द्ध्व सप्तलोक और तामसिक कर्म्म के तारतम्यानुसार अधः सप्तलोक प्राप्त किया करते हैं। स्वर्गादि उन्नत लोक में आनन्द भोग और नरकादि अधोलोक में दुःख भोग ये सब कर्म्म की ही लीला है। बृहदारण्यकोपनिषद् में लिखा है कि:—

पुण्यो वै पुण्येन कर्म्मणा भवति पापः पापेन।

धर्म्मकार्य्य के द्वारा पुण्य और अधर्म्मकार्य्य के द्वारा पाप होता है और उसीके अनुसार ही गति होती है। श्रीगीता में लिखा है कि:—

त्रैविद्या मां सोमपाः पूतपापा,
यज्ञैरिष्ट्वा स्वर्गतिं प्रार्थयन्ते।
ते पुण्यमासाद्य सुरेन्द्रलोक,
मश्नन्ति दिव्यान्दिवि देवभोगान् ॥

जो सोमरस पानकर यज्ञ के द्वारा स्वर्ग की प्रार्थना करते हैं वे पुण्यमय इन्द्रलोक में जा देवभोग्य दिव्यवस्तुओं को पाते हैं। मीमांसा में लिखा है कि:-

यन्न दुःखेन संभिन्नं न च ग्रस्तमनन्तरम् ।
अभिलाषोपनीतञ्च तत्सुखं स्वः पदास्पदम् ॥

महाभारत में लिखा है कि:-

सुसुखः पवनः स्वर्गे गन्धश्च सुरभिस्तथा ।
क्षुत्पिपासाश्रमो नास्ति न जरा न च पातकम् ॥

जिसके आदि मध्य अन्त में दुःख से संयोग न हो और जो अभिलाषा को पूर्ण करे ऐसा सुख स्वर्गीय सुख कहलाता है । स्वर्ग में शीतल मन्द सुगन्ध वायु वहता है और भूख प्यास का दुःख नहीं सहना पड़ता है और वृद्धत्व या पातक भी नहीं होता है ।

इसी तरह पुण्य के तारतम्यानुसार उन्नत लोकों में सुख का तारतम्य बृहदारण्यकोपनिषद् में सुष्ठु वर्णित है । यथा:-

स यो मनुष्याणां राद्धः समृद्धो भवत्यन्येषामधिपतिः सर्व्वैः मानुष्यकैर्भोगैः सम्पन्नतमः स मनुष्याणां परम आनन्दोऽथ ये शतं मनुष्याणामानन्दाः स एकः पितॄणां जितलोकानामानन्दोऽथ ये शतं पितॄणां जितलोकानामानन्दाः स एको गन्धर्व्वलोक आनन्दोऽथ ये शतं गन्धर्व्वलोक आनन्दाः स एकः कर्म्मदेवानामानन्दो ये कर्म्मणा देवत्वमभिसम्पद्यन्ते अथ ये शतं कर्म्म देवानामानन्दाः स एक आजानदेवानामानन्दो यश्च श्रोत्रियोऽवृजिनोऽकामहतोऽथ ये शतमाजानदेवानामानन्दाः स एकः प्रजापतिलोक आनन्दो यश्च श्रोत्रियोऽवृजिनोऽकामहतोऽथ ये शतं प्रजापतिलोक आनन्दाः स एको ब्रह्मलोक आनन्दो यश्च श्रो-

त्रियोऽवृजिनोऽकामहतोऽथैष एव परम आनन्द एष ब्रह्मलोकः ॥

यहां मनुष्यों में जो धनवान् तथा समृद्धिमान होता है और दूसरे लोगों का अधिपति होकर सम्पूर्ण पार्थिव भोग से युक्त होता है वही मनुष्यों का उत्तम आनन्द है, मनुष्यों से सौगुण आनन्द पितृवर्ग का है जिन्होंने पितृलोक को प्राप्त किया है, इनसे शतगुण आनन्द गन्धर्व्वलोक का है और गन्धर्व्वलोक से शतगुण आनन्द कर्म्मदेवों (जो कर्म्म के द्वारा देवता हुए हैं) को है, एवं जो कर्म्मदेव का आनन्द है उससे शतगुण अधिक आजानलोक का आनन्द है जो श्रोत्रिय निष्पाप और निष्काम है। तथा आजानलोक से शतगुण अधिक आनन्द प्रजापति लोक का है और इससे शतगुण अधिक आनन्द ब्रह्मलोक का है।

इसी तरह अधर्म्म के तारतम्यानुसार अधोलोक प्राप्ति और बहुधा नीच योनियों की प्राप्ति हुआ करती है। छान्दोग्योपनिषद् में लिखा है किः—

तद्य इह रमणीयचरणा अभ्याशो ह यत्ते रमणीयां योनिमापद्येरन् ब्राह्मणयोनिं वा क्षत्रिययोनिं वा वैश्ययोनिं वाऽथ य इह कपूयचरणा अभ्याशो ह यत्ते कपूयां योनिमापद्येरन् श्वयोनिं वा सूकरयोनिं वा चाण्डालयोनिं वा ॥

जो पुण्य कर्म्म का अनुष्ठान करता है उसे उत्तम योनि, यथा—ब्राह्मणयोनि अथवा क्षत्रिययोनि या वैश्ययोनि मिलती है और जो नीच कर्म्म करता है उसे नीचयोनि, यथा—कुक्कुर की योनि अथवा सूअर की योनि या चाण्डालयोनि प्राप्त हुआ करती है। यथाः—

स्तेयो हिरण्यस्य सुरां पिबँश्च गुरोस्तल्पमावसन्
ब्रह्महा चैते पतन्ति चत्वारः पञ्चम आचरँस्तैरिति ।

सोना चुरानेवाला, मदिरापान करनेवाला, गुरुपत्नीगामी और ब्रह्मघाती ये चार और पांचवां जो इनसे व्यवहार रक्खे ये सब अधोगति को प्राप्त होते हैं। वाजसनेय ब्राह्मणोपनिषद् में लिखा है किः—

असुर्य्यानाम ते लोका अन्धेन तमसाऽऽवृताः ।
ताँस्ते प्रेत्याऽभिगच्छन्ति ये के चाऽऽत्महनो जनाः ॥

आत्मज्ञानविहीन मनुष्य मृत्यु के पश्चात् घोर अन्धकारमय असुर्य्य ( असुरों के गन्तव्य ) लोक में जाते हैं ।

योगदर्शन में लिखा है किः—

क्लेशमूलः कर्म्माशयो दृष्टादृष्टजन्मवेदनीयः ।

कर्म्मही अविद्या अस्मिता आदि क्लेशों का कारणरूप है । कर्म्माशय-स्थित संस्कारों के द्वाराही जीव प्रेरित होकर जनन मरण चक्र में परिभ्रमण करता है और संस्कार की तीव्रता के अनुसार चाहे इस जन्म में चाहे दूसरे जन्म में पापपुण्य का फल भोग करता है । कर्म्म-संस्कार जीव को कभी नहीं छोड़ता है । महाभारत में लिखा है किः—

सुशीघ्रमपि धावन्तं विधानमनुधावति ।
शेते सह शयानेन येन येन यथा कृतम् ॥
उपतिष्ठति तिष्ठन्तं गच्छन्तमनुगच्छति ।
करोति कुर्व्वतः कर्म्म छायेवाऽनुविधीयते ॥
येन येन यथा यद्यत्पुरा कर्म्म समीहितम् ।
तत्तदेकतरो भुङ्क्ते नित्यं विदितमात्मना ॥
आत्मना विहितं दुःखमात्मना विहितं सुखम् ।
गर्भशय्यामुपादाय भुज्यते पौर्वदेहिकम् ॥
बालो युवा च वृद्धश्च यत्करोति शुभाऽशुभम् ।
तस्यां तस्यामवस्थायां तत्फलं प्रतिपद्यते ॥
येन येन शरीरेण यद्यत्कर्म्म करोति यः ।
तेन तेन शरीरेण तत्तत्फलमुपाश्नुते ॥
यथा धेनुसहस्रेषु वत्सो विन्दति मातरम् ।
तथा पूर्वकृतं कर्म्म कर्त्तारमनुगच्छति ॥

पूर्वकृत कर्म्म प्रत्येक अवस्था में जीव के साथ रहता है। जीव पूर्वजन्म में जो जो कर्म्म जिस जिस तरह से करता है उसका फल उसे उसी तरह से प्राप्त होता है। अपने किये हुए दुःखजनक या सुखजनक प्रारब्ध कर्म्म का भोग मातृगर्भ से ही भोगना प्रारम्भ होता है। बाल्यकाल, युवावस्था या वृद्धावस्था जिस अवस्था में जो शुभ या अशुभ कर्म्म जीव के द्वारा अनुष्ठित होता है उसका फलाफल उसी अवस्था में प्राप्त होता है। जिस जिस शरीर से जो जो कर्म्म किये जाते हैं उन्हीं शरीरों से उनके फल प्राप्त होते हैं। जिस प्रकार हजारों गौओं के बीच में से वत्स अपनी माता को पहँचान लेता है, उसी तरह से प्रारब्ध कर्म्म कर्ता का ही अनुगमन करता है। योगदर्शन में भी लिखा है कि:—

सति मूले तद्विपाको जात्यायुर्भोगः।

कर्म्म के मूल में रहने से जाति आयु व भोग तीन चीज़ की प्राप्ति होती है। जीव कर्म्म के अनुसार ब्राह्मण क्षत्रिय आर्य्य अनार्य्य आदि भिन्न भिन्न जाति को प्राप्त करता है। प्रारब्ध कर्म्म के अनुसार आयु का भी निर्द्धारण होता है अर्थात् जिस शरीर में प्राक्तन कर्म्म जितने वर्ष तक भोग होसक्ता है उस शरीर में उतनेही वर्षतक जीव की स्थिति रहती है। पश्चात् देहान्त होकर नवीन कर्म्म से जीव की गति नवीन शरीर में हुआ करती है। तृतीय, भोग का तारतम्य भी कर्म्म के अनुसारही हुआ करता है। संसार में सुख भोग या दुःख भोग होना प्राक्तन कर्म्म का ही परिणामरूप है।

केवल इतनाही नहीं परन्तु शरीर का प्रत्येक अङ्ग प्रत्यङ्ग भी पूर्व कर्म्म के अनुसार बनता है। जन्म जन्म पिता माता की प्राप्ति, ग्रहों की दशा, रजोवीर्य्य में दोष गुण, तदनुसार अङ्ग प्रत्यङ्ग निर्म्माण और प्रकृति के विशेष विशेष भाव सबही पूर्व कर्म्म से मौलिक सम्बन्ध रखते हैं। सुश्रुत में कहा है कि:—

कर्म्मणा चोदितो येन तदाप्नोति पुनर्भवे।
अभ्यस्ताः पूर्वदेहे ये तानेव भजते गुणान्॥
अङ्गप्रत्यङ्गनिर्वृत्तिः स्वभावादेव जायते।
अङ्गप्रत्यङ्गनिर्वृत्तौ ये भवन्ति गुणाऽगुणाः॥

ते ते गर्भस्य विज्ञेया धर्म्माऽधर्म्मनिमित्तजाः ।
शुक्रशोणितसंयोगे यो भवेद्दोष उत्कटः ॥
प्रकृतिर्जायते तेन तस्या मे लक्षणं शृणु ।

पूर्व्वकर्मानुसार ही शरीर की प्राप्ति होती है । गुणों का तारतम्य भी प्राक्तनानुसार होता है । अङ्ग प्रत्यङ्ग का निर्म्माण भी स्वभाव से ही होता है । उसमें दोष गुण गर्भगत धर्म्माधर्म्म का ही फल है । रजोवीर्य्य के सम्बन्ध में जो दोष होता है प्रकृति भी उसीसे बनती है ।

वेदों में कर्म्म का विषय अधिक होने का कारण यह है कि कर्म्म का विस्तार और अधिकार सब से अधिक है । वेदों के जिस काण्ड में कर्म्मों का वर्णन है उसको कर्म्मकाण्ड कहते हैं । वेद और शास्त्रों में तीन प्रकार के कर्म्म माने गये हैं । यथाः-नित्य नैमित्तिक और काम्य । जिन कर्मों के न करने से पाप होता हो और करने से विशेष फल न मिलता हो उनको नित्य कर्म्म कहते हैं । यथाः—त्रिकाल संध्या पञ्चमहायज्ञादि । इसका उद्देश्य यह है कि प्राक्तन कर्म्मानुसार मनुष्य प्रकृति की जिस कक्षापर प्रतिष्ठित है उसी कक्षा पर स्थित रहने के लिये वे सब कर्म्म किये जाते हैं इसलिये इनके करने से पुण्य नहीं है परन्तु न करने से पाप है क्योंकि न करने से मनुष्य उस कक्षापर प्रतिष्ठित नहीं रहसक्ते हैं । जैसा दृष्टान्तस्थल पर पञ्चमहायज्ञ को समझसक्ते हैं । पञ्चमहायज्ञ में और भी बहुत आत्मोन्नति करने की विधि होने पर भी यह तो अवश्यही है कि पञ्चसूना दोष दूर करने के लिये हरेक गृहस्थ को पञ्चमहायज्ञ करना कर्तव्य है । इसी लिये इसके करने से पुण्य नहीं परन्तु न करने से पाप है । प्रकृति के क्रमोन्नति के प्रवाह पर धक्का देने से जब पाप होता है तो मनुष्य को अपने जीवन धारण करने के अर्थ सहस्रों प्राणियों की हत्या करनी पड़ती है, प्रत्येक ग्रास में, चलने फिरने में इतनाही नहीं किन्तु प्रतिश्वास प्रश्वास में असंख्य प्राणियों की हत्या होती है; यह सब पाप जिनके कि किये विना मनुष्य संसार में प्राण धारण नहीं करसक्ता है उनके सदैव दूर करने के लिये ही पञ्चमहायज्ञ का अनुष्ठान शास्त्रों में बताया है । जैसा मनुजीने लिखा है किः—

पञ्चसूना गृहस्थस्य चुल्लीपेषण्युपस्करः ।

कण्डनीचोदकुम्भश्च बध्यते यास्तु वाहयन् ॥
तासां क्रमेण सर्वासां निष्कृत्यर्थं महर्षिभिः ।
पञ्च क्लृप्ता महायज्ञाः प्रत्यहं गृहमेधिनाम् ॥

गृहस्थों के पांच स्थानों में जीवहत्या होती है । यथाः—चुल्ली ( चूल्हा ) पेषणी ( बांटने का ऊपर नीचे का पत्थर ) उपस्कर ( झाड़ू ) कण्डनी ( ऊखल ) और उदकुम्भ ( जलपात्र ) इन पांच चीज़ों को काम में लाने से जीवहिंसा होती है । अतः इन सब दैनन्दिन हिंसाजनित पापों से मुक्त होने के लिये महर्षियों ने गृहस्थों के लिये नित्यकर्म्म रूप से पञ्चमहायज्ञ का विधान किया है ।

इसी लिये नित्य कर्म्म के न करने से पाप होता है और करने से पुण्य नहीं होता है । इसी विज्ञान के अनुसार अपने अपने वर्ण और आश्रम या अपने अपने जीवन में जो कर्तव्य कर्म्म हैं वे सब उक्त कर्म्म के अन्तर्गत समझने चाहियें । ब्राह्मणों की ब्राह्मणवृत्ति, क्षत्रियों की क्षत्रियवृत्ति, वैश्यों की वैश्यवृत्ति, शूद्रों की शूद्रवृत्ति, निज निज आश्रमधर्म्म के अनुसार चातुर्वर्ण्यवृत्ति सबही नित्य कर्म्म के अन्तर्गत है । क्योंकि मनुष्य जब तक अपने अपने वर्ण और आश्रमधर्म्म के अनुसार न चलेंगे तबतक जिस वर्ण में वे हैं उसमें स्थित नहीं रहसकेंगे और न उससे उन्नत वर्ण या आश्रम को प्राप्त करसकेंगे, इस लिये ब्राह्मणों का स्वाध्याय आदि कर्म्म, वैश्यों का गोरक्षा आदि कर्म्म नित्यकर्म्म हैं जिनके न करने से उन्हें पाप होता है और नियमित रीति से करनेपर अपनी अपनी भूमि पर स्थिति होकर उन्नति को प्राप्त करसक्के हैं । इसी तरह से राजा के लिये प्रजापालन करना नित्यकर्म्म है जिसके न करने से राजा को पाप है क्योंकि जिस पुण्य के प्रताप से अष्टलोकपालों के अंश से राजशरीर प्राप्त होकर प्रजा-रञ्जनरूप कर्तव्य विश्वनियन्ता की ओर से उनको समर्पित हुआ है उस कर्तव्य में अवहेला होनेपर अवश्य पाप होगा और भगवान् की कृपादृष्टि हट जायगी । मनुसंहिता में लिखा है किः—

अराजके हि लोकेऽस्मिन्सर्वतोविद्रुते भयात् ।
रक्षार्थमस्य सर्व्वस्य राजानमसृजत्प्रभुः ॥

अराजक संसार में सर्व्वत्र भयविह्वल प्रजाओं की रक्षा के लिये श्री भगवान् ने राजा को बनाया ।

यदि राजा प्रजारक्षक हो तबही उसे यथार्थ राजा कहना चाहिये अन्यथा राजा पदवी के योग्य नहीं होसक्त । शुक्रनीतिसार में लिखा है किः—

यो हि धर्म्मपरो राजा देवांशोऽन्यश्च रक्षसाम् ।
अंशभूतो धर्म्मलोपी प्रजापीडाकरो भवेत् ॥

धार्म्मिक,प्रजारञ्जक राजा ही देवांश से उत्पन्न होते हैं अन्यथा राक्षसों का अंश समझना चाहिये । ऐसा राजा धर्म्म का नाशक और प्रजापीडन करनेवाला होता है । राजा के पाप से राज्य में शान्ति नहीं रहती है और सब प्रजा पापी होजाती है । क्योंकि मनुस्मृति में लिखा है किः—

राज्ञि धर्म्मिणि धर्मिष्ठाः पापे पापाः समे समाः ।
राजानमनुवर्त्तन्ते यथा राजा तथा प्रजाः ॥

राजा के धर्म्मात्मा होने से प्रजा धर्म्मात्मा होती है और पापात्मा होने से पापात्मा एवं पुण्य-पाप उसके सम होने से सम होती है । पाप के फल से प्रजा में वर्णसंकरता, ऋतुविपर्यय, अपग्रहों का अत्याचार, प्रजानाश और राज्यनाश होता है । महाभारत में लिखा है किः—

क्षत्रियस्य प्रमत्तस्य दोषः सञ्जायते महान् ।
अधर्म्माः संप्रवर्त्तन्ते प्रजासङ्करकारकाः ॥
अशीते विद्यते शीतं शीते शीतं न विद्यते ।
अवृष्टिरतिवृष्टिश्च व्याधिश्चाप्याविशेत्प्रजाः ॥
नक्षत्राण्युपतिष्ठन्ति ग्रहा घोरास्तथागते ।
उत्पाताश्चाऽत्र दृश्यन्ते बहवो राजनाशनाः ॥
अरक्षितात्मा यो राजा प्रजामपि न रक्षति ।
प्रजाश्च तस्य क्षीयन्ते ततः सोऽनुविनश्यति ॥

राजा के प्रमाद से महान् दोष उत्पन्न होता है । राज्य में सङ्कर प्रजा उत्पन्नकारी अधर्म्म बढ़ जाता है, गर्म्मी के समय में शीत और शीत के

समय गर्म्मी होजाती है, अनावृष्टि, अतिवृष्टि और विविध रोग राज्य को आक्रमण करते हैं, राज्य के नष्ट करनेवाले अपग्रह धूमकेतु आदि का उदय होता है, जो अरक्षितात्मा राजा अपनी प्रजा की रक्षा नहीं करता है उनकी प्रजा नाश को प्राप्त होती है और तदनन्तर उसका भी नाश होता है ।

इसलिये प्रजापालन करना राजा का परमकर्त्तव्य और नित्यकर्म्म के अन्तर्गत है । इसी तरह से जगत् कल्याणकर कार्य्य करना संन्यासियों के लिये नित्यकर्म्म है क्योंकि आत्मा को इन्द्रियों के संग से हटाकर व्यापक परमात्मा के साथ मिलादेना ही जब संन्यासी के वास्ते मुक्ति का कारण है तो संन्यास आश्रम का वोही कर्त्तव्य होगा कि जिसके द्वारा अपना प्राण विश्वप्राण के साथ मिलजाय, देहात्मबुद्धि नष्ट हो, चित्त का सङ्कोच-भाव दूर हो और अनुदारता एवं स्वार्थबुद्धि नष्ट होकर परार्थबुद्धि बढ़े । इस लिये ही शास्त्रों में कहागया है किः—

## साध्नोति परकार्य्यमिति साधुः ।

साधु वह ही है कि जो अन्य का उपकार करे । क्योंकि जब तक साधु निष्काम कर्म्मयोग का अवलम्बन कर विश्व संसार को भगवान् का रूप समझ करके भगवत्सेवारूप जगत्सेवाकार्य्य में प्रवृत्त नहीं होता है तब तक उनकी देहात्मबुद्धि और अहङ्कार नष्ट नहीं होता । और विना देहा-भिमान नष्ट होने के स्वरूप-उपलब्धि नहीं हुआ करती है और स्वरूप उपलब्धि न होने से संन्यास का आश्रम लेना ही व्यर्थ होगा । अतः संन्यासी यदि यथार्थ संन्यासी बनना चाहे तो जगत्कल्याणकर कार्य्य करना उसका कर्त्तव्य अर्थात् नित्यकर्म्म होगा । इसके न करने से उसको पाप होगा अर्थात् अपने पद से गिर जायगा ।

जिन कर्म्मों के करने से फल की प्राप्ति होती है और न करने से पाप नहीं होता है उनको नैमित्तिक कर्म्म कहते हैं । यथाः—तीर्थदर्शनादि । तीर्थदर्शन न करने से पाप नहीं होता परन्तु करने से पुण्य अवश्य होता है । तीर्थ क्या चीज़ है ? तीर्थों की महिमा क्या है ? कितने प्रकार के तीर्थ होते हैं ? ये सब बातें आगे बताई जायँगी, परन्तु इसमें कोई सन्देह नहीं है कि तीर्थसेवा का जो नियम और आचार शास्त्र में वर्णन है उसके अनुसार तीर्थसेवा

की जाय तो सुफल अवश्य होगा । जिस प्रकार विषयी पुरुष के स्थान से महात्मा के स्थान में कुछ विशेषता हुआ करती है, वहां पर जाने से घोर से घोर विषयी होने पर भी महात्मा के प्रभाव से कम से कम थोड़ी देर के लिये भी विषयीभाव को भूलकर धर्म्मभाव के द्वारा चित्त को पवित्र कर सक्ता है; उसी प्रकार जिन जिन दैवी शक्तियों के द्वारा तीर्थों की प्रतिष्ठा और महिमा बढ़ी हुई है, जो जो दैवी शक्ति वहां नित्य या नैमित्तिक रूप से काम कर रही है, उन उन दैवी शक्तियों की सीमा में आजाने से ही मनुष्य के चित्त का वैषयिक भाव नष्ट होकर सद्भाव का उदय होता है, यही तीर्थसेवा का महान् फल है । इसके सिवाय तीर्थ में पूजा, दान, स्नान, साधुओं का सत्सङ्ग, धर्म्मचिन्ता, तप आदि सत्कार्यों के अनुष्ठान के द्वारा भी विशेष पुण्यफल की प्राप्ति हुआ करती है । इसी तरह से गृहस्थों के लिये साधु का दर्शन, देवस्थान-दर्शन, धर्म्माचार्य्यों का सत्सङ्ग करके सत्शिक्षा-लाभ आदि कार्य्य भी नैमित्तिक कर्म्म के अन्तर्गत हैं जिनके न करने से पाप तो नहीं होता है परन्तु करने से विशेष पुण्य लाभ होता है ।

जो कर्म्म किसी विशेष कामना के पूरे करने के लिये कियेजाते हैं वे काम्य कर्म कहाते हैं । यथा :—पुत्रेष्टि याग, अश्वमेध याग आदि । काम्य कर्म्म के मूल में स्वार्थ रहता है । और यह भी वात विचार करने योग्य है कि एकही कार्य्य भाव के भेद होने से कहीं नैमित्तिक कर्म्म भी कहलाते और कहीं काम्य कर्म्म भी कहलाते हैं । दृष्टान्तस्थल पर समझ सक्के हैं कि यदि कोई मनुष्य केवल तीर्थदर्शन के ही लक्ष्य से तीर्थयात्रा करे तो उसकी तीर्थयात्रा नैमित्तिक कर्म्म के अन्तर्गत होगी । परन्तु यदि वह मनुष्य इस प्रकार यात्रा न करके किसी विशेष कामना की सिद्धि के लिये तीर्थयात्रा करे तो वह यात्रा काम्य कर्म्म होजावेगी । तात्पर्य्य यह है कि नैमित्तिक कर्म्म के मूल में केवल चित्त का साधारण धर्म्मभाव रहा करता है, परन्तु काम्य कर्म्म के मूल में विशेष कामना रहसक्ती है ।

श्रीभगवान् कृष्णचन्द्रजीने गीता में कर्म्म की गति को गहना कहकर कर्म्म-रहस्य का अच्छी तरह से वर्णन किया है । केवल भावमात्र के प्रभेद होने से ही कर्म्म की शक्ति में तारतम्य बहुत कुछ होजाया करता है इसलिये कर्म्मों का सूक्ष्म विचार करते हुए महर्षियों ने कामना के तारतम्यानुसार

कर्म्मों की शक्ति के तारतम्य होने से उनको आध्यात्मिक, आधिदैविक और आधिभौतिक रूप से तीन भागों में विभक्त किया है । मनुष्यों की कामना आत्मा की उन्नति के साथ साथ बहुत कुछ उदारता और विचार को प्राप्त होजाती है तदनुसार कर्म्म के भी भाव में परिवर्त्तन होजाता है ।

साधारणतः अधिभूत कर्म्म उसे कहते हैं कि जिसमें दूसरे भूतों के द्वारा कामना की सिद्धि और फल की प्राप्ति हो । यथाः— ब्राह्मणभोजनादि कर्म्म । ब्राह्मणभोजन में सद्ब्राह्मणों को भोजन कराने से उनके आशीर्व्वाद और मानसिक शक्ति आदि के द्वारा बहुत कुछ फल की प्राप्ति होसक्ती है । इस लिये ब्राह्मणभोजन साधुभोजन आदि कर्म्म अधिभूत कर्म्म के अन्तर्गत हैं । इसी कामना को बढ़ाकर जब मनुष्य सार्वभौम भाव को प्राप्त करके संसार की सुख-कामना के साथ अपनी सुख-कामना मिलाते हैं तब लोकोपकारक सकल स्थूल कर्म्म ही आधिभौतिक कर्म्म में शामिल होजायँगे । दरिद्रों को भोजन देना, अनाथालय आदि स्थापन करना, दातव्य चिकित्सालय आदि के द्वारा ग़रीब रोगी लोगों का रोग नाश करना आदि सब देशोपकारक कर्म्म इसी अधिभूत कर्म्म के अन्तर्गत होकर कर्त्ता की उदार कामना की पूर्ति करेंगे और उसे एतादृश महत्कार्य्यों से विशेष पुण्यफल मिलेगा ।

आधिदैविक कर्म्म में याग-यज्ञादि शामिल हैं अर्थात् जिन कर्म्मों के द्वारा दैवी शक्ति को अनुकूल करके फल प्राप्त किया जाय उसे आधिदैविक कर्म्म कहते हैं । यह शास्त्र का सिद्धान्त है कि कर्म्म नष्ट न होनेपर भी प्रबल कर्म्म के द्वारा दुर्बल कर्म्म दब जाते हैं । इसलिये यदि कोई मनुष्य दैवी शक्ति को प्रसन्न करके उससे उत्पन्न प्रबल संस्कार के द्वारा अपने विपरीत संस्कार को हटादेवे तो वह कर्म्म आधिदैविक कहावेगा । प्राक्तन दुष्ट कर्म्मों के फल से जब मन्द संस्कार मनुष्य को क्लेश देना चाहता है तो मनुष्य इस तरह से याग यज्ञ पूजा आदि आधिदैविक कर्म्मों के द्वारा संस्कार उत्पन्न करके खराब संस्कारों को दबा सक्ता है और नवीन संस्कारों का उदय करके सुख प्राप्त करसक्ता है । इसी तरह अपनी स्वार्थसिद्धि या कामना पूर्ण करने के लिये आधिदैविक काम्य कर्म्म का अनुष्ठान होसक्ता है और कामना के संकुचित या अनुदारभाव को हटाकर विश्व संसार के साथ कामना को मिलाते हुए संसार के कल्याण के लिये आधिदैविक कर्म्म का

अनुष्ठान होसक्ता है । यथाः-ग्राम नगर अथवा देश के उपकार के लिये यज्ञ, ग्रामदेवता या गृहदेवता की प्रतिष्ठा आदि लोक हितकर कार्य्य इस यज्ञ के अन्तर्गत होंगे । देश में महामारी, अतिवृष्टि, अनावृष्टि, दुर्भिक्ष आदि का फैलना देश के समग्र जीवों के पाप संस्कारों का ही फल है । इसलिये किसी देश में इसी तरह से खराब संस्कार उदय होकर जब देशव्यापी दुःख का उदय होता है तो उस संस्कार को दैवीसंस्कार द्वारा दबाकर सुफल उत्पन्न करने के लिये यदि कोई परोपकारी पुरुष दैवयज्ञादि का अनुष्ठान करे तो वही कर्म्म आधिदैविक कर्म्म कहलावेगा ।

आध्यात्मिक कर्म्म में बुद्धि का प्राधान्य रहता है । इसी विचार से स्वधर्म्म और स्वदेशोपकारक कर्म्म तथा ज्ञानविस्तारकारी कर्म्मों को आध्यात्मिक कर्म्म कहा जाता है । जीव प्रकृति पर संयम करने से मालूम होता है कि अहंकार के विकाश के तारतम्यानुसार जीव में वासना, प्रकृति के निम्नस्तर से प्रारम्भ होकर क्रमशः ऊर्द्धगति के साथ साथ विस्तार व उदारता को प्राप्त होती जाती है । तदनुसार प्रथम स्तर में स्वार्थमूलक मलिन वासना रहने पर भी क्रमशः वह वासना शुद्ध होती जाती है । उद्भिज्ज या स्वेदज योनिस्थ जीवों में यह वासना पूर्ण प्राकृतिक और आत्मरक्षामात्र साधक है । अन्य के सुख के साथ अपने सुख का सम्बन्ध ज्ञान उद्भिज्ज या स्वेदज में बिलकुल नहीं है क्योंकि मनोमय कोष का वहां उस प्रकार विकाश ही नहीं हुआ है । तदनन्तर अण्डज पक्षियोनि अथवा पशुयोनि में आकर इस भाव का थोड़ासा विकाश होता है । अपने बच्चों पर प्रेम करना, स्वयं कष्ट सहकर भी उनकी रक्षा करनी, उनका अच्छी तरह से लालन-पालन करना, दाम्पत्य प्रेम और यूथप्रेम दिखाना, यह सब वासना विस्तार और स्वार्थभाव के केन्द्र विस्तार का लक्षण पशु पक्षियों में देखने में आता है । तदनन्तर मनुष्ययोनि में आकर इसका विशेष विकाश होता है । मनुष्य सामाजिक जीव है । प्रत्येक मनुष्य अपनेको समाज का अङ्ग-प्रत्यङ्ग समझता है । पारिवारिक जीवन के साथ ही साथ मनुष्य की अहंता या ममता या तन्मूलिका वासना अपने केन्द्र की परिधि को बढ़ाती जाती है, तदनुसार सुख दुःख की परिधि भी बढ़जाया करती है । बालकपन में सुख दुःख व्यष्टिगत रहने पर भी विवाह होने के अनन्तर प्रथमतः पत्नी में और क्रमशः पुत्र कन्या में भी वह

भाव बँटजाता है। मनुष्य स्वयं भूखा रहकर भी पुत्र कन्या या स्त्री को खिला-कर सुख लाभ करता है और पुत्र कन्या को भूखा रखकर खाने से अपने को दुःखी मानता है। इससे सिद्ध हुआ कि उन्होंने स्त्री पुत्र आदि के साथ अपनी अहंता को मिलाकर उसे और भी उदार और विस्तृत करदिया है। इस तरह अपनी मलिन स्वार्थमय वासना को मनुष्य शुद्ध करता हुआ समस्त परिवार में उसे फैलाता है। तदनन्तर मनुष्य केवल अपने परिवार के साथ ही स्नेह सम्बन्ध न रखकर अपने ग्राम या नगर के साथ वह सम्बन्ध स्थापन करता है। उस समय समस्त ग्राम या नगर के मनुष्यों के सुख दुःख के साथ अपने सुख दुःख को मिलाता है: और उनके सुख से सुखी और उनके दुःख से दुःखी अपने को मानता है। तदनन्तर समाज के साथ अपना सम्बन्ध बढ़ाकर समाज के लिये स्वार्थत्याग करता हुआ समाज के सुख के लिये पुरुषार्थ करता है। अपनी समाज के सुख के साथ सुखी तथा दुःख के साथ दुःखी अपने को मानता है। तदनन्तर अपनी जाति और देश के साथ ममत्वभाव को मिलाकर जाति और देश की सेवा करके अपने को धन्य मानता है। देश और जाति के लिये जीवन अर्पण करता है इसी को ही सच्ची देशभक्ति कहते हैं। ऐसे समय मनुष्य देश के सुख से सुखी और देश के दुःख से दुःखी अपने को मानताहुआ देश और जाति के लिये सर्व्वस्व उत्सर्ग करता है। उस समय उसकी रुचि क्षुद्र विषय या इन्द्रियों की ओर नहीं रहती है परन्तु संसार के सुख के लिये कष्ट होनेपर भी उसे परम सुख समझकर आनन्द से सहन करता है। उस समय उसकी सत्ता बहुत बढ़जाने से स्वार्थ बुद्धि नष्ट होकर परार्थ बुद्धि का विकाश होता है और ऐसा पवित्र आत्मा आध्यात्मिक जीवन में बहुत ही उन्नति करता है उसकी इस दशा में उससे देश और धर्म्म के लिये जो कुछ कार्य्य होते हैं सब ही आध्यात्मिक कर्म्म कहाते हैं। देश में ज्ञान की उन्नति, धर्म्म की उन्नति इत्यादि सब प्रकार की उन्नति के लिये वे सदैव तत्पर रहते हैं। चित्त की छोटी वासनाएँ बिलकुल नष्ट होजाती हैं। इस तरह से देश और जाति के साथ अपनी सत्ता को बढ़ातेहुए अन्त में समस्त संसार को भगवान् का रूप समझ करके वे महात्मा "वसुधैव कुटुम्बकं" भाव को प्राप्त करते हैं। इस हालत में उनका जीवन विश्वजीवन के साथ व उनका प्राण विश्वप्राण के

साथ मिलजाता है। उनसे जो कुछ कर्म्म होते हैं वे सब ही जगत्कल्याण के अर्थ हुआ करते हैं। यही साधु की साधुता है। योगी का आध्यात्मिक कर्म्म-योग है और सच्ची भगवत्सेवा है क्योंकि भागवत में लिखा है कि:-

अहं सर्व्वेषु भूतेषु भूतात्माऽवस्थितः सदा ।
तमवज्ञाय मां मर्त्यः कुरुतेऽर्च्चाविडम्बनम् ॥
यो मां सर्व्वेषु भूतेषु सन्तमात्मानमीश्वरम् ।
हित्वार्च्चां भजते मौढ्यात्भस्मन्येव जुहोति सः ॥
द्विषतः परकाये मां मानिनो भिन्नदर्शिनः ।
भूतेषु बद्धवैरस्य न मनः शान्तिमृच्छति ॥
अथ मां सर्व्वभूतेषु भूतात्मानं कृतालयम् ।
अर्हयेद्दानमानाभ्यां मैत्र्याऽभिन्नेन चक्षुषा ॥
मनसैतानि भूतानि प्रणमेद्बहुमानयन् ।
ईश्वरो जीवकलया प्रविष्टो भगवानिति ॥

सकल भूतों में एक भूतात्मारूप से विराजमान भगवान् को अवज्ञा करके पूजा करना विडम्बनामात्र है। सकल भूतों में ईश्वरभाव को त्याग करके जो पूजा है सो भस्म में आहुति के समान निष्फल है। सर्व्वत्र अद्वितीय होने पर भी शत्रु मित्र आदि विचार से जो परमात्मा को भिन्न मानकर भूतों में वैरभाव रखता है उसके चित्त में शान्ति नहीं होती है। इसलिये सकलभूतों में मित्रभाव रखकर सर्व्वव्यापी परमात्मा की पूजा करनी चाहिये। ईश्वर जीवरूपी कला से सकल भूतों में रहा करते हैं इसलिये बहुत सन्मान के साथ भगवद्भाव से भूतों को चित्त से प्रणाम करना उचित है।

यही जीवन ऋषियों का था, उनकी विभूति परोपकार के लिये ही हुआ करती थी, उनकी चिन्ता परोपकार में ही लगी रहती थी उनकी ज्ञान शक्ति समस्त संसार के अज्ञानान्धकार को नष्ट करती थी। उन्हींकी कृपा है कि आज भी भारत निर्धन होनेपर भी ज्ञानधन से धनी होकर जगत् के गुरुस्थानीय है। इस प्रकार देश, जाति और संसार के कल्याण करने के

लिये और ज्ञान की ज्योति फैलाने के लिये ऋषिलोग जो कुछ ज्ञानविस्तार पुस्तक-प्रणयन आदि समष्टि-जीवकल्याणकारी कार्य्य को करते थे वे सब आध्यात्मिक कार्य हैं ।

सब प्रकार के विहित कर्म्म पुनः दो भेद में विभक्त हैं । यथा :—सकाम कर्म्म और निष्काम कर्म्म । सकाम कर्म्म के साथ वासना का सम्बन्ध बने रहने के कारण उससे मुक्ति नहीं होती है । जिस वासना को लेकर कर्म्म करते हैं कर्म्म की सिद्धि में उसी कामना का ही फल भोग होता है । वेद और शास्त्र में इसी प्रकार के बहुत कर्म्मों की विधि लिखी है और उनके फल भी वर्णन किये गये हैं । गीता में जो दो गति वर्णन की गई हैं सो सकाम और निष्काम कर्म्म की ही फलरूपा हैं । सकाम कर्म्म का फल धूमयानगति और निष्काम कर्म्म के फल से देवयानगति मिलती है । श्रीगीता में लिखा है किः—

अग्निर्ज्योतिरहः शुक्लः षरामासा उत्तरायणम् ।
तत्र प्रयाता गच्छन्ति ब्रह्म ब्रह्मविदो जनाः ॥
धूमो रात्रिस्तथा कृष्णः षरामासा दक्षिणायनम् ।
तत्र चान्द्रमसं ज्योतिर्योगी प्राप्य निवर्त्तते ॥
शुक्लकृष्णे गती ह्येते जगतः शाश्वते मते ।
एकया यात्यनावृत्तिमन्ययाऽऽवर्त्तते पुनः ॥

जो प्रथम अग्न्यभिमानी देवता, तदनन्तर ज्योतिरभिमानी देवता, तत्पश्चात् दिवाभिमानी देवता, उसके बाद शुक्लपक्षाभिमानी देवता और अनन्तर उत्तरायण के षरामासाभिमानी देवता को अवलम्बन करके अर्थात् देवयान से गमन करते हैं वे ब्रह्मविद् व्यक्ति ब्रह्मरूप होकर फिर जन्म ग्रहण नहीं करते हैं । और जो प्रथम धूमाभिमानी देवता, तत्पश्चात् रात्र्यभिमानी देवता, तदनन्तर कृष्णपक्षाभिमानी देवता और उसके बाद दक्षिणायन मास-षट्काभिमानी देवता को अवलम्बन करके अर्थात् पितृयान से गमन करते हैं वे योगिगण अन्त में चन्द्रलोक प्राप्त होकर पुनः पृथिवी पर जन्म लेते हैं । इन दोनों गतियों को शुक्लगति और कृष्णगति कहते हैं । जगत् में मनुष्य

मात्र की ये दो प्रकार की गति अनादि हैं । इनमें से एक गतिद्वारा अपुनरावृत्ति और दूसरी गतिद्वारा फिर जन्म लेना पड़ता है ।

धूमयान या पितृयान या दक्षिणायन गति प्राप्तकरके मनुष्य किसी ऊर्द्ध्व-लोक में जाकर अपने वासनामय कर्म्मानुरूप फल भोगकरके पुनः संसार में लौटकर आजाता है । श्रीगीताजी में लिखा है कि:—

त्रैविद्या मां सोमपाः पूतपापाः,
यज्ञैरिष्ट्वा स्वर्गतिं प्रार्थयन्ते ।
ते पुण्यमासाद्य सुरेन्द्रलोक,
मश्नन्ति दिव्यान्दिवि देवभोगान् ॥
ते तं भुक्त्वा स्वर्गलोकं विशालं
क्षीणे पुण्ये मर्त्यलोकं विशन्ति ।
एवं त्रयीधर्म्ममनुप्रपन्नाः
गतागतं कामकामा लभन्ते ॥

जो सब त्रिवेदवित् पण्डित कामना के वश में होकर यज्ञशेष सोमपान-पूर्व्वक नाना प्रकार के यज्ञों का अनुष्ठान करके स्वर्गगति की प्रार्थना करते हैं वे पापों से छूटकर महान् पवित्र देवलोक-प्राप्तिपूर्व्वक स्वर्गराज्य में नानाप्रकार दिव्य देवभोगों को उपभोग करते हैं। किन्तु वे सब भोग चिर-स्थायी नहीं होते हैं । वे लोग बहुत समय तक उस सुविशाल स्वर्गलोक को भोग करके पुण्य का क्षय होनेपर पुनः इस मर्त्यलोक में जन्म ग्रहण करते हैं । भोग कामना के वश हो वैदिक कर्म्मों का अनुसरण करनेपर इस प्रकार जन्ममरणरूप मार्ग को ही प्राप्त हुआ करते हैं ।

सकाम कर्म्म से पुनरावृत्ति नहीं छूटती है और संसारचक्र में घटीयन्त्र-वत् घूमना बना ही रहता है इसीलिये शास्त्र में सकाम कर्म्म को निम्नाधिकार दिया है । यथा :—

प्लवा ह्येते अदृढा यज्ञरूपा,
अष्टादशोक्तमवरं येषु कर्म्म ।

एतच्छ्रेयो येऽभिनन्दन्ति मूढा,
जरामृत्युं ते पुनरेवाऽभियन्ति ॥
अविद्यायां बहुधा वर्त्तमाना,
वयं कृतार्था इत्यभिमन्यन्ति बालाः ।
यत्कर्म्मिणो न प्रवेदयन्ति रागा,
त्तेनातुराः क्षीणलोकाश्च्यवन्ते ॥
इष्टापूर्तं मन्यमाना वरिष्ठं,
नान्यच्छ्रेयो वेदयन्ते प्रमूढाः ।
नाकस्य पृष्ठे ते सुकृतेऽनुभू,
त्वेमं लोकं हीनतरं चाविशन्ति ॥

अष्टादश हीनफलप्रद कर्म्मों का जिसमें अनुष्ठान होता है ऐसा जो यज्ञ-रूप प्लव ( भेलक, नाव ) सो दृढ़ नहीं है परन्तु विनाशशील है । जो मूढ़ पुरुष इसे श्रेयस्कर समझता है उसको जरामृत्यु के बन्धन में आना पड़ता है । बहुत तरह से अविद्या के द्वारा ग्रस्त होने से बालबुद्धि मूढ़लोग अपने को कृतार्थ समझते हैं । सकाम कर्म्ममार्गरत लोग आसक्ति के कारण तत्त्व-निर्णय करने में असमर्थ होकर सकाम कर्म्मविपाक से स्वर्गादि लोकों में सुख भोग करके भोग के अन्त में दुःखितचित्त होकर उन्नतलोक से च्युत होजाते हैं । अत्यन्त मूढ़लोग इष्ट व पूर्त्तकर्म को ही सर्वश्रेष्ठ मानकर इनसे श्रेष्ठ और भी कुछ है ऐसा नहीं जानते हैं । वे पुण्य के द्वारा प्राप्त स्वर्गलोक में कर्म्म-फल भोग करके मर्त्यलोक अथवा इससे भी किसी हीनलोक में जाते हैं ।

इस तरह से संसार में भोग की अनित्यता और तुच्छता को जानकर और परलोक से पतन होने के कारण उसकी भी अकिञ्चित्करता को समझ कर मनुष्य वैराग्य अवलम्बन करके निष्काम कर्म्मानुष्ठान में प्रवृत्त होता है । जैसे श्रुति में कहा है किः—

"तद्यथेह कर्म्मचितो लोकः क्षीयते
एवमेवामुत्र पुण्यचितो लोकः क्षीयते" ।

"परीक्ष्य लोकान्कर्म्मचितान्ब्राह्मणो
निर्वेदमायान्नास्त्यकृतः कृतेन" ।

जैसा इस संसार में कर्म्म के द्वारा प्राप्त लोक क्षय होजाता है, ऐसा स्वर्ग में भी पुण्य के द्वारा प्राप्त लोक क्षीण होजाता है । तत्त्वज्ञानी ब्राह्मण कर्म्म के द्वारा प्राप्य लोकसमूह के मिथ्यात्व को परीक्षा के द्वारा जानकर वैराग्य अवलम्बन करते हैं क्योंकि उनको विदित होजाता है कि कर्म्म के द्वारा आत्यन्तिक दुःखनाश और मुक्ति नहीं होसक्ती है । श्रुति में और भी लिखा है । यथाः—

पुत्रैषणाया वित्तैषणाया लोकैषणाया व्युत्थायाऽथ
भिक्षाचर्य्यं चरन्ति ।

पुत्र की इच्छा, धन की इच्छा और यश की इच्छा, इन तीनों से अलग होकर मनुष्य पूर्ण संन्यासी बनते हैं । इस प्रकार वासनाशून्य और वैराग्यवान् संन्यासी निष्काम कर्म्मयोग के द्वारा उत्तरायण गति को प्राप्त होते हैं । यथा मुण्डकोपनिषद् मेंः—

तपःश्रद्धे ये ह्युपवसन्त्यरण्ये,
शान्ता विद्वांसो भिक्षाचर्यं चरन्तः ।
सूर्य्यद्वारेण ते विरजाः प्रयान्ति,
यत्रामृतः स पुरुषो ह्यव्ययात्मा ॥
सम्प्राप्यैनमृषयो ज्ञानतृप्ताः,
कृतात्मानो वीतरागाः प्रशान्ताः ।
ते सर्व्वगं सर्व्वतः प्राप्य धीराः,
युक्तात्मानः सर्व्वमेवाविशन्ति ॥

जो शान्त संन्यासी अथवा विद्वान् गृहस्थ तप व श्रद्धा से युक्त व निवृत्तिसेवी होकर भिक्षान्न के द्वारा उदरपूर्त्ति करते हुए अरण्य में वास करते हैं उनको उत्तरायणगति प्राप्त होती है । ऐसे सात्त्विक पुरुष अव्यय हिरण्यगर्भ के लोक में जाते हैं । वहां से उनकी मुक्ति होती है । यह क्रमोर्द्ध्वगति है ।

इसके सिवाय और एक गति है जिसको सहजगति कहते हैं जिसके लिये द्वितीय मन्त्र कहागया है। इसमें इहलोक में ही मुक्ति होती है। ज्ञानतृप्त ऋषिलोग परमात्मा को यहांही जानकर परितृप्त, वीतराग और प्रशान्त होजाते हैं। वे सर्व्वव्यापी परमात्मा को पूर्णरूप से जानकर अपनी सत्ता को उसी विराट्सत्ता में विलीन करके विदेहमुक्तिलाभ करते हैं। इसी तरह से निष्काम कर्म्म के फल से अन्त में ज्ञानलाभ होकर मुक्तिपद प्राप्त होता है। अतः सर्व्वथा सिद्ध हुआ कि कर्म्म के अधिकारसमूह बहुत ही अद्भुत रहस्यों से पूर्ण और उनकी शक्तियाँ महान् हैं।

तीन गुणों के अनुसार प्रत्येक कर्म्म तीन प्रकार का होता है। कर्म्मविज्ञान पर बहुतही विचार करके श्रीभगवान् ने भी गीताजी में इसलिये ही गुण के तारतम्य से त्रिविधयज्ञ, त्रिविधकर्म्म और त्रिविधकर्त्ता का लक्षण वर्णन किया है। यज्ञ के लक्षण यथाः—

अफलाकाङ्क्षिभिर्यज्ञो विधिदृष्टो य इज्यते।
यष्टव्यमेवेति मनः समाधाय स सात्त्विकः॥
अभिसन्धाय तु फलं दम्भार्थमपि चैव यत्।
इज्यते भरतश्रेष्ठ! तं यज्ञं विद्धि राजसम्॥
विधिहीनमसृष्टान्नं मन्त्रहीनमदक्षिणम्।
श्रद्धाविरहितं यज्ञं तामसं परिचक्षते॥

फल की इच्छा को त्यागकर, यज्ञ करना चाहिये इस बुद्धि से कर्त्तव्य मानकर और वेदोक्त विधिपूर्वक संयत होकर जो यज्ञ किया जाता है उसे सात्त्विक यज्ञ कहते हैं। फलप्राप्ति की इच्छा से किंवा दम्भ से जो विधिपूर्व्वक याग कियाजाता है वह राजस यज्ञ है। विधिरहित, मन्त्र दक्षिणा और श्रद्धा से रहित तथा अन्नदानरहित जो यज्ञ कियाजाय उसे तामसयज्ञ कहते हैं।

कर्म्म के लक्षण। यथाः—

नियतं सङ्गरहितमरागद्वेषतः कृतम्।
अफलप्रेप्सुना कर्म्म यत्तत्सात्त्विकमुच्यते॥
यत्तु कामेप्सुना कर्म्म साहंकारेण वा पुनः।

क्रियते बहुलायासं तद्राजसमुदाहृतम् ॥
अनुबन्धं क्षयं हिंसामनपेक्ष्य च पौरुषम् ।
मोहादारभ्यते कर्म्म यत्तत्तामसमुच्यते ॥

फलाकाङ्क्षा, आसक्ति और रागद्वेष रहित एवं स्ववर्णाश्रम के अनुसार अनुष्ठित कर्म्म सात्त्विक है । फल की आकाङ्क्षा, अहङ्कार और विशेष आयास के द्वारा अनुष्ठित कर्म्म राजसिक है । भावी शुभाशुभ, धनक्षय, परपीड़ा और शक्ति का विचार न करके मोह के वशवर्त्ती होकर जो कर्म्म किया जाता है, उसे तामसिक कर्म्म कहते हैं ।

कर्त्ता के लक्षण । यथाः-

मुक्तसङ्गोऽनहंवादी धृत्युत्साहसमन्वितः ।
सिद्ध्यसिद्ध्योर्निर्विकारः कर्त्ता सात्त्विक उच्यते ॥
रागी कर्म्मफलप्रेप्सुर्लुब्धो हिंसात्मकोऽशुचिः ।
हर्षशोकान्वितः कर्त्ता राजसः परिकीर्तितः ॥
अयुक्तः प्राकृतः स्तब्धः शठो नैष्कृतिकोऽलसः ।
विषादी दीर्घसूत्री च कर्त्ता तामस उच्यते ॥

आसक्तिरहित, कर्तृत्वाभिमानरहित, धृति और उत्साह से युक्त एवं सिद्धि और असिद्धि में समभावापन्न कर्त्ता सात्त्विक है । विषयासक्त, फलाकाङ्क्षी, लोभी, हिंसक, अशुचि और हर्ष व विषाद से युक्त कर्त्ता राजसिक है । अयुक्त, विवेकहीन, अविनयी, शठ, दूसरों का अपमान करनेवाला, आलसी, विषादग्रस्त और दीर्घसूत्री कर्त्ता तामासिक है ।

श्रीभगवान् मनुजीने अपनी संहिता के १२ वें अध्याय में इस कर्म्मरहस्य पर बहुत विचार किया है । यथाः-

शुभाऽशुभफलं कर्म्म मनोवाग्देहसम्भवम् ।
कर्म्मजा गतयो नृणामुत्तमाऽधममध्यमाः ॥

शरीर, मन और वचन से जो शुभाऽशुभ कर्म्म किये जाते हैं उन कर्मों के अनुसार ही लोक में मनुष्यों को उत्तम, मध्यम तथा अधम गति प्राप्त होती है ।

तस्येह त्रिविधस्याऽपि त्र्यधिष्ठानस्य देहिनः ।
दशलक्षणयुक्तस्य मनो विद्यात्प्रवर्त्तकम् ॥

देहधारी जीव के अन्तःकरण को ही तन मन और वचन के आश्रित उत्तम मध्यम तथा अधम कर्म्मों का प्रवर्त्तक जाने । यह तीन प्रकार के कर्म्म नीचे लिखे दश लक्षणों से युक्त हैं ।

परद्रव्येष्वभिध्यानं मनसाऽनिष्टचिन्तनम् ।
वितथाऽभिनिवेशश्च त्रिविधं कर्म्म मानसम् ॥

पराया धन अन्याय से लेने की इच्छा, मन से अनिष्ट चिन्ता, "परलोक नहीं है" "शरीर ही आत्मा है" ऐसा मिथ्याभिनिवेश, यह तीन प्रकार के अशुभदायक मानस कर्म्म हैं ।

पारुष्यमनृतं चैव पैशुन्यं चापि सर्व्वशः ।
असम्बद्धप्रलापश्च वाङ्मयं स्याच्चतुर्विधम् ॥

कठोर वचन, मिथ्या बोलना, परोक्ष में दूसरों का दोष कहना और असम्बद्ध प्रलाप यह चार वाचिक अशुभ कर्म्म हैं ।

अदत्तानामुपादानं हिंसा चैवाऽविधानतः ।
परदारोपसेवा च शारीरं त्रिविधं स्मृतम् ॥

विना दिये हुए धन का लेना, अवैध हिंसा और पराई स्त्री से सम्बन्ध, यह तीन शरीर के अशुभ कर्म्म हैं ।

मानसं　मनसैवायमुपभुङ्क्ते　शुभाशुभम् ।
वाचा वाचाकृतं कर्म्म कायेनैव च कायिकम् ॥

मन से सुकर्म्म वा दुष्कर्म्म करने पर सुकर्म्म का फल सुख और दुष्कर्म्म का फल दुःख मन से ही भोगता है, ऐसे ही वाणी से किये हुए कर्म्म का फल वाणी से और शरीर से किये हुए कर्म्म का फल शरीर से भोगता है ।

शरीरजैः　कर्म्मदोषैर्याति　स्थावरतां　नरः ।
वाचिकैः पक्षिमृगतां मानसैरन्त्यजातिताम् ॥

यदि मनुष्य शरीर से अशुभ कर्म्म करे तो स्थावर योनि पाता है, वाणी

के अशुभ कर्म्मों से पक्षी की योनि वा पशु की योनि पाता है और मन के अशुभ कर्म्मों से अन्त्यज योनि पाता है ।

यद्याचरति धर्म्मं स प्रायशोऽधर्म्ममल्पशः ।
तैरेव चाऽऽवृतो भूतैः स्वर्गे सुखमुपाश्नुते ॥

जीव यदि मनुष्य शरीर में धर्म्म अधिक और अधर्म्म बहुत थोड़ा करे तो दिव्यशरीरधारी होकर स्वर्गलोक में सुख का अनुभव करता है ।

यदि तु प्रायशोऽधर्म्मं सेवते धर्म्ममल्पशः ।
तैर्भूतैः स परित्यक्तो यामीः प्राप्नोति यातनाः ॥

यदि अधर्म्म अधिक और धर्म्म थोड़ा हो तो मृत्यु के बाद यमलोक में यातना अनुभव करता है ।

यामीस्ता यातनाः प्राप्य स जीवो वीतकल्मषः ।
तान्येव पञ्चभूतानि पुनरप्येति भागशः ॥

जीव यमलोक में दुःख भोगकर निष्पाप हो अपने कर्म्मों के अनुसार फिर पृथिव्यादि पञ्चमहाभूतों का बनाहुआ मनुष्य आदि का शरीर पाता है।

एता दृष्ट्वाऽस्य जीवस्य गतीः स्वेनैव चेतसा ।
धर्म्मतोऽधर्म्मतश्चैव धर्म्मे दध्यात्सदा मनः ॥

धर्म्म और अधर्म्म से जीव की इस प्रकार गतियों को अपने ही चित्त में विचारकर सदा धर्म्म में ही मन लगावे ।

सत्त्वं रजस्तमश्चैव त्रीन् विद्यादात्मनो गुणान् ।
यैर्व्याप्येमान् स्थितो भावान्महान् सर्व्वानशेषतः ॥

सत्त्व रज और तम इन तीनों को महत्तत्त्वरूप आत्मा के गुण जाने, जिन गुणों से व्याप्त हुआ महत्तत्त्व स्थावर जङ्गमरूप सकल पदार्थों को व्याप्त करके स्थित है ।

यो यदेषां गुणो देहे साकल्येनातिरिच्यते ।
स तदा तद्गुणप्रायं तं करोति शरीरिणम् ॥

यद्यपि सकल शरीरधारी इन तीनों गुणों से युक्त हैं तथापि इन तीनों

गुणों में से जो गुण अधिक होता है वह गुण उस शरीरधारी को उस गुण की अधिकता के लक्षणों से युक्त करता है ।

सत्त्वं ज्ञानं तमोऽज्ञानं रागद्वेषौ रजः स्मृतम् ।
एतद्व्याप्तिमदेतेषां सर्व्वभूताश्रितं वपुः ॥

ज्ञान सत्त्वगुण का लक्षण है, उसके विपरीत अज्ञान तमोगुण का लक्षण है, रागद्वेष को रजोगुण का स्वरूप कहा है । इन सत्त्वादि गुणों का यह ज्ञानादि लक्षण सकल प्राणियों में व्याप्त है ।

तत्र यत्प्रीतिसंयुक्तं किञ्चिदात्मनि लक्षयेत् ।
प्रशान्तमिव शुद्धाभं सत्त्वं तदुपधारयेत् ॥

आत्मा में प्रीतियुक्त प्रकाशरूप जो कुछ शान्तभाव अनुभव में आवे उस को सत्त्वगुण जाने ।

यत्तु दुःखसमायुक्तमप्रीतिकरमात्मनः ।
तद्रजोऽप्रतिघं विद्यात् सततं हारि देहिनाम् ॥

जो भाव दुःख से युक्त व आत्मा का अप्रीतिकर हो और सदा शरीर-धारियों को विषयभोग की इच्छा उत्पन्न करे वह दुर्निवार शत्रु रजोगुण है।

यत्तु स्यान्मोहसंयुक्तमव्यक्तं विषयात्मकम् ।
अप्रतर्क्यमविज्ञेयं तमस्तदुपधारयेत् ॥

जो मोह से युक्त हो, जिसमें विषय का प्रकाश न हो, जो विषयात्मक हो और जो विचार व ज्ञानकोटि से नीचे हो उसको तमगुण कहते हैं ।

त्रयाणामपि चैतेषां गुणानां यः फलोदयः ।
अग्र्यो मध्यो जघन्यश्च तं प्रवक्ष्याम्यशेषतः ॥

इन तीनों गुणों का जो उत्तम मध्यम और अधम फल उत्पन्न होता है उसको पृथक् पृथक् कहते हैं ।

वेदाऽभ्यासस्तपो ज्ञानं शौचमिन्द्रियनिग्रहः ।
धर्म्मक्रियात्मचिन्ता च सात्त्विकं गुणलक्षणम् ॥

वेद का अभ्यास, तप, ज्ञान, शौच, जितेन्द्रियता, धर्म्मानुष्ठान और परमात्मा का चिन्तन, यह सत्त्वगुण के कार्य्यों का लक्षण है ।

आरम्भरुचिताऽधैर्य्यमसत्कार्य्यपरिग्रहः ।
विषयोपसेवा चाऽजस्रं राजसं गुणलक्षणम् ॥

फलकामना से कर्म्मानुष्ठान में रुचि होना, अधीरता, लोक व शास्त्रविरुद्ध कार्य्यों का आचरण, अत्यन्त विषयोपभोग, इनको रजोगुण का कार्य्य जाने।

लोभः स्वप्नोऽधृतिः क्रौर्य्यं नास्तिक्यं भिन्नवृत्तिता ।
याचिष्णुता प्रमादश्च तामसं गुणलक्षणम् ॥

लोभ, निद्रालुता, अधीरता, क्रूरता, नास्तिकता, आचारभ्रष्टता, माँगने की प्रवृत्ति व प्रमाद, ये सब तमोगुणी के लक्षण हैं ।

त्रयाणामपि चैतेषां गुणानां त्रिषु तिष्ठताम् ।
इदं सामासिकं ज्ञेयं क्रमशो गुणलक्षणम् ॥

भूत भविष्यत् वर्त्तमान तीनों काल में रहनेवाले इन तीनों ही गुणों का यह आगे क्रम से कहा हुआ संक्षेप से लक्षण जानना ।

यत्कर्म्म कृत्वा कुर्व्वंश्च करिष्यँश्चैव लज्जति ।
तज्ज्ञेयं विदुषा सर्व्वं तामसं गुणलक्षणम् ॥

जिस कर्म्म को करके, करतेहुए, और आगे को करने की इच्छा होने पर लज्जा आवे, उन सबको विद्वान् तमोगुणी कर्म्म का लक्षण कहते हैं ।

येनाऽस्मिन्कर्म्मणा लोके ख्यातिमिच्छति पुष्कलाम् ।
स च शोचत्यसम्पत्तौ तद्विज्ञेयं तु राजसम् ॥

जो कर्म्म इस लोक में बहुत प्रसिद्धि के लिये कियाजाय और जिसके सिद्ध न होने से दुःख हो, उसको रजोगुणलक्षण कार्य्य कहते हैं ।

यत्सर्वेणेच्छति ज्ञातुं यन्न लज्जति चाऽऽचरन् ।
येन तुष्यति चाऽऽत्माऽस्य तत्सत्त्वगुणलक्षणम् ॥

जिस कर्म्म को सर्व्वथा जानने की इच्छा हो, जिसके करते हुए लज्जा

न हो और जिस कर्म्म के करने से आत्मा को सन्तोष हो, उसको सत्त्वगुण का लक्षण जाने ।

तमसो लक्षणं कामो रजसस्त्वर्थ उच्यते ।
सत्त्वस्य लक्षणं धर्मः श्रैष्ठ्यमेषां यथोत्तरम् ॥

तमोगुण का लक्षण काम, रजोगुण का लक्षण अर्थपरायणता और सत्त्वगुण का लक्षण धर्म्मपरायणता है । इनमें उत्तरोत्तर श्रेष्ठ है ।

येन यांस्तु गुणेनैषां संसारान् प्रतिपद्यते ।
तान्समासेन वक्ष्यामि सर्व्वस्याऽस्य यथाक्रमम् ॥

इन सत्त्वादिगुणों में से जिस गुण के द्वारा करते हुए अपने कर्म्म से जीव जिन गतियों को प्राप्त होता है सो संक्षेप से कहते हैं ।

देवत्वं सात्त्विका यान्ति मनुष्यत्वं च राजसाः ।
तिर्य्यक्त्वं तामसा नित्यमित्येषां त्रिविधा गतिः ॥

सत्त्वगुणी मनुष्य देवत्व को, रजोगुणी मनुष्यत्व को और तमोगुणी तिर्य्यक् योनि को प्राप्त करते हैं ।

त्रिविधा त्रिविधैषा तु विज्ञेया गौणिकी गतिः ।
अधमा मध्यमाऽग्र्या च कर्म्मविद्याविशेषतः ॥

यह जो सत्त्वादि गुणों से तीन तरह की गति कही गई है यह भी पुनः कर्म्म और ज्ञान के भेद से तीन तीन भाग में विभक्त है । ( यथाः—अधम सात्त्विक, मध्यम सात्त्विक, उत्तम सात्त्विक, अधम राजसिक, मध्यम राजसिक, उत्तम राजसिक, अधम तामसिक, मध्यम तामसिक, उत्तम तामसिक इत्यादि )

इन्द्रियाणां प्रसङ्गेन धर्म्मस्याऽसेवनेन च ।
पापान्संयाति संसारानविद्वांसो नराधमाः ॥
यथा यथा निषेवन्ते विषयान्विषयात्मकाः ।
तथा तथा कुशलता तेषां तेषूपजायते ॥

तेऽभ्यासात्कर्म्मणां तेषां पापानामल्पबुद्धयः ।
संप्राप्नुवन्ति दुःखानि तासु तास्विह योनिषु ॥
तामिस्रादिषु चोग्रेषु नरकेषु विवर्त्तनम् ।
असिपत्रवनादीनि बन्धनच्छेदनानि च ॥
संभवाँश्च वियोनीषु दुःखप्रायासु नित्यशः ।
शीतातपाभिघाताँश्च विविधानि भयानि च ॥
असकृद्गर्भवासेषु वासं जन्म च दारुणम् ।
बन्धनानि च कष्टानि परप्रेष्यत्वमेव च ॥
बन्धुप्रियवियोगाँश्च संवासं चैव दुर्जनैः ।
द्रव्यार्जनञ्च नाशञ्च मित्राऽमित्रस्य चार्ज्जनम् ॥
जराञ्चैवाऽप्रतीकारां व्याधिभिश्चोपपीडनम् ।
क्लेशाँश्च विविधाँस्ताँस्तान् मृत्युमेव च दुर्ज्जयम् ॥
यादृशेन तु भावेन यद्यत्कर्म्म निषेवते ।
तादृशेन शरीरेण तत्तत्फलमुपाश्नुते ॥

इन्द्रियों के विषय में आसक्ति और धर्मसेवा के अभाव से नराधम मूर्खों की अधोगति होती है । विषयी लोग जिन विषयों में इन्द्रियों को लगाते हैं उन्हीं विषयों में इन्द्रियासक्ति पैदा होती जाती है । इसके फल से इहलोक में बहुत दुःख और परलोक में भीषण तामिस्र, असिपत्रवन आदि नरक दुःख प्राप्त होता है । दुःखपूर्ण नीचयोनि में जन्म, शीत ताप आदि बहुत प्रकार के भय, वारम्वार गर्भवास, अत्यन्त कष्ट के साथ जन्म, बन्धनादि का दुःख, दूसरों का दासत्व, बन्धु व प्रियजनों का वियोग, दुर्ज्जनों के साथ सङ्ग, अर्थ प्राप्ति का कष्ट, प्राप्त अर्थों का नाश दुःख, मित्र-प्राप्ति का कष्ट, शत्रुओं से दुःख, निरुपाय जरा, रोगों से पीड़न, क्षुधा पिपासादि बहु प्रकार कष्ट, दुर्निवार मृत्यु इत्यादि अनन्त प्रकार के दुःख पापियों को भोगने पड़ते हैं । जिस जिस भाव में जो जो कर्म्म किया जाता है उसका फल उसी भाव के अनुसार शरीर धारण करके प्राप्त होता है ।

प्रवृत्तिमार्ग के कर्म्मों का फल बताकर अब श्रीभगवान् मनुजी निवृत्ति-मार्गीय कर्म्मों का वर्णन करते हैं ।

वेदाऽभ्यासस्तपो ज्ञानमिन्द्रियाणाञ्च संयमः ।
अहिंसा गुरुसेवा च निःश्रेयसकरं परम् ॥
सर्व्वेषामपि चैतेषामात्मज्ञानं परं स्मृतम् ।
तद्ध्यग्र्यं सर्व्वविद्यानां प्राप्यते ह्यमृतं ततः ॥
षण्णामेषां तु सर्व्वेषां कर्म्मणां प्रेत्य चेह च ।
श्रेयस्करतरं ज्ञेयं सर्व्वदा कर्म्म वैदिकम् ॥
वैदिके कर्मयोगे तु सर्व्वाण्येतान्यशेषतः ।
अन्तर्भवन्ति क्रमशस्तस्मिँस्तस्मिन् क्रियाविधौ ॥
सुखाऽभ्युदयिकञ्चैव नैःश्रेयसिकमेव च ।
प्रवृत्तं च निवृत्तञ्च द्विविधं कर्म वैदिकम् ॥
इह चाऽमुत्र वा काम्यं प्रवृत्तं कर्म कीर्त्यते ।
निष्कामं ज्ञानपूर्व्वं तु निवृत्तमुपदिश्यते ॥
प्रवृत्तं कर्म संसेव्य देवानामेति साम्यताम् ।
निवृत्तं सेवमानस्तु भूतान्यत्येति पञ्च वै ॥
सर्वभूतेषु चाऽऽत्मानं सर्वभूतानि चाऽऽत्मनि ।
समं पश्यन्नात्मयाजी स्वाराज्यमधिगच्छति ॥

वेदाभ्यास, तपस्या, ज्ञान, इन्द्रियसंयम, अहिंसा और गुरुसेवा ये सब कर्म्म मोक्ष के साधक हैं । इन सब मोक्षसाधन कर्म्मों में से आत्मज्ञान लाभ ही सब से श्रेष्ठ है और सब विद्या में प्रधान है । उसीसे ही मुक्ति होती है । इन छः कर्म्मों में से वेदाभ्यास कर्म ही सबसे श्रेयस्कर और सब कर्म्म ही उसके अन्तर्गत हैं । वैदिक कर्म दो प्रकार के हैं । यथाः-प्रवृत्त और निवृत्त । इह या परलोक के सुख की कामना से जो कर्म्म होता है वह प्रवृत्तकर्म्म है । और ज्ञानमूलक निष्काम कर्म्म ही निवृत्तकर्म्म कहलाता है ।

प्रवृत्तकर्म्म के सम्यक्रूया अनुष्ठान होने से देवता के समान भी बनसके हैं और निवृत्तकर्म्म को अभ्यास करने से पञ्चभूतों को अतिक्रम करके मोक्ष लाभ होता है। आत्मयज्ञशील महापुरुष सकल भूतों में आत्मा को और आत्मा में सकल भूतों को देखकर ब्रह्मपद प्राप्त करते हैं। यही कर्म्मयज्ञ की पूर्णाहुति है।

प्रथम समुल्लास का चतुर्थ अध्याय समाप्त हुआ।

---

## उपासना यज्ञ।

परमात्मा के सान्निध्य को प्राप्त करने के लिये शास्त्रों में जो जो उपाय बताये गये हैं उनका नाम उपासना है। श्रुति में लिखा है कि:—

**आत्मेत्येवोपासीत, तदात्मानमेवावेत्,**
**तमेव विदित्वाऽतिमृत्युमेति नाऽन्यः**
**पन्था विद्यतेऽयनाय॥**

परमात्मा की उपासना करनी चाहिये, उनको प्रसन्न करना चाहिये, उन्हींके स्वरूप के जानने से जीव मृत्युराज्यरूपी इस संसार को अतिक्रमण करसक्ता है, संसार से निष्कृति लाभ करने के लिये और दूसरा कोई उपाय नहीं है।

प्रकृति के राज्य में इतनी अशान्ति क्यों है? अनन्त कोटि ग्रह उपग्रह शशि सूर्य्य और नक्षत्रों को अनन्त शून्य में घुमाती हुई प्रकृति माता अनादि काल से किस परम पुरुष के चरण कमल में विलीन होने के लिये निरन्तर भ्रमण कर रही है? जड़जगत् में इतना चाञ्चल्य क्यों है? कौन सर्व्वव्यापी चेतनसत्ता समस्त ग्रह उपग्रहों के बीच ाकर्षण-विकर्षण की शृङ्खला बाँधकर सबको घुमारही है? उसी आकर्षण और विकर्षण को जीव जगत् में रागद्वेष रूप से प्रवाहित करके कौन अन्तर्य्यामी पुरुष अनन्त कोटि जीवपूर्ण मायामय संसार को धारण कर रहे हैं? इन सब वातों पर विचार करने से और सृष्टि लीला पर संयम करने से मनीषी महात्माओं को अवश्य मालूम होगा कि मानों उपासना की अनन्त नदियां सच्चिदानन्द

समुद्र की ओर प्रबल वेग से बह रही हैं। मुण्डकोपनिषद् में लिखा है किः—

यथा नद्यः स्पन्दमानाः समुद्रे
ऽस्तं गच्छन्ति नामरूपे विहाय।
तथा विद्वान्नामरूपाद्विमुक्तः
परात्परं पुरुषमुपैति दिव्यम्॥

जिस प्रकार नदियां बहती हुई समुद्र में मिलकर अपने पृथक् नाम और सत्ता को त्याग करदेती हैं उसी तरह से ब्रह्मज्ञानी पुरुष नामरूपमयी माया से विमुक्त होकर परब्रह्म में विलीन होजाया करते हैं।

ब्रह्मसागर के लिये यह तीर्थयात्रा केवल चेतन जगत् में ही नहीं, परन्तु जड़ चेतनात्मक प्रकृति के सर्व्वत्र यह भाव विद्यमान है। क्योंकि प्रत्येक चाञ्चल्य का लक्ष्य जब निश्चल होना है और प्रत्येक अशान्ति का लक्ष्य जब शान्ति प्राप्त करना है तो निखिल जगत् की अशान्ति शान्तिमय भगवान् के चरण-कमल में विलीन होने के लिये ही होगी इसमें सन्देह क्या है। प्रकृति परिणामिनी और त्रिगुणतरङ्गमयी होने से सदा ही चञ्चला है इसलिये प्रकृति की कोई वस्तु निश्चल और आत्यन्तिकी शान्ति से युक्त नहीं है। यह शान्ति प्रकृति से परे, प्रकृति राज्य के अधिकार से अतीत विराजमान परमात्मा में ही है इस लिये उसी शान्तिमय परमात्मा के सान्निध्य प्राप्त करने के लिये जो कुछ उपाय शास्त्र में वर्णन किया गया है उसे उपासना कहते हैं।

श्रीभगवान् सच्चिदानन्द के तीनों भावों के सम्यक् परिज्ञान और उपलब्धि के लिये ही भगवद्वाक्यरूपी वेद में कर्म्मकाण्ड, उपासनाकाण्ड और ज्ञानकाण्ड का वर्णन किया गया है। श्रीभगवान् सद्भाव, चिद्भाव और आनन्दभाव से पूर्ण हैं। कर्म्म के साथ जगत् का सम्बन्ध रहने से निष्काम कर्म्मयोग के द्वारा अपनी सत्ता का विस्तार करते करते कर्म्मयोगी साधक किस तरह से श्रीभगवान् की विराट् सत्ता में अपनी सत्ता को विलीन करके उनके सद्भाव को उपलब्ध कर सक्ते हैं सो पहिले ही कहा गया है। ज्ञानकाण्ड के साथ परमात्मा की चित्सत्ता का सम्बन्ध रहने से ज्ञानी पुरुष किस तरह से ज्ञान के द्वारा अज्ञान को नष्ट करके परमात्मा की चित्सत्ता का अनुभव करसक्ते हैं सो आगे बताया जायगा। प्रकृत विषय उपासना

का है। वेद के उपासनाकाण्ड के साथ परमात्मा के आनन्दभाव का सम्बन्ध है। परमात्मा आनन्द के रूप हैं। वेद में कहा है कि:-

"रसो वै सः" "आनन्दं ब्रह्मेति व्यजानात्"
"आनन्दरूपं परमं यद्विभाति" "आनन्दं
ब्रह्मणो विद्वान् न बिभेति कुतश्च न"।

परमात्मा आनन्दरूप है, ब्रह्म आनन्दमय है, उसके आनन्दरूप के जानने से जीव का निखिल भय नष्ट होता है।

उसी आनन्दरूप भगवान् में ही संसार का सृष्टि-स्थिति-प्रलय है। वेदों में लिखा है कि:-

आनन्दाद्ध्येव खल्विमानि भूतानि जायन्ते
आनन्देन जातानि जीवन्ति आनन्दं प्रयन्त्य-
भिविशन्तीति।

आनन्द से ही समस्त भूतों की उत्पत्ति होती है, आनन्द के द्वारा ही समस्त संसार की रक्षा होती है और उसी आनन्दमय परमात्मा में ही सकल जीवों का लय होता है।

श्रीभगवान् की आनन्दसत्ता सर्व्वव्यापिनी होने से संसार में जो कुछ रस है सब के मूल में वही आनन्द विद्यमान है। केवल विकाश और आधार के भेद से उसमें तारतम्य मालूम होता है। श्रीभगवान् रस के सागर हैं। उसी रससिन्धु से बिन्दु बिन्दु लेकर जीव जगत् में अनन्त रसों का विकाश हुआ है। पिता के चित्त में जो पुत्र के लिये वात्सल्य रस, पुत्र के हृदय में जो पिता-माता के लिये श्रद्धारूप रस, पति के चित्त में जो पत्नी के लिये प्रेमरस, पत्नी के चित्त में जो पति के लिये मधुररस, माता के चित्त में जो पुत्र के लिये स्नेहरस, मित्र के चित्त में जो मित्र के लिये एकप्राणतारूप रस, शिष्य के चित्त में जो गुरु के लिये शुद्ध श्रद्धारूप रस, भक्त के चित्त में जो भगवान् के लिये भक्तिरस, ये सभी रस रसरूप आनन्दकन्द सच्चिदानन्द श्रीभगवान् की आनन्दधारा से ही उत्पन्न हैं। जिस प्रकार माता श्रीगंगाजी श्रीविष्णुभगवान् के चरण कमल से एक धारा से निकलती हुई शतधारा के प्रवाह से समस्त त्रिलोकी को पवित्र कर रही है, उसी

प्रकार श्रीभगवान् की आनन्दरूपिणी मन्दाकिनी माया के विलासरूपी संसार में माया के ही प्रभाव से भिन्न भिन्न केन्द्र में अनन्तभाव से प्रकाशित हो कहीं स्नेहरूप में, कहीं श्रद्धारूप में, कहीं प्रेमरूप में, कहीं भक्तिरूप में प्रकट होकर समस्त संसार को पवित्र कर रही है। इस आनन्द का विकाश दो प्रकार से होता है। एक साक्षात् चित् के द्वारा चिदानन्द रूप से और एक माया के द्वारा वैषयिक रसों के रूप से। संसार में जितने वैषयिक रस हैं वे सभी माया के सम्बन्ध से ब्रह्मानन्द के ही प्रतिबिम्ब हैं। साक्षात् सूर्य्य के प्रकाश के साथ जलादिकों में प्रतिबिम्बित सूर्य्य के प्रकाश का जितना अन्तर है ब्रह्मानन्द के साथ विषय सुख का इतना ही अन्तर है ऐसा समझसक्के हैं। जिस प्रकार सूर्य्य का प्रकाश एक ही होने पर भी मलिन वस्तुओं में उसका प्रतिबिम्ब नाममात्र को होता है और स्वच्छ पदार्थ में प्रतिबिम्ब का प्रकाश पूर्णतया होता है, उसी प्रकार परमात्मा की आनन्द-सत्ता के, माया के मलिन तामसिक पदार्थों के द्वारा प्रकटित होने पर, शुद्ध आनन्द नहीं रहता, परन्तु मलिन विषय सुख कहलाता है और वो ही आनन्दसत्ता जब माया के मलिन तामसिक राजसिक राज्य को छोड़कर शुद्ध सात्त्विक राज्य के द्वारा प्रकाश को प्राप्त होती है तभी उसका यथार्थ स्वरूप ब्रह्मानन्द के रूप में भक्त के चित्तकमल को प्रफुल्लित करता है। अतः यह सिद्धान्त हुआ कि सकलरस के मूल में रसरूप भगवान् की आनन्दसत्ता ही है, केवल गुणमयी माया की अलग अलग अवस्था के अनुसार ही एक आनन्द बहुधा विषय सुख के रूप में प्रकटित होकर संसार के जीवों को मुग्ध करता है और जहां माया की सत्ता नहीं है वहां ही शुद्ध पूर्णानन्द का प्रकाश है जिसको उपासना के द्वारा सिद्ध जीवन्मुक्त महापुरुष अनुभव किया करते हैं।

विषय सुख और ब्रह्मानन्द का तत्त्व निर्णय करते समय विवर्त्तवादियों ने कहा है कि विषय सुख ब्रह्मानन्द की ही छायामात्र है। छाया को सत्य वस्तु समझकर, प्रतिबिम्ब को असली चीज़ मानकर जीव प्रतारित होता है। प्रकृति के राज्य में सुख नाम से जो कुछ प्रतीत होता है सो उसी आनन्द का ही आभासमात्र है क्योंकि जब जगत् आनन्द से ही उत्पन्न है, आनन्द का ही विवर्त्त है तो उसी आनन्द के आभास के सिवाय सुख नाम करके कोई दूसरी चीज़ हो ही नहीं सक्ती। वृहदारण्यकोपनिषद् में लिखा है कि:—

एषोऽस्य परमानन्द एतस्यैवानन्दस्यान्यानि भूतानि मात्रामुपजीवन्ति ।

यही ब्रह्म का परमानन्द है, अन्य जीवसमूह इसी आनन्द के ही अंश को लेकर संसार में रहते हैं । पञ्चदशी में लिखा है कि :-

अथाऽत्र विषयानन्दो ब्रह्मानन्दांशरूपभाक् ।
निरूप्यते द्वारभूतस्तदंशत्वं श्रुतिर्जगौ ॥
एषोऽस्य परमानन्दो योऽखण्डैकरसात्मकः ।
अन्यानि भूतान्येतस्य मात्रामेवोपभुञ्जते ॥

विषय सुख ब्रह्मानन्द का अंशरूप और द्वारस्वरूप है ऐसा श्रुति का भी सिद्धान्त है । परमात्मा का जो शुद्ध आनन्द है सो अखण्ड और एकरस है । जीव उसी आनन्द के अंशमात्र को भोग करता है । अद्वैत ब्रह्म-सिद्धि में इस श्रौत सिद्धान्त को ही स्पष्ट करके लिखागया है । यथा :-

विषयसुखमपि स्वरूपसुखान्नातिरिच्यते, विषयप्राप्तौ सत्यामन्तर्मुखे मनसि स्वरूपसुखस्यैव प्रतिबिम्बना-त्स्वाभिमुखे दर्पणे मुखप्रतिबिम्बवत् ।

विषय सुख स्वरूप के अतिरिक्त नहीं है । विषयभोग के समय अन्तर्मुखीन चित्त में स्वरूप सुख का ही प्रतिबिम्ब पड़ता है जैसा कि सामने रक्खे हुए दर्पण में अपने मुख का प्रतिबिम्ब पड़ता है ।

किसी विषय के सामने आने से अन्तःकरण, तन्मात्रा और इन्द्रियों के द्वारा उसमें लिप्त होकर सुख भोगता है । अब विचार करना चाहिये कि इस सुख का कारण क्या है ? जगत् में देखाजाता है कि जिस विषय में चित्त एकाग्र होता है उसीसे मनुष्य को आनन्द मिलता है । योगी को ध्यान में आनन्द क्यों मिलता है ? उनका चित्त ध्येय वस्तु में एकाग्र होता है इस लिये । कवि को प्राकृतिक शोभा देखने से आनन्द क्यों होता है ? उनका चित्त प्रकृति माता के रूपसागर में मग्न होजाता है इसलिये । मित्र को देखने से मित्र के चित्त में आनन्द क्यों होता है ? दोनों चित्त एक ही सुर में बँधेहुए हैं इसलिये । जिसका जिस वस्तु पर राग है उसका उसी में चित्त

एकाग्र होने से उसीसे आनन्द मिलता है। अब देखना चाहिये कि चित्त के एकाग्र होनेमे आनन्द क्यों होता है? किसी गुण या किसी भाव के अवलम्बन से जब चित्त एकाग्र होता है तो उस समय अन्यान्य इन्द्रियों का चाञ्चल्य नष्ट होकर उसी एक विषय में चित्त की एकरसता प्राप्ति होती है, और उस दशा में एकाग्र चित्त पर आत्मा का प्रतिविम्ब पड़ता है। आत्मा जब आनन्दमय है तो उसके प्रतिबिम्ब में भी कुछ आनन्द है। जैसे सूर्य्य में प्रकाश रहने से जल प्रतिविम्बित सूर्य्य में भी कुछ प्रकाश है। विषयी को विषय भोग के समय वही प्रतिबिम्बित सुख या छायासुख मिलता है। विषयी उसको ही भूल से यथार्थ आनन्द समझकर प्रतारित होता है। क्या विषय में सुख है? नहीं। सुख हुआ, चित्त एकाग्र हुआ इसलिये। सुख हुआ, एकाग्र चित्तपर आत्मा का प्रतिविम्ब पड़ा इसलिये। अतः सिद्धान्त हुआ कि सब सुख के मूल में एक ब्रह्मानन्द ही है। विषयी को विषय साक्षात् कोई सुख नहीं देसक्ता है, केवल चित्त को एकाग्र करने से प्रतिबिम्बित सुख देने का निमित्त वनता है, विषय के अवलम्बन से चित्त एकाग्र होता है, एकाग्र चित्त में आत्मा प्रतिबिम्बित होते हैं। सुख उसी प्रतिबिम्ब का ही है। यह प्रकृति के सम्बन्ध से छायासुखमात्र है। साक्षात् चिदानन्द नहीं है।

पहले ही कहागया है कि समस्त संसार की प्रवृत्ति और गति, शान्ति और सुख के लिये है। संसार में जो कुछ कार्य्य होता है सबके मूल में सुखेच्छा ही विद्यमान है। छान्दोग्योपनिषद् में लिखा है कि:-

**यदा वै करोति सुखमेव लब्ध्वा करोति, नाऽसुखं लब्ध्वा करोति, सुखमेव लब्ध्वा करोति।**

सुखप्राप्ति की इच्छा से ही जीव हरेक कार्य्य में प्रवृत्त होता है। यह सुख वास्तव में ब्रह्मानन्द है। आनन्दमय परमात्मा के व्यापक होने से समस्त जीवों में उनकी आनन्दसत्ता विद्यमान है। अन्तर्निहित वही आनन्दसत्ता जीव को हरेक कार्य्य में प्रवृत्त करती है। संसार में समस्त जीव रातदिन उसी अन्तर्निहित निर्व्विकार शाश्वत ब्रह्मानन्द की प्राप्ति के लिये घूमरहे हैं। परन्तु अविद्या के वशवर्त्ती होने से जीव उस नित्यानन्द को जिसके लिये उसके हृदय में प्रेरणा भरीहुई है, भूलकर छायासुखरूपी विषय सुख

को ही नित्यानन्द समझ लेता है, और उसीमें बँधजाता है। अज्ञान के कारण जीव को दोनों में भेद प्रतीत नहीं होता है। जिस प्रकार कस्तूरीमृग अपने नाभिस्थित कस्तूरी के गन्ध से उन्मत्त होकर जङ्गल में उसको ढूँढ़ता रहता है, उसे मालूम नहीं पड़ता है कि गन्ध उसके भीतर से ही आरही है, बाहर कहीं से नहीं, उसी प्रकार जीव माया के भूलभुलैये में आकर नहीं समझसक्ता कि वह आनन्द जिसके लिये वह नित्य घूमरहा है, उसकी स्थिति भीतर में ही है, कहीं बाहर नहीं है। इस प्रकार से भीतर के नित्यानन्द को भूलकर जीव बाहर उस प्रेम के लिये भटकता रहता है और विषय में उस नित्यानन्द को अन्वेषण करता है। परन्तु जो सुख असल में है वह छाया में कैसे आसक्ता है। जीव के हृदय की वासना, भीतर की प्रेरणा जब ब्रह्मानन्द के लिये है तो उसको विषय सुख में शान्ति और तृप्ति नहीं होसक्ती है। क्योंकि ब्रह्मानन्द नित्य है और विषय सुख चञ्चला प्रकृति के सम्बन्ध से होने के कारण अनित्य है। ब्रह्मानन्द में निरवच्छिन्न सुख और विषय सुख में त्रिगुणमयी प्रकृति के सम्बन्ध रहने से दुःख मिलाहुआ है। मन्दाकिनी के पवित्र जल में स्नान करने के लिये जिनके हृदय की वासना है, मिथ्या मृगजल में स्नान करने से उनकी शान्ति कैसे होसक्ती है। इसलिये नित्यानन्दप्रयासी जीव दुःखपरिणामी विषय सुख में बद्ध होकर सुख के बदले में दुःख ही भोग करता रहता है। विष्णुपुराण में लिखा है कि :—

यावतः कुरुते जन्तुः सम्बन्धान्मनसः प्रियान् ।
तावन्तोऽस्य निखन्यन्ते हृदये शोकशङ्कवः ॥

जीव जितना ही विषय के सुख में चित्त को लगाता है उतना ही उसके हृदय में दुःख का बाण विद्ध होता है। श्रीभगवान् ने गीताजी में भी कहा है कि :—

ये हि संस्पर्शजा भोगा दुःखयोनय एव ते ।
आद्यन्तवन्तः कौन्तेय ! न तेषु रमते बुधः ॥

विषय के साथ इन्द्रियों के स्पर्श होने से जो कुछ सुख होता है वह

सब दुःख का ही देनेवाला है, क्योंकि वह सब नाशवान् और परिणाम दुःखद सुख है, इसलिये विचारवान् पुरुषों को उसमें रत नहीं होना चाहिये।

इस प्रकार से जीव सुख की इच्छा से विषयों में मुग्ध होकर जब सत्य सुख के बदले में दुःख ही भोगता रहता है तो उसे वैषयिक सुख की अनित्यता प्रतीत होने लगती है। क्योंकि वैषयिक सुख यदि सत्य होता तो उसमें दुःख क्यों ? परिणाम क्यों ? अनित्यता क्यों ? सत्य वस्तु की अनित्यता और क्षणभङ्गुरता नहीं हुआ करती है। अतः यह सुख यथार्थ आनन्द नहीं है कि जिसके लिये जीव के चित्त में प्रेरणा हो रही है और जीव जिसको रात दिन अन्वेषण कररहा है। सत्य के प्रयासी मिथ्या में नहीं रहसके, आनन्द के पुत्र निरानन्दमय विषय सुख में शान्तिलाभ नहीं करसके, इसलिये जीव को जब स्त्री पुत्र कुटुम्ब और धन सम्पत्ति में अन्वेषण करने पर भी यथार्थ सुख लाभ नहीं होता है, तो जीव उससे चित्त को हटा कर नित्यानन्द की ओर चित्त को लगाता है और ऐसा विचार भी करता है कि जब विषय में सुख नहीं है, तो सुख आत्मा में ही है। विषय केवल चित्त को एकाग्र करके अन्तःकरण पर आत्मा के प्रतिबिम्ब लाने का कारण बनता है, सुख आत्मा के प्रतिबिम्ब में ही है, विषय में नहीं, तब क्यों ऐसा विषयरूपी कारण बनाया जाय कि जिसके साथ हज़ारों प्रकार के दुःख लगे हुए हैं और जो शरीर मन प्राण और आत्मा का नाश करदेता है। जब चित्त की शान्ति से ही आत्मानन्द मिलता है तो विषय के निमित्त से शान्त न करके श्रीभगवान् के चरण-कमल में ही मन को क्यों न शान्त करें; उससे शान्तिजनित आत्मानन्द भी मिलेगा और विषय के साथ सम्बन्ध न होने से तज्जन्य परिणाम ताप आदि दुःख नहीं होगा। इस प्रकार के विचार से जीव वैषयिक सुख की ओर से चित्त को हटाकर भगवत्सान्निध्य प्राप्ति के लिये जो कुछ पुरुषार्थ करता है उसीका नाम उपासना है। छान्दोग्योपनिषद् में इस विषय पर एक सुन्दर मन्त्र है। यथाः—

**स यथा शकुनिः सूत्रेण प्रबद्धो दिशं दिशं पतित्वाऽन्यत्रायतनमलब्ध्वा बन्धनमेवोपश्रयत एवमेव खलु सौम्य तन्मनो दिशं दिशं पतित्वाऽन्यत्राऽऽयतनमलब्ध्वा**

प्राणमेवोपश्रयते प्राणबन्धनं हि सौम्य मन इति ।

जिस प्रकार व्याध के हाथ में सूत के द्वारा बँधा हुआ पक्षी इधर उधर उड़जाने के लिये चेष्टा करने पर भी जब असमर्थ होजाता है तो बन्धन के स्थान में ही आकर बैठ जाता है, उसी प्रकार जीव माया के द्वारा रचेहुए भ्रमजाल में फँसकर अन्तरात्मा के साथ जो प्रेम की डोरी बँधी हुई है उस को तोड़ने के लिये प्रयत्न करता है, परन्तु जब समस्त इन्द्रियों के विषय में अन्वेषण करने पर भी उसे कहीं शान्ति प्राप्त नहीं होती है तो अन्त में समस्त प्रेम और आनन्द के मूल परमात्मा की ही शरण में ही जाकर उपासना के द्वारा शान्ति प्राप्त करता है ।

सनातनधर्म्म के सिद्धान्तानुसार ब्रह्म के तीन स्वरूप वर्णन किये गये हैं । यथाः–ब्रह्म, ईश और विराट् । श्रुति में लिखा है किः–

सोऽयमात्मा चतुष्पात् पादोऽस्य सर्वभूतानि त्रिपाद-
स्यामृतं दिवि ।

परमात्मा के चार पाद हैं उनमें से एक पाद में सृष्टि होती है और तीन पाद सृष्टि से बाहर हैं । परमात्मा के जिस भाव में सृष्टि नहीं है, जिसके साथ माया का कोई सम्बन्ध नहीं है, एवं जो भाव माया से अतीत अव्यक्त और अवाङ्मनसोगोचर है उसको ब्रह्मभाव या निर्गुण ब्रह्म कहाजाता है। उपनिषद् में इस भाव का वर्णन किया गया है । यथाः–

न तत्र चक्षुर्गच्छति न वाग् गच्छति न मनो न विद्मो
न जानीमः ।

यतो वाचो निवर्त्तन्ते अप्राप्य मनसा सह ।
आनन्दं ब्रह्मणो विद्वान् न बिभेति कुतश्च न ॥

ब्रह्म चक्षु वाक् आदि इन्द्रियों से और मन बुद्धि से परे है । मन और वाणी उन्हें प्राप्त नहीं करसक्ती, केवल ज्ञानी महात्मा उनकी आनन्दसत्ता को जानकर निर्भय होते हैं । श्रीमद्भागवत में लिखा है कि :–

शब्दो न यत्र पुरुकारकवान् क्रियार्थो,
माया परैत्यभिमुखे च विलज्जमाना ।

तद्वै पदं भगवतः परमस्य पुंसो,
ब्रह्मेति यद्विदुरजस्रसुखं विशोकम् ॥

जहां क्रियार्थक शब्द किसी काम का नहीं होता है, माया जहांपर पहुँचने में असमर्था होकर लज्जा से दूर हटजाती है, संसार के सुखदुःख से रहित निरवच्छिन्न आनन्दमय वही परम पद निर्गुण ब्रह्म का है।

ब्रह्म के जिस भाव के साथ माया का सम्बन्ध है अर्थात् जिस भाव में उन्हीं के ईक्षण से शक्तिमती माया संसार के सृष्टि स्थिति प्रलय को करती है, प्रकृति के साथ सम्बन्धयुक्त उस भाव को ईश्वर कहाजाता है। वाजसेनीय संहितोपनिषद् में इन दोनों भावों के वर्णन के लिये एक सुन्दर मन्त्र कहा गया है। यथाः—

सपर्य्यगाच्छुक्रमकायमव्रणमस्नाविरꣳशुद्धमपापविद्धम्।
कविर्मनीषी परिभूः स्वयम्भूर्याथातथ्यतोऽर्थान् व्यद-
धाच्छाश्वतीभ्यः समाभ्यः ॥

इसमें परमात्मा के निर्गुण भाव का वर्णन ऊपर के अंश में किया गया है इसलिये सब विशेषण क्लीव लिङ्ग बताये गये हैं। यथाः—वे परमात्मा शुक्र अर्थात् शुद्ध हैं, अकाम अर्थात् सूक्ष्म शरीर से रहित हैं, व्रण और स्नायु शून्य अर्थात् स्थूल शरीर से रहित हैं, शुद्ध अर्थात् अविद्यामल रहित और अपापविद्ध अर्थात् पुण्य पाप सम्बन्ध रहित हैं, इससे तात्पर्य्य यह है कि परमात्मा कारण शरीर से भी रहित हैं। इतना कह करके दूसरे आधे में परमात्मा के सगुण भाव का वर्णन किया है। यथाः परमात्मा कवि अर्थात् भूत-भविष्यत्-वर्त्तमानदर्शी हैं, मनीषी अर्थात् मन के प्रभु हैं, परिभु अर्थात् सर्व्वोपरि विराजमान हैं, स्वयम्भु अर्थात् इनके बनानेवाले कोई नहीं हैं। एतादृश सर्व्वव्यापी परमात्मा संवत्सराधिपति प्रजापतियों को ठीक ठीक कर्म्म फल और कर्त्तव्य विषय विभक्त कर देते हैं। इसी प्रकार से माया के साथ सम्बन्ध और माया के साथ सम्बन्ध का अभाव इन दोनों अवस्थाओं के अनुसार ब्रह्मभाव और ईश्वरभाव की सिद्धि श्रुति में की गई है। श्वेताश्वतरोपनिषद् में लिखा है किः—

मायान्तु प्रकृतिं विद्यान्मायिनन्तु महेश्वरम् ।
तस्यावयवभूतैस्तु व्याप्तं सर्व्वमिदं जगत् ॥

प्रकृति माया है और ईश्वर उसके चलानेवाले मायी हैं । उनके शरीर से ही समस्त संसार व्याप्त है । ये वर्णन परमात्मा के सगुण अर्थात् ईश्वर भाव का है ।

ब्रह्म का तीसरा भाव विराट् है । अनन्त कोटि ब्रह्माण्डमय उनका सर्व्वव्यापी शरीर है उसे विराट् कहते हैं । श्वेताश्वतरोपनिषद् में कहा है । यथाः-

"सर्व्वतः पाणिपादं तत् सर्व्वतोक्षिशिरोमुखम् ।"
"विश्वतश्चक्षुरुत विश्वतो मुखो विश्वतो बाहुरुत विश्वतस्पात् ।"

उनके पाणिपाद, उनके चक्षु सिर या मुख सर्वत्र हैं, समस्त विश्व उन का ही रूप है, इत्यादि । यह सब विराट् मूर्ति का वर्णन है ।

महर्षियों ने इन तीन भावों को अध्यात्म अधिदैव और अधिभूत करके भी वर्णन किया है । महर्षि वसिष्ठजी ने कहा है किः—

यत्तद्ब्रह्म मनोवाचामगोचरमितीरितम् ।
तत्सर्व्वकारणं विद्धि सर्व्वाध्यात्मिकमित्यपि ॥
अनाद्यन्तमजं दिव्यमजरं ध्रुवमव्ययम् ।
अप्रतर्क्यमविज्ञेयं ब्रह्माग्रे संप्रवर्त्तते ॥
स्वेच्छामायाख्यया यत्तज्जगज्जन्मादिकारणम् ।
ईश्वराख्यं तु तत्तत्त्वमाधिदैवमिति स्मृतम् ॥
सर्व्वज्ञः सद्गुरुर्नित्यो ह्यन्तर्यामी कृपानिधिः ।
सर्व्वसद्गुणसारात्मा दोषशून्यः परः पुमान् ॥
यत्कार्य्यब्रह्म विश्वस्य निधानं प्राकृतात्मकम् ।
विराडाख्यं स्थूलतरमाधिभूतं तदुच्यते ॥

यस्येहावयवैर्लोकान्कल्पयन्ति मनीषिणः ।
कट्यादिभिरधः सप्त सप्तोर्द्ध्वं जघनादिभिः ॥

परमात्मा की जो सत्ता मन वाणी से अगोचर, सर्व्वकारण, अनादि, अनन्त, अज, दिव्य, अजर, ध्रुव, अव्यय और विचार एवं ज्ञेय सम्बन्ध से बाहर है उसको ब्रह्मभाव या आध्यात्मिक भाव कहते हैं । जिस भाव में उनकी इच्छारूपिणी माया के द्वारा समस्त संसार की उत्पत्ति होती है; जो सर्व्वज्ञ, सब का गुरु, नित्य अन्तर्य्यामी, करुणामय, सकल सद्गुणों का आधार, निर्दोष एवं श्रेष्ठभाव है उसे ईश्वरभाव या अधिदैवभाव कहते हैं । और परमात्मा का जो कार्य्य ब्रह्मरूपी समस्त विश्व का आधार रूप स्थूलभाव है उसका नाम विराट् है । इसी भाव में लोकों की कल्पना करते समय मनीषी लोगों ने कहा है कि उनके नाभि के ऊपर सप्तलोक और अधोदेश में सप्तलोक, इस प्रकार से चतुर्दश भुवन हैं ।

ब्रह्म के इन तीनों स्वरूप की उपासना के लिये शास्त्र में क्रिया सिद्धांश रूप से चार योग बताये गये हैं । यथाः-मन्त्रयोग, हठयोग, लययोग और राजयोग । ब्रह्म का निराकार और व्यापकरूप परिच्छिन्न और चञ्चल बुद्धि मनुष्यों के लिये प्रथम दशा में धारणा के अन्तर्भूत नहीं होसक्ता है, इसलिये प्रथम तीन प्रकार के योगों में चित्त को स्थूल से सूक्ष्म की ओर उन्नत करने की विधि बताई गई है । मन्त्रयोग में स्थूल मूर्ति का ध्यान किया जाता है । ब्रह्म की निर्गुण मूर्ति कल्पना से अतीत है इसलिये महर्षियों ने समाधियुक्त बुद्धि के द्वारा परमात्मा की प्रकृति के साथ की विविध लीलाओं को देखकर उन लीलाओं के भावों को मूर्ति के रूप में प्रथम दशा के साधकों के कल्याण के लिये प्रकट किया है । यह बात स्वतः सिद्ध है कि यावन्मात्र रूप भाव का ही स्थूल विकाश है । दृश्य जगत् भावजगत् का ही विस्तारमात्र है । इसलिये भगवद्भावों के ही अवलम्बन से जो रूपों की कल्पना महर्षियों ने की है वहही मन्त्रयोग की ध्येयवस्तु है । यह कल्पना मिथ्या मानस कल्पना नहीं है, परन्तु सत्य भगवद्भावों के अनुसार शुद्ध बुद्धिकृत सत्य कल्पना है । जैसा कि शास्त्र में कहा है कि:-

निर्विशेषं परं ब्रह्म साक्षात्कर्तुमनीश्वराः ।

ये मन्दास्तेऽनुकम्पन्ते सविशेषनिरूपणैः ॥
वशीकृते मनस्येषां सगुणब्रह्मशीलनात्।
तदेवाविर्भवेत्साक्षादपेतोपाधिकल्पनम् ॥

निर्विशेष परब्रह्म के साधन में असमर्थ प्रथम दशा के साधकों के लिये कृपा करके महर्षियोंने सगुण मूर्ति का साधन बताया है। साकार मूर्ति पर चित्त को एकाग्र करते करते मन वशीभूत होजाने पर निराकार के साधन के लिये अधिकार प्राप्त होता है। इसी सिद्धान्त के अनुसार ईश्वर की पांच मूर्ति कल्पना कीगई हैं जिसको सगुण पञ्चोपासना कहते हैं। यथाः—शिव, शक्ति, विष्णु, सूर्य्य और गणेश। ये पांच ईश्वर की ही मूर्ति हैं, केवल पञ्च तत्त्वों के विचार से एक ईश्वर की पञ्चमूर्ति हैं। इन सब तत्त्वों का विचार और भाव के अनुसार मूर्ति कल्पना का रहस्य "मन्त्रयोग" नामक अध्याय में वर्णन कियाजायगा।

दूसरा अधिकार यह है कि साधक का चित्त हठयोगोक्त ज्योतिर्ध्यान में लगाया जाता है। ज्योति भगवान् की चित्सत्ता का स्थूल प्रकाश और मूर्ति से सूक्ष्म है। इसलिये ज्योतिर्ध्यान के द्वारा साधक का चित्त सूक्ष्म राज्य की ओर अग्रसर होता है।

तीसरे अधिकार में लययोगोक्त विन्दुध्यान में चित्त को लगायाजाता है। यह विन्दु सात्त्विक प्रकृति का प्रकाश है जोकि लययोग की उन्नत दशा में साधक को दिखने लगता है और वह उसीमें चित्त को एकाग्र करके और भी सूक्ष्मतर राज्य में प्रवेश लाभ करता है।

इसी प्रकार से इन योगों के द्वारा चित्त की उन्नति होने पर तब निर्गुण ध्यान में अधिकार हुआ करता है। उस समय साधक ब्रह्म, ईश्वर और विराट इन तीनों पर ही राजयोगोक्त साधनों के द्वारा चित्त को लय करके उपासना के परम लक्ष्य भगवत्सान्निध्य लाभ को प्राप्त करता है। निर्विकल्प समाधि सिद्ध योगी जन्म-मरण रूपी संसार चक्र से मुक्त होता है। इन सब साधनों का रहस्य चारों योगों के स्वतन्त्र स्वतन्त्र अध्यायों में पूर्णतया बताया जायगा। इस प्रकार से निर्गुण ब्रह्मोपासना, सगुण पञ्चोपासना और इनके क्रियारूप से चार प्रकार के योग साधन, ये उपासना के छः अङ्ग हुए।

इसके अतिरिक्त उपासना के और भी तीन अङ्ग हैं। यथाः– अवतारोपासना, ऋषि देवता व पितरों की उपासना और प्रेतादि निकृष्ट विभूतियों की उपासना। मनुष्यों की प्रकृति स्वभावतः निम्नाभिमुखिनी है। उपासना उस निम्नगामिनी प्रकृति की गति को बदल कर ऊपर की ओर ले जाने के लिये विधि बताती है। परन्तु प्रकृति एकाएक ऊपर नहीं जा सक्ती। अतः उपासना के विविध अङ्ग बताये गये हैं जिनके अवलम्बन से साधक क्रमशः अपनी प्रकृति को सात्त्विक बनाता हुआ ऊपर की ओर लेजासक्ता है। इसलिये स्वभावतः तामसिक प्रकृति के मनुष्य के लिये प्रेतादिकों का भी साधन बताया गया है। जड़ प्रकृति चेतन शक्ति के विना काम नहीं कर सक्ती। यह चेतन शक्ति प्रकृति के सात्त्विक और तामसिक राज्य के विचार से दो प्रकार की है; सात्त्विक प्रकृति पर अधिष्ठात्री चेतनशक्ति दैवी शक्ति कहलाती है। और तामसिक प्रकृति पर अधिष्ठात्री शक्ति आसुरी शक्ति कहलाती है। बृहदारण्यकोपनिषद् में लिखा है किः–

द्वया ह प्राजापत्या देवाश्चासुराश्च ततः
कानीयसा एव देवा ज्यायसा असुराः।

प्रजापति की सृष्टि में दो शक्ति काम करती हैं, देव और असुर। उनमें से जीव-प्रकृति स्वभावतः निम्नाभिमुखिनी होने से असुरों की शक्ति ज़्यादा और देवताओं की शक्ति कम हुआ करती है। प्रेतादि निकृष्ट विभूतिगण इस तामसिक भूमि से सम्बन्ध रखते हैं इसलिये कामनावाले तामसिकलोगों के आराध्य हैं। परन्तु देवता ऋषि और पितरों की उपासना उच्चकोटि की है। पहिले ही कहागया है कि जड़वस्तु चेतन शक्ति के सञ्चालन से ही नियमित कार्य्य करसक्ती है। इसलिये जड़ प्रकृति के भिन्न भिन्न विभाग के सञ्चालन के लिये बहुधा ईश्वरीय शक्ति नियामकरूप से संसार में कार्य्य करती है। प्रकृति का विभाग असंख्य होने पर भी उसे प्रधान तीन भाग में विभक्त करसक्ते हैं। यथाः–आध्यात्मिक विभाग, आधिदैविक विभाग और आधिभौतिक विभाग। प्रथम विभाग के साथ ज्ञान का, दूसरे विभाग के साथ कर्म्म का, और तीसरे के साथ स्थूल दृश्य का सम्बन्ध है। इन तीन विभागों के सञ्चालन करनेवाली चेतनशक्ति ऋषि देवता और पितर कहलाती

है। ऋषिशक्ति आध्यात्मिक विभाग की, दैवीशक्ति आधिदैविक विभाग की, और पितृशक्ति आधिभौतिक विभाग की सञ्चालक है। इनकी उपासना आसुरी शक्ति की उपासना से उन्नत व द्वितीय कोटि की उपासना है। इन सब शक्तियों का विशेष महिमावर्णन और इनकी पूजा से क्या क्या फल की प्राप्ति होती है सो आगे बतलावेंगे।

अवतारों की उपासना उक्त दोनों उपासनाओं से उन्नत तृतीय श्रेणी की है। हिन्दू शास्त्र के सिद्धान्तानुसार संसार में जो कुछ शक्ति का विकाश देखाजाता है वह सब ईश्वर की ही शक्ति है। जड़वस्तु में जड़शक्ति रूप से और चेतनवस्तु में चेतनशक्ति रूप से ईश्वर की सर्व्वव्यापिनी शक्ति प्रकट हुआ करती है। इसी शक्ति को कला भी कहते हैं। कला का विकाश जीव भाव के प्रथम विकाश से लेकर अन्त तक है। जीवभाव का प्रथम विकाश उद्भिज्ज योनि में होता है। इसलिये उद्भिज्ज योनि में एक कला का विकाश बताया गया है। तदनन्तर स्वेदज कृमि कीट आदि योनियों में भगवान् की शक्ति की दो कला विकाश होती है। उसके बाद अण्डज योनि में तीन कला का विकाश और जरायुज के अन्तर्गत पशुयोनि में चार कला का विकाश होता है। कला अर्थात् शक्ति के विकाश से उद्भिज्ज, स्वेदज आदि चेतन योनियों में क्या क्या लक्षण प्रकट होता है सो अवतारतत्त्व के विस्तारित वर्णन में बताया जायगा। जीव उन्नत होता हुआ मनुष्य योनि में जब पहुँचता है तो उसमें पांच कला से लेकर आठ कला तक का विकाश देखने में आता है। साधारण मनुष्यों में पांच कला, विशेष मनुष्यों में उस से अधिक कला और विभूतियुक्त असाधारण पुरुषों में आठ कला तक का विकाश होता है। परन्तु ये सभी विकाश जीवकोटि के हैं। इसके अतिरिक्त शक्ति के विकाश होने की आवश्यकता हो अर्थात् धर्म्म की रक्षा और अ-धर्म्म के नाश के लिये आठ कला से अतिरिक्त शक्ति के आविर्भाव की आवश्यकता प्रकृतिराज्य में हो तो जिस असाधारण अलौकिक केन्द्र के द्वारा वह शक्ति प्रकट होती है उसे अवतार कहते हैं। इसी प्रकार से भगवान् की शक्ति प्रकृति की आवश्यकता के अनुसार ९ कला से १६ कला तक प्रकट होती है। नौ दस आदि कला के अवतार अंशावतार कहलाते हैं और सोलह कला के अवतार पूर्णावतार कहलाते हैं। अवतारों का आवि-

र्भाव धर्म्म की रक्षा और अधर्म्म के नाश के लिये होता है । वे शक्ति भगवान् की हैं इसलिये जिस केन्द्र से इस प्रकार अलौकिक शक्ति का विकाश हो वह अवताररूपी केन्द्र सर्व्वथा पूज्य है। यही अवतारोपासना का संक्षिप्त विज्ञान है। इसका विस्तार आगे किया जायगा। इसके अनन्तर सगुण ब्रह्मरूपी पञ्चदेवोपासना और अन्त में निर्गुण ब्रह्मोपासना, इस रीति से उपासना के ये पांच अङ्ग और क्रियारूप से चार योग, कुल नौ अङ्ग हुए; जिनके अधिकारानुसार अनुष्ठान से साधक को भगवत्सान्निध्य प्राप्त होता है और निःश्रेयस पदवी मिलती है।

मन्त्रयोग, हठयोग और लययोग, इनमें से किसी एक की सिद्धावस्था में साधक राजयोग का अधिकार प्राप्त करके कृतकृत्य होता है। उपास्य के अनुसार भूतप्रेतादि का उपासक केवल इहलौकिक सुख प्राप्त करता है और कभी कभी उसकी दुर्गति भी होती है। ऋषि देवता और पितरों का उपासक इहलौकिक और पारलौकिक दोनों प्रकार के अभ्युदय को प्राप्त करता है। शास्त्रों में ऐसा कहा है कि सकाम बुद्धि से जो अवतारोपासना और सगुण पञ्चोपासना करते हैं वे केवल इहलौकिक और पारलौकिक अभ्युदय प्राप्त करते हैं, परन्तु निष्कामरूप से अवतारोपासक हो, अथवा सगुण पञ्चोपासक हो, अथवा निर्गुण ब्रह्मोपासक हो, उनकी उपासना मुक्तिप्रद होगी।

भक्ति उपासना का प्राण और योग उपासना का शरीर है। चित्त में भगवान् के प्रति जिस अनुराग के उदय होने से भक्त भगवान् का सान्निध्य लाभ करसक्ता है उसे भक्ति कहते हैं और जिन सब शारीरिक और मानसिक क्रियाओं के अनुष्ठान से चित्त शान्त होकर आत्मा के स्वरूप को दिखा सक्ता है उसे योग कहते हैं। इसलिये उपासना की उन्नति और पूर्णता प्राप्ति के अर्थ प्राणरूपी भक्ति और शरीररूपी योग की परम आवश्यकता है।

भक्ति उपासना का प्राणरूप है इसका भाव यह है कि जिस प्रकार शरीर में प्राणशक्ति के न रहने से जीव का जीना और बढ़ना असम्भव है, उसी प्रकार से उपासना के साथ भक्ति के न रहने से साधक की उपासना-मार्ग में स्थिति और उन्नति नहीं होती। जीव प्रीति को तीन भाग में विभक्त कर

सक्ते हैं। यथाः—स्नेह, प्रेम और श्रद्धा। अपने से छोटों में जो प्रीति, जैसा कि पुत्र कन्या में, उसको स्नेह कहते हैं। अपने बराबर वालों में जो प्रीति, जैसा कि मित्र के साथ, उसको प्रेम कहते हैं। अपने से उच्च कोटि के लोगों में जो प्रीति, जैसा कि माता पिता के साथ, उसको श्रद्धा कहते हैं। परन्तु ये तीन प्रकार की प्रीति ही लौकिक है और उनके आधार के नाशवान् होने से क्षणभङ्गुर है। इसलिये जीव की प्रीति अनित्य संसार से उठकर नित्य आनन्दमय भगवान् के चरण कमलों में जब लगजाती है तब ही वह अलौकिक प्रीति भक्ति कहलाती है।

भक्ति प्रधानतया तीन भाग में विभक्त है। यथाः—वैधी, रागात्मिका और परा। वैधी भक्ति प्रथम दशा की भक्ति है। इसमें बहुत प्रकार की अर्चन वन्दन कीर्त्तन आदि विधियों के द्वारा साधक भगवान् के प्रति प्रेम का अभ्यास करता है। रागात्मिका, भक्ति की दूसरी अवस्था है। इसमें भगवान् के साथ भक्त के चित्त का पवित्र प्रेम बनजाता है। जिस प्रकार विषयी लोग विषय में आसक्त होकर रात दिन उसीमें मग्न रहते हैं, ठीक उसी प्रकार से साधक भक्ति की रागात्मिका दशा में संसार के प्रति प्रेम को छोड़कर, संसार को चित्त से पूरे तौर पर उठाकर भगवान् के प्रेम में मग्न होजाता है, इसी प्रेम को शास्त्र में तैल की धारा की तरह अविच्छिन्न प्रेम कहा है। इसके बाद प्रेम की पूर्ण दशा में भक्त को जब सर्व्वत्र भगवान् ही दिखाई दे अर्थात् समस्त संसार उन्हींका रूप दिखाई दे, तब वह भक्ति पराभक्ति कहलाती है। पराभक्ति, निर्व्विकल्प समाधि और ज्ञान, सब एक ही चीज़ हैं। इसी से भक्ति हर एक दशा में उपासना और योग दोनों ही को समानरूप से जीवन शक्ति प्रदान करती है।

महर्षि पतञ्जलिजी ने अपने प्रणीत योगदर्शन में लिखा है किः—

**योगश्चित्तवृत्तिनिरोधः।**

जिस उपाय के द्वारा अन्तःकरण की वृत्तियों का निरोध हो उसका नाम योग है। वृत्तियों के निरोध होने से जो फल होता है उसके विषय में महर्षिजी ने लिखा है किः—

**तदा द्रष्टुः स्वरूपेऽवस्थानम्।**

उस समय द्रष्टा परमात्मा अपने स्वरूप को प्राप्त होते हैं। जिस प्रकार चञ्चल जल में सूर्य्य का प्रतिबिम्ब ठीक ठीक दिखाई नहीं देता है, परन्तु उसी जल के शान्त होने से वह प्रतिबिम्ब पूर्णतया दृष्टिगोचर हुआ करता है; ठीक उसी प्रकार अन्तःकरण पर आत्मा का प्रतिबिम्ब सर्व्वदा भासमान रहने पर भी विषय और इन्द्रियों के द्वारा चित्त के चञ्चल होने से उसमें आत्मा का स्वरूप ठीक ठीक दिखाई नहीं देता, परन्तु जब साधक यम नियम आसन प्राणायाम प्रत्याहार धारणा ध्यान और समाधिरूपी अष्टाङ्ग योग के ठीक ठीक अभ्यास के द्वारा चित्त को शान्त करलेता है अर्थात् वृत्तियों का निरोध करलेता है तभी उसके शान्त चित्त में जैसा कि महर्षि पतञ्जलिजी ने कहा है, परमात्मा के स्वरूप की उपलब्धि हुआ करती है। इसी अष्टांगयोग की भित्ति पर महर्षियों ने सकल प्रकार के योगों को चार भागों में विभक्त किया है। यथाः— मन्त्रयोग, हठयोग, लययोग और राजयोग। इन सब योगों का वृत्तान्त आगे बताया जायगा। इसी तरह से उपासना का अंगरूपी योग अपनी सुकौशल पूर्ण क्रियाओं के द्वारा साधक के चित्त को शान्त करके उसे भगवत्सान्निध्य प्राप्त कराने में सहायता करता है।

शास्त्र में आध्यात्मिक उन्नति के लिये जितने प्रकार के उपाय बताये गये हैं, उपासना उन सबों की सिद्धि में परम सहायक है। धर्म्म के सब अङ्ग या उपाङ्ग उपासना के ही बल से साधक को पूर्णता प्राप्त करासक्ते हैं। दृष्टान्त रूप से समझ सक्ते हैं कि दानधर्म्म के अनुष्ठान में दान की पूर्ण फलप्राप्ति के लिये दाता के चित्त में उपासनामूलक धर्म्मभाव और श्रद्धा की बहुत आवश्यकता है क्योंकि ईश्वर के प्रति प्रेम और भक्तिभाव की दृढ़ता के विना सात्त्विक दान में प्रवृत्ति और सफलता होना असम्भव है। इसी प्रकार तपधर्म्म में भी जब तक आध्यात्मिक उन्नति के लिये इच्छा और भगवान् के प्रति भक्ति न हो तब तक सात्त्विक तप की परमफल-प्राप्ति नहीं होती, यह सब भाव मूल में उपासना के रहने से ही प्राप्त होते हैं। उपासनाविहीन दान और तप मनुष्य को संसार में फँसाकर और भी अधोगति प्राप्त कराता है। श्रीभगवान् ने गीताजी में कर्म्मयोग के रहस्य वर्णन में जितने प्रकार के कौशल बताये हैं उनमें से उपासनामूलक भगवत्समर्पण

कर्म्मयोग में उन्नति और पूर्णता प्राप्ति के लिये सर्व्वोत्तम कौशल है ।

यत्करोषि यदश्नासि यज्जुहोषि ददासि यत् ।
यत्तपस्यसि कौन्तेय ! तत्कुरुष्व मदर्पणम् ॥
शुभाशुभफलैरेवं मोक्ष्यसे कर्म्मबन्धनैः ।
सन्न्यासयोगयुक्तात्मा विमुक्तो मामुपैष्यसि ॥

हे अर्जुन ! जो कुछ कार्य्य करो, भोजन करो, हवन करो, दान करो या तपस्या करो, सब कर्म्म मुझमें अर्पण करना, ऐसा करने से शुभ या अशुभ कर्म्म के बन्धन में नहीं आओगे और सन्न्यासयोगयुक्त हो सकल बन्धन से मुक्त होते हुए मुझको प्राप्त करोगे ।

श्रीभगवान् ने गीताजी में और भी बतलाया है कि "कर्मयोगी के लिये समस्त संसार भगवान् का ही रूप है इसलिये जगत्सेवा भगवान् की ही सेवा है," इस उपासना बुद्धि से कर्म्मयोग में प्रवृत्त होना चाहिये । उनको प्रतिदिन यह विचार रखना चाहिये कि "मैं अल्पशक्ति हूँ, भगवान् सर्व्व शक्तिमान् हैं, जगत् की सेवा उन्हींकी पूजा है, इस लिये अल्पशक्ति मैं उनका निमित्तमात्र होकर तब ही उनकी सेवा करसक्ता हूँ जब सर्व्वशक्तिमान् भगवान् मुझे शक्ति देवें, और मेरे पुरुषार्थ का जो कुछ फल होगा सो उन्हींका होगा, मेरा कुछ नहीं क्योंकि जिस शक्ति से कार्य्य का फल मिलता है वह शक्ति उन्हींकी है और उन्हींकी कृपा से मुझे प्राप्त हुई है।" कर्म्मयोगी इस प्रकार उपासना-भाव के साथ यदि कर्म्म करे, कदापि कर्म्मबन्धन नहीं प्राप्त होसक्ता है । अन्यथा जैसा गीताजी में कहा है कि:—

अहङ्कारविमूढात्मा कर्त्ताहमिति मन्यते ।

अहङ्कार से मुग्ध होकर अपने को कर्त्ता समझ लेवे तो कर्म्मबन्धन प्राप्त होता है । अतः यह बात सिद्ध हुई कि कर्म्मयोग में सफलता प्राप्त करने के लिये और कर्म्मबन्धन से मुक्त होने के लिये उपासना ही परम सहायक है । इसी प्रकार से ज्ञानयोग में भी उपासना की सहायता से ज्ञानयोगी की अपने मार्ग में सुविधा के साथ उन्नति होती है । परमात्मा के प्रति भक्तिभाव युक्त ज्ञानयोगी तत्त्वज्ञान को शीघ्र प्राप्त करसक्ता है । महर्षि पतञ्जलिजी ने योगदर्शन के समाधिपाद में लिखा है कि:—

## तीव्रसंवेगानामासन्नतमः ।

साधक के चित्त में तीव्र आकाङ्क्षा रहने से स्वरूप की उपलब्धि शीघ्र हुआ करती है। यह तीव्र आकाङ्क्षा उपासना सापेक्ष है क्योंकि ज्ञानयोगी भक्त के चित्त में ही ज्ञान के साथ साथ भगवान् के प्राप्त करने के लिये हृदय की ऐसी तीव्र इच्छा और भक्ति होसक्ती है। अतः ज्ञानयोग में भी उपासना की सहायता परम आवश्यकीय है इसमें सन्देह नहीं। उपासना और भक्ति से रहित ज्ञान शुष्कज्ञानरूप में परिणत होकर तर्कबुद्धि और नास्तिकभाव पैदा करता है जिसके फल से निर्विकल्प समाधि प्राप्त करना अत्यन्त कठिन होजाता है।

ज्ञानमार्ग में उपासना की कितनी आवश्यकता है सो वेद के उपनिषद्-भाग पर विचार करने से स्पष्ट मालूम होसक्ता है। वेद का यह भाग गीता व ब्रह्मसूत्र के साथ मिलकर प्रस्थानत्रय कहलाता है। गीता का विज्ञान ज्ञानयोगी को निष्काम कर्म्मयोग का रहस्य बतलाता है, उपनिषद् का विज्ञान ज्ञानयोग के साथ उपासना का रहस्य बतलाता है और वेदान्त विज्ञान-साधक को आत्मज्ञान प्राप्त होने का उपाय बतलाता है। प्रस्थानत्रय का ये ही महान् रहस्य है। इसी प्रकार से सनातनधर्म्म के प्रत्येक अङ्ग के साथ उपासना का सम्बन्ध बताया गया है। केवल इतना ही नहीं, अधिकन्तु पृथिवी के और भी अन्य अन्य धर्म्म, जैसा कि ईसाई धर्म्म, मुसलमान धर्म्म आदि सबही में ईश्वर की उपासना का प्राधान्य रक्खा गया है। अतः उपासना के सकल कल्याणकारी भाव के ऊपर किसी का भी सन्देह नहीं होसक्ता।

यह बात सत्य है कि सनातनधर्म्म के हर एक अङ्ग में ऐसी शक्ति भरी हुई है कि किसी अङ्ग का साधन पूरे तौर पर करने से साधक को मुक्ति प्राप्त होसक्ती है। अग्नि के एक कण में भी जिस प्रकार विश्व को दग्ध करने की शक्ति भरी हुई है उसी प्रकार धर्म्म के हर एक अङ्ग में मुक्ति देने की शक्ति भरी हुई है। परन्तु यही शक्ति यथावत् रूप से प्रयोग न होकर यदि तमोगुण की ओर लगजावे तो शक्ति के अपव्यवहार से हानि भी होसक्ती है। विधि के साथ धर्म्माचरण न करने से साधक में एक तरह की निकृष्ट वृत्ति पैदा होजाती है जिसको ऋषियों ने उन्माद कहा है। दृष्टान्त रूप से समझ सक्ते हैं कि विधि के साथ दान न करने से अहङ्कार पैदा होता है,

विधि के साथ तप न करने से क्रोध पैदा होता है, विधि के साथ कर्म्म न करने से ममता और अभिमान पैदा होता है, ये सब विरुद्ध वृत्तियें विधिहीन धर्म्मानुष्ठान के फलभूत उन्माद हैं। इस उन्माद से बचने के लिये उपासना की आवश्यकता सर्व्वोपरि बताई गई है। हर एक धर्म्माङ्ग के मूल में उपासना और भगवद्भक्ति के रहने से साधक आध्यात्मिक मार्ग में कदापि भूल नहीं करते, और भगवान की कृपा से सकल बाधा को दूर करते हुए अन्त में मुक्ति पद प्राप्त करते हैं। यही उपासना यज्ञ का रहस्य है।

प्रथम समुल्लास का पञ्चम अध्याय समाप्त हुआ।

---

## ज्ञानयज्ञ।

मनुष्यों की पूर्णता ज्ञान के द्वारा हुआ करती है। यह बात पहले ही कही गई है कि कारण ब्रह्मरूप परमात्मा में आध्यात्मिक आधिदैविक और आधिभौतिक यह तीन भाव होने के कारण उनकी लीला विलासरूपी सृष्टि के प्रत्येक अङ्ग में भी तीन तीन भाव विद्यमान हैं। महाभारत में लिखा है कि:

पादावध्यात्ममित्याहुर्ब्राह्मणास्तत्त्वदर्शिनः।
गन्तव्यमधिभूतं च विष्णुस्तत्राधिदैवितम्॥
वागध्यात्ममिति प्राहुर्यथा श्रुतिनिदर्शिनः।
वक्तव्यमधिभूतं तु वह्निस्तत्राधिदैवतम्॥
चक्षुरध्यात्ममित्याहुर्यथा श्रुतिनिदर्शिनः।
रूपमत्राधिभूतं तु सूर्य्यश्चाप्याधिदैवतम्॥
मनोऽध्यात्ममिति प्राहुर्यथा शास्त्रविशारदाः।
मन्तव्यमधिभूतं तु चन्द्रमाश्चाधिदैवतम्॥

ज्ञानी पुरुषों ने कहा है कि पादेन्द्रिय अध्यात्म है, गन्तव्य अधिभूत है

और विष्णु अधिदैव हैः वागिन्द्रिय अध्यात्म है, वक्तव्य अधिभूत है और अग्नि अधिदैव हैः चक्षुरिन्द्रिय अध्यात्म है, रूप अधिभूत है और सूर्य्य अधिदैव है। इस रीति से शास्त्रकारों ने कहा है कि मन अध्यात्म है, मन्तव्य अधिभूत है और चन्द्रमा अधिदैव है। इससे सिद्ध हुआ कि सृष्टि के प्रत्येक पदार्थ में तीन तीन भाव पाये जाते हैं। इसी विचार से जीव शरीर में भी तीन भाव हैं। जीव का आधिभौतिक शरीर, आधिदैविक मन और आध्यात्मिक बुद्धि है। इसलिये मनुष्यों की पूर्णता तब ही होसक्ती है जब उनमें के तीनों भावों की पूर्णता हो और वही शास्त्र पूर्ण और भगवद्वाक्य होगा जिसमें इन तीनों भावों की पूर्णता के लिये उपाय बताये गये हों। वेद पूर्ण और भगवद्वाक्य है क्योंकि वेद में तीनों भावों की पूर्णता का उपाय वर्णन किया गया है। कर्म्मकाण्ड के द्वारा आधिभौतिक शुद्धि और उपासना काण्ड के द्वारा आधिदैविक शुद्धि को लाभ करके अन्त में साधक ज्ञानकाण्ड के द्वारा आध्यात्मिक शुद्धि प्राप्त करता हुआ निःश्रेयस पदवी को प्राप्त करसक्ता है। भगवान् के स्वरूप की उपलब्धि और मुक्ति ज्ञान के द्वारा ही हुआ करती है। इसलिये ज्ञान ही सर्व्वश्रेष्ठ है। वेद की आज्ञा है किः—

ऋते ज्ञानान्न मुक्तिः ।

ज्ञान के विना मुक्ति नहीं होती। मुण्डक उपनिषद् में लिखा है किः—

न चक्षुषा गृह्यते नाऽपि वाचा
नाऽन्यैर्देवैस्तपसा कर्म्मणा वा ।
ज्ञानप्रसादेन विशुद्धसत्त्व-
स्ततस्तु तं पश्यते निष्कलं ध्यायमानः ॥

परमात्मा चक्षु वाक् अथवा और किसी इन्द्रिय के द्वारा प्राप्य नहीं है। केवल ध्यान-योग-परायण महात्मा लोग ज्ञान के प्रसाद से विशुद्धचित्त होकर उनका साक्षात्कार लाभ करते हैं। और भी लिखा है किः—

यः सर्व्वज्ञः सर्व्वविद् यस्यैष महिमा भुवि ।
दिव्ये ब्रह्मपुरे ह्येष व्योमन्यात्मा प्रतिष्ठितः ॥

मनोमयः प्राणशरीरनेता,
प्रतिष्ठितोऽन्ने हृदयं सन्निधाय ।
तद्विज्ञानेन परिपश्यन्ति धीरा,
आनन्दरूपममृतं यद्विभाति ॥

जो परमात्मा सर्व्वज्ञ और सर्व्ववित् है, संसार में जिनकी महिमा प्रकट होरही है, वही परमात्मा प्रकाशमय ब्रह्मपुरी रूप हृदयाकाश में विराजमान रहते हैं। इनके साथ मन की उपाधि है और वे प्राण और शरीर के नेता हैं, हृदय को अवलम्बन करके अन्न परिणामरूप शरीर में अवस्थान करते हैं। ऐसे आनन्दमय, अमृतमय परमपुरुष को धीर योगी लोग शमदमादि साधन और शास्त्र व आचार्य्यलब्ध विशेष ज्ञान के द्वारा दर्शन करते हैं। इनके देखने से क्या होता है ? इसके उत्तर में कहा है कि:—

भिद्यते हृदयग्रन्थिश्छिद्यन्ते सर्व्वसंशयाः ।
क्षीयन्ते चास्य कर्म्माणि तस्मिन्दृष्टे परावरे ॥

सर्व्वोत्तम परमात्मा के देखने से हृदय की अविद्याग्रन्थि टूटजाती है, समस्त सन्देह दूर होजाते हैं और सञ्चित, क्रियमाण, सकल कर्म्म नष्ट हो जाते हैं। ये सब ज्ञान की ही महिमा का फल है। एतादृश ज्ञान गुरुवाक्य में विश्वास और श्रद्धा, तत्त्वज्ञानी गुरु के प्रति प्रणिपात, परिप्रश्न और सेवा के द्वारा प्राप्त होता है। यथा गीता में लिखा है कि:—

श्रद्धावाँल्लभते ज्ञानं तत्परः संयतेन्द्रियः ।
ज्ञानं लब्ध्वा परां शान्तिमचिरेणाधिगच्छति ॥
तद्विद्धि प्रणिपातेन परिप्रश्नेन सेवया ।
उपदेक्ष्यन्ति ते ज्ञानं ज्ञानिनस्तत्त्वदर्शिनः ॥
न हि ज्ञानेन सदृशं पवित्रमिह विद्यते ।
तत्स्वयं योगसंसिद्धः कालेनात्मनि विन्दति ॥

श्रद्धालु, भगवद्भावपरायण, जितेन्द्रिय पुरुष को ज्ञान प्राप्त होता है। ज्ञानी पुरुष शीघ्र परम शान्ति को लाभ करते हैं। यह ज्ञान तत्त्वदर्शी महा

पुरुषों के पास प्रणिपात, जिज्ञासा और सेवा के द्वारा लाभ करना होता है। इस रीति से वे सन्तुष्ट होकर ज्ञान का उपदेश करते हैं। ज्ञान के समान पवित्र वस्तु इस संसार में कहीं नहीं है। योगी पुरुष योग में सिद्धिलाभ कर के कालान्तर में इस परम वस्तु को अपने में लाभ करते हैं। ज्ञान की प्रशंसा जितनी की जाय उतनी ही थोड़ी है। शास्त्र में लिखा है किः—

स्नातं तेन समस्ततीर्थसलिले सर्व्वाऽपि दत्ताऽवनि-
र्यज्ञानाञ्च कृतं सहस्रमखिलं देवाश्च सम्पूजिताः।
संसाराञ्च समुद्धृताः स्वपितरस्त्रैलोक्यपूज्योऽप्यसौ,
यस्य ब्रह्मविचारणे क्षणमपि स्थैर्य्यं मनः प्राप्नुयात्॥

जिसका चित्त ज्ञान के अवलम्बन से क्षणभर के लिये भी ब्रह्मविचार में स्थिर होजाता है उसको समस्त तीर्थ में स्नान, समस्त भुवन का दान, सहस्रों यज्ञों का अनुष्ठान और निखिल देवताओं के पूजन का फल मिलता है। उसके पितृलोग संसार से उद्धार होजाते हैं और वह त्रिलोक में सम्पूजित हुआ करता है।

ईदृश श्रेष्ठतम ज्ञानमार्ग में पदार्पण करने के लिये साधक का अधिकार होना चाहिये। इस लिये ही ज्ञान के आधार वेदान्त-दर्शन के "अथातो ब्रह्मजिज्ञासा" इस प्रथम सूत्र में "अथ" शब्द के द्वारा अधिकार की आवश्यकता का निर्देश किया गया है। यह अधिकार साधनचतुष्टय सम्पन्न होने पर तब प्राप्त होता है। साधनचतुष्टय, यथाः—नित्यानित्यवस्तु-विवेक, इहामुत्र फलभोगविराग, शमदमादि षट्सम्पत्ति और मुमुक्षुत्व। आत्मा नित्य और संसार अनित्य है इस रीति के विचार का नाम नित्यानित्यवस्तु विवेक है। ऐहलौकिक और पारलौकिक स्वर्गादि सुखभोग में अरुचिका नाम इहामुत्रफलभोगविराग है। शमदमादि षट्सम्पत्ति, यथाः—शम, दम, तितिक्षा, उपरति, श्रद्धा और समाधान। तत्त्वज्ञान के अतिरिक्त विषयान्तर के सेवन में अनिच्छा का नाम शम है। इन्द्रियादि दमन का नाम दम है। सांसारिक समस्त विषय भोग से निवृत्ति का नाम उपरति है। शीतोष्णादि-द्वन्द्वसहिष्णुता का नाम तितिक्षा है। गुरु और शास्त्रवाक्य में प्रबल विश्वास का नाम श्रद्धा है। परमेश्वर-चिन्तन में एकाग्रवृत्तिता

का नाम समाधान है। संसार से मुक्त होनेकी इच्छा का नाम मुमुक्षुत्व है। इस प्रकार साधनचतुष्टय-सम्पन्न होने पर साधक गुरुचरण की शरण लेकर तत्त्वज्ञान श्रवण करने के अधिकारी होते हैं। इससे तात्पर्य्य यह है कि साधनचतुष्टय का अधिकार प्राप्त करने के विना मनुष्य ज्ञानराज्य के द्वार में भी प्रवेश करने का अधिकारी नहीं है।

गुरुचरण-निरत साधक के गुरुमुखारविन्दनिःसृत तत्त्वज्ञान के वाक्यों के सुनने का नाम श्रवण है। सुने हुए विषयों पर चिन्तन करने का नाम मनन है। और मनन किये हुए पदार्थ की उपलब्धि का नाम निदिध्यासन है। श्रवण मनन और निदिध्यासन, ज्ञानयज्ञ के ये तीन अङ्ग हैं। इन तीनों अङ्गों के ठीक ठीक सेवन करने से साधक को स्वरूप की प्राप्ति होती है। सृष्टि, सृष्टि से अतीत ब्रह्म में जगत् की स्थिति, जीव का भाव, मन की लीला, अन्तःकरण की शक्ति, तन्मात्राओं का सम्बन्ध, अहंतत्त्व, महत्तत्त्व, इन सब प्रकृति के पर्व्वापर अर्थात् विभागोंपर विचार करते करते स्थूल राज्य से सूक्ष्म और सूक्ष्म से कारण में साधक अपना अधिकार स्थापन करता है।

सांख्यदर्शन में पञ्च महाभूत, पञ्च कर्म्मेन्द्रिय, पञ्च ज्ञानेन्द्रिय, पञ्च तन्मात्रा, मन, अहंतत्त्व, महत्तत्त्व और प्रकृति, इन चौबीस तत्त्वों से सृष्टि और पुरुष को प्रकृति के भोक्तारूप से मानागया है। किन्तु वेदान्त-दर्शन में पांच कोष के द्वारा सृष्टि कही गई है। इस दर्शन के अनुसार जब चैतन्य माया के द्वारा मोहित होता है तब जीव की उस प्रथम दशा का नाम आनन्दमय कोष है। बुद्धि और विचार के अङ्ग मिलकर विज्ञानमय कोष कहलाता है। इन्द्रिय और मन मिलकर मनोमय कोष कहलाता है। पञ्चप्राण इन्द्रिय मिलकर प्राणमय कोष कहलाता है और पाञ्चभौतिक शरीर अन्नमय कोष रूप से वर्णित है। जीव इन पञ्च कोषों के द्वारा बद्ध होकर स्वरूप को भूल जाता है, परन्तु जब गुरूपदिष्ट मार्ग के अनुसार चलकर विचार करते करते अनुभव करता है कि मैं पञ्चकोष नहीं हूँ, मैं कोषातीत अद्वितीय सच्चिदानन्द रूप ब्रह्म हूँ तब उसकी निर्विकल्प समाधि होकर मुक्ति होजाती है। इसी मुक्तिभूमि में पदार्पण करने के लिये आत्मा को माया से पृथक् करते हुए क्रमोन्नत करने की जो विधि है उसे सप्त ज्ञानभूमि

कहते हैं । वैदिक सप्त दर्शन में ये सात भूमि बतलाई गई हैं क्योंकि देहात्मबुद्धि पुरुष के लिये एकदम देहातिरिक्त आत्मा का ज्ञान होना असम्भव है । इस लिये न्याय, वैशेषिक, पातञ्जल, सांख्य, पूर्व्वमीमांसा, दैवीमीमांसा और ब्रह्ममीमांसा, इन सातों दर्शनों के ज्ञान के द्वारा धीरे धीरे आत्मा के यथार्थ-स्वरूप को जानकर साधक मुक्तिपद प्राप्त करसक्ते हैं । अनादि कालसे देहात्मबुद्धि से ग्रसित जीव के शुद्ध आत्मज्ञान की प्राप्ति में सर्वथा असमर्थ होने के कारण, परम कारुणिक पूज्यपाद महर्षियों ने सप्तज्ञान भूमि के अनुसार सप्त क्रमोन्नति विज्ञानमय सप्त दर्शन विज्ञानशैली के आविष्कार द्वारा साधक के अन्तःकरण को क्रमशः उत्तरोत्तर बुद्धि की एक कक्षा से दूसरी कक्षा में पहुँचाते हुए, बुद्धि की क्रमोन्नति द्वारा यथाक्रम उत्तरोत्तर उन्नत ज्ञानाधिकार देते हुए अन्त में मायाविलासरहित अद्वैत ज्ञानाधिकार देकर कृतकृत्य करने की ज्ञानयज्ञ की शैली प्रकट की है । ज्ञानयज्ञ में इसी तत्त्व का वर्णन किया गया है सो क्रमशः नीचे लिखा जाता है ।

ब्रह्म के स्वरूप लक्षण को वर्णन करने के लिये सब श्रुतिएँ एकवाक्य होकर बोलती हैं कि ब्रह्म का निर्गुण स्वरूप प्रकृति से परे और मन वाणी या बुद्धि से अगोचर है । मुण्डकोपनिषद् में लिखा है कि:-

यत्तदद्रश्यमग्राह्यमगोत्रमवर्णमचक्षुः श्रोत्रं तदपाणि-
पादं नित्यं विभुं सर्व्वगतं सुसूक्ष्मं तदव्ययं तद्भूतयोनिं
परिपश्यन्ति धीराः ।

ब्रह्म चक्षुरिन्द्रिय ग्राह्य नहीं है, श्रवणेन्द्रिय ग्राह्य नहीं है, पाणिपादवान् नहीं है, शरीरधर्म्मी नहीं है, विभु, सूक्ष्मातिसूक्ष्म, अव्यय और समस्त संसारके कारण हैं, जहां सकल विषय, सकल शब्द, सकल चिन्ता, सकल बुद्धिवृत्ति, सकल इन्द्रिय और विशेष, अविशेष, लिङ्ग, अलिङ्ग रूप प्राकृतिक विभाग का अन्त है वह ब्रह्म है । यही श्रुति प्रतिपाद्य ब्रह्मस्वरूप है । परन्तु इस स्वरूप की यथार्थ विवृत्ति प्रत्येक दर्शन में क्यों नहीं मिलती ? क्यों नहीं प्रत्येक दर्शन में नित्य सत्य निर्गुण ब्रह्मस्वरूप प्रतिपादित है ? दर्शनों में प्रतिपाद्य विषय की भिन्नता क्यों दृष्टिगोचर होती है ? अभ्रान्त विज्ञानमूलक दर्शन शास्त्रसमूह ऐसे भेदभावपूर्ण क्यों हैं ? इसके तत्त्वानुसन्धान करने से वह तत्त्व शाखा-

रुन्धती न्यायसदृश मालूम होता है। सप्तर्षिमण्डलान्तर्गत किसी सूक्ष्म तारा का नाम अरुन्धती है। वरवधू को एकदम अरुन्धती दिखाई जाय तो उन के देखने में नहीं आती, इसलिये विवेकी दर्शयिता प्रथमतः दर्शक को अरुन्धती के पास के किसी स्थूल नक्षत्र को दिखाकर कहते हैं कि यही अरुन्धती है। पश्चात् उसके पास के और उससे सूक्ष्म किसी एक नक्षत्र को दिखाकर कहते हैं कि पहले जो नक्षत्र दिखलाया था वह अरुन्धती नहीं थी, पर यह अरुन्धती है। इस रीति से दर्शक की दृष्टि सूक्ष्म से सूक्ष्मतर नक्षत्र पर डलवाकर अन्त में अरुन्धती दिखलाई जाती है। इसी प्रकार दर्शन शास्त्र समूह भी हैं। स्थूलतर से स्थूल ताराओं को देखते हुए अन्त में सूक्ष्मतम तारा अरुन्धती के दर्शन के सदृश, क्रमोन्नत ज्ञानभूमि का अवलम्बन करते हुए प्रकृति के साथ सम्बन्ध रहने के कारण आत्मा के विविध भावों का अनुभव करते करते सप्तम ज्ञानभूमि में पहुँचकर तत्त्वज्ञानी महापुरुष आत्मस्वरूप की पूर्णतया उपलब्धि करसक्ते हैं, वेदान्त प्रतिपाद्य निष्कल, निरञ्जन, शान्त और तुरीय दशा के निर्गुण ब्रह्म की उपलब्धि करके ब्रह्म स्वरूप होसक्ते हैं, संसारजाल खण्ड-विखण्ड करसक्ते हैं, और चिद्भाव और आनन्दभाव में मग्न होसक्ते हैं। अनन्त शास्त्रसिन्धु का मथन करके यही सत्यवस्तु उपलब्ध हुई है। वेद जलद-गम्भीर शब्द से इसी सत्य की घोषणा कर रहे हैं। सब दर्शन शास्त्र इसी परमतत्त्व को लक्षीभूत करके अपनी अपनी भूमि पर चल रहे हैं। परन्तु प्राकृतिक-आवरण-जनित बुद्धिमालिन्य के कारण इस परमतत्त्व का विकाश तत्काल नहीं होता है, अज्ञानान्धकार से आच्छन्न हृदयाकाश में इस सत्य सुधाकर की किरण जाल जल्दी प्रकाशित नहीं होती है। जहां अविद्या रूप घनघटा का पूर्ण प्रभाव है वहां आत्म सुधाकर पूर्णरूप से आच्छन्न है और वहीं नास्तिकता का पूर्ण विकाश है इसी लिये नास्तिक देहात्मबुद्धि हुआ करते हैं। नास्तिक्य मत पर विचार करने से हम लोग क्या देखते हैं? चार्वाक, लोकायतिक, दिगम्बर इत्यादि नास्तिकों का मत यह है किः—

देहमात्रचैतन्यमेवाऽऽत्मा ।

अथ चत्वारि भूतानि भूमिवार्य्यनलाऽनिलाः ।

चतुर्भ्यः खलु भूतेभ्यश्चैतन्यमुपजायते ॥
यावज्जीवेत्सुखं जीवेदृणं कृत्वा घृतं पिबेत्।
भस्मीभूतस्य देहस्य पुनरागमनं कुतः ॥

देह से अतिरिक्त आत्मा कोई पृथक् वस्तु नहीं है, अन्नकणाओं के मिलाने से जिस प्रकार मदशक्ति उत्पन्न होजाती है उसी प्रकार पृथिवी, जल, वायु और अग्नि, इन चारों भूतों के मिलने से आत्मा उत्पन्न होजाती है और मृत्यु के समय जब वे चार भूत अलग अलग होजाते हैं तो साथ ही साथ आत्मा भी नष्ट होजाता है। देह के नाश के साथ ही आत्मा भी नष्ट हो जाता है। पीछे कुछ नहीं रहता है। इसलिये ऋण लेकर भी घी पीना चाहिये जिससे शरीर पुष्ट रहे और दीर्घायुः हो। इस प्रकार देहात्मभाव-युक्त चित्त के लिये तत्काल अविद्यामेघनिर्मुक्त शुद्ध सच्चिदानन्दरूप निर्गुण ब्रह्म की उपलब्धि करना असम्भव है। इसलिये "स्थूलोऽहं" "कृशोऽहं" इत्यादि नास्तिक्यवादमूलक युक्ति आस्तिक दर्शनों में खण्डित होकर दार्श-निक भूमि की उन्नति के अनुसार परमात्मा का यथार्थरूप प्रकट किया जाता है। और तदनुसार उच्च से उच्चतर ज्ञानभूमि के दर्शनों में आत्मा स्थूलशरीर नहीं है, आत्मा सूक्ष्मशरीर नहीं है, आत्मा कारणशरीर नहीं है, आत्मा इन तीनों शरीरों के धर्म्म से युक्त नहीं है इत्यादि सिद्धान्तसमूह निश्चय होकर नित्य शुद्ध बुद्ध मुक्त स्वभाव सर्व्वव्यापक परमात्मा का यथार्थरूप प्रकटित होता है। ज्ञान की उच्चकक्षा पर आरोहण करने के लिये दर्शनशास्त्र-समूह सोपानस्वरूप हैं, इसलिये जो दर्शन जिस कक्षा का ज्ञान बतलाता है उसमें आत्मा और प्रकृति का स्वरूप वैसा ही वर्णित होगा, और उस भूमि पर प्रतिष्ठित मुमुक्षु उतना ही आत्मतत्त्व जान सकेगा, इसमें कोई सन्देह नहीं है। अतः ब्रह्मतत्त्व का निरूपण करना यद्यपि सब दर्शनों का लक्ष्य है तथापि ज्ञानभूमियों के भेद से सिद्धान्तों में अवश्य ही भेद पाये जाते हैं। इस ज्ञानभूमियों के अनुसार सिद्धान्तों के भेद को और रीति से भी समझ सक्ते हैं। पृथिवी से सूर्य्य ९२०००००० नौ करोड़ बीस लाख मील दूर पर है। अगर कोई मनुष्य भूपृष्ठ से आरम्भ करके सूर्य का फोटो लेता

हुआ ऊपर की ओर चले तो पृथिवी पर से खींचा हुआ जैसा सूर्य्य का फोटो होगा, उससे उन्नत स्थान पर से खींचाहुआ फोटो वैसा न होकर उससे भिन्न होगा और उससे भी उन्नत स्थान से लिया हुआ फोटो पहले से भिन्न और बड़ा होगा, एवं अन्त में ठीक स्थान से सूर्य्य का फोटो लेने से यथार्थ फोटो मिलेगा। सूर्य्य एक ही है, परन्तु भूमि ( फोटो खेंचने के स्थान ) के ऊंची नीची होने से फोटो अलग अलग हुए। सातों दर्शन ठीक उसी तरह से परमात्मा के फोटो लेनेवाले हैं, अर्थात् सभी का लक्ष्य परमात्मा का स्वरूप प्रतिपादक होनेपर भी ज्ञानभूमि के भेद के अनुसार परमात्मा के भिन्न भिन्न भावों का प्रतिपादन होता है। तदनुसार इतर दर्शन-भूमियों में प्रकृति का सम्बन्ध विद्यमान रहने के कारण परमात्मा के तटस्थ लक्षण का क्रमोन्नतज्ञान होता है और सप्तम भूमि में आकर वेदान्त-प्रतिपाद्य स्वरूप लक्षणवेद्य निर्गुण ब्रह्म का ज्ञान होता है, वह कैसे सम्भव है सो नीचे दिखाया जाता है।

प्रथमतः "कृपोऽहं" "गौरोऽहं" इत्यादि स्थूल देहात्मबुद्धि जीव में रहा करती है, इस विषय में पहिले ही कहा जा चुका है अतः पुनरुक्ति निष्फल है। इस देहात्मवाद की भूमि से क्रमशः उच्चभूमि पर जानेवाले साधक का चित्त धीरे धीरे आस्तिक भूमि पर अग्रसर होता है। अतः इस प्रकार की अवस्था के साधक को एकाएक "तत्त्वमसि" "अहं ब्रह्माऽस्मि" इत्यादि परमसूक्ष्म आत्मतत्त्व का उपदेश किया जाय तो वह उपदेश निष्फल हो जायगा और उसकी पुनः नास्तिक भूमि में पतन की सम्भावना होजायगी। इसलिये न्याय और वैशेषिक दर्शन में प्रथम अधिकारी के लिये सुख दुःखादि अन्तःकरण धर्म्मविशिष्ट आत्मतत्त्व का उपदेश किया गया है। जो जिज्ञासु पहिले देह को ही आत्मा करके जानता था, उसको प्रथमतः इतना ही समझना ठीक है कि आत्मा देह से भिन्न पदार्थ है और ज्ञान सुख दुःख इच्छा द्वेष इत्यादि अन्तःकरण-धर्म्म आत्मा के हैं। इसका कारण यह है कि जब उक्त प्रकारक ज्ञान व विश्वास जिस जिज्ञासु के हृदय में पहिले से ही दृढ़ है उसको देहातिरिक्त आत्मा है, इस ज्ञान को समझाने के समय उस विश्वास के विरुद्ध नहीं लेजाना चाहिये। गीता में कहा है किः—

**न बुद्धिभेदं जनयेदज्ञानां कर्म्मसङ्गिनाम्।**

योजयेत्सर्व्वकर्म्माणि विद्वान्युक्तः समाचरन् ॥
प्रकृतेर्गुणसम्मूढाः सज्जन्ते गुणकर्म्मसु ।
तानकृत्स्नविदो मन्दान्कृत्स्नविन्न विचालयेत् ॥

विद्वान्, अविवेकी और कर्म्मासक्त लोगों के बुद्धिभेद को उत्पन्न न करें, एवं अनासक्त भाव से समस्त कर्म्मों को करते हुए उनको भी कर्म्म करने में ही नियोजित करें। जो प्रकृति के गुणों से विमोहित होकर गुण और कर्म्मों में आसक्त होते हैं, उन कर्म्मासक्त असम्पूर्ण तत्त्वज्ञ व्यक्तियों को सम्पूर्ण तत्त्वज्ञ महात्मा कर्म्मों से विचलित न करें। इस प्रकार गीतोपनिषदुक्त ये वचन बुद्धिभेद करने को मना करते हैं। सांख्यप्रवचन के भाष्यकार विज्ञान भिक्षु ने भी इस विषय में कहा है। यथाः—

न्यायवैशेषिकाभ्यां हि सुखीदुःखीत्याद्यनुवादतो देहादिमात्रविवेकेनाऽऽत्मा प्रथमभूमिकायामनुमापितः एकदा परसूक्ष्मे प्रवेशाऽसम्भवात्। तदीयं ज्ञानं देहाद्यात्मतानिरसनेन व्यावहारिकं तत्त्वज्ञानं भवत्येव। यथा पुरुषे स्थाणुभ्रमनिरासकतया करचरणादिमत्त्वज्ञानं, तद्वद्व्यवहारतस्तत्त्वज्ञानमपि।

एकाएक परमसूक्ष्म आत्मतत्त्व में प्रवेश करना असम्भव है इसलिये आत्मा की स्थूल शरीर के साथ एकता तो खण्डन करके लोकसिद्ध सुख दुःखादिकों के अनुवादपूर्व्वक न्याय और वैशेषिक दर्शन में केवल स्थूल देह से पृथक् आत्मा का अनुमान कराया गया है और अन्तःकरण के सुख दुःखादि धर्म्म के साथ आत्मा का सम्बन्ध रक्खा गया है। एतादृश ज्ञान देहात्मवाद को दूर करके व्यावहारिक तत्त्वज्ञानमात्र उत्पन्न करता है। जैसा कि करचरणादिज्ञान से पुरुष में स्थाणु का भ्रम दूर होता है। इसी तरह साधक जब नास्तिक्यभूमि से उन्नत होकर आत्मज्ञान राज्य में कथञ्चित् प्रवेश लाभ करते हैं तब साङ्ख्य और पातञ्जलदर्शन आत्मा का और उच्चतर ज्ञान प्रकट करते हैं। साङ्ख्य और पातञ्जलदर्शन का सिद्धान्त यह है कि आत्मा सुख दुःखादि धर्म्मविशिष्ट नहीं है, ये सब अन्तः-

करण के धर्म्म हैं । पुरुष असङ्ग और कूटस्थ है । जैसा साङ्ख्य में कहा है कि:—

असङ्गोऽयं पुरुषः ।

श्रूयते च:—

सूर्य्यो यथा सर्व्वलोकस्य चक्षु-
र्न लिप्यते चाक्षुषैर्वाह्यदोषैः ।
एकस्तथा सर्व्वभूतान्तरात्मा
न लिप्यते लोकदुःखेन वाह्यः ॥

पुरुष असङ्ग है । जैसे सूर्य्य सकल प्राणिमात्र के चक्षुरूप होने पर भी चाक्षुष दोषों से लिप्त नहीं होते हैं, ऐसे ही सर्व्वभूतान्तरात्मा पुरुष भूतगत सुख दुःख के द्वारा लिप्त नहीं होता है ।

यथा हि केवलो रक्तः स्फटिको लक्ष्यते जनैः ।
रक्तकाद्युपधानेन तद्वत्परमपूरुषः ॥

जिस प्रकार स्फटिकमणि के सामने लाल रङ्ग लाने से स्फटिकमणि लाल दीखने लगती है, परन्तु वास्तव में स्फटिक स्वच्छ है, लाल नहीं है, उसी तरह अन्तःकरण के सान्निध्य में प्राप्त पुरुष में सुख दुःखआदि के भोक्तृभाव का उपचार होता है । इस प्रकार भोक्तृभाव औपचारिक है, तात्त्विक नहीं है, क्योंकि आत्मा निर्लिप्त और निष्क्रिय है, यह बात श्रुति-सिद्ध है । मलिन दर्पण में मुख के प्रतिविम्बित होने से दर्पणगत मालिन्य जैसा मुख में प्रतीत होता है, ऐसा ही वुद्धिगत सुख दुःखादि व्यावहारिक दशा में निर्लिप्त और निष्क्रिय पुरुष पर प्रतीत होते हैं । समस्त क्रिया पुरुष प्रतिविम्ब-युक्त अन्तःकरण के द्वारा ही सिद्ध होती है । वास्तवतः पुरुष निर्गुण निष्क्रिय कर्तृत्वभोक्तृत्वादि-शून्य है । साङ्ख्य और पातञ्जलदर्शन उल्लिखित भाव से आत्मा का असङ्गत्व सिद्ध करने पर भी एकात्मवाद सिद्ध नहीं कर सके । साङ्ख्यदर्शन के अनुसार पुरुष प्रतिपिण्ड में भिन्न भिन्न है । यथाः—

जन्मादिव्यवस्थातः पुरुषबहुत्वम् ।

बहु पुरुष स्वीकार न करने से जन्मादि की व्यवस्था नहीं होती ।

तथा च कारिकायाम्ः—

जन्ममरणकरणानाम् प्रतिनियमात् अयुगपत्
प्रवृत्तेश्च पुरुषबहुत्वं सिद्धं त्रैगुण्यविपर्य्ययाच्च ।

साङ्ख्य कारिका में कहा है कि सब पुरुषों का एक ही साथ जन्ममरण या इन्द्रियवैकल्य दृष्टिगोचर नहीं होता। सबकी प्रवृत्ति एक ही समय दृष्टिगोचर नहीं होती । एक पुरुष में एक गुण प्रबल है और दूसरे पुरुष में दूसरा गुण प्रबल है, अतः पुरुष बहु हैं। तत्त्वसमास के वृत्तिकार ने इस विषय में विस्तृत वर्णन किया है । यथाः—

सुखदुःखमोहसंकरविशुद्धकरणापाटवजन्ममरणकरणा-
नान्नानात्वात्पुरुषबहुत्वं सिद्धं लोकाश्रमवर्णभेदाश्च।
यद्येकः पुरुषः स्यादेकस्मिन्सुखिनि सर्व्वे एव सुखिनः
स्युः, एकस्मिन्दुःखिनि सर्व्वे एव दुःखिनः स्युः, एक-
स्मिन्मूढे सर्व्वे एव मूढाः स्युः, एकस्मिन्संकीर्णे सर्व्वे
एव संकीर्णाः स्युरेकस्मिन्विशुद्धे सर्व्वे विशुद्धाः स्युः,
एकस्य करणापाटवे सर्व्वेषां करणापाटवं स्यात्, एक-
स्मिञ्जाते सर्व्वे जायेरन्, एकस्मिन्मृते सर्व्वे म्रियेर-
न्निति न चैक इतश्च बहवः पुरुषाः सिद्धाः।

सुख, दुःख, मोह, शुद्धाशुद्धि, इन्द्रियवैकल्य, जन्म, मृत्यु, करणप्रभेद, वर्णाश्रम और लोकों का तारतम्य देखकर बहु पुरुषवाद सिद्ध होता है । यदि पुरुष बहुत नहीं होते तो एक के सुख से सब सुखी होजाते । एक के दुःख से सब दुःखी, एक के मोह होने से सब को मोह, एक की शुद्धि से सब की शुद्धि और एक के इन्द्रियवैकल्य से सबको इन्द्रियवैकल्य होता । एक के जन्मसे सब का जन्म, और एक के मरण से सबकी मृत्यु होती, परन्तु ऐसा नहीं होता, अतः पुरुष बहु हैं । इस तरह से अनुमान प्रमाण के द्वारा साङ्ख्य दर्शन ने बहु पुरुषवाद सिद्ध किया है । केवल अनुमान ही नहीं परन्तु यह बात अनुभवसिद्ध भी है क्योंकि साङ्ख्यज्ञानभूमि में जो

आत्मा की उपलब्धि होती है सो जीव शरीर में कूटस्थदशा में होती है। यह उपलब्धि तटस्थज्ञान की है । साङ्ख्यज्ञानभूमि में व्यापक और अद्वितीय परमात्मा की उपलब्धि नहीं होती है, परन्तु प्रत्येक पिण्ड में पृथक् पृथक् जो कूटस्थ चैतन्य है उसकी उपलब्धि होती है इसलिये साङ्ख्य का बहु पुरुषवाद उसकी ज्ञानभूमि के अनुकूल है। इस दशा में प्रकृति का सम्बन्ध नष्ट नहीं होता है, प्रकृति का अस्तित्व रहता है इसलिये साङ्ख्यदर्शन में प्रकृति को अनादि व अनन्त कहा है। इस दशा में पुरुष अपने स्वरूप को ऐसा देखलेता है कि वह प्रकृति से बद्ध नहीं है, उससे पृथक् है और नित्य शुद्ध बुद्ध मुक्त स्वभाव है, प्रकृति का सम्बन्ध स्फटिकमणिवत् औपचारिक है, यथार्थतः नहीं है। इस प्रकार ज्ञाता ज्ञान ज्ञेयरूपी त्रिपुटी के साथ ही साङ्ख्यभूमि में पुरुष का ज्ञान होता है।

इसके बाद मीमांसात्रय की भूमि प्रारम्भ होती है। इनमें ब्रह्म की स्वरूप लक्षणवेद्य अद्वितीय सत्ता का प्रतिपादन किया गया है। यह अद्वितीयता कार्य्य ब्रह्म के भाव से प्रारम्भ होकर प्रकृति के लय के साथ ही साथ कारण ब्रह्म में पर्य्यवसित होती है। कर्म्म का सम्बन्ध जगत् से है, इसलिये कर्म्म-मीमांसा या पूर्व्वमीमांसा में जगत् को ही ब्रह्म मानकर अद्वितीयता की सिद्धि कीगई है। कर्म्ममीमांसा का विज्ञान साधक को प्रकृतिविलयमुखेन द्वैतमय जगत् मे अद्वैतभावमय ब्रह्म की ओर लेजाता है। इस ज्ञानभूमि का साधक जगत् अर्थात् कार्य्यब्रह्म को कारणब्रह्म का रूप जानकर उसीमें अपनी सत्ता को विलीन करके अन्त में मुक्तिपद प्राप्त करता है। इस भूमि में तटस्थ से स्वरूप की ओर साधक की गति होती है। ज्ञाननदी की यह कल्याणमयी गति वेदान्त प्रतिपाद्य सच्चिदानन्द सागर की ओर है और इसकी समाप्ति वहीं जाकर होती है। इसके अनन्तर दैवीमीमांसा या उपासनाभूमि की मीमांसा ब्रह्म की उस अद्वितीयता को प्रकृति की ओर से उन्नत करके स्वरूप की ओर से दिखाती है। तदनुसार ब्रह्म ही जगत् है "वासुदेवः सर्व्वम्" यह ज्ञान उपासनाभूमि को सुशोभित करता है। यह षष्ठभूमि का ज्ञान है। इसमें आत्मा का यथार्थ ज्ञान उन्हींमें विलीन प्रकृति के ज्ञान के साथ होता है। यहां तटस्थ-ज्ञान स्वरूप में विलीनता को प्राप्त होने के मुख में अवभासित होता है अर्थात् स्वरूप में विलीन होना प्रारम्भ

होने लगता प्रतीत होता है । उपनिषदों में इन दोनों भूमियों के भाव का वर्णन बहुत मिलता है । यथा मुण्डकोपनिषद् में:-

अधश्चोर्द्ध्वञ्च प्रसृतं ब्रह्मैवेदं विश्वमिदं वरिष्ठम् ।

ब्रह्मसत्ता अधः ऊर्द्ध्व सर्व्वत्र व्याप्त है, यह महान् विश्व ब्रह्म का ही रूप है । इसी तरह से वाजसनेयि ब्राह्मणोपनिषद् में भी बहुत वर्णन है । यथा:-

यस्य पृथिवी शरीरं, यस्यापः शरीरं, यस्यान्तरिक्ष ँ शरीरं, यस्य वायुः शरीरं, यस्यादित्यः शरीरं, यस्य चन्द्रतारक ँ शरीरं, यस्याकाशः शरीरं, यस्य सर्व्वाणि भूतानि शरीरं, यस्य प्राणः शरीरं, इत्यादि ।

यह समस्त वर्णन कर्म्म मीमांसा-प्रतिपाद्य " जगत् ही ब्रह्म है " इस विज्ञान को स्पष्टतया प्रकट करता है । इसी प्रकार श्वेताश्वतरोपनिषद् में कई मन्त्र मिलते हैं जिनके द्वारा " ब्रह्म ही जगत् है " यह दैवीमीमांसा-दर्शन का विज्ञान स्पष्टतया प्रमाणित होता है । यथा:-

तदेवाऽग्निस्तदादित्यस्तद्वायुस्तदु चन्द्रमाः ।
तदेव शुक्रं तद्ब्रह्म तदापस्तत् प्रजापतिः ॥
त्वं स्त्री त्वं पुमानसि,
त्वं कुमार उत वा कुमारी ।
त्वं जीर्णो दण्डेन वञ्चयसि त्वं,
जातो भवसि विश्वतो मुखः ॥
नीलः पतङ्गो हरितो लोहिताक्ष-
स्तडिद्गर्भ ऋतवः समुद्राः ।
अनादिमत् त्वं विभुत्वेन वर्त्तसे
यतो जातानि भुवनानि विश्वाः ॥

वह ही अग्नि है, आदित्य है, वायु चन्द्र और उज्ज्वल नक्षत्र है, वही प्रकृति जल और प्रजापति है । हे परमात्मन् ! तुम स्त्री हो, तुम पुरुष हो, तुम

कुमार और कुमारी भी हो, तुम वृद्धरूप से हाथ में दण्ड लेकर वञ्चना करते हो, और तुम ही विश्वतोमुख होकर जन्मधारण करते हो । तुम नील पतङ्ग भ्रमर आदि हो, तुम लोहिताक्ष हरिद्वर्ण शुक आदि पक्षी हो, तुम बिजली से भरे हुए मेघ हो, ऋतु और समुद्र हो, तुम अनादि हो और व्यापकरूप से रहा करते हो, एवं तुम ही से समस्त संसार प्रकट हुआ है । यह सब दैवी-मीमांसादर्शन-भूमि अर्थात् षष्ठभूमि का ज्ञान है जिसमें परमात्मा की व्यापकता नित्यता निर्लिप्तता और अद्वितीयता कार्य्यब्रह्म के साथ एकीकरण-मुखेन उपलब्ध हुआ करती है ।

तदनन्तर सप्तमभूमि अर्थात् वेदान्तभूमि का ज्ञान प्रारम्भ होता है । इसमें तटस्थ ज्ञान का गन्धमात्र भी नहीं है क्योंकि वेदान्तप्रतिपाद्य ब्रह्म निर्गुण और प्रकृति से परे है । साङ्ख्यभूमि में जिस प्रकार पुरुष निर्लिप्त और नित्य शुद्ध बुद्ध मुक्त स्वभाव होने पर भी प्रकृति के साथ स्फटिक-मणिवत् औपचारिक सम्बन्ध से युक्त है, वेदान्त में ऐसा नहीं है । वेदान्त-प्रतिपाद्य निर्गुण ब्रह्म में प्रकृति या माया का अवभास बिल्कुल नहीं है । यह स्वरूप माया के राज्य से बाहर है । माया उनके नीचे ईश्वरभाव में प्रतिफलित हुआ करती है । जैसा कि श्रुति में वर्णन है:—

**सोऽयमात्मा चतुष्पात्, पादोऽस्य सर्व्वभूतानि त्रिपा-दस्याऽमृतं दिवि ॥**

परमात्मा के चार पाद हैं, उनके एक पाद में समस्त सृष्टि विलसित है, परन्तु और तीन पाद सृष्टि से बाहर और अमृत हैं । यही तीन पाद ब्रह्मभाव हैं । इनमें सांख्यदर्शन की रीति पर बहु पुरुषवाद नहीं है क्योंकि जिस माया के साथ सम्बन्ध रहने से तटस्थ दशा में व्यापक और अद्वितीय आत्मा का ज्ञान साङ्ख्यभूमि में बाधित होता है, वह माया ही वेदान्त भूमि में नहीं है; यहां माया का लय है, इसलिये साङ्ख्यदर्शन में प्रकृति को अनादि और अनन्त कहने पर भी वेदान्त में माया को अनादि और सान्त कहा है । क्योंकि निर्गुण ब्रह्म की स्वरूप दशा में माया का सम्बन्ध बिल्कुल नहीं रहता है और इसीलिये सर्व्वत्र एकाकार अद्वितीय शुद्ध सत्-चित्-आनन्दरूप परब्रह्म का साक्षात्कार होता है । सांख्य की रीति पर यहां

आत्मा में भोक्तृत्व का उपचार नहीं है, निर्गुण ब्रह्म कर्तृत्व भोक्तृत्व सम्बन्ध से रहित है और देशतः कालतः एवं वस्तुतः परिच्छिन्न नहीं है । काल-परिच्छिन्न न होने से ब्रह्म नित्य है, देशपरिच्छिन्न न होने से ब्रह्म विभु है और वस्तुपरिच्छिन्न न होने से ब्रह्म पूर्ण है। वेदान्त राजयोगी को इसी निर्गुण परब्रह्मभाव का ज्ञान कराता है। इस दशा में साधक निर्विकल्प समाधि में अधिरूढ होजाते हैं, यह दशा मौन व्याख्याप्रकटित है अर्थात् शब्द इसको वर्णन नहीं करसक्ता है, इसलिये श्रुति में इस भाव का वर्णन " नेति नेति " शब्द से किया गया है। यथाः—

"यतो वाचो निवर्त्तन्ते अप्राप्य मनसा सह" ।

"प्रपञ्चोपशमं शान्तं शिवमद्वैतं चतुर्थं
मन्यते स आत्मा स विज्ञेयः" ।

"नैव वाचा न मनसा प्राप्तुं शक्यो न चक्षुषा" ।

परब्रह्म मन वाणी से अगोचर और प्रपञ्च से बाहर है, वहां प्रपञ्च-मयी माया का लय है, इत्यादि । और भी लिखा है किः—

आकाशो ह वै नामरूपयोर्निर्वहिता ते
यदन्तरा तद्ब्रह्म तदमृतं स आत्मा ।

ब्रह्म नामरूप से अतीत है, नामरूप का उसमें लय होता है, उनकी सत्ता से नामरूपमयी माया और माया के विलास चन्द्र सूर्य्यादि समस्त संसार की उत्पत्ति होती है। कठोपनिषद् में लिखा है किः—

न तत्र सूर्य्यो भाति न चन्द्रतारकम्,
नेमा विद्युतो भान्ति कुतोऽयमग्निः ।
तमेव भान्तमनुभाति सर्व्वम्,
तस्य भासा सर्वमिदं विभाति ॥

परमात्मा स्वयं प्रकाश हैं, सूर्य्य चन्द्र और नक्षत्र आदि का प्रकाश वहां नहीं है, बिजुली का प्रकाश भी वहां नहीं है, अग्नि की तो बात ही क्या है, परब्रह्म सबसे अतीत और निरपेक्ष है, उनके प्रकाश से ही समस्त संसार का प्रकाश हुआ करता है। इसी प्रकार से श्रुतियों में वेदान्त भूमि प्रतिपाद्य

ब्रह्म का स्वरूप लक्षण प्रतिपादन किया गया है । इसकी उपलब्धि करने से साधक कृतकृत्य होजाता है, संसार जाल छिन्न करके मुक्तिपद प्राप्त कर लेता है, यहां ही ज्ञान-यज्ञ की पूर्णाहुति है, जीवनयज्ञ का अवसान है। अतः ज्ञानभूमि के भेदानुसार परमात्मा के भाव और अनुभव में भिन्नता एवं अन्त में स्वरूप का यथार्थ अनुभव श्रुति और दार्शनिक सिद्धान्त के अनुकूल है यह प्रमाणित हुआ । साधक इस रहस्य के समझने पर पथच्युत नहीं होता है ।

पहिले कहे हुए सिद्धान्तों से निश्चय होगा कि समुदाय ज्ञानभूमियों का अनुभव प्रधानतः दो तरह से होता है, जिसको वैज्ञानिक भाषा में तटस्थ ज्ञान और स्वरूपज्ञान कहते हैं । प्रकृति के साथ सम्बन्ध रहने से ज्ञाता ज्ञान ज्ञेय रूपी त्रिपुटी के रहते हुए जो आत्मा का अनुभव होता है उसको तटस्थ ज्ञान कहा जाता है । और जिस दशा में त्रिपुटी का विलय होने से ज्ञाता ज्ञान ज्ञेय ये तीनों मिलकर एक होजाते हैं उस समय जो परमात्मा की उपलब्धि होती है उसे स्वरूप ज्ञान कहते हैं। इन दोनों ज्ञानों की दशा में सातों भूमि के अनुभव बँटे हुए हैं और विचार करने से मालूम होगा कि सप्त भूमियों में ब्रह्म के तीन भावों का ज्ञान प्रधानतया प्राप्त होता है । एक भाव माया के साथ सम्बन्ध बाहुल्य के कारण औपचारिक भोक्तृत्व का है, दूसरा भाव भोक्तृत्व सम्बन्ध विहीन माया के कर्ता मायी परमेश्वर का है, और तीसरा भाव उससे भी परे, माया से अतीत निर्गुण परब्रह्म का है । इन आधिभूत, अधिदैव और अध्यात्म भावों का वर्णन उपासना यज्ञ नामक अध्याय में हम पहले विस्तृतरूप से करचुके हैं । न्यायदर्शन से ब्रह्ममीमांसा तक इन्हीं भावों का अनुभव साक्षात् और परोक्षरूप से प्रतिपादित हुआ है । तटस्थज्ञान की दशा में अधिभूतरूपी विराट् भाव और अधिदैवरूपी ईश्वरभाव का अनुभव होता है और स्वरूपज्ञान की दशा में अध्यात्मरूपी ब्रह्मभाव का अनुभव हुआ करता है । तटस्थ ज्ञान सहायक ज्ञान की प्रथम और द्वितीय सोपानरूपा न्याय और वैशेषिक ज्ञानभूमि में कार्य्य से कर्ता का अनुमान कराते हुए दूर से अध्यात्मराज्य का अनुभव कराया गया है । इन दोनों प्राथमिक ज्ञानभूमियों में प्रकृति राज्य से ही अध्यात्म राज्य में प्रवेश करने की इच्छा करनेवाले जिज्ञासु पथिक को

कदापि संसार भर के सब मनुष्यों की सेवा नहीं कर सक्ता । इसी कठिनता को सुसाध्य करने के लिये विशेष देश व विशेष काल से परिच्छिन्न मनुष्य की पूजा करने को नृयज्ञ कहते हैं । अर्थात् भोजनकाल तक घर पर चाहे किसी जाति वा चाहे किसी धर्म्म का मनुष्य क्यों न आवे वह देवतावत् पूजने योग्य है । यही नृयज्ञ है। हिन्दूशास्त्र में अतिथिसेवा की महिमा सर्व्वोपरि कीर्त्तन की गई है जो आगे बताई जायगी ।

ऊपर कथित महायज्ञ-विज्ञान और उदाहरण रूप से आर्य्यशास्त्रोक्त पञ्च-महायज्ञों में से प्रत्येक का वैज्ञानिक रहस्य जो ऊपर प्रकाशित किया गया, उस पर मनन करने से यज्ञ और महायज्ञ विज्ञान का भेद, महायज्ञ की विशेषता और महायज्ञ साधन के विषय में आध्यात्मिक उन्नति की इच्छा करनेवाले मनुष्यों का कर्त्तव्य यथावत् परिज्ञात होगा । इसी प्रकार से महायज्ञ की महिमा को जानकर अनुष्ठान करने से सब श्रेणी और सब जाति के मनुष्यमात्र ही अपने मनुष्यत्व के पूर्ण पद पर प्रतिष्ठित हो सक्ते हैं, इसमें अणुमात्र सन्देह नहीं ।

प्रथम समुल्लास का सप्तम अध्याय समाप्त हुआ ।

श्री सत्यार्थविवेक का साधारणधर्म्म-वर्णन नामक प्रथम
समुल्लास समाप्त हुआ ॥

# द्वितीयसमुल्लास।

## वेद।

अनादि और अपौरुषेय वेद हिन्दू धर्म्म के मूलरूप हैं। वेद के लक्षणों के विषय में कहा गया है कि वेद अपौरुषेय, सर्व्वथा नित्य, स्वतःप्रमाणप्रमित, सल्लक्षणलक्षित, सम्यगनुभवगम्य, अनधिगतार्थगन्ता, संशयविपर्य्ययादि-दोषशून्य, ईश्वरदेवर्षिक्रमादाविर्भूत और धर्म्मार्थकाममोक्षप्रद है। इस अध्याय में क्रमशः इन सब लक्षणों का पूर्ण विस्तार किया जायगा।

विद् धातु से वेद शब्द निष्पन्न होने के कारण जिसके द्वारा धर्म्माधर्म्म का तत्त्वज्ञान हो वही वेद पदवाच्य है। वेद ज्ञान का भाण्डार है और सब शास्त्र वेद से ही उत्पन्न हुए हैं। वेद काण्डरूप है और इतर शास्त्र शाखा प्रशाखारूप हैं। वेद प्रधानतः दोप्रकार के हैं। यथाः—कण्ठाग्र और कल्प्य। जिन श्रुतियों का ऋषियों ने प्रत्यक्ष किया था उनको कण्ठाग्र कहते हैं और स्मृति या शिष्टाचार के द्वारा जिनका अनुमान किया जाता है वे कल्प्यश्रुतियें कहलाती हैं। कण्ठाग्र श्रुति मन्त्रभेद के अनुसार त्रिविध है। यथाः—ऋग् यजुः और साम। इनका दूसरा नाम "त्रयी" है। ये ही कण्ठाग्र श्रुतियां अन्य प्रमाण से चतुर्धा विभक्त हैं। यथाः— ऋग् यजुः साम और अथर्व। आजकल की भाषा में जिस प्रकार गद्य पद्य और गीत ये तीन श्रेणी के तीन अङ्ग कथित हैं, उसी प्रकार वेद में भी मिलते हैं। यथाः—प्रायः पद्य में प्रकाशित मन्त्रों का नाम ऋक्, गद्य में प्रकाशित मन्त्रों का नाम यजुः और गेय मन्त्रों का नाम साम है। अथर्व वेद में उक्त तीनों के मिश्रित मन्त्र हैं। वेद विभागकर्त्ताओं के विषय में दो प्रकार की सम्मति मिलती है। पहिली सम्मति यह है कि भगवान् वेदव्यास ने ही वेदों को त्रिधा चतुर्धा विभक्त किया है, परन्तु किसी किसी की सम्मति यह है कि यज्ञक्रियाओं की सुबिधा के लिये अथर्व ऋषि ने वेद विभाग किया था। उन्होंने यज्ञकार्य्य के उपयोगी सूक्तसमूह को वेदत्रय के अन्तर्गत करके अन्यान्य सूक्तों को अलग कर दिया था। प्रथम मत के लोग कहते हैं कि ये ही अवशिष्ट सूक्त अथर्व्व वेद के नामसे प्रकाशित हुए थे। परन्तु द्वितीय

मत के लोग कहते हैं कि अथर्व ऋषि के नाम से ही अथर्व वेद ये संज्ञा हुई है। इस रीति से दो प्रकार की सम्मति है। और इस विषय के प्रमाण भी श्रुति में मिलते हैं। शतपथ में लिखा है कि:—

**अग्नेर्वा ऋग्वेदो जायते वायोर्यजुर्वेदः सूर्य्यात्सामवेदः।**

अग्नि से ऋग्वेद, वायु से यजुर्वेद और सूर्य्य से सामवेद प्राप्त हुए हैं। मनुसंहिता में भी लिखा है कि:—

**ऋचो यजूँषि चान्यानि सामानि विविधानि च।**
**एष ज्ञेयस्त्रिवृद्वेदो यो वेदैनं स वेदवित्॥**

ऋग् यजुः और विविध प्रकार साम मन्त्रों को त्रिवृद्वेद कहते हैं। जो इसको जानता है वही वेदवेत्ता है। इसी तरह से वेद के चार भागके विषय में मुण्डकोपनिषद् में प्रमाण है। यथा:—

**तत्राऽपरा ऋग्वेदो यजुर्वेदः सामवेदोऽथर्ववेदः। इत्यादि।**

ऋक् आदि चार वेद अपरा विद्या है। और भी वाजसनेयि-ब्राह्मणोपनिषद् में कहा है कि:—

**ऋग्वेदो यजुर्वेदः सामवेदोऽथर्वाङ्गिरस इतिहासं पुराणं विद्या उपनिषदः इत्यादि।**

ऋग्वेद यजुर्वेद सामवेद अथर्व्ववेद और इतिहास पुराणादि सब अपरा विद्या है। अतः पृथक् पृथक् प्रमाणभेदानुसार वेद के दो प्रकार के विभाग ही माननीय हैं। इन्हीं निखिल ज्ञानाधार वेदों से समस्त शास्त्रों की उत्पत्ति हुई है।

ज्ञान नित्य वस्तु है, इस कारण प्रलय के समय भी ज्ञानरूपी वेद ओंकार रूप से नित्य स्थित रहते हैं। श्री भगवान् वेदव्यासजी ने कहा है कि:—

**अनादिनिधना नित्या वागुत्सृष्टा स्वयम्भुवा।**
**आदौ वेदमयी विद्या यतः सर्व्वाः प्रवृत्तयः॥**

श्री भगवान् के वाक्यरूपी वेद अनादि नाशविहीन व नित्य हैं। वेद ही सृष्टि की प्रथम अवस्था में प्रकाशित आदि विद्या है। इससे ही सकल प्रपञ्च का विस्तार होता है। अतः कुल्लूक भट्टजी ने लिखा है कि:—

**प्रलयकालेऽपि सूक्ष्मरूपेण परमात्मनि वेदराशिः स्थितः।**

प्रलय के समय में भी परमात्मा में सूक्ष्मरूप से वेद की स्थिति रहती है। श्रीमेधातिथि आचार्य्य जी ने भी लिखा है कि:—

**नैव वेदाः प्रलीयन्ते महाप्रलयेऽपि।**

महाप्रलय में भी वेदों का नाश नहीं होता है। वेद मनुष्य के द्वारा प्रणीत नहीं हुए हैं, इस कारण वे अपौरुषेय कहाते हैं। वेद ईश्वरकृत हैं। ज्ञान नित्य और ब्रह्म का स्वरूप है। उसी ज्ञान के विकाशरूप वेद हैं। इसलिये वेदों को श्रीभगवान् के निश्वासरूप से वर्णन किया गया है। यथा वाजसनेयिब्राह्मणोपनिषद् में:—

**अस्य महतो भूतस्य निश्वसितमेतद् यदृग्वेदो यजुर्वेदः सामवेदोऽथर्वाङ्गिरस इतिहासः पुराणं विद्या उपनिषदः, इत्यादि।**

समस्त वेद निश्वास की रीति से स्वाभाविक रूप से परमात्मा के द्वारा प्रकट हुए हैं। कृष्णयजुर्वेदीय श्वेताश्वतरोपनिषद् में लिखा है कि:—

**यो ब्रह्माणं विदधाति पूर्व्वं**
**यो वै वेदाँश्च प्रहिणोति तस्मै।**

परमात्मा ने पहले ब्रह्माजी को उत्पन्न करके उनको वेद प्रदान किया।

**अपरञ्च श्रुतौ।**
**दिशः श्रोत्रे वाग्विवृताश्च वेदाः।**

उस विराट् परम पुरुष की श्रवणेन्द्रिय दिशा है और वाक्य वेदरूप हैं। श्रीगीताजी में लिखा है कि:—

**कर्म्म ब्रह्मोद्भवं विद्धि ब्रह्माक्षरसमुद्भवम्।**

कर्म्म वेद से उत्पन्न हैं और वेद अक्षर परमात्मा से उत्पन्न है। ऋषि लोग वेद के कर्त्ता नहीं, परन्तु द्रष्टामात्र हैं। वेद नित्य वस्तु है। केवल ऋषियों के समाधि-शुद्ध अन्तःकरण में प्रकाश को प्राप्त होते हैं। इसलिये कहा है कि:—

ब्रह्माद्या ऋषिपर्य्यन्ताः स्मारका न तु कारकाः ।

ब्रह्मा से लेकर ऋषिपर्य्यन्त कोई भी वेद के कर्त्ता नहीं हैं, सबही उस के स्मरण करनेवाले हैं । और भी स्मृति में कहा है किः—

युगान्तेऽन्तर्हितान्वेदान् सेतिहासान्महर्षयः ।
लेभिरे तपसा पूर्व्वमनुज्ञाताः स्वयम्भुवा ॥

प्रलयकाल में अन्तर्हित वेदों को सृष्टि के प्रारम्भ में ब्रह्माजी से आज्ञा प्राप्त होकर तपस्या के द्वारा महर्षियों ने प्राप्त किया था । मनुसंहिता में लिखा है किः—

सोऽभिध्याय शरीरात्स्वात्सिसृक्षुर्विविधाः प्रजाः ।
अप एव ससर्जादौ तासु बीजमवासृजत् ॥
तदण्डमभवद्धैमं सहस्रांशुसमप्रभम् ।
तस्मिन् जज्ञे स्वयं ब्रह्मा सर्व्वलोकपितामहः ॥

परमात्मा के चित्त में सिसृक्षा उत्पन्न होने पर उन्हों ने कारणवारि में निजशक्तिरूप बीज अर्पण किया । वह बीज स्वर्णवर्ण और सूर्य्य के समान प्रभायुक्त अण्ड के आकार में परिणत होगया । और उसी अण्ड में पितामह ब्रह्माजी उत्पन्न हुए । अतः ब्रह्माजी ही सब से प्रथम प्रकट हुए इसमें कोई सन्देह नहीं है । मुण्डकोपनिषद् में लिखा है किः—

ब्रह्मा देवानां प्रथमः सम्बभूव
विश्वस्य कर्त्ता भुवनस्य गोप्ता ।

ब्रह्माजी सब देवताओं के पहले उत्पन्न हुए, जो विश्व के बनानेवाले और संसार के रक्षक हैं ।

अपरञ्च श्वेताश्वतरे ।
हिरण्यगर्भं जनयामास पूर्व्वम् ।

सृष्टि के आदि में ईश्वर ने पहले ब्रह्मा जी को उत्पन्न किया । अतःपर मनुजी ने कहा है कि ब्रह्माजी ने उस अण्ड में स्थित होकर ध्यानबलके द्वारा उसे द्विधा विभक्त करके उर्ध्व अधः समस्त लोक, देव मनुष्यादि और इन्द्रियादि सब की सृष्टि की । कर्म्म-देवता, इन्द्रादि देवता, साध्यनामक

देवता आदि सब को बनाया। तदनन्तर जैसा मनुजी ने लिखा है कि:-

**अग्निवायुरविभ्यस्तु त्रयं ब्रह्म सनातनम्।**
**दुदोह यज्ञसिद्ध्यर्थमृग्यजुःसामलक्षणम्॥**

ब्रह्माजी ने यज्ञक्रिया-सम्पादन के लिये अग्नि वायु और सूर्य्य से यथाक्रम ऋक् यजुः और सामवेद को दोहन किया। इस प्रकार से परमात्मा के निश्वासरूपेण स्वभावतः प्रकाशित वेद ब्रह्माजी के हृदय में स्थित होकर देवता और ऋषियों के समाधि-शुद्ध अन्तःकरण में विकाशभाव को प्राप्त होता हुआ निखिल कल्याण साधन कररहा है।

वेद की उत्पत्ति के विषय में ईश्वर से लेकर देवता और ऋषि तक का सम्बन्ध देखकर बहुत से मनुष्यों के हृदय में सन्देह होता है। वे कहने लगते हैं कि जब वेद को ऋषियों ने प्रकाश किया है तो वे क्यों नहीं इस के रचयिता कहलावेंगे? और ऐसा हुआ तो वेद अपौरुषेय किस रीति से होसक्ता है? क्योंकि वेदसंहिताओं में बहु रचयिता ऋषियों के नाम देखने में आते हैं। दृष्टान्तरूप से ऋग्वेद को लिया जाता है। ऋग्वेद के स्तोत्रसमूह दश मण्डल में विभक्त हैं। उनमें से प्रथम और अन्तिम मण्डल के रचयिता ऋषि बहुत हैं। बाकी आठ मण्डल के रचयिता आठ ऋषियों का नाम पाया जाता है। यथाः-द्वितीय मण्डल के रचयिता गृत्समद्, तृतीय मण्डल के रचयिता विश्वामित्र, चतुर्थ के वामदेव, पञ्चम के अत्रि, षष्ठ के भरद्वाज, सप्तम के वसिष्ठ, अष्टम के कण्व और नवम के रचयिता अङ्गिरा हैं। ऐसे स्पष्टरूप से जब ऋषियों के नाम लिखे हुए हैं तो वेद उन्हींकी रचना है ऐसा क्यों न कहा जाय? द्वितीयतः एक ही वेद कहीं ईश्वर के श्वास में आगया, कहीं ब्रह्माजी के मुख में आगया, कहीं अग्नि वायु आदि देवताओं में रहा और कहीं ऋषियों के हृदय में प्रकट होगया, इनमें कौनसी बात ठीक है और कौन नहीं? इस प्रकार हज़ारों सन्देह आज कल होरहे हैं, इसलिये यथार्थतः वेद-आविर्भाव का तत्त्व प्रकाशित करके समस्त सन्देहों की निवृत्ति कीजाती है।

सूक्ष्मदृष्टि के साथ विचार करने पर विवेकी पुरुषों को अवश्य मालूम होगा कि परमात्मासे लेकर ऋषि तक के अन्तःकरण में वेदाविर्भाव की

जो विधि बताई गई है सो सब एकही बात है । ज्ञान नित्य है, वेद ज्ञानरूप हैं, अतः वेदभी नित्य हैं । ईश्वर ज्ञानरूप हैं, इसलिये ज्ञानरूपी वेद प्रलयदशा में परमात्मा के हृदय में ज्ञानरूपेण स्थित रहता है । प्रलय निष्क्रियदशा है, अतः परमात्मा उस समय श्वासविहीन योगनिद्रा में शयान रहते हैं । जैसा कि मनुजी ने वर्णन किया है:-

यदा स देवो जागर्त्ति तदेदं चेष्टते जगत् ।
यदा स्वपिति शान्तात्मा तदा सर्व्वं निमीलति ॥
एवं स जाग्रत्स्वप्नाभ्यामिदं सर्व्वं चराचरम् ।
सञ्जीवयति चाजस्रं प्रमापयति चाव्ययः ॥

जब श्रीभगवान् जाग्रत् रहते हैं तो संसार की चेष्टा रहती है और जब शान्त होकर योगनिद्रा में शयन करते हैं तब संसार का प्रलय होता है । इस रीति से अव्यय परमपुरुष भगवान् जाग्रत् और स्वप्नावस्था के द्वारा चराचर विश्व की उत्पत्ति और संहार कररहे हैं । प्रलय के अनन्तर प्रलयविलीन जीवों का संस्कार जब क्रियोन्मुख होता है तब स्वतः ही श्रीभगवान् योगनिद्रा से उत्थित होकर सृष्टि की इच्छा करते हैं । श्वासशून्य योगनिद्रा दशा के अनन्तर श्वासयुक्त उनकी यही सृष्टि करने वाली अवस्था अर्थात् सिसृक्षा है । इसको ही पुराणादिकों में बहुत प्रकार से वर्णन किया गया है । यही अवस्था वेद में वर्णित हुई है । यथा:-

एकोऽहं बहु स्यां प्रजायेय ।

मैं एक से बहुत होजाऊं, प्रजाओं की सृष्टि करूं । यही श्रीभगवान् का सिसृक्षारूपी प्रथम भाव ब्रह्माजी को उत्पन्न करके पूर्व्वकल्प के अनुसार सृष्टि विस्तार कराता है और यही क्रिया-दशागत निश्वास वेद-राशि को प्रकट करता है; अतः सिद्धान्त हुआ कि निष्क्रिय श्रीभगवान् में प्रथम क्रिया की सूचना ही क्रियाशक्ति के अधिष्ठातारूप ब्रह्माजी और उसी क्रिया के साथ स्वाभाविक ज्ञान का विकाश ही निश्वासरूपेण वेद का विकाश है क्योंकि श्रीभगवान् में ज्ञान बल क्रिया स्वाभाविकी है । यही परमात्मा से वेद-विकाश और ब्रह्माजी के हृदय में वेद की स्थिति का हेतु भूत है । अतः वेद अपौरुषेय हैं, इसमें कोई सन्देह नहीं है । अब इस

गम्भीर विज्ञान को मनुसंहिता में ब्रह्माजी की उत्पत्ति के साथ मिलाते हैं ।

मनुजी ने लिखा है जैसा कि इस प्रबन्ध में पहले कहागया कि परमात्मा ने अपने शरीर से विविध प्रजा-सृष्टि की इच्छा करके प्रथमतः जल की सृष्टि की यह "अप्" साधारण जल नहीं है । क्योंकि सृष्टि महत्तत्त्व आदि क्रमसे होती है, पहलेही पञ्चभूतात्मक जल नहीं होसक्ता है । इस का वृत्तान्त श्रुति में स्पष्ट किया गया है । यथा ऋग्वेद में :-

तम आसीत्तमसा गूढमग्रे प्रकेतं सलिलं सर्व्वमा इदम् ।

इसके भाष्य में सायनाचार्य्यजी ने कहा है कि:-

सलिलं सल् गतौ औणादिकः इलच् इदं दृश्यमानं सर्व्वं जगत् सलिलं कारणेन संगतं अविभागापन्नं आ आसीत् ।

कारण में विलीन समष्टि संस्कारही यहां सलिल है । इसीको "अप्" या "कारणवारि" कहागया है । परमात्मा सृष्टि की इच्छा करके प्रथमतः इन संस्कार-राशियों को उद्बोधन करते हैं । यही मनुजीका कारण-वारि-रूपी जल का विज्ञान है । इस प्रकार से संस्कार राशि अव्याकृत दशा में जाग्रत् होने पर परमात्मा उसमें अपनी क्रियाशक्तिरूपी बीज को अर्पण करते हैं, जैसा कि मनुजी ने कहा है । यही क्रियाशक्ति परिपुष्ट होकर ज्योतिष्मान् महासूर्य्य की तरह चमकती है और इसीसे ब्रह्माजी उत्पन्न होते हैं । अतः सिद्ध हुआ कि भगवान् में सिसृक्षा होने पर प्रायः विकारहीन प्रकृति में उनकी जो क्रियाशक्ति का सन्निवेश होता है उसमेंही ब्रह्माजी प्रकट होते हैं । यह सृष्टि की प्रारम्भावस्था मन वाणी से अगोचर है । यही ज्योतिष्मती कारणवारि में क्रियाशालिनी समष्टि प्राणशक्ति ब्रह्माजी का सूक्ष्म शरीरहै । अथर्ववेदीय मुण्डकोपनिषद् में इस विषय में एक सुन्दर मन्त्र मिलता है । यथा :-

तपसा चीयते ब्रह्म ततोऽन्नमभिजायते ।
अन्नात्प्राणो मनः सत्यं लोकाः कर्म्मसु चामृतम् ॥

इसके भाष्य में श्रीभगवान् शङ्कराचार्य्य प्रभु ने कहा है कि:-

तपसा ज्ञानेन उत्पत्तिविधिज्ञतया भूतयोन्यक्षरं ब्रह्म चीयते उपचीयते उत्पिपादयिषादिदं जगदङ्कुरमिव बीजमुच्छूनतां गच्छति, पुत्रमिव पिता हर्षेण। एवं सर्व्वज्ञतया सृष्टिस्थितिसंहारशक्तिविज्ञानवत्तया उपचितात्ततो ब्रह्मणः अन्नं, अद्यते भुज्यत इत्यन्नमव्याकृतं साधारणं कारणं संसारिणां व्याचिकीर्षितावस्थारूपेण अभिजायते उत्पद्यते। ततश्च अव्याकृताच्चिकीर्षितावस्थादन्नात्प्राणो हिरण्यगर्भो ब्रह्मणो ज्ञानक्रियाशक्त्यधिष्ठितो जगत्साधारणोऽविद्याकामकर्म्मभूतसमुदायबीजाङ्कुरो जगदात्मा अभिजायते इत्यनुषङ्गः, इत्यादि।

इसका भावार्थ यह है कि भूतयोनि ब्रह्म तपस्या के द्वारा उपचित होते हैं। तदनन्तर उनसे अन्न अर्थात् अव्याकृत प्रकृति व्याकृतप्राय दशा को प्राप्त होकर प्रकट होती है। इसी भावकोही "अप एव ससर्जादौ" करके मनुजी ने वर्णन किया है। तदनन्तर परमात्मा की तपःशक्ति-प्राप्त उस अव्याकृतप्राय प्रकृति से समष्टि प्राणरूपी हिरण्यगर्भ उत्पन्न होते हैं। यही ब्रह्माजी का सूक्ष्म शरीर है जिसको "हिरण्यगर्भः समवर्त्तताग्रे" इत्यादि श्रुतियों के द्वारा वर्णन कियागया है। भगवान् भाष्यकार ने हिरण्यगर्भ को "ब्रह्मणो ज्ञानक्रियाशक्त्यधिष्ठितो जगदात्मा" करके वर्णन किया है। इनमें क्रियाशक्ति सृष्टिकारिणी है जिससे "मन" "सत्यं" "लोकाः" आदि उत्पन्न हुए और ज्ञानशक्ति भगवान् के निश्वासरूप वेदराशि है जिसको कि पहलेही वर्णन कियागया है। इस प्रकार से सृष्टि से पहले स्वतः ही परमात्मा से ब्रह्माजी में वेद का उदय होता है, अतः वेद के अपौरुषेय होने में कोई शङ्का नहीं है। अब ऋषियों के अन्तःकरण में कैसे और किस अवस्था में वेद प्रकट होते हैं जिससे अपौरुषेयत्व में कोई हानि नहीं होती है सो दिखायाजाता है।

जिस प्रकार समष्टि प्राण अर्थात् ब्रह्माण्ड-प्रकृतिगत व्यापक प्राणही

ब्रह्माजी का सूक्ष्म शरीर है, जिस व्यापक प्राण से भिन्न भिन्न जीव शरीर में प्राणशक्ति बंटी हुई है, उसी प्रकार समष्टि अन्तःकरण अर्थात् ब्रह्माण्ड-प्रकृति में व्याप्त अन्तःकरण ही ब्रह्माजी का स्वरूप है। इसी व्यापक अन्तः-करण से व्यष्टिरूपेण भिन्न भिन्न जीव केन्द्र में भिन्न भिन्न अन्तःकरण की स्थिति है। इसका प्रमाण वाजसनेयिब्राह्मणोपनिषद् में मिलता है। यथाः—

**यदिदं मनः स ब्रह्मा स मुक्तिः साऽतिमुक्तिः ।**

जो अन्तःकरण सो ही ब्रह्मा, सो ही मुक्ति इत्यादि है। इसी प्रकार "मनो महान् मतिर्ब्रह्मा" आदि भी प्रमाण मिलते हैं। यहां मन शब्द अन्तःकरणवाचक है। इसलिये ब्रह्माजी के चार मुख हैं क्योंकि अन्तः-करण मन बुद्धि चित्त अहङ्कार इन चार तत्त्वों से बनाहुआ है, इसीसे स-मष्टि में जाकर ब्रह्माजी के चार मुख हुए। अब इसके द्वारा सिद्धान्त हुआ कि प्रत्येक अन्तःकरण के साथ ब्रह्माजी का सम्बन्ध है, क्योंकि प्रत्येक व्यष्टि अन्तःकरण समष्टि अन्तःकरणरूपी ब्रह्माजी का ही अंश है। अब विचार करना चाहिये कि ऋषिलोग किस दशा में वेद के मन्त्रों को दे-खते हैं। ऋषि लोग तपस्या और योग के द्वारा समाधिस्थ होने पर तब वेद के मन्त्रों को देख सके हैं। उस अवस्था में वे सब मन्त्र उन्हें स्पष्ट दृष्टि में आते हैं। वह अवस्था क्या है, विचार किया जाता है। जीव भाव का लक्षण यह है कि जिसमें अन्तःकरण, समष्टि से च्युत होकर अपनी इन्द्रियों में फँसा हुआ रहता है, इसलिये व्यापक अन्तःकरण से विच्छिन्न होने के कारण जीव अल्पज्ञ रहता है। परन्तु जब जितेन्द्रिय योगी अपने अन्तःक-रण को इन्द्रियों से पृथक् करके व्यापक समष्टि अन्तःकरण के साथ मिला देता है तब ही उसको समाधि होती है। ऋषि लोग इसी समाधि की अवस्था में वेद देखते हैं। अतः इस दशा में व्यापक अन्तःकरण अर्थात् ब्रह्माजी के साथ सूक्ष्म राज्य में ऋषियों की एकात्मता होजाया करती है। इससे ब्रह्माजीके द्वारा वेद प्राप्त होना और ऋषियोंके समाधिस्थ अन्तःकरण में वेद प्रकट होना एकही भूमि की बात है। और यह भी विचार्य्य है कि परमात्मा के जिस भाव में वेद के स्वतः प्रकट होने से वेद अपौरुषेय कह-लाता है वह भी भाव ऋषियों के समाधिस्थ भाव के द्वारा लभ्य है, क्योंकि

जीव और ब्रह्म एकही हैं। केवल अविद्या के कारण जीव देश काल वस्तु के द्वारा स्थूल-सूक्ष्मतः परिच्छिन्न है, और परमात्मा देशकाल वस्तु के द्वारा परिच्छिन्न नहीं हैं। विषयपरायण जीव का अन्तःकरण इन्द्रिय-पर होने से उसमें परिच्छिन्नता रहती है। परन्तु समाधि दशा में व्यष्टि अन्तः-करण इन्द्रियों से अलग होकर व्यापक में विलीन होने से उसकी परिच्छि-न्नता नष्ट होकर ब्रह्मभाव के साथ सूक्ष्म राज्य में एकाकारिता-प्राप्ति होती है। इसी एकाकारिता का फल ही वेद है। इसलिये उस समय जो कुछ बातें देखी जायँगी सबही भगवान् के वाक्य होंगे और अपौरुषेय होंगे इस में कोई सन्देह नहीं है। अतः वेद अपौरुषेय हैं और परमात्माके निश्वास-रूपी वेद, ब्रह्माजी के हृदयगत वेद, देवर्षि या ब्रह्मर्षियों के अन्तःकरण में प्रकाशित वेद, ये सबही सिद्धान्त एकही भूमि के हैं।

वेद अपौरुषेय हैं, वेद ईश्वरकृत हैं, इसके विषय में वैज्ञानिक आलो-चना की आवश्यकता नहीं, जिस भाग्यवान् पुरुष के निर्म्मल अन्तःकरण में वेद की ज्ञानज्योतिः प्रतिफलित होती है वे स्वयं ही इस बात का वि-चार करसक्ते हैं कि इस प्रकार भाषा, भाव या पूर्णतायुक्त ग्रन्थ परिच्छिन्न-प्रकृति मनुष्य के द्वारा निर्म्मित होसक्ता है या नहीं। वेद की भाषा की ओर दृष्टि डालिये, मनुष्यों की विद्वत्ता जिस भाषा को प्रकाश करसक्ती है, वैदिक संस्कृत उससे कुछ विलक्षण ही है। वैदिक मन्त्रों के विषय में क्या कहा जाय, सर्व्वशक्तिमान् अनन्त भगवान् के मुखनिःसृत एक एक मन्त्र में अनन्त शक्ति भरी हुई है, जिसके ठीक ठीक उच्चारण और सिद्धि से स-कल कामना की पूर्त्ति होसक्ती है; तथा अशुद्ध उच्चारण या प्रयोग से बहुधा हानि भी होसक्ती है। ये सब वेदके अपौरुषेयत्व के ही परम परिचायक हैं। इसके सिवाय प्रधान लक्षण यह है कि पूर्ण भगवान् के वाक्यरूपी वेद सर्व्वथा पूर्ण हैं। मनुष्य-बुद्धि-विपाक-विरचित कोई भी ग्रन्थ हो, उस बुद्धि के परिच्छिन्न और अपूर्ण होने से ग्रन्थ की सर्व्वाङ्गीण पूर्णता कदापि नहीं होसक्ती है। परन्तु वेद में यह बात नहीं है। वेद में जीव के अभ्युदय व निःश्रेयस साधन कराने के विषय में पूर्णता, वेद में जीव की त्रिविध शुद्धि का सम्पादन करके मुक्ति पद प्राप्त कराने के अर्थ कर्म, उपासना और ज्ञान की पूर्णता, वेद में साधक को त्रिगुणमयी प्रकृति का प्रत्येक स्तर निरीक्षण

कराकर मुक्ति देने के लिये गुणों की पूर्णता, संसार भावमय है, भावमय भगवान् की सत्ता भी संसार में ओत प्रोत है, अतः भावों के सम्यक् परिज्ञान से भावग्राही भगवान् की भी उपलब्धि होती है, इसलिये वेद में त्रिविध भावों की पूर्णता, इस प्रकार जितनाही विचार किया जायगा, वेद की सर्व्वाङ्गीण पूर्णता दृष्टिगोचर होकर अपौरुषेयत्व की सम्यक् सिद्धि होगी, इसमें अणुमात्र भी सन्देह नहीं है । अब इन उपर्युक्त विषयों पर अलग अलग विचार किया जाता है ।

मनुष्यों की बुद्धि अपने अपने अधिकार के अनुसार ऐहलौकिक विषय सम्बन्धीय उन्नति, पारलौकिक स्वर्गादिकों में सुख-भोग रूप उन्नति और नित्यानन्दमय मोक्ष पदवी को चाहती है । इन तीनों उन्नति में ही मानवीय उन्नति की पूर्णता है । अपौरुषेय वेद ने अनुपम युक्तियों के द्वारा तीनों प्रकार की उन्नति की विधि बताई है । आज कल नवीन पदार्थ विद्या ( सायन्स ) की उन्नति को देखकर मनुष्य मुग्ध होरहे हैं । अपनी प्राचीन वेद विद्या की गभीरता को भूलकर उसे " कृषकों का गान " कहने में भी संकुचित नहीं होते हैं । परन्तु दूरदर्शिता के साथ विचार करने पर वेद की गभीर महिमा उन अर्वाचीन पुरुषों को स्पष्टतया मालूम होगी । ऋग्वेद के चतुर्थ और दशम मण्डल में जो कृषि की उन्नति के विषय में स्तोत्रादि देखने में आते हैं वे सब कृषिकार्य्य, कृषियन्त्र और गोमहिषादि गृह पशुओं की उन्नति के लिये भगवान् से प्रार्थना हैं । सायन्स की उन्नति आंखों को मुग्ध कर सक्ती है, बुद्धि को प्रमादग्रस्त करसक्ती है; परन्तु दूरदर्शी, परिणामदर्शी, उदारप्रकृति, करुणामय महर्षियों को यह बात मालूम थी कि सायन्स की उन्नति से संसार के एक अंश के मनुष्य सुखी व धनी होजाते हैं और दूसरे अंश के मनुष्य अत्यन्त गरीब व भिखारी होजाते हैं । आज कल जिन देशों में सायन्स की उन्नति होरही है वहां की दशा को देख सक्ते हैं, और उसकी हवा भारत पर लगने से भारत की प्राचीन और नवीन हालत को मिलाकर विचार करने पर भी मालूम होगा कि पहले भारत की आर्थिक दशा कैसी थी और अब कैसी है, ये सब विषय ऋषियों की तीक्ष्ण बुद्धि के अगोचर नहीं थे । इसलिये ही साम्यप्रिय महर्षिलोग स्थूल सम्पत्ति व सुख के लिये कृषि और गोरक्षा पर इतना जोर देते थे, इससे समस्त देश

समानरूपेण सुखी व शान्तिमय था। यह भगवान् का अभीष्ट था इसलिये वेद में कृषि की उन्नति के लिये भगवान् से प्रार्थना है। द्वितीयतः सायन्स की भी कमी नहीं थी। ऋग्वेद में अर्णवयान, वृहन्नालिकादि युद्धास्त्र, बहुत प्रकार के आग्नेयास्त्र, युद्धविद्या आदि का भी प्रमाण मिलता है। आज प्राचीन मिशर ( Egypt ) व बाबिलन ( Babylon ) के प्रस्तर स्तम्भ देखकर लोग आश्चर्य्य होरहे हैं। परन्तु आर्य्य हिन्दुगण शिल्प कार्य्य में किस प्रकार निपुण थे, ऋग्वेद के द्वितीय व पञ्चम मण्डल में उसका प्रमाण मिलता है। वहां सहस्र स्तम्भयुक्त विशाल अट्टालिका का वर्णन है। इसके सिवाय बहुत प्रकार के वयन कार्य्य, वाणिज्य, शिल्पकला, धातुद्रव्य निर्म्माण आदि के द्वारा भारत वास्तव में स्वर्णप्रसू भारत ही था, जिसके प्रमाण ऋग्वेद के प्रथम व चतुर्थ मण्डल में बहुधा मिलते हैं। अतः ऐहलौकिक सुख और ऐश्वर्य्य के लिये वेद में सकल प्रकार का साधन मिलता है इसमें कोई सन्देह नहीं। स्मृति में लिखा है किः—

प्रत्यक्षेणाऽनुमित्या वा यस्तूपायो न बुध्यते।
एनं वदन्ति वेदेन तस्माद्वेदस्य वेदता॥

जहां पर लौकिक प्रत्यक्ष नहीं पहुँच सक्ता है और अनुमान भी परास्तशक्ति होकर जहां से लौटके आता है, एतादृश अलौकिक पदवी पर साधक को प्रतिष्ठित करके दिव्य सुख और नित्यानन्द का अधिकारी कर देना ही वेद का वेदत्व है। वेद में ज्योतिष्टोम, दर्शपौर्णमास आदि बहु विध यज्ञों की विधि बताई गई है जिनके अनुष्ठान से सकाम साधक विविध स्वर्गीय सुखों को भोग सक्ता है। यथा गीताजी मेंः—

त्रैविद्या मां सोमपाः पूतपापा
यज्ञैरिष्ट्वा स्वर्गतिं प्रार्थयन्ते।
ते पुण्यमासाद्य सुरेन्द्रलोक-
मश्नन्ति दिव्यान्दिवि देवभोगान्॥

वैदिक अनुष्ठाता यज्ञों के द्वारा भगवान् की पूजा करके यज्ञशेष सोमरस पानकर निष्पाप हो स्वर्गलोक की प्रार्थना करते हैं। वे लोग पुण्य विपाक-

रूप इन्द्रलोक को प्राप्त होकर उसमें देवताओं के योग्य उत्तम भोगों को भोगते हैं। अथर्ववेदीय मुण्डकोपनिषद् में लिखा है कि:—

एह्येहीति तमाहुतयः सुवर्च्चसः
सूर्य्यस्य रश्मिभिर्यजमानं वहन्ति।
प्रियां वाचमभिवदन्त्योऽर्च्चयन्त्य
एष वः पुण्यः सुकृतो ब्रह्मलोकः॥

ज्योतिष्मती आहुति यजमान को "आओ आओ" करके पुकारती हुई सूर्य्य-रश्मि द्वारा पुण्यमय ब्रह्मलोक को लेजाती हैं। प्रिय वचन और पूजा के द्वारा उनकी सेवा करती हैं।

अपरञ्च श्रुतौ—
अपाम सोमं अमृता अभूम।

हमलोग सोमपान करके अमर होगये हैं, इत्यादि बहु विध देवलोक का अतुलनीय सुख-भोग वेद के ही कृपासाध्य है। तृतीयतः प्रकृति पारावार-पारङ्गत, मन वाणी के अगोचर ब्रह्म का शास्त्रों में वर्णन है कि:—

न तत्र सूर्य्यो भाति न चन्द्रतारकं
नेमा विद्युतो भान्ति कुतोऽयमग्निः।
तमेव भान्तमनुभाति सर्व्वम्
तस्य भासा सर्व्वमिदं विभाति॥

जहां सूर्य्य, चन्द्र, नक्षत्र, विद्युत् अथवा अग्नि की पहुंच नहीं, जो सब से अतीत है, परन्तु जिनके तेज और ज्योति से समस्त संसार उद्भासित होरहा है। एतादृश आनन्दमय परम पुरुष के साक्षात्कार से साधक की क्या अवस्था होती है सो इस प्रकार वर्णित है कि:—

भिद्यते हृदयग्रन्थिश्छिद्यन्ते सर्व्वसंशयाः।
क्षीयन्ते चाऽस्य कर्म्माणि तस्मिन्दृष्टे परावरे॥

हृदय निहित अविद्या ग्रन्थि खुल जाती है, समस्त सन्देहजाल छिन्न होजाते हैं और सञ्चित क्रियमाण समस्त कर्म का क्षय होजाता है जिस

समय कि उस परम पुरुष का दर्शन होता है। और भी कहा है किः—

**यतो वाचो निवर्त्तन्ते अप्राप्य मनसा सह।**
**आनन्दं ब्रह्मणो विद्वान्न बिभेति कुतश्चन॥**

जिनको वाणी प्रकट करने में असमर्थ होकर निवृत्त होजाती है, जहां पर मन की भी गति नहीं है, एतादृश आनन्दमय परमपद के जानने से संसार भय नष्ट होजाता है। वहां सायन्स की बात ही क्या? प्लेटो (Plato) और काण्ट (Kant) की गवेषणा भी परास्त है और सक्रेटिस (Socrates) भी उपलखण्डमात्र संग्रह कर रहे हैं। एतादृश ब्रह्मपद को प्राप्त कराकर निःश्रेयस-लाभ कराने की शक्ति यदि किसीमें है तो सब रीति से पूर्ण भगवान् के निश्वासरूपी वेद में ही है। यही वेद की अपौरुषेयता का अकाट्य प्रमाण है, इसमें सन्देह नहीं।

परमात्मा पूर्ण है, जीव अपूर्ण है। परन्तु जीव में पूर्णता का बीज विद्यमान है। उसी बीज को परिपुष्ट और पूर्णतया प्रकट करके पूर्ण होनाही सकल साधन और शास्त्र का लक्ष्य है। जो शास्त्र जीव को पूर्ण बनाकर ब्रह्मरूप करदेवे वही शास्त्र पूर्ण है। जितने मनुष्यकृत शास्त्र हैं उनकी आलोचना करने से विचारवान् पुरुष को मालूम होगा कि सबही शास्त्र प्रकृति का आंशिक वर्णन करते हैं। कहीं किसी अंश का एवं कहीं और किसी अंश का वर्णन है। कहीं किसी विषय को मुख्य रखकर दूसरे को गौण किया है, इत्यादि। परन्तु अपौरुषेय वेद में यह अपूर्णता कुछ भी नहीं है। यदि ऐसा होता तो वेद भगवान् का वाक्य नहीं होता। यह बात विज्ञान-सिद्ध है कि पूर्ण प्रकृति ही पूर्ण ब्रह्म को प्रकट करसक्ती है। भारत पूर्ण प्रकृति से युक्त है, इसलिये मोक्षभूमि कहलाता है। अपूर्ण जीव की पूर्णता और ब्रह्मभाव-प्राप्ति के द्वारा मुक्ति तबही होगी जब जैवप्रकृति पूर्णता को प्राप्त करेगी। प्रकृति स्थूल, सूक्ष्म, कारण अथवा अधिभूत, अधिदैव, अध्यात्म, तीन पर्व्व से युक्त है। मनुष्य में ये तीन पर्व अधूरे हैं। अतः आधिभौतिक पूर्णता, आधिदैविक पूर्णता और आध्यात्मिक पूर्णता मनुष्यों को प्राप्त होने पर तब जीव (मनुष्य जीव) ब्रह्मरूप बनसक्ता है। इसलिये जिस शास्त्र में आधिभौतिक, आधिदैविक और आध्यात्मिक त्रिविध शुद्धि

के लिये उपाय पूर्णतया बताये गये हैं वही शास्त्र पूर्ण और भगवान् का वाक्य होगा। जीव के लिये आधिभौतिक शरीर है, आधिदैविक मन है और आध्यात्मिक बुद्धि है। शरीर की शुद्धि कर्म्म के द्वारा, मन की शुद्धि उपासना के द्वारा और बुद्धि की शुद्धि ज्ञान के द्वारा हुआ करती है। अतः जिस शास्त्र में समानरूप से कर्म्म, उपासना और ज्ञान, तीनों का उपदेश पूर्णतया हो वही भगवद्वाक्य होगा। गीता के १८ अठारह अध्यायोंमें कर्म्म उपासना और ज्ञान का उपदेश समान रूप से है। प्रथम ६ छः अध्यायों में विशेष करके कर्म्म का, दूसरे ६ छः अध्यायों में विशेष करके उपासना का और तीसरे ६ छः अध्यायों में विशेष करके ज्ञान का वर्णन है। किसी ओर थोड़ा भी पक्षपात नहीं है क्योंकि गीता साक्षात् भगवान् का मुखनिःसृत वाक्य है। यही गुण वेद में भी देखने में आता है। इसी लिये वेद-संहिता, ब्राह्मण और आरण्यक या उसीके विस्ताररूप उपनिषद् इन तीन भागों में विभक्त है। इसमें गीताकी न्याईं तीनों भागों में ही कर्म्म, उपासना और ज्ञान का वर्णन होने पर भी संहिताभाग में प्रधानतया उपासनाकाण्ड का, ब्राह्मणभाग में प्रधानतया कर्म्मकाण्ड का और उपनिषद् भाग में प्रधानतया ज्ञानकाण्ड का वर्णन है। परमात्मा सच्चिदानन्दरूप हैं। उनकी सत्सत्ता के साथ कर्म्म का, आनन्दसत्ता के साथ उपासना का और चित्सत्ता के साथ ज्ञान का सम्बन्ध है। ये सब विषय प्रथम-समुल्लास में कहे गये हैं। वेद अपने संहिता, ब्राह्मण और उपनिषद्रूपी तीन भाग के द्वारा कर्म उपासना और ज्ञान का पूर्ण साधन बताकर जीव को सच्चिदानन्द की उपलब्धि कराता है और पूर्ण ब्रह्मभाव में प्रतिष्ठित करता है। यही वेद का अपौरुषेयत्व है, इसमें सन्देह नहीं।

महर्षि अङ्गिरा ने दैवीमीमांसा में कहा है कि:—

**गुणभावमयत्वाद्भगवद्वाक्यं वेदः ।**

वेद में गुणों की और भावों की पूर्णता है इसलिये वेद भगवान् का वाक्य है। गुणमयी प्रकृति के त्रिगुण-भेदानुसार प्रधानतः तीन स्तर हैं, इसलिये संसार में सात्त्विक, राजसिक और तामसिक, ये तीन प्रकार के जीव मिलते हैं। वेद का वेदत्व और अपौरुषेयत्व इस बात पर है कि भव-

रोगवैद्य वेद ने तीनों प्रकार के अधिकारियों के लिये आत्मोन्नतिकर उपाय बताये हैं। लौकिक शास्त्रों का लक्षण यह है कि उनमें किसी गुण को प्रधान रखकर उपदेश किया जाता है। कोई ग्रन्थ सत्त्वगुण को ही प्रधान मानकर उपदेश करता है। किसीमें रजोगुण की विशेषता पर लक्ष्य रखकर उपदेश किया जाता है। किसीमें तमोगुण के विचार से उपदेश होता है। यदि प्रकृति में एकही गुण होता तो सबके वास्ते एक प्रकार का उपदेश होसक्ता या विधि बताई जा सक्ती। परन्तु प्रकृति में जब तीन गुण हैं तो पूर्ण ग्रन्थ वही होगा जिसमें सब गुणों के जीवों के कल्याण के लिये युक्ति बताई जावे। पूर्ण वैद्य वही है जिसके पास सब प्रकार के रोग-निवारण के लिये चिकित्सा हो। वेद पूर्ण हैं और भगवान् के वाक्य हैं, इसलिये वेद में तीनों अधिकारियों के लिये उपदेश किये गये हैं। वेद में सात्त्विक अधिकारी की आत्मोन्नति के लिये ज्ञानयज्ञ, राजसिक अधिकारी के कल्याण के लिये राजसिक सोम आदि यज्ञ, और तामसिक अधिकारी के सुधार के लिये तामसिक श्येनयज्ञ आदि का भी विधान है। यह वेद का दूषण नहीं परन्तु भूषण है, पूर्णता का आदर्श है और सार्व्वभौम उदार भाव है। इस को आज कल के परिच्छिन्न बुद्धि लोग नहीं समझकर बहुधा आक्षेप करते रहते हैं। यदि संसार में सबही लोग सात्त्विक होते तो वेद सभी के वास्ते ज्ञानयज्ञ का उपदेश करता। परन्तु जब संसार में राजसिक तामसिक लोग भी बहुत हैं तो वेद की पूर्णता, अखिल जगत्कल्याणकारिता और अपौरुषेयता तभी होगी जब उसमें उन राजसिक या तामसिक लोगों पर भी कृपा करके उनके लिये भिन्न भिन्न आत्मोन्नतिकर उपाय बताये जायँगे। अन्यथा राजसिक, तामसिक अधिकारी कोभी सात्त्विक ज्ञानयज्ञका उपदेश करने से उनके लिये बुद्धि-भेद और अनधिकार चर्चा होगी, जिससे उनका कल्याण न होकर अनिष्ट होगा। श्रीभगवान्ने गीताजी में लिखा है कि:-

न बुद्धिभेदं जनयेदज्ञानां कर्म्मसङ्गिनाम्।
योजयेत्सर्व्वकर्म्माणि विद्वान्युक्तः समाचरन्॥
प्रकृतेर्गुणसम्मूढाः सज्जन्ते गुणकर्म्मसु।
तानकृत्स्नविदो मन्दान्कृत्स्नविन्नो विचालयेत्॥

अज्ञ, कर्म-मार्ग में आसक्त, सकाम पुरुषों का बुद्धिभेद नहीं करना चाहिये। विद्वान् और युक्त पुरुष स्वयं अनुष्ठान करके उनको उसी मार्ग में प्रवृत्त करें। मन्दमति अल्पदर्शी लोग प्रकृति के गुणों में फँसकर गुण व कर्म में लिप्त होते हैं। बहुदर्शी विचारवान् पुरुष उनको एकाएक उससे न हटावें। परन्तु सुकौशलपूर्ण अधिकारानुरूप उपाय बताकर धीरे धीरे उनको उन्नत करें। यही श्रीगीताजी में भगवान् की आज्ञा है और यही विज्ञान वेद में पूर्णतया प्रकट है। वेद में पशुहिंसा आदि के विधायक मन्त्रों को देखकर बहुत लोग घबड़ाते हैं और बहुत लोग अपनी विद्वत्ता के मद में आकर या साम्प्रदायिक अनुदार भाव से भावित होकर अपने सिद्धान्त के अनुसार उन मन्त्रों का अर्थ करने लगते हैं। परन्तु यह सभी वेद के मर्म के न जानने का फल है। यदि वेद में कहीं पशुहिंसा का मन्त्र मिल जाय तो इससे यह सिद्धान्त कदापि नहीं निकालना चाहिये कि भगवान् जीव की हिंसा करने के लिये उपदेश देते हैं। यह विचार भ्रमपूर्ण है। इसका तात्पर्य और ही कुछ है जो नीचे लिखा जाता है।

यह बात पहलेही कही गई है कि त्रिगुणमय संसार में सब प्रकार के मनुष्य होते हैं। और गुणों के तारतम्यानुसार रुचि, प्रकृति व प्रवृत्ति में भी बहुधा भेद पाये जाते हैं। सात्त्विक मनुष्य स्वभावतः ही अहिंसापरायण होते हैं। रजोगुणी लोग, परन्तु ऐसे नहीं होते। और तमोगुणी लोग इस से सम्पूर्ण विपरीत ही होते हैं। इस लिये सब के लिये सात्त्विक विधि तो हो ही नहीं सक्ती है और सब के लिये विधि भी अलग अलग न हो तो वेद पूर्ण और भगवद्वाक्य नहीं। अतः यह विषय विचार करने योग्य है। राजसिक या तामसिक यज्ञ में जहां हिंसा की विधि है, वह विधि हिंसा बढ़ाने के लिये नहीं, परन्तु घटाने के वास्ते ही है। क्योंकि राजसिक या तामसिक होने से जिस मनुष्य की प्रकृति ही जन्म से हिंसापरायण बनी हुई है। जो मनुष्य यथेच्छ और अजस्र मांस भोजन करता है उसको एकाएक मांस छोड़कर सात्त्विक बनजाने के लिये उपदेश करना ही मूर्खता और अनधिकार चर्चा है। अतः उसके लिये ऐसी युक्ति होनी चाहिये जिससे वह मनुष्य मांस खाना धीरे धीरे कम करता हुआ अन्त में हिंसा को सम्पूर्णरूपेण त्याग देवे। यही युक्ति वेद में बताई गई है। वहां लिखा

गया है कि यदि मांस खाना हो तो यज्ञ करके, देवताओं को निवेदन करके, विविध पूजा करके, ब्राह्मण भोजन कराके, देवताओं के प्रसाद रूप से यज्ञशेष मांस भोजन करो। क्योंकि गीता में लिखा है। यथाः–

**यज्ञशिष्टाशिनः सन्तो मुच्यन्ते सर्व्वकिल्विषैः।**

यज्ञशेष भोजन करने से सकल प्रकार के पापों से मुक्त होते हैं। इस प्रकार यज्ञ करके मांस खाने का फल यह होगा कि कोई मांसाहारी मनुष्य जो कि अनर्गल मांस खारहा था उसे यज्ञ के सब कार्य्य करने पड़ेंगे, जिस में सैकड़ों रीति के अनुष्ठान वताये गये हैं, जिससे उसको व्ययाधिक्य होने से मांस खाना ही घट जायगा और पूजा आदि के करने से चित्त में सात्त्विक भाव का उदय धीरे धीरे होता जायगा, जिससे प्रवृत्ति घट जायगी। और तृतीयतः यज्ञ शेष प्रसाद के ग्रहण करने की बुद्धि के उदय होने से मांस के ऊपर जो लोभ था वह लोभ धीरे धीरे कम होता जायगा। अन्त में फल यह होगा कि कुछ दिनों के बाद वही रजोगुणी या तमोगुणी मांसाहारी मांस को त्यागकर सात्त्विक ज्ञानयज्ञ का अधिकारी बन जायगा। यही वेद की उदारता और पूर्णता है। इस पर विचार करने से बुद्धिमान् मनुष्य अवश्य समझ सकेंगे कि भगवान् के वाक्य में ही इस प्रकार निष्पक्ष उदार भाव आसक्ता है जिससे सकल अधिकारी का ही कल्याण और आत्मोन्नति हो। तदतिरिक्त वेदोक्त कर्मविज्ञानके अनुसार "स्वर्गकामो यजेत" इस प्रमाण से वैदिक राजसिक यज्ञ के प्रभाव से उसको परलोक में स्वर्गादि लोकों की प्राप्ति होगी। यही वेद का गुण विचार से पूर्ण महत्त्व है।

वेद का और अपौरुषेयत्व, भावों की पूर्णता में है। यह बात पहले समुल्लास में सिद्ध होचुकी है कि परमात्मा के तीन भाव प्रकृति-विलास या प्रकृतिलय के अनुसार साधक को उपलब्ध होते हैं। उनके अध्यात्मभाव माया से अतीत, मनवाणी से अगोचर, निर्गुण, निष्क्रिय परब्रह्म हैं। उनके अधिदैवभाव मायोपहित चैतन्य सृष्टि-स्थिति-प्रलयकर्त्ता ईश्वर हैं। और उन के अधिभूत भाव अनन्त कोटि ब्रह्माण्डमय विराट् हैं। इस लिये सर्व्वकारण परमात्मा में जब तीन भाव हैं तो कार्य्य-ब्रह्मरूपी इस संसार में भी तीन भाव होने चाहियें। क्योंकि कार्य्य जब कारण का ही विस्तारमात्र है, तो

कारण में जो कुछ भाव है सो कार्य्य में भी अवश्य होगा। यही कारण है कि संसार की समस्त वस्तुओं में तीन तीन भाव देखे जाते हैं। कार्य्यब्रह्म में प्रकृति व पुरुष की लीला गुण व भावों की लीला रूपेण पर्य्यवसित है। इस लिये जो महात्मा प्रकृति-पुरुष का तत्त्व जानकर मुक्त होना चाहते हैं उनको प्रत्येक वस्तु में त्रिगुण और त्रिभाव देखने चाहियें। अन्यथा मुक्ति नहीं होगी। संसार में बहुत ग्रन्थ हैं, परन्तु वे सब प्रकृति माता के ग्रन्थ के पढ़ने के वास्ते सहायकमात्र हैं। वास्तविक ग्रन्थ प्रकृति का ही है। इसीको ही महर्षि लोग तत्त्वतः जानकर निःश्रयस लाभ करते थे। इसको जानना पूर्णतया तब ही होसक्ता है जब सर्व्वत्र, सकल वस्तुओं में तीन गुण का विलास-तारतम्य और भाव की लीला देखी जाय। दृष्टान्तस्थल पर समझ सक्ते हैं कि मन अध्यात्म है, मन्तव्य अधिभूत है और चन्द्र अधिदैव है। इस विषय में यथेष्ट प्रमाण प्रथम-समुल्लास में दिया गया है, अतः पुनरुक्ति निष्प्रयोजन है। श्रीभगवान् ने गीताजी में भी "किं तद्ब्रह्म किमध्यात्मं" इत्यादि प्रश्नों के उत्तर में त्रिभाव की लीला पूर्णतया दिखाई है। पूर्ण दृष्टि वही है जो सब वस्तुओं में तीन भाव देखे। आज कल इस विषय में बहुत ही अन्धेर चला हुआ है। प्रायः मनुष्य एक ही या दो ही भाव को देखकर विचार करते अथवा एक ही भाव को मानकर दूसरे को उड़ा देते हैं। यह सब भूल है। जिस वस्तु का अध्यात्म सत्य है उसका अधिदैव, और अधिभूत भी सत्य है। यथाः— मन सत्य है तो मन्तव्य और चन्द्रमा भी सत्य है। चक्षु सत्य है तो रूप तन्मात्रा और सूर्य्य भी सत्य है, और पूर्णद्रष्टा वही है जिसको तीन ही भाव दिखाई दें। अन्यथा अपूर्णदृष्टि होजायगी। इसी प्रकार से पूर्ण ग्रन्थ वही कहलावेगा जिसके प्रत्येक उपदेश में तीन तीन भाव रहेंगे और वही पूर्ण भावयुक्त ग्रन्थ भगवद्वाक्य होगा। लौकिक ग्रन्थों में यह पूर्णता नहीं आसक्ती है। गीताजी के प्रत्येक श्लोक में तीन तीन भाव भरेहुए हैं। क्योंकि गीता भगवद्वाक्य है। इसको गवेषणापरायण, अन्तर्दृष्टिसम्पन्न लोग जानसक्ते हैं। इसी प्रकार वेद के प्रत्येक मन्त्र में तीन तीन भाव, अध्यात्म, अधिदैव व अधिभूत, भरे हुए हैं। इसमें कोई ऐसा मन्त्र नहीं मिलेगा जिसमें केवल एक ही भाव या केवल दो भाव हों। श्रुतियों में कहा है किः—

त्रयोऽर्थाः सर्व्ववेदेषु।

सब वेदों में आध्यात्मिक, आधिदैविक और आधिभौतिक, इस प्रकार से तीन तीन अर्थ हैं। स्मृतियों में भी कहा है कि:-

यथा दुग्धञ्च भक्तञ्च शर्कराभिः सुमिश्रितम्।
कल्पितं देवभोगाय परमान्नं सुधोपमम्॥
तथा त्रैविध्यमापन्नः श्रुतिभेदः सुखात्मकः।
नयते ब्राह्मणं नित्यं ब्रह्मानन्दं परात्परम्॥

जैसे दुग्ध, चावल और शक्कर मिलाने से सुमिष्ट एवं देवभोगयोग्य परमान्न बनता है, वैसेही अध्यात्म अधिदैव और अधिभूत इन तीनों भावों से युक्त अमृतमयी श्रुति ज्ञानी पुरुष को ब्रह्मानन्द प्राप्त कराती है। इससे स्पष्ट हुआ कि वेद की प्रत्येक श्रुति के तीन प्रकार के भाव और तीन प्रकार के अर्थ हैं। ये तीनों मनुष्य की साधारण बुद्धिगम्य नहीं है। आज कल वेद के तत्त्वों को न जानकर मनुष्य इस विषय में बहुत ही भ्रमयुक्त हो रहे हैं। कोई कोई तो सब श्रुतियों को स्थूल अधिभूत भाव पर ही लगा देते हैं। कोई कोई क्लिष्ट कल्पना करके सब मन्त्रों को आध्यात्मिक भाव में लगा डालते हैं। यह सब अपूर्ण मानवीय बुद्धि का लक्षण है। यदि वेद मनुष्यकृत होता तो ऐसी कल्पना सत्य होती। परन्तु वेद अपौरुषेय और ईश्वरकृत हैं, इसलिये ऐसी कल्पना सर्व्वथा मिथ्या है और तीनों भावों का पूर्ण विलास ही सत्य है। एक दृष्टान्त देकर समझाया जाता है। बृहदारण्यकोपनिषद् में वर्णन है कि:-

द्वया ह प्राजापत्या देवाश्चाऽसुराश्च,
तत्र कानीयसा एव देवाः ज्यायसा असुरा-
स्त एषु लोकेष्वस्पर्द्धन्त। इत्यादि।

प्रजापति के द्वारा देवता और असुर दोनों ही उत्पन्न हुए, उनमें से देवता छोटे और असुर बड़े भाई हैं। ये दोनों इन लोकों में आपस में स्पर्द्धा करते हैं। इस मन्त्र में जो देवासुर-संग्राम का वर्णन किया गया है इसको केवल एक भाव में लेने से पूर्ण अर्थ नहीं होगा। इसको तीनही भाव में समझना चाहिये। इस भौतिक जगत् में जो गीतोक्त दैवीसम्पत्ति-

वाले और आसुरीसम्पत्तिवाले जीवों की आपस में सदा ही लड़ाई होती रहती है, वह तो इसका अधिभूत अर्थ है। ठीक इसीतरह से देवलोक में जो तमोगुण के अधिष्ठाता असुर और सत्त्वगुण के अधिष्ठाता देवताओं के आपस में लड़ाई होती रहती है, अर्थात् इन दोनों चेतनशक्तियों की लड़ाई अधिदैव देवासुर-संग्राम है। तृतीयतः अध्यात्म अर्थात् मनोराज्य में जो कुमति और सुमति का द्वन्द्व सदा बना रहता है, जिससे मनुष्य कभी कुमति के चक्र में आकर पाप करते हैं और कभी सुमति के द्वारा प्रेरित होकर कृतपाप के लिये अनुताप भी करते हैं, यह लड़ाई अध्यात्म राज्य में देवासुर-संग्राम है। इस रीति से तीन तीन भाव देखने से तब वेदों के मन्त्रों का पूरा पूरा अर्थ होसक्ता है, अन्यथा नहीं। पूर्ण भगवान् और भावमय भगवान् के निश्वासरूपी वेद में सर्व्वत्र ही एतादृश त्रिभाव-विलास देखकर भक्तजनहृदय प्रफुल्लित होता है। फलतः पूर्व्वकथित विचार के अनुसार वेदों में त्रिगुण की पूर्णता और त्रिभाव की पूर्णता होने के कारण वेद का अपौरुषेयत्व सिद्ध हुआ।

वेद के इस प्रकार गभीर तत्त्वों के समझने के लिये किस प्रकार शिक्षा पहले प्राप्त करनी होगी सो नीचे लिखा जाता है। प्रथम तो शिक्षा, कल्प, व्याकरण, निरुक्त, छन्द, और ज्योतिष, इन छःहों अङ्गों का भलीभाँति अध्ययन करके वेदार्थ समझने की शक्ति प्राप्त करनी पड़ेगी। इन छःहों अङ्गों में से यदि एक अङ्ग की भी न्यूनता रहेगी तो विद्वान् की शक्ति पूर्ण नहीं होगी। इन अङ्गों के ज्ञान का लाभ करने के अनन्तर सप्त दर्शनों का ज्ञान भलीभांति प्राप्त करना होगा। वैदिक सप्त दर्शन अन्य देशीय दर्शनों के सदृश काल्पनिक भित्ति पर स्थित नहीं हैं। वे सप्त ज्ञानभूमि में यथाक्रम प्रवेश करानेवाले सप्त अधिकार से आविर्भूत हुए हैं। इस प्रकार से षडङ्ग और सप्तदर्शन के रहस्यों को पूर्ण रीति से हृदयङ्गम करने पर और कर्म उपासना और योगादि की सहायता से चित्त निर्म्मल होने पर पूर्ण ज्ञानयुक्त वेदों की उपलब्धि हो सक्ती है; अन्यथा अनन्त, अपार और गभीर वेदसमुद्र के पार जाने की तो बातही क्या है, उसमें प्रवेश करना भी असम्भव है।

वेद में जो ऋषि छन्द और देवता का वर्णन आता है उससे तात्पर्य्य

यह है कि जिन जिन त्रिकालदर्शी महर्षिगण के चित्त में स्वतन्त्र स्वतन्त्र श्रुतियां प्रथम आविर्भाव हुई थीं अर्थात् जिन जिन आचार्य्यों के द्वारा वे मन्त्र प्रकाशित हुए हैं वे ही उन मन्त्रों के ऋषि कहाते हैं, जिन जिन छन्दों में वे श्रुतियां कही गई हैं सो उन उन वेदमन्त्रों के छन्द कहाते हैं और जिन जिन श्रुतियों के द्वारा जिन जिन भगवच्छक्तियों की उपासना की जाय वे उपास्य शक्ति उन उन श्रुतियों के देवता कहाते हैं । इसी नियम के अनुसार प्रत्येक मन्त्र के साथ ऋषि देवता और छन्द के उल्लेख करने की विधि वेदों में पाई जाती है । इसका प्रयोजन यह है कि छन्द के परिज्ञात होने से उस मन्त्र की आधिभौतिक शक्ति का ज्ञान होगा क्योंकि प्रत्येक वैदिक छन्दों की शक्ति अलग अलग होती है । उक्त छन्दों के अनुसार स्वतन्त्र कार्य्य करने की व्यवस्था वेद के ब्राह्मण भाग में बहुधा पाई जाती है । देवता के ज्ञान से उक्त मन्त्र की आधिदैव शक्ति का ज्ञान होता है और ऋषि के ज्ञान होने से उक्त मन्त्र की आध्यात्मिक शक्ति पर लक्ष्य होता है । वेद के कर्म व उपासनाकाण्ड में स्वर्गादि फलप्रद सकाम साधनों का बहुधा वर्णन होने से उसमें इन्द्र, वरुण, अग्नि आदि दैवी शक्तियों की स्तुति की गई है । इस रहस्य को न समझकर बहुत से वृथा वेद-ज्ञानाभिमानी मनुष्यों ने धातुओं के अनेक अर्थ होने से उन सब देवताओं के नामों को एक ईश्वर के नाम पर ही लगाकर वर्णन किया है । संस्कृतभाषा कामधेनु की तरह अभीष्ट फलदायिनी होने पर भी उसकी सम्पत्ति को पाकर स्वेच्छाचार में प्रवृत्त होना कोई गुण नहीं है, अधिकन्तु धर्म और शास्त्र का अपलापमात्र है । केवल भाषा और धातु के जानने से वेद का ज्ञान नहीं होता है । वेद के जानने के लिये योगयुक्त बुद्धि होकर उसके गभीरतम प्रदेश का रहस्य निर्णय करना चाहिये । ऋग्वेद के दशम मण्डल के ७१ सूक्त में लिखा है किः—

उत त्वः पश्यन्न ददर्श वाच—
मुत त्वः शृण्वन्न शृणोत्येनाम् ।
उतो त्वस्मै तन्वं विसस्त्रे,
जायेव पत्य उशती सुवासाः ॥

बहुत लोग वेद को देखकर भी ठीक नहीं देख सक्के हैं, बहुत लोग सुनकर भी ठीक नहीं सुनते, जिस प्रकार पतिव्रता सती का अङ्ग उसके पतिही देख सक्के हैं, उसी प्रकार जिस भाग्यवान् पुरुष को यथार्थ अधिकारी समझ कर वेद अपना रूप दिखाते हैं वही वेद के तात्पर्य्य को समझ सक्का है, और कोई नहीं । अब धीर व निष्पक्षपात होकर विचार करने की बात है कि यदि सब देवताओं का नाम एकही ईश्वर का नाम होता तो भिन्न भिन्न नाम से स्तुति करने का ही प्रयोजन क्या था । उसके लिये केवल ईश्वर का नाम और तद्वाचक कुछ विशेषणों की ही आवश्यकता होती और प्रत्येक नाम में जो धातु मिलते हैं उन्हें उल्टी रीति से घुमाकर अत्यन्त क्लिष्ट कल्पना के साथ अर्थ करने की भी आवश्यकता नहीं होती । और वेद के मन्त्र भी बहुत थोड़े होजाते क्योंकि यदि सब ऋचाएँ केवल ज्ञानकाण्ड प्रतिपादक होतीं तो कर्मकाण्ड का विस्तार जो सबसे अधिक है उसका होना असम्भव होता । वेद के रहस्य जाननेवाले विद्वान् पुरुषों को यह बात अवश्य मालूम होगी कि जगदादिकारण परमात्मा त्रिगुणमयी प्रकृति से परे हैं, परन्तु उनकी शक्ति को धारण करके जो देवता, ऋषि या पितर लोग संसार की रक्षा करते हैं वे सब प्रकृति में ही हैं । इस लिये सकाम स्वर्ग आदि चाहनेवाले साधकों के लिये देवताओं को प्रसन्न करना बहुत ही सहज है । यह बात निश्चय है कि जिसका चित्त इहलोक में अथवा परलोक में भोग सुख या सम्पत्ति चाहता है वे पुरुष जहां तक हो सरल, जिसमें कष्ट कम हो, सिद्धि भी मिल जाय, ऐसे ही उपाय को अच्छा समझेंगे । श्रीभगवान् ने गीताजी में लिखा है किः—

काङ्क्षन्तः कर्म्मणां सिद्धिं यजन्त इह देवताः ।
क्षिप्रं हि मानुषे लोके सिद्धिर्भवति कर्म्मजा ॥
कामैस्तैस्तैर्हृतज्ञानाः प्रपद्यन्तेऽन्यदेवताः ।
तं तं नियममास्थाय प्रकृत्या नियताः स्वया ॥
अन्तवत्तु फलं तेषां तद्भवत्यल्पमेधसाम् ।
देवान् देवयजो यान्ति मद्भक्ता यान्ति मामपि ॥

सकाम कर्म्म में सिद्धि की इच्छा करके प्रवृत्तिपरायण लोग देवता के तुष्टकरणार्थ यज्ञ करते हैं क्योंकि ऐसे उपाय से शीघ्र सिद्धि मिलती है। इसी तरह से सकाम भावयुक्त प्रकृति की प्रेरणा से मुग्ध वे लोग देवताओं की साधना करते हैं। परन्तु इस प्रकार से प्राप्त फल नाशवान् होता है, क्योंकि देवयज्ञ करनेवाला देवलोक को जाता है। मेरे भक्त लोग मेरे परम धाम को ही प्राप्त करते हैं। जिस प्रकार क्षुद्र फल की इच्छा करनेवाली प्रजा छोटे राजकर्म्म-चारी से ही अपना काम निकाल सक्ती है, उसको सम्राट् के निकट जाने की आवश्यकता नहीं होती और न वो जासक्ते हैं; उसी प्रकार क्षुद्र वासना रखनेवाले निम्न श्रेणी के सकाम साधकों के लिये भगवदंशरूपी देवताओं की उपासना ही यथेष्ट है और शीघ्र फलप्रद है, यह मानना ही पड़ेगा। द्वितीयतः वेद में इन्द्रआदि देवताओं को तुष्ट करके अभीष्ट सिद्धि करने के लिये जो कुछ युक्ति बताई गई है, अनुभवी पुरुष जानते हैं कि उन सब युक्तियों के द्वारा दैवीशक्ति ही प्रसन्न हो सक्ती है, भगवान् को तुष्ट करने के लिये वे सब युक्तियां यथेष्ट नहीं हैं। अतः उन सब मन्त्रों को भगवान् के नाम पर ही धातु का अर्थान्तर करके लगादेना वेद के रहस्यज्ञान के अभाव का ही परिचायक है, ऐसा कभी नहीं होना चाहिये। धीर होकर दैवीशक्तियों की लीला पर संयम करके सब बातें देखनी चाहियें। विचार करने की बात है कि साधारण जड़शक्ति, यथा—चुम्बक की शक्ति, बिजली की शक्ति आदि को काम में लाकर सायन्स वालों ने कैसा "कमाल" कर दिखाया है, जिस को देखकर मनुष्यों की बुद्धि चकर खाने लग पड़ी है। जब भौतिक शक्ति में यह सामर्थ्य है तो दैवी शक्ति में और कितनी सामर्थ्य होगी, विचारवान् पुरुष ही इस को समझ सक्ते हैं। स्थूल जगत् में भौतिक शक्ति की न्याईं सूक्ष्म जगत् में दैवी शक्ति संसार की रक्षा के लिये किस रीति से काम करती है सो सब आगे के समुल्लास में बतावेंगे। मनुष्य यज्ञ-अनुष्ठान आदि के द्वारा उन शक्तियों को प्रसन्न करके सुख सम्पत्ति व अभीष्ट फल को प्राप्त कर सक्ते हैं। श्रुति ने उसी के अर्थ युक्ति बताई है। अतः वे सब नाम देवताओं के हैं और स्तोत्र भी देवताओं के प्रीत्यर्थ ही हैं। अवश्य जहां ज्ञानयज्ञ के साधन में अथवा उपनिषदुक्त ज्ञानाधिकार या आध्यात्मिक तत्वों के वर्णन में इन्द्र आदि नाम

प्रयुक्त हुए हैं, वहां इन्द्र आदि शब्द परमात्मा के वाचक होंगे, इसमें कोई सन्देह नहीं। जैसा कि "इन्द्रो मायाभिः पुरुरूप ईयते" इस मन्त्र में इन्द्र शब्द का अर्थ परमात्मा है जो कि सृष्टि के समय माया के द्वारा बहुरूप होते हैं। यह विषय आध्यात्मिक सृष्टि व ज्ञान का है इसलिये ऐसा अर्थ हुआ। सकाम देव आदि यज्ञ में ऐसा नहीं होसक्ता है।

वेदों की भाषा साधारण संस्कृत भाषा से कुछ अपूर्व्व व विलक्षण ही है, जिस पर विचार करने से वेद की भाषा का लोकविलक्षणत्व और भाव की गभीरता स्वतः ही प्रमाणित हुआ करती है। अपने आर्य जातिगत विचारों के अनुसार सृष्टि के आदि काल से ही वेदों का सम्बन्ध माना जाता है। स्मृति में लिखा है कि:—

युगान्तेऽन्तर्हितान्वेदान्सेतिहासान्महर्षयः।
लेभिरे तपसा पूर्व्वमनुज्ञाताः स्वयम्भुवा॥

महर्षि लोगों ने ब्रह्माजी से आज्ञा प्राप्त होकर सृष्टि के पहले प्रलयकाल में अन्तर्हित इतिहासयुक्त वेदों को तपस्या के द्वारा प्राप्त किया। पाश्चात्त्य पण्डितों ने वेद का जन्मकाल निर्णय करने के लिये बहुत ही बुद्धि खर्च की है। किन्हीं किन्हीं पाण्डित्याभिमानी पश्चिमी विद्वानों ने तो ईसामसीह के जन्म से दो हजार वर्ष पहले वेद हुआ था ऐसा कहा है। और लोगों की और प्रकार की सम्मति है। परन्तु किसी सम्मति के साथ किसीका मेल नहीं है। तात्पर्य्य यह है कि किसीको भी पता नहीं चला और अन्त में सब कोही कहना पड़ा कि पृथ्वी भर में वेदों से प्राचीन कोई भी ग्रन्थ दृष्टिगोचर नहीं होता। फलतः अभ्रान्त वैदिक विज्ञान के अनादित्व और वैदिक भाषा के अतिप्राचीनत्व को इस संसार के सभी बुद्धिमान् व विद्वान् लोग एक वाक्य से स्वीकार करते हैं।

वेदों में ज्ञान और विज्ञान, दोनों ही विस्तृतरूप से वर्णित हैं। अघटनघटनापटीयसी महामाया की लीला-भूमि और अनन्त आकाश एवं ग्रह नक्षत्रादि लोकों से सुशोभित यह संसार जिस प्रकार अनन्त है; उसी प्रकार वेदों का स्वरूप भी अनन्त है। केवल एक ज्ञानदृष्टि से ही हम इस संसार को अनन्त देख रहे हैं। प्रथम तो ज्ञानविस्तार से यह स्थूल जगत् ही अनन्त

है; पुनः विज्ञान से सम्बन्धयुक्त अध्यात्मराज्य का इस बहिर्जगत् से और भी विस्तृत होना सम्भव है। अपि च जब वेदों में ज्ञान और विज्ञान, दोनों का ही वर्णन है, तब वह वेदरूपी शब्दब्रह्म कितने अनन्त रूपधारी होसक्ते हैं सो विचारशील पुरुषमात्र ही समझ सक्ते हैं। इसीलिये श्रुति में कहा है कि:-

अनन्ता वै वेदाः।

वेद अनन्त हैं। वेदों के अनन्त होनेपर भी इस कल्प के वेदों की संख्या पाई जाती है। इस संख्या में मतभेद भी है। महाभाष्य में लिखा है कि:-

चत्वारो वेदाः साङ्गाः सरहस्या बहुधा भिन्नाः एकशत-
मध्वर्य्युशाखाः सहस्रवर्त्मा सामवेदः एकविंशतिधा
बाह्वृच्यं नवधा आथर्व्वणो वेदः।

अङ्ग और रहस्य से युक्त चार वेद बहुत शाखा में विभक्त हैं। यथा यजुर्वेद की १०१ शाखा, सामवेद की १००० शाखा, ऋग्वेद की २१ शाखा और अथर्व्ववेद की ९ शाखा हैं। स्कन्दपुराण में लिखा है कि:-

अवतीर्णो महायोगी सत्यवत्यां पराशरात्।
उत्सन्नान्भगवान्वेदानुज्जहार हरिः स्वयम्॥
ऋचः स ऋचमुद्धृत्य ऋग्वेदं कृतवान्प्रभुः।
यजूँषि निगदाच्चैव तथा सामानि सामतः॥
चतुर्धा व्यभजत्तांश्च चतुर्विंशतिधा पुनः।
शतधा चैकधा चैव तथैव च सहस्रधा॥
कृष्णो द्वादशधा चैव पुनस्तस्यार्थवित्तये।
चकार ब्रह्मसूत्राणि येषां सूत्रत्वमञ्जसा॥

स्कन्दपुराण के अनुसार एक वेद पहले भगवान् वेदव्यास के द्वारा ४ भाग में विभक्त हुए और तदनन्तर उसीके ११३७ भाग हुए जिनको शाखा कहते हैं। यथा-ऋग्वेद की २४ शाखा, यजुर्वेद की १०१, सामवेद की १००० और अथर्व्ववेद की १२ शाखा हैं। इत्यादि। मुक्तिकोपनिषद् में वेद की ११८० शाखाओं का प्रमाण मिलता है। यथाः-

ऋग्वेदस्य शाखाः स्युरेकविंशतिसंख्यकाः ।
नवाधिकशतं शाखा यजुषो मारुतात्मज ! ॥
सहस्रसंख्यया जाताः शाखाः साम्नः परन्तप ! ।
अथर्व्वस्य तु शाखाः स्युः पञ्चाशद्भेदतो हरे ! ॥

ऋग्वेद की २१ शाखाएँ, यजुर्वेद की १०९, सामवेद की १०००, और अथर्व्ववेद की ५० शाखाएँ हैं। परन्तु महान् शोक का विषय है कि वर्त्तमान कालप्रभाव के कारण वेदों की इतनी शाखाएँ रहने पर भी आजकल केवल सात आठ शाखाएँ दृष्टिगोचर हो रही हैं। वेद का आविर्भाव तिरोभाव जीवों के कर्म्मानुसार हुआ करता है। यह हमारे पाप का और संशयात्मिका बुद्धि का ही फल है कि अन्य युगोंमें इतनी शाखाओं के रहने पर भी इस युग में अल्पमात्र शाखाएँ रह गई हैं। वेद के अर्थ ठीक ठीक समझ में आने लगजायँ, वेद का रहस्य मालूम होजाय और वेदविद्या और वैदिकधर्म्म का पूर्णतया प्रचार हो तो पुनः प्राचीनकाल की तरह महर्षि प्रकट होकर वेद का आविर्भाव करेंगे, इसमें सन्देह नहीं। वर्त्तमान सृष्टि के इस कल्प की जितनी शाखाओं में अपौरुषेय वेद का विस्तार हुआ था उन प्रत्येक शाखाओं के स्वतन्त्र स्वतन्त्र मन्त्रभाग, ब्राह्मणभाग, आरण्यकभाग व उपनिषद्भाग, वेदाङ्ग में सूत्र और प्रातिशाख्य के भेदसमूह पर ही विचार करने से परिज्ञात होगा कि इस कल्प में भी वेदों का कितना महान् विस्तार था।

सर्व्वजीवहितकारी वेदों में ज्ञानसम्बन्धीय अनन्त विषय रहने पर भी विज्ञानसम्बन्धीय गूढ़ रहस्य हैं। अपि च वेदों की भाषा बहुत सारगर्भ, संक्षिप्त, गम्भीर और वैज्ञानिकभावयुक्त होने के कारण साधारण बुद्धिगम्य नहीं है। इसी कारण अल्पदर्शी विद्वान् लोगों के बहुधा वेदार्थ समझने में विचलित होने के कारण उनमें मतभेद और अनेक सन्देह व प्रमाद की वृत्तियों का उदय हुआ करता है। परन्तु यथार्थ में शब्दब्रह्मरूपी वेद मूर्त्तिमान् ब्रह्मरूपही हैं। जिस प्रकार एक अद्वितीय ब्रह्म त्रिगुणभेदानुसार ब्रह्मा विष्णु व शिवरूप त्रिदेवमूर्त्ति धारण कर सृष्टि की उत्पत्ति स्थिति और लय कार्य्य किया करते हैं; उसी प्रकार अपौरुषेय वेद भी उपासना कर्म्म और ज्ञान

के प्रकाशार्थ संहिता ब्राह्मण और उपनिषद्रूपी त्रिमूर्त्ति को धारण कर सकल संसार के कल्याण में प्रवृत्त हैं । वेद तीन भाग में विभक्त हैं । यथा—मन्त्रभाग, ब्राह्मणभाग और आरण्यक । आरण्यक ही उपनिषद् का मूल है । आरण्यक में ब्रह्मतत्त्व के जो मूलसूत्र हैं, उन्हींका ही विस्तार उपनिषद् में किया गया है । उपनिषद् निवृत्तिसेवी वानप्रस्थ और सन्यासियों के लिये संगृहीत हुए हैं । जिसके द्वारा ब्रह्म का सामीप्य लाभ हो उसे उपनिषद् कहते हैं । उनका मूलीभूत आरण्यकभाग इसलिये आरण्यक कहलाता है कि प्राचीनकाल में तपोवन अनेक थे, वानप्रस्थाश्रमी वहीं वास करते थे और संन्यासीलोग भी वहीं विचरण किया करते थे, अतः अरण्य में ही प्रकाशित होने से आरण्यक नाम पड़ा है । परमपवित्र उपनिषद्-समूह मुक्तिपद प्राप्ति के प्रधान अवलम्बन हैं । ब्राह्मणभाग और संहिताभाग प्रधानतः कर्म्मकाण्ड और उपासनाकाण्ड के अवलम्बनीय हैं । यद्यपि सब वेद एकही हैं, तथापि कर्म्माधिकार भेद से उक्त प्रकार सङ्कलित कियेगये हैं, और ऋक्, यजुः, साम और अथर्व्व ये भी तत्तन्नामोक्त चार प्रकार की स्वतन्त्र स्वतन्त्र श्रुतियों के विभाग कर देने से चार वेद कहलाने लगे हैं । वास्तव में इन तीन विभाग और चार संज्ञाओं से युक्त वेद एकही है । ऋक्, यजुः, साम और अथर्व्व श्रेणी के अनुसार जो शाखाओं की संख्या पहले कह आये हैं, उसमें प्रत्येक शाखा के अलग अलग मन्त्रभाग, ब्राह्मणभाग व आरण्यकभाग थे । परन्तु इस कल्प में जितना वेद प्रकट हुआ था, उस का सहस्रांश भी नहीं मिलता । अनेक विप्लव, जातीय दुर्भाग्य और दुर्घटनाओं के कारण वेद के प्रधान प्रधान अंश लुप्त हो गये हैं, तथापि अब जितना अंश मिलता है वह भी आर्य्यजाति के लिये इस आपत्काल में विशेष कल्याणप्रद है ।

अब चारों वेदों के विषय, जितना कि सम्भव है कुछ कुछ वर्णन किये जाते हैं । ऋग्वेदसंहिता दस मण्डल में विभक्त है । उन मण्डलों में ८५ अनुवाक हैं । अनुवाकसमूह में १०२८ सूक्त देखने में आते हैं । आज कल के प्रचलित ग्रन्थों में जिस प्रकार खण्ड परिच्छेद व भिन्न भिन्न विषय कहे जाते हैं, मण्डल अनुवाक व सूक्त आदि उन्हींके ही अनुरूप हैं । ऋग्वेद के प्रथम मण्डल में २४, द्वितीय में ४, तृतीय में ५, चतुर्थ में ५, पञ्चम षष्ठ व

सप्तम के हरेक में ६, अष्टम में १०, नवम में ७ और दशम मण्डल में १२ अनुवाक हैं। प्रत्येक मण्डल में सूक्त संख्या। यथा—प्रथम मण्डल में १९१, द्वितीय में ४३, तृतीय में ६२, चतुर्थ में ५८, पञ्चम में ८७, षष्ठ में ७५, सप्तम में १०४, अष्टम में १०३, नवम में ११४, और दशम मण्डल में १९१ सूक्त हैं। सूक्त के बहुत भेद हैं। यथा-महासूक्त, मध्यमसूक्त, क्षुद्रसूक्त, ऋषिसूक्त, छन्दसूक्त और देवतासूक्त। मण्डल अनुवाक व सूक्त आदि के साथ ही शास्त्र में ऋग्वेद की मन्त्रसंख्या, प्रत्येक मन्त्र की पदसंख्या और शब्दांश का परिमाण भी निर्दिष्ट है। परन्तु दुःख का विषय है कि इस प्रकार पद संख्या व शब्द-समष्टियुक्त ऋग्वेद अब नहीं मिलते हैं। ऋग्वेद की कविता संख्या को लेकर ही आज कल बहुत मत मतान्तर होगये हैं। बहुत लोगों की गणना में वे १०४०२ से १०६२८ तक हैं। उनकी शब्दसंख्या १५३८२६ और शब्दांश की संख्या ४३२००० है। परन्तु इसमें मतभेद भी है। विष्णुपुराण के तीसरे व चौथे अध्याय में वर्णित है कि भगवान् वेदव्यास ने वेद विभाग करके पैल को ऋग्वेदसंहिता, वैशम्पायन को यजुर्वेदसंहिता, जैमिनि को सामवेदसंहिता और सुमन्तु को अथर्ववेदसंहिता की शिक्षा दी थी। पुनः पैलऋषि ने ऋक्संहिता को दो भाग में विभक्त करके इन्द्रप्रमिति और वास्कलनामक अपने शिष्यद्वय को प्रदान किया था। बौध्य, अग्निमातुर, जातुकर्ण और पराशर, वास्कल ऋषि के ये चार शिष्य थे। उन्होंने अपनी अधीत वेद संहिता को चार भाग में विभक्त करके चार शिष्यों को सिखाया था। इन्द्रप्रमिति ने जिस संहिता का अध्ययन किया था, उसे उसने अपने पुत्र माण्डुकेय को पढ़ाया। माण्डुकेय के द्वारा उनके पुत्र शाकल्य एवं शिष्य वेदमित्र और सौभरि आदि के भीतर इसका प्रचार हुआ था। पुनः शाकल्य ने भी पांच संहिता संकलित करके मुद्गल, गालव, वात्स्य, शालीय व शैशिरनामक अपने पांच शिष्यों को उपदेश किया था। इस तरह से ऋग्वेद बहुत प्रकार से बहुत शाखामें विभक्त होगये। शाखाओं के अनुसार मण्डल व अनुवाक आदि के भी बहुत नाम हैं। शौनक मुनि ने अपने रचित "चरणव्यूह" ग्रन्थ में लिखा है कि "ऋग्वेदसंहिता के आठ भाग या स्थान हैं। उनके नाम ये हैं। श्रावक, चर्चक, श्रवणीयपार, क्रमपार, क्रमरथ, क्रमजटा, क्रमशट और क्रम-

दण्ड। ये सब भेद चार पारायण में विभक्त हैं। ऋग्वेद की पांच शाखा हैं। उनके नाम ये हैं। आश्वलायन, साङ्ख्यायन, शाकल, वास्कल व माण्डुक। उसमें अध्याय ६४ हैं, मण्डल १०, वर्गसंख्या २००६, सूक्त १०१७, पदक्रम-वाशिष्ठ के १५२५१४ और दूसरे के ५८, ऋक् के १०५८० पद, पारायण नाम से अभिहित हैं। प्रथम अष्टक में एक वर्ग और एक ऋक्, द्वितीय अष्टक में दो वर्ग और दो ऋक्, तृतीय में १०० ऋक्, चतुर्थ में १७५ ऋक्, पञ्चम में १२३५ ऋक्, षष्ठ में ३०० ऋक्, सप्तम में २० ऋक् और अष्टम में ५५ ऋक् हैं।" चरणव्यूह की सम्मति में वेद के बहुत अध्याय अब नहीं मिलते हैं। लुप्त होगये हैं। महाभाष्य के अनुसार ऋग्वेद की २१ शाखा हैं। परन्तु २१ शाखा की तो बात ही क्या, अब ५ शाखा भी नहीं मिलती हैं। आज कल केवल शाकलशाखा ही प्रचलित है ऐसा बहुत लोगों का विश्वास है। वास्कल शाखा की कवितासंख्या १०६२२ और शाकल शाखा की कविता संख्या १५३८१ है, परन्तु इस गणना में भी मतभेद है। भारतवासियों के दुर्भाग्यवशात् वेद का बहुधा लुप्त होना ही इस प्रकार मतभेद का प्रधान कारण है। ऋग्वेद के ब्राह्मण दो हैं। यथा—ऐतरेय और कौषितकी या सांख्यायन। ऐतरेय ब्राह्मण ८ पञ्जिका से विभक्त है। प्रत्येक पञ्जिका पांच अध्याय में और प्रत्येक अध्याय बहुत से काण्डों में विभक्त है। ऋग्वेद के आरण्यक का नाम ऐत्तरेय आरण्यक है। इसमें पांच आरण्यक और अट्ठारह अध्याय हैं।

यजुर्वेद प्रधानतः दो भाग में विभक्त है। यथा—शुक्ल और कृष्ण। कृष्ण यजुर्वेदसंहिता का अन्य नाम तैत्तरीयसंहिता है। चरणव्यूह के मतानुसार कृष्ण यजुर्वेद की ८६ शाखा हैं। यजुः की महाभाष्य के मतानुसार १०१ हैं और मुक्तिकोपनिषद् के मतानुसार १०६ हैं। परन्तु आज कल यजुर्वेद की केवल १२ शाखा और १४ उपशाखा के नाम मिलते हैं। शाखाओं के नाम-चरक, आहरक, कठ, प्राच्यकठ, कपिष्ठलकठ, औपमन्य, आष्ठलकठ, चारायणीय, वारायणीय, वार्त्तान्तवेय, श्वेताश्वतर और मैत्रायणीय हैं। तैत्तरीय शाखा की दो उपशाखा हैं। औक्ष्य और खाण्डिकेय। खाण्डिकेय उपशाखा की पांच प्रशाखा हैं। आपस्तम्बी, बौधायनी, सत्याषाढी, हिरण्यकेशी और औथेय। मैत्रायणीय शाखा की ७ उपशाखा हैं। मानव, दुन्दुभ, चैकेप,

वाराह, द्वैय, श्याम, और श्यामायनीय। इन सब उपशाखा व प्रशाखाओं की संख्या चौदह हैं। मन्त्र ब्राह्मणात्मक कृष्ण यजुर्वेद में अट्ठारह हजार मंत्र हैं। इसके मन्त्रभाग तैत्तरीयसंहिता में ७ अष्टक हैं। प्रत्येक अष्टक ७, ८ अध्याय में विभक्त है। अध्याय को प्रश्न और अष्टक को प्रपाठक भी कहते हैं। प्रत्येक अध्याय में बहुत से अनुवाक हैं। इस ग्रन्थ में कुल ७०० अनुवाक हैं। प्रजापति सोम आदि देवता इसके ऋषि हैं। इसमें अश्वमेध, अग्निष्टोम, ज्योतिष्टोम, राजसूय, अतिरात्र आदि यज्ञों का वर्णन है। कृष्ण यजुर्वेद के ब्राह्मण का नाम तैत्तरीय ब्राह्मण और आरण्यक का नाम तैत्तरीय आरण्यक है। ज्ञानकाण्ड में तैत्तरीय उपनिषद् के सिवाय शाखाओं के अनुसार मैत्रायणीय शाखा के मैत्रायणीय उपनिषद्, कठ शाखा के कठोपनिषद्, श्वेताश्वतर उपनिषद् और नारायणोपनिषद् आदि मिलते हैं।

शुक्ल यजुर्वेद का दूसरा नाम वाजसनेयसंहिता है। इसके ऋषि याज्ञवल्क्य हैं। इसमें १९०० और इसके ब्राह्मण में ७६०० मन्त्र हैं। शुक्ल यजुर्वेद की १७ शाखाएँ हैं। यथा—जाबाल, औधेय, कण्व, माध्यन्दिन, ज्ञापीय, तापायनीय, कापाल, पौण्ड्रवत्स, आवटिक, पामावटिक, पाराशरीय, वैधेय, वैनेय, ओधेय, गालव, वैजव, कात्यायनीय। वाजसनेयी संहिता ४० अध्याय २६० अनुवाक और अनेक काण्ड में विभक्त है। दर्शपौर्णमास, अग्निष्टोम, वाजपेय, अग्निहोत्र, चातुर्मास्य, षोडशी, अश्वमेध, पुरुमेध आदि यज्ञों के वर्णन इसमें मिलते हैं। इसमें वैदिक युगकी सामाजिक रीति नीति का भी वर्णनहै। प्रसिद्ध "शतपथब्राह्मण" इसकी माध्यन्दिन शाखा के अन्तर्गत है। इसके दो भागमें १४ काण्डहैं। बृहदारण्यकोपनिषद् इन काण्डों के अन्तर्गत है।

सामवेद की सहस्र शाखा थी, उनमें से आसुरायणीय, वासुरायणीय, वार्त्तान्तवेय, प्राञ्जल, ऋग्वर्णभेदा, प्राचीनयोग्य, ज्ञानयोग्य, राणायनीय-इतने नाम मिलते हैं। उनमें से राणायनीय के नौ भेद हैं। यथा—शाट्यायनीय, सात्वल, मौद्गल, खल्वल, महाखल्वल, लाङ्गल, कौथुम, गौतम, और जैमिनीय। आज कल सामवेद की केवल कौथुम शाखा मिलती है। सामवेद के दो भाग हैं। पूर्व्व और उत्तर। पूर्व्वसंहिता के छः प्रपाठक

हैं। इसका दूसरा नाम छन्दआर्चिक है। सामवेदीय उद्गातागण इसीको गाते थे। इसको सप्तसाम भी कहते हैं। सामवेद के उत्तरभाग का नाम उत्तरार्चिक या आरण्यगण है। सामवेद के ब्राह्मणभाग में आर्षेय, दैवताध्याय, अद्भुत, ताण्ड्यमहाब्राह्मण, सामविधान आदि आठ ब्राह्मण हैं। इसमें दो उपनिषद् प्रधान हैं। छान्दोग्य और केनोपनिषद्।

चरणव्यूह में अथर्व्ववेद की मन्त्रसंख्या के विषय में लिखा है कि:—

**द्वादशानां सहस्राणि मन्त्राणां त्रिशतानि च।**

अथर्व्ववेद में १२३०० मन्त्र हैं। परन्तु आज कल इससे बहुत थोड़े मन्त्र मिलते हैं। इसकी नौ शाखा, यथा—पैप्पल, दान्त, प्रदान्त, स्नात, सौत्र, ब्रह्मदावल, शौनक, दैवीदर्शती और चरणविद्या। पहले इसकी बहुत शाखा थी, परन्तु आजकल केवल शौनक शाखा है। शौनक शाखा विंशति काण्ड में विभक्त है। अथर्व्ववेद में शत्रुपीडन, आत्मरक्षा, विपद्दूरीकरण आदि कार्य्यों के लिये बहुत मन्त्र हैं। वर्त्तमान तन्त्रशास्त्र की उत्पत्ति अथर्व्ववेद से ही मालूम होती है। अथर्व्ववेद के ब्राह्मण का नाम गोपथ ब्राह्मण है। इसके ज्ञानकाण्ड में बहुत उपनिषद् थे। अब भी जाबाल, कैवल्य, आनन्दवल्ली, आरुणीय, तेजोबिन्दु, ध्यानबिन्दु, अमृतबिन्दु, ब्रह्मबिन्दु, नादबिन्दु, प्रश्न, मुण्डक, अथर्व्वशिरस्, गर्भ, माण्डुक्य, नीलरुद्र आदि बहुत मिलते हैं।

अथर्व्ववेद के सङ्कलयिताओं के विषय में तीन मत हैं। किसी किसी की सम्मति में अथर्व्व और अङ्गिरा ऋषि के वंशधर लोग, और किसी किसी की सम्मति में भृगुवंशियों ने इसका सङ्कलन किया था। कोई ऐसा भी कहते हैं कि अथर्व्व ऋषि ने यज्ञक्रिया की प्रवर्त्तना के समय अथर्व्ववेद का सङ्कलन किया था। ऋक्, साम, यजु, अथर्व्व, इन चारों में ही बहुत से साधारण सूक्त मिलते हैं इससे मालूम होता है कि एकसे ही क्रमशः वेदचतुष्टय का विभाग किया गया था। जैसा कि सूतसंहिता में लिखा है:-

**स पुनर्देवदेवस्य प्रसादादम्बिकापतेः।**
**सङ्क्षिप्य सकलान् वेदांश्चतुर्धा कृतवान्द्विजाः॥**
**ऋग्वेदः प्रथमः प्रोक्तो यजुर्वेदस्ततः परः।**

तृतीयः सामवेदाख्यश्चतुर्थोऽथर्व्व उच्यते ॥
एकविंशतिभेदेन ऋग्वेदो भेदितोऽमुना ।
यजुर्वेदो द्विजा एकशतभेदेन भेदितः ॥
नवधा भेदितोऽथर्व्ववेदः साम सहस्रधा ।
व्यस्तवेदतया व्यास इति लोके श्रुतो मुनिः ॥

महर्षि वेदव्यासजी ने देवदेव अम्बिकापति की कृपा से निखिल वेद को चार भाग में विभक्त किया, जिसमें ऋग्वेद प्रथम, यजुः द्वितीय, साम तृतीय और चतुर्थ अथर्व्ववेद है । अतः पर उन्होंने ऋग्वेद को २१ भाग में, यजुर्वेद को १०१ भाग में, अथर्व्व को ९ भाग में और सामवेद को १००० भाग में विभक्त किया था । येही ११३१ भाग वेद की शाखा हैं । वेदविभाग करने से ही उनका नाम वेदव्यास है । इस प्रकार चार भेद वेद के करने का प्रयोजन भी है क्योंकि यज्ञार्थ अभिप्रवृत्त वेदों में से ऋग्वेद के द्वारा यज्ञीय होतृप्रयोग, यजुर्वेद के द्वारा यज्ञीय अध्वर्य्युप्रयोग, सामवेद के द्वारा उद्गातृप्रयोग ( जिसमें ब्रह्मयजमानप्रयोग भी अन्तर्भूत होता है ) और अथर्व्ववेद में शान्तिक, पौष्टिक, आभिचारिक आदि यज्ञ, कर्म्म, देवता व उपासना का रहस्य और ज्ञान के प्रतिपादक मन्त्रों के होने से एक वेद के चतुर्धा विभाग सर्व्वथा युक्तियुक्त हैं । इसके सिवाय शाखाओं के भेद में मतभेद पाया जाता है, जैसा कि पातञ्जल महाभाष्य और सूतसंहिता के अनुसार वेद की ११३१ शाखा, मुक्तिकोपनिषद् के अनुसार ११८० शाखा, और स्कन्दपुराण के अनुसार ११३७ शाखा हैं । इस प्रकार मतभेद का तात्त्विक कारण कुछ नहीं है, केवल किसी महर्षि ने किसी शाखाको अन्य शाखा में अन्तर्भूत करके संख्या को घटादी है । और किसी ने ऐसा अन्तर्भाव न करके संख्या को बराबर रक्खा है । अतः वेद की शाखाओं की संख्या में इस प्रकार मतभेद होने पर भी महर्षियों के वाक्य में कोई विरोध नहीं है ऐसा समझना चाहिये ।

यह बात पहिलेही कही गई है कि भगवती श्रुति के भवरोग-वैद्य होने से जीवकी त्रिविध शुद्धि सम्पादन करके मुक्तिप्रदान करने के लिये वेद, कर्म्म उपासना व ज्ञानरूप त्रिविध काण्ड में विभक्त हैं। और तदनुसार मन्त्र ब्राह्मण

और उसके अन्तर्गत आरण्यक वा उपनिषद्, वेद के ये तीन भाग हैं। और यहभी पहिले कहा गया है कि वेद के प्रत्येक भाग में कर्म्म उपासना और ज्ञान, इन तीनों के ही विषय रहने पर भी प्रधानतया संहिताभाग में उपासनाकाण्ड का, ब्राह्मणभाग में कर्म्मकाण्ड का और आरण्यक या उपनिषद्भाग में ज्ञानकाण्ड का उपदेश है। इन में से आरण्यक वा उपनिषद् का लक्षण पहिले कहा गया है। आरण्यक वा उपनिषदों के संहिता और ब्राह्मण के ही अन्तर्भूत होने से प्रायः वेद को तीन भाग में वर्णन न करके मन्त्र और ब्राह्मण इन दो भाग में ही वर्णन किया जाता है। जैसा कि महर्षि आपस्तम्ब ने लिखा हैः—

मन्त्रब्राह्मणयोर्वेदनामधेयम् ।

मन्त्र और ब्राह्मण को वेद कहते हैं। महर्षि जैमिनी ने मन्त्र और ब्राह्मण दोनों को ही वेद कहकर लक्षण वर्णन किया है। यथा पूर्व्वमीमांसादर्शन के द्वितीयाध्याय मेंः—

तच्चोदकेषु मन्त्राख्याः, शेषे ब्राह्मणशब्दः ।

चोदना या प्रेरणालक्षण श्रुति ही मन्त्र है। मन्त्रावशिष्ट वेदभाग ब्राह्मण हैं। अभिधान के प्रेरक के विषय में जहां उपदेश किया जाता है वहां "मन्त्रानधीमहे" मन्त्रों को पढ़ते हैं "मन्त्रानध्यापयामः" मन्त्रों को पढ़ाते हैं, इत्यादि चोदनालक्षण श्रुति मन्त्र है। इस के निष्कर्षरूपेण कहा गया है किः—

याज्ञिकानां समाख्यातं लक्षणं दोषवर्ज्जितम् ।
तेऽनुष्ठानस्मारकादौ मन्त्रशब्दं प्रयुञ्जते ॥

जिन जिन श्रुतियों में याज्ञिक समाख्यातत्व, अनुष्ठानस्मारकत्व, स्तुतिरूपत्व, आमन्त्रणोपेतत्व, आदि भाव विद्यमान हैं उन्हें मन्त्र समझना चाहिये। एतदतिरिक्त श्रुति ब्राह्मण है। साधारणतः कह सक्ते हैं कि जो सब श्रुतियाँ यज्ञीय अनुष्ठान के वर्णन के साथ किसी न किसी देवता पर लक्षित की गई हैं, वे सब मन्त्र हैं। और जिन श्रुतियों में कौन मन्त्र किस कार्य्य में प्रयुक्त होना चाहिये इसका उल्लेख करके मन्त्रों की विशेष व्याख्या की गई है उनको ब्राह्मण कहते हैं। ब्राह्मणभाग भी विधिरूप, अर्थवादरूप

और तदुभय विलक्षण भेद से तीन प्रकार का है। इनमें प्रभाकर ने विधि का लक्षण, शब्दभावना व लिङ्गादिप्रयोग अर्थात् जहां शब्दों की भावना और लिङ्गादि का प्रयोग हो, ऐसा कहा है। "इष्टसाधनता विधिः" अर्थात् इष्टसाधनता को विधि तार्किकादि बतलाते हैं। सब ही विधि, उत्पत्ति, अधिकार, विनियोग और प्रयोग भेद से चार प्रकार की होती है। स्तुतिनिन्दाशून्य और विधि के अवशिष्ट वाक्यसमूह अर्थवादरूप हैं। और यह अर्थवाद, गुणवाद, अनुवाद और भूतार्थवाद भेद से तीन प्रकार का है। विध्यर्थवाद से विलक्षण वेदान्तवाक्य हैं, वो अज्ञातज्ञापक होने पर भी अनुष्ठान के अप्रतिपादक होने से विधि नहीं कहलासके। और सब विधियों की अन्तःकरण-विशुद्धि के द्वारा उसी में ही समाप्ति होने से "अन्यशेषत्वाभावात्" अर्थात् अर्थवाद भी नहीं है। अतः उभय विलक्षण हैं।

अर्वाचीन मनुष्योंने वेदके ब्राह्मणभाग को "परतः प्रमाणहै, अतः स्वतः प्रमाण संहिताभाग से भिन्न और न्यून है" ऐसा कहकर वैदिक जगत् में बहुत ही कोलाहल मचादिया है। वेद क्या वस्तु है? वेदका वेदत्व क्या है? वेदकी पूर्णता, पूर्ण भगवान् का निश्वास या वाक्यरूपता, और अपौरुषेयता तथा अखिलजीव-कल्याणकारिता किन किन भावों पर निर्भर है? ये सब बातें निष्पक्ष और उदाररूप से विचार करते तो उनको ऐसा भ्रम नहीं होता। प्रथम तो यह बात विचारणीय है कि जो ११३१ अथवा ११८० शाखा से ४ शाखा छांटकर उन चारों को ही संहिता अर्थात् स्वतः प्रमाण वेद कहकर बाकी को परतः प्रमाण शाखारूप से वर्णन कहीं कहीं अर्वाचीन मतावलम्बियों के वर्णन में देखने में आता है वह सर्व्वथा भ्रान्तियुक्त है। वेद अलग और शाखा अलग यह बात नहीं है। इसके अतिरिक्त यदि शाखा परतःप्रमाण हो तो चुने हुए ४ भी तो शाखा ही हैं, वे चार स्वतः प्रमाण कैसे बन गये। सभी को स्वतःप्रमाण या सभी को परतःप्रमाण कहना चाहिये। एक को स्वतःप्रमाण और एक को परतःप्रमाण कहना सर्व्वथा असत्य है। वास्तव में ११८० शाखाओं की सब संहिता ब्राह्मण और उपनिषद्, सबही वेद हैं इसमें सन्देह नहीं। अनन्त वेद कल्पकी प्रथम दशा में एक मूर्ति में विराजमान थे। उसी को ही श्रीभगवान् वेदव्यास ने ४ भाग में विभक्त किया था। मन्त्रब्राह्मणात्मक चतुर्धा विभक्त यही वेद पुनः अनेक

शाखाओं में विभक्त होगये जिसका प्रमाण पहलेही दिया गया है। यही बात शास्त्रानुमोदित है, अन्य कुछभी शास्त्रानुमोदित नहीं है। क्योंकि यह प्रत्यक्ष सिद्ध ही है कि आजकल जो ऋग्वेदसंहिता, यजुर्वेदसंहिता, सामवेदसंहिता और अथर्व्ववेदसंहिता प्रचलित हैं वे सब ११३१ या ११८० वेद शाखाओं की कोई न कोई शाखाही हैं। यथा—सामवेदसंहिता कौथुमी शाखा, अथर्ववेदसंहिता शौनक शाखा, यजुर्वेदसंहिता तैत्तरीय शाखा, माध्यन्दिनी शाखा आदि सब पहलेही कह चुके हैं। अतः मन्त्रब्राह्मणात्मक वेद ११३१ या ११८० शाखामय हैं। जिनमें से कोई कोई शाखाओं की संहिताएँ मिलती हैं और बहुतसी लुप्त होगई हैं, सभी शाखाएँ अपौरुषेय, भगवद्वाक्य और स्वतः प्रमाण हैं। वेद अनन्त हैं, वेदवारिधि की गम्भीरता निर्णय कौन करसक्ता है, तथापि जहां तक विचार की गति है उससे यह सिद्धान्त निकाल सक्ते हैं कि जब वेद मन्त्रब्राह्मणात्मक हैं तब हरेक शाखा के मन्त्र के साथ हरेक शाखा के ब्राह्मण भी अवश्य होंगे। संहिताभाग के मन्त्र क्रिया-प्रणाली में कैसे व्यवहृत होने चाहियें, ब्राह्मणभाग में जब इसी का ही वर्णन है तब हरेक मन्त्र के साथ उसकी क्रिया-विधिरूप से ब्राह्मण का होना स्वतः सिद्ध है। कर्म्म उपासना तथा ज्ञान, जब वैदिक शिक्षा की मूल भित्ति है, जिसके न रहने से वेद का वेदत्व, पूर्णत्व और मुक्तिप्रदातृत्व शक्ति का अभाव होता है तो यह बात अवश्य सोचने योग्य है कि जिस विषय की आधिभौतिक, और आधिदैविक सार्थकता रहेगी उसकी आध्यात्मिक सार्थकता कभी खण्डित नहीं होसक्ती। इसलिये जिस मन्त्र में कर्म्म की शक्ति और उपासना का भाव मौजूद है उसमें ज्ञानशक्ति भी अवश्य रहेगी। यही कारण है कि प्रत्येक शाखा के मन्त्र और ब्राह्मण के साथही साथ तदन्तर्गत आरण्यक या उपनिषद् भी अवश्य होंगे। जैसा कि मुक्तिकोपनिषद् में लिखाहै कि:—

**एकैकस्यास्तु शाखाया एकैकोपनिषन्मता।**

प्रत्येक शाखा की एक एक उपनिषद् है। भारत के दुर्भाग्य के कारण इस कल्प में प्रकाशित वेदों में से बहुत अंश विलुप्त होगये और वेद के यथार्थ रहस्य को न जानकर उसको वृथा अङ्गहीन करने के पाप ने इस दुर्भाग्य को और भी बढ़ा दिया है। अतः इन सब विषयों पर प्रणिधान

करके हरेक आर्य्य-सन्तान को भविष्यत् के लिये सावधान रहना चाहिये।

ब्राह्मणभाग ने क्या अपराध किया है कि जिस से उसको भगवान् का वाक्य न कह कर परतः प्रमाण कहाजाय? अगर ब्राह्मण मन्त्रविषयिणी क्रियाविधि ही हैं अथवा व्याख्यान या विवृत्तिरूपी हैं तो इससे ब्राह्मण भाग के वेद होने में सन्देह क्या होसक्ता है? मन्त्र यदि भगवान् के मुख से निकल सकें अथवा निश्वासरूप से प्रवाहित होसकें तो उसकी क्रियाविधि के ऐसे ही निकलने या प्रवाहित होने में क्या असम्भावना है? इस प्रकार वृथा सन्देहों को उठाकर, वेद को अङ्गहीन करदेना केवल पक्षपात से भरी हुई कपोलकल्पनामात्र है। एतादृश अकिञ्चित्कर युक्ति में तात्त्विकता कुछ नहीं है, क्योंकि ब्राह्मणभाग वेद है या नहीं, इस विषय के निश्चय करने के लिये दो चार कल्पनाएं करदेनी, अथवा अपनी तरफ से अर्थ बिगाड़ कर दो चार प्रमाण भर देने ही यथेष्ट नहीं होते। इसमें वेद का वेदत्व क्या है? किंलक्षण वेद है? कौन कौन विषयों के रहने से वेद तत्पदवाच्य होसक्ता है? अथवा न रहने से अपूर्णता की सम्भावना होसक्ती है? ब्राह्मण-भाग को वेदत्व से च्युत करने के पहिले इन सब विषयों पर विचार करना पड़ैगा। पहिले ही कहा जा चुका है कि वेद के वेदत्व के विषय में स्मृति आज्ञा करती है कि प्रत्यक्ष व अनुमान के द्वारा जिस वस्तु की प्राप्ति नहीं होसक्ती है, वेद उस वस्तु को प्राप्त कराता है, यही वेद का वेदत्व है। अब निष्पक्ष विचार करने पर सभी को विदित होगा कि लौकिक प्रत्यक्ष व अनुमान से अतीत जो आध्यात्मिक ब्रह्मपद की प्राप्ति, उसमें ब्राह्मणभाग की ही सहायता अधिक लीजाती है, क्योंकि उपनिषद् ब्राह्मणभाग के ही अन्तर्गत हैं जिन में ब्रह्मतत्त्व का पूर्णतया निरूपण किया गया है। अतः इस विषय में सन्देह करना निरर्थक है। कर्म्म, उपासना, ज्ञान, तीनों की पूर्णता रहने से वेद की पूर्णता और अपौरुषेयता है, क्योंकि पूर्ण भगवान् का वाक्य वेद तभी होसक्ता है कि जब इसमें जीव को ब्रह्मभाव में लाने की पूर्ण शक्ति हो। ब्रह्मभावप्राप्ति तभी होसक्ती है कि जब सत्भाव, चिद्भाव और आनन्दभाव की पूर्णतया उपलब्धि हो। कर्म्म के द्वारा सद्भाव, उपासना के द्वारा आनन्द और ज्ञानद्वारा चिद्भाव की उपलब्धि होती है। अतः वेद के तीन काण्ड हैं। यथा—मन्त्रभाग उपासनाकाण्ड, ब्राह्मणभाग कर्म्मकाण्ड और

आरण्यकभाग ज्ञानकाण्ड । इसलिये ब्राह्मणभाग और तदन्तर्गत आरण्यक व उपनिषद्भाग के न रहने से वेद की अपौरुषेयता तथा पूर्णता सर्वथा खण्डित होती है । भाग पद के कहने से ही यह बात सिद्ध होती है कि केवल मन्त्र ही वेद नहीं हैं । क्योंकि भाग शब्द भागान्तर की सूचना करता है । केवल मन्त्रही वेद होता तो मन्त्रभाग नहीं कहा जाता, केवल मन्त्र कहा जाता । परन्तु जब ऐसा कहा जाता है तो इससे निश्चय होता है कि मन्त्रभाग के सिवाय वेद का और भी भाग है जो ब्राह्मण और तदन्तर्गत आरण्यक है और इन सब के मिलने से ही समस्त भाग से पूर्ण वेदमूर्त्ति नयनगोचर होगी जो साधकों के कल्याण करने में सर्व्वथा समर्थ होगी । अधिकन्तु यहभी पहले कहा जा चुका है कि मन्त्र, ब्राह्मण और आरण्यक में प्रधानतः उपासना कर्म्म और ज्ञान का वर्णन होने पर भी साधारणतः प्रत्येक भाग में ही तीनों का वर्णन है, क्योंकि पूर्ण वस्तु के प्रत्येक अङ्ग में भी पूर्णता का आभास रहा करता है । इस प्रकार से विचार करने पर भी मालूम होगा कि कर्म्म, उपासना व ज्ञानकी पूर्णता एकाधार में ब्राह्मण में जितनी मिलेगी, संहिता में इतनी नहीं मिलेगी क्योंकि ज्ञानकी पूर्णता तो ब्राह्मणान्तर्गत उपनिषद् में ही है । तथा अस्पष्ट कर्म्म व उपासना के मन्त्रों को स्पष्टतया ब्राह्मणों में खोल दिया गया है, अतः इसमें पूर्णता का और जीवकल्याणकारिता का लक्षण अधिक है, इस लिये एतादृश विस्तार और विवृत्ति ब्राह्मणभाग का भूषण है, दूषण नहीं । अतः इसको परतः प्रमाण कहना भ्रान्तिमात्र है । इसके अतिरिक्त गुण व भाव के विषय में भी पर्य्यालोचना करने से ब्राह्मणभाग के अपौरुषेय होने में कोई सन्देह नहीं हो सक्ता । गुण व भाव के विषय में पहिलेही बहुत कुछ कहा जा चुका है अतः पुनरुक्ति निष्प्रयोजन है । त्रिगुण और त्रिभाव की जिस प्रकार की पूर्णता होने से वेद भगवद्वाक्य कहा जा सक्ता है वे सब लक्षण ब्राह्मण में वर्त्तमान हैं । ब्राह्मण में सात्त्विक, राजसिक, तामसिक अधिकारी के कल्याण व उन्नति के अर्थ तीन प्रकार की यज्ञविधि बताई गई है, ब्राह्मणभाग की प्रत्येक श्रुति में तीन तीन भाव भरे हुए हैं जिसको गवेषणापरायण पण्डित लोग देखसक्ते हैं । येही सब बातें हैं जिनपर विचार रखकर कौन भाग स्वतःप्रमाण है और कौन भाग नहीं, इसका विचार होना चाहिये । केवल

दो चार प्रमाणभूत श्लोक या सूत्र का अर्थ बिगाड़ने से तत्त्व निर्णय नहीं होता, किन्तु प्रगल्भतामात्र होती है । शब्द पर शास्त्रार्थ और वस्तु है एवं ज्ञानराज्य में तथा भावराज्य में प्रवेश और वस्तु है । वेद शब्दराज्य की वस्तु नहीं है, परन्तु ज्ञान और भावराज्य की वस्तु है । अतः तत्त्वानुसन्धित्सु पुरुष इन सब बातों पर ध्यान रखकर विचार करने से अवश्य जान सकेंगे कि ब्राह्मण सर्व्वथा स्वतःप्रमाण है । इन्हीं सब विषयों के कारणही महर्षि जैमिनी ने अपने प्रणीत मीमांसादर्शन में मन्त्र व ब्राह्मण दोनों को वेद कहते हुए ब्राह्मणभाग का ही प्राधान्य निर्देश किया है । यथा प्रथमाध्याय के द्वितीय पाद का प्रथम सूत्रः–

आम्नायस्य क्रियार्थत्वादानर्थक्य-
मतदर्थानां तस्मादनित्यमुच्यते ।

इस सूत्र में उन्होंने क्रियार्थक श्रुति अर्थात् ब्राह्मण को ही वेद कहकर, जो श्रुति क्रियार्थक नहीं है उसका वृथात्व प्रतिपादन किया है । इस प्रकार पूर्व्वपक्षमें ब्राह्मणभाग की श्रेष्ठता प्रतिपादन करके पश्चात् उत्तरपक्ष में मन्त्रभाग को भी श्रुति कहकर दोनों ही को सम्हाल लिया है । प्रथम अध्याय के द्वितीय पाद के सप्तम सूत्र में कहा है किः–

विधिना त्वेकवाक्यत्वात् स्तुत्यर्थेन विधीनां स्युः ।

मन्त्रभाग क्रियासम्बद्ध न होने पर भी विधि के उद्देश्य से एक ही प्रकार का होने से प्रमाणपदवी पर प्रतिष्ठा पाने योग्य है क्योंकि मन्त्रभाग स्तुतिमूलक है और स्तुति के द्वारा विधि के विषय में प्ररोचना होती है । स्तुतिमूलक मन्त्रसमूह क्रियाओं की प्रेरणा करके अनुष्ठाता का उपकार करते हैं, इस लिये मन्त्र भी वेद में प्रमाण हैं । इस प्रकार महर्षि जैमिनि ने ब्राह्मण व मन्त्र दोनों को ही वेद कहकर ब्राह्मणभाग का प्राधान्य निर्देश किया है ।

द्वितीयतः केवल शाब्द प्रमाण पर निर्भर करने से भी ब्राह्मणभाग का परतःप्रमाण होना सिद्ध नहीं होता, क्योंकि बहुत प्रामाणिक ग्रन्थों में भी अपौरुषेय वेदान्तर्गत है, अतः इसको स्वतः प्रमाण कहा गया है । पारस्कर गृह्यसूत्र में वचन है किः–

विधिर्विधेयस्तर्कश्च वेदः ।

इसमें विधिनिषेधात्मक श्रुति को स्पष्ट शब्द से वेद कहा गया है । ब्राह्मण भाग विधि या निषेधात्मक है क्योंकि इसमें ज्योतिष्टोम, गर्भाधानादि विधियों का वर्णन है और विधेय मन्त्रभाग है । अतः पारस्कर की सम्मति के अनुसार दोनों ही वेद के अन्तर्भूत हैं । भगवान् मनुजी ने भी ऐसाही कहा है । मनुसंहिता द्वितीय अध्याय–

श्रुतिद्वैधन्तु यत्र स्यात्तत्र धर्म्मावुभौ स्मृतौ ।
उभावपि हि तौ धर्म्मौ सम्यगुक्तौ मनीषिभिः ॥
उदितेऽनुदिते चैव समयाध्युषिते तथा ।
सर्व्वथा वर्त्तते यज्ञ इतीयं वैदिकी श्रुतिः ॥

जहां पर दो श्रुति परस्पर विरुद्ध प्रतीत हों वहां दोनों को ही धर्म्म-जनक समझना चाहिये ऐसा मनीषिगण ने कहा है । इस के दृष्टान्तरूप से मनुजी कहते हैं कि जैसा वेद में वचन मिलता है कि सूर्य्य के उदयकाल में होम करना चाहिये, अनुदयकाल में होम करना चाहिये और सूर्य्य या नक्षत्ररहित काल में भी होम करना चाहिये । इस प्रकार से परस्पर विरुद्ध श्रुति होने पर भी अधिकारिभेद से सभी माननीय है, यही भगवान् मनु के वचन का तात्पर्य्य है । इसमें मनुजीने उदितकाल में होम, अनुदितकाल में होम इत्यादि आज्ञाओं को वैदिकी श्रुति कहा है, परन्तु यह सब आज्ञा वेद के ब्राह्मणभाग की है । अतः ब्राह्मणभाग भी स्वतःप्रमाण वेद के अन्तर्गत है, ऐसा मनुजी का भी सिद्धान्त प्रमाणित हुआ ।

अर्वाचीन पुरुषों की दूसरी युक्ति यह है कि ब्राह्मणभाग में बहुप्रकार ऋषि मुनि और राजाओं का इतिहास और पुराणादि की बातें लिखी हैं इसलिये ब्राह्मण वेद नहीं होसक्ता है, क्योंकि इतिहास जिसका हो उसके जन्म के बाद ही लिखा जासक्ता है, पहले नहीं । और उन लोगों ने इससे यह भी सिद्धान्त निकाला है कि ब्राह्मणभाग ही इतिहास पुराण गाथादि है, इससे अलग इतिहास पुराणादि नहीं है । यह युक्ति सर्व्वथा अकिञ्चित्-कर है । पहले यह बात समझनी चाहिये कि पुराण वेद से कोई भिन्न वस्तु नहीं है । जो इतिहास या गाथा वेद में हैं उसी को ही पुराणों में सरल

और विस्तार करके भिन्न भिन्न प्रकार से वर्णन किया गया है। जैसा कि शतपथ ब्राह्मण में जलप्लावन का इतिहास और अवतारों की कथा, ऐतरेय ब्राह्मण में देवासुरसंग्राम का इतिहास और हरिश्चन्द्र की गाथा। यही सब विषय पुराणों में वर्णन किये गये हैं। इनमें जो कहीं कहीं परस्पर विरोध पाये जाते हैं, वे विरोध तात्त्विक नहीं हैं, किन्तु भाव की भिन्नता के अनुसार हैं। क्योंकि पुराणों की रचना भावों के अनुसार हुआ करती है जिसके रहस्य को आगे बतावेंगे। इसलिये ब्राह्मण को ही पुराण मानकर अष्टादश पुराणों के उड़ा देने की बुद्धि भ्रान्तियुक्त है, इसमें सन्देह नहीं। द्वितीयतः इतिहास और पुराण के सम्बन्ध से ही ब्राह्मणभाग परतःप्रमाण हो जायगा, यह सिद्धान्त सर्व्वथा मिथ्या है। क्योंकि वाजसनेयी ब्राह्मणोपनिषद् में लिखा है कि:—

अस्य महतोभूतस्य निश्वसितमेत-
दृग्वेदो यजुर्वेदः सामवेदोऽथर्व्वाङ्गिरस
इतिहासः पुराणम्।

इस श्रुति से यह सिद्धान्त निकलता है कि ऋक् आदि चार वेद, इतिहास, पुराण आदि सब ही भगवान् का निश्वास है। प्रथम तो यह बात सत्य है कि ऋगादि चार वेद ही मन्त्र-ब्राह्मणात्मक और ११८० शाखात्मक हैं क्योंकि इसकी अन्यथासिद्धि में कोई प्रमाण नहीं है। द्वितीयतः यदि ऋगादि को केवल संहिता मानकर इतिहास पुराण को ही ब्राह्मण माना जाय, तथापि इतिहास पुराण परतःप्रमाण कैसे हो सकते हैं ? क्योंकि ऋग्वेद यजुर्वेद आदि की न्याईं इतिहास पुराण भी भगवान् का निश्वास ही हैं। इसलिये एक ही निश्वास से निकले हुए वेद स्वतःप्रमाण और इतिहास पुराण परतःप्रमाण होजाय इसका कारण क्या ? भगवान् के निश्वास में ऐसा गड़बड़ क्यों होजायगा ? निश्वास शब्द में दो भाव रक्खे गये हैं। पहला यह है कि निश्वास की तरह प्राकृतिकरूप से सृष्टि के पहले वेद, इतिहास, पुराण, सबही ऋषियों के अन्तःकरण में प्रकट हुए, जिसका रहस्य पहिले वर्णन किया गया है और इसीकारण गाथाएँ वेद में भी मिलती हैं। अतः इससे सिद्धान्त हुआ कि संहिता और ब्राह्मण

दो ही स्वतःप्रमाण हैं। निश्वास शब्द का दूसरा भाव यह है कि जिस प्रकार निश्वास यावद्द्रव्य भावी होता है, उसी प्रकार नित्य भगवान् के निश्वासरूपी वेद इतिहास और पुराण भी नित्य हैं, केवल युग में पैदा होनेवाले जीवों के कर्म्मानुसार प्रकट हुआ करते हैं। इसीलिये स्मृतिकार ने कहा है कि:—

युगान्तेऽन्तर्हितान्वेदान्सेतिहासान्महर्षयः।
लेभिरे तपसा पूर्व्वमनुज्ञाताः स्वयम्भुवा॥

सृष्टि के पहले ब्रह्माजी से आज्ञा प्राप्त होकर महर्षियों ने सेतिहास वेदों को प्राप्त किया। इसमें सेतिहास अर्थात् इतिहास के सहित वेदों को प्राप्त किया, ऐसा कहने से मन्त्र और ब्राह्मण दोनों की ही वेद संज्ञा स्मृतिकार को अभिमत है ऐसा सिद्ध होता है। इस प्रकार सेतिहास वेद अर्थात् मन्त्रब्राह्मणात्मक वेद सृष्टि के पहले महर्षियों के समाधि-शुद्ध अन्तःकरण में प्रकट होते हैं। अतः दोनों ही स्वतःप्रमाण हैं, इसमें सन्देह नहीं। विचार करने पर मालूम होगा कि ब्राह्मण भाग में जो इतिहास मिलते हैं उससे ब्राह्मणभाग के वेदत्व की हानि नहीं होती है, अधिकन्तु पुष्टि होती है क्योंकि वेद जब पूर्ण हैं और सकल अधिकारी का कल्याण करना ही जब वेद का वेदत्व है, तब जहां रजोगुणमूलक क्रिया-काण्ड का वर्णन होगा वहां क्रिया-काण्ड से सम्बन्ध रखनेवाले इतिहास का रहना भी आवश्यकीय है। ब्राह्मण भाग में वैदिकी क्रियाविधि का उपदेश है अतः उसमें इतिहास का भी वर्णन होना स्वतःसिद्ध है। इससे ब्राह्मणभाग के स्वतः प्रमाणता में कोई दोष स्पर्श नहीं करता है। ऋषि मुनि व राजाओं के इतिहास होने से ब्राह्मणभाग स्वतःप्रमाण नहीं होसक्ता, क्योंकि जिनके इतिहास हैं वे उनके जन्म के वाद लिखे जाते हैं, ऐसी युक्ति का कोई मूल्य नहीं है। वेद जब ज्ञानस्वरूप है तो वेद का वेदत्व तो यही होना चाहिये कि भूत भविष्यत् वर्त्तमान सभी वस्तु उसमें पहले से वर्णित हो। ऋषि लोगों की योगशक्ति और तपःशक्ति में ही जब ऐसा प्रभाव था कि भविष्यत् को करामलकवत् देख सक्ते थे, तो जो भगवान् देश काल वस्तु से अपरिच्छिन्न और महर्षियों के भी गुरु हैं, उनकी वाणीरूपी वेद ने

अगर दो चार महर्षि, मुनि या राजाओं के इतिहास पहिले ही से कहदिये तो इसमें इस प्रकार सन्देह और परतःप्रमाणता की कल्पना कैसे हो सक्ती है ? महर्षि पतञ्जलिजी ने योगदर्शन में कहा है कि :—

## स एव पूर्व्वेषामपि गुरुः कालेनानवच्छेदात् ।

वे ही सबके गुरु हैं क्योंकि वे काल से परिच्छिन्न नहीं हैं। अतः इतिहास के होने से ही ब्राह्मण परतःप्रमाण नहीं होसक्ता है। और ऐसा कहने से मन्त्रभाग पर भी परतःप्रमाणापत्ति होजायगी, क्योंकि उसमें भी बहुत प्रकार के इतिहास हैं। यथा—ऋग्वेद के चतुर्थ मण्डल के चतुर्थ सूक्त में सुसज्जित गजस्कन्धारूढ राजा का युद्धगमन लिखा है, और उस मण्डल के तृतीय सूक्त में ऐरावत हस्ती, उच्चैःश्रवा आदि अश्व का विवरण लिखा है। सप्तम मण्डल के १८ सूक्त में सुदास का और चतुर्थ मण्डल के १८ और २८ सूक्त में कुत्स व इन्द्र का शत्रुसंहार लिखा है। कुयव, अयु और कृष्णदस्यु का विवरण प्रथम मण्डल के १०४ सूक्त तथा सप्तम मण्डल के ६६ सूक्त में है। दुर्योणि राजा का विवरण प्रथम मण्डल के १७४ सूक्त में है। इसी मण्डल के ११६ सूक्त में वर्णन है कि राजर्षि तुग्र ने अपने पुत्र भुज्यु को ससैन्य दिग्विजय करने के लिये भेजा था। षष्ठ मण्डल के ७५ सूक्त में घोड़ा और धनुर्बाण प्रभृति का विशेष वर्णन है। क्या इन सब राजा, गज, मनुष्य, राजर्षि, घोड़ा आदि के इतिहास ऋग्वेद में देखने से यह सिद्धान्त करना होगा कि उन सब मनुष्यों के जन्म के बाद ही ऋग्वेदसंहिता की सृष्टि हुई थी ? कदापि नहीं। क्योंकि ऐसा करने से मन्त्रभाग भी परतःप्रमाण और अनित्य होजायगा। और इन सब मनुष्य या राजाओं के नामों का अर्थ बिगाड़कर दूसरा अर्थ करदेना भी केवल पाण्डित्याभिमान मात्र है, सत्य नहीं है। यह सभी वेद की त्रिकालदर्शिता का परिचय है। जिसमें कल्प कल्पान्तर का ज्ञान दर्पण की तरह झलक रहा है, उसके लिये भूत भविष्यत् वर्त्तमान का विषय पहले ही से कहदेना कोई असम्भव बात नहीं है। अतः ब्राह्मणभाग के विषय में ऐसा सन्देह नहीं होना चाहिये।

यह बात पहले ही सिद्ध करदी गई है कि महर्षि जैमिनि ने मन्त्र और

ब्राह्मण दोनों को ही वेद माना है । उन्होंने स्वप्रणीत पूर्व्व-मीमांसा-दर्शन में भी मन्त्र और ब्राह्मण का लक्षण वर्णन करते समय सूत्र कहा है कि:—

तच्चोदकेषु मन्त्राख्या ।
शेषे ब्राह्मणशब्दः ।

इनमें उन्होंने स्तुतिद्वारा प्ररोचक श्रुतियों को मन्त्र कहकर, मन्त्रावशिष्ट वेदभाग को ब्राह्मण कहा है । यदि ब्राह्मण वेद न होता तो जैमिनि महर्षि "शेषे ब्राह्मणशब्दः" ऐसा सूत्र नहीं करते क्योंकि किसी वस्तु का शेष उससे भिन्न पदार्थ नहीं होता है, परन्तु उसीके ही अन्तर्गत होता है । इसलिये ब्राह्मणभाग जब मन्त्रभाग का अवशेष अंश है तो इसके स्वतः प्रमाण होने में कोई सन्देह नहीं होसक्ता । न्यायदर्शन के प्रणेता गौतम ऋषि ने भी वेद के प्रमाणों पर कटाक्ष करने के निमित्त सूत्र कहा है कि:—

तदप्रामाण्यमनृतव्याघातपुनरुक्तदोषेभ्यः ।

अनृत व्याघात आदि दोष होने के कारण वेद अप्रमाण है । न्यायदर्शन के भाष्यकार वात्स्यायन ऋषि ने इस सूत्र के भाष्य में लिखा है कि:-

पुत्रकामः पुत्रेष्ट्या यजेतेति नेष्टौ संस्थितायां पुत्रजन्म दृश्यते । दृष्टार्थस्य वाक्यस्य अनृतत्वाददृष्टार्थमपि वाक्यं अग्निहोत्रं जुहुयात् स्वर्गकामः इत्याद्यनृतमिति ज्ञायते ।

वेद में लिखा है कि जिसको पुत्र की इच्छा हो वो पुत्रेष्टिनामक यज्ञ करे, परन्तु उक्त यज्ञ करने पर भी बहुत मनुष्यों के पुत्र नहीं होता है । अतः सिद्धान्त हुआ कि जब प्रत्यक्ष फल में मिथ्यात्व है तो अदृष्ट फल, जैसा कि अग्निहोत्र करने से स्वर्ग होता है, यह भी मिथ्या है । व्याघात दोष दिखाने के लिये उन्होंने लिखा है कि:—

हवने उदिते होतव्यं अनुदिते होतव्यं समया-ध्युषिते होतव्यमिति विधाय विहितं व्याहन्ति,

श्यावोऽस्याहुतिमभ्यवहरति य उदिते जुहोति, शबलोऽस्याहुतिमभ्यवहरति यो अनुदिते जुहोति, श्यावशबलौ वास्याहुतिमभ्यवहरतो यः समयाध्युषिते जुहोति, व्याघाताच्चान्यतरन्मिथ्येति ।

व्याघात दोष के होने से भी वेद-प्रामाण्य नहीं होसक्ता है । जैसे एक स्थान में कहा है कि सूर्य्य के उदय होनेपर हवन करना चाहिये, फिर अन्यत्र कहा कि सूर्य्योदय के पहले होम करना चाहिये, ऐसे ही उदयकाल में होम करने से दोप और अनुदय काल में होम करने से दोप कहा है, ये दोनों बात परस्पर विरुद्ध होने से बाधित है, इसीको ही व्याघात दोष कहते हैं । इस तरह से अनृत व्याघात आदि दोप वेद में दिखाकर उसका अप्रामाण्य बताने के लिये वात्स्यायन ऋषि ने उदित होम, अनुदित होम, अग्निहोत्र, पुत्रेष्टि आदि जो कुछ यज्ञों का दृष्टान्त दिया है ये सब दृष्टान्त ब्राह्मण भाग के हैं । अतः सिद्धान्त हुआ कि वात्स्यायन ऋषि ने भी ब्राह्मण भाग को वेद माना है । और यह बात पहिले ही कही गई है कि इन्हीं दृष्टान्तों के द्वारा भगवान् मनुजीने भी ब्राह्मणभाग को वेद माना है । अतः न्यायदर्शन के :—

विध्यर्थवादानुवादवचनविनियोगात् ।

इस सूत्र के भाष्य में वात्स्यायन ऋषि ने विधि, अर्थवाद और अनुवाद नामक तीन प्रकार के वचनों के लक्षण लिखे हैं, उनका सम्बन्ध दिखाकर उन बचनों को लौकिक वचन कहकर वात्स्यायन ऋषि ब्राह्मणभाग को वेद नहीं मानते थे ऐसा कहदेना सर्व्वथा मिथ्या है । क्योंकि उन्होंने पहले सूत्र में ही कई प्रकार के दृष्टान्तों से ब्राह्मणभाग को वेद कहा है । और इस के भाष्य में भी :—

विधिस्तु विनियोगोऽनुज्ञा वा यथा अग्निहोत्रं जुहुयात् स्वर्गकामः ।

इस प्रकार कहकर उन्होंने पहले कही हुई अपनी सम्मति की पुष्टि ही की है, खण्डन नहीं किया है । और दूसरी विचार करने योग्य बात

यह है कि वेद जब पूर्ण वस्तु है तो उसमें लौकिक अलौकिक सभी तरह के विषय आवैंगे। जैसा कि पहले ही कहा गया है कि वेद में लौकिक पदार्थविद्या (सायन्स) की बातें भी हैं और अलौकिक ब्रह्मज्ञान की बातें भी हैं। इस लिये ब्राह्मणभाग में विधि अर्थवाद आदि वचनों को देखकर उसे अलौकिक राज्य से गिराकर लौकिक में लेडालना विचार और वेद के रहस्य ज्ञान का परिचायक नहीं है, अतः ऐसा भ्रम नहीं होना चाहिये। महाभाष्यकार ने वेद के दृष्टान्त देते समय किसी ब्राह्मणभाग के मन्त्र का दृष्टान्त नहीं दिया है, इस लिये गौ अश्व आदि लौकिक दृष्टान्तों को ब्राह्मणभाग में खींचकर उसको वेदत्व से गिरा देना चाहिये, यह सिद्धान्त नितान्त अकिञ्चित्कर है। किसी बात का दृष्टान्त देने के लिये पहिले से प्रतिज्ञा नहीं की जाती है, परन्तु दृष्टान्त प्रसङ्गोपात्त और प्रयोजनानुसार हुआ करते हैं। इस लिये महाभाष्यकार ने जैसा प्रसङ्ग देखा और जितने दृष्टान्त से प्रयोजन सिद्ध होता था, उतना ही उन्होंने दिया होगा। उसमें मन्त्रभाग से दिया या ब्राह्मण-भाग से दिया, ब्राह्मणभाग से न देने पर उसकी अप्रमाणता होजायगी, इस प्रकार चिन्ता का अवसर ही नहीं था। क्योंकि दृष्टान्त साधारणतया वेदविषयक था, वेद के भागविषयक नहीं था, और ब्राह्मणभाग में गौ अश्व आदि का दृष्टान्त है, इस लिये जहां कहीं गौ अश्व का दृष्टान्त होगा, वह सब ब्राह्मणभाग का ही होना चाहिये यह सिद्धान्त किसी काम का नहीं है। इस प्रकार श्रुति, स्मृति, पुराण, दर्शन, सूत्र, भाष्य आदि समस्त प्रामाणिक ग्रन्थों पर प्रणिधान करने से विवेकी पुरुष को अवश्य मालूम होगा कि मन्त्र और ब्राह्मण दोनों ही वेद के विभाग हैं। अतः कर्म्म-उपासना और ज्ञान की शिक्षा के द्वारा समस्त जीवों को संसारसिन्धु के पार उतरने के लिये मन्त्र ब्राह्मण और आरण्यकरूपी त्रिमूर्ति के द्वारा सुशोभित वेद एक मात्र आश्रयस्थल हैं, इसमें सन्देह नहीं।

पूर्व्व-कथित सिद्धान्तों के द्वारा निम्नलिखित विषय निश्चय हुए। वेद अनादि हैं। वेद के आविर्भाव के विचार से वेद भगवद्वाक्य हैं। वेद नित्य हैं। वेदों का वास्तवतः कदापि नाश नहीं होता। वेद के प्रामाण्य के विषय में कोई शङ्का करनी उचित नहीं है। वेद त्रिभावात्मक और त्रिगुणात्मक, भाव और अधिकारों से पूर्ण होने के कारण पूर्ण ज्ञानमय हैं। वेद

सब अज्ञात, परन्तु आवश्यकीय विषयों के प्रकाशक हैं । वेद संशय, विपर्य्यय आदि सब प्रकार के दोषों से रहित हैं । वेद श्रीपरमात्मा, देवता और ऋषियों के द्वारा यथाक्रम प्रकट हुआ करते हैं । वेद धर्म्म, अर्थ, काम और मोक्ष इन चारों प्रकार के फलों को समानरूप से देनेवाले हैं । वेद की श्रुतियां चाहे गद्यरूप में हों, चाहे पद्यरूप में हों और चाहे गानरूप में हों एवं चाहे वेद के विभाग ऋक् यजुः साम और अथर्व्वरूप से चार हों, वेद वस्तुतः एक ही है । महाप्रलय होने पर भी वेदों का नाश नहीं होता; महाप्रलयावस्था में वे ज्ञानरूप से परमात्मा में स्थित रहते हैं । प्रलयावस्था में वेद परमात्मा में नित्यरूप से विराजमान रहते हुए सृष्टि अवस्था में श्रीब्रह्मा जी की आज्ञा से महर्षियों के अन्तःकरण में आविर्भूत होकर, तत्पश्चात् ऋचाओं के द्वारा जगत् में अक्षरमय स्थूल पुस्तकरूप से प्रकट होते हैं । वेद पूर्णज्ञानमय, त्रिगुणमय, और त्रिभावमय होने के कारण वेदों में मनुष्य की ऐहलौकिक उन्नति, पारलौकिक उन्नति और निर्व्वाणमुक्ति के उपयोगी सम्पूर्ण आवश्यकीय विषयों का वर्णन प्रकाशित हुआ है । वेद मन्त्रभाग, ब्राह्मणभाग और उपनिषद्भाग, इन तीनों भागों में और कर्म्मकाण्ड, उपासनाकाण्ड और ज्ञानकाण्ड, इन तीनों काण्डों में विभक्त हैं । मन्त्रभाग की न्यांई ब्राह्मणभाग और उपनिषद्भाग, ये भी वेद ही हैं, इसमें कोई भी सन्देह नहीं । वेद की प्रत्येक ऋचा त्रिगुण और त्रिभाव से पूर्ण होने के कारण वेद ईश्वरकथित हैं इसमें भी सन्देह नहीं । वेद की प्रत्येक श्रुति त्रिभावमय और तीन प्रकार के अर्थवाली हैं, जिनका पूरा पूरा भावार्थ समझना साधारण बुद्धिगम्य नहीं है, वेद के तीनों अर्थ केवल योगी और तत्त्वज्ञानी ही समझसक्ते हैं । शिक्षा कल्प आदि वेद के छः अङ्ग और वैदिक सप्तदर्शन शास्त्ररूपी वेदोपाङ्ग के भली भांति अध्ययन किये विना विद्वान् के लिये भी वेदार्थ समझना असम्भव है; इसीकारण प्रत्येक व्यक्ति वेदार्थ समझ नहीं सक्ता । प्रत्येक ऋचा के छन्द, देवता और ऋषि के जानने से उक्त ऋचा की अधिभूत अधिदैव और अध्यात्म शक्ति का पता लगता है । सब देश के सब श्रेणी के विद्वान् ही एकमत होकर स्वीकार करते हैं कि वेदों से प्राचीन और कोई ग्रन्थ पृथिवी में नहीं है । ज्ञान अनन्त होने के कारण वेद अनन्त हैं, परन्तु इस वर्त्तमान कल्प में वेद

की ११८० शाखा प्रचलित थीं; यद्यपि शाखाओं की संख्या के विषय में कई एक मतभेद हैं, किन्तु यदि यही संख्या स्वीकार कीजाय तो यह मानना ही पड़ैगा कि इस कल्प में ११८० मन्त्रसंहिता, ११८० ब्राह्मण और ११८० उपनिषद् विद्यमान थे, परन्तु कालप्रभाव से अब इस समय इसका सहस्रांश भी नहीं मिलता। जो अदूरदर्शी व्यक्ति केवल मन्त्रभाग को ही वेद करके मानते हैं और ब्राह्मणभाग को वेद नहीं कहते, उनका सिद्धान्त सर्व्वथा भ्रमपूर्ण है। पुराणों की समाधि भाषा, परकीय भाषा और लौकिक भाषा के अनुरूप वेदों में भी इतिहासादिक कई प्रकार का वर्णन मिलना विज्ञानविरुद्ध नहीं है।

वेदाविर्भाव के विज्ञान के समझने के उपयोगी दो चार विषय यहां कहने योग्य हैं। ज्ञान आत्मा का स्वरूप है। पूर्णज्ञान की स्थिति परमात्मा ब्रह्म में ही नित्य रहती है। ज्ञानाविर्भाव और तिरोभाव की चार दशा तत्त्वज्ञानी महात्माओं ने मानी है; उन्हीं चारों दशा का नाम आभासज्ञान, दार्शनिकज्ञान, तटस्थज्ञान और स्वरूपज्ञान है। स्वरूपज्ञान से ही मुक्तिदात्री महाविद्या का सम्बन्ध है। ज्ञान के प्रकाशक और ज्ञान के चालक श्रीभगवान् की नित्य विराजमान दैवी शक्तियाँ हैं वे ऋषि कहलाते हैं। ज्ञान की इन चारों अवस्थाओं का और ज्ञान के चालक ऋषियों का विस्तारित वर्णन इस समुल्लास के अन्तिम अध्याय में किया जायगा। जैसे अधर्म्म के नाश और धर्म्म की रक्षा के अर्थ श्री भगवान् के अंशावतार और पूर्णावतारा का प्राकट्य इस संसार में समय समय पर हुआ करता है, उसी प्रकार अज्ञान का नाश और ज्ञान के विस्तार के अर्थ उक्त नित्य ऋषियों के पूर्णावतार और अंशावतार समय समय पर संसार में प्रकट हुआ करते हैं। उक्त ऋषियों के पूर्णावतारों का जन्म प्रायः मन्वन्तर के प्रथम में ही हुआ करता है। उस समय उपस्थित मन्वन्तर के उपयोगी ज्ञान के प्रकाश के अर्थ, ज्ञान की बीजभूत ऋचाएँ उक्त पूर्णावतार ऋषियों के अन्तःकरण में स्वतः ही प्रकाशित होती हैं। कालप्रभाव से वेद क्रमशः लुप्त होजाने पर पुनः अन्य मन्वन्तर के प्रथम में इसी प्रकार से प्रकाशित होजाते हैं। वेद का सम्बन्ध यद्यपि आभास, दर्शन, ज्ञान और विद्या इन चारों के साथ होने पर भी वेदाविर्भाव का सम्बन्ध केवल ज्ञानजननी महाविद्या

के साथ ही साक्षात्रूप से रहने के कारण ऋषिगण विना अन्य सहायता के श्रीभगवत्कृपा से ऋचाओं को अपने अन्तःकरण में प्राप्त करते हैं। यही वेदाविर्भाव का अतिगूढ़ रहस्य है।

द्वितीय समुल्लास का प्रथम अध्याय समाप्त हुआ।

## वेदाङ्ग।

वेदार्थ अतिदुर्ज्ञेय है। जिस प्रकार समाधिस्थ पुरुष ही ब्रह्मदर्शन में समर्थ होसक्ता है, उसी प्रकार समाधियुक्त अन्तःकरण द्वारा ही शब्दब्रह्मरूपी वेद का यथार्थ अर्थ समझा जासक्ता है, परन्तु योगी की पदवी को प्राप्त करनेवाले सौभाग्यवान्महापुरुष कम ही होते हैं। श्रीगीताजी में लिखा है कि:—

**मनुष्याणां सहस्रेषु कश्चिद्यतति सिद्धये।**
**यततामपि सिद्धानां कश्चिन्मां वेत्ति तत्त्वतः॥**

हजारों मनुष्यों में कोई ही योगी होने का प्रयत्न करता है और अनेक यत्न करनेवालों में से कोई ही समाधिस्थ होकर भगवत्साक्षात्कार करसक्ता है। वेदवाक्यही जब ज्ञान और विज्ञान पाने के एकमात्र लौकिक उपाय हैं तो लौकिकरूप से वेद को समझने की युक्ति ही सर्व्वसाधारण के लिये हितकारिणी होसक्ती है। परन्तु वेद जब अलौकिक ज्ञानभाण्डार के आधाररूप हैं तो लौकिक पुरुषार्थद्वारा अलौकिक वैदिक ज्ञान के प्राप्त करने की उपयोगिनी बुद्धि का लाभ करने के अर्थ कुछ असाधारण यत्न की ही आवश्यकता है। अर्थात् जिस प्रकार साधारण व्याकरण एवं काव्य कोष आदि के पाठ करने से ही पण्डितगण सब अन्यान्य संस्कृत ग्रन्थों के समझने की उपयुक्त बुद्धि को प्राप्त करलिया करते हैं, केवल वैसी ही साधारण योग्यताद्वारा वैदिक ज्ञान की प्राप्ति कदापि नहीं होसक्ती। विना षडङ्गों में पूर्ण योग्यता प्राप्त किये जिज्ञासुगण कदापि वेदार्थ समझने में समर्थ नहीं होसक्ते। जिस प्रकार किसी पुरुष की परीक्षा की जाती है तो पहले उसकी आकृति, चेष्टा, गुण, प्रकृति, चरित्र आदि अनेक बातों के जानने की आवश्यकता होती है, और इन बातों के जानने से उस व्यक्ति का पूर्ण

रीति से परिचय होसक्ता है, अन्यथा नहीं । उसी नियम के अनुसार वेद-पाठद्वारा वैदिक तात्पर्यों के समझने के अर्थ योग्य बुद्धि का सम्पादन तभी होसक्ता है, जब षडङ्ग पूर्णरूप से अभ्यस्त होजायँ । वैदिक षडङ्ग के नाम मुण्डकोपनिषद् में इस प्रकार हैं ।

**शिक्षा कल्पो व्याकरणं निरुक्तं छन्दो ज्योतिषमिति ।**

शिक्षा, कल्प, व्याकरण, निरुक्त, छन्द और ज्योतिष । शास्त्रों में लिखा है कि :—

**छन्दःपादौ तु वेदस्य हस्तौ कल्पोऽथ पठ्यते ।**
**ज्योतिषामयनं चक्षुर्निरुक्तं श्रोत्रमुच्यते ॥**
**शिक्षा घ्राणं तु वेदस्य मुखं व्याकरणं स्मृतम् ।**

इस वेद पुरुष के छन्दःशास्त्र चरण, कल्पशास्त्र (कर्म्मकाण्ड ...) हस्त, ज्योतिषशास्त्र नयन, निरुक्तशास्त्र कर्ण, शिक्षाशास्त्र नासिका और व्याकरणशास्त्र मुखरूप हैं ।

## (शिक्षा शास्त्र)

शिक्षाशास्त्र में वेद के पाठ करने की शैली विस्तृत रीति से वर्णित है । वैदिक ज्ञानप्राप्ति के अर्थ पाठ ही प्रथमस्थानीय है । इस कारण शिक्षाशास्त्र की सर्व्वप्रथम आवश्यकता मानी गई है । शब्द के साथ शाब्दिक-भाव का और वाचक के साथ वाच्य का तादात्म्य सम्बन्ध है; इस विषय को दर्शनशास्त्रों ने भलीभांति सिद्ध कर दिखाया है । परन्तु शब्द की शक्ति तब ही पूर्णरूप से प्रकाशित होसक्ती है जब शब्द अपने पूर्णरूप में उच्चरित हो । फलतः अलौकिक शक्तिपूर्ण वेद के पदसमूह द्वारा तब ही पूर्णलाभ होसक्ता है कि जब वे अपनी वैज्ञानिक शक्तियुक्त यथावत् ध्वनि के साथ बोले जायँ । वेद शब्दमय ब्रह्म है । अपिच शब्द-विज्ञान के यथावत् क्रम के अनुसार वेदपाठ व गान करने की शैली इस शास्त्र में आविष्कृत कीगई है । शब्द, वर्णात्मक व ध्वन्यात्मक भेद से दो भागों में विभक्त है, इसी कारण वेद पाठके केवल वर्णात्मक शिक्षा अंश का ह्रस्वादि भेद से साधारण शिक्षाशास्त्र में वर्णन कियागया है, एवं ध्वन्यात्मक

प्रकरण का षड्ज आदि विभाग के अनुसार गान्धर्व्व उपवेद आदि में वर्णन कियागया है। शब्दब्रह्म के ह्रस्व आदि विभाग अथवा गानोपयोगी षड्ज आदि विभाग ही उनके पूर्णरूप का आविर्भाव किया करते हैं। स्वर के ह्रस्वादि तीन साधारण भेद और षड्ज आदि सात असाधारण भेद हैं। साधारण और असाधारण होने के कारण उनके द्वारा साधारण एवं असाधारण शक्ति की उत्पत्ति हुआ करती है। मन्त्रों में सङ्गीत का सम्बन्ध होजाने से सामवेद की महिमा सर्व्वोपरि कहीगई है। वेद की साधारण शिक्षा में केवल ह्रस्वादि तीन स्वरभेदों का वर्णन, पाठ की शैली और हस्तचालनादि बहिःक्रिया की शैली का वर्णन कियागया है, और सामवेदसम्बन्धीय सङ्गीत शिक्षा में इन तीनों स्वरभेदों से और सात स्वरों की उत्पत्ति दिखाकर उन्हींकी सहायता से मूर्च्छना आदि और असाधारण सूक्ष्मशक्ति की उत्पत्तिद्वारा शब्दविज्ञान की ओर ही कुछ विशेष अलौकिकता आविष्कृत कीगई है। आज दिन जिस प्रकार सङ्गीतशास्त्र केवल लौकिक आनन्दसम्बन्धीय शिल्प समझा जाता है, वास्तव में पूज्यपाद महर्षिगण द्वारा आविष्कृत गान्धर्व्व उपवेद वैसा शास्त्र नहीं है। आर्य्यजाति की सङ्गीत विद्या उच्च वैज्ञानिक शास्त्र है और इसी अलौकिक विद्या की सहायता से वेदमन्त्रों से अलौकिक शक्तियों की उत्पत्ति हुआ करती है। पूज्यपाद नारद आदि महर्षियों के शिक्षाग्रन्थ पाठ करने से विदित होसकेगा कि ह्रस्व आदि तीन स्वरों के विस्तार से सप्तस्वर, इक्कीस मूर्च्छना, और बाईस श्रुति, तदनन्तर इनके विस्तार से अनेक राग रागिनियों की किस प्रकार सृष्टि हुईहै। सङ्गीतरत्नाकर में लिखा है कि:—

श्रुतिभ्यस्तु स्वराः षड्जर्षभगान्धारमध्यमाः।
पञ्चमो धैवतश्चाऽथ निषाद इति सप्त ते॥
तेषां संज्ञाः सरिगमपधनीत्यपरा मताः।
दीप्तायता च करुणा मृदुर्मध्येति जातयः॥
श्रुतीनां पञ्च तासाञ्च स्वरेष्वेवं व्यवस्थिताः।
ते मन्द्रमध्यताराख्यस्थानभेदास्त्रिधा मताः॥
त एव विकृतावस्थाः द्वादश प्रतिपादिताः।

इन स्वरविभागों के द्वारा मनुष्य के चित्त पर कैसा प्रभाव पड़ना सम्भव है? यह मनुष्यशरीर भी एक क्षुद्र ब्रह्माण्ड है, जो सृष्टि प्रकरण का नियम ब्रह्माण्ड में स्थित है वही नियम इस शरीर में भी पाया जाता है। इसी सृष्टिनियम के अनुसार शब्दसृष्टि त्रिगुणभेद से प्रथम स्थूल अवस्था में ह्रस्व आदि तीन भेदों से युक्त होती है और द्वितीय सूक्ष्म अवस्था में सृष्टि के स्वाभाविक सप्तभेद की न्याईं सप्तभेदयुक्त हुआ करती है। इन्हीं दोनों भेदों के अनुसार शिक्षाशास्त्रों का प्रणयन किया गया है। पाणिनीयशिक्षा में लिखा है कि:—

आत्मा बुद्ध्यासमेत्यार्थान्मनो युङ्क्ते विवक्षया।
मनः कायाग्निमाहन्ति स प्रेरयति मारुतम्॥
मारुतस्तूरसि चरन् मन्द्रं जनयति स्वरम्।

जिस समय इस शरीर में स्वरसम्बन्धिनी सृष्टि होती है तो उसी सृष्टि-नियम के अनुसार प्रथम आत्मा की प्रेरणा से बुद्धि, मन, प्राणशक्ति, और प्राणवायु क्रमशः प्रेरित होकर तदनन्तर शब्द आविर्भूत होते समय शरीर के विशेष विशेष स्थानों का स्पर्श करते हुए शब्द को प्रकाशित करते हैं। फलतः प्रत्येक स्वर के साथ आत्मा का तादात्म्य सम्बन्ध रहा करता है। परन्तु वह आत्मशक्ति तब ही पूर्णरूप से प्रकाशित होसक्ती है कि जब वह यथावत् शब्द के आश्रय से ध्वनित होने पावे। जिस अध्यात्म-भाव का जो अधिभूत स्वर है वह तब ही यथावत् प्रकाशित होसक्ता है जब बीच की अधिदैवशक्ति कार्य्यकारिणी हो। अपि च यदि पूर्व्वक्रम के अनुसार कार्य्य-कारिणी अधिदैवशक्ति सकल स्थानों में स्थायी न होसके और वायु को शब्द में परिणत करने के पूर्व्व ही निर्ब्बल होजाय तो जिस स्वर के द्वारा जिस प्रकार की शक्ति प्रकट होने की सम्भावना थी वह नहीं होसकेगी। इस कारण वेदमन्त्ररूप शब्दब्रह्म को अपने यथावत् शक्तियुक्त भाव में स्थिर रखने के अर्थ इस शिक्षाशास्त्र का प्रणयन किया गया है। प्रत्येक वेद की प्रत्येक शाखा के उच्चारण के निमित्त इस प्रकार शिक्षाग्रन्थ थे जिनको "प्रतिशाखा" भी कहा जाता था। इस समय साधारणशिक्षा के बहुत थोड़े ग्रन्थ मिलते हैं और सामशिक्षा जिसका विस्तार अधिक था

उसके ग्रन्थ प्रायः लुप्त होगये हैं। सामशिक्षा के लोप होजाने से आर्य्य-जाति की बड़ी भारी क्षति हुई है। सामगान की यथार्थ शैली अनुसन्धान द्वारा आविष्कार करने की बड़ी आवश्यकता है।

## ( कल्प शास्त्र )

कल्पशास्त्र मन्त्रसम्बन्धीय क्रियासिद्धांश का वर्णन करनेवाला है। जिस प्रकार बिना यथावत् ध्वनि के सहित प्रकाशित हुए शब्दब्रह्मरूपी वेदमन्त्र पूर्ण फलप्रद नहीं हुआ करते उसी नियम के अनुसार वैदिक क्रियासिद्धांश में जब तक प्रत्येक क्रिया के वैदिककर्म्म-विज्ञानानुकूल साधनयुक्ति का अवलम्बन न किया जायगा तब तक वे क्रियासिद्धांश कदापि पूर्ण फलदायी नहीं होसकेंगे। इस वेदाङ्ग में अग्निष्टोम आदि नाना याग, उपनयन आदि नाना संस्कार और ब्रह्मचर्य्य, गार्हस्थ्य आदि आश्रमसम्बन्धीय नाना कर्म्मों की बहिरङ्ग साधनविधि का पूर्णरूप से वर्णन किया गया है। यह संसार कर्म्ममय है, इसलिये वेदों में कर्म्म का अधिकार सबसे अधिक होने के कारण कल्पशास्त्र भी बहुत विस्तृत है। जितनी शाखाओं में वेद विभक्त है उतनेही स्वतन्त्र स्वतन्त्र कल्पशास्त्र हैं। ये शास्त्र सूत्रबद्ध होने के कारण कल्पसूत्र नाम से प्रसिद्ध हैं। संसार में भी दृष्टिगोचर होता है कि मुख से जिस भाव के शब्द प्रकाशित किये जायँ उसी भाव से युक्त बहिर्लक्षण प्रकाशित करने से शब्दों की शक्ति कुछ अधिक बढ़जाती है; फलतः अन्तर्जगत् और बहिर्जगत्, स्वरूपब्रह्म और शब्दब्रह्म, कारणब्रह्म और कार्य्यब्रह्म, इनका तादात्म्य सम्बन्ध रहने के कारण वैज्ञानिक युक्ति से निर्णीत कर्म्मकाण्ड के प्रक्रियासमूह वेदोक्त अध्यात्म लक्ष्य के साधनार्थ परम आवश्यकीय हैं, इसमें कुछ भी सन्देह नहीं है। वेद की ११८० शाखाओं में से जिसकी जो शाखा हो, वह स्वशाखा के अनुसार अपने अपने कल्पसूत्रों की सहायता से अपने विहित कर्म्म को नियमबद्ध करके अभ्युदय और निःश्रेयस प्राप्त करें, यही कल्पशास्त्र का तात्पर्य्य है। इस समय जिस प्रकार वेद के संहिता, ब्राह्मण और आरण्यक भागों का शतांश भी नहीं रहगया है उसी प्रकार अति विस्तृत कल्पसूत्र का शतांश भी नहीं रहगया है।

आजकल क्रियाकाण्ड में जितने कल्पसूत्रों का व्यवहार होता है वे प्रधानतः तीन भागों में बिभक्त हैं; यथा—श्रौतसूत्र, धर्म्मसूत्र और गृह्यसूत्र। श्रौतसूत्र में यागयज्ञादि की विधि बताई गई है। सामाजिक जीवन यापन करने के लिये जितने प्रकार के नियम पालन करने होते हैं उन सबोंकी व्यवस्था धर्म्मसूत्रों में की गई है। गृह्यसूत्र में गृहधर्म्म की विधि वर्णित है अर्थात् जन्म से मृत्युपर्य्यन्त पिता, माता, पुत्र, पति, पत्नी आदि गृहस्थ वर्ग का परस्पर के प्रति क्या क्या कर्त्तव्य है इसका वर्णन उसमें है। अब भी गृह्यसूत्र के अनुसार जातकर्म्म, विवाह आदि नित्य नैमित्तिक कर्म्म किये जाते हैं। उल्लिखित तीन श्रेणी के सूत्रों की पुनः अनेक शाखा हैं। श्रौतसूत्र की शाखाओं में से आश्वलायन, साङ्ख्यायन, मशक, लाट्यायन, द्राह्यायन, बौधायन, भारद्वाज, आपस्तम्ब, हिरण्यकेशीन व कात्यायन; धर्म्मसूत्र की शाखाओं में से वासिष्ठ, गौतम, बौधायन व आपस्तम्ब और गृह्यसूत्र की शाखाओं में से साङ्ख्यायन, आश्वलायन, पारस्कर व गोभिल आदि उल्लेख योग्य हैं। श्रौतसूत्र की आश्वलायन व साङ्ख्यायन शाखा ऋग्वेद के अन्तर्गत हैं। मशक, लाट्यायन व द्राह्यायन शाखा सामवेद के अन्तर्गत हैं। बौधायन, भारद्वाज, आपस्तम्ब व हिरण्यकेशीन कृष्ण-यजुर्वेद के अन्तर्गत हैं और कात्यायन शाखा शुक्ल-यजुर्वेद के अन्तर्गत है। मशक श्रौतसूत्र में भिन्न भिन्न यज्ञों के मन्त्रसमूह लिखे हैं। बौधायनादि श्रौतसूत्रों में कृष्ण-यजुर्वेदान्तर्गत यज्ञप्रणाली का वर्णन किया गया है। धर्म्मसूत्रों में मानवधर्म्मसूत्र ही प्रधान थे। प्राचीनकाल में इसकी बड़ी कदर थी। अब यह नहीं मिलता है। परन्तु वासिष्ठ व गौतम धर्म्मसूत्रों में उसके जो अनेक अंश उद्धृत किये गये थे वे सब अब भी प्रचलित हैं। मनु याज्ञवल्क्य आदि के संहितासमूह उन सब धर्म्मसूत्रों में से ही उत्पन्न हुए थे। विवाह, उपनयन, श्राद्ध आदि के समय जो यज्ञकर्म्म होते हैं वे सब गृह्यसूत्र के अनुसार ही किये जाते हैं। श्रौतसूत्र, धर्मसूत्र व गृह्यसूत्र तीनों मिलकर कल्पसूत्र कहलाते हैं। आपस्तम्ब का कल्पसूत्र अब भी मिलता है। उसके पहले २४ भागों में श्रौत या यागयज्ञों का विषय, २६ व २७ वें भाग में गृह्यसूत्र का विषय और २८ व २९ वें भाग में धर्म्मसूत्र का विषय सन्निविष्ट है। उसके ३० वें या सुलभसत्र में यज्ञवेदी बनाने की

विधि बताई गई है जिससे प्राचीन आर्य्यों में ज्यामिति विद्या की भी निपुणता प्रमाणित होती है।

## ( व्याकरण शास्त्र )

शिक्षा, कल्प, व्याकरण, निरुक्त, छन्द और ज्योतिष ये छः क्रम हैं सो विद्यार्थियों के शिक्षा पाने के अनुसार श्रेणीबद्ध किये गये हैं, परन्तु वास्तव में शिक्षा के साथ छन्द का, व्याकरण के साथ निरुक्त का और कल्प के साथ ज्योतिष का घनिष्ठ सम्बन्ध है। और इन छःहों अङ्गों में क्रियासिद्धांश के विचार से शिक्षा और औपपत्तिक अंश के विचार से व्याकरण प्रथम आवश्यकीय अङ्ग है। ये सब अङ्ग वैज्ञानिकविचार से पूर्ण हैं। व्याकरण शास्त्र शब्दानुशासन का द्वाररूप है। जिस प्रकार अन्तर्जगत्-सम्बन्धीय राज्य में प्रवेश करने के लिये योगशास्त्र द्वारभूत है, और उसका भगवान् पतञ्जलीजी ने "अथ योगानुशासनम्" कहकर प्रारम्भ किया है, उसी प्रकार शब्दब्रह्मरूपी स्थूल राज्य में यावत् पदार्थों का ग्रहण करने के लिये व्याकरण वेद का द्वाररूप है और इस शास्त्र का भी भगवान् पतञ्जली जीने "अथ शब्दानुशासनम्" कहकर प्रारम्भ किया है। जिस प्रकार शब्दमय सृष्टि के होते समय भाव से वृत्ति और वृत्ति से शब्द की उत्पत्ति होती है, एवं अन्तर्जगत् से बहिर्जगत् में शब्दों का आविर्भाव होते समय शब्दोत्पत्तिकारिणी शक्ति के चार भेद किये गये हैं; यथा—परा, पश्यन्ती, मध्यमा और वैखरी, उसी प्रकार शाब्दिक सृष्टि का लय होते समय अर्थात् शब्द जब अन्तर्राज्य में प्रवेश करता है तब शब्द से अर्थ और अर्थ से भाव की उत्पत्ति होती है। संस्कृत भाषा अपने नामानुसार संस्कृत और अपने सब अङ्गों में पूर्ण होने से सर्व्वथा नियमबद्ध है, इस कारण संस्कृतभाषा के लिये व्याकरण की सर्व्वोपरि आवश्यकता है। व्याकरण के द्वारा जब शब्द शुद्ध लिखे और पढ़े जायँगे तभी उनसे ठीक अर्थ का बोध होने से दुर्ज्ञेय भावों को समझने में सहायता प्राप्त होगी। व्याकरण शास्त्र की एक विशेष महिमा यह भी है कि ज्योतिष के सदृश यह शास्त्र मनुष्यों को वैदिक और लौकिक दोनों कार्य्यों में पूर्ण रीति से सहायता प्रदान करता है। इस शास्त्र के अनेक बड़े बड़े ग्रन्थ लुप्त होगये हैं तौ भी कुछ आर्षग्रन्थ अब भी उपलब्ध होते हैं।

## ( निरुक्त शास्त्र )

व्याकरणशास्त्रद्वारा प्रथम शब्दार्थ का बोध होता है और तदनन्तर निरुक्त शास्त्रोक्त विज्ञानद्वारा वेद का भावार्थ समझने में सहायता प्राप्त हुआ करती है । निरुक्तशास्त्र का भी निघण्टु नाम से एक अन्तर्विभाग है । निघण्टुद्वारा केवल वैदिक शब्दज्ञान में सहायता प्राप्त होती है । इस शास्त्र को वेद का कोष भी कह सके हैं । वैदिक वर्णन-विचार के अनुसार वेद में कई प्रकार की भाषाएँ हैं और सृष्टि के त्रिविध परिणाम के अनुसार वेद में आध्यात्मिक, आधिदैविक और आधिभौतिक, इन त्रिविध भावों का भी वर्णन पाया जाता है । इन सबका विस्तृत ज्ञान निरुक्तशास्त्र के भलीभांति जानने से प्राप्त हुआ करता है । निरुक्तविज्ञान का सार यह है कि जिस प्रकार व्याकरणशास्त्र शब्द को नित्य मानता है उसी प्रकार निरुक्तशास्त्र भाव को नित्य मानता है । जिस प्रकार व्याकरण-विज्ञानद्वारा ओंकाररूप से वेद की नित्यता विज्ञानसिद्ध है उसी प्रकार निरुक्त के और भी उच्च विज्ञानद्वारा भावमय अध्यात्मस्वरूप की नित्यता की सिद्धि द्वारा ज्ञानमय वेद की नित्यता प्रमाणित होती है । स्थूल बहिर्जगत् से लेकर सूक्ष्मातिसूक्ष्म अध्यात्मपद पर्य्यन्त सब ही भावमय है । सृष्टि की आदि, मध्य और अन्त इन तीनों अवस्थाओं में एकमात्र भावमय चेतनसत्ता ही समानरूप से स्थित रहा करती है; इस कारण भाव से ही जगत् की उत्पत्ति सर्व्वथा स्वीकार्य्य है । फलतः भाव प्रधान होने के कारण शब्द के अवलम्बन से भावराज्य की यथार्थ भूमि में पहुँचा देना ही इस शास्त्र का पुरुषार्थ है । प्राचीनकाल में निरुक्त शास्त्र का बहुत ही विस्तार था । पूज्यपाद महर्षिगण इस शास्त्र के अगणित बड़े बड़े ग्रन्थ रच गये हैं, परन्तु नाना कारणों से अब उन ग्रन्थों के नामों तक का संग्रह करना कठिन होगया है । चतुर्विंशति-मत नामक असाधारण पुस्तक का जितना अंश स्थान स्थान पर पाया जाता है उसके पाठ करने से ही निरुक्तशास्त्र की अलौकिकता और उसके असाधारण विस्तार के विषय में कुछ अनुमान किया जा सक्ता है । आज कल निरुक्त का एक छोटासा अंश यास्कमुनि का जो षडङ्ग निरुक्त के नाम से देखने में आता है वह प्राचीन निरुक्त के कङ्काल की छायामात्र है । वेदों में लाघव गौरव विचार ( इशारों के शब्दों से बहुत कुछ भाव समझ लेना )

होने के कारण विना निरुक्त शास्त्र की पूर्ण सहायता के भावावबोध होना असम्भव है। पूज्यपाद महर्षिगणकथित दर्शनशास्त्रों में लाघव-गौरव की अधिकता किस प्रकार है, सो वे विद्वान् लोग स्वतः ही अनुमान करसक्ते हैं जिन्होंने कभी विना भाष्यों की सहायता के दार्शनिक सूत्रों के समझने के लिये यत्न किया होगा। वेद यावत् दार्शनिक तत्त्वों तथा विज्ञानों की खानि हैं इस कारण उनमें का लाघव-गौरव विचार पराकाष्ठा का ही होगा, इसमें सन्देह ही क्या है? श्रुतियों का यह लाघव-गौरव विचार कई कोटियों में विभक्त है। प्रथम तो त्रिभावात्मक, जिसका हम वर्णन पहले करचुके हैं और पुनः सप्तविज्ञानात्मक, जिसका वर्णन सप्तदर्शनों में संक्षेप से किया जायगा। यजुर्वेद में लिखा है कि:-

ये ते पाशा वरुण सप्त सप्त त्रेधा तिष्ठन्ति
विशतारुशन्तः। मिनन्तु सर्व्वेऽनृतं वदन्तं
यः सत्यवाद्यति तं सृजन्तु।

ये त्रिविधभाव ही क्रमशः जीव के त्रिविध सुख और त्रिविध दुःख के अनुभव के हेतु हुआ करते हैं और यह सप्तविज्ञानमय सप्तदार्शनिक भूमि ही साधक को मुक्तिपद प्राप्त करने के अर्थ सात नियमबद्ध सोपान हैं। तदतिरिक्त त्रिगुणभेद से सत्त्व, रज और तमोगुण के अनुसार उत्तम, मध्यम और कनिष्ठ अधिकार के रहस्यों का भेद श्रुतियों में रहना अवश्यम्भावी है, क्योंकि वे भेद भी त्रिगुणात्मक विश्व के अन्तर्गत शब्दब्रह्मही हैं और कर्म्म, उपासना और ज्ञान इन तीनों काण्डों में ही अन्तर्याग और वहिर्यागरूप से दो प्रकार के यजन होना भी सर्व्वमान्य है। ऋग्भाष्य में लिखा है कि:-

सर्व्वे वेदा अन्तर्यागपरा वहिर्यागपराश्चेति।

फलतः वेद के लाघव-गौरव विचार के विषय में भावुकगण भावों का जितना अधिक अनुसन्धान कर सकेंगे उतनी ही वेद के अनन्तभावों की अलौकिकता की छटा दृष्टिगोचर होगी। इस वैदिक अनन्तभावराज्य का प्रकाश कराने में निरुक्त शास्त्र प्रधान अवलम्बनीय है।

## ( छन्दःशास्त्र )

छन्दःशास्त्र कुछ विलक्षण ही है, जिस प्रकार शिक्षाशास्त्र स्वर की

सहायता से वैदिक कर्म्मकाण्ड और उपासनाकाण्ड में सहायता किया करता है, उसी प्रकार यह छन्दःशास्त्र भी छन्दोविज्ञान की सहायता से अलौकिक शक्तियों का आविष्कार करके वैदिक ज्ञान के विस्तार करने में और कर्म्म में सफलता प्राप्त कराने में बहुत ही उपकारी है। सिद्ध और साधकरूप से जिस प्रकार ध्वनि के साथ अक्षर का सम्बन्ध होता है, उसी नियम के अनुसार शिक्षाशास्त्र का सम्बन्ध छन्दःशास्त्र से समझना चाहिये। यदि च स्वरसंयुक्त ध्वनि ध्वन्यात्मक और वर्णात्मक दोनों भावों से ही संयुक्त रहा करती है, परन्तु अन्तर्विभागरूप से सार्थक ध्वनि में छन्द की स्थिति सदा रहती है। मुख से जो कुछ शब्द उच्चारित हो वह जिस प्रकार अवश्य स्वरमय होगा उसी रीति पर वह अवश्य ही छन्दोमय भी होगा। फलतः स्वर के स्वतन्त्र स्वतन्त्र विभागों के विचारद्वारा जिस प्रकार स्वतन्त्र स्वतन्त्र शक्तियाँ मनुष्य के अन्तःकरण में प्रकट होती हैं उसी प्रकार स्वतन्त्र स्वतन्त्र छन्दोमय विशेष विशेष प्रतिक्रिया की विशेष विशेष शक्ति द्वारा कुछ और ही विशेष शक्तियों का प्रादुर्भाव जीव के अन्तःकरण में हुआ करता है। फलतः छन्दःसमूह भी विशेष शक्तियुक्त होने के कारण छन्दोज्ञान के प्रकाश करने के अर्थ पूज्यपाद महर्षियों ने इस छन्दःशास्त्र का प्रणयन किया है। जिस प्रकार शिक्षाशास्त्रद्वारा ह्रस्वादि अथवा षड्जादि स्वर, श्रुति, मूर्च्छना और रागरागिनी समूह स्वतन्त्र स्वतन्त्ररूप से अपनी अपनी प्रकृतिशक्ति के अनुसार शान्त, करुण आदि रसों का आविर्भाव किया करते हैं, उसी नियम के अनुसार स्वतन्त्र स्वतन्त्र छन्दःसमूह भी अपनी अपनी स्वतन्त्र स्वतन्त्र प्राकृतिक शक्ति के अनुसार स्वतन्त्र स्वतन्त्र भावों का उदय करके वैदिकक्रिया के कुछ विलक्षण कार्य्य में ही तत्पर रहा करते हैं, इसी कारण स्वतन्त्र स्वतन्त्र छन्द स्वतन्त्र स्वतन्त्र कार्य्य में काम आया करते हैं। वेद और शास्त्रों में छन्दों के विषय में इस प्रकार लिखा है:—

त्रिष्टुभौ भवतः सेन्द्रियत्वाय गायत्र्यौ स्विष्टकृतः संयाज्ये कुर्व्वीत तेजस्कामो ब्रह्मवर्च्चस्कामः तेजो वै ब्रह्मवर्च्चः गायत्री तेजस्वी ब्रह्मवर्च्चस्वी भवति य एवं विद्वान् गायत्र्यौ कुरुते उष्णिहा वायुष्कामः कुर्व्वीत अनुष्टुभौ

**स्वर्गकामः कुर्व्वीत द्वयोर्वा अनुष्टुभोश्चतुःषष्टिरक्षराणि त्रय इमे उर्द्धा एकविंशा लोका एव विंशत्यैकविंशत्यै-वेमाँल्लोकान्तोहति स्वर्ग एव।**

वैदिक सात छन्द, जो दार्शनिक सप्त प्राकृतिक परिणाम के मूलभूत हैं, उनपर विचार करने से वैदिक छन्दों की वैज्ञानिक भित्तिका कुछ प्रमाण मिलसकेगा। चाहे साधक का लक्ष्य स्वर्ग अथवा लौकिक भोगवासनाएँ हों अथवा मोक्षसिद्धि हो, परन्तु छन्दोविज्ञानमय वैदिकमन्त्रसमूह यदि छन्दोविज्ञान के अनुसार काम में लाये जायँ तो सफलता प्राप्त करने में सुविधा रहेगी, इसमें कुछ भी सन्देह नहीं है। वैदिक अनुष्ठानादि में छन्दों का अधिक विचार रहने के कारण छन्दों की यह और भी विलक्षणता पाई जाती है कि अदृष्टफलोत्पादक वेदमन्त्र की शक्ति को छन्दोविज्ञान भी पूर्णरूप से सहायता किया करता है। प्रकृति का विस्तार अनन्त है इस कारण छन्द भी अनन्त हैं तथा छन्दःशास्त्र के वक्ता महर्षियों ने जीवों के कल्याणार्थ प्रधान प्रधान छन्दों को नियमबद्ध करके छन्दःशास्त्रों में प्रकट किया है। वैदिक छन्दःशास्त्र के ग्रन्थ प्रायःलुप्त होगये हैं। इस शास्त्रका थोड़ाही अंश अब पायाजाता है। इसका वीज संहिता में, अङ्कुरोद्गम आरण्यक में और शाखा प्रशाखा उपनिषद् में है ऐसा कहसक्ते हैं। छन्द के ज्ञान के विना यज्ञकर्म्म या वेदाध्ययन असम्पूर्ण रहजाता है। वेद में ७ छन्द का उल्लेख देखने में आता है; यथा—गायत्री, उष्णिक्, अनुष्टुभ्, बृहती, पङ्क्ति, त्रिष्टुभ् व जगती। प्रात्याहिक संध्या में इन सबों के वर्णन मिलते हैं। २४ अक्षर और तीन चरण में निबद्ध छन्द गायत्री है। उष्णिक्छन्द में २८ अक्षर, अनुष्टुभ् में ३२, बृहती में ३६, पङ्क्ति में ४०, त्रिष्टुभ् में ४४ और जगती में ४८ अक्षर हैं। महर्षि कात्यायन ने अपने सर्व्वानुक्रमणिका ग्रन्थ में इन सात छन्दों का उल्लेख किया है। परवर्त्तीकाल में और जितने छन्द प्रचलित हुए हैं वे सब लौकिक छन्द हैं। संस्कृत साहित्य में २०० से अधिक छन्द प्रचलित हैं, उनमें से ५० छन्द साधारणतः व्यवहार में आते हैं। वृत्त और मात्रावृत्त ये दो भेद लौकिक छन्द के हैं। गुरु लघु व स्वर संख्या के नियमानुसार वृत्त और केवल मात्रा के नियमानुसार मात्रावृत्त छन्दकी रचना

हुई है। लौकिक छन्द के जितने ग्रन्थ आजकल प्रचलित हैं उनमें से पिङ्गलाचार्य्यकृत छन्दोग्रन्थ और छन्दोमञ्जरी प्राचीन व प्रसिद्ध हैं। लौकिक छन्द के अनेक भेद और काव्यशास्त्र में उनकी अनन्त माधुरी होनेपर भी आप्त प्रमाण के विचार से वैदिकछन्दमें ही आध्यात्मिक शक्ति का रहना निश्चित है। ऋग्वेद की प्रतिशाखा के शेष अंश में वैदिक छन्द के विषय में कई एक अध्याय हैं। सामवेदान्तर्गत निदानसूत्र में भी छन्द की आलोचना की गई है। कई एक ब्राह्मण में भी छन्दरहस्य का वर्णन पाया जाताहै।

## ( ज्योतिष शास्त्र )

समष्टि और व्यष्टिरूप से ब्रह्माण्डरूपी यह संसार और पिण्डरूपी प्रत्येक मनुष्य का देह एकत्व सम्बन्ध युक्त हैं, इसी कारण आर्य्यशास्त्र में वर्णित है कि जो कुछ बाहिर ब्रह्माण्ड में है उन्हीं देवता, भूतसमूह और ग्रह नक्षत्र आदि का केन्द्र सब इस देह में स्थित है। शिवसंहिता में लिखा है कि :—

देहेऽस्मिन्वर्त्तते मेरुः सप्तद्वीपसमन्वितः।
सरितः सागराः शैलाः क्षेत्राणि क्षेत्रपालकाः॥
ऋषयो मुनयः सर्व्वे नक्षत्राणि ग्रहास्तथा।
पुण्यतीर्थानि पीठानि वर्त्तन्ते पीठदेवताः॥ इत्यादि।

ऐसा सिद्धान्त पश्चिमी विद्वानों ने भी किया है। फलतः मनुष्य अनन्त आकाशव्यापी सौरजगत् की एक क्षुद्र प्रतिकृति ( नमूना ) है। सौर जगत् के साथ इस प्रकार एकत्व सम्बन्ध रहने के कारण सौर जगत् के अनुसार उसमें परिवर्त्तन होना युक्तियुक्त है। जिस प्रकार प्राकृतिक अन्तर्राज्य की मूलशक्ति चेतन और जड़रूप से दो भागों में विभक्त है उसी प्रकार प्रतिकृति की बहिःशक्ति भी सम और विषमरूप से दो भागों में विभक्त है। इसी दो प्रकार की सम और विषम ताडित् शक्तिद्वारा दो प्रकार के स्वतन्त्र कार्य्य हुआ करते हैं अर्थात् एक शक्तिद्वारा आकर्षण ( Attraction ) और दूसरी शक्तिद्वारा विकर्षण ( Repulsion ) की चेष्टा हुआ करती है। अपने इस विज्ञान का यह रहस्य है कि जिस प्रकार अन्तःकरण में ये दोनों शक्ति और इनके आकर्षण विकर्षण एवं इनकी सहायता से मानसिक प्रवृत्ति में परिवर्त्तन व मनुष्यों की आन्तरिक वृत्ति में परिवर्त्तन उत्पन्न हुआ करता है, उसी

नियम के अनुसार समष्टि ब्रह्माण्ड की शक्तियों के द्वारा भी इस बहिर्जगत् में सृष्टिस्थितिलयात्मक नानाप्रकार का परिवर्त्तन हुआ करता है । अपिच मनुष्य के अन्तःकरण में जिस प्रकार से ये शक्तियाँ विद्यमान हैं उसीप्रकार से ग्रह, सूर्य्य, चन्द्र और नक्षत्र आदि में भी विद्यमान हैं, एवं उनकी इस प्रकार की शक्तियों का प्रभाव जैसे उनके ऊपर रहाकरता है, उसीप्रकार जहांतक उनकी शक्ति पहुंचसक्ती है वहांतक के अन्यान्य ग्रह नक्षत्र तथा ग्रह-नक्षत्रवासी जीवसमूह पर भी यथाक्रम पड़ा करता है । इस वैज्ञानिक सिद्धान्त के अनुसार प्रत्यक्षसिद्ध गणितज्योतिष का तादात्म्य सम्बन्ध अप्रत्यक्षसिद्ध फलित ज्योतिष के साथ रहना युक्ति और विज्ञान से सिद्ध है । सूर्य्यसिद्धान्त में कहा है कि:-

गणितं फलितञ्चैव ज्योतिषन्तु द्विधा मतम् ।

गणित और फलितरूप से ज्योतिष दो प्रकार का है । प्राचीनकाल में इस अलौकिक विज्ञान की चरम उन्नति भारतवर्ष में हुई थी, एवं पूज्यपाद महर्षियों में से अनेकही इस दिव्यशास्त्र के आचार्य्यों की श्रेणी में देखपड़ते हैं, उनमें से बहुतेरों की ज्योतिषसंहिताएँ अबतक भी पाईजाती हैं । ज्योतिष शास्त्र प्रवर्त्तक आचार्य्यों के नाम सूर्य्यसिद्धान्त में इस प्रकार लिखे हैं कि:-

सूर्य्यः पितामहो व्यासो वशिष्ठात्रिपराशराः ।
कश्यपो नारदो गर्गो मरीचिर्मनुरङ्गिराः ॥
लोमशः पैलिशश्चैव च्यवनो यवनो गुरुः ।
शौनकोऽष्टादशश्चैते ज्योतिःशास्त्रप्रवर्त्तकाः ॥

यह शास्त्र अन्यान्य वेदाङ्गों की अपेक्षा अतिविस्तृत और परम आवश्यकीय है, सो पूज्यपाद महर्षिगण भी षडङ्ग वर्णन करते समय षडङ्ग ज्योतिष में आज्ञा करगये हैं कि:-

यथा शिखा मयूराणां नागानां मणयो यथा ।
तद्वद्वेदाङ्गशास्त्राणां ज्योतिषं मूर्द्धनि स्थितम् ।
वेदा हि यज्ञार्थमभिप्रवृत्ताः,
कालानुपूर्व्वा विहिताश्च यज्ञाः ।

तस्मादिदं कालविधानशास्त्रं,
यो ज्योतिषं वेद स वेद यज्ञान् ॥

जैसे मयूरों की शिखा और सर्पों की मणि उनके सिरपर रहती है उसी प्रकार वेदाङ्गशास्त्रों में ज्योतिष सब अङ्गों में मुख्य है। वेद यज्ञों के लिये प्रवृत्त हैं और यज्ञ काल के अनुसार किये जाते हैं, ज्योतिष काल निर्णय करनेवाला शास्त्र है, इसको जो जानता है वही यज्ञों को जानकर करसक्ता है।

यदि च सृष्टि के मूलकारणरूपी कारण ब्रह्म विश्वकर्त्ता सृष्टि से अतीत हैं, परन्तु कार्य्य ब्रह्मरूपी यह प्राकृतिक ब्रह्माण्ड देश काल से परिच्छिन्न हैं। अपि च कर्म्म के साथ काल का साक्षात् सम्बन्ध रहने के कारण कर्म्म को काल की अधीनता माननी पड़ती है। फलतः काल-ज्ञान के साथ जो कर्म्म किया जाता है उसकाही पूर्णरूप से सुसिद्ध होना सम्भव है। ज्योतिष काल के स्वरूप का प्रतिपादक है और उत्तराङ्ग फलितज्योतिष काल के अन्तर्गत रहस्यों का प्रकाशक है, इस कारण वेदों के कर्म्मकाण्ड का ज्योतिषशास्त्र के साथ अतिघनिष्ठ सम्बन्ध पाया जाता है; क्योंकि कर्म्म जब काल के अधीन हैं तो कर्म्मकाण्ड भी ज्योतिषशास्त्र के अधीन रहकर करना हितकारी होगा। आज दिन इस ज्योतिषशास्त्र की घोर अवनति भी आर्य्य जाति के सदाचार और कर्म्मकाण्ड की हानि की प्रधान कारण है। गणितज्योतिष द्वारा बहिर्जगत् सम्बन्धीय ग्रहनक्षत्रसमूह के परिवर्तन और काल के विभाग का निर्णय किया जाता है और फलितज्योतिष द्वारा ग्रहनक्षत्र आदि की गतियों की सहायता से इस जगत् के एवं इस जगतसम्बन्धीय यावत् सृष्टि व मनुष्यों के आन्तरिक परिवर्त्तनों का निर्णय हुआ करता है। ज्योतिषशास्त्र के ये दोनों ही अङ्ग मानवगण के लिये बहुतही उपकारी हैं। ज्योतिषग्रन्थों में इस शास्त्र की सर्व्वोपरि आवश्यकता, सर्व्वजीवहितकारिता और सर्व्वशास्त्रों में प्रधानता वर्णित है सो विचारशील मनुष्यों के निकट कुछ अत्युक्ति नहीं प्रतीत होगी। प्रथम तो ज्योतिषशास्त्र के अनेक प्रधान प्रधान आर्षग्रन्थ लुप्त होगये हैं। यद्यपि अन्य वेदाङ्गों से इस वेदाङ्ग के ग्रन्थ अब भी अधिक उपलब्ध होते हैं परन्तु

प्रधान प्रधान सिद्धान्तग्रन्थों में बहुत से लुप्त होगये हैं । द्वितीयतः इस शास्त्र का संस्कार बहुत दिनों से नहीं हुआ है । इस शास्त्र का अधिक सम्बन्ध आधिभौतिक सृष्टि के साथ रहने के कारण प्रकृति की स्वाभाविक त्रिगुणात्मक चेष्टा के अनुसार ग्रह आदिक की गति में भी क्रमशः परिवर्त्तन होना स्वतः सिद्ध है । प्रत्येक शताब्दी में ग्रहनक्षत्रों की चाल में फेर पड़ जाया करता है, उस त्रुटि को दूर करने के दो उपाय हैं, प्रथम योग-दृष्टिद्वारा जिसका वर्णन योगदर्शन के तृतीयपाद में है और दूसरा उपाय यह है कि लौकिक बुद्धिद्वारा यन्त्रालय निर्म्माणपूर्व्वक दृग्गणित की सहायता से संस्कार किया जाय । योग-सहायता की शैली इस समय लुप्तप्राय होगई है । ज्योतिषशास्त्र का आविर्भाव आदिकाल में आर्य्यजाति में ही हुआ था, इसमें सन्देह ही क्या है ? क्योंकि यह वेदाङ्ग है और परम्परारूप से इस शास्त्र का ज्ञान भारतवर्ष से ही अन्यत्र विस्तृत हुआ है, एवं अब उद्यम-शील पाश्चात्य जातियों ने इसमें विशेष उन्नति की है । इस समय ज्योतिष यन्त्रालय निर्म्माण के विषय में और दृग्गणित की सहायता से गणित ज्योतिष के संस्कार के विषय में पाश्चात्य जातियों ने बहुत कुछ उन्नति की है । उनकी गणना प्रत्यक्ष फलप्रद भी होने लगी है । आर्य्यजाति में अनेकानेक विप्लव और दुर्दैवों के कारण कई शताब्दियों से गणितज्योतिष की सारणी का संस्कार नहीं हुआ है, इस कारण भारतवर्ष में ज्योतिष यन्त्रालय के निर्म्माणद्वारा अपने प्राचीन ग्रन्थों की व पाश्चात्य जाति की नवीन दृग्गणित की शैली की सहायता से इस शास्त्र के अभ्युदय में यत्न करने से अवश्य सफलता प्राप्त होगी ।

ज्योतिर्विद्या के तत्त्व को न समझने से आजकल फलित ज्योतिष की सत्यता के विषय में बहुत सन्देह होरहा है । जब कर्म्म के द्वारा ही जीव को सुख दुःख प्राप्ति होती है तो जड़ग्रहों का सम्बन्ध बीच में मानकर जन्मपत्र बनाकर गृहस्थों को सुख दुःख के फन्दे में क्यों फँसाया जाय, ऐसा करना सर्व्वथा अनुचित है, इत्यादि अनेक प्रकार की शङ्काएँ होरही हैं । अतः यह विषय विचारने योग्य है । ग्रह जड़ हैं या चेतन हैं इसके विचार की इस समय आवश्यकता नहीं । तथापि हिन्दुशास्त्र के मार्म्मिक सिद्धान्तों के जाननेवाले लोग अवश्य स्वीकार करेंगे कि जड़ वस्तु जब निष्क्रिय है तो

जितने जड़पदार्थ संसार में काम करते हुए दिखाई देते हैं उनमें कोई चेतनसत्ता अवश्य होगी जिसके द्वाराही उनमें नियमित कार्य्य होता रहता है। प्रकृति जड़ है, परन्तु प्रकृति में चेतन परमात्मा के रहने से ही प्रकृति नियमबद्ध कार्य्य करने में समर्थ हो रही है। अन्यथा "अन्धगति" से कार्य्य होता और सृष्टि स्थिति प्रलय का धारावाहिक क्रम नहीं रहता, क्योंकि क्रम परिवर्त्तन व कार्य्यशृङ्खला चेतनसत्ता की स्थितिही सूचित करती है। प्रकृति में परमात्मा न होते तो सृष्टिपरायण प्रकृति सृष्टि ही करती रहती, कभी प्रलय नहीं होता और कभी किसी प्रकार से प्रलय होने पर भी बराबर प्रलयही रह जाता, उसका परिवर्तन नहीं होसक्ता, क्योंकि जड़शक्ति का बल अन्धबल है, उसमें भावान्तर या क्रम नहीं होसक्ता है। रेल के इञ्जिन में गाड़ी खैंचने का बल है, परन्तु चेतनरूपी चलानेवाला न हो तो इञ्जिन खींचताही रहता, कभी ठहरता नहीं। ऐसाही सर्व्वत्र समझना चाहिये। और इसी विज्ञान पर ही हिन्दूशास्त्र में दैवीमहिमा की प्रतिष्ठा की गई है। अर्थात् जितने जड़पदार्थ हैं उनकी चालक अलग अलग चेतनशक्तियां मानी गई हैं जिनको देवता कहा जाता है। उन्हीं की सञ्चालनकारिणी चेतनशक्ति के द्वारा जड़पदार्थों में ठीक ठीक नियमित क्रिया होती है, अन्यथा प्रकृति के किसी कार्य्य में भी नियम नहीं रहता। अवश्य यह सब शक्ति ही भगवच्छक्ति है क्योंकि सिवाय उनकी शक्ति के जड़चेतनात्मक जगत् में और कोई शक्ति नहीं है। वही शक्ति जड़पदार्थ में जड़शक्तिरूप से, मनुष्यों में मानवीय विविधशक्तिरूप से, दैवीजगत् तथा ग्रहादिकों में देवतारूप से या असुररूप से, ज्ञानराज्य में ऋषिशक्तिरूप से और आधिभौतिक प्रकृति में पितृशक्तिरूप से प्रकाशित है जिससे समस्त विश्व की रक्षा और नियमित कार्य्य परिचालन हुआ करता है। जल के भीतर जिस चेतनशक्ति के रहने से विश्वप्रकृति के अन्तर्गत जलीय रस सर्व्वत्र ठीक ठीक काम में आता है, उसका नाम वरुणदेव है। वायु में जिस चेतनशक्ति के रहने से ब्राह्माण्डव्यापी वायु के द्वारा जीवों की प्राणरक्षा होती है, उसको पवनदेव कहते हैं। इसी तरह से पृथ्वी में जिस चेतनशक्ति के रहने से वसुन्धरा सुजला सुफला शस्यश्यामला होकर अखिल जागतिक जीवों की रक्षा करसक्ती है उसे पृथ्वी माता कहते हैं। इसी प्रकार और ग्रहों में भी

समझना चाहिये, अर्थात् तत्तद्ग्रहों में चेतनसत्ता के रहने से ही तदन्तर्गत जीवों की रक्षा होसक्ती है, अन्यथा नहीं । यही आस्तिक हिन्दूशास्त्र का सिद्धान्त है । इसको पश्चिमी लोग अभी तक जान नहीं सके हैं क्योंकि उनकी दृष्टि स्थूलपदार्थ में बद्ध है, योगदृष्टि या अन्तर्दृष्टि उनमें नहीं है । और भारत के दुर्भाग्य के कारण हिन्दूस्तान में भी यह ज्ञान दिन बदिन नष्ट होता चला जाता है । अब इन ग्रह उपग्रहों के साथ जीव का क्या सम्बन्ध है सो बताया जाता है ।

भौतिक जगत् या स्थूल जगत् सूक्ष्म का ही विस्ताररूप होने से सूक्ष्म-शक्ति का ही घनीभाव स्थूलशक्तिरूप से प्रकट होता है, ऐसा सिद्धान्त पश्चिमी वैज्ञानिक लोगों ने भी किया है । अनन्त शून्य-आकाश में विराट् के गर्भ में अनन्तकोटि ग्रह उपग्रह चन्द्र सूर्य्य नक्षत्र आदि का जो नियमित निज निज कक्षा में आवर्त्तन है उसमें भी यही विश्वव्यापिनी शक्ति कार्य्य कर रही है । प्रत्येक ग्रह उपग्रह के भीतर आकर्षण और विकर्षण, दो परस्पर विरुद्ध शक्ति विद्यमान हैं । आकर्षणशक्ति द्वारा पदार्थ परस्पर के प्रति आकृष्ट होते हैं और विकर्षणशक्ति द्वारा परस्पर पृथक् होजाते हैं । इनमें से किसी एक द्वारा भी या एक के प्रबल होने पर भी संसार की रक्षा नहीं हो सक्ती है । स्थिति दोनों शक्ति के सामञ्जस्य का ही फल है । अतः सिद्धान्त हुआ कि ग्रहों में परस्पर के प्रति आकर्षण विकर्षण बना हुआ है । जब ग्रह उपग्रह आपस में आकर्षण विकर्षण करते हैं तो ग्रहों के या उपग्रहों के भीतर जो जीव हैं उन पर भी उस आकर्षण की या विकर्षण की क्रिया असर करेगी । इसमें कोई सन्देह नहीं है । यह बात सभी लोग जानते हैं कि पृथिवी ग्रह में मध्याकर्षण शक्ति है जिससे समस्त जीवों को पृथ्वी माता खींचती है । मानो पृथ्वी एक बड़ा भारी चुम्बक है जिसकी शक्ति उत्तर की ओर से जारी है । इसी प्रकार और सब ग्रह में या उपग्रह में या अन्यान्य ज्योतिष्क ( नाना प्रकार के ग्रहादि ) में समझना चाहिये । फलतः प्रकृति के भीतर अण्ड से लेकर ब्रह्माण्डपर्य्यन्त कोई भी इस आकर्षण विकर्षण शृङ्खला से बाहर नहीं है, क्योंकि मूल महाकर्षणशक्ति सर्व्व-शक्तिमान् भगवान् हैं जो समस्त संसार को अपनी ओर आकर्षण करते हैं इसलिये ही उनका नाम हरि और कृष्ण है । उन्हींका ही महाकर्षण, कहीं

मध्याकर्षण, कहीं चुम्बकाकर्षण, कहीं आकर्षण-विकर्षण आदि रूप से संसार में जारी है। यही स्थूल आकर्षण-विकर्षण सूक्ष्मराज्य अर्थात् मनोराज्य में आकर रागद्वेषरूपेण परिणत होजाता है। जबतक जीव प्राकृतिक आकर्षण विकर्षण में रहता है तबतक जीव का जीवत्व और वैषयिकभाव बना रहता है। जब जीव प्राकृतिक समस्त आकर्षण विकर्षण के मूल में भगवान् की सर्व्वशक्तिमयी महाकर्षणशक्ति को अनुभव करलेता है तब ही संसार से वैराग्य अवलम्बन करके भक्तिमार्ग के द्वारा मुक्त होजाता है। परन्तु ये सब तत्त्व भक्तिशास्त्र के हैं इसलिये इनको भक्ति के प्रबन्ध में बतावेंगे। यहां पर इतनाही सिद्धान्त हुआ कि ग्रह उपग्रह और समस्त ज्योतिष्कमण्डली, यथा—सूर्य्य चन्द्र आदि के साथ जीवमात्र का ही आकर्षण-विकर्षण-सम्बन्ध प्राकृतिकरूप से बना हुआ है। इस आकर्षण वा विकर्षण का तारतम्य ग्रह उपग्रहों की अपनी अपनी कक्षा पर स्थिति के तारतम्यानुसार हुआ करता है। दृष्टान्तरूप से समझ सक्ते हैं कि चन्द्र के साथ पृथिवी का और पृथिवीस्थ सब जीवों का आकर्षण सम्बन्ध है। यह आकर्षण सर्व्वदा रहने पर भी पूर्णिमा के दिन चन्द्र के बहुत पास रहने से बहुत अधिक होजाता है जिससे समुद्र का जल उछलने लगता है और मनुष्य के शरीर और मन में भी भावान्तर होता है। इसको सभी लोग जानते हैं। स्थूल आकर्षण शरीर पर होता है इसलिये पूर्णिमा के दिन ऋषियों ने उपवास व्रत आदि करने को लिखा है, अन्यथा रसाधिक्ययुक्त शरीर पर आकर्षण होने से मनुष्यशरीर बीमार होसक्ता है। और मन के देवता चन्द्र हैं इसलिये मन के साथ भी अधिक आकर्षण सम्बन्ध होजाने से मानसिक प्रेम चाञ्चल्य आदि पूर्णिमा के दिन स्वभावतः ही होते हैं, इस लिये व्रत संयम भगवद्ध्यान आदि की विधि उस दिन ऋषियों ने बताई है जिस से अधिक आकर्षण का असर चित्त पर होकर उसकी अवनति न हो। इसी प्रकार अन्यान्य ग्रह उपग्रहों के साथ भी आकर्षण सम्बन्ध है। अब कर्म्म के विषय पर विचार किया जाता है।

मनुष्य का शरीर प्रारब्धकर्म्म से ही उत्पन्न होता है। पूर्व्व जन्मों में कृत कर्म्मों में से बलवान् फलोन्मुख कर्म्म प्रारब्ध बनकर जीव का स्थूल शरीर उत्पन्न करते हैं। प्रारब्ध कर्म्म के अनुसार ही मनुष्य को पिता माता

भी प्राप्त होते हैं । जाति, आयु और भोग सभी प्रारब्ध कर्म्म का फलरूप हैं । योगदर्शन में लिखा है कि:-

सति मूले तद्विपाको जात्यायुर्भोगः ।

प्रारब्धकर्म्म के मूल में रहने से ब्राह्मण क्षत्रियादि जाति, आयु और भोग उसीके परिणामरूप से प्राप्त होते हैं । जब कर्म्म का सम्बन्ध शरीर से हुआ और ग्रहों का भी प्राकृतिक आकर्षण-विकर्षण-सम्बन्ध शरीर से हुआ तो प्रारब्धकर्म्म के अनुसार मनुष्य के जन्म के समय ग्रह उपग्रहों की स्थिति भी सम या विषम होगी इसमें कोई सन्देह नहीं । जिसका प्रारब्धकर्म्म जिस प्रकार है, उसके जन्म के समय ग्रह उपग्रहों की अनुकूल या प्रतिकूल स्थिति ठीक उसी कर्म्म के साथ सम्बन्ध के अनुसार नभोमार्ग में हुआ करती है । और आकर्षण, विकर्षण का प्रभाव भी ऐसा ही हुआ करता है, इसमें सन्देह नहीं । अतः जो लोग केवल कर्म्म को ही मानकर ग्रह उपग्रहों का सम्बन्ध उड़ा देते हैं वे गलती पर हैं, क्योंकि कर्म्म के ही अनुसार जीव के साथ प्राकृतिक आकर्षण-विकर्षण-सम्बन्धयुक्त ग्रह उपग्रहों की स्थिति जन्म से लेकर मरण पर्य्यन्त रहा करती है और कर्म्म के परिवर्त्तन के अनुसार उनकी स्थिति और प्रभाव में भी परिवर्त्तन हुआ करता है । जब ज्योतिषी लोग ग्रह उपग्रहों के विषय गणितविद्या के द्वारा सब कुछ जान सके हैं तो किस ग्रह की कहां पर स्थिति होने से कौन कर्म्म प्रबल या दुर्बल होना चाहिये यह भी वे कह सकेंगे, इसमें सन्देह नहीं हो सक्ता है, क्योंकि कर्म्म के साथ शरीर का और शरीर के साथ ग्रहों का सम्बन्ध है । अब ग्रहशान्ति का क्या प्रयोजन या सम्बन्ध है सो बताते हैं ।

यह बात विज्ञानसिद्ध है कि कर्म्म नष्ट न होने पर भी अच्छे कर्म्म के द्वारा बुरे कर्म्म दब जाते हैं । अतः अगर किसी मनुष्य का कोई प्रारब्ध या क्रियमाण प्रबल कर्म्म अशुभ हुआ तो उसका ग्रह भी उसीके अनुसार मन्द होगा, अर्थात् जिस स्थानपर वह ग्रह उसीके कर्म्मानुसार रहेगा, उस स्थान से उसके शरीर या मन पर आकर्षण विकर्षण का कार्य्य मन्द करेगा । अब यदि ऐसा कोई अनुष्ठान या क्रिया हो जिसके द्वारा वह असत् कर्म्म दब जाय तो यह बात आवश्यक है कि मन्द कर्म्म के दब जाने

से उसका ग्रह भी शान्त हो जायगा; अर्थात् मन्द कर्म्मानुसार जो ग्रहों के आकर्षण विकर्षण का प्रभाव अशुभ था वह सुधर जायगा। यही ग्रह-शान्ति का तत्त्व है। फलितज्योतिष के इस तत्त्व को न जानकर अज्ञानी पुरुषों ने बहुत ही कोलाहल मचा रक्खा है और पाण्डित्याभिमान से उन्मत्त होकर ग्रहों के नामों का धात्वर्थ बिगाड़कर कुछ से कुछ कर डाला है, परन्तु धीर होकर विचार करने से यथार्थतत्त्व विदित होगा और वेदोक्त उन सब शान्तिपाठ या शान्तिक्रियाओं का ठीक ठीक तात्पर्य्य हृदयङ्गम होगा। अथर्व्ववेद में लिखा है किः–

"शन्नो ग्रहाश्चान्द्रमसाः शमादित्याश्च राहुणा"।
"शन्नो मित्रः शं वरुणः शं विवस्वान्"।
"आरेवती चाश्वयुजौ भगं म आमेरयिं भरण्या आवहन्तु"।

ग्रह, चन्द्र, आदित्य व राहु हमारे लिये शान्तिदाता हों। मित्र, वरुण और विवस्वान् हमारा कल्याण करें। रेवती, अश्विनी, भरणी आदि हम को ऐश्वर्य्य और धन दें। इत्यादि बहुत शान्तिमूलक मन्त्र वेद में मिलते हैं। इस तरह अपदेवता की भी शान्ति हो सक्ती है। अपदेवता दैवी जगत् की तामसिक शक्तियाँ हैं। जिस प्रकार ग्रहों का स्वाभाविक सम्बन्ध जीवों के साथ रहता है उसी प्रकार उन सब तामसिक शक्तियों का सम्बन्ध तामसिक कर्म्ममय प्रकृति के साथ रहता है, क्योंकि दोनों ही तामसिक होने से प्राकृतिक मेल है। अतः मनुष्यों का प्रारब्ध या बलवान् क्रियमाण कर्म्म असत् अर्थात् तामसिक हो तो उन सब शक्तियों का मनुष्य पर अत्याचार हो सक्ता है। इस अत्याचार की शान्ति ग्रहशान्ति की रीति पर अच्छे सात्त्विक कर्म्म या अनुष्ठान करने से हो सक्ती है, क्योंकि पूर्व्वकथित विज्ञानानुसार अच्छे कर्म्म से बुरे कर्म्म दब जाएँगे और बुरे कर्म्म के दब जाने से तामसिक शक्तियों का प्रभाव जीव के ऊपर नहीं होसकेगा। इसलिये अपदेवता पिशाचादि की भी शान्ति वेद में लिखी है। यजुर्वेद में लिखाहै किः–

न तद्रक्षांसि न पिशाचास्तरन्ति देवानामोजः प्रथमजं ह्येतत। यो बिभर्त्ति दाक्षायणं हिरण्यं

स देवेषु कृणुते दीर्घमायुः स मनुष्येषु कृणुते दीर्घमायुः।

जो सुवर्ण को धारण करते हैं, राक्षस और पिशाच उनको आक्रमण नहीं करसके, यह देवताओं का प्रथम तेज है, इस दाक्षायण तेज को जो धारण करता है वह देवलोक मनुष्यलोक सकल स्थानों में ही दीर्घायु होता है। अब इन सब तामसिक कर्म्मों के दूर करने के लिये जो सात्त्विक अनुष्ठान होना चाहिये, उसको करनेवाला कोई न हो या जो करता है वह ठग हो, मतलबी हो या धूर्त्त हो या लुटेरा हो, इसका दोष शास्त्र पर नहीं आसक्ता है। अर्वाचीन लोगों ने क्रियाकाण्ड करनेवाले आजकल के बहुत ठग लोगों का दृष्टान्त देकर जो शास्त्र का खण्डन किया है, यह उनकी सर्व्वथा भूल है। संसार के नास्तिक होनेपर भी ईश्वर का अस्तित्व नष्ट नहीं होता, उनकी सत्ता ऐसीही रहती है। इसलिये यदि क्रिया या अनुष्ठान का फल ठीक नहीं होता या ठग लोग दुनिया में लूट खाते हैं तो कर्त्तव्य है कि शास्त्र को न उड़ाकर उन ठगों को सजा देवें, उन्हें समाज से बहिष्कृत करें और अच्छे पुरोहित तैयार करें। इस प्रकार एकका दोष दूसरे पर डालना बुद्धिमत्ता व सद्विचार नहीं है।

इसीप्रकार फलितज्योतिष के जन्मपत्र आदि का ठीक ठीक फल अगर नहीं मिलता तो इससे फलित ज्योतिष झूठा नहीं बन सक्ता है। ऐसा सिद्धान्त करना और कोलाहल मचाकर मनुष्य बुद्धिपर अज्ञान का प्रभाव डालना धर्म्मजगत् में महापाप है। ग्रह उपग्रहों के साथ जीव का तथा कर्म्म का क्या सम्बन्ध रहता है सो पहिले ही दिखाया गया है, उसपर विचार करने से फलितज्योतिष की सत्यता मालूम होजायगी। अब विचार करने की बात है कि किसलिये जन्मपत्र आजकल झूठे बनते हैं क्योंकि ग्रहों का आकर्षण और कर्म्म के साथ उनका सम्बन्ध ठीक हो तो जन्मपत्र में भूल नहीं होनी चाहिये। भूल होने के कई कारण हैं सो बताये जाते हैं। पहला कारण तो यह है कि आजकल ज्योतिषशास्त्र के जानने वाले योग्य लोगही कम रहगये हैं। अधूरे पण्डितों से इस प्रकार जन्मपत्र बनाने पर भूल तो होही जायगी और जन्मपत्र शोकपत्र होजायगा इसमें

सन्देह क्या ? परन्तु बनानेवाले की मूर्खता का दोष फलित ज्योतिषशास्त्र पर नहीं लगना चाहिये। किसी धूर्त्त या ठग ने यदि ज्योतिष ज्ञान का भान करके रुपया कमाया तो इससे ज्योतिषशास्त्र झूठा नहीं होसक्ता। कर्त्तव्य है कि उन सब ठगों का ही बहिष्कार करके शास्त्र को सच्चे विद्वानों के हाथ में रक्खा जाय और उन्हींसे सब काम कराया जाय। दूसरा कारण यह है कि जन्मकाल में जिस होराके जिस मिनट या सेकण्ड पर बालक भूमिस्थ होता है उसको गृहस्थ लोग ठीक ठीक विचार से नहीं देखते। कई कारणों से दो चार मिनट इधर उधर होही जाता है, इससे ग्रहों के स्थानों में बहुत अन्तर पड़ने से और उसी भ्रमपूर्ण समय के अनुसार जन्मपत्र के बनने से जन्मपत्र झूठा होता है, इसका दोष गृहस्थपर है, फलितज्योतिष पर नहीं है। तीसरा और चौथा कारण पहिलेही कहा गया है यथा–तीसरा कारण, ज्योतिषशास्त्र के बहुत ग्रन्थ लुप्त होगये हैं जिससे सब विषय का पता नहीं चलता है और हिसाब में ही गल्ती होसक्ती है। और चौथा कारण यह है कि प्राकृतिक परिवर्तन के अनुसार ग्रहों की भी गति में परिवर्त्तन होगया है, इसको ठीक ठीक जानने के लिये या तो योगशक्ति या दृग्गणित की सहायता चाहिये सो दोनोंही बातों का आजकल अभाव है, अतः फलितज्योतिष पर दोषारोप न करके उसका संस्कार कियाजाय। धनी लोगों का रुपया वृथा खर्च न होकर इस काम में लगना चाहिये। यन्त्रालय आदि बनना चाहिये। पाण्डित्याभिमानी लोगों का मस्तिष्क शास्त्र के उड़ाने में खर्च न होकर शास्त्र पर जो दुर्दशा होरही है, उसके सुधार के वास्ते खर्च होना चाहिये। ऐसा करनेपर भारत का भाग्य सुप्रसन्न होगा और जन्मपत्र भी शोकपत्र न होकर यथार्थ जन्मपत्र होजायगा।

अपौरुषेय वेद के गम्भीर अर्थ जानने के लिये इस प्रकार से छःहों वेदाङ्ग का तत्त्वनिर्णय और सम्यक् परिज्ञान अत्यावश्यकीय है, इसमें सन्देह नहीं। और विना छःहों अङ्गों के भली भांति जाने वेदपारावार में प्रवेश करना असम्भव है। प्राचीन काल में इन छःहों अङ्गों की समानरूप से उत्तम शिक्षा हुआ करती थी, इस कारण वैदिकज्ञान के लाभ करने में प्रजा समर्थ होती थी। अब इन सब अङ्गों के योग्य ग्रन्थ प्रायः उपलब्ध नहीं

होते और इनकी यथावत् शिक्षा वेदार्थ समझने के उपयोगी नहीं होने से इस समय का रहा सहा वेद भी दुर्ज्ञेय हो रहा है । ऊपर कथित छः शास्त्र वेद के अङ्ग कहाते हैं और वैदिक सप्त दर्शनशास्त्र वेद के उपाङ्ग कहाते हैं। वेदाङ्गों के द्वारा वेद का बहिःस्वरूप, वेद की क्रियाशक्ति और वेद की क्रियाशक्ति के साथ सूक्ष्मराज्य का सम्बन्ध बताकर वैदिकज्ञान के प्राप्त करने में सहायता होती है और वेद के उपाङ्ग जिज्ञासु की अन्तराज्य की शुद्धि कराकर उसके बुद्धितत्त्व की उन्नति कराते हुए उसको वेदोक्त आध्यात्मिक ज्ञान का लाभ कराते हैं । वेदाङ्गों के अध्ययन के विना वेद में प्रवेश करना ही असम्भव है । शिक्षाशास्त्र स्थूल अक्षरमय वेद की स्थूलशक्ति के यथावत् प्रकाश का क्रम और प्रकाश करने की शैली बताकर स्थूल अक्षरमय वेद के यथार्थस्वरूप प्रकट कराने में पूर्णरूप से सहायता देते हैं । कल्पशास्त्र वैदिक क्रियाकलाप का रहस्य और वैदिक कर्म्मकाण्ड की यथाक्रम पद्धति सिखलाकर वैदिक क्रियाशक्ति की पूर्णता करते हैं । व्याकरणशास्त्र वेदोक्त अक्षरयोजना, योजनाक्रम और योजनाक्रम से अक्षरार्थनिर्णय कराकर वेद में प्रवेश करने का द्वार खोल देते हैं । निरुक्तशास्त्र वेदोक्तशब्दों से वेद सम्मतभाव का पता बताकर शब्द की सहायता से अनादि अनन्त और अलौकिक भावराज्य में जिज्ञासु को प्रवेश कराते हैं। छन्दःशास्त्र स्थूल वेदमयी ऋचाओं की अन्तर्निहित दैवीशक्ति का पता लगाकर उनके द्वारा दैवी कार्य्य लेने की शक्ति बतलाते हुए उनके प्रयोग करने का दैवीमार्ग बताते हैं । और ज्योतिषशास्त्र साधक को जगत् के आधाररूपी काल का स्वरूप ज्ञान कराकर कालसेवा की रीति बताते हुए साधक को वेदोक्त साधनादि में सफलता पाने के उपयोगी बना देते हैं । इसी कारण वेद के इन छःहों अङ्गों में विना पूर्ण अधिकार प्राप्त किये वेदपारावार में प्रवेश करने की इच्छा करना दुराशामात्र है ।

द्वितीय समुल्लास का द्वितीय अध्याय समाप्त हुआ ।

# दर्शनशास्त्र ।

## ( वेदोपाङ्ग )

जिस प्रकार बहिर्जगतसम्बन्धीय उन्नति का प्रथम सोपान शिल्पसम्बन्धीय उन्नति समझी जासक्ती है; उसी प्रकार अन्तर्जगतसम्बन्धीय उन्नति का प्रथम सोपान दार्शनिक उन्नति को मानसक्ते हैं । जिस प्रकार राजसी बुद्धि का विकाश शिल्प, कला आदि की उन्नति द्वारा प्रमाणित होता है; उसी प्रकार सात्त्विकी बुद्धि का विकाश दार्शनिक उन्नति द्वारा समझा जासक्ता है । संसार में जो जो जातियाँ ज्ञानोन्नति में अग्रसर होती हैं उनमें दार्शनिक बुद्धि का उदय होना स्वतःसिद्ध है । प्राचीन अरब मिसर और रोमन जातियों में और अर्व्वाचीन यूरोप और अमेरिकन जातियों में भी इस ज्ञान परिणाम के अनुसार दार्शनिक ज्योति का विकाश यथासम्भव हुआ है । परन्तु आर्य्यजाति के दार्शनिकज्ञान के आविर्भाव की तुलना उनके दार्शनिक ज्ञानोदय के साथ नहीं होसक्ती । प्राचीन आर्य्यजाति तथा अर्व्वाचीन अन्य जातियाँ, इन उभय जातियों के दर्शनशास्त्रों के ज्ञातामात्रही साधारण विचार से समझ सकेंगे कि अर्व्वाचीन अन्य जातियाँ अपने दार्शनिक विचार में अभी तक वृद्धगुरु भारत के सन्मुख बालक विद्यार्थीही हैं । इस संसार में दो शक्तियाँ प्रतीत होती हैं, एक जड़ दूसरी चेतन, एक शारीरिकशक्ति दूसरी जीवनीशक्ति, एक प्रकृतिशक्ति दूसरी पुरुषशक्ति, जिनमें से जड़शक्ति स्थूल और चेतनशक्ति अतिसूक्ष्म अतीन्द्रिय है । जड़ शक्ति का राज्य जगत्सृष्टि के विस्तार में है और चेतन भाव का राज्य उस से परे है । जड़शक्ति साधारणरूप से अनुभवयोग्य है किन्तु चेतनभाव जड़ राज्य की शेष सीमा में पहुँचने पर केवल अनुमान करनेही योग्य है । आज दिन अर्व्वाचीन अन्य जातियों में जितने दर्शनशास्त्र प्रकाशित हुए हैं वे सब अभीतक जड़ जगत् में ही भ्रमण कर रहे हैं, यद्यपि उन्होंने जड़ जगत् में बहुत कुछ अन्वेषण करलिया है तथापि चेतन जगत् का वे दूर से भी निरीक्षण नहीं करसके हैं; यदि च अर्व्वाचीन अन्य विद्वानों ने जड़ राज्यकी कुछ छानबीन की है तथापि उनको अभीतक यह ज्ञान नहीं है कि इस जड़ भाव के अतिरिक्त और कोई चेतनभाव है या नहीं ? जब उनकी यह दशा

है, जब देखते हैं कि वे प्रकृति राज्यमें ही भ्रमण कर रहे हैं और उन्होंने प्रकृति को ही सब कुछ मान रक्खा है, जब देखते हैं कि पुरुष का सामान्य ज्ञानमात्र भी उनको अभीतक नहीं मिला है, जब देखते हैं कि जीवभाव, पुरुषभाव, ईश्वरभाव, ब्रह्मभाव आदि चेतन जगत्सम्बन्धीय किसी भावका भी यथार्थरूप उनके अनुमान में नहीं आया है और जब देखते हैं कि अभी तक अर्व्वाचीन दार्शनिक गण जड़ जगत् के माया राज्य में ही अपने को भूलरहे हैं तब कैसे नहीं विश्वास करेंगे कि वे दार्शनिकज्ञान में अभी बालकही हैं। अन्तर्जगत्सम्बन्धीय विचाररूप महासागर के दो तट हैं, एकओर का तट तो यह विस्तृत संसार है और दूसरी ओर का तट ब्रह्मसद्भावरूप निर्व्वाण पद है; इस विचारभूमि के एक ओर संसाररूप इन्द्रियगम्य विषय और दूसरी ओर अतीन्द्रिय ब्रह्मपद है। अर्व्वाचीन दार्शनिकगण यदि च प्रथम तट की ओर से आगे बढ़गये हैं; परन्तु वे इस विस्तृत महाज्ञान समुद्र में थोड़ी दूर अग्रसर होनेही निराश हो पुनः पीछे की ओर देखने लगे हैं और अपनी असम्पूर्ण ज्ञानशक्ति के कारण यही समझने लगे हैं कि इस महासमुद्र के चारोंओर पूर्व्वभूमि के सदृश दृश्य विषय संसारही है; उनको केवल एक तट का ही संवाद विदित होने के कारण वे केवल इस महाज्ञानसागर के बीच दिग्भ्रमवश होरहे हैं, इस कारण उनको यही प्रतीत होता है कि जो कुछ है सो जड़ प्रकृतिही है। इसका प्रधान कारण यह है कि आर्य्यजाति में जिस प्रकार दार्शनिक ज्ञान का आविर्भाव हुआ है उस प्रकार से अर्व्वाचीन जातियों में नहीं हुआ है। आर्य्यजाति की अन्तर्दृष्टि के पाने की शैली यह है कि प्रथम वर्ण श्रेष्ठ ब्राह्मणगण स्वधर्म्म पालनपूर्व्वक विशुद्धचित्त होते हैं, तत्पश्चात् विषय-वैराग्यसम्पन्न होकर निवृत्तिमार्गगामी होतेहुए योग-साधनपरायण होते हैं। उक्त योगिजनों की समाधिस्थ बुद्धिद्वारा जो दार्शनिक सिद्धान्त प्रकट होता है सो अवश्यही अभ्रान्त होता है। अर्व्वाचीन जातियों में आर्य्यजनोचितशैली का नाममात्र भी नहीं है; उनमें केवल साधारण बुद्धिद्वारा अनुसन्धान करतेहुए बाहर से भीतर की ओर चलने का यत्न होता है। फलतः वहां के दार्शनिकों में अभ्रान्त सिद्धान्त का प्रकट होना सम्भव नहीं है।

अध्यात्म-उन्नति के सात क्रम हैं, उन्हीं सात क्रमों के अनुसार वैदिक

दर्शन शास्त्रों को भी पूज्यपाद महर्षियों ने केवल सात श्रेणी में ही विभक्त किया है। इन सातों में विरोध प्रतीति का कारण श्रीभगवान् वेदव्यास ने कहा है कि:—

सप्तानां ज्ञानभूमीनां साधकस्याखिलस्य च।
भेदाद्विरोध इत्येवं दर्शनेषु प्रतीयते॥

सातों ज्ञानभूमि और उनके साधक भिन्न भिन्न हुआ करते हैं इसकारण दर्शनशास्त्रों में विरोध प्रतीति होती है। वास्तव में विरोध नहीं है सो अगले किसी समुल्लास में प्रतिपादित किया जायगा। ये सातों दर्शन त्रिभावों के अनुसार तीन भाव में विभक्त हैं। यथाः-न्यायदर्शन और वैशेषिकदर्शन पदार्थ वादसम्बन्धीय, वैसेही योगदर्शन और सांख्यदर्शन सांख्यप्रवचन-सम्बन्धीय एवं कर्म्म-मीमांसा, भक्ति-मीमांसा और ब्रह्म-मीमांसा, ये तीनों वेदोंके काण्डत्रय के अनुसार मीमांसासम्बन्धीय दर्शन कहाते हैं। इन सातों के अतिरिक्त और किसी दार्शनिकसिद्धान्त का आर्य्यगण स्वीकार नहीं करते। जो कोई और दर्शन देखने व सुनने में आते हैं वे अन्तर्भावरूप से इन्हीं सातों में प्रविष्ट हैं। इन सातों में से सर्व्वदर्शन का ही मुख्य उद्देश्य आत्यन्तिक दुःखनाश और नित्यानन्द की प्राप्ति है। प्रकृति विलासरूप संसार दुःखमय है उसमें जो कुछ सुख है वोभी क्षणभंगुर और दुःख का ही पूर्वरूपमात्र है, इस लिये नित्यानन्दमय अमृत के पुत्र जीव नश्वर सुख-मय दुःखपूर्ण इस संसार में सुख लाभ नहीं करसक्के, इसलिये ही जीव आत्यन्तिक दुःखनाश और सुखप्राप्ति के लिये इतस्ततः भ्रमण करते हैं। दर्शन शास्त्र जीव को दुःखमय संसार से मुक्तकर आनन्दमय ब्रह्मधाम में पहुँचाता है इसलिये इसका नाम दर्शनशास्त्र है। सकल दर्शनशास्त्र का प्रतिपाद्य विषय दुःखनाश और सुखप्राप्ति होने पर भी प्रथम ज्ञानभूमियों के दर्शनों के साथ प्रकृति का सम्बन्ध जादा होने से उनमें प्रधानतः दुःखनाश ही लक्षीभूत है और अन्तिम ज्ञानभूमियों के दर्शनों के साथ प्रकृति से परे आनन्दमय ब्रह्मभाव का सम्बन्ध जादा होने से उनमें नित्यानन्दमय स्व-रूप स्थिति जादा लक्षीभूत की गई है। इन सात दर्शन सिद्धान्तों के तीन विभाग को इस प्रकार से भी समझ सक्के हैं कि प्रथम दो स्थूलविज्ञान,

अर्थात् अनुमान से दुःख की निवृत्ति की भूमि बताना, दूसरे दो सूक्ष्म विज्ञान अर्थात् बीच की भूमि में ठहरकर दोनों ओर का पता लगाना और तीसरे तीनों कारण विज्ञानमय हैं, अर्थात् उन में क्रमशः उत्तरोत्तर अत्यन्त दुःख निवृत्ति की अवस्था का स्वरूप निर्णय होता है। अब इन सातों दर्शनों के संक्षेप वृत्तान्त और बताये हुए इन विषयों पर आलोचना करेंगे।

## ( न्यायदर्शन )

न्यायदर्शन महर्षि गौतमप्रणीत है, इसको आन्वीक्षिकी व अक्षपाद-दर्शन भी कहतेहैं। प्रमाण के द्वारा पदार्थों का निरूपण, अथवा दूसरों के समझाने के लिये प्रतिज्ञा, हेतु, उदाहरण, उपनय और निगमन, इन पांच अवयव की अवतारणा का नाम न्याय है। न्यायदर्शन को प्रधानतः तीन भाग में विभक्त करसक्ते हैं, यथाः—तर्क, न्याय और दर्शन। तर्कांश में तर्कनिर्णय, वाद, जल्प, वितण्डा आदि विषय हैं। न्यायांश में प्रमाण आदि के विषय में चर्चा की गई है और दर्शनांश में आत्मा अनात्मा की आलोचना है। न्यायदर्शन पांच अध्यायों में विभक्त है और प्रत्येक अध्याय में दो दो आह्निक हैं इससे मालूम होता है कि महर्षि गौतमजी ने न्यायदर्शन को दश दिन में बनाया था। न्यायदर्शन का प्रतिपाद्यविषय दुःखनिवृत्ति है। संसार दुःखमय है, इसमें जो कुछ सुख है वो भी दुःख-युक्त होने के कारण दुःख ही है। जन्म होने से ही दुःख होता है अतः यदि दुःख का नाश करना हो तो जन्म का नाश करना पड़ेगा। जन्म का कारण प्रवृत्ति है, प्रवृत्ति का कारण रागद्वेष मोहात्मक दोष है, दोष भी मिथ्या ज्ञान से उत्पन्न होता है, अतः मिथ्याज्ञान नष्ट होना चाहिये, नहीं तो दुःखनिवृत्ति नहीं होगी; इसलिये महर्षि गौतम ने सूत्र किया है किः—

दुःखजन्मप्रवृत्तिदोषमिथ्याज्ञानानामुत्तरो—
त्तरापाये तदनन्तरापायादपवर्गः।

उल्लिखित दुःख जन्म आदियों का उत्तरोत्तर नाश होकर अन्त में मिथ्या ज्ञान के नाश होने से जीव की मुक्ति होती है। मिथ्याज्ञान नष्ट करने का उपाय क्या है? न्यायदर्शन की सम्मति में तत्त्वज्ञान ही मिथ्याज्ञान

नष्ट करने का उपायहै, अतः तत्त्वज्ञानके लाभ से ही अपवर्ग अर्थात् आत्यन्तिक दुःखनाश होता है।

तत्त्वज्ञान किसका होना चाहिये ? इसके उत्तर में न्यायदर्शन में लिखा है कि:—

प्रमाणप्रमेयसंशयप्रयोजनदृष्टान्तासि-
द्धान्तावयवतर्कनिर्णयवादजल्पवितण्डा-
हेत्वाभासच्छलजातिनिग्रहस्थानानां
तत्त्वज्ञानान्निःश्रेयसाधिगमः॥

निःश्रेयस पदवी या आत्यन्तिक दुःखनाश के लिये प्रमाण, प्रमेय, संशय, प्रयोजन, दृष्टान्त, सिद्धान्त, अवयव, तर्क, निर्णय, वाद, जल्प, वितण्डा, हेत्वाभास, छल, जाति और निग्रह स्थान इन षोडश पदार्थों का तत्त्वज्ञान होना चाहिये। न्यायदर्शन में इन षोडश पदार्थों का लक्षण-विचार अच्छी तरह से किया गया है जिसका संक्षेप वर्णन नीचे किया जाता है।

इनमें प्रथम पदार्थ प्रमाण है। यथार्थज्ञान का नाम प्रमा और प्रमा का जो करण अर्थात् यथार्थज्ञान लाभ करने का जो उपाय है उसको प्रमाण कहते हैं। न्यायदर्शन के मत में प्रमाण चार प्रकार का है। यथाः—प्रत्यक्ष, अनुमान, उपमान और शब्द। इन्द्रिय के द्वारा उपलब्ध ज्ञान प्रत्यक्ष है। अनुमान के अर्थ महर्षि गौतम ने कहा है कि:—

अथ तत्पूर्व्वकं त्रिविधमनुमानं पूर्व्ववत्
शेषवत् सामान्यतो दृष्टञ्च।

अनु पश्चात् अर्थात् लिङ्गदर्शन के पश्चात् जो मान या ज्ञान अर्थात् लिङ्ग लिङ्गी का जो सम्बन्धज्ञान है उसे अनुमान कहते हैं, अनुमान प्रत्यक्षपूर्व्वक है, क्योंकि लिङ्ग के प्रत्यक्ष न होने से लिङ्ग लिङ्गी का सम्बन्ध स्मरण नहीं होसक्ता है। यथाः—चूल्हे में आग ( लिङ्गी ) धुंआं ( लिङ्ग ) का एक साथ रहना पहले से देखने पर ही पीछे कभी पर्व्वत पर धूम देखने से अग्नि का अनुमान होसक्ता है। अनुमान तीन तरह का है। यथाः—पूर्व्ववत्, शेषवत् और सामान्यतोदृष्ट। मेघ को देखकर वृष्टि का अनुमान

पूर्ववत् अनुमान है । इसमें कारण को देखकर कार्य्य का अनुमान है । नदी में जलवृद्धि देखकर पर्वत पर वृष्टि का अनुमान शेषवत् अनुमान है । इसमें कार्य्य को देखकर कारण का अनुमान है । कारण अथवा कार्य्य के न रहने पर भी सामान्यतः देखकर जो अनुमान है वो सामान्यतोदृष्ट अनुमान है । जहां एकके साथ दूसरे की उपमा दी जाती है वह उपमान है । न्यायदर्शन के मत में सादृश्यज्ञान का साधक उपमान है । यथा :—

**प्रसिद्धसद्धर्म्यात्साध्यसाधनमुपमानम् ।**

पशु में गौ का सादृश्य या मुख में चन्द्रमा का सादृश्य इत्यादि ज्ञान जिससे लाभ हो उसे उपमान कहते हैं । शब्द के लक्षण में गौतमजी ने कहा है कि:—

**आप्तोपदेशः शब्दः ।**

भ्रम और प्रमाद से शून्य जो वाक्य है उसको आप्तवाक्य कहते हैं ।

प्रमेय अर्थात् प्रमाण का विषय १२ बारह प्रकार का है । यथाः–आत्मा, शरीर, इन्द्रिय, अर्थ, बुद्धि, मन, प्रवृत्ति, दोष, प्रेत्यभाव, फल, दुःख और अपवर्ग । आत्मा द्रष्टा और भोक्ता है । इच्छा द्वेष प्रयोजन सुख दुःख आदि आत्मा का लिङ्ग है । आत्मा का भोगायतन शरीर और भोगसाधन इन्द्रिय हैं । इन्द्रिय पांच प्रकार की हैं, घ्राण रसन चक्षु त्वक् और श्रोत्र । इन्द्रिय-गण भूतों से उत्पन्न होते हैं । भूत पांच प्रकार के हैं, पृथ्वी अप् तेज वायु और आकाश । घ्राणेन्द्रिय पार्थिव, रसनेन्द्रिय जलीय, चक्षुरिन्द्रिय तैजस, त्वगिन्द्रिय वायवीय और श्रोत्रेन्द्रिय आकाशीय है । इन्द्रियों के विषय का नाम अर्थ है । यथाः–घ्राणेन्द्रिय का विषय गन्ध, रसनेन्द्रिय का विषय रस, चक्षुरिन्द्रिय का विषय रूप, त्वगिन्द्रिय का विषय स्पर्श और श्रोत्रेन्द्रिय का विषय शब्द है । स्मरण, अनुमान, संशय, सुख आदि प्रत्यक्ष का करण मन है । प्रवृत्ति तीन प्रकार की है । यथाः–शारीरिक वाचिक और मानसिक । दोष तीन प्रकार का है । यथाः–राग द्वेष मोह । काम तृष्णा आदि राग, क्रोध ईर्षा आदि द्वेष, मिथ्याज्ञान प्रमाद आदि मोह है । पुनः पुनः जन्ममरण का नाम प्रेत्यभाव है । दोष और प्रवृत्तिजनित सुख दुःख का अनुभव फल है । बाधना अर्थात् तापलक्षण दुःख है ।

अनवधारण ज्ञान का नाम संशय है। साधारण धर्म्मज्ञान, असाधारण धर्म्मज्ञान, विप्रतिपत्ति, उपलब्धि और अनुपलब्धि, संशय के ये पांच कारण हैं। जिसको लक्ष्य करके प्रवृत्ति होती है उसका नाम प्रयोजन है। जिस विषय में साधारण अर्थात् लौकिक और उत्कृष्टबुद्धि अर्थात् परीक्षक लोगों का मतभेद नहीं होता है उसका नाम दृष्टान्त है। अर्थ का जो अभ्युपगम या निश्चय है उसको सिद्धान्त कहते हैं। जिन शब्दों के या वाक्यों के अनुसार साधनीय अर्थ अर्थात् साध्य की सिद्धि होती है उसे न्याय कहते हैं। न्याय का एकदेश अवयव है। अवयव पांच प्रकार का है। यथाः—प्रतिज्ञा, हेतु, उदाहरण, उपनय और निगमन। इस न्यायांश में पहले एक प्रस्ताव या प्रतिज्ञा की जाती है, तदनन्तर उसका हेतु निर्दिष्ट किया जाता है, तदनन्तर उदाहरण के द्वारा हेतु का कारण दृढ किया जाता है, इस तरह से हेतु निर्दिष्ट होने पर कार्य्यस्थल में उसका उपनय अर्थात् प्रयोग होता है, अन्त में उसके द्वारा निगमन अर्थात् सिद्धान्त होता है। जिस विषय का तथ्य मालूम नहीं होरहा है उस विषय में तथ्यज्ञान के वास्ते कारण की उपपत्ति के अनुसार एक पक्ष की जो सम्भावना होती उसको तर्क बोलते हैं। किसी विषय का तत्त्व अज्ञात होने से उसकी जानने की इच्छा स्वतः हुआ करती है, जानने की इच्छा होने से ही परस्पर विरुद्ध बातों की चर्चा होती है, इस प्रकार सन्दिह्यमान दोनों धर्म्मों में से जिस धर्म्म के कारण की उपपत्ति होती है, उसके लिये "यह ऐसा होसक्ता है" ऐसी सम्भावना भी होती है, इस सम्भावना को ही तर्क कहते हैं। प्रमाण और तर्क का जो फल है उसे निर्णय कहते हैं; अर्थात् स्वपक्षस्थापन के द्वारा लक्षीभूत अर्थ का जो निश्चय है उसका नाम निर्णय है। तत्त्वनिर्णय के उद्देश्य से जो कथा प्रवर्त्तित होती है उसे वाद कहते हैं; अर्थात् अपना जय या प्रतिपक्षी का पराजय इस पर कुछ भी लक्ष्य न रखकर केवल तत्त्व निर्णय के विचार से जो कथोपकथन, वही वाद है। तत्त्वनिर्णय के प्रति लक्ष्य न रखकर प्रतिपक्षी का पराजय और स्वपक्ष के जय के लिये जो शास्त्रार्थ प्रवर्त्तित होता है, उसका नाम जल्प है। जल्प में वादी और प्रतिवादी दोनों काही स्वपक्षस्थापन और परपक्ष प्रतिषेध लक्ष्य रहता है। अपना कोई भी पक्ष न रख करके केवल परपक्ष के खण्डन के लिये जो

शास्त्रार्थ होता है, उसका नाम वितण्डा है। दुष्ट हेतु का नाम हेत्वाभास है; अर्थात् जो हेतु की तरह प्रतीत होता हो परन्तु वास्तव में हेतु न हो, उसे हेत्वाभास कहते हैं। जिस अर्थ के लिये वाक्यप्रयोग करते हैं उसका विपरीत अर्थ कल्पना करके दोषउद्भावन करने का नाम छल है। जैसा कि "नवकम्बलोऽयंमनुष्यः" इस वाक्य में वक्ता का अभिप्राय यह है कि यह मनुष्य नूतन कम्बल से युक्त है, परन्तु छल वादी कहेंगे कि इस मनुष्य के पास ९ कम्बल हैं। व्यावृत्ति की अपेक्षा न करके केवल साधर्म्य और वैधर्म्य के बल से जो दोष निकाला जाय उसका नाम जाति है, इसके चौबीस भेद हैं जो मूलदर्शन में द्रष्टव्य हैं। जिसके द्वारा विचारकार्य का विपरीत ज्ञान या प्रकृत विषय में अज्ञान प्रकाश होता है उसका नाम निग्रहस्थान है। पहले एक प्रकार की प्रतिज्ञा करके पीछे उसका त्याग कर देना, दूसरे पक्ष में दोष होने पर भी दोष उद्भावन न करना, दूसरे के द्वारा अपने पर दिये हुए दोषोंका खण्डन न करना इत्यादि निग्रहस्थान के लक्षण हैं। महर्षि गौतम की सम्मति में इन षोडश पदार्थों के तत्त्वज्ञान से मुक्ति होतीहै।

शरीर से आत्मा का संयोग होने से अहं ज्ञान का उदय होकर आत्मा को दुःख होता है इसलिये शरीर से आत्मा को पृथक् करदेनाही इस दर्शन के अनुसार मुक्ति है। न्यायदर्शन में ईश्वर का प्राधान्य और मुक्ति के हेतु न होने पर भी इसमें ईश्वर का अस्तित्व स्वीकार किया गया है और बहुत प्रकार के तर्कवाद के द्वारा वेद का भी प्रामाण्य स्वीकार किया है। इन सब विषयों पर आगे के समुल्लासों में चर्चा की जायगी।

## (वैशेषिकदर्शन)

न्याय और वैशेषिक एक श्रेणी के दर्शन हैं। महर्षिकणाद इस दर्शन के प्रवर्त्तक हैं। इसमें "विशेष" नामक एक अतिरिक्त पदार्थ स्वीकृत होने से इसका नाम वैशेषिक दर्शन हुआ है। वैशेषिक दर्शन में ३७० सूत्र हैं जो कि दस अध्यायों में विभक्त हैं और एक एक अध्याय में दो दो आह्निकहैं इससे मालूम होता है कि २० दिन में यह दर्शन बनाया गया है। प्रथमाध्याय के प्रथम आह्निक में जातिमान् अर्थात् द्रव्य गुण कर्म्म एवं द्वितीयाह्निक में सामान्य या जाति और विशेष पदार्थ का निरूपण किया गया है।

द्वितीयाध्याय के प्रथमाह्निक में भूतपदार्थ, द्वितीयाह्निक में काल और दिक् एवं तृतीयाध्याय के दोनों आह्निकों में आत्मा का निरूपण किया है; अधिकन्तु इस अध्याय के द्वितीयाह्निक में मन का निरूपण किया गया है। चतुर्थाध्याय के प्रथमाह्निक में जगत् का मूल कारण व कतिपय प्रत्यक्ष का कारण और द्वितीयाह्निक में शरीर पर विचार किया गया है। पञ्चमाध्याय के प्रथमाह्निक में शारीरिक कर्म्म, द्वितीयाह्निक में मानसिक कर्म्म एवं षष्ठाध्याय के प्रथमाह्निक में दान और प्रतिग्रह, द्वितीयाह्निक में आश्रम धर्म्म तथा सप्तमाध्याय के दोनों आह्निकों में रूप आदि गुण व सामान्य पर विचार किया गया है। अष्टमाध्याय के प्रथमाह्निक में प्रत्यक्ष ज्ञान, द्वितीयाह्निक में ज्ञानसापेक्ष ज्ञान व ज्ञानसाधन इन्द्रिय एवं नवमाध्याय के प्रथमाह्निक में अभाव व कतिपय प्रत्यक्ष कारण, द्वितीयाह्निक में अनुमान स्मृति आदि तथा दशमाध्याय के प्रथमाह्निक में सुख दुःख और द्वितीयाह्निक में समवायी आदि कारणों पर विचार किया गया है। प्रसङ्गतः इन सब अध्यायों में और सब विषय वर्णन किये गये हैं।

वैशेषिकदर्शन का प्रतिपाद्य आत्यन्तिक दुःखनिवृत्ति है। दर्शनकार पहिलेही इसप्रकार ग्रन्थ को प्रारम्भ करते हैं किः—

अथाऽतो धर्म्मं व्याख्यास्यामः।
यतोऽभ्युदयनिःश्रेयससिद्धिः स धर्म्मः॥

अब धर्म्म की व्याख्या करेंगे। जिससे अभ्युदय व आत्यन्तिक दुःख निवृत्ति होती है वही धर्म्म है। महर्षि कणाद की सम्मति में निःश्रेयस या अत्यन्त दुःखनिवृत्ति तत्त्वज्ञान से होती है, अतः इसी दर्शन में कहा है किः—

धर्म्मविशेषप्रसूताद्द्रव्यगुणकर्म्मसामान्य-
विशेषसमवायानां पदार्थानां साधर्म्यवै-
धर्म्याभ्यां तत्त्वज्ञानान्निःश्रेयसम्।

धर्म्मविशेष से उत्पन्न द्रव्य, गुण, कर्म्म, सामान्य, विशेष, समवाय, इन छः पदार्थों के साधर्म्य और वैधर्म्य-ज्ञानजनित तत्त्वज्ञान के द्वारा निःश्रेयसलाभ होता है। इस प्रकार से निःश्रेयसलाभ का उपाय बतानाही

वैशेषिक दर्शन का उद्देश्य है। साधर्म्य अर्थात् साधारण धर्म्म, यथा-पृथिवी जल आदि द्रव्य का साधारण धर्म्म द्रव्यत्व है । द्रव्य का वैधर्म्य गुणत्व है क्योंकि द्रव्य का गुणत्व दृष्ट नहीं होता है। द्रव्य नव प्रकार के हैं, यथा- क्षिति, अप्, तेज, वायु, आकाश, काल, दिक्, आत्मा और मन। क्षिति अप् तेज वायु ये चार भूत नित्य अनित्य भेद से द्विविध हैं । परमाणुरूप में नित्य हैं और परमाणु संघात से उत्पन्न शरीर इन्द्रिय और विषयरूप में अनित्य हैं। वैशेषिक के मत में पृथिव्यादि चार प्रकार के द्रव्य के परमाणु और आकाशादि पांच द्रव्य नित्य हैं। आत्मा ज्ञान का आश्रय है। आत्मा का मानस प्रत्यक्ष होता है। आत्मा प्रत्येक शरीर में भिन्न भिन्न है। वैशेषिक के मत में मन अणुप्रमाण है और आत्मा, सुख, दुःखादि प्रत्यक्ष का करण है। द्रव्य गुणका आश्रय है। गुणशून्य होकर द्रव्य नहीं रहसक्ता है। वैशेषिक के मत में आकाश किसी द्रव्य का आरम्भक नहीं है। आकाश विभु और शब्द का आश्रय है । जागतिक कोई पदार्थ आकाशसम्बन्ध से रहित नहीं है। जिस पदार्थ में गुणत्व जाति है उसे गुण कहते हैं। गुण २४ प्रकार के हैं। यथा-रूप, रस, गन्ध, स्पर्श, शब्द, संख्या, परिमाण, पृथक्त्व, संयोग, विभाग, परत्व, अपरत्व, बुद्धि, सुख, दुःख, इच्छा, द्वेष, यत्न, गुरुत्व, द्रवत्व, स्नेह, संस्कार, धर्म्म और अधर्म्म । परिमाण चार तरह का है; अणु, महत्, ह्रस्व और दीर्घ। गुणों के अलग अलग लक्षण मूलग्रन्थ में द्रष्टव्य है।

कर्म्म पांच प्रकार का है; उत्क्षेपण अर्थात् ऊर्द्धक्षेपण, अवक्षेपण अर्थात् निम्नक्षेपण, आकुञ्चन, प्रसारण और गमन। सामान्य का अर्थ जाति है। जाति दो तरह की होती है, परा और अपरा; अधिक देशवृत्ति जाति परा और अल्पदेशवृत्ति जाति अपरा है; यथा-मनुष्यत्व, अश्वत्व, गोत्व आदि अपरा और प्राणित्व परा जाति है। विशेष का अर्थ किसी किसी ने व्यक्ति कहा है; यथा सामान्य अर्थ जाति और विशेष अर्थ व्यक्ति है, परन्तु सबकी सम्मति ऐसी नहीं है। उनके विचार में जिस असाधारण धर्म्म के द्वारा निरवयव पदार्थों की परस्पर भेदसिद्धि होती है उसीका नाम विशेष है। वैशेषिक मतावलम्बी लोग कहते हैं कि द्व्यणुक से लेकर घटादिपर्य्यन्त समस्त सावयव द्रव्यों का परस्पर भेद अपने अपने अवयवभेद से सिद्ध

होता है, परन्तु जिस धर्म्म के द्वारा निरवयव एक जाति के दोनों परमाणु में पारस्परिक भेद सिद्ध होता है उसीका नाम विशेष है। इसी विशेष पदार्थ के विश्लेषणरूप हेतु से ही इसका नाम वैशेषिकदर्शन हुआ है। समवाय नित्य सम्बन्ध है। तन्तु के साथ वस्त्र का, गुण के साथ गुणी का, घट के साथ मिट्टी का या जाति के साथ व्यक्ति का जो नित्य सम्बन्ध है उसी को ही समवायसम्बन्ध कहते हैं। अभाव के दो भेद हैं, संसर्गाभाव और अन्योन्याभाव। संसर्गाभाव अर्थात् सम्बन्ध का अभाव तीन प्रकार का है; यथा—प्रागभाव, प्रध्वंसाभाव और अत्यन्ताभाव। सूत्र में वस्त्र का प्रागभाव है, घट चूर्ण होजाने से या देह भस्म होजाने से पूर्व उसमें उसका प्रध्वंसाभाव और जड़ में चेतन का अत्यन्ताभाव है। अन्योन्याभाव; यथा—अश्व गज नहीं इस वास्ते अश्व में गज का जो अभाव है या गज में अश्व का जो अभाव है उसे अन्योन्याभाव कहते हैं। महर्षि कणाद की सम्मति में ऊपर के छः पदार्थ भाव पदार्थ हैं और भाव का अभाव ही अभाव पदार्थ है।

वैशेषिकदर्शन के अनुसार इन षट् भाव पदार्थों के तत्त्वज्ञान से मुक्ति होती है। इसमें प्रधानतः सप्त पदार्थों की अर्थात् छः भाव और एक अभाव की संज्ञा निर्देश करके इसके बाद तत्तद्विभागान्तर्गत विभागों की भी संज्ञा निर्देश की गई है। इसी कारण वैशेषिकदर्शन को सप्तपदार्थ वादी भी कहते हैं। इसमें क्षिति क्या है? जल क्या है? तेज क्या है? उत्क्षेपण आकुञ्चन आदि भी क्या है? इन सबोंकी व्याख्या सूत्ररूप से की गई है। पृथिवी आदि के लक्षणों में महर्षि कहते हैं कि:—

रूपरसगन्धस्पर्शवती पृथिवी।
रूपरसस्पर्शवत्य आपो द्रवाः स्निग्धाः।
तेजोरूपस्पर्शवत्।
स्पर्शवान् वायुः।
त आकाशे न विद्यन्ते।

जिसमें रूप रस गन्ध और स्पर्श है वही पृथिवी है। रूप रस स्पर्श से युक्त द्रव और स्निग्ध जल है। जिसमें रूप और स्पर्श है वह तेज है। जिस

में स्पर्श है वह वायु है। जिसमें रूप रस गन्ध स्पर्श कुछ भी नहीं है वह आकाश है। इस प्रकार से प्रत्येक पदार्थ की संज्ञा निर्देश करके कारण परम्परा के अनुसन्धान करते हुए महर्षि कणाद ने यह सिद्धान्त किया है कि:—

सदकारणवन्नित्यम्।

सत्पदार्थों में, जिसके कारण न हो वह नित्य है। इस हिसाब से परमाणु ही सत् और नित्य पदार्थ है, इसका कोई कारण नहीं है। परमाणुवादतत्त्व महर्षि कणाद के द्वाराही प्रचलित हुआ है। उनकी सम्मति में यह संसार परमाणु के संयोग से उत्पन्न हुआ है। यह संयोग किसी अव्यक्त कारण से होता है। प्रशस्तपाद आचार्य्य ने इसको भगवान् की इच्छा कही है। पृथिवी के सकल पदार्थ परमाणु के समष्टिमात्र हैं। विभाग करते करते सभी पदार्थ एक सूक्ष्मतम दशा को प्राप्त होते हैं, जिस दशा में उनको फिर विभक्त नहीं किया जा सक्ता है, वही अविभाज्य सूक्ष्मतम पदार्थ ही नित्य परमाणु हैं। वैशेषिकदर्शन में ईश्वर का अस्तित्व स्वीकार किया गया है, परन्तु जीव की मुक्ति के साथ उसका सम्बन्ध विशेष नहीं वतलाया गया है। उनकी सम्मति में पदार्थों के तत्त्वज्ञान के द्वारा अदृष्ट का नाश होता है जिससे जीव को मुक्ति मिलती है। इन सब बातों का विचार आगे के समुल्लासों में किया जायगा। वैशेषिक के मत में प्रमाण दो तरह के हैं, प्रत्यक्ष और अनुमान। शब्दप्रमाण अनुमान के ही अन्तर्गत है। किसी द्रव्य के लाने के लिये कहने से शब्द सुनकर ही उस द्रव्य के विषय में अनुमान होता है, अतः शब्द भी अनुमान प्रमाण के अन्तर्गत है। प्रत्यक्ष धूम के देखने से जिस प्रकार अप्रत्यक्ष वह्नि का अनुमान होता है उसी प्रकार प्रत्यक्ष शब्द सुनने से अप्रत्यक्ष पदार्थ का अनुमान होता है। लिङ्गदर्शन से हो या शब्दश्रवण से हो; अप्रत्यक्ष पदार्थ का ज्ञानमात्र ही अनुमिति है अतः नैयायिक सम्मत उपमान भी वैशेषिक के मत में अनुमान प्रमाण के अन्तर्गत है। इस प्रकार पदार्थों के तत्त्वज्ञान से जीव को निःश्रेयस लाभ होता है।

## ( योगदर्शन )

योगदर्शन के प्रवर्त्तक श्रीभगवान् पतञ्जलि हैं। इसमें कुल १९५ सूत्र हैं

जिनपर श्रीभगवान् वेदव्यास ने भाष्य किया है। योगदर्शन के चार पाद हैं, यथा–समाधिपाद, साधनपाद, विभूतिपाद और कैवल्यपाद । प्रथमपाद में योग का उद्देश्य और लक्षण, वृत्ति का लक्षण, योग का उपाय, फल और प्रकारभेद वर्णित हुआ है । दूसरे पाद में क्रियायोग, क्लेश कर्म्म विपाक और उसका दुःख, हेय हेयहेतु हान और हानोपायरूपी व्यूहचतुष्टय का वर्णन किया गया है । तृतीय पाद में योग का अन्तरङ्ग परिणाम, संयम के द्वारा प्राप्त विभूति और विवेक से उत्पन्न ज्ञान का प्रतिपादन किया गया है । चतुर्थ पाद में मुक्ति के योग्य चित्त, परलोकसिद्धि, बाह्यार्थसद्भावसिद्धि, चित्तातिरिक्त आत्मा की सिद्धि, धर्म्ममेघसमाधि, जीवन्मुक्ति व विदेह कैवल्य का वर्णन है । पातञ्जलदर्शन का और एक नाम साङ्ख्यप्रवचन है । इसका कारण यह है कि श्रीभगवान् पतञ्जलि ने सांख्यदर्शन के प्रवर्त्तक महर्षि कपिल के दार्शनिक सिद्धान्तों को ग्रहण किया है । सांख्योक्त पञ्चविंशति तत्त्व अर्थात् पुरुष, प्रकृति, महत्तत्त्व, अहङ्कार, पञ्चतन्मात्रा, एकादश इन्द्रिय और पञ्च महाभूत इसमें स्वीकृत हुए हैं । परन्तु पतञ्जलिजी ने इसके सिवाय और एक तत्त्व का प्रचार किया है, वो तत्त्व ईश्वर है । ईश्वर सांख्योक्त पुरुष नहीं है, परन्तु पुरुषविशेष है । पातञ्जल में सूत्र है कि:—

क्लेशकर्म्मविपाकाशयैरपरामृष्टः पुरुषविशेष ईश्वरः ।
तत्र निरतिशयं सर्व्वज्ञबीजम् ।
स एष पूर्व्वेषामपि गुरुः कालेनानवच्छेदात् ।

जो विशेष पुरुष क्लेश कर्म्म कर्म्मफल और संस्कार के सम्बन्ध से रहित हैं वही ईश्वर हैं । उनमें चरम ज्ञान का बीज है । काल के द्वारा अवच्छिन्न न होने से वे ब्रह्मादि के भी गुरु हैं । अन्यान्य पुरुष अर्थात् सांख्यकथित बहुपुरुष इस दर्शनकथित ईश्वर की तरह नहीं हैं । उनमें क्लेश कर्म्म कर्म्मफल और संस्कार का सम्बन्ध है । क्लेशादि भोग के हेतु हैं । ईश्वर में क्लेशादि के न रहने से उनका भोग नहीं है । क्लेशादि अन्तःकरण के धर्म्म होने पर भी सान्निध्यवशात् पुरुष में भी उपचरित होते हैं । पुरुष उनके भोक्ता हैं । गीताजी में कहा है कि:—

पुरुषः प्रकृतिस्थो हि भुङ्क्ते प्रकृतिजान्गुणान् ।

पुरुष प्रकृति से युक्त होकर प्रकृति के विषयों का भोग करता है। जिस प्रकार युद्ध का जय वा पराजय स्वामी ( राजा ) पर ही आरोपित होता है उसी प्रकार बुद्धिस्थ भोगादि पुरुष में उपचरित होते हैं।

क्लेश पांच प्रकार के हैं । अविद्या, अस्मिता, राग, द्वेष, अभिनिवेश। मिथ्या ज्ञान को अविद्या कहते हैं। योगदर्शन में कहा है कि:-

अनित्याऽशुचिदुःखाऽनात्मसु नित्यशुचिसुखाऽऽत्मख्यातिरविद्या।

अनित्य वस्तु में नित्यत्वज्ञान, अशुचि शरीरादिकों में शुचित्व ज्ञान, दुःख में सुखज्ञान और अनात्मा देहादिकों में आत्मज्ञान अविद्या है । संसार के सब सुखों के साथ दुःख मिला हुआ है इस वास्ते अज्ञानिलोगों के परिणाम ताप संस्कारदुःखमिश्रित सांसारिक सुख में मत्त होने पर भी विवेकी लोग उसे दुःखही समझते हैं । बुद्धि और पुरुष वास्तव में परस्पर भिन्न होने पर भी दोनों की एकरूपताज्ञान का नाम अस्मिता है । राग द्वेष के विषय में योगदर्शन में लिखा है कि:-

सुखानुशायी रागः ।
दुःखानुशायी द्वेषः ।

सुख के विषय में अभिलाष का नाम राग और दुःखसाधन में चित्त के विराग का नाम द्वेष है। अभिनिवेश अर्थात् मृत्युभय जोकि प्राकृत संस्कार के कारण विद्वान् अविद्वान् सभीको होता है। यही पांच प्रकार के क्लेश हैं। इसके द्वारा संसार में जीव को दुःख मिलता है । योगदर्शन इसी दुःख से मुक्त करके पुरुष को स्वरूप में प्रतिष्ठित करता है। पातञ्जलदर्शन के मत में तत्त्व २५ पचीस नहीं हैं। २६ छब्बीस हैं, परन्तु इन तत्त्वों की आलोचना योगदर्शन का मुख्य विषय नहीं है। योग ही इस दर्शन का मुख्य विषय है। योग का स्वरूप, साधन, गौणफल विभूति और मुख्य फल कैवल्य का तत्त्वनिर्णय, इसका प्रतिपाद्य विषय है ।

योगशास्त्र चिकित्साशास्त्र की तरह चार पर्व में विभक्त है। जिस प्रकार चिकित्साशास्त्र रोग, निदान, आरोग्य व औषध इन चार अध्यायों में विभक्त है; उसी प्रकार योगशास्त्र के भी चार पर्व हैं। यथा-हेय, हेयहेतु,

हान और हानोपाय । अन्यान्यदर्शनों की तरह पातञ्जल दर्शन के मत में भी संसार दुःखमय है अतः हेय है । सूत्र में कहा है कि:-

दुःखमेव सर्व्वं विवेकिनः ।

विवेकी के अर्थ सब संसारही दुःखमय है । हेयरूपी संसार का हेतु, हान और हानोपाय के लक्षण सूत्रों में निम्नलिखित रीति से वर्णित हैं-

द्रष्टृदृश्ययोः संयोगो हेयहेतुः ।
तदभावात्संयोगाभावो हानं तद्दृशेःकैवल्यम् ।
विवेकख्यातिरविप्लवा हानोपायः ।

इस हेय संसार का निदान, अर्थात् हेतु प्रकृति पुरुष का संयोग है। परन्तु प्रकृतिपुरुषसंयोगजन्य इस संसार का उच्छेद होना सम्भव है, इसी को हान कहते हैं। इस हान का उपाय प्रकृति पुरुष का यथार्थतः भेद ज्ञान है। इस प्रकार प्रकृति पुरुष का भेदज्ञान ठीक ठीक होने से मोक्ष होता है। सांख्यदर्शन के मत में २५ तत्त्वों के ज्ञान से यह ज्ञान होता है, परन्तु योग-दर्शन के मत में योग के द्वाराही एतादृश विवेक होसक्ता है । योग का लक्षण यह है:-

योगश्चित्तवृत्तिनिरोधः ।

चित्त की वृत्तियों के निरोध का नाम योग है । चित्त की पांच अवस्था या भूमि हैं । यथाः-मूढ, क्षिप्त, विक्षिप्त, एकाग्र और निरुद्ध । इनमें प्रथम तीन अवस्था योगावस्था के नीचे व्युत्थानदशा में होती हैं । तमोगुण के आधिक्य से प्रमाद या मोह के द्वारा आच्छन्न अवस्थाही मूढ है । रजोगुण के आधिक्य से चञ्चलअवस्था क्षिप्त है । और कभी कभी सत्त्वगुण के उदय होने से चित्त की जो वृत्तिशून्य निश्चल अवस्था होती है उसका नाम विक्षिप्त है । यह अवस्था क्षणिक होती है । इन तीनों के अतिरिक्त एकाग्र दशा में योगद्वारा चित्तवृत्तिनिरोध होना प्रारम्भ होता है । इस एकाग्रवृत्ति से परे निरुद्धवृत्ति का उदय होता है वही पांचवीं वृत्ति है और इसी वृत्ति में योग की प्राप्ति होती है । चित्त की पञ्चावयववृत्ति क्लिष्ट व

अक्लिष्ट भेद से द्विधा विभक्त है। साधारणतः राजस तामस वृत्ति क्लिष्ट और सात्त्विक वृत्ति अक्लिष्ट है। इस प्रकार द्विधा भिन्न वृत्ति पञ्चावयव है। यथाः— प्रमाण, विपर्य्यय, विकल्प, निद्रा और स्मृति। प्रमाण तीन प्रकार का हैः— प्रत्यक्ष, अनुमान व आगम। विपर्य्यय अर्थात् मिथ्याज्ञान, यथा—शुक्ति में रजतज्ञान। वस्तु न होनेपर भी शब्दज्ञान के कारण जो वृत्ति है उसे विकल्प कहते हैं। यथा—आकाशकुसुम शशशृङ्ग। सुषुप्तिकालीन चित्तवृत्ति का नाम निद्रा है। निद्रा के अनन्तर निद्राकाल का सुख याद रहता है इस लिये निद्रा को भी वृत्ति कही गई है। चित्त में रहे हुए विषय का पीछे से स्मरण करना स्मृति है। इन पांचों से अतिरिक्त और वृत्ति नहीं है। चित्त के साथ पुरुष का संयोग रहने से वे सब वृत्ति पुरुष में उपचरित होती हैं। योग के द्वारा इनके निरोध होने से इनका प्रतिबिम्ब पुरुष पर नहीं पड़ता है। उस समय क्या अवस्था होती है सो श्रीभगवान् पतञ्जलिजी वर्णन करते हैं किः—

**तदा द्रष्टुः स्वरूपेऽवस्थानम्।**

तब पुरुष अपने स्वरूप में अवस्थान करते हैं। इस प्रकार से योग की प्राप्ति द्वारा स्वरूप—साक्षात्कार होने से कैवल्य की प्राप्ति होती है। यही योग का फल है। इसी योग फल के प्राप्ति के उपाय के विषय में पूज्यपाद महर्षि ने यह कहा है किः—

**अभ्यासवैराग्याभ्यां तन्निरोधः।**

चित्तवृत्ति निरोध का उपाय अभ्यास व वैराग्य है। स्वरूप में स्थित होने के लिये यत्न करना अभ्यास है। दृष्ट व अदृष्ट विषयों में वितृष्णा का नाम वैराग्य है। अभ्यास और वैराग्य द्वारा चित्त की एकाग्रता पूर्ण होकर पश्चात् निरुद्ध दशा प्राप्त होती है। इसीका नाम योग या समाधि है। समाधि की भी दो अवस्था हैं, यथा—सम्प्रज्ञात और असम्प्रज्ञात। असम्प्रज्ञात के भी चार भेद हैं, यथा—वितर्क विचार आनन्द और अस्मिता। जब तक स्थूल सूक्ष्म जगत् के साथ, उससे परे जो पुरुष उसका सम्बन्ध रखकर वृत्ति निरोध होता है वह दशा वितर्क की है। जगत् को छोड़कर केवल पुरुषसत्ता के अवलम्बनपूर्वक निरोध का नाम विचार है। पुरुष में प्रति-

ष्ठित आनन्दभाव में चित्तनिरोध करके उसकी ही उपभोगदशा आनन्द-पद्वाच्य है। उससे भी परे केवल अपने अस्तित्व का अनुभव करानेवाली निरोध दशा का नाम अस्मिता है। सविकल्प या सम्प्रज्ञात समाधि की इन चारों दशा में ही प्रकृति का सूक्ष्म सम्बन्ध रहता है। इससे परे असम्प्रज्ञात या निर्विकल्प समाधि की भूमि है जिसमें प्रकृति का सम्बन्ध बिलकुल नहीं रहता है।

सम्प्रज्ञात और असम्प्रज्ञात इन दोनों दशाओं के बीच में एक योग विघ्न होता है जिसका नाम भवप्रत्यय है। कोई कोई साधक चित्त को एकाग्र करता हुआ अन्त में उसको प्रकृति के ही सूक्ष्म भाव में लय करदेता है। इस प्रकार से प्रकृतिविलीन चित्त को बुद्धि-प्रतिबिम्बित चैतन्य का आभास सुख मिलने लगता है। वह साधक उस प्रतिबिम्बित सुख को ही वास्तविक आनन्द मानकर वर्षों तक उसी तरह जड़समाधिग्रस्त रहता है। हठ लय आदि वितर्क-विचार-विहीन योगों की समाधि में ऐसी जड़ समाधि-रूप भ्रान्ति होती है। यह एक प्रकार का योगविघ्न है अतः भवप्रत्यय अर्थात् पुनः संसार का कारण है, क्योंकि पुरुष में चित्त का लय न होकर इसके द्वारा प्रकृति में ही लय होने से उस प्रकार की समाधि से युक्त साधक का पुनः पतन होता है। दुःख का विषय है कि आजकल योग के वास्तविक तत्त्व को न जानने से बहुत लोग इस प्रकार के जड़समाधिग्रस्त लक्ष्यभ्रष्ट योगियों को ही सच्चे योगी मानने लगे हैं। बहुतसी हठादि योगों की क्रियाओं के द्वारा श्वासप्रश्वासरहित अप्राकृतिक समाधि या मूर्च्छा का अभ्यास करके बहुत से झूठे योगी भोलेभाले गृहस्थों को फँसाकर स्वार्थ-सिद्धि, धनसञ्चय और योगविद्या का व्यापार भी करने लग गये हैं। बीस रोज तक समाधि चढ़ाई, ६ महीने जमीन के अन्दर गाड़ दिये गये थे इत्यादि अनेक सिद्धाई की बातों से संसार में बहुत भ्रष्टता फैल रही है। सच्चा विचार करने पर मालूम होगा कि वे सब बातें यथार्थ योग की और आध्यात्मिक उन्नति की नहीं हैं, परन्तु जड़समाधि या उससे भी नीचे साधारण प्राणायाम आदि की सिद्धि की बातें हैं जिससे योगी की उन्नति न होकर उल्टा पतन होता है। अतः इन सब दुकानदार योगियों से सब को सावधान रहना चाहिये।

सम्प्रज्ञात समाधि के इस भवप्रत्ययरूपी विघ्न को दूर करने के लिये योगिराज पतञ्जलिजी ने कहा है कि:—

श्रद्धावीर्य्यस्मृतिसमाधिप्रज्ञापूर्व्वक इतरेषाम् ।

श्रद्धा, उत्साह, स्मृति, एकाग्रता और विवेक के रहने से भवप्रत्यय न होकर असम्प्रज्ञात अर्थात् निर्विकल्प समाधि होती है जो कि योग का चरम फल है। जिस अभ्यास के परिपाक से योगी को असम्प्रज्ञात समाधि-दशा प्राप्त होती है, योगदर्शन में उसे अष्टाङ्ग में विभक्त किया गया है। यथाः—

यमनियमासनप्राणायामप्रत्याहारधारणाध्यान-
समाधयोऽष्टावङ्गानि ।

अहिंसा, सत्य, अस्तेय ( चोरी न करना ), ब्रह्मचर्य्य और अपरिग्रह इनका नाम यम है। शौच, सन्तोष, तपस्या, स्वाध्याय और ईश्वर प्रणि-धान नियम हैं। जिस प्रकार से स्थिर और सुख से बैठा जाय वह आसन है। श्वासप्रश्वास के नियमन से प्राणसंयम करने को प्राणायाम कहते हैं। इन्द्रियों को विषयों से हटाने का नाम प्रत्याहार है। अन्तर्जगत् के एकदेश में चित्त के धारण करने का नाम धारणा है। ध्यान का लक्षण यह है कि:—

तत्र प्रत्ययैकतानता ध्यानम् ।

चित्तवृत्ति के एकतान प्रवाह का नाम ध्यान है। ध्यान के समय ध्याता अर्थात् ध्यान करनेवाला, ध्येय अर्थात् ध्यान करने योग्य इष्ट और ध्यान यह त्रिपुटी रहती है। समाधि का लक्षण श्रीभगवान् पतञ्जलिजी ने किया है कि:—

तदेवार्थमात्रनिर्भासं स्वरूपशून्यमिव समाधिः ।

जिस समय ध्यान परिपक्क होने से ध्याता ध्येय ध्यान तीनों एक होजाते हैं उसीका नाम समाधि है। समाधि दो प्रकार की है। सबीज व निर्बीज या सम्प्रज्ञात व असम्प्रज्ञात। सबीज में त्रिपुटी का लय होनेपर भी सूक्ष्म संस्कार रहता है। निर्बीज का लक्षण सूत्रकार ने किया है कि:—

तस्यापि निरोधे सर्व्वनिरोधान्निर्बीजः समाधिः ।

निर्बीज समाधि में उस सूक्ष्म संस्कार का भी निरोध होजाने से सकल वृत्तियों का निरोध होजाता है। कोई भी वृत्ति नहीं रहती है। इस निर्बीज समाधि के होने से पुरुष स्वरूप में अवस्थान करते हैं। यही पातञ्जल-दर्शन का परम लक्ष्य है। इस अवस्था में अविद्या आदि क्लेश और कर्म्म-रूप आवरण से जीव मुक्त होता है। तब प्रकृति उसके लिये भोग व संसार का विस्तार नहीं करसक्ती है।

समाधिसिद्धि के लिये अभ्यास और वैराग्य के अतिरिक्त महर्षि पतञ्जलिजी ने और एक उपाय बताया है। यथाः—

ईश्वरप्रणिधानाद्वा।

ईश्वरभक्ति के द्वारा भी समाधि लाभ होता है। ईश्वर प्रणिधान से क्या क्या होता है, इसके लिये उन्होंने कहा है किः—

ततः प्रत्यक्चेतनाधिगमोऽप्यन्तरायाभावश्च।

ईश्वर प्रणिधान के फल से व्याधि, संशय, प्रमाद आदि चित्तविक्षेपक अन्तरायसमूह दूर होते हैं और पुरुष की उपलब्धि होती है।

चित्त को स्थिर और विक्षेपों को दूर करने के लिये योगदर्शन में और भी कई उपाय वर्णित किये गये हैं। यथाः—

तत्प्रतिषेधार्थमेकतत्त्वाभ्यासः।

चित्त के विक्षेपों को दूर करने के वास्ते एक तत्त्व का अभ्यास करना चाहिये।

मैत्रीकरुणामुदितोपेक्षाणां सुखदुःखपुण्यापुण्य-
विषयाणां भावनातश्चित्तप्रसादनम्।

सुखी, दुःखी, पुण्यात्मा, और पापी के प्रति यथाक्रम मैत्री, करुणा, सन्तोष व उपेक्षा बुद्धि रखने से चित्तप्रसाद लाभ होता है।

प्रच्छर्द्दनविधारणाभ्यां वा प्राणस्य।

प्राणवायु के निस्सारण व धारण के द्वारा भी चित्त की स्थिरता होती है।

विषयवती वा प्रवृत्तिरुत्पन्ना मनसः स्थितिनिबन्धनी।

रूप रस गन्ध आदि किसी इन्द्रिय के विषय में मुग्ध न होकर उसमें चित्त की धारणा करने से चित्त स्थिर होता है।

विशोका वा ज्योतिष्मती।

शोकरहित सात्त्विक प्रकृति की ज्योति में भी चित्त को धारण करने से चित्त शान्त होता है।

वीतरागविषयं वा चित्तम्।

वीतराग पुरुषों के ध्यान से भी चित्त स्थिर होता है।

स्वप्ननिद्राज्ञानावलम्बनं वा।

स्वप्न व सुषुप्ति की बीच की दशा में ज्ञान रखने से चित्त स्थिर होता है।

यथाऽभिमतध्यानाद्वा।

प्रकृति के अनुकूल ध्यान करने से भी चित्त स्थिर होता है। इसप्रकार से चित्त स्थिर होने पर योगी उसे स्थूल, सूक्ष्म, अतिसूक्ष्म, जिस जिस अवस्था में डालते हैं वहां ही चित्त निर्लिप्तरूप से स्फटिकवत् तदनुरूप बन जाता है। इस दशा का नाम समापत्ति है। इसके चार भेद हैं, सवितर्क, निर्वितर्क, सविचार और निर्विचार। इनके लिये कहा है किः-

ता एव सबीजा समाधिः।

ये सब सबीज समाधि के ही अन्तर्गत हैं। इसका फल क्या होता है सो कहते हैंः-

ऋतम्भरेति तत्र प्रज्ञा।

इसके फल से योगी में ऋतम्भरा प्रज्ञा का उदय होता है। इससे स्थूल सूक्ष्म सब विषय योगी के करतलामलकवत् होजाते हैं। उससे उत्पन्न संस्कार के विषय में कहा है किः-

तज्जः संस्कारोऽन्यसंस्कारप्रतिबन्धी।

उससे उत्पन्न संस्कार अन्य संस्कार को बाधित करता है। परन्तु उस अन्य संस्कार को बाधित करनेवाले संस्कार के विषय में भी लिखा है किः-

**तस्यापि निरोधे सर्वनिरोधान्निर्बीजः समाधिः ।**

योगी जब उस संस्कार का भी निरोध करते हैं तो उनको निर्बीज समाधि या असम्प्रज्ञात समाधि का लाभ होता है ।

साधनावस्था में योगाभ्यास के फल से योगी को बहुत सी अलौकिक शक्तियां मिलती हैं जिनको सिद्धि या विभूति कहते हैं । योगदर्शन के तृतीय पाद में इसका वर्णन है । यथाः-सूर्य्य में संयम से भुवन-ज्ञान, चन्द्र में संयम से ताराव्यूह-ज्ञान, संस्कार में संयम से परचित्त-ज्ञान, कण्ठकूप में संयम से क्षुत्पिपासानिवृत्ति, बल में संयम से हस्तिबलप्राप्ति आदि । ये सब सिद्धियां प्रथम साधनदशा में रुचिकर होने पर भी आध्यात्मिक उन्नति के मार्ग में बाधाजनक हैं । यथाः—

**ते समाधावुपसर्गा व्युत्थाने सिद्धयः ।**

समाधिरहित पुरुष के वास्ते ये सब सिद्धिरूप हैं परन्तु समाधियुक्त योगी के वास्ते उपसर्गमात्र हैं ।

वेदान्त आदि दर्शनों में प्रारब्ध आदि तीन प्रकार के कर्म मानने पर भी इस दर्शन में दृष्ट व अदृष्ट दो ही कर्म्म मानेगये हैं । यथाः-

**क्लेशमूलः कर्म्माशयो दृष्टादृष्टजन्मवेदनीयः ।**

कर्म्माशय अविद्या आदि क्लेशों का मूल है जिसमें दृष्टजन्मवेदनीय अर्थात् इस जन्म में भोगने योग्य और अदृष्टजन्मवेदनीय अर्थात् दूसरे जन्म में भोगने योग्य, ये दो प्रकार के कर्म्म होते हैं । योग के प्रभाव से दृष्ट भी अदृष्ट और अदृष्ट भी दृष्ट बनसक्ता है ।

योगदर्शन सब दर्शनों से निर्विरोधी और सब का हितकारी है ।

## ( साङ्ख्यदर्शन )

सांख्यदर्शन के प्रवर्त्तक महर्षि कपिल हैं । तत्त्वसमास सांख्यप्रवचन आदि इसके कई ग्रन्थ मिलते हैं । ईश्वरकृष्ण की सांख्य-कारिका भी आजकल के प्रामाणिक ग्रन्थों में है । सांख्यदर्शन का कौन ग्रन्थ प्राचीन है इस विषय में मतभेद होने पर भी विज्ञानभिक्षु ने सांख्यप्रवचन का ही प्रामाण्य निरूपण किया है । सांख्य-प्रवचन के सूत्र छः अध्याय में विभक्त

है । प्रथम अध्याय में हेय, हेयहेतु, हान और हानहेतु का निरूपण किया गया है । दुःख हेय है, प्रकृतिपुरुष का अविवेक अर्थात् अभेदज्ञान दुःख का हेतु है, दुःख की अत्यन्त निवृत्ति ही हान है और विवेक-ज्ञान अर्थात् प्रकृति व पुरुष का पार्थक्यज्ञान हानहेतु अर्थात् अत्यन्त दुःखनिवृत्ति का हेतु है । यही सब विषय प्रथम अध्याय में वर्णित किया गया है । द्वितीय अध्याय में प्रकृति का सूक्ष्म कारण और तृतीय अध्याय में स्थूल कार्य्य, लिङ्ग शरीर, स्थूल शरीर, अपर वैराग्य व पर वैराग्य का तत्त्व निरूपण किया गया है । चतुर्थाध्याय में शास्त्रप्रसिद्ध बहुतसी आख्यायिकाओं का उल्लेख करके विवेकज्ञान का उपदेश और पञ्चम अध्याय में परपक्ष का खण्डन किया गया है । षष्ठ अध्याय में शास्त्र के मुख्य विषयों की व्याख्या और शास्त्रार्थ का उपसंहार किया गया है ।

पूर्व्वकथित दर्शनों की तरह सांख्यदर्शन का भी प्रतिपाद्य दुःखनिवृत्ति है । संसार दुःखमय है, पुरुषार्थ के द्वारा वो दुःख दूर होता है, ज्ञान ही परम पुरुषार्थ है, ज्ञान के द्वारा मनुष्यों का दुःखनाश और उनको मुक्तिलाभ होता है, इसलिये सांख्यसूत्र में लिखा है किः—

ज्ञानान्मुक्तिः ।

ज्ञान से मुक्ति होती है । वह ज्ञान प्रकृति और पुरुष का पार्थक्यज्ञान है । महर्षि कपिलदेवजी ने कहा है किः—

कुत्राऽपि कोऽपि सुखीति तदपि दुःखशवल-
मिति दुःखपक्षे विक्षिपन्ति विवेचकाः ।

संसार में सुख बिलकुल नहीं है । संसार में जो कुछ सुख है वो भी दुःख से मिश्रित होने के कारण दुःखरूपी है ऐसा विवेचक लोग निश्चय करते हैं । सांख्यदर्शन में इस दुःख को तीन प्रकार से विभक्त किया है । यथा—आध्यात्मिक, आधिदैविक और आधिभौतिक । आध्यात्मिक दुःख दो प्रकार के हैं, शारीरिक और मानसिक । रोगादिजनित दुःख शारीरिक और काम, क्रोध, लोभ, ईर्षा, शोक आदि-जन्य दुःख मानसिक है । देवता से अर्थात् वात, वृष्टि, वज्रपात आदि से उत्पन्न दुःख आधिदैविक है । मनुष्य पशु पक्षी आदि भूतों से उत्पन्न दुःख आधिभौतिक है । जब

तक शरीर है तब तक ये तीन दुःख भोगनेही पड़ेंगे। दुःख उपादेय नहीं हैं, हेय हैं। उनका हान अर्थात् निवृत्ति सकल जीवों को अभीप्सित है और क्षणिक निवृत्ति में विशेष लाभ नहीं है। अतः दुःखनिवृत्ति आत्यन्तिक होना चाहिये। यही जीव का पुरुषार्थ है। इसलिये सांख्यकार ने सूत्र कहा है किः—

अथ त्रिविधदुःखात्यन्तनिवृत्तिरत्यन्तपुरुषार्थः।

त्रिविध दुःख की अत्यन्त निवृत्ति अत्यन्त पुरुषार्थ है। लौकिक उपाय के द्वारा त्रिविध दुःख की निवृत्ति होने पर भी अत्यन्त निवृत्ति नहीं होती है, क्योंकि देखने में आता है कि औषधिसेवन के द्वारा शारीरिक दुःख की और इष्टसाधन के द्वारा मानसिक दुःख की निवृत्ति होने पर भी उसका फल क्षणिक होता है, स्थायी नहीं होता है, अतः लौकिक उपाय से दुःखनिवृत्ति नहीं होसक्की। दुःखनिवृत्ति के लिये वैदिक उपाय है। वेदोक्त यज्ञादि के अनुष्ठान से जीव को सुखमय स्वर्गलाभ होसक्का है, परन्तु वो भी उपाय समीचीन नहीं है क्योंकि कर्म्म के तारतम्यानुसार स्वर्गसुख में भी तारतम्य होता है, इससे स्वर्गवासियों में ताप-दुःख होना अवश्यम्भावी है। द्वितीयतः पुण्यकर्म्म के क्षय होने से स्वर्गवासियों को पुनः दुःखमय संसार में लौट आना पड़ता है, इसलिये सांख्याचार्य्य ने कहा है कि दुःखनिवृत्ति के लिये लौकिक या वैदिक कोई भी उपाय ठीक नहीं है। सांख्यकारिका में उन्होंने कहा है किः—

दुःखत्रयाऽभिघाताज्जिज्ञासा तदपघातके हेतौ।
दृष्टे सा पार्था चेन्नैकान्ताऽत्यन्ततोऽभावात्॥

दुःखत्रय के अभिघात होने से उनके नाश के लिये जिज्ञासा होती है, परन्तु दृष्ट उपाय के द्वारा दुःख का नाश होने पर भी आत्यन्तिक नाश नहीं होता है। सांख्यसूत्र में कहा है किः—

न दृष्टात्तत्सिद्धिर्निवृत्तेरप्यनुवृत्तिदर्शनात्।

दृष्ट उपाय के द्वारा वह फल नहीं होता है, क्योंकि उससे दुःख की निवृत्ति होने पर भी पुनः दुःखोत्पत्ति होती है। और भी लिखा है किः—

दृष्टवदानुश्रविकः स ह्यविशुद्धिक्षयातिशययुक्तः।

दुःखनाश के लिये दृष्ट उपाय की तरह अदृष्ट उपाय भी यथेष्ट नहीं है, क्योंकि उसमें अविशुद्धि और क्षय दोष होता है। तब दुःखनिवृत्ति का यथार्थ उपाय कौनसा है इसीको ही निश्चय करना सांख्यशास्त्र का उद्देश्य है।

सांख्यदर्शन की सम्मति में दुःखनिवृत्ति का ऐकान्तिक उपाय प्रकृति और पुरुष का विवेक है। सांख्यकारिका में कहा है किः—

तद्विपरीतः श्रेयान्व्यक्ताऽव्यक्तज्ञविज्ञानात्।

प्रकृति और पुरुष का भेद साक्षात्कार ही श्रेष्ठतर उपाय है, वह व्यक्त अर्थात् विकृति, अव्यक्त अर्थात् प्रकृति और ज्ञ अर्थात् पुरुष, इन तीनों के विशेष ज्ञान से उत्पन्न होता है। सांख्यकारिका में कहा है किः—

एवं तत्त्वाभ्यासान्नाऽस्मि न मे नाहमित्यपरिशेषम्।
अविपर्य्ययाद्विशुद्धं केवलमुत्पद्यते ज्ञानम्॥

तत्त्वों के पुनः पुनः अभ्यास करने से भ्रमरहित विशुद्ध ज्ञान उत्पन्न होता है, जिससे पुरुष को मालूम होता है कि वह प्रकृति का कर्त्ता भोक्ता कुछ भी नहीं है, उससे बिलकुल अलग निष्क्रिय ज्ञानरूप और साक्षीरूप है। इस दशा में सुख दुःख दोनोंका ही तिरोधान होता है। सांख्यसूत्र में कहा है किः—

नोभयञ्च तत्त्वाख्याने।

तत्त्वों के साक्षात्कार होने से सुख दुःख दोनों ही नहीं रहता है। ये तत्त्व विकारसहित प्रकृति और पुरुष को लेकर २५ पच्चीस हैं। सांख्यसूत्र में कहा है किः—

सत्त्वरजस्तमसां साम्यावस्था प्रकृतिः,
प्रकृतेर्महान्, महतोऽहङ्कारः, अहङ्कारा-
त्पञ्चतन्मात्राण्युभयमिन्द्रियं, तन्मात्रेभ्यः
स्थूलभूतानि, पुरुष इति पञ्चविंशतिर्गणः।

तत्त्वसमास के सूत्र में लिखा है किः—

अष्टौ प्रकृतयः षोडश विकाराः पुरुषः ।

सत्त्व रजः तमः इन तीन गुणों की साम्यावस्था मूल प्रकृति है, उसका विकार महत्तत्त्व, महत्तत्त्व का विकार अहङ्कारतत्त्व, अहङ्कारतत्त्व का विकार पञ्चतन्मात्रा और एकादश इन्द्रियां, पञ्चतन्मात्रा का विकार पञ्चमहाभूत, एवं पुरुष, यही पञ्चविंशति तत्त्व हैं । तत्त्वसमास की भाषा में अष्ट प्रकृति, षोडश विकार और पुरुष, यही पञ्चविंशति तत्त्व है । प्रकृति के लक्षण के विषय में कहा गया है किः–

अशब्दमस्पर्शमरूपमव्ययं,
तथा च नित्यं रसगन्धवर्जितम् ।
अनादिमध्यं महतः परं ध्रुवं,
प्रधानमेतत्प्रवदन्ति सूरयः ॥

प्रकृति नित्य, अव्यय, इन्द्रियों और महत्तत्त्व के परे, आदिमध्यहीन और ध्रुव है । श्वेताश्वतरोपनिषद् में लिखा है किः–

अजामेकां लोहितशुक्लकृष्णां
बह्वीः प्रजाः सृजमानां सरूपाः ।

प्रकृति एका, अजा, त्रिगुणमयी और सजातीय विकारों के सृष्टि करनेवाली है । सांख्यसूत्र में लिखा है किः–

परिच्छिन्नं न सर्व्वोपादानम् ।
प्रकृतेराद्योपादानता ।
मूले मूलाभावान्मूलममूलम् ।
प्रकृतिपुरुषयोरन्यत्सर्व्वमनित्यम् ।

जगत् का जो अपरिच्छिन्न निर्विशेष और मूल उपादान है वही सांख्य की प्रकृति है, प्रकृति के आदि अन्त नहीं है, प्रकृति का उत्पादक कोई नहीं है, प्रकृति नित्य है । श्रीगीताजी में लिखा है किः–

अव्यक्ताद्व्यक्तयः सर्व्वाः प्रभवन्त्यहरागमे ।
रात्र्यागमे प्रलीयन्ते तत्रैवाव्यक्तसंज्ञके ॥

प्रकृति का नाम अव्यक्त है, क्योंकि प्रलय काल में व्यक्त जगत् का अव्यक्त प्रकृति में तिरोधान होता है और सृष्टि के समय अव्यक्त प्रकृति से व्यक्त जगत् का आविर्भाव होता है। प्रकृति का परिणाम होकर रूपान्तरमात्र होता है, क्योंकि प्रकृति अज, ध्रुव, नित्य और सद्वस्तु है। सांख्यसूत्र और श्रीगीताजी में लिखा है कि:-

नासदुत्पद्यते न सद्विनश्यति, इति सांख्यसूत्रम् ।
नाऽसतो विद्यते भावो नाऽभावो विद्यते सतः,
इति गीतायाम् ।

असत् की उत्पत्ति और सत् का विनाश नहीं है। सांख्य की सम्मति में परिणाम प्रकृति का स्वभाव है, अर्थात् प्रकृति प्रसवधर्म्मिणी है, इसलिये साम्यावस्था प्रकृति में परिणाम होता है। प्रथम परिणाम महत्तत्त्व और उसका भी परिणाम अहङ्कारतत्त्व है, जिससे रूप रस गन्ध स्पर्श शब्द ये पञ्चतन्मात्रा और एकादश इन्द्रिय अर्थात् पञ्च ज्ञानेन्द्रिय, पञ्च कर्म्मेन्द्रिय एवं मन की उत्पत्ति होती है। प्रकृति जड़ होने पर भी पुरुष के भोग और मोक्ष के लिये स्वतःही सृष्टि करती है। सांख्यसूत्र में लिखा है कि:—

प्रधानसृष्टिः परार्थं स्वतोऽप्यभोक्तृत्वादु-
ष्ट्रकुंकुमवहनवत् ।
अचेतनत्वेऽपि क्षीरवच्चेष्टितम्प्रधानस्य ।
कर्म्मवद्दृष्टेर्वा कालादेः ।

प्रकृति स्वयं ही सृष्टि करती है, वह सृष्टि अपने वास्ते नहीं करती है, परन्तु उष्ट्र के कुंकुमवहन की न्याईं पुरुष के भोग और मोक्ष के साधन के लिये करती है। जिस प्रकार वत्स की पुष्टि के लिये अचेतन दुग्ध की स्वतः प्रवृत्ति होती है, अथवा एक ऋतु के बाद एक ऋतु स्वतः ही आता है, उसी प्रकार अचेतन प्रकृति भी पुरुष के भोग और मोक्ष के लिये स्वतःही परिणाम को प्राप्त होती है। सांख्यकारिका में कहा है कि:-

वत्सविवृद्धिनिमित्तं
क्षीरस्य यथा प्रवृत्तिरज्ञस्य ।

पुरुषविमोक्षनिमित्तं
तथा प्रवृत्तिः प्रधानस्य ॥

वत्सकी वृद्धि के लिये जिस प्रकार अचेतन दुग्ध की प्रवृत्ति होती है उसी प्रकार पुरुष की मुक्ति के लिये अचेतन प्रकृति की प्रवृत्ति होती है। प्रकृति का इस प्रकार परिणाम चेतन पुरुष के सान्निध्यमात्र से सम्पन्न होता है। सांख्यदर्शन में कहा है किः-

तत्सन्निधानादधिष्ठातृवन्मणिवत्।

चुम्बक के कुछ न करने पर भी केवल सामने रहने पर जिस प्रकार लोहे में प्रवृत्ति होती है, उसी प्रकार निष्क्रिय पुरुष के सान्निध्यमात्र सेही प्रकृति का महदादिरूपेण परिणाम होता है। प्रकृति की साम्यावस्था नष्ट होने पर पहला परिणाम होता है उसको महत्तत्त्व कहते हैं। महत्तत्त्व का विकार अहंतत्त्व है। निर्व्विशेष सूक्ष्म पञ्चभूत को पञ्चतन्मात्रा बोलते हैं। अहंकारतत्त्व के विकार से यथाक्रम पञ्चतन्मात्रा और एकादश इन्द्रिय उत्पन्न होते हैं। पञ्च ज्ञानेन्द्रिय, पञ्च कर्म्मेन्द्रिय और मन, यह एकादश इन्द्रिय हैं। अविशेष पञ्चतन्मात्रा से विशेष पञ्च स्थूल भूत, क्षिति अप् तेज मरुद् व्योम उत्पन्न होते हैं।

सांख्य के मत में जगत् त्रिगुणात्मक है, क्योंकि प्रकृति त्रिगुणमयी है। प्रत्येक विषय में सुख दुःख मोहात्मक तीन गुण के अधिष्ठान रहनेसे एकही विषय अवस्थाभेद से कहीं सुखकर, कहीं दुःखकर और कहीं मोहकर होता है। यथा—एकही स्त्री प्रियजन के लिये सुख की हेतु, सपत्नी के लिये दुःख की हेतु और निराश प्रेमी के लिये मोह की हेतु होती है। सांख्य का २५ पच्चीसवां तत्त्व पुरुष है। सांख्य के मत में पुरुष असङ्ग, नित्य, शुद्ध, बुद्ध और मुक्त स्वभाव है। प्रकृति जड़ और पुरुष चेतन, प्रकृति परिणामिनी और पुरुष निर्विकार, प्रकृति गुणमयी और पुरुष निर्गुण, प्रकृति दृश्य और पुरुष द्रष्टा, प्रकृति भोग्य और पुरुष भोक्ता कूटस्थ असङ्ग अकर्ता एवं साक्षी-मात्र है। सांख्य के मत में प्रकृति एक, परञ्च पुरुष बहु हैं। सांख्यसूत्र में कहा है किः—

जन्मादिव्यवस्थातः पुरुषबहुत्वम्।

बहुत पुरुष स्वीकार नहीं करने से जन्मादि की व्यवस्था नहीं होती है। सांख्यकारिका में कहा है कि:—

जन्ममरणकरणानाम्प्रतिनियमादयुगप-
त्प्रवृत्तेश्च पुरुषबहुत्वं सिद्धं त्रैगुण्यविपर्य्ययाच्च ।

सकल जीवों का एकही साथ जन्म मृत्यु या इन्द्रियवैकल्य नहीं होता है, एकही काल में सबकी प्रवृत्ति देखने में नहीं आती है, किसी पुरुष में कोई गुण प्रबल है, किसी पुरुष में और कोई गुण प्रबल है, इसलिये पुरुष बहुत होने चाहियें। इस प्रकार की युक्तियों के द्वारा सांख्यकार ने बहु पुरुषवाद सिद्ध किया है। सांख्यज्ञान-भूमि में आरोहण करने पर साधक को भी ऐसी उपलब्धि होने लगती है। सांख्य ज्ञानभूमि के अनुसार जो स्वरूप की उपलब्धि होती है सो व्यष्टि शरीरावच्छिन्न कूटस्थ चैतन्य की उपलब्धि है। उस समय अद्वितीय व्यापक चैतन्य के साक्षात्कार न होने से और प्रतिपिण्ड में भिन्न भिन्न कूटस्थ आत्मा का साक्षात्कार होने से बहु पुरुषवाद सांख्यज्ञान-भूमि के अनुसार ठीक है। सांख्य के मत में सृष्टिदशा में प्रकृति और पुरुष परस्पर संयुक्त रहते हैं, इसी कारण पुरुष का गुण प्रकृति और प्रकृति का गुण पुरुष में उपचरित होता है। सांख्यकारिका में लिखा है कि:—

तस्मात्तत्संयोगादचेतनं चेतनावदिव लिङ्गम् ।
गुणकर्तृत्वेऽपि तथा कर्त्तेव भवत्युदासीनः ॥

प्रकृति और पुरुष के पास पास रहने से अचेतन प्रकृति चेतनवत् प्रतीत होती है और अकर्त्ता पुरुष कर्त्तावत् प्रतीत होता है। जिस प्रकार स्फटिक के सामने जवापुष्प रखने से पुष्प का रंग स्फटिक में प्रतिफलित होता है, उसी प्रकार प्रकृतिगत सुखदुःखादि पुरुष में उपचरित होता है। स्वच्छ दर्पण में कालिमा प्रतिबिम्बित होकर दर्पणगत स्वच्छता को जिस प्रकार मलिन करदेती है, उसी प्रकार सुखदुःखविकृता प्रकृति भी पुरुष को आच्छन्न करदेती है। प्रकृति और पुरुष का भोग्य भोक्तृत्वभाव अनादि अविवेक के द्वारा सिद्ध है। प्रलयकाल में अविवेक वासनारूप से पुरुष में संलग्न रहता है। सृष्टिदशा में उसी अविवेक के कारण भोग्य भोक्तृभाव

निष्पन्न होता है। सांख्यकारिका के आचार्य्य ईश्वरकृष्ण ने प्रकृति पुरुष के संयोग को अन्धपङ्गु संयोग करके वर्णन किया है। यथा :-

पुरुषस्य दर्शनार्थं कैवल्यार्थं तथा प्रधानस्य।
पङ्ग्वन्धवदुभयोरपि संयोगस्तत्कृतः सर्गः॥

जिस प्रकार अन्ध और पङ्गु की अलग अलग होकर किसी कार्य्य करने की शक्ति नहीं है, परन्तु दोनों मिलने पर कार्य्य सम्पन्न होता है। अन्ध के पङ्गु को कन्धे पर लेने से दर्शन शक्तिसम्पन्न पङ्गु और चलनेवाला अन्ध, दोनों मिलकर अच्छे मनुष्य की तरह कार्य्य करसक्ते हैं; ठीक उसी प्रकार निष्क्रिय व चेतन पुरुष और सक्रिय व अचेतन प्रकृति, दोनों के संयोग से सृष्टिक्रिया होती है। सृष्टि का उद्देश्य पुरुष का भोग और मोक्ष साधन है। जिस प्रकार कार्य्यसिद्धि होजाने के बाद अन्ध और पङ्गु अलग अलग होजाते हैं; उसीप्रकार विवेक के द्वारा पुरुष प्रकृति को देखकर अपने नित्य शुद्ध बुद्ध मुक्त असङ्ग अकर्त्ता और निष्क्रिय स्वभाव को समझकर प्रकृति से अलग होजाता है। यही सांख्यशास्त्रानुसार पुरुष की मुक्ति है। गीता में कहा है कि :-

प्रकृत्यैव च कर्म्माणि क्रियमाणानि सर्व्वशः।
यः पश्यति तथात्मानमकर्त्तारं स पश्यति॥

प्रकृति के द्वाराही समस्त कार्य्य होता है, पुरुष निष्क्रिय है और पुरुष अकर्त्ता है, इस प्रकार जो देखता है वही तत्त्वदर्शी है। तत्त्वदर्शन से जीव को कैवल्यप्राप्ति और उसके त्रिविध दुःख का अत्यन्त नाश होता है।

साङ्ख्यदर्शन में उसकी ज्ञानभूमि के अनुसार ईश्वर के सिद्ध नहीं होने पर भी अलौकिक प्रत्यक्ष विज्ञान के द्वारा ईश्वर की सिद्धि सर्व्वथा की गई है। सांख्यदर्शन के विज्ञान के अनुसार ईश्वरसिद्धि की आवश्यकता न होने पर भी ईश्वर की सिद्धि प्रकारान्तर से करने से सांख्यदर्शन की आस्तिकता और भी बढ़गई है इसमें सन्देह नहीं। किसी किसी भाष्यकार ने इसको समझा नहीं है। इस तत्त्व को न जानकर बहुतलोग इस दर्शन को निरीश्वर सांख्य कहा करते हैं, वे सर्व्वथा भ्रान्त हैं। इसका पूरा तत्त्व आगे के किसी समुल्लास में बताया जायगा।

## ( कर्म्ममीमांसा दर्शन )

वेद का प्रथम काण्ड कर्म्मकाण्ड है, उस कर्म्मकाण्ड की मीमांसा करनेवाले दर्शनशास्त्र को कर्म्ममीमांसा दर्शन कहते हैं। कर्म्म साधारण और विशेषरूप से दो भाग में विभक्त होने के कारण कर्म्म मीमांसा के ग्रन्थ दो हैं। एक के प्रधानाचार्य्य महर्षि भरद्वाज और दूसरे के प्रधानाचार्य्य महर्षि जैमिनी हैं। प्रथम जैमिनीकृत दर्शन का वर्णन कियाजाता है।

वेद के कर्म्मकाण्ड का प्रतिपादक कर्म्ममीमांसा दर्शन है। इसको पूर्व्वमीमांसा भी कहते हैं। महर्षि जैमिनी इसके प्रवर्त्तक हैं। इसमें बारह अध्याय हैं। यज्ञ, अग्निहोत्र, दानआदि विषय इसमें वर्णित हैं।

इस कर्म्ममीमांसा दर्शन के मत में वेद का कर्म्मकाण्डही सार्थक है, अन्य काण्डों का कोई भी प्रयोजन नहीं है। इस मीमांसा में कहा है कि:-

**आम्नायस्य क्रियार्थत्वादानर्थक्यमतदर्थानाम्।**

कर्म्मही वेद का प्रतिपाद्य होने से कर्म्म के सिवाय वेद का और अंश वृथा है। वेद में जो तत्त्वज्ञान का उपदेश किया गया है, उसका उद्देश्य, देह से भिन्न आत्मा का अस्तित्व प्रमाण करके जीव को अदृष्ट स्वर्ग आदि के साधनरूप यागयज्ञ में प्रवृत्त करना है, ऐसा जैमिनीमीमांसा का सिद्धान्त है।

इस मीमांसा दर्शन के मत में वेद नित्य अभ्रान्त और अपौरुषेय है। वेद के रचयिता और कोई नहीं हैं। ऋषिलोग मन्त्रों के द्रष्टामात्र हैं। वेद का प्रामाण्य स्वतःसिद्ध है। उसमें जीवों के कल्याण के लिये यज्ञधर्म्म का प्रतिपादन किया गया है। यथा:-

**यजेत स्वर्गकामः।**

स्वर्ग की कामना से यज्ञ करना चाहिये। स्वर्गसुख का लक्षण शास्त्रों में कहा है कि:-

**यन्न दुःखेन संभिन्नं न च ग्रस्तमनन्तरम्।**
**अभिलाषोपनीतञ्च तत्सुखं स्वः पदास्पदम्।**

जिस सुख के साथ दुःख मिलाहुआ नहीं है, जिसके परिणाम में दुःख नहीं होता है और जो इच्छामात्र सेही प्राप्त होता है, स्वर्ग में वही सुख

मिलता है। यज्ञ करने से इस प्रकार का स्वर्ग सुख मिलता है क्योंकि यज्ञ का फल अलौकिक है। वेद और शास्त्रों में कहा है कि :-

यजतेर्जातमपूर्व्वम्।

अपाम सोमं अमृता अभूम।

अक्षय्यं ह वै चातुर्मास्ययाजिनः सुकृतं भवति।

सर्व्वान् लोकान् जयति, मृत्युं तरति, पाप्मानं तरति, ब्रह्महत्यां तरति, योऽश्वमेधेन यजते।

यज्ञद्वारा अमृतत्व लाभ होता है। हम लोग यज्ञीय सोमपान करके अमर होगये हैं। चातुर्मास्य याग करनेवाले को अक्षय्य पुण्य का लाभ होता है। अश्वमेध यज्ञ करने से समस्त लोकों को जय करते हैं, एवं मृत्यु, पाप व ब्रह्महत्या से उत्तीर्ण होते हैं। इत्यादि वैदिक सिद्धान्त इस पूर्वमीमांसा का प्रतिपाद्य है।

इस मीमांसा ने वेद को पांच भाग में विभक्त किया है। यथा-विधि, मन्त्र, नामधेय, निषेध और अर्थवाद। वेद के जिन वाक्यों के द्वारा कर्त्तव्य का उपदेश कियागया है उसे विधि कहते हैं और जिनके द्वारा अकर्तव्य का निषेध कियागया है वह निषेध है। यथा :-

स्वर्गकामो यजेत।

मा दिवा स्वाप्सीः।

स्वर्ग की इच्छा से यज्ञ करना चाहिये, यह विधि है और दिनमें लेटना नहीं चाहिये यह निषेध है। विधि ४ प्रकार की है। यथा-उत्पत्ति, विनियोग, प्रयोग व अधिकार। जिस विधि में केवल कर्ममात्र का विधान है उसे उत्पत्तिविधि कहते हैं। यथा :-

अग्निहोत्रं जुहोति।

अग्निहोत्र होम करना उचित है। परन्तु होम के लिये इतना जानना ही यथेष्ट नहीं है। किस प्रकार से, किस द्रव्य से और किसको लक्ष्य करके होम करना चाहिये यह भी जानने योग्य है। इसके लिये विनियोगविधि का उपदेश है। यथा :-

दध्ना जुहोति।
इन्द्राग्नी उदं हविः॥

दधि से हवन करना चाहिये। इन्द्र व अग्नि के उद्देश्य से यह हविः है। इत्यादि। परन्तु इतना भी जानना यथेष्ट नहीं है, क्योंकि किस यज्ञ में, किस क्रिया के बाद किस क्रिया का अनुष्ठान होना चाहिये यह भी जानने योग्य है। यथा :-

अग्निहोत्रं जुहोति।
यवागूं पचति।

इसमें अग्निहोत्र होम और यवागू पाक दोनों क्रियाओं का उपदेश है। इसीका नाम प्रयोग विधि है। तदनन्तर कौन किस यज्ञ का अधिकारी है यह भी विचारने योग्य है। यथा :-

राजा राजसूयेन स्वाराज्यकामो यजेत।

इससे मालूम हुआ कि स्वाराज्य के लिये राजसूय यज्ञ करने में राजा काही अधिकार है, दूसरेका नहीं। इसीका नाम अधिकार विधि है। पुनः विधि के विचार में नियम और परिसंख्या की भी आवश्यकता है। यथा :-

श्राद्धे भुञ्जीत पितृसेवितम्।

श्राद्ध-शेष भोजन करना चाहिये, यह नियम विधि है। जिस विषय में मनुष्य स्वेच्छा से प्रवृत्त होसक्ता है और नहीं भी होसक्ता है, उसमें प्रवृत्ति देने के लिये नियम विधि है। "श्राद्धशेष भोजन करना चाहिये" ऐसा उपदेश न होने से शायद कोई पहलेही भोजन करलेता, इसलिये यह नियम विधि बताई गई है। जिस विधि से मनुष्यों की प्रवृत्ति में सङ्कोच हो उसे परिसंख्याविधि कहते हैं। यथा :-

प्रोक्षितं मांसं भुञ्जीत।

मन्त्रद्वारा संस्कृत मांस को खाना चाहिये, क्योंकि मांस खाने में राजसिक तामसिक मनुष्यों की प्रवृत्ति स्वाभाविक है, वह एकाएक रुक नहीं सक्ती, इसलिये उस हिंसाप्रवृत्ति को धीरे धीरे घटाने के लिये विधि बताई गई है कि यदि मांस खाना किसी प्रकार से बंद न होसके, तो यथेच्छ

मांस न खाकर मंत्र से संस्कार कियाहुआ मांस खाना चाहिये । यही परिसंख्या विधि का तात्पर्य्य है । यज्ञ के लक्षीभूत देवताओं का आवाहन या स्तुति के लिये प्रयुक्त वैदिक शब्दों को मन्त्र कहते हैं । यथा :—

अग्निमीले पुरोहितम् । इत्यादि ।

इस में अग्नि देवता की स्तुति की गई है । मन्त्र में क्रमभङ्ग, शब्द-विपर्य्यय या उच्चारण-दोष होने से कार्य्यसिद्धि नहीं होती है । और कभी कभी अशुद्ध उच्चारण से उल्टा फल होता है । महाभाष्य में लिखाहै कि:—

दुष्टः शब्दः स्वरतो वर्णतो वा,
मिथ्याप्रयुक्तो न तमर्थमाह ।
स वाग्वज्रो यजमानं हिनस्ति,
यथेन्द्रशत्रुः स्वरतोऽपराधात ॥

स्वर से या वर्ण से मन्त्र का मिथ्या प्रयोग हो तो वह वाक्य कल्याणदायक न होकर उल्टा वज्र की न्यांई यजमान को हनन करता है, जिस प्रकार " इन्द्र-शत्रु " शब्द के उच्चारण दोष से हुआ था । वेद का संहिताभाग इस प्रकार के मन्त्रों से गठित है । विधेय विषय का सङ्कोच करना " नामधेय " का उद्देश्य है । यथा:—

उद्भिदा यजेत पशुकामः ।

इसमें साधारण यज्ञ विधि का सङ्कोच किया गया है । अर्थात् यज्ञमात्र से ही इष्टसिद्धि नहीं होती है, परन्तु उद्भिदानामक यज्ञ से होती है । जिस वाक्य से विधि या निषेध की प्रशंसा या निन्दा होती है उसे "अर्थवाद" कहते हैं । अर्थवाद तीन प्रकार के हैं । यथा:—गुणवाद, अनुवाद व भूतार्थवाद । गुणवाद, यथा:—

आदित्यो यूपः ।

सूर्य्य यूपकाष्ठ नहीं होसक्के हैं, अतः इसका अर्थ यह है कि यूपकाष्ठ सूर्य्य के सदृश उज्ज्वल है । यह दृष्टान्त गुणवाद का है । अनुवाद, यथा: —

अग्निर्हिमस्य भेषजम् ।

अग्नि हिम की औषधि है, इसको सब लोग पहले ही से जानते हैं,

वेद के ऐसा न कहने पर भी कोई हानि नहीं होती, इसलिये यह " अनुवाद " है । भूतार्थवाद, यथाः—

इन्द्रो वृत्राय वज्रमुदयच्छत् ।

इन्द्र ने वृत्रासुर को मारने के लिये वज्र उठाया । इस प्रकार से इस पूर्व्व मीमांसाकार ने प्रतिपादन किया है कि वेद ने कहीं साक्षात् और कहीं परम्परारूप से यज्ञरूप धर्म्म का ही रहस्य कहा है ।

इस मीमांसा के मत में यज्ञ ही मुख्य है । इन्द्रादि देवताओं के नाम से यज्ञ करने पर भी वे गौण हैं, प्रयोजक नहीं हैं । इस मीमांसा में लिखा है किः—

देवता वा प्रयोजयेदतिथिवद्भोजनस्य तदर्थत्वात् ।
अपि वा शब्दपूर्व्वत्वाद्यज्ञकर्म्म प्रधानं स्याद्गुणत्वे देवताश्रुतिः ।

इस मीमांसा के सिद्धान्तानुसार देवता की पृथक्सत्ता नहीं है । मन्त्रही देवता हैं । महर्षि जैमिनी के मत में यज्ञ ही मोक्षफल का देनेवाला है, परन्तु क्रिया क्रम व उच्चारण ठीक ठीक न होने से यज्ञ द्वारा अभीष्ट लाभ नहीं होता है । इस दर्शन में ईश्वर का नाम नहीं है, परन्तुः—

ब्रह्मापीति चेत् ।

इस सूत्र में ब्रह्म का अस्तित्व स्वीकार किया गया है । महर्षि जैमिनि ने वेद को अपौरुषेय कहा है परन्तु ईश्वरवाक्य नहीं कहा है । उनके मत में वेद का कर्त्ता कोई नहीं होसक्ता है । शब्द का नित्यत्व और एकत्व ही वेद का मूल है, इसलिये उक्त महर्षिजीने कई एक सूत्रों में शब्द की नित्यत्व सिद्धि की है । यथाः—

नित्यस्तु स्याद्दर्शनस्य परार्थत्वात् ।
सर्व्वत्र यौगपद्यात् ।
संख्याभावात् ।
अनपेक्षत्वात् ।
लिङ्गदर्शनाच्च ।

उच्चारणमात्र से ही शब्द का अर्थ ग्रहण होता है, शब्द नष्ट नहीं होता है, इसलिये नित्य है, सर्व्वदा सब जगह पर एक शब्द का एक ही अर्थ होता है इसलिये भी शब्द एक और नित्य है, शब्द का क्षय और वृद्धि नहीं है क्योंकि एक ही शब्द बार बार उच्चारित होने से भी उसके द्वारा वस्तु की संख्यावृद्धि नहीं होती है और शब्द नष्ट होने का भी कोई कारण देखने में नहीं आता है। ये ही नित्य और अपौरुषेय शब्द वेद हैं एवं वेदविहित कर्म्म का अनुष्ठान ही मोक्षलाभ का उपाय है।

जिस प्रकार सांख्यदर्शन में जो पच्चीस तत्त्वों का निर्णय करते समय ईश्वरतत्त्व की आवश्यकता तत्त्व-ज्ञान-लाभ करने के अर्थ न समझकर ईश्वरतत्त्व का प्राधान्य नहीं दिखाया गया है, परन्तु अपने मत के अनुसार ईश्वर की सिद्धि न होने पर भी वेदोक्त विज्ञान की आस्तिकता के समर्थन के अर्थ अलौकिक प्रत्यक्ष के उदाहरण में ईश्वर का अस्तित्व स्वीकार किया गया है; उसी प्रकार महर्षि जैमिनिकृत वैदिक कर्म्मकाण्ड के मीमांसा-दर्शन में यज्ञ की प्रधानता प्रतिपादन होने से यज्ञ का महत्त्व स्थापन करने के अर्थ देवताओं को गौण करके माना गया है और ईश्वर के विषय में भी अधिक नहीं कहा गया है। इसका तात्पर्य्य यह है कि यदि दैवी-मीमांसादर्शन के अनुरूप ईश्वरभक्ति और ऋषि देवता व पितरों की शक्ति की अधिकता मानी जाती तो वेदोक्त यज्ञ की महिमा घट जाती। इस दर्शन में वेदोक्त यज्ञों को ही मुख्य माना गया है। इस दर्शन का प्रधान सिद्धान्त यह है कि वेदोक्त कर्म्मकाण्ड साधक को सब कुछ फल दे सके हैं। इस दर्शन का सिद्धान्त यह है कि साधक वेदोक्त कर्म्म करता हुआ स्वर्गादि सब उन्नत लोकों को सुगमता से प्राप्त करसक्ता है और मुक्ति भी प्राप्त करसक्ता है। इस प्रकार से वेदोक्त कर्म्मों की पूर्ण शक्ति प्रतिपादन करने से, अगत्या इस दर्शनशास्त्र को ईश्वर और उसके अंश देवताओं का गौणत्व दिखाना पड़ा है एवं इसी कारण इस दर्शनशास्त्र में सकाम कर्म्मकाण्ड को ही मुख्यता दी है। इस प्रकार से महर्षि कपिलकृत सांख्य-दर्शन और महर्षि जैमिनिकृत कर्म्ममीमांसादर्शनों में ईश्वर को परम्पराय सम्बन्ध से मानने से कुछ दूषण नहीं है, किन्तु अपने विज्ञान के बाहर स्थित ईश्वर को प्रकारान्तर से मानने से उक्त दोनों दर्शनों का भूषण ही है।

कर्म्मराज्य के साधारण विस्तार, साधारण गति और साधारण शक्ति के विज्ञानों का प्रतिपादक महर्षि भरद्वाजकृत कर्म्ममीमांसादर्शन है। यह दर्शन ग्रन्थ जैमिनीदर्शन ग्रन्थ के अनुरूप एकदेशी न होने के कारण इस में अनेक प्रकार के विज्ञानों का रहस्य वर्णन किया गया है। यह दर्शन-शास्त्र चार पाद में विभक्त है, इस दर्शन शास्त्र के विना पाठ किये कर्म्म का अनादि अनन्त स्वरूप और कर्म्म के विस्तृत रूप समझ में नहीं आसक्ते। श्रीमहाभारत में कहा है कि :-

कर्म्मणाऽमी भान्ति देवाः परत्र,
कर्म्मणैवेह प्लवते मातरिश्वा।
अहोरात्रे विदधत्कर्म्मणैव,
अतन्द्रितः शश्वदुदेति सूर्य्यः॥
मासार्द्धमासानथ नक्षत्रयोगा-
नतन्द्रितश्चन्द्रमाश्चाऽभ्युपैति।
अतन्द्रितो दहते जातवेदाः,
समिध्यमानः कर्म्म कुर्व्वन्प्रजाभ्यः॥
अतन्द्रिता भारमिमं महान्तम्,
बिभर्त्ति देवी पृथिवी बलेन।
अतन्द्रिताः शीघ्रमपो वहन्ति,
सन्तर्पयन्त्यः सर्व्वभूतानि नद्यः॥
हित्वा सुखं मनसश्चाऽप्रियाणि,
देवः शक्रः कर्म्मणा श्रैष्ठ्यमाप।
बृहस्पतिर्ब्रह्मचर्य्यं चचार,
समाहितः संशितात्मा यथावत्॥
हित्वा सुखं प्रतिरुध्येन्द्रियाणि,
तेन देवानामगमद्गौरवं सः।

तथा नक्षत्राणि कर्म्मणाऽमुत्र भान्ति,
रुद्राऽऽदित्या वसवोऽथाऽपि विश्वे ॥

कर्म्म के द्वाराही ये देवतालोग स्वर्ग में प्रकाशमान हैं । कर्म के द्वाराही इस संसार में वायु बहता है और कर्म्म के द्वाराही अतन्द्रितभाव से दिन और रात्रि का सम्पादन करताहुआ सूर्य्य निरन्तर उदय होता है और चन्द्रमा निरालस्य होताहुआ मास, पक्ष, नक्षत्र एवं योगादि को प्राप्त करता है। अग्निदेव आलस्य को छोड़कर कर्म्म करते हुए मनुष्यों के द्वारा हवन किये जाने पर प्रजाओं को फलप्रदान करते हैं। पृथ्वी देवी आलस्यरहित हो सामर्थ्य से इस गुरु भार को धारण करती है तथा नदियाँ अतन्द्रितभाव से शीघ्र शीघ्र वहतीहुई निखिल प्राणियों को संतृप्त करती हैं । देवताओं के राजा इन्द्र ने अपने मन की प्रिय वस्तु तथा सुखको त्याग करके कर्म्मही के बलसे श्रेष्ठत्व को प्राप्त किया है। बृहस्पतिजी ने संयतचित्त हो सुख को छोड़ इन्द्रियों को रोक ब्रह्मचर्य्य पालन किया इससे देवों के मध्य में गौरव को प्राप्त किया और नक्षत्र, देवता, रुद्र, आदित्य, वसु आदि सब ही कर्म्म के द्वारा प्रकाशित होते हैं ।

कर्म्मही जगत् का मूल है । कर्म्मसेही ब्रह्माण्ड की उत्पत्ति, स्थिति और लय हुआ करता है। कारण वारि कर्म्मकाही रूपान्तर है। वेदों में कहा है कि :-

एकोऽहं बहुस्यां प्रजायेय ।

नाऽसदासीन्नो सदासीत्तदानीं नाऽऽसीद्रजो नो व्योम-
परो यत्, किमावरीवः कुहकस्य शर्म्मन्नाऽम्भः किमासी-
दगहनं गभीरं, न मृत्युरासीदमृतं न तर्हि न रात्र्याह्न
आसीत्प्रकेतः ।

आसीदवातं स्वधया तदेकं तस्मादन्या न परः किञ्च-
नास, कामस्तदग्रे समवर्त्तताऽधिमनसो रेतः प्रथमं
यदाऽऽसीत, सतो बन्धुमसति निराविन्द न हृदि प्र-
तिष्या कवयो मनीषा ।

इस प्रकार की श्रुतियों की चरितार्थता में कर्म्महो कारण है । ईश्वर रजोगुण अधिष्ठाता ब्रह्मा, सत्त्वगुण अधिष्ठाता विष्णु और तमोगुण अधिष्ठाता रुद्र होकर प्रत्येक ब्रह्माण्ड की उत्पत्ति स्थिति और लय किया करते हैं इसका भी कारण कर्म्महो है । अनन्त कोटि ब्रह्माण्डों का सृष्टि स्थिति लय भी कर्म्महो के द्वारा होता है । ब्रह्माण्ड की स्थिति दशा में कर्म्महो धर्म्मरूपी होकर ब्रह्माण्ड की रक्षा करता है । कर्म्महो जीव को उद्भिज्ज, स्वेदज, अण्डज और जरायुज योनियों में क्रमोन्नति कराकर देवदुर्लभ मनुष्य योनि प्राप्त कराता है और कर्म्महो मनुष्य को अभ्युदय और निःश्रेयस का अधिकारी कराता है। कर्म्महो मुक्ति का कारण होने से कर्म्म की महिमा वेदों में सर्व्वप्रधान करके वर्णन की गई है ।

जीवदशा का विकाश सर्व्वप्रथम होते समय कर्म्म ही जीव का साथी होता है और पूर्णज्ञानयुक्त मानव जब जीवन्मुक्त दशा को प्राप्त करके शरीर के अन्त होने पर विदेह लय को प्राप्त करता है उस समय भी कर्म्म ही अन्तपर्य्यन्त साथी बना रहता है । इसी कारण कर्म्म का प्राधान्य माननेवाले मुनियों में दो मत देखने में आते हैं । प्रथम दशा में रहनेवाले मुनि ईश्वर का अस्तित्व स्वीकार करने की आवश्यकता नहीं समझते क्योंकि वे प्रथम से अन्त पर्य्यन्त कर्म्म की ही शक्ति उपलब्ध कर रहे हैं । इसी सिद्धान्त को आश्रय करके पृथ्वी में जैन बौद्धादि अनेक सम्प्रदाय प्रकट हुए हैं और भविष्यत् में होंगे। ऐसा होना स्वतःसिद्ध है । कर्म्म के प्राधान्य माननेवाले मुनियों में जो दूसरा मत है वह सर्व्ववादिसम्मत है । वेदानुकूल तथा सर्व्वहितकारी पूर्ण सिद्धान्तयुक्त मत जिसको पूज्यपाद महर्षियों ने एकमत होकर स्वीकार किया है वही इस कर्म्ममीमांसादर्शन द्वारा प्रतिपादित है। कर्म्म की पूर्णगति, कर्म्म की सूक्ष्मातिसूक्ष्म अवस्था, कर्म्मबीज के संस्कार की उत्पत्ति स्थिति और लय, कर्म्म की जड़ क्रिया में चेतनत्व की आवश्यकता इत्यादि समाधिगम्य भावों के समझनेवाले मुनि विना वाद के ईश्वर का अस्तित्व स्वीकार करते हैं क्योंकि पूर्णदर्शन पूर्णज्ञानसहायक हैं। पूर्णज्ञान में भ्रम की सम्भावना नहीं रहती ।

वर्णाश्रमधर्म्म की भित्ति को दृढ़ करने के लिये यह कर्म्ममीमांसादर्शन परम आश्रय है । ईश्वरभक्ति और आस्तिकता प्रदान करने के अर्थ यह

कर्म्ममीमांसादर्शन परम हितकर है । नास्तिक आदि मतों का निराकरण करके जन्मान्तरवाद सिद्ध करने के अर्थ यह कर्म्ममीमांसादर्शन एकमात्र अवलम्बन है । विना इस कर्म्ममीमांसादर्शन के हृदयङ्गम किये दैवीमीमांसा दर्शन और ब्रह्ममीमांसादर्शन का सिद्धान्त उपलब्ध नहीं होसक्ता । इसी कारण यह कर्म्ममीमांसादर्शन परम आवश्यकीय और सर्व्वहितकर है। जैसे राजानुशासन के साथ राजा का सम्बन्ध है उसी प्रकार कर्म्म के साथ ब्रह्म का सम्बन्ध है । ब्रह्म और ब्रह्मशक्ति में जिस प्रकार भेद नहीं है उसी प्रकार कारण ब्रह्म और कार्य्यब्रह्म में भेद नहीं है । अस्तु यदि कोई व्यक्ति राजा को साक्षात् रूप से न भी माने, परन्तु राजा के राजानुशासन को यथावत् माने तो जिस प्रकार राजा उस प्रजा पर अप्रसन्न नहीं होते और यदि कोई प्रजा राजा के सामने सिर झुकाने पर भी उसके राजानुशासन की अवज्ञा करे तो वह राजदण्ड की अधिकारिणी होती है । इसी विज्ञान के अनुसार जो लोग ईश्वर को कदाचित् भ्रम से न भी मानते हों वे कर्म्म के विज्ञान को यथावत् मानने पर ईश्वर की कृपा प्राप्त करके उन्नत होसक्ते हैं । ऐसेही विज्ञान की सहायता से अपने अपने दर्शन ग्रन्थ प्रणयनपूर्व्वक और अपनी अपनी साधनशैली प्रवर्त्तित करके जैन आदि धर्म्मसम्प्रदाय अभ्युदय को प्राप्त करते हैं । परन्तु जो प्रजा राजानुशासन और राजा दोनों का समान आदर करती है वह प्रजा जिस प्रकार शिक्षित और सर्व्व-योग्य प्रजा कहाती है उसी प्रकार जिस दर्शनशास्त्र में कर्म्म और ईश्वर दोनों काही समानरूप से विज्ञान निर्णीत है वही दर्शनशास्त्र अभ्रान्त और पूर्ण है इसमें सन्देह नहीं ।

जिस प्रकार वायु की सहायता से जलाशय में तरङ्ग उठती रहती है उसी प्रकार अनादि वासना से प्रकृतिराज्य में कर्म्म की उत्पत्ति अनादि-सिद्ध है । जिस प्रकार घात प्रतिघात से तरङ्गों का स्वरूप अनन्त होता है उसी प्रकार त्रिगुण के वैषम्य से कर्म्म की गति अनन्त हुआ करती है । वैषम्यावस्था प्रकृति के साथ कर्म्म का स्वाभाविक सम्बन्ध है । कार्य्य ब्रह्मरूपी इस ब्रह्माण्ड का एक परमाणु भी कर्म्मसम्बन्ध से रहित नहीं है, इस ब्रह्माण्ड का एक तृणभी कर्म्मसम्बन्ध से रहित होकर न स्थित रहसक्ता है और न अवस्थान्तर को प्राप्त होसक्ता है । इस कारण कर्म्म की

शक्ति सर्व्वोपरि है । जिस प्रकार महासमुद्र के बीच बहता हुआ एक तृण यदि अनुकूल तरङ्गों की सहायता प्राप्त करे तो वह तृण समुद्रतट को पहुँच सक्ता है, अन्यथा उसका कुछ भी पता नहीं रहता; उसी प्रकार मनुष्य यदि अनुकूल कर्म्मों का संग्रह करे तो उसकी क्रमोन्नति होकर अन्त में मुक्ति होना अवश्य सम्भावी है । और यदि ऐसा न हो तो उसका पता नहीं रहता । सुतरां अनुकूल कर्म्म और प्रतिकूल कर्म्म के रहस्य को जानकर जो पुरुषार्थ में प्रवृत्त रहते हैं वे ही अभ्युदय को प्राप्त होते हैं और जो तत्त्व ज्ञान के द्वारा कर्म्म अकर्म्म, और विकर्म्म की दशा को अनुभव करने में समर्थ होते हैं वे ही कर्म्म के बन्धन से बचकर निःश्रेयस को प्राप्त करते हैं ।

महर्षि भरद्वाजकृत यह मीमांसादर्शन शास्त्र साधारण कर्म्म का रहस्य प्रतिपादक है, इस कारण इसके प्रथमपाद में धर्म्म का लक्षण, धर्म्म के अङ्ग, धर्म्म के उपाङ्ग, धर्म्म और अधर्म्म की शक्ति, ईश्वर का स्वरूप, ईश्वर ही धर्म्म के अधिष्ठाता हैं इसका विज्ञान, धर्म्म के उपाङ्गों की अनन्तता, पुरुष-धर्म्म और नारीधर्म्म का रहस्य, आचारका लक्षण, वर्णधर्म्म का रहस्य, आश्रमधर्म्म का रहस्य, ब्रह्मतेज और क्षात्रतेज का वर्णन, सतीत्वधर्म्म का वर्णन, प्रवृत्ति और निवृत्तिधर्म्म का वर्णन इत्यादि अनेक आवश्यकीय कर्म्म-रहस्य-विज्ञान वर्णित हैं । इस पाद का नाम धर्म्मपाद है । और इसके प्रथम दो सूत्र ये हैं :—

**अथाऽतो धर्म्मजिज्ञासा ।**

**धारणाद्धर्म्मः ।**

अब धर्म्म मीमांसा का वर्णन किया जाता है । धारण करता है इस कारण धर्म्म है ।

दूसरे पाद का नाम संस्कार पाद है । इस पाद का प्रथम सूत्र यह है कि:—

**कर्म्मबीजं संस्कारः ।**

कर्म्म के बीज को संस्कार कहते हैं । इस दूसरे पाद में संस्कार का लक्षण, संस्कार का विज्ञान, सृष्टि से संस्कार का सम्बन्ध, संस्कार के दो प्रधान भेद, त्रिविध शुद्धि का उपाय, संस्कार का कलाभेद, वेदोक्त षोडशसंस्कार का विज्ञान, उद्भिज्जादि योनियों में पञ्च कोष के क्रम-विकाश का विज्ञान, मनुष्य

में पञ्च कोषों की पूर्णता का विज्ञान, संस्कारशुद्धि से मुक्ति का सम्बन्ध, रज और वीर्य्य की शुद्धि का महत्त्व और उसके साथ वर्णधर्म्म के सम्बन्ध का विज्ञान, मुक्तिप्राप्ति में वर्णधर्म्म और आश्रमधर्म्म की सहायता का विज्ञान, आर्य्यजाति का लक्षण, आर्य्यजाति से अनार्य्य जाति की पृथकता, जाति-धर्म्मरक्षा में नारी का प्राधान्य, जीवोत्पत्ति-प्रवाह का विज्ञान, संस्कार की क्रम-शुद्धि से जीव की क्रमोन्नति का विज्ञान, स्थूल शरीर और सूक्ष्म शरीर का विज्ञान, जन्मान्तरवाद का विज्ञान, जन्मान्तर में जानेवाले आतिवाहिक देह का विज्ञान, स्वर्ग नरक का विज्ञान, प्रेतत्व का विज्ञान, संस्कार शुद्धि के साथ अज्ञान के नाश का सम्बन्ध, संस्कारशुद्धि से वासनानाश का विज्ञान, इत्यादि अनेक विषय वर्णित हैं ।

तीसरे पाद का नाम क्रियापाद है । इस पाद के प्रथम दो सूत्र यह हैं कि :-

**प्राकृतिकः स्पन्दः क्रिया ।**
**संस्कारक्रिये बीजाङ्कुरवत् ॥**

प्राकृतिक हिल्लोल वा कम्पन को क्रिया कहते हैं । संस्कार और क्रिया बीज और अंकुरवत् हैं । इस पाद में कर्म्म का स्वरूप, कर्म्म का वैज्ञानिक रहस्य, संस्कार के साथ कर्म्म का सम्बन्ध, कर्म्म के साथ सृष्टि का एकत्व सम्बन्ध, संस्कार अङ्कित होने के स्थान, उन स्थानों का स्वरूप, संस्कार-शुद्धि से क्रियाशुद्धि होने का विज्ञान, सृष्टि के भेद, प्रत्येक ब्रह्माण्ड के विभाग के प्रत्येक अधिदैव का अस्तित्व, कर्म्म की गति, जड़ राज्य में कर्म्म का प्रवाह और चेतन राज्य में कर्म्म के प्रवाह की विचित्रता, बन्धन करनेवाले और मुक्ति देनेवाले कर्म्मों के भेद, कर्म्मही ब्रह्मस्वरूप हैं इसका विज्ञान, यज्ञ का लक्षण, महायज्ञ का लक्षण, उनके साथ सृष्टि का सम्बन्ध, कर्म्म के भेद, पाप और पुण्यका रहस्य, पाप और पुण्यके फल, कर्म्म करने में मनुष्य की स्वाधीनता, पुण्य कर्म्म का माहात्म्य, त्रिविध शुद्धि की आवश्य-कता, देश और काल का स्वरूप, कर्म्मप्रवाह का अनादि अनन्तत्व, देशकाल के सम्बन्ध से कर्म्म का वैचित्र्य, युक्त कर्म्म और अयुक्त कर्म्म के भेद, कर्म्म-भोग के भेद, श्राद्ध का विज्ञान, कर्म्मके साथ व्यष्टि और समष्टि का सम्बन्ध,

प्रकृति के तीन भेद और सात भेद का विज्ञान, ज्ञानकृत कर्म्म और अज्ञानकृत कर्म्म के भेद, पुण्य कर्म्म के द्वारा जीव की क्रमोन्नति का विज्ञान, धर्म्म के अङ्गों के साथ कर्म्म के द्वारा क्रमोन्नति का विज्ञान, युक्त कर्म्मद्वारा मुक्तिपद-लाभ का विज्ञान, इत्यादि अनेक विषय इस पाद में वर्णित हैं।

चौथे अर्थात् अन्तिम पाद का नाम मोक्षपाद है। इस पाद में कार्य्यब्रह्म और कारणब्रह्म की एकता, वन्धन और मोक्ष के कारण का वर्णन, बीज अंकुर का विज्ञान, सत्कर्म्मानुष्ठान द्वारा मोक्षभूमि में पहुंचने का क्रम, क्रिया-बीज के भेद, क्रियाकी गति के नाश का वर्णन, जीवन्मुक्त के कर्म्म की गति का वर्णन, कर्म्म की उत्पत्ति और लय का विज्ञान, भोग की निष्पत्ति का विज्ञानवर्णन, वैराग्य का रहस्य वर्णन, निवृत्ति मार्ग का वर्णन, यज्ञ-माहात्म्य वर्णन, यज्ञ और महायज्ञ से प्रकृति का सम्वन्ध वर्णन, प्रकृति-जय का उपाय, प्रकृति-जय से स्वस्वरूप विकाश का सम्बन्ध, स्वरूप का लक्षण, स्वरूप में प्रकृति का लय, शुक्लगति और कृष्णगति, जीवन्मुक्त की गति, संस्कारशुद्धि से क्रियाशुद्धि और क्रियाशुद्धि से मोक्ष, कर्म्मयोग का लक्षण, जीवन्मुक्त की अन्तःकरण की वृत्ति का लक्षण, कर्म्म के अभ्यास की सात अवस्था, कर्म्म अकर्म्मादि के भेद, कर्म्म-साधन का महत्त्व, जीवन्मुक्त के कर्म्म के लक्षण, जीवन्मुक्त का कार्य्य भगवत्कार्य्यही होता है, इत्यादि अनेक गहन विषय वर्णित हैं।

इस प्रकार से श्रीजैमिनिदर्शन वेदोक्त विशेष कर्म्म-विज्ञान और श्री भरद्वाज दर्शन यावत्कर्म्मरहस्य और साधारण कर्म्मविज्ञान का सिद्धान्त-निर्णायक है। इन दोनों दर्शन ग्रन्थों के विना अध्ययन किये अन्य मीमांसा-दर्शनों में प्रवेश करना सुविधाजनक नहीं होता। इसी कारण इसको पूर्व-मीमांसादर्शन कहते हैं।

## ( दैवीमीमांसादर्शन )

भगवान् सच्चिदानन्दस्वरूप हैं। उनका पूर्ण रूप से साक्षात्कार करना हो तो सद्भाव, चिद्भाव और आनन्दभाव की प्राप्ति के द्वारा ही उनका साक्षात्कार हो सक्ता है। इसी कारण इन तीन प्रकार के भावों की प्राप्ति के लियेही तीनों मीमांसा का विज्ञान कहागया है। सद्भाव के साथ कार्य्य-

ब्रह्म का प्रत्यक्ष सम्बन्ध है, इसी कारण पूर्व्वमीमांसा ( कर्म्ममीमांसा ) दर्शन कर्म्ममार्ग के सहारे से ही मुमुक्षु को विराट्रूपी कार्य्यब्रह्म में व्यापक सद्भाव की प्राप्ति कराता है। चिद्भाव के साथ कारणब्रह्म का प्रत्यक्ष सम्बन्ध है, इसी कारण उत्तरमीमांसा ( वेदान्त ) दर्शन ज्ञानमार्ग के सहारे सेही मुमुक्षु को प्रकृति से अतीत कारणब्रह्म के चिद्भाव की प्राप्ति कराता है। और आनन्दभाव चित् एवं सद्भाव में व्यापक है, इसी कारण दैवीमीमांसा ( मध्यमीमांसा ) दर्शन मुमुक्षु को ऊपर लिखित दोनों मीमांसा के साथ विरोध न रखता हुआ ब्रह्मानन्दसागर में लीन करके कृतार्थ करता है। ये ही तीनों भाव एक ही परमभाव के अङ्गरूप होने से परस्पर में इन भावों में इस प्रकार सम्बन्ध है कि एक भाव की प्राप्ति से अन्य दोनों भाव स्वतः प्राप्त होते हैं। एवं इसी कारण से ही तीनों मीमांसा का साधनमार्ग भिन्न भिन्न होने पर भी लक्ष्य एक होने से इनमें वास्तव में भेद प्रारम्भ से ही रक्खा नहीं गया है। अन्न के परिणामरूप शरीर की रक्षा के लिये शरीर के यन्त्रों में से मुख प्रधान है, अन्य मत से पाकस्थली मुख्य है, तृतीय मत से हृद्यन्त्र प्रधान है, इस प्रकार मतभेद विचारवान् पुरुष के लिये कुछ भी नहीं करसक्ता है, क्योंकि अन्न प्रथम मुख के द्वारा ही पाकस्थली में प्रवेश करके रसरूप से हृदय में प्रवेश करता है और वहां रक्त बनकर सारे शरीर की रक्षा करता है, इस कारण शरीर की रक्षा के लिये तीनों यन्त्र जिस प्रकार समान उपकारी और सहयोगी हैं उसी प्रकार एक ही ब्रह्म के तीन प्रकार के भावों के सहारे से ब्रह्ममार्ग में चलनेवाली तीनों मीमांसा का लक्ष्य एक ही होने से सब परस्पर में उपकारी और सहयोगी हैं इसमें सन्देह नहीं। जो उन्नत ज्ञान के पद पर स्थित हैं वे कर्म्म और भक्ति के लक्ष्यरूप अन्तिमभाव में अवश्य ही पहुंचे हुए होंगे। इसी प्रकार के यथार्थ कर्म्मयोगी और भक्त के लिये भी दूसरे दो अधिकार प्राप्त करना सुगम होता है। इसी कारण तीनों मीमांसाओं में मतभेद देखकर संदेह करने की आवश्यकता नहीं है।

ऊपर लिखित मतभेद हानिकारक न होने पर भी दैवीमीमांसादर्शन में विशेषता यह है कि योगदर्शन के समान इसके साथ किसी दर्शन का भी मतभेद नहीं है। कारण यह है कि दैवीमीमांसादर्शन का प्रतिपादन

करने का विषय परमात्मा की आनन्दसत्ता है, एवं आनन्दसत्ता के सत् और चित् दोनों में ही व्यापक होने से सद्भाव और चिद्भाव दोनों मेंही आनन्दभाव की प्राप्ति होती है। दैवीमीमांसादर्शन के प्रथम पाद में दोनों ओर से प्राप्त होनेवाले इसी आनन्द काही वर्णन किया है। इसके प्रथम पाद का नाम रसपाद है। भगवान् रसरूप हैं। वेद में कहा है कि –

"रसौ वै सः" "आनन्दरूपं परमं यद्विभाति"

इन मन्त्रों के द्वारा श्रीभगवान् को रसरूप अर्थात् आनन्दरूप कहा है। उनकी यही आनन्दसत्ता सत् और चित् दोनों के भीतर होकर ही प्राप्त होती है। सत् के साथ कार्य्यब्रह्म का सम्बन्ध होने से सद्भाव से मिला हुआ आनन्द प्रकृति में प्रतिबिम्ब-युक्त होकर जीव के अनुभव में आता है। इसी कारण इस आनन्द को सुख कहते हैं। पुत्र के प्रति स्नेह, स्त्री मित्रादि के प्रति प्रेम, गुरुजनों पर श्रद्धा आदि, यही सब लौकिकरस में गिनेजाते हैं। परन्तु जब साधक का चित्त लौकिकरस का लौकिकपना और नाशवान् होना जानकर उससे वैराग्ययुक्त होता हुआ अलौकिक (साक्षात् चित्सम्बन्धयुक्त) आनन्द में डूबने के लिये परिश्रम करता है तब ही यह रस भगवद्भक्तिरूप से प्रकट होकर साधक को क्रमपूर्व्वक "वैधी" और "रागात्मिका" रूप भक्ति की दो कक्षाओं में धीरे धीरे उन्नत करता हुआ अन्त में "पराभक्ति" के पद पर स्थापित और आनन्दसमुद्र में डुबादेता है। वैधी और रागात्मिका दोनोंही गौणी भक्ति हैं। भक्तिकी वैधी अवस्था में साधक श्रवण, कीर्त्तन, पादसेवन, अर्च्चन, वन्दन, आदि नौ प्रकार सीढ़ियों पर क्रमपूर्वक चढ़ते चढ़ते भगवान् में अनुराग होने के लिये अभ्यास करता है। तत्पश्चात् इसी प्रकार अभ्यास करते करते जब उसके ऊपर भगवान् की कृपा होती है, तब उसी अभ्यास के फल से भगवान् के प्रति अनुराग प्राप्त करने में समर्थ होता है। इसीका नाम रागात्मिका भक्ति है। विषयी का जिस प्रकार विषय में अनुराग होता है, भक्त के चित्त में इस समय ठीक वैसाही भगवान् के प्रति अनुराग वा एक प्रकार की आसक्ति होती है। इस दर्शन का मत यह है कि भावरूप दृश्यमान संसार चवदह भाग में विभक्त होने से वह आसक्तिप्रकाशक रस भी चवदह प्रकार

का होता है। उनमे से वीर, करुण, हास्य, भयानक, बीभत्स, अद्भुत, रौद्र, ये सात रस गौण, एवं दास्य, सख्य, कान्त, वात्सल्य, आत्मनिवेदन, गुणकीर्त्तन, तन्मय, ये सात रस मुख्य हैं। दैवीमीमांसादर्शन में ऐसा कहा है कि—

रसज्ञानमपि चतुर्द्दशधा तत्र सप्त मुख्याः सप्त गौणाः। हास्यादयो गौणाः दास्यासक्तिसख्यासक्तिकान्तासक्तिवात्सल्यासक्त्यात्मनिवेदनासक्तिगुणकीर्त्तनासक्तितन्मयासक्तयश्च मुख्याः।

इन चवदह रसों के द्वाराही साधक भगवान् के राज्य में आगे बढ़सक्ता है। तौभी मुख्य रसों के द्वारा साक्षात् रूप से, एवं गौण रसों के द्वारा परम्परारूप से उन्नत होता है। भाव के वैचित्र्य के कारण मुख्य आसक्ति से युक्त भक्तों में से कोई उनको दासभाव से, कोई सख्यभाव से, कोई कान्तभाव से, कोई वात्सल्यभाव से, कोई आत्मनिवेदनभाव से, कोई गुणकीर्तनभाव से, कोई तन्मय भाव से, इसी प्रकार अनेक भावों से भगवान् के प्रति अनुरागवान् होकर साधक संसार की लौकिक वासनाओं को त्याग करताहुआ अत्यन्त आनन्द और शान्ति प्राप्त होता है। इसी प्रकार उनके आनन्दभाव में भाववान् भक्त तीव्र संवेग ( परावैराग्य ) के आश्रय से जगत् की सब वस्तुओं को त्याग करके जब रातदिन मनरूपी भ्रमर को भगवान् के चरणकमल के मकरन्द ( पुष्परस ) के पीने में तत्पर रखता है, एवं अन्य सब विषयों को त्याग करताहुआ उनके ही ध्यान में उन्मत्त ( पागल ) रहता है, तब धीरे धीरे भगवान् की कृपा से साधक की ऐसी एक उन्नत अवस्था आ उपस्थित होती है, कि जिस समय में वह तन्मय होकर ध्येयरूप भगवान् के साथ अपनी "जुदाई" भूलजाता है। इसी तन्मयभाव की पूर्णता होने पर फिर उसकी ध्याता ध्यान ध्येयरूपी त्रिपुटी नहीं रहती है, वह परमात्मा के साथ एकता प्राप्त होकर "वासुदेवः सर्व्वम्" अर्थात् सब स्थानों में ही परमात्मा की सत्ता देख सक्ता है। यही पराभक्ति की अवस्था है। इस अवस्था में भक्ति के साथ ज्ञान का कोई भेद नहीं रहता है, एवं इसी प्रकार का ज्ञानी भक्त निर्विकल्प समाधि की पदवी

पर आरोहण करता है। प्रकृति में प्रतिविम्बित आनन्द के साथ उसका सम्बन्ध इसी स्थान में आकर सम्पूर्ण रूप से बन्द होजाता है, एवं तव वह साक्षात् चिदानन्द सागर में मग्न होता हुआ जीवभाव से मुक्त होकर ब्रह्म-भाव को प्राप्त होता है। यही दैवीमीमांसादर्शन के रसपाद का अन्तिम प्रतिपाद्य विषय है। इसी पाद में भक्ति का श्रेष्ठत्व और उपकारिता प्रतिपादन के अर्थ अनेक सूत्र हैं। भक्ति के द्वारा अमृतत्वलाभ होता है, इसके आस्वादन से पतन का भय दूर होता है और सब वासनाओं का विलय होताहै। सामान्य भक्ति के उदय से ही महापापों का नाश होता है। भक्ति सकल उपासनाओं की प्राणस्वरूप है, सकल धर्म्माङ्गों की आश्रयस्वरूप है, सब जाति आर सब अधिकारियों की समानरूप से कल्याण करनेवाली है, पूर्णता लाभ न होने पर भी इसके द्वारा अधोगति नहीं होती है, सालोक्यादि पद प्राप्त होते हैं, इत्यादि अनेक विषय के सूत्र इसमें हैं। एवं इस पाद के अन्त में भक्ति की अन्तिम दशा में भी भावभिन्नता क कारण ऐश्वर्य्यपरा, आत्मैकपरा और उभयपरानामक भक्ति के त्रिविध भावभेद का वर्णन करते हुए मध्यमीमांसा के साथ परमात्मा की आनन्दसत्ता की घनिष्ठता अच्छी रीति से प्रतिपादित हुई है।

इस मीमांसादर्शन के द्वितीय पाद का नाम उत्पत्तिपाद है। उत्पन्न होनेवाले संसार की लय की विधि न जानने से, किसीके भी चित्त में संसारचक्र की निस्सारता और परिणाम में दुःखप्रदता देखकर वैराग्य नहीं होसक्ता है एवं लौकिक स्नेहलता का वन्धन त्याग करते हुए परमानन्द-लाभ के अर्थ चित्त की व्याकुलता नहीं होती है; इसी कारण मरण है परिणाम जिसका ऐसी उत्पत्ति दिखाने के अर्थ उत्पत्तिपाद इस दर्शन में रक्खा गया है। सृष्टि की उत्पत्ति के कार्य्य में ब्रह्म और ब्रह्मशक्तिरूपिणी प्रकृति का एकमात्र सम्बन्ध है। प्रकृति जडा है, जड़ वस्तु की स्वयं कार्य्य करने की शक्ति नहीं होती है। इस कारण सृष्टिकार्य्य में चेतन ब्रह्म की आवश्यकता होती है। यही सृष्टि तीन प्रकार की है—आध्यात्मिकी, आधिदैविकी और आधिभौतिकी। प्रकृति अनादि आर अनन्ता है, इसी कारण प्राकृतिकी लीलावैभव-स्वरूपिणी अनन्त कोटि ब्रह्माण्डरूपा आध्यात्मिक वा विराट् सृष्टि भी अनादि और अनन्त है; परन्तु विराट् सृष्टि नित्य होने

पर भी एक एक ब्रह्माण्ड का अथवा जीव शरीररूपी पिण्ड का लय होता है, इसकारण आधिदैविकी और आधिभौतिकी सृष्टि सादि और सान्त है। एक ब्रह्माण्ड वा सौर जगत् कालानुसार उत्पन्न होता है, अनेक युग पर्यन्त स्थिति को भी प्राप्त होता है एवं कालानुसार लय प्राप्त भी होता है। इसी प्रकार चित् और जड़ की ग्रन्थि द्वारा उत्पन्न एक एक जीव भी लक्ष लक्ष योनि पर्यन्त जन्ममृत्युचक्र में परिभ्रमण करके अन्त में पराभक्ति के द्वारा ग्रन्थिभेद करता हुआ विमुक्त होता है। इन सब सिद्धान्तों के लिये इस पाद में सूत्र ये हैं—

**अनाद्यनन्ताध्यात्मिकी सृष्टिः।**

**आधिदैविकाधिभौतिकसृष्टिः सादिः सान्ता।**

**चिज्जडग्रन्थिर्जीवः।**

**तद्भेदनादुभयमुक्तिः।**

सृष्टि दो प्रकार की है—वैजी और मानसी। वैजी सृष्टि प्राकृतिक है, परन्तु ऋषि लोग मन के बल से मानसी सृष्टि भी करते थे। सप्तर्षियों ने प्राथमिक सृष्टि करने के समय मन के द्वाराही सृष्टि की थी। "मनसा प्रजा असृजन्त" इत्यादि शास्त्रीय वचन भी मिलते हैं। जिस कार्य्य के द्वारा यही सृष्टि की धारा विपरीत होकर लय की ओर अग्रसर होती है, उसीका नाम साधन है। वह प्रवृत्ति और निवृत्तिनामक मार्गभेद से द्विधा विभक्त हुआ है। प्रवृत्तिमार्ग गौण और निवृत्तिमार्ग मुख्य है। प्रवृत्तिमार्ग में अध्यात्म-चिन्तन, शक्तिपूजन एवं भावशुद्धि के द्वारा उन्नति और मुक्ति होती है। परन्तु सकल क्रिया, सकल उपासना एवं सकल चेष्टा में ही समर्पण बुद्धि रहने से मुक्ति का द्वार शीघ्र खुलजाता है। अहङ्कारही जीवभाव का कारण है एवं उसीके द्वाराही स्वार्थ-बुद्धि प्रबल होती है। समर्पण के द्वारा इसी अहङ्कार के नाश के साथही साथ स्वार्थमूलिका वासना के नाश होने पर जीवभाव के दूर होने से शिवभाव की प्राप्ति होती है। श्रीभगवान् को अर्पित वस्तु पर आत्मीय बुद्धि नहीं रखना, उनके विग्रह ( मूर्त्ति ) पर लौकिक बुद्धि नहीं रखना और उनके प्रसाद पर भोगबुद्धि नहीं रखना, ये सब विषय साधनमार्ग-सम्बन्धीय-उन्नति के सहायक होते हैं। इस उत्पत्ति-

पाद में साधक की उन्नति के लक्षण सम्बन्ध में भिन्न भिन्न ऋषियों के मतों का वर्णन किया है । यथा–महर्षि पराशर के मन में पूजादि में रति, महर्षि गर्ग के मत में कथादि में रति, महर्षि शाण्डिल्य के मत में एकान्त आत्मरति, महर्षि भरद्वाज के मत में गुणकीर्त्तन में रति, महर्षि वशिष्ठ के मत में जगत्सेवा में रति एवं महर्षि कश्यप के मत में सकल विषयों में समर्पण बुद्धि, ये भक्त साधक के भगवद्राज्य में उन्नति के भिन्न भिन्न लक्षण हैं। देवर्षि नारद कहते हैं कि भगवान् के प्रति भक्त का चित्त जब ऐसे भाव में आसक्त होता है कि जिसके विरह में, पति के विरह में सती स्त्री के समान, साधक का चित्त बड़ाही व्याकुल होता है, तबही निश्चय होता है कि यथार्थ उन्नति और भक्ति का उदय हुआ है । परन्तु सकल प्रकार की भक्तिही-माहात्म्य-ज्ञानपूर्व्वक होनी चाहिये, अन्यथा प्रीति जार-प्रीतिवत् होती है एवं यदि माहात्म्य-ज्ञानपूर्व्वक यथार्थ प्रीति हो तो वैसा होने पर भक्त का कभी भी पतन नहीं होता है, वह धीरे धीरे अध्यातम राज्य में प्रविष्ट होगा, यही उत्पत्तिपाद का अन्तिम सिद्धान्त है ।

उत्पत्ति की द्वितीय अवस्था स्थिति होने के कारण इस दर्शन में उत्पत्तिपाद के पश्चात् स्थितिपाद कहागया है । प्रकृति गुणमयी है एवं भगवान् भावमय हैं । इस कारण जगत् की स्थितिदशा में सर्व्वत्र गुण और भाव की लीला परिदृष्ट होती है । भगवान् में गुण और भाव हैं, किन्तु वे गुण और भाव में नहीं हैं । वेद गुण और भाव के द्वारा पूर्ण है; इस कारण वेद भगवान् का वाक्य और स्वतःपूर्ण है एवं अभ्रान्त और नित्य है। गुण और भाव का प्रकाश करते हैं इस कारण स्मृति आदि शास्त्र भी वेद के समान प्रामाणिक हैं । इन सिद्धान्तों के लिये इस दर्शन में सूत्र हैं कि–

तद्वान्नासौ गुणभावेषु ।

गुणभावमयत्वाद्भगवद्वाक्यं वेदः ।

स्वतःपूर्णोऽभ्रान्तो नित्यश्च ।

तत्समानीतराणि तदर्थद्योतकत्वात् ।

गुण और भाव से पूर्ण सृष्टि की रक्षा के अर्थ त्रिविध शक्ति सन्नद्ध हैं । इस कारण भगवान् की शक्ति, सृष्टि के आदि में भगवान् से ही प्रकाशित

होकर पुनः लय के समय भगवान् में ही विलीन होती है। प्रकृति के प्रधान तीन विभाग के अनुसार यही शक्ति त्रिविध है। अध्यात्म विभाग के रक्षणार्थ ऋषिशक्ति, अधिदैव विभाग के रक्षणार्थ देवशक्ति और अधिभूत विभाग के रक्षाणार्थ पितृशक्ति है। जगत् में ज्ञान का प्रचार एवं काल और युगानुकूल वेद का आविर्भाव ऋषियों की कृपा से ही होता है। ऋषिशक्ति नित्यशक्ति है। जीवों के कर्म्मों के अनुसार देवता लोग उनकी ऊर्द्ध्व या अधोगति कराते हैं। दैवी जगत् में नाना प्रकार के कार्य्यों का सम्पादन आदि अधिदैव कार्य्य देवतागण की कृपा से होता है। देवशक्ति नित्य और नैमित्तिक है। इन सिद्धान्तों के विषय में कहा है कि—

ऋषिदैवतमाध्यात्मिकं नित्याश्च।
पितृदैवतमाधिभौतिकम्।
देवदैवतमाधिदैविकम्।
नित्यनैमित्तिकाश्चैते।

इन्द्रादि लोकपालगण नित्य देवशक्ति हैं एवं जगत् में किसी दैवकार्य्य के सम्पादनार्थ श्रद्धा क्रिया और मन्त्रादि के द्वारा जिस नित्यशक्ति को किसी केन्द्र में आवाहन किया जाय, वही देवगण की नैमित्तिक शक्ति है। यथा—ग्राम्यदेवता आदि। स्थूल जगत् में ऋतुओं की विकाश-शृङ्खला, स्थूल जगत् का रक्षणावेक्षण, स्वास्थ्यप्रदान, अन्न जलादि की देशकालानुसार व्यवस्था, ये सब पितृशक्ति के अधीन हैं। पितृशक्ति नित्य और नैमित्तिक है। अग्निष्वात्ता, अर्य्यमाआदि पितृगण नित्य हैं एवं जो पितृगण देह छूटने पर चन्द्रलोक में जाकर निज निज कर्म्मफल-भोग-के अनुसार नित्य पितृगण के लोक में वास करते हैं, उनका नाम नैमित्तिक पितृगण है। ब्रह्मयज्ञ के द्वारा ऋषियों का संवर्द्धन होता है एवं उनका संवर्द्धन होने पर व्यष्टि और समष्टि जगत् में ज्ञानशक्ति की वृद्धि होती है। यज्ञ के द्वारा देवताओं का संवर्द्धन होता है एवं देवताओं के तुष्ट होने पर शक्ति और सुख की प्राप्ति होती है। इसी प्रकार पितृयज्ञ के द्वारा पितरों का संवर्द्धन होता है एवं उनकी तुष्टि के फल से जीव को स्वास्थ्य और वीर्य्यलाभ होता है। भगवान् के अवतार की तरह ऋषि और देवताओं के भी

अवतार होते हैं । जब समष्टि जगत् में आसुरीशक्ति का प्रभाव इस प्रकार वृद्धि होता है कि दैवीशक्ति हीनबल होकर अधर्म्म का अभ्युत्थान और धर्म्म के पतन होने का उपक्रम होता है, इस प्रकार की आसुरीशक्ति के प्रकोप को दूर करना व्यष्टि या समष्टि जीवों के साध्यातीत होपड़ता है; तब ही भगवान् आवश्यकतानुसार अंशरूप से अथवा पूर्णरूप से अवतीर्ण होकर धर्म्म की रक्षा और आसुरीशक्ति का दमन करते हैं । इसी प्रकार प्रकृति के आध्यात्मिक अथवा आधिदैविक विभाग में, ज्ञानराज्य में अथवा कर्म्मराज्य में किसी प्रकार के अलौकिक गड़बड़ होने पर ऋषिगण अथवा देवतागण के अंश वा पूर्णरूप से अवतार होते हैं । इन्हीं दो प्रकार के अवतारों के अतिरिक्त भगवान् और ऋषिदेवतागण के विशेष और अविशेषनामक और भी दो प्रकार के अवतार होते हैं । गुरुदेव में दीक्षादान के समय विशेष शक्ति और आवेशावतार में आवेश के समय अविशेष शक्ति का प्रकाश होता है । अन्तःकरण में इनके नित्य अवतार जीव को पापकर्म्म से रक्षा करके निरन्तर कल्याण विधान करते हैं । परमात्मा की साक्षात् शक्ति मुख्यतः तीन प्रकार की है ; यथा-ब्रह्मा विष्णु और रुद्र । इन्हीं तीन देवताओं से तैंतीस देवता एवं प्रकृति के विशाल राज्य में कार्य्यवैलक्षण्य के कारण तैंतीस देवता से विस्तृत होकर तैंतीस करोड़ देवता हुए हैं । भगवान् की सत् और चित्, उभयविध सत्ता सर्व्वत्र विद्यमान रहने पर भी देवतागण में चित्सत्ता और देवीगण में सत्सत्ता का प्राधान्य रहता है । श्रद्धा और उपासना के द्वारा भगवान् एवं भगवच्छक्तिसमूह की कृपा का लाभ होता है । यही उपासना वा योग चतुर्विध है; यथा—मन्त्र, हठ, लय और राजयोग । कार्य्यब्रह्म वा जगत् नामरूपात्मक होने के कारण, दिव्य नाम अर्थात् मन्त्र एवं स्थूलमूर्त्ति के अवलम्बन के द्वारा जिस योग का अनुष्ठान होता है, उसका नाम मन्त्रयोग है । स्थूल शरीर के साथ सूक्ष्म शरीर का घनिष्ठ सम्बन्ध है, क्योंकि स्थूल शरीर सूक्ष्म शरीर का ही विकाशमात्र है । इसी कारण स्थूल शरीर पर आधिपत्य करते हुए जिस योग के द्वारा सूक्ष्म शरीर के ऊपर आधिपत्य-विस्तार किया जासके, ज्योतिर्ध्यानात्मक इस योग का नाम हठयोग है । समष्टि और व्यष्टि विचार से ब्रह्माण्ड और पिण्डदेह एकही सम्बन्ध से युक्त हैं । इस कारण

ब्रह्माण्ड में जो कुछ है, इस पिण्डदेह में भी उन सबका केन्द्र स्थान विद्यमान है । कुलकुण्डलिनीरूपा प्रकृति शक्ति एवं चैतन्यरूप शिव का स्थान इस शरीर में है । इसी कारण जिस योग के द्वारा उक्त कुण्डलिनी शक्ति को जाग्रत् करके सहस्रारस्थित शिव में लय कियाजाय, विन्दुध्यानात्मक उसी योग का नाम लययोग है । अन्तःकरणही संसार में बन्ध और मोक्ष का कारण है । इसी कारण केवल अन्तःकरण की सहायता से जो साधन होता है, ब्रह्मध्यानात्मक उसी योग का नाम राजयोग है । राजयोग के द्वाराही निर्विकल्प समाधि का लाभ होता है । इसी अवस्था में पराभक्ति, परवैराग्य, परज्ञान, जीवन्मुक्ति आदि सकल दर्शनों के सब लक्ष्यही एक भाव में परिणत होते हैं । एवं ज्ञानी भक्त सच्चिदानन्दसागर में उन्मज्जन और निमज्जन के सुखको अनुभव करता हुआ कृतार्थ होता है । इस प्रकार की भक्ति महात्मागण की कृपा एवं भगवत्कृपा द्वाराही प्राप्त होसक्ती है । महत्सङ्ग दुर्लभ, अमोघ और विचित्र है । भगवान् और भगवद्भक्त में कोई भेद नहीं है । इन्हीं भगवद्भक्त की कृपा देवर्षि नारद के मत में भगवत्कृपा के द्वारा प्राप्त होती है । दीनबन्धु भगवान् की दया होने पर वे साधुसङ्ग के द्वारा भक्त को उद्धार करते हैं । महर्षि शाण्डिल्य के मत में अहङ्कार निरोध होने से और महर्षि द्वैपायन के मत में दीनता आने पर तब महत्सङ्ग लाभ करके भक्त मुक्तिपदवी पर प्रतिष्ठित होसक्ता है । यही स्थितिपाद का अन्तिम सिद्धान्त है ।

यह विश्व संसार का अमोघ सिद्धान्त है कि जो कुछ उत्पत्ति और स्थिति के अधीन है, वह लय के भी अधीन होता है । संसार चक्र के इस नियमित परिवर्त्तन के क्रम के द्वारा अनुलोम विधि के अनुसार ब्रह्माण्ड की उत्पत्ति होती है एवं ब्रह्मा की शतायु के पूर्ण होने पर विलोम विधि के अनुसार ब्रह्माण्ड का प्रलय होता है । यही प्रलय व्यष्टि और समष्टि विचार से चतुर्धा विभक्त हुआ है; यथा—नित्य, आत्यन्तिक, नैमित्तिक और प्राकृतिक । इनमें से जगत् का निरन्तर परिवर्त्तनरूप नित्य प्रलय और जीव की मुक्ति द्वारा आत्यन्तिक प्रलय, ये दोनों व्यष्टि में एवं खण्डप्रलय वा नैमित्तिकप्रलय और महाप्रलय वा प्राकृतिकप्रलय, ये दोनों समष्टि में होते हैं । महाप्रलय में समस्त ब्रह्माण्ड ध्वंस होकर विराट् प्रकृति

के गर्भ में विलीन होने के पूर्व्व सृष्टि और स्थिति की जो कुछ दशा देखने में आती है, वह नास्ति में अस्तित्वस्वरूप भ्रम के उत्पन्न करनेवाली माया काही लीला-विलासमात्र है। माया त्रिगुणमयी है, किन्तु भक्त चतुर्विध है; क्योंकि आर्त्त, जिज्ञासु और अर्थार्थी भक्त गुणमयी प्रकृति के अन्तर्गत होने पर भी ज्ञानी भक्त गुणातीत ब्रह्मपदवी पर प्रतिष्ठित होने में समर्थ होता है। उसका निर्मल अन्तःकरण तटस्थ दशा में ध्यान के परिपाक में सविकल्प समाधि लाभ करता हुआ ब्रह्म के अधिदैव वा ईश्वरभाव एवं अधिभूत वा विराट् स्वरूप का साक्षात्कार प्राप्त होता है और तत्पश्चात् क्रमशः स्वरूप दशागत सच्चिदानन्दस्वरूप अद्वितीय ब्रह्म का साक्षात्कार करता हुआ निर्विकल्प समाधि लाभ करके जीवन्मुक्ति पदवी पर प्रतिष्ठित होता है। मन्त्र, हठ, और लय, इन तीनों योगों के ही ध्यान सगुण होने से तत्तत् समाधि भी सविकल्प होती है। मन्त्रयोग की समाधि का नाम महाभाव, हठयोग की समाधि का नाम महाबोध एवं लययोग की समाधि का नाम महालय है। अतःपर निर्गुण निराकार ध्यान के परिणाम में निर्विकल्प समाधि होती है। भक्त को निर्विकल्प समाधि होने पर, इस पराभक्ति की दशा में उसका अहम्भाव पूर्व्वकथित प्रकार से नाश होकर समर्पणबुद्धि का उदय होताहै। समर्पणबुद्धि की प्रथम दशा में "वे मेरेहैं", द्वितीय दशा में "मैं उनका हूं", एवं तृतीय दशा में "मैं ही वे हूं" इस प्रकार भाव को प्राप्त होते हैं। सृष्टि के विस्तृत सप्त भेद के अनुसार इन्हीं सकल भावों की दशा में भक्त भगवान् को सात भावों में देखने में समर्थ होता है। प्रथम दर्शन दिव्य नाम में होता है। इसी समय मन्त्र और देवता के एकताभाव द्वारा भगवान् के दर्शन होते हैं। द्वितीय दर्शन दिव्यरूप में होता है। इसी समय उनके सगुण मूर्त्तिसमूह भाव के उद्बोधक होकर भगवान् के साक्षात्कार का कारण होते हैं। तृतीय दर्शन विभूति में होता है। तब जगन्मय और व्याप्त उनके विभूतिसमूह साधक को उनके भाव में भावित करते हैं। चतुर्थ दर्शन स्थूल सूक्ष्म शक्ति में होता है। तब उनकी सूक्ष्म शक्ति के विकाश स्थल अन्तःकरण में एवं स्थूल शक्ति के विकाश स्थल स्थूल जगत् में उनके दर्शन होते हैं। पञ्चम दर्शन गुणों में होते हैं। तब त्रिगुणमय जगत् में त्रिगुण विलास के विचार से उनके दर्शन होते हैं। षष्ठ दर्शन भाव

में होते हैं। तब भावमय ब्रह्म के आदि त्रिभाव कार्य्यब्रह्म में होने के कारण, इस प्रकार भाव-तत्त्वानुसन्धान में भगवान् के दर्शन होते हैं। सप्तम दर्शन स्वरूप में होता है। तब निर्विकल्प समाधि की दशा में स्व स्वरूप में उनकी अद्वितीय ब्रह्मसत्ता का साक्षात्कार लाभ होता है। ब्रह्म अद्वितीय होने पर भी ब्रह्मदर्शन के इसी प्रकार के सप्तभेद केवल प्रकृति, प्रवृत्ति और शक्तिभेद से होते हैं। उनकी अद्वितीय सत्ता, जिस दर्शन-शास्त्र में जिस भाव से ही वर्णित क्यों न हो, सब दर्शनों का तत्त्वानुसन्धान करने पर स्पष्ट देखा जाता है कि कहीं उनको प्रति पिण्ड में देखकर संख्यारूप से अनन्त, एवं कहीं पिण्ड-समूह की पृथक्ता बताने वाली प्रकृति के विलय में व्यापकरूप से उनकी अनन्तसत्ता प्रतिपादित हुई है। यही सांख्य के बहुपुरुष और मीमांसा के एकात्मवाद का अलौकिक तात्पर्य्य है। और यही द्वैत और अद्वैतवाद का गूढरहस्य है। उनकी सत्ता उपाधिरूपसे भिन्न भिन्न प्रतीयमान होनेपर भी तत्त्वतः एक अद्वितीय भिन्न द्वितीय कदापि नहीं है। अनन्यभक्ति के द्वारा तटस्थ दशा के विलय होने पर इस प्रकार के स्वरूपज्ञान का उदय होने से हृदयग्रन्थि का भेदन होता है, समस्त संशयजाल भिन्न होता है एवं वासना के क्षय होने पर कर्म्म का भी क्षय होता है। ये ही पराभक्ति वा परमज्ञान की दशा है। जो भाग्यवान् भक्त अनन्त कोटि जन्म की सुकृति के फल से इस दशा को प्राप्त करता है, उसको पुनः सुखदुःखमय संसारचक्र में परिभ्रमण करना नहीं होता है। वह आत्यन्तिक प्रलय वा विदेह मुक्तिलाभ करके आनन्दमय ब्रह्म में विलीन होता है। इसका उस समय का अनुभव मीमांसात्रय के लक्ष्य के अनुसार त्रिभावापन्न होकर अन्त में एक भाव में ही मिलजाता है। "यह जगत् ही वे हैं" यह कर्म्ममीमांसा का अनुभव है, "वे ही यह जगत् हैं" यह दैवी मीमांसा का अनुभव है एवं "मैं ही वे हूँ" यह ब्रह्म-मीमांसा का अनुभव है। साधक श्रद्धा और भक्ति के प्रभाव से एक दशा के अनुभव से अन्य दो दशा के अनुभवों को प्राप्त करके सकल दशाओं का ही सामञ्जस्य कर सक्ता है, क्योंकि जहां अद्वितीय ब्रह्म के यथार्थ ज्ञान का विकाश है वहां फिर असामञ्जस्य का अवकाश कहां है? यही मध्यमीमांसा वा दैवीमीमांसा में प्रतिपादित लयपाद है। यही जीव की अन्तिम गति है।

## ( ब्रह्ममीमांसा दर्शन )

वेदोक्त ज्ञानकाण्ड की प्रतिष्ठा वेदान्तदर्शन ( ब्रह्ममीमांसा दर्शन ) की लक्ष्यीभूत है। यह दर्शन सप्तम ज्ञानभूमि का होने से और सब दर्शनों का शीर्षस्थानीय है। इसके प्रवर्त्तक महर्षि वेदव्यास हैं। वेद के अन्तिम अर्थात् ज्ञानकाण्ड का प्रतिपादक होने से इस दर्शन को उत्तरमीमांसा भी कहाजाता है और ब्रह्म ही इसका मुख्य प्रतिपाद्य होने से इसका नाम ब्रह्मसूत्र भी है।

वेदान्तदर्शन में चार अध्याय और प्रत्येक अध्याय में चार चार पाद हैं। प्रथम अध्याय का साधारण नाम समन्वय है। इसमें अनेक प्रकार के श्रुतिवाक्यों का समन्वय कियागया है। यथा-प्रथम अध्याय के प्रथम पाद में स्पष्टज्ञापक श्रुतिसमूह का, द्वितीय पाद में अस्पष्ट ब्रह्मभावात्मक श्रुतिसमूह का, और तृतीय व चतुर्थ पाद में संशयात्मक श्रुतिसमूह का समन्वय किया गया है। द्वितीय अध्याय का साधारण नाम अविरोध है। इसके प्रथम पाद में स्वमत-प्रतिष्ठा के लिये स्मृति-तर्कादि-विरोध-परिहार, द्वितीय पाद में विरुद्धमतों के प्रति दोषारोप, तृतीय पाद में ब्रह्म से तत्त्वों की उत्पत्ति और चतुर्थ पाद में भूतविषयक श्रुतिसमूह का विरोध-परिहार कियागया है। फलतः इस अध्याय में विरोधी दार्शनिक मतों का खण्डन करके युक्ति व प्रमाण के साथ महर्षि वेदव्यास ने वेदान्तमत का अविरोध प्रतिपादन किया है। तृतीय अध्याय का साधारण नाम साधन है। इसमें जीव व ब्रह्म का लक्षण निर्देश करके मुक्ति के बहिरङ्ग व अतरङ्ग साधनका उपदेश कियागया है। चतुर्थ अध्याय का साधारण नाम फल है। इसमें जीवन्मुक्ति, जीव की उत्क्रान्ति, सगुण व निर्गुण उपासना के फल के तारतम्य पर विचार कियागया है।

वेदान्तदर्शन का मुख्य उद्देश्य जीव को दुःखमय संसार से मुक्त करके आनन्दमय ब्रह्मपद में स्थापित करना है। शास्त्रों में कहा है कि :—

**जीवो ब्रह्मैव नापरः।**

जीव और ब्रह्म एकही है। भेदभाव का मूल अविद्या है। अविद्या के आवरण में आवृत होकरही जीव अपने को ब्रह्म से पृथक् समझता है,

इसलिये तत्त्वज्ञान के उदय होने से जीव की यह अविद्या जब दूर होती है तबही जीव ब्रह्म की एकता होने पर जीव की मुक्ति होती है। जीव ब्रह्म का इस प्रकार औपाधिक भेदभाव उपनिषदों में बहुधा वर्णित है। ब्रह्म-विन्दूपनिषद् में लिखा है कि:-

एक एव तु भूतात्मा भूते भूते व्यवस्थितः।
एकधा बहुधा चैव दृश्यते जलचन्द्रवत्॥

एकही आत्मा भूत भूत में विराजमान हैं। जल में चन्द्र की तरह वे एक व बहुरूप में देखेजाते हैं। योगवासिष्ठ में भी लिखा है कि:-

स्वमरीचिवलोद्भूता ज्वलिताग्नेः कणा इव।
सर्व्वा एवोत्थिता राम! ब्रह्मणो जीवराशयः॥

अग्नि से स्फुलिङ्ग के सदृश ब्रह्म से जीव उत्पन्न हुए हैं। इसी लिये वेद के महावाक्यों में जीव ब्रह्म की एकता प्रतिपादित की गई है। यथा:-

"तत्त्वमसि", "अहं ब्रह्माऽस्मि", "सोऽहम्"।

त्वं अर्थात् जीव, तत् अर्थात् ब्रह्म है, मैं ब्रह्म हूँ। जीव और ब्रह्म में जो भिन्नता बोध होती है वो तात्त्विक नहीं है, भेद की प्रतीति उपाधिकृत है। पञ्चदशी में लिखा है कि:-

कोषोपाधिविवक्षायां याति ब्रह्मैव जीवताम्।

कोषरूप उपाधि को लक्ष्य करकेही जीवभाव की प्रतीति होती है। सुख, दुःख, काम, क्रोध, रोग, शोक आदि शरीर व मन का धर्म्म है। जीवात्मा का धर्म्म नहीं है। केवल शरीर व मन के साथ संयोग होने से जीव अपने को सुखी व दुःखी समझता है। इसका कारण माया है। शास्त्रों में कहा है कि:-

माहेश्वरीति या माया तस्या निर्म्माणशक्तिवत्।
विद्यते मोहशक्तिश्च तं जीवं मोहयत्यसौ॥
मोहादनीशतां प्राप्य मग्नो वपुषि शोचति।

महेश्वर की जो माया है उसकी मोहशक्ति सेही जीव मुग्ध होता है और उसी मोह के वश में आकर जीव ब्रह्मभाव को भूलकर अपने को कर्त्ता

भोक्ता सुखी दुःखी समझता है, यह भ्रम रज्जु में सर्पभ्रम या शुक्ति में रजतभ्रम के सदृश है। इसी भ्रम की निवृत्ति सेही जीव व ब्रह्म का पार्थक्य दूर होकर आनन्दमय ब्रह्मभाव में जीव की स्थिति होती है।

वेदान्तदर्शन का प्रथम सूत्र यह है :-

**अथातो ब्रह्मजिज्ञासा।**

श्रीभगवान् शङ्कराचार्य्यजीने इस सूत्रके अन्तर्गत "अथ" शब्द के भाष्य में लिखा है कि :-

**विधिवदधीतवेदवेदाङ्गत्वेनापाततोऽधिगताखिलवेदार्थः अस्मिन् जन्मनि जन्मान्तरे वा काम्यनिषिद्धवर्जन पुरस्सरनित्यनैमित्तिकप्रायश्चित्तोपासनानुष्ठानेननिर्गत निखिलकल्मषतया नितान्तनिर्म्मलस्वान्तः साधन-चतुष्टयसम्पन्नः प्रमाता अधिकारी।**

विधि के अनुसार वेद वेदाङ्ग अध्ययन कर वेद का अर्थ ठीक ठीक जिसने समझा है, इस जन्म में या जन्मान्तर में काम्य और निषिद्ध कर्म्म को त्याग करके नित्य नैमित्तिक प्रायश्चित्त उपासना आदि के अनुष्ठान से निष्पाप और निर्म्मलचित्त होकर शमदमादि साधनचतुष्टयसम्पन्न जो हुआ है वही ब्रह्मज्ञान लाभ करने का अधिकारी है। साधनचतुष्टय, यथा—नित्यानित्यवस्तुविवेक, इहामुत्रफलभोगविराग, शमदमादि षट्सम्पत्ति, और मुमुक्षुत्व। ब्रह्म नित्य है और समस्त संसार अनित्य है इस प्रकार विचार का नाम नित्यानित्यवस्तुविवेक है। स्रक्चन्दनवनितादि ऐहलौकिक और स्वर्गादिभोगरूप पारलौकिक सुख के प्रति वितृष्णा का नाम इहामुत्र फलभोगविराग है। ब्रह्म के सिवाय और विषयों से मन की निवृत्ति का नाम शम है, बाह्येन्द्रिय की विषयों से निवृत्ति का नाम दम है, वैषयिक वस्तुओं से चित्त को अलग करने का नाम उपरति है, शीतोष्णादि द्वन्द्वसहिष्णुता का नाम तितिक्षा है, गुरु व वेदान्त वाक्य में विश्वास का नाम श्रद्धा है, और ब्रह्म में चित्त की एकाग्रता का नाम समाधान है। यही शम दम उपरति तितिक्षा समाधान और श्रद्धा ये षट्सम्पत्ति कहलाती हैं।

चौथा साधन मुमुक्षुत्व अर्थात् मुक्तिलाभ की इच्छा है। इस प्रकार साधन-चतुष्टयसम्पन्न होने से वेदान्त पढ़ने में साधक का अधिकार होता है। इन्हीं चारों अधिकारों के देखने से सिद्ध होगा कि वेदान्त का अधिकार कितना उन्नत है और वेदान्त की ज्ञानभूमि सब ज्ञानभूमियों में श्रेष्ठ है क्योंकि इसी में अद्वैतभाव की सिद्धि हो सक्ती है। तदनन्तर अधिकारानुरूप साधन करते करते जीव मुक्तिभाव को प्राप्त करता है।

वेदान्त में ब्रह्म के दो लक्षण वर्णन किये गये हैं। एक तटस्थ और दूसरा स्वरूप। वेदान्तदर्शन में लिखा है किः–

**जन्माद्यस्य यतः।**

जिस परमात्मा से संसार का जन्मादि अर्थात् सृष्टि स्थिति प्रलय सम्पन्न होता है वही ब्रह्म है। इस सूत्र के द्वारा ब्रह्म का तटस्थ लक्षण कहा गया है। परन्तु ब्रह्म के स्वरूप लक्षण के प्रतिपादक निम्नलिखित सूत्र हैंः–

**अदृश्यत्वादिगुणको धर्मोक्तेः।**

**प्रतिषेधाच्च।**

तटस्थ लक्षण और स्वरूप लक्षण को सगुण और निर्गुण ब्रह्म भी बोलते हैं। ब्रह्म में ये दोही भाव हैं–यथाः—

**उभयव्यपदेशात्त्वहिकुण्डलवत्।**

जिस प्रकार सर्प के कुण्डल बांधकर रहने से सर्प भी कहसक्ते हैं और कुण्डल भी कहसक्ते हैं। उसी प्रकार ब्रह्म के भी दो भाव समझने चाहियें। स्वरूपभाव माया से अतीत निर्गुण निष्क्रिय है और तटस्थभाव मायोपहित चैतन्य ईश्वर है। इस विषय में उपनिषद् के अनेक प्रमाण मिलते हैं। वेदान्त के सिद्धान्त में ब्रह्म ही सत्य है और जगत् मिथ्या है। जो कुछ जगत् की प्रतीति होरही है सो सब ब्रह्म में नामरूपमयी माया का विलास मात्र है। सांख्यदर्शन के परिणामवादानुसार प्रकृति की विकृति ही यह संसार है; अर्थात् जिस प्रकार दुग्ध के परिणाम से घी माखन आदि वस्तु बनती है उसी प्रकार प्रकृति के परिणाम से सृष्टि होती है। परन्तु वेदान्त का सिद्धान्त इस प्रकार नहीं है। वेदान्तदर्शन के अनुसार जगत् ब्रह्म का विवर्त्त है। परिणाम अर्थात् विकार व विवर्त्त के लक्षण ये हैंः—

सतत्त्वतोऽन्यथा प्रथा विकार इत्युदीरितः ।
अतत्त्वतोऽन्यथा प्रथा विवर्त्त इत्युदाहृतः ॥

विवर्त्त अर्थात् वस्तु का स्वरूप न वदलकर अन्यथा प्रतीति है । ब्रह्म जगत्रूपेण परिणत नहीं होते हैं, परन्तु माया के सम्बन्ध से उनमें जगत् की भ्रान्ति होती है । जिस प्रकार मरीचिका में जल न होनेपर भी अज्ञानी पुरुष को उसमें जलभ्रान्ति होती है, उसी प्रकार अद्वितीय ब्रह्म में द्वैत-भावमय संसार की प्रतीति होती है । वास्तव में संसार भ्रममात्र है । अविद्या के द्वारा उपहित चैतन्य जीव मिथ्या जगत् को सत्यरूप मानकर संसार-बन्धन में बद्ध होता है । यह बन्धन अनादि है क्योंकि वेदान्तदर्शन में माया को अनादि कहा गया है । माया की दो शक्ति हैं, यथा—आवरण और विक्षेप । आवरणशक्ति से जीव अपने को पृथक् समझता है और विक्षेपशक्ति से जगद्भ्रमरूप अघटनघटना होती है । इस लिये ही माया अघटनघटनापटीयसी कही गई है । जगत् है नहीं, ब्रह्म ही है, परन्तु उसमें जगत् है ऐसी घटना उत्पन्न करती है, यही माया की शक्ति है । जैसा कि इन्द्रजाल में ऐन्द्रजालिक सूत्र की सहायता से शून्यमार्ग में खेलता है, मनुष्यों की आँखों के सामने जीवित मनुष्यों को खण्ड खण्ड करके काट देता है, आग में शरीर को दग्ध करदेता है, परन्तु यह सभी मिथ्या है । ठीक इसी प्रकार संसार भी मिथ्या है । जीव इसको न जानकर बद्ध होता है । जिस प्रकार सूर्य्यदेव मेघाच्छन्न होने से दृष्टिपथ में नहीं आते हैं उसी प्रकार सत्य ज्ञानरूप ब्रह्म असत्य अज्ञान के अन्धकार से आच्छन्न होने पर जीव उनके स्वरूपको नहीं जानसक्ते हैं । छोटा एक खण्ड मेघ लाखों योजन-व्याप्त सूर्य्य को नहीं ढांक सक्ता है, परन्तु अज्ञानी पुरुष जैसा इस प्रकार समझ लेता है और मेघ से सूर्य को प्रभाहीन समझ भ्रम में पड़ता है, उसी प्रकार मिथ्या जगत् को सत्यरूप समझकर जीव भ्रान्ति में पड़ा हुआ है । यथाः—

घनच्छन्नदृष्टिर्घनच्छन्नमर्कं,
यथा निष्प्रभं मन्यते चाऽतिमूढः ।

तथा वद्धवद्धाति यो मूढदृष्टेः,
स नित्योपलब्धिस्वरूपोऽयमात्मा ॥

नेत्र के ऊपर मेघ आने से जिस प्रकार मूढ व्यक्ति सूर्य्य को ही मेघाच्छन्न व तेजहीन समझता है, उसी प्रकार जीव ब्रह्मरूप होने पर भी अज्ञान से अपने को वद्ध समझता है। जीव का यह वन्धन तात्त्विक नहीं है, परन्तु कल्पनामात्र है क्योंकि जीव मुक्तस्वभाव है। गौडपादाचार्य्य ने लिखा है कि:—

न विरोधो न चोत्पत्तिर्न बन्धो न च साधकः।
न मुमुक्षुर्न वै मुक्त इत्येषा परमार्थता ॥

वास्तव में आत्मा की उत्पत्ति नहीं है, विनाश नहीं है, बन्धन नहीं है, मोक्ष नहीं है, साधन नहीं है और मुक्ति की इच्छा नहीं है। वेदान्त के मत में मुक्ति साध्य नहीं है, परन्तु सिद्ध वस्तु है। जीव स्वतः ही मुक्त है। इस विषय का दृष्टान्त यह है कि:—

कण्ठचामीकरवत्।

किसी शिशु के गले में कण्ठहार था, एक दिन उसे भ्रम हुआ कि गले में कण्ठहार नहीं है, व्याकुल होकर ढूँढ़ने लगा, कहीं हार का पता नहीं लगा, अन्त में किसी दूसरे ने कह दिया कि उसके गले में हार तो पहले से ही है, ढूँढ़ता क्यों है? तब वालक का भ्रम दूर हुआ। जीव की मुक्ति भी ऐसी ही है। जीव स्वभावतः मुक्त ही है। केवल अनादि अविद्या की छाया से अपने को बद्ध मान लेता है। सद्गुरु की कृपा से तत्त्वज्ञान होने पर अविद्या दूर होती है। उस समय जीव अपने नित्य शुद्ध बुद्ध मुक्त स्वभाव को जान जाता है। यही जीव की मुक्ति है।

जगत् भ्रममात्र है, ब्रह्म मायाशक्ति द्वारा जगद्भ्रम उत्पन्न कर रहे हैं, वे ऐन्द्रजालिक हैं, इन्द्रजाल विस्तार करके मिथ्या संसार को सत्यरूप दिखारहे हैं। श्वेताश्वतरोपनिषद् में लिखा है कि:—

य एको जालवान् ईशत ईशनीभिः।
सर्व्वान् लोकान् ईशत ईशनीभिः।

जो एक मायावी सर्व्वशक्तिमान् ईश्वर हैं वे ही समस्त लोगों को माया-शक्ति से पालन करते हैं, स्वप्नमय संसार को आँखों के सामने प्रकट करते हैं, वास्तव में सब शून्य ही है, इस प्रकार विचार करते करते ह्यूम ( Hume ) मिल ( Mill ) आदि पश्चिमी बहुत से दार्शनिक पण्डित बौद्धों के शून्यवाद पर पहुंच गये हैं। परन्तु वेदान्त का अद्वैतवाद इस प्रकार शून्यवाद नहीं है। इस मत में जगद्भ्रम का आधार शून्य नहीं है, परन्तु सच्चिदानन्दमय ब्रह्म है। श्रीभगवान् शङ्कराचार्य्यजी ने शून्यवाद के परिहार करने के लिये कहा है किः—

न तावदुभयप्रतिषेध उपपद्यते शून्यवादप्रसङ्गात्। किञ्चित् हि परमार्थमालम्ब्य अपरमार्थः प्रतिषिध्यते यथा रज्ज्वादिषु सर्पादयः।

जगत् व जगत् का आधार दोनों का ही प्रतिषेध ठीक नहीं, क्योंकि ऐसा होने से शून्यवाद-प्रसङ्ग होजायगा। कोई परमार्थ अवश्य है जिसको आश्रय करके अपरमार्थ वाधित होता है। "नेति" "नेति" द्वारा कार्य्य का प्रतिषेध ही सङ्गत है क्योंकि कार्य्य असत् और कल्पित है। जिस प्रकार रज्जु में सर्प का प्रतिषेध होता है; इसी प्रकार उपदेश से ब्रह्म में कल्पित अवस्तुओं का प्रत्याख्यान करके ब्रह्म का स्वरूप प्रतिपादन किया गया है। इसमें कार्य्य, जिसका आधार ब्रह्म है, उस कार्य्यका ही प्रतिषेध कियागया है। ब्रह्म का प्रतिषेध नहीं कियागया है, क्योंकि ब्रह्म मेंही सकल कल्पना का विस्तार है। कल्पित असत् प्रपञ्च वाधित है, सत् वस्तु ब्रह्म अबाधित है।

अद्वैतवादिगण जगत् की व्यावहारिक सत्ता स्वीकार करते हैं। व्याव-हारिकरूप से जगत् सत्य है, परन्तु परमार्थतः सत्य नहीं है। परमार्थ के विषय में कहा है कि :—

एकरूपेण ह्यवस्थितो योऽर्थः स परमाऽर्थः।

जो वस्तु सर्व्वदा सर्व्वत्र एकही रूप में रहता है सोही सत्य और परमार्थ है। ब्रह्म सर्व्वदा निर्वाध, एक, अद्वितीय है, अतः ब्रह्मही परमार्थ है। इस के विषय में लिखा है कि :—

एकत्वमेव एवं पारमार्थिकं दर्शयति ।

एकत्वही पारमार्थिक है, नानात्व व्यावहारिक है । अद्वैत मत में सत्य मिथ्या का लक्षण ऐसा किया है कि भूत भविष्यत् वर्त्तमान, त्रिकाल में और जाग्रत् स्वप्न सुषुप्ति व तुरीया दशा में जो वस्तु निर्बाध और एक रूप में रहता है, वही सत्य वस्तु है और जिसमें परिवर्त्तन व बाध है, जो किसी काल में है किसी काल में नहीं है, किसी अवस्था में है किसी अवस्था में नहीं है, वह सब मिथ्या है । इस लक्षण के अनुसार ब्रह्मही एकमात्र सत्य वस्तु है, अन्य सब मिथ्या है । यथा :-

तदन्यत्वमारम्भणशब्दादिभ्यः ।
ब्रह्मव्यतिरेकेन कार्य्यजातस्याऽभावः विकारजातस्याऽनृताभिधानात् ।

ब्रह्मही सत्य है, कार्य्य मिथ्या है, क्योंकि कार्य्य विकार है, विकार मिथ्या है, ब्रह्मभिन्न और कुछ भी नहीं है, जो कुछ जगद्रूप से भ्रान्ति होरही है वह सब ब्रह्म में नाम रूपका भेदमात्र है । जिस प्रकार कुण्डल, वलय आदि बाह्य दृष्टि में भिन्न होने पर भी एक सुवर्णही हैं, उसी प्रकार वैचित्र्यमय संसार ब्रह्मही है । केवल नाम व रूप का भेद है, वस्तुगत तात्त्विक कोई भेद नहीं है । यथा :-

वाचारम्भणं विकारो नामधेयं मृत्तिकेत्येव सत्यम् ।

मिट्टी के विकार से जो घट आदि बनते हैं, उनमें नामकाही भेद है, वास्तव में सब मिट्टीही है और मिट्टीही सत्य है । यथा :-

अनेनैव जीवेनात्मनानुप्रविश्य नामरूपे व्याकरोत् ।

परमात्मा ने जीवरूप में प्रवेश करके नाम और रूप का भेद सम्पादन किया है ।

तन्नामरूपाभ्यां व्याक्रियत ।

नाम और रूप के द्वारा परमात्मा से द्वैतरूप संसार की उत्पत्ति हुई है । इस प्रकार उपनिषदों के वचनों के द्वारा सिद्ध होता है कि ब्रह्म को छोड़ कर जीवभाव या जड़ किसीकी पारमार्थिक सत्ता नहीं है । सबकी सत्ता

व्यावहारिक हैं। जो जीव है, सोही ब्रह्म है। केवल नामरूपमयी माया के विलास से भिन्नता प्रतीति होरही है।

मायामय जीव के ब्रह्मभाव प्राप्त करने के लिये वेदान्तशास्त्र में तीन प्रकार की उपासना बताई गई है। यथा—अङ्गावबद्ध, प्रतीक और अहङ्ग्रह। अङ्गावबद्ध उपासना में यज्ञ के अङ्गों में ब्रह्मभावना कीजाती है। यथा:-

इदं उद्गीथं ब्रह्म इत्युपासीत।

इसमें उद्गीथ अर्थात् यज्ञ के अङ्ग विशेष में ब्रह्मभावना का उपदेश किया गया है। द्वितीय प्रतीकोपासना है। इसमें ब्रह्मभिन्न पदार्थ में ब्रह्मभावना की जाती है। यथाः—

मनो ब्रह्म इत्युपासीत।

आदित्यो ब्रह्म इत्युपासीत।

मन में ब्रह्म की भावना कर उपासना करनी चाहिये, आदित्य में ब्रह्म की भावना कर उपासना करनी चाहिये, इत्यादि प्रतीक उपासना का दृष्टान्त है। तृतीय अहङ्ग्रह उपासना है। यही अद्वैतवादियों की यथार्थ उपासना है। इसमें "सोऽहं" "अहं ब्रह्माऽस्मि" इत्यादि, जीव ब्रह्म से अभिन्न भावना के द्वारा उपासना होती है। यथाः—

आत्मेति तूपगच्छन्ति ग्राहयन्ति च।

जीवात्मा ही परमात्मा है, ब्रह्मसूत्रोक्त इस प्रकार मनन और भावना ही अद्वैतवाद की उपासना है। यथाः—

तं यथा यथोपासते तदेव भवति।

जो जिसकी उपासना करता है वह उसीका रूप प्राप्त होता है। इस लिये ब्रह्मभावना के परिपाक से साधक ब्रह्मभाव प्राप्त करते हैं। उस समय उनके लिये समस्त संसार ब्रह्ममय बन जाता है। और इस प्रकार स्वरूपस्थित राजयोगी आनन्दमय ब्रह्मपद में प्रतिष्ठा लाभ करते हैं। स्वरूपस्थित इस प्रकार के योगी संसार की ओर दृष्टि डालने से, प्रस्तर में खोदी हुई मूर्त्ति जैसे प्रस्तर ही है; वैसे ही इस विचित्र समस्त संसार को ब्रह्ममय देखते हैं। और स्वरूप की ओर भावना करने से माया और सृष्टि से अ-

तीत परमपद की उपलब्धि करते हैं। इस प्रकार के योगियों के शरीर जब तक संसार में रहते हैं तब तक वे जीवन्मुक्त कहलाते हैं। जीवन्मुक्त के संस्कार के विषय में ब्रह्मसूत्र में कहा गया है कि:—

तदधिगम उत्तरपूर्व्वाघयोरश्लेषविनाशौ
तद्व्यपदेशात्।
इतरस्याऽप्येवं असंश्लेषः पाते तु।
अनारब्धकार्य्ये एव तु पूर्व्वे तदवधेः।

ब्रह्म की उपलब्धि होने से तत्त्वज्ञानी जीवन्मुक्त पुरुष के समस्त सञ्चित कर्म्म का विनाश और क्रियमाण कर्म्म का असंस्पर्श होताहै। जिस प्रकार पद्मपत्र में जलस्पर्श नहीं करता, उसी प्रकार तत्त्वज्ञानी को भी कर्म्म स्पर्श नहीं करता। वे पाप पुण्य दोनों से बाहर होजाते हैं। केवल प्रारब्धकर्म्म ही अवशिष्ट रहताहै, जिसको भोगके द्वारा जीवन्मुक्त क्षय करते हैं। यथा:—

तस्य तावदेव चिरं यावन्न विमोक्ष्येऽथ संपत्स्ये।

जब तक प्रारब्ध क्षय पूर्ण नहीं होजाता है, तब तक जीवन्मुक्त का शरीर रहता है। तदनन्तर विदेहमुक्ति की दशा में जीवन्मुक्त ब्रह्म में मिलकर शरीर को त्याग कर देते हैं। ब्रह्मसूत्र में लिखा है कि:—

विदुष ऐकान्तिकी कैवल्यसिद्धिः।
ब्रह्म वेद ब्रह्मैव भवति।

ब्रह्मज्ञानी की ऐकान्तिकी कैवल्यसिद्धि या विदेहमुक्ति होती है। ब्रह्म को जान वे ब्रह्म होते हैं। इनके लिये उपनिषद् में लिखा है कि:—

यथा नद्यः स्पन्दमानाः समुद्रे-
ऽस्तं गच्छन्ति नामरूपे विहाय।
तथा विद्वान्नामरूपाद्विमुक्तः,
परात्परं पुरुषमुपैति दिव्यम्॥

जिस प्रकार नदियें समुद्र में मिलने पर, उनका नाम रूप और अस्तित्व समुद्र में ही लय को प्राप्त होता है, उसी प्रकार ब्रह्मज्ञानी महात्मा नाम-

रूपमय जीवभाव को त्याग करके ब्रह्मानन्द महोदधि में अपनी आत्मा को विलीन करदेते हैं। यही वेदान्तदर्शन में प्रतिपादित सप्तम ज्ञानभूमि की मुक्ति है। उपासना के भेद से यह मुक्ति दो प्रकार से प्राप्त होती है। निर्गुण उपासक इस संसार में ब्रह्मज्ञान प्राप्त करके जीवन्मुक्ति के पश्चात् विदेहमुक्ति को प्राप्त करते हैं। यथाः—

न तस्य प्राणा उत्क्रामन्ति अत्रैव समवलीयन्ते ।

ब्रह्मज्ञानी का प्राण उत्क्रान्त नहीं होता, यहां ही विलीन हो जाता है। द्वितीय सगुण ब्रह्म के उपासक लोग अपने अपने इष्टदेव के साथ सालोक्य सायुज्य आदि मुक्ति को प्राप्त करतेहैं। वे लोग उत्तरायण गति को लाभ करके क्रमशः उर्द्ध्व लोकों में जातेहुए अन्त में सप्तम लोक में पहुंचते हैं। वहां महाप्रलय तक निवास करके ब्रह्म-दिवा के अवसान में परब्रह्म में विलीन होते हैं। यथाः—

ब्रह्मणा सह ते सर्वे सम्प्राप्ते प्रतिसञ्चरे ।
परस्यान्ते कृतात्मानः प्रविशन्ति परं पदम् ॥

क्रममुक्ति प्राप्त तत्त्वज्ञानी महापुरुष कल्प के अन्त में महाप्रलय के समय विराञ्चि के साथ परमपद में विलीन होते हैं। यही पहली सहजगति और दूसरी क्रमोर्द्ध्वगति वेदान्तशास्त्र ने बताई है।

संक्षेप से सातों दर्शनों के तत्त्व प्रकट किये गये। इनका समन्वय ज्ञानभूमि के अनुसार आगे के समुल्लास में किया जायगा। पूर्व्वकथित सातों दर्शन सातों ज्ञानभूमि से यथाक्रम सम्बन्ध रखते हैं।

सनातनधर्म्म के विज्ञानानुसार जीव की अधःपतित दशा की जिस प्रकार सप्त अज्ञानभूमि मानीगई हैं, उसी प्रकार साधक की क्रमोन्नति को सप्त ज्ञानभूमि में विभक्त किया गया है। उक्त सातों ज्ञानभूमि और इनके सातों दर्शनों के अनुभव के विषय में महर्षियों ने ऐसा कहा है किः—

ज्ञानदा ज्ञानभूमेर्हि प्रथमा भूमिका मता ।
संन्यासदा द्वितीया स्यात्तृतीया योगदा भवेत् ॥
लीलोन्मुक्तिश्चतुर्थी वै पञ्चमी सत्पदा स्मृता ।

षष्ठ्यानन्दपदा ज्ञेया सप्तमी च परात्परा ॥
यत्किञ्चिदासीज्ज्ञातव्यं ज्ञातं सर्वं मयेतिधीः।
प्रथमो भूमिकायाश्चाऽनुभवः परिकीर्त्तितः ॥
त्याज्यं त्यक्तं मयेत्येवं द्वितीयोऽनुभवो मतः।
प्राप्या शक्तिर्मया लब्धाऽनुभवो हि तृतीयकः ॥
मायाविलसितञ्चैतद्दृश्यते सर्वमेव हि।
न तत्र मेऽभिलाषोऽस्ति चतुर्थोऽनुभवो मतः ॥
जगद्ब्रह्मेत्यनुभवः पञ्चमः परिकीर्तितः।
ब्रह्म एव जगत् षष्ठोऽनुभवः किल कथ्यते ॥
अद्वितीयं निर्विकारं सच्चिदानन्दरूपकम्।
ब्रह्माऽहमस्मीति मतिः सप्तमोऽनुभवो मतः ॥
इमां भूमिं प्रपद्यैव ब्रह्मसायुज्यमाप्यते ॥

पहली ज्ञानभूमि ज्ञानदा, दूसरी संन्यासदा, तीसरी योगदा, चौथी लीलोन्मुक्ति, पांचवीं सत्पदा, छठी आनन्दपदा और सातवीं परात्परा है। जो कुछ जानने योग्य था वह मैंने जानलिया है ऐसा विचार होजाना प्रथम ज्ञानभूमि का अनुभव कहागया है। त्यागने योग्य जो कुछ है सो मैंने त्याग दिया है इस प्रकार का अनुभव दूसरी ज्ञानभूमि का है। प्राप्त करने योग्य शक्ति को मैंने प्राप्त किया है, यह तीसरी ज्ञानभूमि का अनुभव है। यह सब ही जगत् माया का विलासरूप दिखाई देता है, अतः इसमें मेरी कुछ भी इच्छा नहीं है, यह चौथी ज्ञानभूमि का अनुभव है। जगत्‌ही ब्रह्म है, यह पाँचवीं ज्ञानभूमिका अनुभव है। ब्रह्मही जगत् है, यह छठी ज्ञानभूमि का अनुभव कहाजाता है। अद्वितीय निर्विकार सच्चिदानन्दरूप ब्रह्म मैं हूँ ऐसा विचारहोना सातवीं ज्ञानभूमि का अनुभव है। इस ज्ञानभूमि को प्राप्त होकर ही साधक ब्रह्मसायुज्य को प्राप्त होता है।

द्वितीयसमुल्लास का तृतीय अध्याय समाप्त हुआ।

---

# स्मृतिशास्त्र।

त्रिगुण-भेद के अनुसार मनुष्य की बुद्धि तीन प्रकार की होती है। यथा–सात्त्विक, राजसिक व तामसिक। इनके लक्षणों के विषय में गीता में लिखा है कि :–

प्रवृत्तिञ्च निवृत्तिञ्च कार्य्याऽकार्य्ये भयाऽभये।
बन्धं मोक्षञ्च या वेत्ति बुद्धिः सा पार्थ ! सात्त्विकी॥
यया धर्म्ममधर्म्मञ्च कार्य्यञ्चाऽकार्य्यमेव च।
न यथावत् प्रजानाति बुद्धिः सा पार्थ ! राजसी॥
अधर्म्मं धर्म्ममिति या मन्यते तमसावृता।
सर्व्वार्थान् विपरीतांश्च बुद्धिः सा पार्थ ! तामसी॥

जिस बुद्धि के द्वारा प्रवृत्ति, निवृत्ति, कार्य्य, अकार्य्य, भय, अभय, बन्ध व मोक्ष का ठीक ठीक ज्ञान हो उसीको सात्त्विकबुद्धि कहते हैं। जिसमें धर्म्म, अधर्म्म और कार्य्य, अकार्य्य का यथार्थज्ञान न हो, परन्तु कुछ सन्देह-युक्त ज्ञान हो उसका नाम राजसिकबुद्धि है। और जिस अज्ञानाच्छन्न बुद्धि के निकट सब विषय विपरीतरूप से ही प्रतीत हों, यथा-धर्म्म में अधर्म्म-बुद्धि या अधर्म्म में धर्म्मबुद्धि हो, उसको तामसिकबुद्धि समझना चाहिये। यद्यपि स्मृतिशास्त्र में तीनों प्रकारके मनुष्यों के लियेही धर्म्मोपदेश वर्णित हैं, परन्तु प्रधानतः राजसिकबुद्धि और तामसिकबुद्धि के मनुष्यों को सहायता देने के अर्थ ही स्मृतिशास्त्रों का आविर्भाव हुआ है। योग-दर्शन में कहा है कि :–

ऋतम्भरेति तत्र प्रज्ञा।

शुद्ध सात्त्विकबुद्धि को प्रज्ञा अथवा ऋतम्भरा कहते हैं। और राजसिक तामसिक शक्तिसम्पन्न बुद्धि ही प्रायः बुद्धिशब्दवाच्य होती है। त्रिविध-बुद्धि के अनुसार धर्म्मानुशासन भी तीन प्रकार के होते हैं; यथा–योगानुशासन, शब्दानुशासन और राजानुशासन। संसार में तमःप्रधान मनुष्यों के लिये राजानुशासन, रजःप्रधान मनुष्यों के लिये शब्दानुशासन और

पूर्णप्रज्ञ सत्त्वप्रधान मनुष्यों के लिये योगानुशासन है। स्मृतियों में राजानुशासन और शब्दानुशासन दोनों काही समावेश है। श्रुति अर्थात् वेद के द्रष्टा महर्षियों की स्मृति की सहायता से जो धर्म्मशास्त्र प्रणीत हुए हैं वे ही स्मृति कहाते हैं। श्रुतिरूपी वेदमन्त्रों में मन्त्रद्रष्टा महर्षियों ने कुछ न्यूनाधिक्य नहीं किया है; अर्थात् सृष्टि के आदिकाल में उनके समाधियुक्त अन्तःकरण में जब जब जिस जिस प्रकार के सत्य ज्ञानमय भावों का आविर्भाव हुआ था, उसी समय उन्होंने वैसेही यथार्थ वैदिक शब्दों में उन्हीं सत्य स्वरूपों का प्रकाश किया था। पूज्यपाद महर्षियों ने शब्दब्रह्मरूपी श्रुतियों का प्रकाश करते समय अपने विचार की कोई आवश्यकता नहीं समझी थी। परन्तु वैदिक काल के अनन्तर जब धर्म्ममर्य्यादा बांधने के अर्थ विशेष अनुशासन वाक्यों की आवश्यकता हुई, तब उन्होंने अपने पूर्व्व विज्ञानमय वेदज्ञानयुक्त स्मृतियों का आश्रय लेकर जिन वर्णधर्म्म, आश्रमधर्म्म, राजधर्म्म, प्रजाधर्म्म एवं लोकहितकारी साधारण धर्म्म के अनुशासन शास्त्रों का प्रणयन किया है वेही स्मृति कहाते हैं। स्मृतिशास्त्रों में पूर्णरूप से वैदिकज्ञान और विज्ञान का सम्बन्ध रक्खागया है। कोई स्मृतिशास्त्र का अनुशासन वेदविरुद्ध नहीं है। अपि च भेद इतना ही है कि वेदों में लाघव और गौरव के विचार का सम्बन्ध अधिक रहने के कारण परवर्त्ती काल में प्रजा की बुद्धि प्रभाहीन होकर उस गम्भीर विज्ञान द्वारा अपना कल्याण साधन करने में असमर्थ हुई थी। फलतः वेद के शब्दानुशासन भाग अर्थात् त्रिविध अधिकार में से द्वितीय अधिकार के प्रकाशार्थ विस्तृत शब्दानुशासनरूप से जीवों के कल्याणार्थ पूज्यपाद त्रिकालदर्शी महर्षियों ने यह स्मृतिशास्त्र प्रकाशित किया है।

वेदों में ज्ञान और विज्ञान दोनों का ही सम्बन्ध रहने के कारण योगानुशासन एवं शब्दानुशासन दोनों का ही विस्तृत विवरण है। इसी कारण वैदिक ज्ञान और विज्ञान के पथप्रदर्शक पूज्यपाद महर्षि पतञ्जलि प्रभु ने दोनों अनुशासनों के द्वार का उद्घाटन करने के अर्थ प्रवेशाधिकार रूप दोनों शास्त्रों का प्रणयन किया है। अनुशासन शास्त्रों में प्रधान स्मृतिशास्त्र जिस प्रकार अनुशासन के विचार से जगत् की रक्षा करसक्ते हैं वैसे और शास्त्र नहीं करसक्ते, इस कारण स्मृतिशास्त्र की इतनी महिमा

है। स्वतन्त्र स्वतन्त्र कल्प में जिस प्रकार वेदों की संख्या स्वतन्त्र स्वतन्त्र रीति से हुआ करती है, उसी प्रकार अनुशासन शास्त्रों में प्रधान स्मृति शास्त्रों की संख्या भी नियमित हुआ करती है। इस कल्प के स्मृतिग्रन्थों की संख्या ये हैं:-

मन्वत्रिविष्णुहारीतयाज्ञवल्क्योशनोऽङ्गिराः।
यमापस्तम्बसंवर्त्ताः कात्यायनबृहस्पती॥
पराशरव्यासशङ्खलिखिता दक्षगौतमौ।
शातातपो वासिष्ठश्च धर्म्मशास्त्रप्रयोजकाः॥

मनु, अत्रि, विष्णु, हारीत, याज्ञवल्क्य, उशना, अङ्गिरा, यम, आपस्तम्ब, संवर्त्त, कात्यायन, बृहस्पति, पराशर, व्यास, शङ्ख, लिखित, दक्ष, गौतम, शातातप, और वसिष्ठ, ये धर्मशास्त्र ( स्मृतिशास्त्र ) के प्रयोजक हैं। ये प्रधान स्मृतियाँ हैं। तदतिरिक्त गोभिल, जमदग्नि, विश्वामित्र, प्रजापति, वृद्धशातातप, पैठीनसि, आश्वलायन, पितामह, बौद्धायन, भरद्वाज, छागलेय, जाबालि, च्यवन, मरीचि, कश्यप, आदि ऋषियों की उपस्मृतियाँ भी हैं। सब स्मृतियों में धर्म्म-लक्ष्य एकही होने पर भी किसी स्मृतिकार ने किसी विषय का विस्तारपूर्व्वक वर्णन किया है, किसीने किसी विषय का स्वल्प रूप से वर्णन किया है। सब स्मृतियों का अनुशासन एक प्रकार का न होने का कारण यह है कि सृष्टिविचित्रता के कारण वैदिक सिद्धान्तों की स्मृति जिस आर्ष अन्तःकरण में जिस भाव से प्रकाशित हुई है, उन आचार्य्य महर्षियों के द्वारा वैसे ही भाववाले स्मृतिशास्त्र प्रकाशित हुए हैं। इस कारण सब स्मृतियों का अध्ययन करना युक्तियुक्त है।

स्मृतियों में कहीं कहीं कुछ मत-विरोध भी प्रतीत हुआ करता है, जिससे जिज्ञासुओं के हृदय में प्रायः शङ्का उत्पन्न होना सम्भव है परन्तु पूज्यपाद महर्षियों ने अपने अपने संहिताग्रन्थों में भली भांति प्रकाशित कर दिया है कि ऐसे मतों की अनैक्यता का कारण क्या है? जहां पदार्थ की गुरुता और विज्ञान की सूक्ष्मता हो, वहां मतविरोध होना सम्भव है, परन्तु जहां पदार्थ की सूक्ष्मता और विज्ञान की प्रबलता हो, वहां आचार्य्यों के मत में विरोध होना सम्भव ही नहीं है। उदाहरणस्थल पर समझ सक्ते

हैं कि कन्या के पाणिग्रहण काल के विषय में तो किसी महर्षि के मत में विरोध न होगा; अर्थात् कन्या में रजोधर्म्म के प्रारम्भ से पूर्व्व विवाह कर देने की आज्ञा सब पूज्यपाद ही देते हैं। परन्तु जब कन्या की अवस्था का विचार किया जायगा तो अवश्य मतविरोध होना सम्भव है क्योंकि पूर्व्व विचार में विज्ञान की दृढता और दूसरे विचार में विज्ञान की सूक्ष्मता है। इस विषय को प्रमाणों के साथ आगे के समुल्लास में और भी कहा जायगा। इसी विषय को दूसरे उदाहरण से भी समझ सक्के हैं कि सामुद्रिकलक्षणों से मनुष्य के भविष्यत् का विचार करते समय भविष्यद्वक्तागण में मतभेद हो सक्ता है, परन्तु शुद्ध गणित की सहायता से ज्योतिषशास्त्र के फल द्वारा भविष्यत् का निर्णय करते समय प्रायः मतभेद होने की सम्भावना नहीं रहती। इस कारण यह अवश्य विचार रखना उचित है कि पूज्यपाद महर्षि-गण के मतों में यदि कहीं विरोधसा प्रतीत हो तो उससे जिज्ञासुगण को विचलित होना उचित नहीं है, किन्तु देश काल और पात्र के विचार द्वारा अनुशासन के रहस्य समझने में यत्न करना मुख्य कर्त्तव्य है।

कहीं कहीं ऐसा मत भी देखने में आता है कि प्रधान स्मृति दो हैं, उपस्मृति अट्ठारह हैं और औपस्मृति अट्ठारह हैं। प्रधानस्मृति याज्ञवल्क्य और मनु, एवं अट्ठारह उपस्मृतियों के नाम हम ऊपर लिखचुके हैं, तथा कुछ औपस्मृतियों के नाम भी गिना चुके हैं। कोई कोई श्रीमहाभारत को पञ्चमवेद कहते हैं और कोई कोई इसके बहुत से अंश को स्मृति भी कहते हैं एवं कोई कोई आचार्य्य इसी प्रकार सब पुराणों के विशेष विशेष अंश को भी स्मृति कहते हैं। परन्तु प्राचीन काल में ऊपरकथित तीन प्रकार की स्मृतियाँ सूत्राकार में प्रचलित थीं, इसके प्रमाण तो बहुत मिलते हैं। जिस प्रकार कल्पशास्त्र सूत्रबद्ध हैं, उसी प्रकार स्मृतिशास्त्र भी सूत्रबद्ध थे। स्मृतिसूत्र प्रायः लुप्त होगये हैं परन्तु अब भी कई एक स्मृतियाँ सूत्राकार में मिलती हैं। ऐसा कहा जाता है कि मूलस्मृतिकारों ने स्मृतिशास्त्र को सूत्रबद्ध ही बनाया था, परन्तु परवर्त्ती काल में अल्पबुद्धि मनुष्यों की सहायता के अर्थ उनकी शिष्य-परम्परा ने स्मृतियों को श्लोकबद्ध किया है। स्मृतियाँ बहुत हैं और एक एक विषय पर कई कई स्मृतियों ने सम्मति दी हैं, इस कारण इस समय ऐसे स्मृतिशास्त्र के संग्रहग्रन्थ बड़े उपकारी होंगे कि जिनमें वर्त्तमान देश कालो-

पयोगी विषयों का यथाक्रम समावेश हो। आज दिन स्मृतिशास्त्र का अधिक प्रचार न रहने से ही वर्णाश्रमधर्म्म, सदाचार तथा कर्म्म, उपासना आदि की सुव्यवस्था में फेर पड़ने लगा है। स्मृतिशास्त्र का अध्ययन अध्यापन कार्य्य जितना अधिकरूप से प्रचलित होगा, उतनी ही आर्य्य-जाति की पुनरुन्नति होसकेगी। यह स्मृतिशास्त्र-ज्ञान के लोप होने का ही कारण देख पड़ता है कि एक देश के ब्राह्मण के आचार से दूसरे देश के ब्राह्मण का आचार नहीं मिलता और जो अग्रजन्मा ब्राह्मणरूप से सब एक ही थे, वे अब अपने अपने को अलग अलग मानकर देश और जाति का अकल्याण कर रहे हैं। यह स्मृतिशास्त्र के ज्ञान के लोप का ही कारण है कि सनातनधर्म्म का लक्षण तक लोग नहीं कहसके। यह स्मृतिशास्त्र-ज्ञान के लोप का ही कारण है कि चार वर्णों से अनन्त जातियाँ बन गई हैं। जहां तक होसके स्मृतिशास्त्र के ग्रन्थों का अनुसन्धान करना चाहिये और उनके छोटे बड़े संग्रहग्रन्थ बनने चाहियें। पाठशाला की निम्नश्रेणी से लेकर उच्चश्रेणी पर्य्यन्त में इस शास्त्र का अध्ययन कराना हितकारी होगा। इसी प्रकार से इस सर्व्वजीवहितकारी शास्त्र का जितना प्रचार होगा उतनी ही धर्म्मोन्नति होसकेगी।

अन्य सब उपदेशों के अतिरिक्त स्मृतियों में प्रति दिन के कार्य्यकलाप व सामाजिक रीति का चित्र पूर्णतया प्रकटित किया गया है। जिस प्रकार जीवनचर्य्या से सामाजिक व व्यक्तिगत जीवन, लौकिक या पारलौकिक उन्नति के शिखर पर पहुंच सक्ता है और जिस प्रकार निषिद्ध कर्म्मों के त्याग से मनुष्य अधोगति से बच सक्ता है, ये सभी विधि निषेध स्मृतियों में स्पष्टरूप से वर्णित हैं। प्रातःकाल से सन्ध्यापर्य्यन्त और सन्ध्या से प्रातःकाल पर्य्यन्त किस किस प्रकार के मनुष्यों का क्या क्या कर्त्तव्य है सो सभी इनमें वर्णित हैं। ब्राह्मण आदि चार वर्णों के स्त्री पुरुषों की नित्य नैमित्तिक कर्म्मविधि बतानी ही स्मृतियों का लक्ष्यीभूत है। स्वधर्म्म-पालन और सदाचाररक्षा के विषय में सभी स्मृतियों ने समानरूप से शिक्षा दी है। बहुत से अर्वाचीन पुरुष यह समझते हैं कि ब्राह्मणों ने अपनी जीविका और प्रतिष्ठा बढ़ाने के लिये कई स्मृतियाँ बनाई हैं। यह बात मिथ्या है, क्योंकि धीर होकर विचार करने से विदित होगा कि

स्मृतियों में यथार्थ ब्राह्मणों की जिस प्रकार प्रतिष्ठा की गई है, निन्दित धर्म्महीन ब्राह्मणों की उसी प्रकार निन्दा भी की गई है। मनुसंहिता में लिखा है कि :—

सर्वं स्वं ब्राह्मणस्येदं यत्किञ्चिज्जगतीगतम्।
श्रैष्ठ्येनाऽभिजनेनेदं सर्वं वै ब्राह्मणोऽर्हति॥

संसार का सब धनही ब्राह्मण का है, सकल वर्णों में श्रेष्ठ और प्रतिष्ठित होने से सब धन में ब्राह्मण का अधिकार है। इस प्रकार से ब्राह्मण की प्रतिष्ठा बताकर मनुजी ने पुनः लिखा है कि :-

यथा काष्ठमयो हस्ती यथा चर्म्ममयो मृगः।
यश्च विप्रोऽनधीयानस्त्रयस्ते नाम बिभ्रति॥
यथा षण्डोऽफलः स्त्रीषु यथा गौर्गवि चाऽफला।
यथा चाऽज्ञेऽफलं दानं तथा विप्रोऽनृचोऽफलः॥

लकड़ी से बनेहुए हाथी व चमड़े से बने हुए मृग के सदृश मूर्ख ब्राह्मण भी किसी काम के नहीं हैं। वे सब नाम के ही हैं। क्लीब का स्त्रीसम्बन्ध, गौका गौसे सम्बन्ध व अज्ञ को दान, जैसा निष्फल है, मूर्ख ब्राह्मण भी ऐसाही है। ब्राह्मण का सम्मान करना चाहिये, इस प्रकार सब वर्णों को उपदेश करने पर भी ब्राह्मण के लिये मनुजी लिखते हैं कि :-

सम्मानाद्ब्राह्मणो नित्यमुद्विजेत विषादिव।
अमृतस्येव चाकाङ्क्षेदवमानञ्च सर्व्वदा॥

ब्राह्मण को लौकिक सम्मान से विष के सदृश नित्य पृथक् रहना चाहिये और अवमानना को अमृत के समान चाहना चाहिये। आपस्तम्ब-संहिता में भी लिखा है कि :-

अपमानात्तपोवृद्धिः सम्मानात्तपसः क्षयः।
अर्च्चितः पूजितो विप्रो दुग्धा गौरिव सीदति॥

अपमान से ब्राह्मण की तपोवृद्धि और सम्मान से तपःक्षय होता है।

जिस प्रकार दोहन करने से गौ क्षीण होती है, उसी प्रकार ब्राह्मण भी पूजित व सम्मानित होने से अवसादग्रस्त होते हैं । अतः इस प्रकार निष्पक्षपात व समतायुक्त उपदेशों के ऊपर विचार करने से कोई भी बुद्धिमान् मनुष्य स्मृतियों पर पक्षपात दोष नहीं लगा सक्ते हैं । पाप करने से और वर्णों को जितना दण्ड लिखा है, ब्राह्मण को दण्ड उससे कई गुणा अधिक स्मृतिकारों ने बताया है । सुरापान के दण्ड में मनुजी लिखते हैं कि:—

सुरां पीत्वा द्विजो मोहादग्निवर्णां सुरां पिबेत् ।
तया स्वकाये निर्दग्धे मुच्यते किल्विषात्ततः ॥

यदि द्विजाति मोह से कभी सुरापान करें तो उन्हें पापमोचन के लिये अग्निवर्ण गरम सुरापान कर दग्ध होना चाहिये । अन्यथा पाप क्षय नहीं हो सक्ता है । परदारगमन करने से ब्राह्मण के लिये जो भीषण प्रायश्चित्त लिखा है, ऐसा और किसी वर्ण के लिये नहीं है । इत्यादि विषय विचारने योग्य है । मनुसंहिता में उच्चवर्ण के लिये पर पर नीच वर्ण की कन्या के साथ विवाह विहित होने पर भी उसकी अत्यन्त निन्दा की गई है । यथाः—

हीनजातिस्त्रियं मोहादुद्वहन्तो द्विजातयः ।
कुलान्येव नयन्त्याशु ससन्तानानि शूद्रताम् ॥
शूद्रां शयनमारोप्य ब्राह्मणो यात्यधोगतिम् ।
जनयित्वा सुतं तस्यां ब्राह्मण्यादेव हीयते ॥

द्विज यदि मोह से हीनजातीय स्त्रियों के साथ विवाह करें तो सन्तानों के साथ उनको शीघ्र ही शूद्रत्वप्राप्ति होती है । शूद्रा के साथ गमन करने से ब्राह्मण की अधोगति होती है और उसमें पुत्र उत्पन्न करने से ब्राह्मण का ब्राह्मण्य नहीं रहता है । असवर्णा पत्नी में उत्पादित सन्तान वर्णसङ्कर होती है, उनको पिता का वर्ण नहीं प्राप्त होता है । निषाद, चण्डाल, वेण आदि इसी प्रकार से उत्पन्न हैं । आचारभ्रष्ट सवर्ण के साथ विवाह से जो जाति उत्पन्न होती है उसे व्रात्य कहते हैं । संस्कार व क्रियाकाण्ड के अभाव से बहुतसी जातियाँ शूद्रत्व को प्राप्त हो गई हैं । मनुसंहिता में लिखा है कि:—

शनकैस्तु क्रियालोपादिमाः क्षत्रियजातयः।
वृषलत्वं गता लोके ब्राह्मणाऽदर्शनेन च॥
पौण्ड्रकाश्चौड्रद्राविडाः काम्बोजा यवनाः शकाः।
पारदाः पह्लवाश्चीनाः किराता दरदाः खशाः॥

पौण्ड्रक, औड्र, द्राविड, काम्बोज, यवन, शक, पारद, पह्लव, चीन, किरात, दरद व खश, इन देशों के क्षत्रियलोग संस्कार व यजनयाजनादिकों के अभाव से तथा ब्राह्मण दर्शन न होने से शूद्रत्व प्राप्त हो गये हैं। राज्यपालन के विषय में स्मृतियों में पूर्ण विधि का उपदेश किया गया है। वर्त्तमान नियमबद्ध अनुशासनप्रणाली प्राचीन महर्षियों के मस्तिष्क में किस प्रकार सुफलप्रदरूप से उदय हुआ करती थी, मनुसंहिता के राजधर्म्मानुशासन का अध्याय पढ़ने से इसका पूर्ण परिचय होसक्ता है। उसमें बृहत्साम्राज्य को पृथक् पृथक् भाग में विभक्त करके पृथक् पृथक् पदधारियों का नियोजन, क्रमोन्नत शासक व शासनव्यवस्था, पारस्परिक सहानुभूति व सहयोगिता, अधीनस्थ कर्म्मचारियों के प्रति तीक्ष्णदृष्टि, नियमबद्ध अनुशासनविधि, अत्याचारी होने पर दण्डविधान आदि सकल प्रकार की शासनप्रणाली बताई गई है। यह सब वृत्तान्त मनुसंहिता के सप्तम अध्याय में द्रष्टव्य है। अपराध के तारतम्यानुसार दण्ड का भी तारतम्य पूर्णरूप से बताया गया है। अन्यवर्ण के अपेक्षा द्विजाति का दण्ड कठिन था। इनमें भी ज्ञान के तारतम्यानुसार दण्डभेद था। चोरी करना पाप है इसको जानकर भी कोई शूद्र चोरी करे तो साधारण चोर की अपेक्षा उसको आठगुणा अधिक दण्ड मिलेगा। वैश्य चोर को सोलहगुणा, क्षत्रिय चोर को बत्तीसगुणा और ब्राह्मण चोर को चौंसठगुणा अधिक दण्ड मिलेगा। इस प्रकार दण्डविधान स्मृतियों में मिलते हैं। इन सब प्रमाणों से यह स्पष्ट सिद्ध होता है कि जगत्पूज्य ब्राह्मणगण धर्म्मवर्णन करते समय कैसे निष्पक्षपात हुआ करतेथे।

राजकरग्रहण के विषय में मनुजी ने बहुत विचार करके, जिसमें प्रजा को कुछ भी कष्ट न हो, ऐसा ही "कर" लेने की आज्ञा की है। धान्य आदि शस्य का षष्ठ, अष्टम या द्वादश अंश और पण्यद्रव्य का षष्ठ अंश राजा का

प्राप्य है । राजकार्य्यपरिचालन में मन्त्री, ब्राह्मण और सदस्यों की मन्त्रणा लीजानी चाहिये, इससे आचाररक्षा, धर्म्मरक्षा व राज्यरक्षा होती है, इस प्रकार उपदेश सब संहिता में ही प्रायः एकसा मिलता है । कहीं कहीं भेद होने पर भी केवल देशकालनिमित्त है । इस प्रकार से सब स्मृति ही प्रामाणिक हैं । अर्व्वाचीन लोगों ने जो कहीं कहीं सन्देह करके कुछ कुछ स्मृतियों का अप्रामाण्य मान रक्खा है वह उनकी भूल है । उन सब प्रमाणों पर विचार करने से देश काल व अधिकारिभेद से सब प्रमाणही यथार्थ व हितकारी प्रतीत होंगे । अतः इस प्रकार सन्देह करना निरर्थक है । आगे प्रसङ्ग आने पर इन सब भेदों के कारण स्पष्टरूप से बताये जायँगे जिससे समस्त स्मृतियों पर सन्देह दूर होसकेगा ।

द्वितीयसमुल्लास का चतुर्थ अध्याय समाप्त हुआ ।

## पुराणशास्त्र ।

पुराण वेद के व्याख्याग्रन्थ हैं अतः सर्व्वथा वेदानुकूल हैं । वेद में जो समाधिगम्य कठिन कठिन विषय प्रकाश कियेगये हैं उन्हींको कहीं भिन्न भिन्न भाव से, कहीं भिन्न भिन्न भाषा में, कहीं भिन्न भिन्न अलङ्कार व गाथा से, विस्तार के साथ पुराणों में वर्णित किया गया है । पुराणों में एक भी शब्द या विषय वेदविरुद्ध नहीं है । जहां वेदविरुद्ध प्रतीत हो वहां बुद्धि का दोष व समझने का दोष है, पुराण का नहीं । श्रीभगवान् अज, नित्य, शाश्वत और पुराण पुरुष हैं इसलिये उनके निश्वासरूपी वेद और वेदव्याख्यारूप पुराण भी नित्य और पुरातन हैं । पुरातन होनेसेही इनका नाम पुराण है । वाजसनेयिब्राह्मणोपनिषद् में लिखा है कि :-

अस्य महतो भूतस्य निश्वसितमेतद् यद् ऋग्वेदो
यजुर्व्वेदः सामवेदोऽथर्व्वाङ्गिरस इतिहासः पुराणम् ।

मन्त्र ब्राह्मणात्मक चार वेद, इतिहास, पुराण इत्यादि महान् पुरुष परमेश्वर के निश्वास हैं । निश्वासशब्द के द्वारा दो अर्थ प्रतिपन्न किये गये हैं । प्रथमतः निश्वास जिस प्रकार आपसे आप प्राकृतिक रूपसे निकलता है उसी प्रकार वेद और पुराण आदि भी परमात्मासे ही अनायास

ही निकले हैं । द्वितीयतः निश्वासशब्द के द्वारा वेद और पुराण की नित्यता व पूर्णता सिद्ध की गई है । जीव शरीर में दो प्रकार के यन्त्र होते हैं । एक का नाम स्वेच्छासेवक और दूसरे का नाम परेच्छासेवक है । हाथ, पाँव, आदि यन्त्र स्वेच्छासेवक हैं, क्योंकि जीवकी इच्छा के अनुसारही इनका कार्य्य होता है । हाथ स्वयं नहीं हिलता है, पांव स्वयं नहीं चलता है, जीवके हिलाने से व चलाने से ही, हिलता है व चलता है, इस लिये वे स्वेच्छा-सेवक हैं । परन्तु श्वासयन्त्र, पाकयन्त्र आदि कई यन्त्र ऐसे हैं कि जीव की इच्छा के विना भी उनका कार्य्य चलता है । श्वास को चलने के लिये नहीं कहना पड़ता है, समस्त संसार निद्रा के गोद में सोजाय, सबका कार्य्य बन्द होजाय, तो भी श्वास का कार्य्य अविराम चलता है, और जीव के जन्म से मृत्यु पर्य्यन्त क्षणभर भी विश्राम न लेकर चलता ही रहता है । इसलिये परेच्छासेवक यन्त्रों के साथ जीव का जीवत्व सम्बन्ध अधिक है । हाथ और पांव के काट डालने से मनुष्य जीता रहसक्ता है । परन्तु श्वासयन्त्र में थोड़ाही विगाड़ होने से मनुष्य उसी समय मरजाता है । अर्थात् जीव का यावद्द्रव्यभावित्व सम्बन्ध श्वास के साथ है । पुराण व वेद जब भगवान् के निश्वास हैं तो इससे यही सिद्धान्त हुआ कि पुराण व वेद के साथ भगवान् का यावद्द्रव्यभावित्व सम्बन्ध, अर्थात् नित्य सम्बन्ध विद्यमान है । इसलिये जब भगवान् की उत्पत्ति व नाश नहीं, भगवान् नित्य हैं, तो उनके निश्वासरूपी वेद व पुराण भी नित्य हैं, इसमें कोई सन्देह नहीं । यही निश्वास कहने का तात्पर्य्य है । पुराणको भगवान् के निश्वास कहने से ये भी तत्त्व निर्णय होता है कि जिस प्रकार श्वास-यन्त्र के साथ जीव का सब से घनिष्ठ सम्बन्ध है, उसी प्रकार भगवान् का भी स्वाभाविक सम्बन्ध पुराणों से है । इसलिये भगवान् के स्वाभाविक गुण पुराण में भी हैं । भगवान् नित्य हैं अतः पुराण भी नित्य हैं । जीवों के कार्य्यानुसार वे वेद के सदृश युग युग में प्रकट होते हैं । जिस प्रकार भारत-वासियों के दुर्भाग्य, संशयात्मिका बुद्धि और पाप के कारण वेद के हजारों ग्रन्थ लुप्त होगये हैं, उसी प्रकार विश्वास, आस्तिकता आदि सद्गुणों के अभाव होने से पुराण के भी बहुत ग्रन्थ लुप्त होगये हैं और बहुत स्थानों में प्रक्षिप्त अंश भी आगये हैं । भगवान् का दूसरा गुण यह है कि भगवान्

पूर्ण हैं इसलिये पुराण भी पूर्ण हैं। पुराण की ये पूर्णता, त्रिविध भाषा में, त्रिविध भाव में, त्रिगुण के अनुसार त्रिविध अधिकारवर्णन में, प्रकृति व प्रवृत्ति के अनुसार सकल प्रकार के मनुष्यों के कल्याण करने में, कर्म्म उपासना व ज्ञानका तत्त्वनिर्णय करते हुए ज्ञानकी गम्भीरता, भक्ति की माधुरी व कर्म्मयोग के आत्मत्याग में, परम आस्तिकता में, विभिन्नभावों का समन्वय करके चित्तविनोदन में, धर्म्मसङ्कटों की मीमांसा में, प्राचीन सामाजिक, राजनैतिक व धार्म्मिक आचार व विधि-व्यवस्थावर्णन में और आदर्श चरित्रों का विचित्र चरित्र कहकर संसार की उन्नति करने में है। इसलिये ही वेद में पुराण के लिये इतने प्रमाण मिलते हैं। छान्दोग्योपनिषद् में लिखा है कि :—

ऋग्वेदं भगवोऽध्येमि यजुर्वेदं सामवेदमथर्व्वणं
चतुर्थमितिहासं पुराणं पञ्चमं वेदानां वेदम्। इत्यादि।

मैं ऋग्यजुःसाम और अथर्व्ववेद को जानता हूँ और पाँचवां वेद इतिहास पुराण भी मैं जानता हूँ। गोपथब्राह्मण में लिखा है किः—

एवमिमे सर्व्वे वेदा निर्म्मिताःसकल्पाः सरहस्याः सब्राह्मणाः सोपनिषत्काः सेतिहासाः सान्वयाख्याताः सपुराणाःसस्वराःससंस्काराःसनिरुक्ताःसानुशासनाः सानुमार्जनाः सवाकोवाक्यास्तेषां यज्ञमभिपद्यमानानां छिद्यते नामधेयं यज्ञमित्येवाचक्षते।

इस मन्त्र में ब्राह्मण उपनिषद् निरुक्त कल्प इतिहास पुराण आदि सब का पृथक् पृथक् नाम उल्लेख किया गया है जिससे ये भी प्रमाणित होता है कि वेद के ब्राह्मणभाग को ही पुराण कहने की कल्पना मिथ्या कल्पना है। अथर्व्ववेद में लिखा है किः—

स बृहतीं दिशमनुव्यचलत् तमितिहासश्च पुराणञ्च गाथाश्च नाराशꣳसीश्चानुव्यचलन् इतिहासस्य च वै सपुराणस्य च गाथानाञ्च नाराशꣳसीनाञ्च प्रियं धाम भवति य एवं वेद।

इससे भी सिद्ध होता है कि वेद के संहिताभाग में भी पुराण का उल्लेख है । मनुसंहिता में भी लिखा है कि:—

स्वाध्यायं श्रावयेत् पित्र्ये धर्म्मशास्त्राणि चैव हि ।
आख्यानानीतिहासाँश्च पुराणान्यखिलानि च ॥

श्राद्ध में वेद धर्म्मशास्त्र आख्यान इतिहास पुराण आदि, सबको सुनना चाहिये ।

पुराण भारतवासियों के अतिप्रिय हैं । अब भी यही देखने में आता है कि भारतवर्ष के सब प्रदेशों में सब ग्रन्थों से पुराणग्रन्थों का प्रचार अधिक है । इस प्रकार के धर्म्मग्रन्थों का आदर केवल भारतवर्ष मेंही नहीं, किन्तु बिचारने से यही प्रतिपन्न होगा कि पृथिवी के सकल धर्म्मावलम्बियों मेंही इस रीति के ग्रन्थ प्रचलित हैं और साधारण लोगों में इसी प्रकार के ग्रन्थों का अधिक सम्मान देखने में आता है । इसका कारण यही प्रतीत होता है कि धर्म्म के गम्भीरग्रन्थों के विचार करने में साधारण लोगों की रुचि उतनी नहीं होती जितनी सरल इतिहासपूर्ण धर्म्मग्रन्थों के पाठ करने में होती है । देखिये, ईसाई धर्म्म में यदि च ईसूमसीह के कोई इस प्रकार के पुराण ग्रन्थ नहीं देखने में आते हैं परन्तु उनके देहत्याग के पीछे उनके शिष्यों द्वारा बहुत से इस रीति के ग्रन्थ प्रकाशित हुए थे और अभी तक ईसाइयों में उनका प्रचार भलीभांति है । इसी प्रकार यदि च महम्मदी धर्म्मावलम्बियों के लिये कुरान ही प्रधान ग्रन्थ है तथापि उनके पीछे उनके भक्तगण के ऐतिहासिक ग्रन्थ भी बहुत आदर के साथ उक्त धर्म्मावलम्बियों में प्रचलित हैं । और बौद्ध जैन धर्मावलम्बियों का तो कहना ही क्या है, क्योंकि इनके धर्म्मग्रन्थों में अधिकांश ग्रन्थ हमारे पुराण ग्रन्थों के अनुकरण ही पर बनाये गये हैं, और उनका आदर इन सम्प्रदायों के और और ग्रन्थों से अधिक है ।

शास्त्रकारों ने पुराण के लक्षण इस प्रकार लिखे हैं कि :—

सर्गश्च प्रतिसर्गश्च वंशो मन्वन्तराणि च ।
वंश्यानां वंशचरितं पुराणं पञ्चलक्षणम् ॥

महाभूतों की सृष्टि, समस्त चराचर की सृष्टि, वंशावली, मन्वन्तरवर्णन

और प्रधान प्रधान वंशों के व्यक्तियों का क्रमशः विवरण, पुराणों के ये पांच लक्षण हैं । ब्रह्मवैवर्त्तपुराण में महापुराण के लक्षण लिखे हैं कि :–

सृष्टिश्चापि विसृष्टिश्च स्थितिस्तेषाञ्च पालनम् ।
कर्म्मणां वासनावार्त्ता मनूनान्तु क्रमेण च ॥
वर्णनं प्रलयानाञ्च मोक्षस्य च निरूपणम् ।
उत्कीर्त्तनं हरेरेव देवानाञ्च पृथक् पृथक् ॥

मूलसृष्टि, विशेष विस्तृत सृष्टि, जगत् की स्थिति, जगत् का पालन, कर्म्मवासना, मनुओं का प्रकाश-क्रम, प्रलय, मोक्ष, हरिकीर्तन, देवताओं के पृथक् पृथक् गुणवर्णन, ये दश लक्षण महापुराण के हैं । लक्षणों को देखने सेही स्पष्ट सिद्ध होता है कि किन किन आवश्यकीय उद्देश्यों के साधन के लिये हमारे त्रिकालदर्शी ऋषियों ने पुराण प्रकाशित किये थे । चिरजीवी पुराणशास्त्र ने चिरकालसे ही हमारे सनातनधर्म्म की पूर्ण रक्षा की है । और आजदिन इस आपत्काल में भी सब प्रकार के अधिकारियों का पितृवत् पालन कर रहा है । श्रीभगवान् वेदव्यासजी कहते हैं कि महापुराण अष्टादश हैं । यथा :–

अष्टादश पुराणानि पुराणज्ञाः प्रचक्षते ।
ब्राह्मं पाद्मं वैष्णवं च शैवं भागवतं तथा ॥
तथान्यं नारदीयञ्च मार्कण्डेयञ्च सप्तमम् ।
आग्नेयमष्टमञ्चैव भविष्यं नवमं स्मृतम् ॥
दशमं ब्रह्मवैवर्त्तं लैङ्गमेकादशं स्मृतम् ।
वाराहं द्वादशञ्चैव स्कान्दं चैव त्रयोदशम् ॥
चतुर्द्दशं वामनञ्च कौर्म्मं पञ्चदशं स्मृतम् ।
मात्स्यं च गारुडञ्चैव ब्रह्माण्डञ्च ततः परम् ॥

ब्रह्मपुराण, पद्मपुराण, विष्णुपुराण, शिवपुराण, भागवत, नारदपुराण, मार्कण्डेयपुराण, अग्निपुराण, भविष्यपुराण, ब्रह्मवैवर्त्तपुराण, लिङ्गपुराण, वाराहपुराण, स्कन्दपुराण, वामनपुराण, कर्म्मपुराण, मत्स्यपुराण, गरुड-

पुराण, ब्रह्माण्डपुराण, यही अष्टादश महापुराण हैं। उसीप्रकार उपपुराण भी अष्टादश हैं। वेदव्यास जी ने कहा कि:—

आद्यं सनत्कुमारोक्तं नारसिंहमथाऽपरम्।
तृतीयं वायवीयं च कुमारेणाऽनुभाषितम्॥
चतुर्थं शिवधर्म्माख्यं साक्षान्नन्दीशभाषितम्।
दुर्व्वाससोक्तमाश्चर्य्यं नारदीयमतः परम्॥
नन्दिकेश्वरयुग्मञ्च तथैवोशनसेरितम्।
कापिलं वारुणं साम्बं कालिकाह्वयमेव च॥
माहेश्वरं तथा देवि! दैवं सर्व्वार्थसाधकम्।
पराशरोक्तमपरं मारीचं भास्कराह्वयम्॥

सनत्कुमारोक्त आद्य, नारसिंह, कुमारोक्त वायवीय, नन्दीशभाषित शिवधर्म्म, दुर्व्वासा, नारदीय, नन्दिकेश्वर के दो, उशना, कापिल, वारुण, साम्ब, कालिका, माहेश्वर, दैव, पाराशर, मारीच, भास्कर, ये अष्टादश उपपुराण हैं। इनमें से महापुराण और उपपुराण होने के विषय में किसी किसी पुराण के नाम में साम्प्रदायिक मतभेद है। यथा—भागवतपुराण, शैव और देवी के उपासकगण देवीभागवत को महापुराण कहते हैं और विष्णु के उपासकगण इसके विरुद्ध विष्णुभागवत को महापुराण कहते हैं। ऊपरलिखित छत्तीस पुराणों के अतिरिक्त और भी बहुत पुराणों के नाम मिलते हैं वे सब औपपुराण कहाते हैं। औपपुराणों की भी संख्या अष्टादश है। इस प्रकार से पुराणशास्त्रः महापुराण, उपपुराण, औपपुराण, इतिहास, और पुराणसंहिता, इन पांच भागों में विभक्त हैं। पुराणग्रन्थ भी बहुत लुप्त होगये हैं और एक विशेष असुविधा इन शास्त्रों में यह हुई है कि इनमें कई एक कारणों से स्थान स्थान पर प्रक्षिप्त अंश बढ़ा दिये गये हैं जो अवस्थाभेद से हानिकारक भी हैं। पुराणों के अतिरिक्त जो इतिहासग्रन्थ हैं वे भी पुराण के ही अन्तर्गत हैं। यथा—श्रीमहाभारत और श्रीमद्रामायण। हरिवंश महाभारत के अन्तर्गत माना गया है। पुराण और इतिहासशास्त्रों को किन्हीं किन्हीं आचार्य्यों ने इस प्रकार से भी विभक्त किया है। यथा—

कर्म्मविज्ञानप्रधान श्रीमहाभारत, ज्ञानप्रधान श्रीरामायण और पञ्चोपासना प्रधान अन्यपुराण ! वास्तव में अन्य पुराणों में प्रायः पञ्चोपासना की पुष्टि कीगई है । जगज्जन्म के आदि कारण मानकर ही कहीं श्रीविष्णु, कहीं श्रीसूर्य्य, कहीं श्रीभगवती, कहीं श्रीगणपति, और कहीं श्रीसदाशिव की उपासना का समर्थन किया गया है । पुराण और इतिहास का प्रधानतः पार्थक्य यह है कि इतिहास में प्राचीन आख्यायिका अधिक, और सृष्टि आदि का तत्त्व कम बताया जाता है एवं पुराण में सृष्टि आदि का वृत्तान्त अधिक और प्राचीन इतिवृत्त कम बताये जाते हैं । परन्तु इतिहास में भी पुराण का अंश और पुराण में भी इतिहास का अंश बहुत रहता है। जैसा कि महाभारत के शान्तिपर्व में भीष्मदेव के उपदेश में पुराण के अंश बहुत हैं और श्रीमद्भागवत में कृष्णलीला आदि इतिहास का अंश बहुत है। इस लिये इतिहास में कौन अंश पुराण का है और पुराण में कौन अंश इतिहास का है इसको ठीक ठीक जानकर पढ़ना चाहिये। अन्यथा भ्रान्ति होती है।

अर्व्वाचीन पुरुष पुराण के तत्त्व को न जानकर सन्देहजालमें विजड़ित होरहे हैं। बहुत से पश्चिमी विद्वान् और बहुत से इस देश के विद्वान् इस विषय में कई प्रकार के सन्देह कररहे हैं। उनके समस्त सन्देहों को प्रधानतः तीन भागों में विभक्त करसक्ते हैं । यथाः-( १ ) पुराण प्राचीनग्रन्थ नहीं हैं, नवीन ग्रन्थ हैं ( २ ) वेद का ब्राह्मणभाग ही पुराण है, उसके अतिरिक्त जो कुछ पुराण नाम से प्रसिद्ध ग्रन्थ मिलते हैं, वे सब साम्प्रदायिक पुरुषों की कपोलकल्पना है ( ३ ) पुराण में बहुतसी मिथ्या बातें आधुनिक पण्डितों ने घुसा दी हैं, जो विज्ञानविरुद्ध व भूगोलविरुद्ध हैं और बीभत्सरसकी भी पुराणों में अवतारणा कीगई है जिससे संसार की हानि है। अतः उनके मत में पुराण सर्व्वथा परित्याज्य हैं। अब इन सब सन्देहों को एक एक करके निराकरण किया जाता है।

( १ ) पहला सन्देह अर्थात् पुराण नवीन ग्रन्थ हैं, इसके विषय में जितनी बातें हुआ करती हैं उनमें मुख्य बात वे लोग यही कहते हैं कि जब पुराण में बहुतसी नवीन नवीन घटनाओं का उल्लेख है तो जिस पुराण में जिस घटना का वर्णन है वह पुराण उस घटना के बाद का बनाया हुआ अवश्य होगा। पश्चिमी विद्वानों ने प्रायः इसी बात की युक्ति दी है। किसी

किसी ने कहा है कि जब सभी पुराणों में बुद्धदेव का प्रसङ्ग मिलता है तो सभी पुराण बुद्धदेव के जन्म के बाद बनने चाहियें । किसी किसीने कहा है कि जब वैष्णवसम्प्रदाय चलाया था उसका वृत्तान्त श्रीमद्भागवत, ब्रह्मवैवर्त्तपुराण और पद्मपुराण में है, तब ये तीन पुराण पञ्चदश शताब्दी के अन्त में बनाये गये हैं । किसीने यह भी कहदिया है कि स्कन्दपुराण में जगन्नाथ देव के मन्दिर की बातें लिखी हैं इसलिये स्कन्दपुराण आधुनिक है । इस प्रकार से अर्व्वाचीन पुरुषों ने अपनी अपनी बुद्धि के अनुसार अनेक युक्तियाँ लड़ाई हैं, परन्तु विचार करने पर यह अवश्य निश्चय होगा कि शास्त्र के मर्म्म जाननेवालों के पास इस प्रकार की युक्तियाँ नितान्त अकिञ्चित्कर हैं। पुराण में किसी इतिहास के देखते ही, वह पुराण उस इतिहास के बाद बनाहुआ है इस प्रकार की कल्पना कर डालना, ऐसा ही हास्यास्पद है कि जैसा वेद के ब्राह्मणभाग के विषय में किन्हीं किन्हीं अर्व्वाचीन पुरुषों की कल्पना हास्यास्पद है, जिन्होंने यह बात लिखने में सङ्कोच नहीं किया कि जब ब्राह्मणभाग में बहुतसे राजाओं के इतिहास लिखे गये हैं तो ब्राह्मणभाग उन राजाओं के जन्म के बाद बने होंगे, अतः ब्राह्मणभाग अपौरुषेय और ईश्वरवाक्य नहीं हैं । इस प्रकार की युक्ति कितनी निस्सार है सो वेद के अध्याय में दिखाया गया है । अब पुराण के विषय में भी ऐसी ही युक्ति अर्व्वाचीन पुरुष देते हैं इसलिये यह भी पूर्व्व सिद्धान्त के अनुसार ऐसी ही निस्सार है । यदि पुराणों के अन्तर्गत इतिवृत्तों को देखकर पुराणों का काल-निर्णय करना हो तब तो कोई काल निर्णय नहीं होसक्ता, क्योंकि पुराणों में ऐसी ऐसी बातें लिखी हैं जो अभी तक हुई ही नहीं हैं, भविष्यत् में होंगी । जैसा कि कलि का लक्षण, कल्कि अवतार का जन्म इत्यादि; तो जिन पुराणों में ये सब बातें लिखी हुई हैं, उन पुराणों के जन्म-दिन का पता कैसे चलेगा, क्योंकि अर्व्वाचीन पुरुषों के सिद्धान्त के अनुसार उन पुराणों का जन्म ही नहीं होना चाहिये था, क्योंकि उनमें लिखी हुई घटनाएँ अभी तक हुई ही नहीं हैं, कितनी ही होती जाती हैं जिससे उनके होने में कोई सन्देह नहीं होसक्ता और कितनी ही घटनाएँ भविष्यत् के गर्भ में हैं । द्वितीयतः वे सब भविष्यत् में होनेवाली घटनाएँ जब होजायँगी तब उनके परवर्त्ती कालके मनुष्य भी क्या यह सिद्धान्त करेंगे कि उन घटनाओं

के होने के बाद के ही वे सब पुराण बने हुए थे जिनमें वे सब घटनाएँ मिलती हैं? और क्या उन लोगों का इस प्रकार का सिद्धान्त मिथ्या नहीं होगा? यदि होगा तो यह बात निश्चय है कि आजकल के अदूरदर्शी लोग जो इस प्रकार की युक्तियों को लेकर पुराणों को आधुनिक कहरहे हैं इनका भी सिद्धान्त सर्व्वथा मिथ्या है। आज कल विज्ञान की उन्नति के दिनों में ज्योतिषगणना के द्वारा निश्चय होता है कि किस वर्ष के किस समय पर किस देश में किस तरह से चन्द्रग्रहण या सूर्य्यग्रहण होगा, पञ्चाङ्ग में ये सब बातें पहले से ही लिखी रहती हैं तो क्या इससे यह सिद्धान्त करना पड़ेगा कि ज्योतिर्गणना या पञ्चाङ्ग का विषय सूर्य्यग्रहण या चन्द्रग्रहण के बाद का बनाहुआ होगा? कभी नहीं। यदि साधारण मनुष्यों की गणना या साधारण विज्ञान से आविष्कृत दूरवीक्षण की दृष्टि की सहायता से इतनी भविष्यत् बातें ठीक ठीक मिलजाती हैं तो ऋषियों के ज्ञानरूपी दूरवीक्षण यन्त्र जो कि चतुर्दश भुवन को भेद करके भूत भविष्यत् वर्त्तमान बातों को करगतामलकवत् सामने धरदेता था, उसके द्वारा भविष्यत् के दो चार वृत्तान्तों को देख लेना क्या योगी और ज्ञानी ऋषियों के लिये असम्भव होसक्ता है? आजकल योग की शक्ति लुप्तप्राय होरही है, जिस ज्ञान से ऋषिलोग भविष्यत् देखते थे वो ज्ञान भी कलिकल्मषदूषितान्तःकरण में प्रकाशित नहीं होता है, इसलिये ऋषियों में क्या शक्ति थी इसकी कल्पना भी आजकल असम्भव हो गई है, इसीलिये इस प्रकार सन्देह होता है और युक्तियाँ भी दीजाती हैं। परन्तु यह बात सत्य है कि हमारी शक्ति नष्ट हो गई है, इसलिये ऋषियों का ज्ञान झूंठा नहीं हो सक्ता है। महर्षिलोग त्रिकालदर्शी थे, उनके ज्ञाननेत्रों के सामने भारत के भविष्यत् की जो जो बातें देखने में आई थीं वे सब पुराणों में वे लिख गये हैं, उनमें नवीनता की कल्पना कभी नहीं होसक्ती है। अब भविष्यत् की बातों को ऋषिलोग किस प्रकार से देखते थे सो बतलाया जाता है। महर्षि पतञ्जलिजी ने योगदर्शन में लिखा है किः—

संस्कारसंयमात्परचित्तज्ञानम्।

संस्कार पर संयम करने से दूसरों के चित्त का ज्ञान होता है। दूसरों की चित्तगत बातों को बतानेवाले आजकल भी मिलते हैं। चित्त या

अन्तःकरण की शक्ति अपार है । उस शक्ति को विषयी बनकर विषय के प्रति लगाने से विषयी लोग बहुत कुछ विषय-व्यापार करसक्ते हैं । और उसी शक्ति को बहिर्विषय से हटाकर चित्तको एकाग्र करते हुए भीतर की ओर लगाने से अन्तराज्य की अनेक बातें जानी जाती हैं। योगी व ऋषि-लोग जितेन्द्रिय होकर चित्त की शक्ति को अन्तराज्य में लगाकर इसी प्रकार से अन्तराज्य की बातों को जानलेते हैं। जिस प्रकार चित्तवृत्ति को अन्त-र्मुखीन करने से योगी अपने भीतर की बातें मालूम करसक्ते हैं, उसी प्रकार संयम के द्वारा परचित्तज्ञान प्राप्त करने की भी युक्ति होती है । जिस प्रकार स्थूल पञ्चभूत से संसार की सृष्टि होने से पञ्चभूत के विचार से सृष्टि के समस्त पदार्थों का उपादान एकही प्रकार का है, उसी प्रकार सूक्ष्म पञ्च-तत्त्व द्वारा अन्तःकरण के बनने से प्रत्येक जीव के अन्तःकरण का उपादान एकहीसा है। इस विचार से समस्त अन्तःकरण की भूमि एकही है। एक जीव के अन्तःकरण के साथ, और एक जीव के अन्तःकरण की भूमि अ-भिन्न होने पर भी जो बहिर्दृष्टि में भेद प्रतीत होता है उसका कारण सं-स्कार का ही भेद है। जिस प्रकार किसी खेत में गेहूँ बोया गया है, किसी में धान, किसीमें चना, उनमें गेहूँ धान चना के भेद से ऊपर से भेद प्रतीत होने पर भी मिट्टी के विचार से सब खेत एकही हैं; उसी प्रकार कर्म्म के अनुसार किसी मनुष्य के चित्त में एक प्रकार का संस्कार, किसीके चित्त में और प्रकार का संस्कार, इस प्रकार से संस्कारों के भेद होने पर भी चित्त की भूमि के विचार से सब चित्त एकही हैं, इसलिये प्रत्येक चित्त के साथ दूसरे चित्त का स्वाभाविक सम्बन्ध रहता है, केवल संस्कारों के ही भेद से सम्बन्ध टूटता हुआ प्रतीत होता है । इसलिये कोई मनुष्य यदि दूसरे के चित्त का ज्ञान प्राप्त करना चाहे तो उसको पहले पतञ्जलिजी के सिद्धान्तानुसार चित्तको एकाग्र करके अपने चित्तके संस्कारों को डुबादेना होगा, जिससे उसके चित्तकी भूमि दूसरे के चित्त की भूमि के साथ मिल जायगी । इस प्रकार भूमि के मेल होने पर दूसरे की चित्त भूमि के ऊपर जो जो संस्कार कर्म्मानुसार भरे हुए हैं, वे सब संयमी योगी को एक एक करके देखने में आवेंगे। इस प्रकार से संस्कार पर संयम करने से दूसरे के चित्त का ज्ञान होता है। यही योगदर्शन का सिद्धान्त है। जैसा कि व्यष्टि

अन्तःकरण अर्थात् किसी एक जीव के अन्तःकरण के संस्कारों पर संयम करने से उस अन्तःकरण का ज्ञान होता है, ठीक उसी प्रकार समष्टि अन्तःकरण अर्थात् समस्त ब्रह्माण्ड के अन्तःकरणों में रहनेवाले संस्कारों पर संयम करने पर ब्रह्माण्ड अन्तःकरण का ज्ञान होसक्ता है। ब्रह्माण्ड अन्तःकरण में जो कुछ संस्कारराशि रहते हैं वे सब उस ब्रह्माण्ड में उत्पन्न होनेवाले जीवों के कर्म्मानुसार ही होते हैं । उन संस्कारों के अनुसार ही ब्रह्माण्ड में भिन्न भिन्न युग, तदनुसार मनुष्यों की उत्पत्ति, युग धर्म्मानुसार मनुष्यों की धर्म्मप्रवृत्ति, सुख दुःखादि-भोग, अवतारों का आविर्भाव, आदि सब कुछ होता है। ऋषि लोग अपने अन्तःकरण की भूमि को संयम के द्वारा ब्रह्माण्ड अन्तःकरण की भूमि के साथ मिलादेते हैं और तत्पश्चात् ब्रह्माण्डान्तःकरणस्थित युगानुसार भिन्न भिन्न संस्कारों को एक एक करके पहिले ही देखलेते हैं, इसीसे उन लोगों को भूत भविष्यत् वर्त्तमान का ज्ञान होता है और उसी ज्ञानके विषय को पुराणों में लिखते हैं, यही कारण है कि पुराणों में भविष्यत् में होनेवाले बहुत से इतिवृत्त लिखे जाते हैं। और युग के आने के पहले ही कौन युगमें किस प्रकार धर्म्म होगा, मनुष्य कैसे उत्पन्न होंगे, उनका आचरण कैसा होगा, इस प्रकार की सब बातें लिख देते हैं । इस कारण पुराणों में नवीनता की कल्पना सर्व्वथा मिथ्या और अज्ञानकृत कल्पना है ।

( २ ) द्वितीय शंका यह है कि वेद के ब्राह्मणभाग ही पुराण हैं, इन के सिवाय और पुराण, ब्राह्मणों की और साम्प्रदायिक पुरुषों की कपोलकल्पना है । ब्राह्मणभाग पौरुषेय और पुराण नहीं है; परन्तु अपौरुषेय और भगवद्वाक्य हैं। और वह मन्त्रभाग के सदृश वेद का एक भाग है, इस के विषय में बहुतसी युक्तियाँ वेद के अध्याय में दीगयी हैं जिनसे ब्राह्मणभाग को पुराण कहने की भ्रान्ति दूर होजावेगी। अब पुराणों को साम्प्रदायिक पक्षपात या कपोलकल्पना से उत्पन्न बताने के विषय में अर्वाचीन पुरुषों ने जो कुछ युक्तियाँ दी हैं उन्हींपर विचार किया जाता है। पुराण को साम्प्रदायिक कल्पना कहने का कारण यह दियागया है कि शिवपुराण में शिवजी कोही परमेश्वर मानकर विष्णु गणेश आदिकों को उनका दास बनायागया है। ऐसाही विष्णुपुराण में विष्णु को परमात्मा मानकर और

देव शिव, गणेश, काली आदि को उनका दास बनायागया है। देवी-भागवत में देवी को ही परमेश्वरी मानकर विष्णु गणेश आदि को उनका दास बनायागया है। ऐसी परस्पर विरुद्ध बातें एक मनुष्य की बनाई हुई और सत्य नहीं होसकती हैं, अतएव अवश्य शिवपुराण विष्णुपुराण आदि साम्प्रदायिक लोगों की पक्षपातपूर्ण कपोलकल्पना होगी। अर्वाचीन पुरुषों का यही सन्देह है। दुःख की बात है कि इस प्रकार से अल्पबुद्धि लोगों ने पुराणों पर कटाक्ष करने की स्पर्द्धा तो की है परन्तु पुराण के स्वरूप से यह लोग परिचित नहीं हैं। इस प्रकार निन्दा करने के पहले पुराण क्या वस्तु है, इसको जानना चाहिये था। पुराण इतिहास नहीं है यह पहले ही कहागया है। पुराण में इतिहास का अंश होने पर भी वो अंश थोड़ा है, पुराण भावप्रधान ग्रन्थ हैं, इसमें भाव की महिमा पूर्णतया बतायी गयी है। भाव की महिमा किस प्रकार है, एकही पदार्थ भाव के भेद से कैसे भिन्न भिन्न रूप से प्रतीत होता है, सो इस दृष्टान्त से समझ में आवेगा कि एकही स्त्री सात्त्विक पुरुष के पास जगदम्बा के रूप से, राजसिक पुरुष के पास सौन्दर्य्य के आधाररूप से, तामसिक पुरुष के पास काम के यन्त्र-रूप से, पिता के पास कन्यारूप से, पुत्र के पास मातारूप से, पति के पास पत्नीरूप से, भाई के पास भगिनीरूप से, केवल भावकी ही भिन्नता के अनुसार प्रतीत होनेलगती है। शास्त्रों में कहा है कि :-

भवो हि भावनामात्रो न भवः परमार्थतः।

संसार भावनामात्र है, परमार्थतः नहीं है। इसलिये भावमय संसार से मुक्त होने के लिये भावही के अवलम्बन से भावमय भावग्राही भगवान् के विविध भावों के अनुसार मूर्त्तियों की कल्पना और मूर्त्तियों की उपासना श्रीभगवान् वेदव्यासजी ने पुराणों से बतलाई है। सगुण उपासना के लिये विष्णु शिव शक्ति आदि जो पांच मूर्त्ति बताई गई हैं वे सब विष्णु शिव आदि पृथक् पृथक् देवता नहीं हैं, परन्तु सगुण ब्रह्म ईश्वर की ही पञ्चभावा-नुसार पांच प्रकार की मूर्त्ति है। एक ईश्वर की पञ्चमूर्त्ति बनाने का कारण यह है कि संसार पांच तत्त्वों से बनाहुआ होने के कारण एक एक तत्त्व की प्रधानता से मनुष्यों की प्रकृति भी पांच प्रकार की होती है। इस

लिये ही एक भगवान् की पांच मूर्त्ति कल्पना कीगई है। यथा—आकाशतत्त्व-प्रधान प्रकृतिवाले मनुष्यों के लिये विष्णु की उपासना, पृथ्वीतत्त्व-प्रधान प्रकृतिवाले मनुष्यों के लिये शिवजी की उपासना, अग्नितत्त्व-प्रधान प्रकृतिवाले मनुष्य के लिये देवी की उपासना, इत्यादि तत्त्वों के प्राधान्य से भिन्न भिन्न प्रकृतियुक्त साधकों के अधिकारों के अनुसार साधन की सुविधा के लिये ही एक ईश्वर की पञ्चभावमय मूर्त्ति कल्पित हुई है। वास्तव में यह पांच एकही सगुणब्रह्म ईश्वर हैं, इनमें केवल भावकी भिन्नता है, तात्त्विक भिन्नता कुछ भी नहीं। ये पञ्चभाव कैसे हैं सो मन्त्रयोग के अध्याय में पूर्णरीति से बताये जायेंगे, यहां इतनाही सिद्धान्त हुआ कि विष्णु, शिव, शक्ति आदि पृथक् पृथक् देव देवी नहीं है परन्तु एक ईश्वर की ही पांच मूर्त्ति हैं। पुराण भाव और उपासना प्रधानग्रन्थ है, इसलिये जिस पुराण में भगवान् के जिस भावको प्रधान रखकर उपासना बताई गई है, उस पुराण में उस भावकी मूर्तिको ही सब से मुख्य माना गया है। यदि यह पञ्चमूर्त्ति पृथक् पृथक् होती तो पुराण के उस प्रकार वर्णन में अवश्य दोष होता। जैसा कि शिवपुराण में शिवको प्रधान मानागया है, विष्णुपुराण में विष्णु देव को ही प्रधान मानागया है, इत्यादि। परन्तु यह पञ्चमूर्त्ति एक भगवान् की ही मूर्त्ति है इसलिये इसप्रकार वर्णन में कोई प्रकार दोष नहीं होसक्ता क्योंकि इस प्रकार वर्णन में वस्तु का प्रभेद कुछ नहीं है केवल अधिकार के अनुसार भावकाही प्रभेद है। स्मरण रहै कि मायामय व्यावहारिक जगत् में तात्त्विक सत्य कुछ भी नहीं है तात्त्विक सत्य माया से अतीत, निर्गुण, निष्क्रिय ब्रह्म में है, ब्रह्म के अतिरिक्त माया के राज्य में जो कुछ सत्य है वे सबही व्यावहारिक सत्य हैं। दृष्टान्तरूप से समझ सक्ते हैं कि रास्ता पर चलनेवाला एक मनुष्य ट्रेनपर जानेवाले एक मनुष्य के साथ तुलना में निश्चल है, और वही रास्ता पर जानेवाला मनुष्य रास्ता पर बैठे हुए एक आदमी के साथ तुलना में सचल है, और वही रास्ता पर बैठा हुआ मनुष्य जिसको पृथ्वी अपने घूमने के साथ घुमारही है, पृथ्वी से कम घूमनेवाले और किसी ग्रह में स्थित जीव की तुलना में सचल है, इत्यादि जितना ही विचार किया जावेगा उतना ही अवश्य सिद्धान्त निकलेगा कि मायामय संसार में समस्त वस्तुओं की आपेक्षिक सत्यता अर्थात् व्यावहारिक सत्यता

है परन्तु तात्त्विक सत्यता नहीं है । इसी दृष्टान्त को चित्त में रखकर विचार कियाजाय तो राण का यह पञ्च उपासना का रहस्य पूर्णतया विदित होजावेगा । विचार किया जाय कि जिस मनुष्य में आकाशतत्त्व प्रधान है उसकी प्रकृति जब विष्णुही की उपासना चाहती है और वही विष्णु जब देवता नहीं है परन्तु सगुण ब्रह्म ईश्वर हैं तो विष्णुपुराण में यदि विष्णुदेव को परमात्मा मानकर उस साधक के अधिकार के अनुसार, और भावों के गौण होने से, उन भावों के अनुसार शिव शक्ति आदि, और मूर्त्तियों को गौण मानकर विष्णुमूर्त्ति को ही मुख्य मानाजाय और उस साधक के लिये विष्णुपुराण में विष्णुजी को परमात्मा कहकर स्तुति कीजाय तो व्यावहारिक सत्य के विचार से विष्णुपुराण ने क्या दोष किया, इसको विचारवान् पुरुष समझ सक्ते हैं । इसमें साम्प्रदायिक पक्षपात नहीं है जैसा कि अर्वाचीन पुरुषों ने विना विचारे ही कह दिया है । इसमें भाव का प्राधान्य, अधिकार का विचार और उपासना का तत्त्व है । ठीक इसी प्रकार देवीभागवत में देवी का प्राधान्य, शिवपुराण में शिवजी का प्राधान्य आदि बताया गया है, इसका रहस्य जानना चाहिये, इसमें पुराण का दोष नहीं किन्तु उदारता और समदर्शिता है । जिस प्रकार सभी गुरु भगवान् के रूप होने पर भी ( क्योंकि भगवान् की ही ज्ञानशक्ति किसी मनुष्यरूप केन्द्र द्वारा प्रकाश होकर शिष्य को ज्ञानराज्य में उन्नत करती है ) जिस साधक के लिये जो गुरु हैं उसका कर्त्तव्य है कि अपने गुरु को सब गुरुओं से प्रधान मानें और उसका ऐसा मानना अपने अधिकार के अनुसार व्यावहारिक सत्य भी है । अन्यथा अपने गुरु में पूर्ण भक्ति और निर्भर बुद्धि नहीं आसक्ती है क्योंकि यह सब भाव-राज्य का विषय है । और निर्भर बुद्धि न होने से साधक का कल्याण भी नहीं होसक्ता है । ठीक उसी प्रकार जिस साधक की प्रकृति के अनुसार जो मूर्त्ति उपास्य है उसमें ब्रह्मभावना और दूसरी मूर्त्तियों में गौण भावना उस साधक के लिये कल्याण करनेवाली है और व्यावहारिक सत्य है । जब पुराण में इसी प्रकार साधकों के अधिकार के अनुसार ही भिन्न भिन्न मूर्त्ति की उपासना और स्तुति बताई गई है तो क्यों नहीं पुराण में पृथक् पृथक् वर्णन होंगे और एककी मुख्यता और दूसरों की गौणता होगी । पुराण का इस प्रकार वर्णन सर्वथा सत्य है जिसको

विचारहीन पुरुषों ने न जानकर बहुधा दोष लगाया है। किन्हीं किन्हीं अर्वाचीन मनुष्यों ने इतना प्रमाद करडाला है कि भिन्न भिन्न पुराण में भिन्न भिन्न मूर्त्ति की स्तुति देखकर सब पुराण के कर्त्ता भगवान् वेदव्यास नहीं थे, परन्तु प्रत्येक पुराण उस सम्प्रदाय के मनुष्यों का बनाया हुआ है ऐसा भी कहना आरम्भ कर दिया। इसप्रकार के प्रमाद का कोई पारावार नहीं है। यदि एकही वेदव्यास भिन्न २ पुराण में एकही सगुण ब्रह्म की भिन्न भिन्न प्रकार स्तुति कर सकें और अधिकार के अनुसार एककी मुख्यता रखकर दूसरे की गौणता, दूसरे की मुख्यता रखकर तीसरे की गौणता, इस प्रकार भावभिन्नता के अनुसार कई प्रकार का वर्णन करसकें तो इसमें वेदव्यास की पूर्णता का परिचय है या मस्तिष्क विकृति का लक्षण है जैसा कि अर्वाचीन मनुष्यों ने कहा है। पूर्ण ज्ञानी पुरुष और अज्ञानी साम्प्रदायिक पुरुषों में भेद यह है कि अज्ञानी साम्प्रदायिक पुरुष अपने सम्प्रदाय की बातों को ही मुख्य मानकर और सबों की निन्दा करते हैं; परन्तु पूर्णज्ञानी पुरुष सब सम्प्रदायों की ही अधिकारानुसार व्यावहारिक सत्यता को जानकर सब की पृथक् पृथक् स्तुति करते हुए समस्त सम्प्रदाय से अतिरिक्त अद्वैत भाव की प्रतिष्ठा करते हैं। श्रीभगवान् वेदव्यासजी ने यही किया है कि पृथक् पृथक् पुराणों में पृथक् पृथक् भावानुसार ब्रह्मकी पञ्चमूर्त्ति की स्तुति करते हुए अन्त में वेदान्त में आकर अद्वैत भाव की प्रतिष्ठा की है। और भावमयी मूर्त्तियों की व्यावहारिक सत्यता के साथ निर्गुण निराकार ब्रह्मकी तात्त्विक सत्यता की तुलना करने के समय क्षमा भी मांगी है। यथाः—

रूपं रूपविवर्जितस्य भवतो ध्यानेन यत् कल्पितं,
स्तुत्याऽनिर्वचनीयताऽखिलगुरो ! दूरीकृता यन्मया।
व्यापित्वं च निराकृतं भगवतो यत्तीर्थयात्रादिना,
क्षन्तव्यं जगदीश ! तद्विकलतादोषत्रयं मत्कृतम् ॥

हे भगवन् ! हे परमात्मन् ! रूपरहित तुम्हारे रूप की जो मैंने ध्यान में कल्पना की है, स्तुति के द्वारा तुम्हारे अनिर्वचनीय भाव को जो मैंने नष्ट करदिया है, और तीर्थयात्रा वर्णन के द्वारा जो मैंने व्यापकता नष्ट करदी

है, इन तीनों दोषों की क्षमा होनी चाहिये । यही भगवान् वेदव्यासजी के निष्पक्षपातपूर्णता का लक्षण है जिसको विचारवान् पुराण-पाठक प्रति अक्षर में समझ सके हैं । वेदरूपी सरोवर में पुराण प्रफुल्लित कमलरूप हैं उनमें विद्वान् भ्रमर मधुपान का आनन्द लाभ करते हैं; परन्तु मूर्ख मण्डूक कमल की सत्ता नाश करते हैं ।

( ३ ) अर्वाचीन पुरुषों का तीसरा सन्देह यह है कि पुराण में पंडितों की रचीहुई बहुत सी ऊटपटांग बातें भरी हुई हैं जोकि विज्ञान, भूगोल और साधारण बुद्धि से भी विरुद्ध हैं । इसप्रकार सन्देह, पुराण पर मनन न करने और पुराण की वर्णनशैली के न जानने का ही फल है । कुछ दृष्टान्त देकर यह बातें समझाई जाती हैं ।

आजकल के भूगोल में लिखा है कि पृथिवी का व्यास ८००० हजार मील का है । इसको भूगोलवेत्ताओं ने माप करके देख लिया है । यह अभ्रान्त सिद्ध हुआ है । परन्तु पुराण में क्या मिथ्या बात लिखी है कि पृथिवी का परिमाण पचास कोटि ५०००००००० योजन है, इसप्रकार सन्देह अर्वाचीन लोग करते हैं, अतः इसका उत्तर दिया जाता है । पुराणों में जो पृथिवी का परिमाण लिखाहै और भूगोलवेत्ताओं ने जो परिमाण लिखा है वे दोनों सत्य हैं, केवल परिमाण करने की रीति पृथक् पृथक् है । भूगोलवेत्ताओं ने जो पृथ्वी का माप किया है सो पृथ्वी की मध्यरेखा अर्थात् व्यास का है जो आठ हजार मील है । परन्तु पुराण में समस्त पृथ्वी की भूमि का माप घनफल निकाल कर बताया है । किसी गोल पदार्थ के घनफल निकालने के लिये शास्त्र में यह युक्ति रक्खी गई है कि उस गोल पदार्थ के व्यास को तीनबेर गुणा अर्थात् घन करके उसका आधा हिस्सा लिया जाय । इसीतरह हिसाब करने से सिद्ध होगा कि पृथ्वी के व्यास का परिमाण जब आठ हजार मील है और दो मील में एक कोस और ४ कोस का एक योजन होता है तो आठ हजार मील का एक हजार योजन हुआ जो कि पृथ्वी का व्यास है । इस लिये पृथ्वी की समस्त भूमि का परिमाण घनफल के हिसाब से $\frac{१००० \times १००० \times १०००}{२} = ५००००००००$ अर्थात् पचास कोटि योजन होगा जिसको पुराण में बतायागया है । इस लिये पुराण में कोई दोष नहीं है, केवल नहीं समझने का दोष है ।

द्वितीय दृष्टान्त, यथा-चन्द्र सूर्य्य का ग्रहण। भूगोल में लिखा है कि पृथ्वी की छाया चन्द्र पर पड़ने से चन्द्रग्रहण और चन्द्र की छाया सूर्य्य पर पड़ने से सूर्यग्रहण होता है; परन्तु पौराणिकों ने लिखदिया कि राहुनामक एक असुर चन्द्र और सूर्य्य को जब ग्रस लेता है तभी चन्द्रग्रहण व सूर्य्य-ग्रहण होता है। जब पहली बात दूरवीक्षणयन्त्र द्वारा ठीक ठीक देख ली गई है तो पौराणिक बात कैसे मानी जासक्ती है यही शंका है। इसका समाधान किया जाता है। राहुका ग्रास या छाया का पात दोनों में कोई भेद नहीं है, भेद केवल आस्तिकता और नास्तिकता का है। आस्तिक पौराणिकों ने दैव सम्बन्ध से छाया का वर्णन किया है। और भूगोल-वेत्ताओं ने उस सम्बन्ध को उड़ाकर केवल छाया काही वर्णन किया है। यह बात पहले ही वेदाङ्ग के अध्याय में कही गई है कि प्रकृति के जड़ होने से सभी प्राकृतिक वस्तुएँ जड़ हैं, इसलिये उन हरएक वस्तुओं को चलाने-वाली अलग अलग चेतन शक्ति है, ये सब शक्तिएँ भगवान् की शक्तिएँ हैं। जिसप्रकार किसी बड़े राज्य को शासन करने के लिये राजा की शक्ति को लेकर भिन्न भिन्न विभाग में भिन्न भिन्न जज्ज, मजिष्ट्रेट, मुन्सिफ, कोतवाल, आदि अधिष्ठातागण राज्य का शासन करते हैं, ठीक उसी प्रकार प्रकृति के विराट् राज्य में प्रकृति के राजा भगवान् की शक्ति लेकर जड़ प्रकृति के भिन्न भिन्न विभाग में बहुत से देवता लोग अधिष्ठाता बनकर शासन करते हैं। कोई जड़ वस्तु कोई काम नहीं करसक्ती है; जबतक जड़को चलानेवाली चेतनशक्ति देवता न हो। जैसा समस्त संसार में जितना जल है, उसके चलानेवाली शक्ति का नाम वरुण है, जिनके रहने से जल के द्वारा संसार का ठीक ठीक काम होता है, यदि न रहते तो जल का काम ठीक ठीक नहीं चलता। इसी प्रकार पवन में जो देवता उनको पवन देवता कहा जाता है, उनके रहने से वायु द्वारा समस्त संसार का ठीक ठीक कार्य चलता है। इसी प्रकार से प्रकृति की प्रत्येक जड़वस्तु पर एक एक चेतन दैवीशक्ति, उस जड़वस्तु को चलाती है। जब प्रकृति अनादि, अनन्त और असीम है तो प्रकृति में जड़वस्तु की संख्या भी अनन्त है। इसलिये उन जड़वस्तुओं के ऊपर जो दैवी चेतनशक्तियाँ काम कर रही हैं उनकी संख्या भी अनन्त है, इसलिये देवता अनन्त हैं। पुराण में जो ३३ तैंतीसकोटि देवता का वर्णन है

वह अनन्तता का वाचक है। जैसा कि कोई कहते हैं कि-" सभा में हजारों मनुष्य आये थे " इसका अर्थ यह नहीं है कि हजार ही मनुष्य थे परन्तु इसका तात्पर्य्य यह है कि बहुत मनुष्य थे। ठीक उसी प्रकार वहां तैंतीस ३३ करोड़ से करोड़ों अर्थात् अनन्त समझना चाहिये। अनन्त होनेपर भी ३३ तैंतीस करोड़ कहने का कारण यह है कि-

## प्राधान्येन व्यपदेशा भवन्ति।

प्राधान्य सेही गिनती होती हैं। अनन्त देवताओं में ३३ तैंतीस प्रधान हैं-यथा-अष्ट वसु, एकादश रुद्र, द्वादश आदित्य, इन्द्र, प्रजापति, इसप्रकार से तैंतीस ३३ और तैंतीस से अनन्त देवता प्रकृति के अनन्त जड़विभागों पर चेतन परिचालकरूप से विराजमान हैं। अब द्वितीय विचार का विषय यह है कि प्रकृति के अनन्त विभाग होने पर भी साधारणतः इसमें दो बिभाग हैं। एक सात्त्विक, द्वितीय तामसिक, इसको ज्ञान और अज्ञान अथवा प्रकाश या अन्धकार भी कहसक्ते हैं। दैवीशक्ति जिसप्रकार अनन्तरूप से प्रकृति के प्रकाशमय सात्त्विक विभाग पर प्रतिष्ठित है, उसी प्रकार प्रकृति के अन्धकारमय तामसिक विभाग के अनन्त स्थानों पर अनन्त चेतन शक्तियाँ काम कररही हैं, जिनको अनन्त आसुरीशक्ति या असुर कहते हैं। यही देवता और असुरों में भेद है। देवता सात्त्विक विभाग में, असुर तामसिक विभाग में, देवता ज्ञान के विभाग में, असुर अज्ञान के विभाग में, देवता प्रकाश के विभाग में, असुर अन्धकार या छाया के विभाग में, चेतन शक्तिरूप से विराजमान हैं। पूर्व सिद्धान्त के अनुसार जिसप्रकार जड़ प्रकाश के ऊपर सूर्य्य, चन्द्र, अग्नि आदि चेतन देवताओं के विना प्रकाश कोई काम नहीं करसक्ता है, ठीक उसी प्रकार अन्धकार या छाया के ऊपर चेतन आसुरीशक्ति अर्थात् राहु के विना छाया चन्द्रगोलक सूर्य्यगोलक या किसी वस्तु को आच्छन्न नहीं करसक्ती है। आधुनिक भूगोलवेत्ताओं ने केवल जड़ छाया कोही कार्य्यकारी मानकर छाया के बीच में जो शक्ति है उसको भूलकर छायापात सेही सूर्य्य और चन्द्र का ग्रहण बताया है। किन्तु आस्तिक और ज्ञानदृष्टि होने के कारण प्राचीन ऋषियों ने छाया के बीच जो चेतन आसुरीशक्ति राहुरूप से काम कररही है उसीसे चन्द्र सूर्य का

ग्रहण बताकर भौगोलिक पुरुषों की दूरवीक्षण दृष्टि के साथ एकता भी की है और उससे अधिक आस्तिकता और ज्ञानदृष्टि का परिचय भी दिया है। यही पुराण और भूगोल में भेद है, जिसको जानने से बुद्धिमान् लोग पुराण की अपूर्व महिमा को समझ जावेंगे।

और एक शंका यह होती है कि पुराणों में बहुत दूध, दधि, मधु आदि के समुद्रों की प्रशंसा है, पर वे सब देखने में भी नहीं आते। इस प्रकार के पुराणवर्णन-वैचित्र्य पर विचार करने से स्पष्ट प्रतीत होगा कि उन सब समुद्रों का वर्णन ब्रह्माण्ड में स्थित और व्याप्त सप्त प्रधान रसका वर्णन है। लवण, इक्षु, सुरा, सर्पि, दही, दूध और जल यही सात मुख्य रस हैं। ब्रह्माण्ड के सकल स्थानों में यही सात रस विद्यमान हैं, इसलिये किसी एक स्थान का रस समुद्रतुल्य न होने पर भी समस्त सृष्टि में स्थित रसोंके विचार से लवण, इक्षु आदि प्रत्येक रस समुद्र के समान विशाल होगा, यही क्षीरसमुद्र दधिसमुद्र आदि पौराणिक वर्णनों का रहस्य है।

देवीभागवत में एक कथा आती है कि कोई असुर जिसका नाम जलन्धर था, वह बड़ा अत्याचारी था, देवताओं को लूटना, देवियों के पतिव्रत नष्ट करना, देवताओं का स्वर्ग जीत लेना, यही उसका काम था। उसकी वृन्दानाम्नी स्त्री बड़ी सती थी, जिसके पातिव्रत के तेज से जलन्धर को कोई नहीं हटा सक्ता था। इधर असुर के अत्याचार से सृष्टि की शृंखला बिगड़ने लगगई जिससे सृष्टिरक्षक विष्णुजी को वृन्दा का सतीत्व नाश करके सृष्टि की रक्षा करनी पड़ी। इसपर विष्णुजी को सतीत्व नष्ट करने का दोष लगाया जाता है। अब इसका समाधान कियाजाता है। इस कथा में पहला उपदेश सती की महिमा पर है, जिसके सामने देवताओं की तो बात ही क्या है, विष्णुकी शक्ति भी परास्त होती है। दूसरा उपदेश धर्म्माधर्म्म के रहस्य पर है। व्यावहारिक जगत् में धर्म्माधर्म्म का निर्णय लघु गुरु भेद से होता है, कोई कार्य्य ठीक धर्म्म या ठीक अधर्म्म नहीं है, परन्तु जिस सम्बन्ध में या जिस भूमि में धर्म्माधर्म्म का प्रयोग हो उस सम्बन्ध या भूमि के अनुसार धर्म्माधर्म्म का सिद्धान्त निर्णय होता है। दृष्टान्तरूप से समझ सक्ते हैं कि किसी मनुष्य की हत्या करना पाप है परन्तु हजार मनुष्यों की रक्षा के लिये एक का प्राण लेना पड़े तो एक मनुष्य की हत्या से इतने मनुष्यों की

प्राणरक्षारूप धर्म्म होगा । क्योंकि धर्म्माधर्म्म का निर्णय तारतम्य से होता है । विष्णु वृन्दा का संवाद ठीक इसी प्रकार का है । इसमें भी विष्णु की तो बात ही क्या है, यदि सतीत्व नाश करनेवाला विष्णु न होकर दूसरा कोई साधारण मनुष्य होता तौ भी उसको इस प्रकार के सतीत्व-नाश करने में हानि नहीं थी । किसी सती का सतीत्व नाश करना अवश्य महापाप है परन्तु जिस असुर की स्त्री के सतीत्व रहने से लाखों देवियों का सतीत्व नाश होजाय, देवताओं पर अन्याय अत्याचार हो, देवराज्य भ्रष्ट हो, ब्रह्माण्ड में विशृंखलता फैलजाय, विराट् पुरुष का अटूट नियम टूटने लग जाय, तो क्या इस प्रकार सतीत्व की रक्षा महान् अनर्थ और पाप का कारण नहीं है ? निष्पक्ष होकर, पूर्व दृष्टान्त जो मनुष्यहत्या और मनुष्यरक्षा पर दिया गया है, उसके साथ मिलाकर विचार करने से अवश्य सिद्धान्त होगा कि जिस प्रकार जिस मनुष्य के द्वारा लाखों मनुष्यों की हत्या होती है, मनुष्य-हत्या पाप होने पर भी अवस्था और भूमि के भेद से उस एक मनुष्य की हत्या विधेय है । ठीक उसी प्रकार सतीत्वनाश पाप होने पर भी जिस स्त्री के सतीत्व रहने से लाखों स्त्रियों का सतीत्वनाश, संसार में अत्याचार, पापविस्तार, और भगवान् के नियम में भंग हो, उस एक स्त्री का सतीत्वनाश अवश्य कर्त्तव्य है । इसको निष्पक्षलोग कभी नहीं अस्वीकार करसक्ते हैं । अब विचार करने की बात यह है कि वह जो एक सती का सतीत्वनाश, और प्रकारों के विचारों को छोड़कर, सतीत्वनाश के विचारों से एक साधारण मनुष्य के लिये पाप था; वह पाप साधारण मनुष्य के पाप के सदृश विष्णु देव को स्पर्श करसक्ता है या नहीं । पाप क्या है, और पुण्य क्या है, इस विषय पर विचार करने से सिद्धान्त होगा कि प्रकृति के प्रवाह में अनुकूल धक्का देने से जो अनुकूल प्रतिक्रिया होती है, वह पुण्य है और प्रतिकूल धक्का देने से जो प्रतिकूल प्रतिक्रिया होती है, वह पाप है । किसी मनुष्य को मारदेने से इसलिये पाप होता है कि वह मनुष्य प्रकृति के प्रभाव में बढ़ रहा था, उसको मार डालने से प्रकृति में प्रतिकूल धक्का दिया गया । इसीप्रकार किसीको दान करने से इसलिये पुण्य होता है कि दानरूपी सहायता के द्वारा दाता ने प्रकृति प्रवाह में अनुकूल धक्का दिया, जिससे ग्रहीता का कल्याण हुआ । इसीप्रकार अनुकूल या प्रतिकूल धक्के की प्रति-

क्रिया पुण्य या पापरूप से उसी भूमि को स्पर्श करती है; जिस भूमि के साथ जीवके जीवत्व का सम्बन्ध है। जो मनुष्य जीवत्व की भूमि से ऊपर उठ चुका है और ब्रह्मत्व को प्राप्त करके जीवन्मुक्त हो गया है उसके किये हुए पाप या पुण्य उसको कभी नहीं स्पर्श करते। जैसा कि श्रीभगवान् ने गीता में लिखा है कि—

यस्य नाहं कृतो भावो बुद्धिर्यस्य न लिप्यते।
हत्वापि स इमान् लोकान् न हन्ति न निबध्यते॥

जिनको "मैं करता हूं" यह अहंकार नहीं है, जिनकी बुद्धि कमलदल-स्थित जलतुल्य निर्लिप्त है, वे समस्त लोगों की हत्या करने पर भी हन्ता नहीं होते और न हत्याजनित पाप से बद्ध होते। इसलिये जीवन्मुक्त महापुरुष प्रारब्ध के वेग से अथवा विराट् भगवान् की इच्छा से जो कुछ कार्य्य करते हैं उससे चाहे अनुकूल या प्रतिकूल प्रतिक्रिया उत्पन्न हो, वह प्रतिक्रिया उनको न स्पर्श करके विराट् को स्पर्श करती है। क्योंकि जीवन्मुक्त का कोई कार्य्य स्वेच्छा से नहीं होता है। जब जीवन्मुक्त केही लिये यह बात है तो विष्णु के लिये फिर क्या कहना, वे तो सदाही शुद्ध, बुद्ध, मुक्त स्वभाव हैं। उनका जो कुछ कार्य्य है, वह अपने लिये नहीं, परन्तु प्रकृतिप्रवाह में धर्म्म की धारा को अनुकूल रखने के लिये है। अतः विष्णु का कोई कार्य्य विष्णु को स्पर्श नहीं करेगा किन्तु ब्रह्माण्ड-प्रकृति को स्पर्श करेगा। और वह कार्य्य ब्रह्माण्ड-प्रकृति के अनुकूल होने से सदा ही धर्म्म होगा। इसलिये विष्णुवृन्दासंवाद में विष्णुजी ने जो कुछ किया था उसके किसी संस्कार ने पाप या पुण्यरूप से विष्णुजी को स्पर्श नहीं किया और ब्रह्माण्ड-प्रकृति के विचार से उन्होंने धर्म्म ही किया था। यही पुराण का महाराज युधिष्ठिरकथित "धर्म्मस्य तत्त्वं निहितं गुहायाम्" है। इसको ज्ञानवान् पुरुष समझ सक्ते हैं, पक्षपाती दोषदृष्टि-सम्पन्न लोग नहीं समझसक्ते हैं।

और भी शंका भागवत आदि पुराणों पर अर्वाचीन पुरुषों की होती है। यथा-कश्यप, दिति, अदिति, विनता, कद्रू, शरमा आदि नर नारियों से दैत्य, दानव, पक्षी, सर्प्प, हाथी, घोड़े आदि उत्पन्न हुए हैं, ऐसा भागवत

में लिखा है। मानवी स्त्री के पेट में घोड़े हाथी कैसे पैदा हो सक्ते हैं, यह सब मिथ्या बात है, ऐसा लोग कहते हैं। अतः इसप्रकार की शंकाओं का समाधान किया जाता है। अर्वाचीन मनुष्यों ने सृष्टि के रहस्य को बग़ैर समझे ही इस बात की शंका की है। सृष्टि केवल रजोवीर्य्य से ही नहीं हुआ करती है, परन्तु बैजी और मानसी दो प्रकार की सृष्टि हुआ करती है। सृष्टि के विज्ञान पर विचार करने से सिद्धान्त होगा कि सृष्टि स्त्री-शक्ति और पुरुषशक्ति के मेल का ही फल है। यह मेल मनकी शक्ति के अनुसार स्थूल सूक्ष्म दोनों प्रकार से ही होसक्ता है।

मनसा साधु पश्यति।
मानसाः प्रजाः असृजन्त। इत्यादि॥

इन श्रुतिवचनों से भी मानसी सृष्टि का विज्ञान सिद्ध होता है। स्थूल शरीर जब पाञ्चभौतिक है तो पञ्चभूत पर अधिकार जमजाने से योगीलोग जब चाहें तब पञ्चभूतों को इकट्ठा करके शरीर बनासक्ते हैं। जब तक जीव का सूक्ष्म शरीर स्थूल शरीर के साथ वासनाबद्ध रहता है तब तक जीव में यह शक्ति उत्पन्न नहीं होती। सूक्ष्म शरीर के स्थूल शरीर से पृथक् होते ही वह शक्ति उत्पन्न होती है। इसमें अधिक कहना ही क्या है, प्रेत का शरीर स्थूल शरीर से पृथक् होने के कारण प्रेत में भी चित्त की तीव्रता के अनुसार स्थूल शरीर धारण करने की शक्ति उत्पन्न होती है, इस विषयको आजकल अमेरिका में यन्त्र के द्वारा सिद्ध कर दिखाया गया है। जहां प्रेत के फोटो तक उतार लेते हैं। जिन चीजों से रजोवीर्य्य बनता है वे भी पञ्चभूत ही हैं। इस लिये जिनके चित्त में इतनी शक्ति है कि पञ्चभूतों में से शरीर के लिये रजोवीर्य्य के मसाले भी एकत्र कर लेवें, उनको स्थूल मैथुनी सृष्टि नहीं करनी पड़ती। जब प्रलय के समय स्थूल वस्तु कुछ भी नहीं रहती है, तो प्रलय के पश्चात् सृष्टि के समय जो स्त्री पुरुष उत्पन्न किये गये थे वे अवश्य किसीकी मानासिक सृष्टिही का फल था, महाभारत के शान्तिपर्व्व में लिखा है कि:—

आदिदेवसमुद्भूता ब्रह्ममूलाऽक्षयाऽव्यया।
सा सृष्टिर्मानसीनाम धर्म्मतन्त्रपरायणा॥

प्रथम ऋषियों की सृष्टि ब्रह्माजी की मानसी सृष्टि है। सृष्टि पूर्वकल्प के अनुसार हुआ करती है इसलिये जिनके संस्कार पूर्वकल्प के अनुसार प्रथम ऋषि बनने के योग्य थे उनके सूक्ष्म शरीर पर संस्कार के अनुसार मनके ही बलसे पञ्चभूतों को इकट्ठा करके ब्रह्माजी ने उन ऋषियों का स्थूल शरीर बनादिया। ये सब ऋषि सत्ययुग के प्रथमकाल के ऋषि थे इस लिये ये भी जितेन्द्रिय और मानसिक शक्तिसम्पन्न थे; अतः उनलोगों ने भी जो कुछ सृष्टि की वो मनके ही बलसे भिन्न भिन्न जीव के सूक्ष्म शरीर पर पञ्चभूतों को एकत्र करके सृष्टि की। इस प्रकार से वैजी सृष्टि न होकर मानससृष्टि सत्यसम्पन्न ऋषियों के द्वारा सत्ययुग के प्रथमकाल में बनी। भागवत में जो कश्यप से, दिति से, अदिति से, विनता से, कद्रू से, सृष्टि का वर्णन मिलता है वो सब मानसी सृष्टि का ही वर्णन है। स्थूल वैजी सृष्टि का नहीं। इसलिये मानव स्त्री के पेट से हाथी घोड़े की उत्पत्ति कहकर अर्वाचीन लोगों ने जो बातें उड़ाई हैं वे सर्वथा असत्य बातें हैं। इस प्रकार की मानस सृष्टि से पूर्वोक्त स्त्रियों के सम्बन्ध का तात्पर्य्य यह है कि उक्त मानस सृष्टि करनेवाले महर्षियों ने उन स्त्रियों की सहायता से अपनी मानसिक शक्ति की पूर्णता प्राप्त की थी। इस प्रकार जब तक मनुष्यों के मन की शक्ति पूरी रही और योग शक्ति या संयमशक्ति भी पूर्ण रही तब तक मानसिक सृष्टि बनती थी। पश्चात् जब मनुष्यों का मन कुछ कुछ दुर्बल होने लगा तो मानसिक सृष्टि की शक्ति नष्ट होगई। उस समय यज्ञादि द्वारा दैवीशक्ति को अपने अनुकूल करके उससे बहुत सृष्टि हुई। यज्ञ-घृत या चरु में देवताओं की शक्ति से पाञ्चभौतिक परिवर्त्तन होने से उस द्रव्यमें ऐसी शक्ति उत्पन्न होजाती थी कि उसमें रजोवीर्य्य का पूर्ण गुण आजाया करता था, इस लिये उसके ग्रहण करने से स्त्रियां अन्तःसत्त्वा होजाया करती थीं। विश्वामित्र, परशुराम, रामचन्द्रजी आदि की उत्पत्ति इसी प्रकार की थी। यह द्वितीय युग की बात है। पश्चात् तृतीय युगमें यज्ञ करने की भी शक्ति धीरे धीरे नष्ट होने लगगई, क्योंकि याज्ञिक ब्राह्मणों की तपस्या, यजमान का संयम, जितेन्द्रियता आदि नष्ट होकर विषयबुद्धि बढ़ने लगगई। इस लिये यज्ञ करने पर भी उसमें पूर्ण फल प्राप्त नहीं होता था जिससे याज्ञिकसृष्टि नष्ट होने लगगई। तब केवल

मैथुनीसृष्टि का अन्तिम उपाय रहगया, परन्तु ऐसा होने पर भी उस काल के मनुष्य परस्त्री को प्रायः मातृवत् देखते थे, ब्रह्मचर्य्य का पालन आचार्य्य-कुल में जाकर ठीक ठीक किया करते थे, जिससे पुरुष अमोघवीर्य्य हुआ करते थे, उनके वीर्य्य कभी निष्फल नहीं हुआ करते थे और वीर्य्य में शक्ति अधिक होने से धार्म्मिक और वीर पुत्र उत्पन्न हुआ करते थे। अब दुरन्त कलि आगया जिसके प्रभाव से चारों ओर पाप का प्रवाह बहरहा है, पर-स्त्री पर कामदृष्टि, व्यभिचार, अप्राकृतिक वीर्य्यनाश, ब्रह्मचर्य्यहीनता, धातु-दौर्बल्य आदि समस्त पाप बढ़गया है, इस लिये आजकल वीर्य्य में मैथुनीसृष्टि की भी शक्ति नहीं रही। इस लिये कई सम्बन्ध होने पर भी स्त्री वन्ध्या और पुरुष जननशक्तिहीन हुआ करते हैं। यही समस्त सृष्टि का सार तत्त्व है जिसको पुराण के द्वारा ऋषियों ने प्रकट किया है।

इसतरह भागवतादि पुराणों को न जानकर अर्वाचीन पुरुषों ने बहुत कुछ सन्देह उठाया है जो कि उन ग्रन्थों के ठीक ठीक मनन करने से नि-वृत्त हो सक्ता है। केवल इतनाही नहीं, अधिकन्तु उनके बुद्धिरूप आकाश में अज्ञान और अविश्वास की घनघोर घटा छाजाने से उन्होंने बहुतसी मिथ्या बातें भी बनाकर पुराण पर ठट्ठा किया है। यथा—हिरण्याक्ष पृथ्वी को चटाई के सदृश लपेटकर शिराने पर धरकर सोगया, भगवान् ने प्रह्लाद के लिये गर्म्म खम्भे पर चिंटी चढ़ादी, प्रातःकाल से सन्ध्या पर्य्यन्त चार माइल रास्ता वायुवेग के समान रथपर चढ़कर गये इत्यादि बहुत बातें मिथ्या लिखकर शंका की हैं और कई स्थानों में विषय या श्लोक का भाव ठीक ठीक न समझकर अर्थ बिगाड़कर बताया है। जिनके विषय में भागवत के ठीक ठीक मनन करने पर सत्य सिद्धान्त निकल जायगा। भक्तिशास्त्र की महिमा को तो उन्होंने इतना नष्ट किया है कि प्रह्लाद ऐसे भक्त की भक्ति पर कलंक लगाया, और ऐसे कितने अनर्थ किये हैं जिनका ठिकाना नहीं। यह सब भारतवर्ष के दुर्भाग्य का ही फल है। यह पहले ही कहागया है कि पुराण भावप्रधान ग्रन्थ हैं। अतः बहुतसे स्थानों में भाव को पूर्णरीत्या प्रकट करने के लिये अतिशयोक्ति भी पुराणों में मिलती है। दृष्टान्तरूप से समझसक्ते हैं कि यदि कोई कहदे कि उनके तेज से संसार काँपता है, उनके सौन्दर्य्य को देखकर ईर्षा से चन्द्र सूखगये, तो इसका

तात्पर्य्य यह नहीं कि किसीकी वीरता से पृथ्वी काँप ही उठे और सौन्दर्य्य की ईर्षा से चन्द्र सूख ही जाय, परन्तु यह वर्णन वीर्य्य और सौन्दर्य्य के गौरव बताने ही के लिये है ऐसा मानना पड़ेगा। ठीक इसीप्रकार पुराणों में भी रक्तबीज आदि की कथा में स्थूलरूप से रक्तबीज नामक असुर की असुरता और सूक्ष्मरूप से वासना की शक्ति को दिखाने के लिये ऐसा वर्णन कियागया है कि रक्तबीजमय सारा संसार होगया। अतः इन सब विषयों पर सन्देहावसर नहीं, धैर्य्य और विश्वासयुक्त होकर पुराणों के पाठ करने से अवश्य पुराणों का सब रहस्य समझ में आजायगा। यदि कहीं कोई बात समझ में न आवे तो उसमें बुद्धि का दोष है, पुराण का नहीं।

महाभारत में द्रौपदी के पञ्च पति का वर्णन देखकर लोग घबराने लगते हैं और इस बात से और भी घबराते हैं कि पांच पति होने पर भी द्रौपदी कैसे प्रातःस्मरणीया होगयी। उन लोगों को पता नहीं चलता है कि एक स्त्री के पांच पति कैसे होसक्ते हैं। किसीने तो इसको रूपक समझकर और प्रकार से अर्थ निकाला है, किसीने प्रक्षिप्त समझकर त्याग दिया। परन्तु जिस घटना के होने से पांचों पाण्डवों ने द्रौपदी के साथ विवाह किया था और जिन धर्म्मों के पालन करने से द्रौपदी प्रातःस्मरणीया हुई थी उस पर विचार करने से कुछ दोष प्रतीत नहीं होता, यह असाधारण घटना है, जिसका समाधान नीचे किया जाता है। हिन्दूशास्त्र का यह सत्य सिद्धान्त है कि मनुष्य धर्म्म के किसी अङ्ग या उपाङ्ग का भी अनुष्ठान करे यदि वह अनुष्ठान पूर्ण हो तो उसीसे उसकी मुक्ति होसक्ती है क्योंकि जिस प्रकार अग्नि के एक कण में भी, विशाल अग्नि के समान, संसार को भी दग्ध कर देने की शक्ति है, उसीप्रकार धर्म्म के प्रत्येक अंग या उपांग में, धर्म्म का लक्षण व सकल प्रकार की उन्नति और मुक्ति देने की शक्ति है। जिस समय वीर पुरुष अर्ज्जुन ने स्वयंवर में लक्ष्यभेद करके द्रौपदी को जीत लिया और पांचों भ्राता मिलकर द्रौपदी के साथ आश्रम पर आये तो नित्य के नियमानुसार माता कुन्ती को अर्ज्जुन ने पुकारकर कहा कि मातः! आज एक अपूर्व रत्न हम लोग लाये हैं। उन लोगों का नियम यह था कि कोई वस्तु लाने पर माता की आज्ञा से परस्पर में बांट लिया करते थे, आज भी उसीप्रकार अर्ज्जुन ने माता से जब आज्ञा मांगी तो कुन्ती ने

घर के भीतर से विना देखे ही कह दिया कि जो वस्तु लाये हो उसको पांचों भ्राता बांट लो। पाण्डव लोग अत्यन्त मातृभक्त थे, कुन्ती को भी ज्ञान नहीं था कि उस दिन की वस्तु बांटने के योग्य नहीं है, इसलिये उन्होंने आज्ञा करदी। इसप्रकार मातृ-आज्ञापालनरूप धर्म्म के अंग को मुख्य मानकर पञ्च पाण्डवों ने एक स्त्री के साथ विवाह किया। इस कार्य्य में मातृभक्तिरूप धर्म्माङ्ग का प्राधान्य है। यद्यपि माता की आज्ञा अज्ञान से थी और अर्ज्जुन युधिष्ठिरादि भी इस वात को जानते थे, यदि वे माता की इस अज्ञानकृत आज्ञा को न मानकर, उन्हें यथार्थ घटना समझा देते कि उस दिन की वस्तु बांटने योग्य नहीं है, इसलिये ऐसी आज्ञा न करनी चाहिये तो इससे भी कोई दोष न होता। परन्तु इस प्रकार माता को बता देने से ज्ञानप्रधान धर्म्म होजाता, भक्तिप्रधान नहीं रहता। पञ्च पाण्डवों ने जिस धर्म्म का आदर्श इस विवाह में दिखाया वह ज्ञानप्रधान नहीं था, परन्तु मातृभक्तिप्रधान था। उन्होंने भक्ति को ही मुख्य मानकर विचार करने की आवश्यकता नहीं समझी थी, क्योंकि माता ने जब आज्ञा की है तो चाहे वह आज्ञा ज्ञानमूलक हो, या अज्ञानमूलक हो, उस पर विचार करने का पुत्र को कोई अधिकार नहीं है। पुत्र का कर्त्तव्य केवल माता की आज्ञा पालन करना है। बाकी पाप पुण्य का भार माता पर ही है। इसप्रकार धर्म्म के भक्ति अंग को मुख्य मानने से पञ्च पाण्डवों का विवाह एक द्रौपदी से हुआ था। इसप्रकार का दृष्टान्त न्याय और धर्म्मयुक्त भी है। गुरुभक्त शिष्य का कर्त्तव्य सर्वदा गुरु की आज्ञा पालन करना ही होता है, इसीमें शिष्य की उन्नति है। गुरुजीने कैसी आज्ञा की, विचार से की है, या अविचार से की है, इसप्रकार सोचने का कोई अधिकार शिष्य को नहीं है। अधिकन्तु इसप्रकार सोचना शिष्य के लिये धृष्टता और अवनति का कारण है। आज्ञा करने का अधिकार गुरु का है, उसके पापपुण्य या फलाफल के लिये गुरु ही "जिम्मेवार" हैं, शिष्य नहीं। शिष्य का अधिकार आज्ञापालन करने का है, विचार करने का नहीं। यही भक्तिशास्त्र का सिद्धान्त है। पञ्च पाण्डवों ने इसी भक्तिशास्त्र का ही अनुगमन किया था, इसको ही मुख्य मानकर विचार की आवश्यकता नहीं समझी थी, यही इस प्रकार असाधारण विवाह का रहस्य है। इस प्रकार के पांच पति

होने पर भी द्रौपदी के प्रातःस्मरणीया होने का कारण यह है कि उन्होंने पांच पति होने पर भी उसी अवस्था में अपने नारीधर्म्म को ठीक ठीक निभाया था । नियम के अनुसार जितने दिनों तक एक पति से सम्बन्ध रखती थी, उतने दिनों तक और चार पाण्डवों के प्रति मन से भी पति-भाव को नहीं रखती थी । यही द्रौपदी की दृढ़ता, असाधारण धारणा और उसके विभूतिरूप होने का परिचय है । इसलिये ही द्रौपदी प्रातः-स्मरणीया है । इस अपूर्व भाव को शरीर और मनके साथ पूर्णरीति से निवा-हने पर भी प्रकृति तो प्रकृति ही है और अपूर्ण है । इसलिये कभी कभी द्रौपदी के चित्त में अर्ज्जुन के प्रति अधिक प्रेम प्रकट होता था और यह भाव यद्यपि केवल मन में ही था, शरीर के साथ इसका कोई सम्बन्ध न था, तथापि इससे मनोराज्य में कुछ दोष होने के कारण महाप्रस्थान के समय द्रौपदी गिर गई थी । सनातनधर्म्म का किस प्रकार का उदारभाव और सूक्ष्मगति है ? इस प्रकार विचार करने से बुद्धिमान् लोग चकित होते हैं । विचारहीन पुरुष इसको न जानकर वृथा ही शंका करते हैं । प्रत्येक मनुष्य अपने अपने अधिकार के अनुसार प्रत्येक अवस्था में ही धार्म्मिक बनसक्ते हैं । विशेषतः पत्यन्तरग्रहण में सतीधर्म्म के विरुद्ध अनेक अवसर मिलने पर भी हर समय यथायोग्य रीति पर शरीर और मन दोनोंसे सती-धर्म्म का पालन करना यही असाधारण अधिकार है । वैसी धारणा यो-गियों के लिये भी दुर्लभ है । इसी कारण द्रौपदी प्रातःस्मरणीया थी । इस प्रकार से प्रत्येक मनुष्य अपनी अपनी भूमि पर साधारण, विशेष और असाधारण धर्म्म करसक्ता है तो द्रौपदी ने भी अपनी भूमि पर असाधारण नारीधर्म्म को ठीक ठीक निभाया था और पाण्डवों ने भी घटना के वि-चार से भक्तिभूमि पर अपने धर्म्म को निभाया था, इस लिये किसीका कोई दोष नहीं है । अवश्य इसप्रकार का धर्म्म असाधारण है और इसप्रकार की आज्ञा किसी समाज या जाति के लिये दी नहीं जासक्ती है, क्योंकि यह विषय असाधारण धर्म्म का है । न साधारण धर्म्म का और न विशेष धर्म्म का है, जिनका वर्णन अगले समुल्लासों में आवेगा ।

यह बात पहले ही कही गई है कि पुराण भगवान् के निश्वासरूप होने से पुराण का नित्य और घनिष्ठ सम्बन्ध भगवान् के साथ है, इसलिये जैसे

भगवान् पूर्ण हैं ऐसे ही पुराण भी पूर्ण हैं । अब पुराण की यह पूर्णता पूर्व्वकथित त्रिविध भाषा, त्रिविध भाव, त्रिविध अधिकारवर्णन, सकल जीवों के कल्याणसाधन आदि रूप में किस प्रकार से है सो एक एक करके नीचे वर्णन किया जाता है ।

( १ ) पुराण की पहली पूर्णता त्रिविध भाषा में है । आजकल जो पुराण पर बहुत लोगों का सन्देह हुआ करता है, उसमें और और कारणों के सिवाय यह भी एक प्रधान कारण है कि लोग पुराण की भाषा को समझकर पढ़ना नहीं जानते । पुराण में तीन प्रकार की भाषा वर्णित है, यथा—पुराणसंहिता में लिखा है कि:—

**समाधिभाषा प्रथमा लौकिकीति तथाऽपरा ।**
**तृतीया परकीयेति शास्त्रभाषा त्रिधा स्मृता ॥**

पुराणों में समाधिभाषा, लौकिकभाषा और परकीयभाषा, तीन प्रकार की भाषा हुआ करती है । समाधिभाषा उसका नाम है कि जिसके द्वारा ऋषियों ने वेद के अतिगम्भीर समाधिगम्य तत्त्वों को जानकर ठीक ऐसा ही रूखी सूखी कठिन भाषा में पुराणों में लिख दिया है । लौकिकभाषा उसीका नाम है कि जिसके द्वारा ऋषियों ने समाधिगम्य कठिन तत्त्वों को लौकिकरीति के अनुसार लौकिकभाव की सहायता से सकल प्रकार के मनुष्यों को समझाने के लिये बहुत प्रकार के रूपक और अलंकार के साथ अतिसरस लौकिकभाषा द्वारा प्रकट किया है । समाधिभाषा स्वर्ग की मन्दाकिनी है, परन्तु उस मन्दाकिनी से आनन्दलाभ देवता लोग ही करसक्ते हैं । मनुष्यों के भाग्य में भागीरथ की कृपा के विना तरलतरङ्गिणी मन्दाकिनी का आनन्द-लाभ नहीं होसक्ता । इसलिये ही ऋषियों ने भागीरथरूपी लौकिकभाषा के द्वारा दुर्गम समाधिगम्य मन्दाकिनीरूप समाधिभाषा के भावों को भागीरथी की धारा के तुल्य मर्त्यलोक में प्रवाहित करके मन्दमति मनुष्यों का अशेष कल्याणसाधन किया है । तृतीय परकीयभाषा उसका नाम है कि जिसमें पौराणिक इतिहासों के द्वारा धर्म्मतत्त्व समझाया गया है । केवल " सत्यं वद ", " धर्म्मं चर " सत्य बोलो, धर्म्म का आचरण करो, इस प्रकार रूखा उपदेश करने से थोड़े ही

लोग सत्यवादी और धार्म्मिक होते हैं। परन्तु यदि इसी शिक्षा को दृष्टान्त द्वारा समझा दिया जाय तो लोग मानलेते हैं और धार्म्मिक होते हैं। इस लिये ही पुराणों में परकीयभाषा का वर्णन है। वेदों में भी यही तीनों प्रकार की वर्णनशैली है। केनोपनिषद् में जो अग्नि वायु आदि देवताओं का दर्प चूर्ण करके ब्रह्म की सर्व शक्तिमत्ता बतायी गयी है और छान्दोग्योपनिषद् में जो इन्द्रियों में परस्पर में प्रधानता के लिये विवाद बताकर अन्त में प्राणकी प्रतिष्ठा बतायी गयी है, वे सब वेदके लौकिक वर्णन हैं। उसी प्रकार वेदों में दृष्टान्तरूप से अनेक गाथाएँ भी हैं। यह तीनों प्रकार का वर्णन स्वभावसिद्ध है, क्योंकि संसार में सब अधिकारी एकसे नहीं होते और न सब समय एक प्रकार का भाव अच्छा ही लगता है, इसी कारण पुराणों में इस प्रकार का भाषावैचित्र्य है। समाधिभाषा, लौकिकभाषा और परकीयभाषा, इन तीनों का यथार्थ रहस्य विना समझे पुराणशास्त्रों का अध्ययन अध्यापन और उपदेश करना पूर्ण फलजनक नहीं होता और न पूर्ण आनन्दको ही देनेवाला होता है। ऋषियों ने सकल प्रकार के अधिकारियों के कल्याण के लिये कृपा कर पुराणशास्त्र में सर्व्व जीवहितकारिणी तीन प्रकार की भाषाओं का वर्णन किया है परन्तु दुर्भाग्य की बात है कि ऋषियों की उस प्रकार की कृपा के कारण उनके प्रति कृतज्ञ न होकर अज्ञानी पुरुषों ने उनको गाली देना और उनके लेखों पर सन्देह करना प्रारम्भ कर दिया है। जहां पुराणों में समाधिगम्य विषयों को ऋषियों ने अलङ्कार के साथ लौकिकभाषा में वर्णन किया है, वहां उस लौकिकभाषा का क्या आध्यात्मिक सत्यभाव है इसको न देखकर उस आलङ्कारिक लौकिकभाषा को ही इतिहास समझकर अज्ञानी लोग ठट्ठा उड़ाया करते हैं और पुराण पर अश्रद्धा करते हैं। आँख में पीतरोग ( Jaundice ) होने से पृथ्वी पीली दीखती है। इससे यह सिद्धान्त नहीं होता है कि पृथ्वी पीली ही है, परन्तु आँख में रोग होना ही समझा जाता है; उसीप्रकार पुराण में जो लोगों को दोष दीखने लगगया है, उसमें पुराण का कोई दोष नहीं, परन्तु देखनेवाले की बुद्धि का ही दोष है। विचार करने की बात है कि जिन पौराणिक तत्त्वों को ऋषिलोग जितेन्द्रिय होकर संयम, ध्यान, धारणा व समाधि के द्वारा कहीं समाधिभाषा में, कहीं लौकिकभाषा

में और कहीं परकीयभाषा में वर्णन करते थे, उनको आजकल के इन्द्रियपरायण अश्रद्धालु विषयी लोग किस प्रकार से समझने की स्पर्द्धा कर सक्ते हैं। भगवान् के प्रति भक्ति के द्वारा चित्त शुद्ध होजाय, इन्द्रियों को दमन करके चित्त एकाग्र होजाय, धारणा व ध्यान के द्वारा चित्त उन्नत होजाय, तभी पुराण के गूढ़ विषय समझ में आसक्ते हैं। अन्यथा वृथा धर्म्मविहीन पाश्चात्त्य शिक्षा के मद में उन्मत्त होकर, पुराण की जो बातें बुद्धि में न आईं, उनको उड़ा देना बुद्धिमत्ता और विद्वत्ता का परिचय नहीं, परन्तु भीरुता और अहङ्कार का परिचय है। उनके तत्त्वों को धीर और शुद्ध बुद्धि होकर निर्णय करना ही विद्वत्ता और योग्यता का परिचय है। इसलिये पुराण के तत्त्वों को न उड़ाकर उन्हें सिद्ध करना चाहिये। स्मरण रहे कि पुराण की परकीयभाषा में इतिहास का सम्बन्ध होने पर भी लौकिकभाषा में सब स्थान पर इतिहास नहीं है, उसमें बहुतसे आलङ्कारिक वर्णन होते हैं। केवल समाधिभाषा को सरल करने के लिये ही लौकिकभाषा का प्रयोग होता है और समाधिभाषाकथित धर्म्म को पुष्ट करने के लिये परकीयभाषा का प्रयोग होता है। अब नीचे तीनों भाषाओं को पृथक् पृथक् दृष्टान्तों के द्वारा समझाया जाता है। पुराण के समझने के विषय में भ्रम होने का और एक कारण यह है कि लोग एक आध पुराण को पढ़कर ही सब विषयों का सिद्धान्त निकालना चाहते हैं, परन्तु ऐसा करने से सिद्धान्त अच्छा नहीं निकलेगा, क्योंकि एक पुराण में सब प्रकार की भाषा या भाव का वर्णन नहीं है, अधिकन्तु एकही तत्त्व को किसी पुराण में समाधिभाषा के द्वारा और किसी पुराण में लौकिकभाषा के द्वारा वर्णन कियागया है। इसप्रकार एकही तत्त्व को कहीं आध्यात्मिक भाव में, किसी पुराण में आधिदैविक भाव में और किसी पुराण में आधिभौतिक भाव में वर्णन कियागया है। इसलिये सब पुराणों के पढ़ने से ही ठीक ठीक तत्त्व मालूम होसक्ता है, जोकि नीचे के दृष्टान्त से स्पष्ट होगा। विष्णुपुराण के प्रथमाध्याय में सृष्टिवर्णनप्रसंग में प्रकृति और पुरुष के संयोग से जिस भाषा में महत्तत्त्व, अहंतत्त्व, मन, पञ्चकर्मेन्द्रिय, पञ्चज्ञानेन्द्रिय, पञ्चतन्मात्रा, पञ्चमहाभूत, आदि की सृष्टि का वर्णन कियागया है वह सब समाधिभाषा है। इसी समाधिगम्य तत्त्व को देवीभागवत और

श्रीमद्भागवत में लौकिकभाषा के द्वारा विचित्ररूप से वर्णन किया है। देवीभागवत में लिखा है कि–

स कृष्णः सर्व्वसृष्ट्यादौ सिसृक्षन्नेक एव च।
सृष्ट्युन्मुखस्तदंशेन कालेन प्रेरितः प्रभुः॥
स्वेच्छामयः स्वेच्छया च द्विधारूपो बभूव ह।
स्त्रीरूपी वामभागांशो दक्षिणांशः पुमान्स्मृतः॥
दृष्ट्वा तान्तु तया सार्द्धं रासेशो रासमण्डले।
रासोल्लासे सुरसिको रासक्रीडां चकार ह।
अथ सा कृष्णचिच्छक्तिः कृष्णगर्भं दधार ह।
शतं मन्वन्तरं यावत् ज्वलन्ती ब्रह्मतेजसा॥
शतं मन्वन्तरान्ते च कालेऽतीते च सुन्दरी।
सुषाव डिम्बं स्वर्णाभं विश्वधाराऽऽलयं परम्॥

संसार के सृष्टि करनेवाले श्रीकृष्ण परमात्मा प्रलय के समय अकेले ही थे, परन्तु जब काल की प्रेरणा से उनमें सृष्टि उत्पन्न करने की इच्छा हुई तो अपने वाम अङ्ग से एक स्त्री को निकाला, वही स्त्री प्रकृति है। अपनी शक्तिस्वरूपिणी उस स्त्री को देखकर परमात्मा ने उसके साथ विहार करना आरम्भ करदिया, पश्चात् उस स्त्री के गर्भ हुआ, एक सौ मन्वन्तर पर्य्यन्त वह गर्भ रहा, जिसके पीछे प्रकृति के पेट से एक अण्डा निकला, और उसी अण्डे से समस्त सृष्टि बनगयी। यही देवीभागवत की लौकिकभाषा है। विष्णुपुराण में जो सृष्टि का तत्त्व समाधिभाषा के द्वारा वर्णन किया गया है उसीको ही लौकिकभाषा के द्वारा इस प्रकार से देवीभागवत में बताया गया है। भाव दोनों का एक ही है, भाषा का केवल वैचित्र्य है। ठीक इसी तत्त्व को आंशिकरूप से श्रीमद्भागवत के अष्टमस्कन्ध के द्वादश अध्याय में वर्णन कियागया है। जिसमें भगवान् की दुरत्यया दैवी माया की महिमा का वर्णन करते हुए शिव शक्ति के सम्बन्ध से सृष्टि का विषय बताया गया है। ब्रह्म माया से अतीत होने पर भी, ईश्वर में माया की

उपाधि है, जिससे ईश्वर के चित्त में सृष्टि की इच्छा होने पर, उनकी वीर्य्य-रूपा चेतनशक्ति के माया को देखकर स्खलित होने से, संसार में विविध वस्तुओं की उत्पत्ति होती है। इसी आध्यात्मिक भाव को लेकर भागवत के अष्टमस्कन्ध में वर्णन कियागया है कि मोहिनीमाया को देखकर शिवजी मुग्ध होगये। माया के पीछे पीछे कामवश होकर दौड़ने लगे और उनका वीर्य्य स्खलन होने लगा, जिससे चांदी सोने की खानें बहुतसी बन गईं। यथा—भागवत में लिखा है कि—

तस्यानुधावतो रेतश्चस्कन्दाऽमोघरेतसः ।
शुष्मिणो यूथपस्येव वासितामनुधावतः ॥
यत्र यत्रापतन्मह्यां रेतस्तस्य महात्मनः ।
तानि रूप्यस्य हेम्नश्च क्षेत्राण्यासन् महीपते ! ॥

इसी प्रकार श्रीमद्भागवत के चतुर्थ स्कन्ध के उन्तीसवें अध्याय में पुरुष को पुरञ्जन कहकर समाधिभाषा के द्वारा सूक्ष्म शरीर, स्थूल शरीर, सूक्ष्म शरीर में मन बुद्धि आदि और स्थूल शरीर में इन्द्रियों का नवद्वार, पुरुष का प्रकृति के साथ सम्बन्ध, उसी सम्बन्ध से बन्धन का आभास, और सृष्टि का विस्तार आदि वर्णन करके, उसी स्कन्ध के २५, २६, २७ और २८ अध्याय में इसी समाधिगम्य विषय को लौकिकभाषा के द्वारा अलङ्कार-रूप से वर्णन किया है। जिसका विस्तृत वर्णन ग्रन्थ में द्रष्टव्य है। इसी प्रकार महाभारत के स्त्रीपर्व में विदुरजी ने धृतराष्ट्र के चित्त में वैराग्य उत्पन्न करने के लिये जो संसारगहन वर्णन किया है उसमें भी रूपक के द्वारा समाधिगम्य विषय को लौकिकभाषा में वर्णन किया है। उसमें संसार को कान्तार वताकर, संसार के रोगों को हिंस्र पशु, जरा को भीषण स्त्री, देह को कूप, कालको कूपके बीच में सर्प, आशा को कूपमध्यगत लता, हस्ती को संवत्सर, उसके छः मुखको छः ऋतु और वारह पांव को बारह मास, मूषकों को रात दिन, काम को मधुकर और मधु को कामरस रूपसे वर्णन करके दुर्गम संसार और उससे मुक्त होने का उपाय वताया है, वह कथा निम्नलिखित है।

किसी समय एक ब्राह्मण घटनाचक्र से हिंस्र जन्तुओं से पूर्ण एक जंगल में चलागया। शेर, हाथी, सिंह आदि उस जंगल में गरजते थे जिन से भयभीत होकर जंगल से निकलने के लिये ब्राह्मण भागने लगा, परन्तु निकलने का कोई मार्ग न मिला; पश्चात् उसने देखा कि उस जंगल के चारों ओर एक भीषण स्त्री ने जाल पसार रक्खा है। उस वनमें लता और तृण से आच्छन्न एक कूप था, ब्राह्मण भागते भागते उसी कूप में गिरगया और लता के द्वारा ऊर्द्ध्वपद व अधोमुख होकर लटकता रहा, इस बीच में और एक उपद्रव खड़ा हुआ कि कूप में एक भीषण सर्प ब्राह्मण के देखने में आया और कूपके ऊपर छःमुख बारह पांववाला हाथी उसकी ओर अग्रसर होरहा था और ऊपर जिस वृक्ष में लता लगी थी उस वृक्षके मूलको दो चूहे काट रहे थे, वृक्ष के ऊपर बहुतसी मधुमक्खियों ने मधुचक्र बना रक्खे थे जिनसे मधु की धारा टपकरही थी, ब्राह्मण उस टपकते हुए मधुके बूंद को चाटने लगा। इसीमेंही संसार उन्मत्त है और इसको छोड़ने से ही मुक्ति है। इस प्रकार पुराणों में आध्यात्मिक विषयों को बहुत ही मधुर रीति से वर्णन किया गया है। यह सब ऋषियों की अपार कृपा का ही फल है।

मत्स्यपुराण में लिखा है कि ब्रह्माजी ने अपनी कन्या को देखकर कामातुर हो उसके साथ एक कमल में रहना आरम्भ किया। जिसके फल से मनु आदि की सृष्टि हुई। यथाः—

ततः संजपतस्तस्य भित्त्वा देहमकल्मषम् ।
स्त्रीरूपमर्द्धमकरोत् अर्द्धं पूरुषरूपवत् ॥
शतरूपा च सा ख्याता सावित्री च निगद्यते ।
सरस्वत्यथ गायत्री ब्रह्माणी च परंतप ! ॥
ततः स्वदेहसम्भूतां आत्मजामित्यकल्पयत् ।
दृष्ट्वा तां व्यथितस्तावत् कामबाणार्हितो विभुः ॥
एतत्तत्त्वात्मकं कृत्वा जगद्वेधा अजीजनत् ।
सावित्रीं लोकसृष्ट्यर्थं हृदि कृत्वा समास्थितः ॥

ब्रह्माजी के तप करते करते उनके आधे शरीर से एक स्त्री निकली

जिसका नाम शतरूपा, सावित्री, सरस्वती, गायत्री और ब्रह्माणी हुआ। उस स्त्री को ब्रह्माजी ने कन्या करके मानलिया, परन्तु उसको देखते ही विभु अर्थात् व्यापक भगवान् ब्रह्माजी कामबाण से पीड़ित होगये। तत्पश्चात् सावित्री को हृदय में धारण करके तत्त्वों के क्रम से संसार की उत्पत्ति की। इन श्लोकों में तप के द्वारा अर्द्ध अङ्ग से स्त्री की उत्पत्ति, उसको कन्या रूपसे मानने पर भी काम होजाना, पश्चात् उसके साथ मिलकर सृष्टि करना, आदि विषय विचार करने योग्य हैं। इसमें प्रथम विचार यह है कि जिस प्रकार से काम शब्द का भाव आजकल के लोग लिया करते हैं ऐसा भाव पुराणों में या वेदमें ईश्वर या ब्रह्मा विष्णु शिवके लिये कहीं नहीं बतायागया है; वहां सभी स्थानों में काम शब्द का अर्थ सिसृक्षा अर्थात् सृष्टि करने की कामना या स्वतः इच्छा, इस भाव को प्रकट किया गया है। यथा—वेद में कहा है कि:—

"कामस्तदग्रे समवर्त्तताधिमनसो रेतः प्रथमं यदासीत्"।
"स तपस्तप्त्वा मैथुनमैच्छत्"।

इन मन्त्रों में परमात्मा का काम मनुष्य के सदृश काम नहीं है परन्तु तपस्या के द्वारा सृष्टि करने की इच्छा है। यह तपस्या भी साधारण तपस्या नहीं है। यथा—मुण्डकोपनिषद् में कहा है कि:—

तस्य ज्ञानमयं तपः।

उनका तप ज्ञानरूप तप है। यही भाव सब स्थानों में बताया गया है जिसको विचारवान् पुरुष समझ सके हैं। ब्रह्माजी ने भी इसी प्रकार तप करके कन्या की उत्पत्ति की थी। उस विषय में भ्रान्ति होने का और एक कारण है कि मनुष्य ब्रह्मा विष्णु आदि के यथार्थ स्वरूप को नहीं समझते हैं। बहुतसे अर्व्वाचीन पुरुषों ने तो यह कह दिया है कि जो चार वेद पढ़जाय वही ब्रह्मा है। इस प्रकार कल्पना दैव जगत् के न जानने का ही फल है। ये विषय पहले ही कहा है कि जड़ प्रकृति में स्वयं करने की शक्ति न होने से चेतन शक्ति के अधीन होकर काम करती है; उसी सिद्धान्त के अनुसार ब्रह्माण्ड में व्याप्त जिस चेतन शक्ति के होने से ब्रह्माण्ड-प्रकृति सृष्टि को उत्पन्न करसकी है, ब्रह्माण्ड में व्याप्त उस चेतनशक्ति का नाम

ब्रह्मा है। उसी प्रकार ब्रह्माण्ड में व्याप्त स्थितिकारिणी चेतनशक्ति का नाम विष्णु है और लय करनेवाली शक्ति का नाम रुद्र है; अर्थात् इन तीन प्रकार की शक्तियों के अधिष्ठाता ये तीनों अधिदैव हैं। इन तीनों के सञ्चालन से ही प्रकृति में सृष्टि, स्थिति, प्रलय, नियम से हुआ करता है। भिन्न भिन्न ब्रह्माण्ड में ये शक्तिएँ भी भिन्न भिन्न प्रकार की होती हैं। ये सब देवता भक्त के भाव के अनुसार रूप धारण करके दर्शन भी देसक्ते हैं। उनके सब रूप भाव के अनुसार होते हैं जोकि मन्त्रयोग के अध्याय में बताये जावेंगे। यह बात सत्य है और पश्चिमी सायन्स से भी यह बात सिद्ध होचुकी है कि जो कुछ रूप देखने में आते हैं सो सभी शक्ति का घनीभाव है। शक्ति ही घनीभूत ( गाढ़ी ) होकर स्थूलरूप में परिणत होती है। जैसे एक बीज में की सूक्ष्मशक्ति घनीभूत होकर वृक्षरूप में परिणत होती है, वैसेही जीव का स्थूल शरीर जीव के चित्त में स्थित सूक्ष्मशक्ति का ही घनीभाव है। इसलिये भक्त के भाव के अनुसार समस्त चेतनशक्ति, जिनको देवता कहते हैं, स्थूल रूप धारण करके दर्शन देसक्ती हैं और यह भी विषय आगे के अध्यायों में कहा जायगा कि प्रेत का स्थूल शरीर न होने पर भी, उसके सूक्ष्म शरीर में जो वासना की तीव्र शक्ति रहती है, उसीके घनीभाव से ही कभी कभी प्रेत का कई प्रकार का स्थूल शरीर बनजाता है, जिसके फोटो तक अमेरिका में आजकल यन्त्र के द्वारा लिये जाते हैं। अब विचार यह है कि ब्रह्माण्ड की सृष्टि करनेवाली चेतनशक्ति के अधिदैव जिनको ब्रह्माजी कहते हैं, उनके साथ सरस्वती का सम्बन्ध कैसे हुआ और क्यों हुआ। यह बात सत्य है कि जबतक कर्म्म के साथ ज्ञान का सम्बन्ध न हो, तबतक कर्म्म ठीक ठीक नहीं होता और कभी कभी गीतोक्त विकर्म्म भी बन जाता है। लौकिक जगत् में भी देखते हैं कि ज्ञान के बिना संसार में कोई कार्य्य नहीं होसक्ता है। अज्ञान से कार्य्य करनेपर कार्य्य बिगड़ जाता है। इसी सत्य को और भाव से दुर्गाजी में वर्णन किया गया है। वहां ऐसा लिखा है कि भगवान् विष्णु योगनिद्रा में सोये हुए थे, ब्रह्माजी वेद हाथ में लिये हुए उनके नाभिकमल से उत्पन्न हुए; परन्तु थोड़ी देर पीछे ही विष्णु के कान के मैल से उत्पन्न मधु कैटभनामक दो असुर ब्रह्माजी को आक्रमण करके वेद छीनने लगे, उस समय ब्रह्माजी ने और उपाय को न

देखकर निद्रारूपिणी माया की स्तुति करके विष्णुजी को जगाया, जिससे विष्णुजी ने जाग्रत् होकर दोनों असुरों का नाश करके ब्रह्माजी को निरापद किया। इन सब वर्णनों का आध्यात्मिक रहस्य यह है कि भगवान् विष्णु चित् अर्थात् ज्ञानप्रधान सत्ता है, वो ज्ञान निद्रित था क्योंकि विष्णु जी योगनिद्रा में सोये हुए थे, इसलिये कर्म्म के देवता ब्रह्माजी पर आपत्ति आई, मधु कैटभ विष्णुजी के कर्णमल से उत्पन्न हुए, कान शब्द का स्थान है क्योंकि आकाशतत्त्व के विकार से कान उत्पन्न होता है और आकाश का गुण शब्द है, कान का मल अधिक होने से वह मल शब्द का विरोधी है; इसलिये ब्रह्मरूप विष्णु के कर्णमल, शब्दब्रह्मरूपी वेद के विरोधी हैं; इसलिये कर्णमल से उत्पन्न दोनों असुरों ने ब्रह्माजी पर आक्रमण किया और वेद को छीनने लगे। जब ब्रह्माजी की स्तुति से विष्णु जागगये तो कर्म्मदेव ब्रह्माजी को ज्ञान की देवता विष्णुजी से सहायता मिली, तभी असुरों का नाश हुआ और ब्रह्माजी से सृष्टि ठीक ठीक बनने लगी। पुराण इतिहास नहीं हैं, भावप्रधान ग्रन्थ हैं, इसलिये एकही तत्त्व कई पुराणों में अनेक प्रकार से वर्णन किया जाता है। जैसा कि दुर्गाजी में जिस भाव को विष्णुजी की योगनिद्रा, ब्रह्माजी की स्तुति, मधु कैटभ का अत्याचार, आदि रूप से वर्णन किया है उसी भाव को मत्स्यपुराण में तप के द्वारा सरस्वती की उत्पत्ति, ब्रह्माजी के साथ सरस्वती का मेल, संसार की उत्पत्ति, आदि रूप से वर्णन किया है। सरस्वती विद्या अर्थात् ज्ञान की देवी हैं, ब्रह्मा कर्म्म के देवता हैं। कर्म्म की शक्ति के साथ जो ज्ञान की शक्ति का मेल, उसीकोही कन्या के साथ मेल के रूप से पुराण की लौकिकभाषा में वर्णन किया गया है। कन्या इसलिये कहागया है कि ब्रह्माजी ने उसको तप के द्वारा अपने शरीर के अर्द्ध अङ्ग से उत्पन्न किया था।

## आत्मा वै जायते पुत्रः।

पुत्र कन्या आत्मारूप से उत्पन्न होते हैं, स्त्री दूसरे के घर से आती है, सरस्वती को ब्रह्माजी ने अपने शरीर से उत्पन्न किया, किसीके घर से नहीं लाये थे। और यह बात विज्ञानसिद्ध भी है क्योंकि पहले ही वेद का मन्त्र दिया जाचुका है "तस्य ज्ञानमयं तपः" अर्थात् वह तप ज्ञानमय है,

साधारण तप नहीं है। ब्रह्माजी को ज्ञान चाहिये था क्योंकि ज्ञान के विना सृष्टि ठीक नहीं बन सक्ती थी। सन्ध्या के मन्त्र में लिखा है कि—

**यथा पूर्वमकल्पयत् दिवं च पृथिवीं चान्तरिक्षमथो स्वः।**

पृथिवी व स्वर्गादि लोक की सृष्टि पूर्व कल्प के अनुसार हुआ करती है। प्रलय के समय जो जीव जिस योनि में रहकर लय हो जाते हैं उनको संस्कार के अनुसार सृष्टि के समय उसी योनि में उत्पन्न करना पड़ता है। जो पूर्व कल्प में मनुष्य था वह मनुष्य ही होकर आता है, जो पशु था वह पशु होकर उत्पन्न होता है, जो वृक्ष था वह वृक्ष होकर उत्पन्न होता है। उसी प्रकार कर्म्म के अनुसार ठीक ठीक सृष्टि ब्रह्माजी तभी करसक्के हैं जब उनमें ऐसा ज्ञान हो। नहीं तो सृष्टि में गड़बड़ होसक्ता है, इसीलिये ब्रह्माजी ने तप के द्वारा ज्ञानरूपी सरस्वती को अपने भीतर से उत्पन्न करके उसको हृदय में धारण करके सृष्टि की, जैसा कि मत्स्यपुराण में वर्णन कियागया है। उन्नति बीजवृक्षन्याय से है अर्थात् जिसप्रकार बीज के भीतर वृक्ष का समस्त "मसाला" रहता है, केवल उस मसाले को बाहिर प्रकट कर देना ही उन्नति है; उसीप्रकार प्रत्येक चेतन पदार्थ ज्ञानमय भगवान् के रूप होने से ज्ञान की सब सत्ता प्रत्येक वस्तु में बीज में वृक्ष के सदृश पहले से ही रहती है; केवल उस ज्ञान को प्रकट करदेना ही उन्नति है। इसलिये ब्रह्माजी में जो ज्ञानशक्ति पहले ही से थी उसीको ही उन्होंने तपस्या के द्वारा सरस्वतीरूप से अपने भीतर से प्रकट करदी। तत्पश्चात् उसी ज्ञान की सहायता से सृष्टि की। यही मत्स्यपुराण के उस वर्णन का रहस्य है।

इस प्रकार शिवपुराण में जो एक कथा आती है कि नारायण जल के भीतर सोये हुए थे, उनके नाभिकमल से ब्रह्माजी प्रकट हुए, फिर दोनों में इस बात पर लड़ाई होने लगी कि कौन बड़े हैं, उनकी लड़ाई होरही थी इतने में उनके बीच में शिवजी का प्रचण्ड ज्योतिर्लिङ्ग प्रकट हुआ, जिसका पता लगाने के लिये ब्रह्माजी ऊपर की ओर और विष्णुजी नीचे की ओर गये, परन्तु किसीको पता नहीं चला, जिससे उन लोगों को मालूम हुआ कि उन दोनों से भी बड़ा तीसरा कोई है, इस बात को जान-

कर दोनोंने विवाद छोड़ दिया, इत्यादि, इत्यादि। इस लौकिकभाषारूपी वर्णन का तात्पर्य यह है कि विराट्रूपी श्रीभगवान् के अनादि अनन्त स्वरूप के द्वारा ही उनके अचिन्तनीय ब्रह्मस्वरूप का अनुभव होता है; अर्थात् यह अनादि अनन्त शरीरधारी विराट्पुरुष ही सच्चिदानन्दमय ब्रह्म का लिङ्ग है। लिङ्ग शब्द का अर्थ चिह्न है; अर्थात् जिस स्थूल चिह्न के द्वारा किसी पदार्थ का बोध हो, उसको लिङ्ग कहते हैं। यह कथा जब शिवपुराण की है, और पुराण जब भावप्रधान ग्रन्थ हैं, तो पूर्वसिद्धान्त के अनुसार शिवपुराण के शिवजी साधारण शिव नहीं हैं, परन्तु परमात्मा हैं। शिवजी मनुष्य की तरह शरीरधारी नहीं हैं, उनका शरीर और प्रकार का है। लिङ्ग उसे कहते हैं कि जिससे किसी वस्तु का लक्षण मालूम हो; अर्थात् लिङ्ग लक्षण का वाचक है, जैसा कि न्यायदर्शन में लिखा है कि "इच्छा द्वेष सुख दुःख" आत्मा का लिङ्ग है, इससे यह न समझना चाहिये कि आत्मा कोई स्थूल वस्तु है और उसके ऊपर इच्छा, द्वेष, सुख, दुःख आदि कोई मनुष्य की इन्द्रियों के सदृश पदार्थ हैं। परन्तु इसका तात्पर्य यह है कि वे सब न्यायदर्शन के अनुसार आत्मा के लक्षण हैं। ठीक उसी प्रकार शिवपुराण में जो शिवरूपी परमात्मा का लिङ्ग प्रकट हुआ उससे यह आध्यात्मिक भाव बताया गया है कि परमात्मा का क्या लक्षण है और उसको कौन जानसक्ता है। शिवपुराण में शिवजी की मुख्यता और परमात्मा का भाव होने से परमात्मा का लिङ्ग अर्थात् लक्षण अनादि अनन्त है, जिसको जीव की तो बात ही क्या, परञ्च ब्रह्मा विष्णु तक भी पता नहीं लगा सक्ते हैं। इस लिये सर्व शक्तिमान् सर्वव्यापक परमात्मा के राज्य में किसीको यह अहंकार नहीं करना चाहिये कि हम बड़े हैं। यही आध्यात्मिक भाव लौकिकभाषा के द्वारा प्रकट किया गया है। इसमें जो जल की बात लिखी है सो स्थूल जल नहीं है परन्तु कारण वारि अर्थात् समष्टि जीवों का कर्म्म-संस्कार है। उन्हीं कर्म्म-संस्कारों के बीच में संस्कारों से सृष्टि करने के लिये चेतनशक्ति नारायण रहते हैं। उन्हींकी चेतनशक्ति से समष्टि संस्कार जब फलाभिमुखीन होते हैं तभी विकारहीन अर्थात् अव्याकृत प्रकृति में विकार की सूचना अर्थात् व्याकृतावस्था होती है। उसी व्याकृतावस्था प्रकृति को ही कमल कहागया है और वह विष्णुजी की केन्द्रीभूत

चेतनशक्ति (Central living Energy) का ही फल है। इस लिये विष्णुजी की नाभि से ही कमल की उत्पत्ति कही गई है, जिसमें ब्रह्माजी उत्पन्न होते हैं। यह शिवपुराण में वर्णित उस लौकिकभाषा का आध्यात्मिक तत्त्व है। इन बातों के सिवाय और जो बहुतसी बातें अर्वाचीन पुरुषों ने इस कथा के साथ मिलादी हैं, वह सब उनकी मिथ्या कपोलकल्पना है।

इन सब लौकिकभाषा की वर्णनशैलीरूप कथाओं के द्वारा विचारवान् पुरुष समझ सक्ते हैं कि ऋषियों ने किन किन गम्भीर भावों को किस प्रकार सरलता और मनोहरता के साथ लौकिकभाषा में वर्णन किया है। विद्वानों की विद्वत्ता यह है कि अपनी बुद्धि को स्थिर, धीर और संयत करके इन तत्त्वों को विचार कर देखें और इनका आनन्द लेवें। इनके उड़ा देने में कोई योग्यता का परिचय नहीं है। पुराणों में ऐसी सैकड़ों कथाएँ लौकिक-भाषा में वर्णित कीगई हैं परन्तु सभीके ही आध्यात्मिक तत्त्व निकालने की युक्ति ऊपर कही हुई युक्तियों के सदृश है, इस लिये सब लौकिकभाषाओं का उसी प्रकार तत्त्व निर्णय करके पुराण की महिमा बढ़ानी चाहिये।

पुराण की तीसरी भाषा का नाम परकीयभाषा है जिसमें धर्म्म के किसी न किसी अंग का वर्णन दृष्टान्त के द्वारा किया गया है। ये सब दृष्टान्त सत्य हैं, क्योंकि वे सब पुराण के इतिहास अंश हैं। जैसा कि सत्य की महिमा बताने के लिये हरिश्चन्द्र की कथा, भक्त की महिमा-प्रचार के लिये ध्रुव व प्रह्लाद की कथा, सतीधर्म्म की महिमा-प्रचार के लिये सीता व सावित्री की कथा, पितृभक्ति और ब्रह्मचर्य्य की महिमा के प्रचारार्थ भीष्मदेव की कथा और अतिथिसेवा की महिमा-प्रचार के लिये मयूरध्वज की कथा, इत्यादि। इन सब कथाओं के सुनने से नीरस हृदय में भी रसका आविर्भाव होता है। मरुभूमि में मन्दाकिनी बहने लगती है। धर्म्म की शोभा नन्दन कानन की शोभा के सदृश प्रत्येक हृदय में प्रकाश होने लगती है और मनुष्यप्रकृति आनन्द के साथ मरालगति से संसारसिन्धु में बहती हुई ब्रह्मानन्द-महोदधि में जामिलती है। यही परकीयभाषा की महिमा है और यही पूर्ण भगवान् के निश्वासरूपी पुराणों में भाषा की पूर्णता है।

(२) पुराण की द्वितीय पूर्णता त्रिविधभाव में है। पहले पहले अध्यायों में बहुत स्थानों पर यह सिद्धान्त हो चुका है कि परमात्मा जब

कारणरूप और संसार कार्य्यरूप है, और कारण का गुण और भाव कार्य्य में आता है, क्योंकि कार्य्य कारण का ही विस्तारमात्र है, तब परमात्मा में जो भाव है, संसार के प्रत्येक पदार्थ में वही भाव होगा। परमात्मा में अध्यात्म, अधिदैव और अधिभूत, ये तीन भाव होते हैं। उनका अध्यात्म-भाव प्रकृति से परे निर्गुणब्रह्म, अधिदैवभाव माया के प्रेरक सगुणब्रह्म ईश्वर और उनका अधिभूतभाव विराट् है। इसलिये जैसा कि पहले कहा गया है कि प्रत्येक इन्द्रिय, मन, बुद्धि, चित्त, अहंकार के, यहांतक कि प्रत्येक वस्तु के अध्यात्म, अधिदैव, अधिभूत, ये तीन भाव हुआ करते हैं। पूर्णदृष्टि उसे कहते हैं कि जिसमें तीनही भाव दिखाई देवें, क्योंकि तीनही भाव सत्य हैं। अन्यथा किसी एक भाव को सत्य मानकर दूसरे को उड़ा देना अथवा किसी वस्तु के सब भाव न देखना यह अपूर्णदृष्टि का कार्य्य है। वेद और पुराण जब पूर्ण भगवान् का निश्वास है तो इससे यह सिद्धान्त होता है कि पुराण में भी वेद के सदृश त्रिविधभाव की पूर्णता है। वेद में त्रिविधभाव की पूर्णता कैसे है, यह वेद के अध्याय में दिखाया गया है। अब पुराण के त्रिविधभाव की पूर्णता दिखाई जाती है। दृष्टान्तरूप से श्रीमद्भागवतादि पुराणों में वर्णित रासलीला, देवासुरसंग्राम, गंगा-माहात्म्य आदि का वर्णन किया जाता है।

अर्वाचीन पुरुषों ने भागवत में जो रत्न भराहुआ है उसको न जानकर रासलीला आदि पर वृथा ही आक्षेप किया है। किसी किसीने तो यहां तक प्रमाद से कह दिया है कि श्रीमद्भागवत महर्षि वेदव्यास का बनाया हुआ नहीं है, वोपदेवनामक किसी कवि ने भागवत को बनाया है। अर्वाचीन पुरुष यदि भागवत को निष्पक्षपात होकर विचारपूर्वक पढ़कर देखते तो उनके चित्त में सन्देह नहीं होता। जिस अपूर्व परमहंससंहिता के विषय में यह प्रशंसा है। यथा:—

निगमकल्पतरोर्गलितं फलं
शुकमुखादमृतद्रवसंयुतम् ।
पिबत भागवतं रसमालयं
मुहुरहो रसिका भुवि भावुकाः ॥

वेदरूप कल्पतरु से टपका हुआ जो भागवतरूप रसाल फल है, वह शुक के मुखके अमृतद्रव से युक्त है, उसके स्वारस्य को हे भावुक रसिको ! इस संसार में मुक्ति पर्य्यन्त पान करो। अतः भागवत का रस भावुक रसिक ही ग्रहण करसक्के हैं, नीरस भक्तिहीन तार्किक नहीं ग्रहण करसक्के हैं। भागवत की भाषा, मधुरता, गम्भीरता, ज्ञान व भक्ति की पूर्णता, जिसकी प्रशंसा में कहा है कि "विद्यावतां भागवते परीक्षा" अर्थात् विद्वत्ता की परीक्षा भागवत में होती है, उसका मर्म्मबोध यथार्थ विद्वान् ही करसक्के हैं । पण्डितम्मन्य तार्किक नहीं करसक्के हैं । जहां पर "जन्माद्यस्य यतः" आदि, मङ्गलाचरण के प्रथम श्लोक में ही सारे वेदान्त का तत्त्व भर दिया गया है उसको वेदान्तज्ञानविहीन अज्ञानी पुरुष कैसे समझ सक्के हैं । भागवत किसी कवि का बनाया हुआ है, या किसी ऋषि का बनाया हुआ है, सो भागवत की समाधिभाषा के गाम्भीर्य्य को देखने से ही प्रत्येक निष्पक्षपात मनुष्य को सिद्धान्त मालूम होजावेगा । कवि वोपदेव में ऐसी शक्ति कभी नहीं आसक्ती है कि भागवत जैसे ग्रन्थों को बनादेवे । पूर्व्वकथित समाधिभाषा, परकीयभाषा और लौकिकभाषा, तीनों ही यथावत् रीति पर केवल आर्षग्रन्थ में ही रहसक्ती हैं । यह सम्पूर्ण आर्षग्रन्थ है । अर्वाचीन पुरुषों की ये सब कल्पनाएँ मिथ्या हैं । उन लोगों ने बहुतसे श्लोकों को मिथ्या कल्पना करके वोपदेव के नाम से कहकर भी प्रचार किया है, यह सर्वथा झूठी बात है । भागवत को वोपदेव ने कभी नहीं बनाया, उन्होंने केवल श्रीमद्भागवत के विषयों की एक श्लोकबद्ध सूची बनाई थी जो अभी तक कहीं कहीं छपीहुई मिलती है, सत्य बात तो यह है ।

इसमें और भी कौतुक का विषय यह है, कि अर्वाचीन पुरुषों ने, भागवत की कृष्णलीला का रहस्य न समझने से ही, उस महान् ग्रन्थ को उड़ाने की चेष्टा की है। उनकी बुद्धि में यह बात नहीं आई कि महाभारत में कुरुक्षेत्र करानेवाले श्रीकृष्ण और भागवत में रासलीला करनेवाले श्रीकृष्ण, दोनों ही एक होसक्के हैं, क्योंकि उनकी बुद्धि विषय-मलिन होने से रासलीला का यथार्थ अर्थ उनको नहीं सूझा, इस लिये उन्होंने यह मिथ्या कल्पना की। अब नीचे दिखाया जाता है कि भागवत को लेकर श्रीकृष्ण पर जो दोष लगाया जाता है वह सब मिथ्या और अज्ञान का ही फल है । भागवत

के श्रीकृष्ण और महाभारत के श्रीकृष्ण दोनों एक ही हैं। और भागवत की रासलीला भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र के पूर्णावतार होने का ही लक्षण है। महाभारत के सभापर्व में यह प्रमाण मिलता है कि:—

आकृष्यमाणे वसने द्रौपद्या चिन्तितो हरिः।
गोविन्द! द्वारिकावासिन्! कृष्ण! गोपीजनप्रिय!॥

दुःशासन ने जिस समय वस्त्राकर्षण किया, उस समय द्रौपदी ने अपनी रक्षा के लिये गोविन्द, द्वारिकावासी, गोपीजनप्रिय, आदि सम्बोधनों से श्रीकृष्णजी का स्मरण किया और उन्होंने आकर उसकी लज्जा निवारण की। द्रौपदी जब महाभारत की है तो उन्होंने जिस कृष्ण को स्मरण किया था वे महाभारत ही के कृष्ण थे इसमें कोई सन्देह नहीं और इन्हीं कृष्ण को जब गोपीजनप्रिय कहा तो श्रीमद्भागवत के भी यह कृष्ण थे इसमें कोई सन्देह नहीं। अतः श्रीमद्भागवत के और महाभारत के, दोनों कृष्ण एक ही हैं, यह सिद्धान्त हुआ।

अब दिखाया जाता है कि रासलीला, जिसके कारण श्रीकृष्ण पर सन्देह करके, अर्वाचीन पुरुषों ने उसको भागवत से निकाल दिया है, वह रासलीला करना श्रीकृष्ण का दोष नहीं था, परन्तु पूर्णावतार का ही लक्षण था। अवतार का तत्त्व क्या है, सर्वव्यापक परमात्मा एक छोटेसे शरीर में आसक्ते हैं या नहीं, इसके विषय में बहुत वादानुवाद चलरहा है, इसका पूर्ण रहस्य किसी आगे के समुल्लास में बताया जावेगा। अब इतना ही समझना यथेष्ट है कि भगवान् ऊपर किसी स्थान पर बैठे हैं, वहां से उतरकर नीचे आकर अवतार लेते हैं, यह बात मिथ्या है क्योंकि भगवान् जब सर्वव्यापक हैं तो सर्व स्थान में सदा ही रहते हैं, उनका कहीं से कहीं आना असम्भव है, क्योंकि जहां से जहां जायँगे वहां पहले से ही हैं। परन्तु इससे यह नहीं सिद्धान्त होना चाहिये कि भगवान् का अवतार होता ही नहीं। अवतार केन्द्रविशेष में भगवत्‌शक्ति का विशेष विकाश है। भगवान् की शक्ति जड़ चेतनरूप से सब में व्याप्त है। यही शक्ति जड़में जड़ शक्तिरूप से और चेतन में कलारूप से विद्यमान है। जीव जितना उन्नत होता है उतना ही कला का विकाश होता है। इस नियम के अनुसार उद्भिज्ज में एक कला,

स्वेदज में दो कला, अण्डज में तीन कला, पशुओं में चार कला और सामान्य मनुष्य से लेकर विभूतिपर्य्यन्त में, ५ कला से लेकर आठ कला पर्य्यन्त भगवान् की शक्ति विद्यमान है। साधारण जीव के शरीर द्वारा भगवान् की आठ कला तक की शक्ति प्रकाश होसक्ती है, क्योंकि जिस शरीर में जितनी शक्ति धारण करने की योग्यता है वह उतनी ही शक्ति को धारण कर सक्ता है, उससे अधिक नहीं। परन्तु यदि किसी समय धर्म्म पर इतना अत्याचार हो और जिस युगमें जितना धर्म्म रहना चाहिये, उसमें कुछ हानि होजाय और वह हानि इस प्रकार की हो कि आठ कला तक की शक्ति के द्वारा उसका सुधार न होसके, तो प्रकृति की प्रेरणा से और भक्तों की प्रार्थना से, आवश्यकता के अनुसार नौ कला से लेकर सोलह कलातक भगवत्शक्ति जिन जिन असाधारण केन्द्रों के द्वारा प्रकट होकर धर्म्म की उस हानि का सुधार करती है, वे सब केन्द्र अवतार के केन्द्र हैं। पन्द्रह कलातक का केन्द्र अंशावतार का होता है और जिस शरीर के द्वारा भगवान् की सोलह कला की शक्ति अर्थात् पूर्णशक्ति प्रकट हो, वही पूर्णावतार है। भगवान् श्रीकृष्णजी ऐसे ही पूर्णावतार थे। जैसे श्रीमद्भागवत में लिखा है कि:—

**एते चांशकलाः पुंसः कृष्णस्तु भगवान् स्वयम्।**

परम पुरुष भगवान् के और सब अंशावतार थे, परन्तु श्रीकृष्णजी पूर्णावतार होने से साक्षात् भगवान् थे। अब विचार करना चाहिये कि इस प्रकार पूर्णावतार होने का क्या क्या लक्षण भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र में था। यह बात पहले ही कहीगई है कि अवतार जब भगवान् की शक्ति को लेकर होते हैं तो पूर्णावतार में भगवान् की पूर्ण शक्ति रहेगी अर्थात् सच्चिदानन्दरूप भगवान् की सत्शक्ति, चित्शक्ति और आनन्दशक्ति, पूर्णरूप से रहेगी। सत् का सम्बन्ध कर्म्म से, चित् का सम्बन्ध ज्ञान से और आनन्द का सम्बन्ध उपासना से है। इसलिये जिस अवतार के चरित्र में कर्म्म उपासना और ज्ञान तीनों का आदर्श पूर्णरूप से प्रकट होगा, वही पूर्णावतार होंगे। भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र के जीवन में यह तीन प्रकार का आदर्श पूर्णरूप से प्रकट हुआ था। कर्म्म का पूर्ण आदर्श महाभारत के धर्म्मयुद्ध में, ज्ञान का पूर्ण आदर्श गीता के उपदेश में और उपासना का पूर्ण आदर्श रासलीला

में प्रकट हुआ था। इसलिये श्रीकृष्णचन्द्रजी यदि रासलीला न करते तो पूर्णावतार नहीं कहलाते। अब श्रीकृष्ण की चरित्रचर्चा करते हुए इन तीनों आदर्शों को पृथक् पृथक् वर्णन करेंगे। रासलीला आदि का विषय महाभारत में नहीं मिलता इसका कारण यह नहीं है कि यह सब मिथ्या है; परन्तु इसका कारण यह है कि पुराण जब भावप्रधान ग्रन्थ हैं तो श्री-कृष्णचन्द्र के महान् चरित्र का वर्णन किसी पुराण में किसी भाव का और किसी पुराण में किसी भाव का किया गया है। महाभारत कर्म्मप्रधान ग्रन्थ होने से श्रीकृष्णजी के कर्म्म-जीवन का इतिहास महाभारत में है और भागवत उपासनाप्रधान ग्रन्थ होने से कर्म्मजीवन को गौण रखकर श्री-कृष्णजी के उपासनामय भाव का वर्णन भागवत में किया गया है। यह बात श्रीमद्भागवत में लिखी भी है कि वेदव्यास के चित्त में महाभारत आदि कर्म्मप्रधान ग्रन्थों के लिखने पर भी जब यथार्थ आनन्द और शान्ति की प्राप्ति नहीं हुई, तब उन्होंने भक्तिपूर्ण भागवत की रचना करके शान्ति और आनन्द प्राप्त किया था, क्योंकि उपासना ही यथार्थ आनन्दप्राप्ति का हेतु है। इसलिये यह सिद्धान्त सत्य है कि महाभारत में उपासनाप्रधान रास-लीला या श्रीकृष्ण की बाललीला के वर्णन होने की कोई आवश्यकता नहीं थी। यही कारण है कि महाभारत में भागवत की कथाएँ नहीं मिलती हैं, इसके सिवाय दूसरी कल्पना मिथ्या कल्पना है। अब रासलीला के त्रिविधभाव वर्णन करके उपासनाकाण्ड की चरितार्थता कीजाती है।

रासलीला काम की लीला नहीं है परन्तु भक्ति की लीला है। इसका आधिभौतिक भाव जो वृन्दावन में प्रकट हुआ था, उसको आदि से अन्त तक विचारपूर्वक देखने से ठीक सिद्धान्त होगा कि रासलीला में भक्त गोपियों की भक्तिमय जीवन की लीला बताई गई है। गोपियाँ गोपों की सामान्य स्त्रियाँ नहीं थीं; परन्तु पुराण के पढ़ने से प्रमाण मिलता है कि गोपियों में से बहुतसी देवियाँ थीं व बहुतसी श्रुतियाँ थीं। उनलोगों ने भगवान् की वंशीध्वनि को सुनकर, संसार से वैराग्यवती होकर, अनन्त कष्टों को उठाती हुई, अन्तमें पराभक्ति को प्राप्तकरके, किस प्रकार सर्वत्र वि-राजमान आनन्दकन्द सच्चिदानन्द की मधुर मूर्त्ति देखी थी, इसीका ही वर्णन रासलीला में किया गया है। यथाः—

निशम्य गीतं तदनङ्गवर्द्धनम्,
व्रजस्त्रियः कृष्णगृहीतमानसाः ।
आजग्मुरन्योन्यमलक्षितोद्यमाः,
स यत्र कान्तो जवलोलकुण्डलाः ॥

काम को बढ़ानेवाले श्रीकृष्ण के वंशीगान को सुनकर व्रजकी स्त्रियाँ आकृष्ट होती हुई परस्पर को छिपाकर जहां श्रीकृष्णजी गान करते थे वहां चली गई। इस श्लोक से पहले के श्लोकों में श्रीमद्भागवत में लिखा है कि:-

भगवानपि ता रात्रीः शरदोत्फुल्लमल्लिकाः ।
वीक्ष्य रन्तुं मनश्चक्रे योगमायामुपाश्रितः ॥

भगवान् ने योगमाया को आश्रय करके रमण करने की इच्छा की। इस श्लोक में श्रीकृष्णचन्द्रजी का योगमाया के आश्रय से रमण करना लिखा है और आगे जाकर, आत्माराम कृष्णचन्द्रजी ने रमण किया, साक्षात् मन्मथमन्मथ श्रीकृष्णजी ने दर्शन दिया, योगेश्वर श्रीकृष्णजी ने बहुत रूप धारण किये, "आत्मन्यवरुद्धसौरतः" अर्थात् अपने में काम भाव को जिन्हों ने दबाकर लय कर दिया है इस प्रकार निरुद्धवीर्य्य परमात्मा ने रमण किया, आदि श्रीकृष्णजी के लिये समस्त रासलीला के बीच में जितने जितने विशेषण दिये गये हैं, उनसे यह सिद्धान्त होता है कि श्रीकृष्ण परमात्मा थे और उनके प्रति कामभाव की कल्पना नहीं होसक्ती है। इस प्रकार इच्छाकर श्रीकृष्णजी ने पूर्णिमा की रात्रि में वंशीवादन किया, जिसके लिये भागवत में लिखा है कि:-

"जगौ कलं वामदृशां मनोहरम्"।

स्त्रियों का मनोमुग्धकर कल नाद किया। इसको विष्णुपुराण में ऐसा लिखा है कि श्रीकृष्णजी ने मधुर कल गीत गाया था। इस "कल" पद से स्पष्ट सिद्ध होता है कि श्रीकृष्णकी वंशी से "क्लीं" अर्थात् कामबीज का गान निकला था। "क्लीं" कामबीज इस लिये है कि इसमें सकल कामना की परिसमाप्ति है। भगवान् रसरूप हैं, उन्हींका ही रस प्रकृति के द्वारा व्याप्त होकर संसार में कहीं प्रेमरूप से, कहीं कामरूप से, कहीं स्नेह-

रूप से, कहीं वात्सल्यरूप से, कहीं श्रद्धारूप से, कहीं भक्ति आदि रूप से व्याप्त है। अद्वैत एक ब्रह्मरसको, काम प्रेम स्नेह श्रद्धा आदि बहुत रस बनादेना और जीव को उन रसों के द्वारा संसार में बांध डालना, माया का कार्य्य है। जबतक मनुष्य संसार में फँसा रहता है, तबतक पुत्र, कन्या, स्त्री, पिता, माता, आदिकों के भिन्न भिन्न रसमें चित्त को लगाकर, उसमें आनन्दबोध करता है, परन्तु जिस समय विचार और भगवत्कृपा के द्वारा जीव को यह ज्ञान होजाता है कि यह पृथक् पृथक् रस की कल्पना माया की है, सत्य नहीं है, वास्तव में सभी रसके मूल में भगवान् का एक ही रस है; उस समय उसको पिता माता स्त्री पुत्र आदि समस्त द्वैत जगत् के प्रेम के मूल में अद्वितिय भगवान् के एक ही प्रेमरस का आस्वादन होने लगता है और तभी वह साधक पिता पुत्र स्त्री आदि समस्त द्वैत रसको छोड़कर भगवान् के एक ही रस में मुग्ध होता हुआ भगवान् का भक्त बनजाता है। उसके लिये उस समय उसी "क्लीं" में सकल रसों की परिसमाप्ति होती है अर्थात् उसी कामबीज में सकल कामना का लय होता है। यही "क्लीं" रूपी कामबीज का अर्थ है। श्रीकृष्ण की वंशी से यही कामबीज का नाद निकला था, जिसको सुनते ही समस्त गोपियों ने संसार के सब प्रेम को भूल कर, वैराग्यवती हो, भगवान् के चरणकमल की शरण ली थी। वंशी के नाद में यह अपूर्वता है कि उसकी मधुरता कई स्वरों के मिलने से होती है। वंशी में कई छिद्र रहते हैं जिनमें से भिन्न भिन्न शब्द निकलते हैं, परन्तु उन सबोंके मिलने से ही एक मधुर शब्द निकलता है अर्थात् वंशीनाद की मधुरता कई रसों के मेल का फल है। पहले ही कहागया है कि मनुष्य को वैराग्य तभी होता है कि जब स्नेह, प्रेम, कामादि रसों में एक ही भगवान् का आनन्दरस दीखे, और तभी वह संसार को छोड़कर भगवान् की शरण लेता है। इसलिये जब श्रीकृष्णचन्द्रजी ने वंशी से सब रसों के मेलसे "क्लीं" नाद निकाला था तो गोपियों को वैराग्य होना, और संसार छोड़कर उनके चरणकमल की शरण लेना, भक्ति का ही भाव था। गोपियों में इस प्रकार वैराग्य और भक्ति इस लिये पूर्ण होगई थी कि उन्होंने श्रीकृष्णको परमात्मा जानकर कात्यायनीपूजा करके देवी को प्रसन्नकर, पहले ही से परमात्मा की कृपापात्र बनने की योग्या बनगई थीं और भक्ति की

पूर्णता होने से आनन्दरूप भगवान् को सर्व्वत्र देखने के और शरीर, मन, प्राण, तथा आत्मा के द्वारा उस आनन्द के भोगने के योग्या बनगई थीं। इसलिये श्रीभगवान् ने "क्लीं" नाद के द्वारा उन्हें बुलाया और उनलोगों की इच्छा पूर्ण की। पूर्व्वश्लोक में लिखागया है कि वह भगवान् का गान कामवर्द्धक अर्थात् काम को बढ़ानेवाला था। जब "क्लीं" कामबीज है तब "क्लीं" का नाद काम को बढ़ानेवाला अवश्य होगा, परन्तु वह काम वैसा ही है जैसा कि पहले कहागया है; अर्थात् जिसमें सकल कामना लय होजाय। यह नाद विषयकामना बढ़ानेवाला नहीं है, परमात्मा के आनन्द में मग्न होने की कामना बढ़ानेवाला है। यही अनङ्गवर्द्धन का अर्थ है। उस पूर्व श्लोक में:-

अन्योऽन्यमलक्षितोद्यमाः ।

गोपियाँ परस्पर को छिपाकर गुप्तरूप से श्रीभगवान् के पास चलीगईं, यह जो लिखागया है, इससे उनके पूर्ण वैराग्य का भाव सूचित होता है, क्योंकि मुमुक्षु जब संसार से वैराग्य को प्राप्तकरके, आनन्दरूप भगवान् की खोज में घरसे निकलता है तब गुप्तरूप से ही निकलता है, संवादपत्र में नोटिस देकर नहीं निकलता है। इस प्रकार गुप्तरूप से गोपियाँ जब संसार को छोड़कर चलीं, उस समय उन्होंने किस किस अवस्था में संसार को छोड़ा था, सो भागवत में स्पष्ट कहागया है। यथा:-

दुहन्त्योऽभिययुः काश्चिद्दोहं हित्वा समुत्सुकाः ।
पयोऽधिश्रित्य संयावमनुद्वास्याऽपरा ययुः ॥
परिवेषयन्त्यस्तद्धित्वा पाययन्त्यः शिशून्पयः ।
शुश्रूषन्त्यः पतीन्काश्चिदश्नन्त्योऽपास्य भोजनम् ॥
लिम्पन्त्यः प्रमृजन्त्योऽन्या अञ्जन्त्यः काश्च लोचने ।
व्यत्यस्तवस्त्राभरणाः काश्चित्कृष्णान्तिकं ययुः ॥
ता वार्य्यमाणाः पतिभिः पितृभिर्भ्रातृबन्धुभिः ।
गोविन्दाऽपहृतात्मानो न न्यवर्त्तन्त मोहिताः ॥

कोई गोपी दुग्ध दुहरही थी, दुग्ध के पात्र को छोड़कर भागी । कोई दूधको गरम कर रही थी, दुग्ध गरम न होते होतेही भागी । कोई गेहूँ भून रही थी, वह उसको चूल्हे पर से विना उतारे ही भागी। कोई अन्नको परोस रही थी, कोई शिशुको दूध पिलारही थी, कोई पति की सेवा कररही थी, कोई भोजन कररही थी, कोई लीप रही थी, कोई बर्तन मलरही थी, कोई आँख में अञ्जन लगारही थीं, उसी अवस्था में सबको छोड़कर भागीं । श्रीभगवान् कृष्णचन्द्र के पास जाने की शीघ्रता से बहुतों का वस्त्र अलङ्कार पहरने में इधर उधर होगया । पति पिता भ्राता बन्धु आदि के मना करने पर भी भगवान् के प्रति एकतानमना गोपियाँ घर को छोड़कर चली गईं । इन सब वर्णनों से यह सिद्धान्त प्रकट होता है कि जिस समय मुमुक्षु के चित्त में तीव्र वैराग्य होता है तब वह संसार के सब कार्य्यों को अधूरा ही छोड़कर चलाजाता है । वेद ने आज्ञा की है कि:-

**यदहरेव विरजेत्तदहरेव प्रव्रजेत् ।**

वैराग्य होते ही संसार का त्याग करना चाहिये । वासना अनादि है, इसलिये कर्म्म कभी समाप्त नहीं होता । कोई मनुष्य चाहे कि मैं संसार का सब काम पूर्ण करके तब संन्यास लूँगा, तो वो कभी भी संन्यासी नहीं होसक्ता है, क्योंकि संसार का काम कभी भी पूरा होता ही नहीं, कर्म्म पर कर्म्म आजाता है, नवीन कर्म्म नवीन वासना से उत्पन्न होता है, यही माया की लीला है । इसलिये मूल व मुख्य कर्त्तव्य को लक्ष्य करके गौण कर्त्तव्य को छोड़ना पड़ता है । इसी लिये ही भक्त गोपियाँ विषयरूप कार्य्य को अधूरा ही छोड़कर चलीगईं । और अन्त के श्लोक में जो लिखा है कि "सबके मना करने पर भी चलीगईं," यह गोपियों के चित्त में विषयों के प्रति मोह कुछ भी नहीं था, इसी भाव को सूचित करता है क्योंकि मोहग्रस्त विषयी लोग वैराग्यवान् साधक को संसार छोड़ते समय मना तो करते हैं, परन्तु मुमुक्षु उस मना करने को नहीं सुनता । इस प्रकार जब गोपियाँ श्रीभगवान् के पास आपहुँचीं, तब श्रीभगवान् आज्ञा करने लगे कि:-

**स्वागतं वो महाभागाः प्रियं किं करवाणि वः ।**
**व्रजस्याऽनामयं कच्चिद्ब्रूताऽऽगमनकारणम् ॥**

रजन्येषा घोररूपा घोरसत्त्वनिषेविता ।
प्रतियात व्रजं नेह स्थेयं स्त्रीभिः सुमध्यमाः ॥
मातरः पितरः पुत्रा भ्रातरः पतयश्च वः ।
विचिन्वन्ति ह्यपश्यन्तो मा कृध्वं बन्धुसाध्वसम् ॥
तद्यात मा चिरं गोष्ठं शुश्रूषध्वं पतीन्सतीः ।
क्रन्दन्ति वत्सा बालाश्च तान्पाययत दुह्यत ॥
अथवा मदभिस्नेहाद्भवत्यो यन्त्रिताशयाः ।
आगता ह्युपपन्नं वः प्रीयन्ते मयि जन्तवः ॥
भर्त्तुः शुश्रूषणं स्त्रीणां परो धर्म्मो ह्यमायया ।
तद्बन्धूनाञ्च कल्याण्यः ! प्रजानाञ्चाऽनुपोषणम् ॥
दुःशीलो दुर्भगो वृद्धो जडो रोग्यधनोऽपि वा ।
पतिः स्त्रीभिर्न हातव्यो लोकेप्सुभिरपातकी ॥
अस्वर्ग्यमयशस्यञ्च फल्गु कृच्छ्रं भयावहम् ।
जुगुप्सितञ्च सर्व्वत्र औपपत्यं कुलस्त्रियः ॥
श्रवणाद्दर्शनाद्ध्यानान्मयि भावोऽनुकीर्त्तनात् ।
न तथा सन्निकर्षेण प्रतियात ततो गृहान् ॥

उनको आती हुई देखकर भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रजी ने उनका स्वागत करके व्रजका कुशल और आने का कारण पूछा और साथही साथ कहा कि रात्रि घोर है, इस में बड़े बड़े हिंस्र जन्तु विचरते हैं, इस लिये युवती स्त्रियों को बाहर नहीं रहना चाहिये। माता पिता पति आदि घर में सब लोग चिन्ता करते होंगे, इसलिये तुम लोगों को शीघ्र घर में जाकर पति पुत्रादि की सेवा करनी चाहिये। अथवा यदि प्रेम से आकृष्ट होकर आगई हो, क्योंकि संसार के जीव मेरे ( परमात्मा ) में प्रेम रखते ही हैं, तथापि तुम को लौट जाना चाहिये। बाहर रहने से घर के लोगों की चिन्ता और हिंस्र जन्तुओं का भयरूपी केवल दृष्टभय ही नहीं है, परन्तु इसमें अदृष्टभय अर्थात् पर-

लोक का भय भी है क्योंकि पति की सेवा करना ही स्त्री का परम धर्म्म है। पति दुःशील, दुर्भाग्य, वृद्ध, जड़, रोगी अथवा ग़रीब हो, परलोक में सुख चाहनेवाली पतिव्रता स्त्री को कभी पति का त्याग करना नहीं चाहिये। यही सनातनधर्म्म है। कुलस्त्रियों के लिये उपपति की सेवा करना अत्यन्त निन्दनीय है, इससे इहलोक में अकीर्त्ति और परलोक में नरक होता है। श्रवण दर्शन ध्यान और कीर्त्तन से मेरे ( परमात्मा के ) प्रति जितना भाव रहता है, पास आने से उतना नहीं रहता, इसलिये तुमको घर लौट जाना चाहिये। ये बात सभी लोग जानते हैं कि संसार को छोड़ते ही परवैराग्य की प्राप्ति और मुक्ति नहीं होती। धर्म्म के मार्ग में बहुत प्रकार की बाधा होती है। मायारूपी रात्रि में हिंस्र जन्तुरूपी काम, क्रोध, लोभ आदि रिपु साधुओं को बहुत सताया करते हैं। "मैंने बिना समझे संसार को क्यों छोड़ दिया, घरमें पिता माता रोते होंगे, स्त्री दुःखिनी होगई होगी, पुत्र मेरा अनाथ होगया, मेरा चित्त घबड़ाता है, फिर लौटकर जाऊँ, या क्या करूँ", इत्यादि रूपसे मायाकी मोहिनी शक्ति महात्मा के वैराग्य को भ्रष्ट करके पुनः उन्हें संसार में डालना चाहती है। जो महात्मा इन सब बाधाओं को काटकरके धर्म्ममार्ग में अग्रसर होसके हैं, उन्हींको ही अन्त में परमानन्दमय ब्रह्मपद मिलता है। और जो बाधासे डरजाता है या माया की मोहिनी शक्ति में फँस जाता है वह पुनः संसार के बन्धन में आजाता है। गोपियों के प्रति भगवान् का जो कुछ कहना था वह सब ही इहलोक परलोक का डर दिखाकर उनकी परीक्षा करने के लिये था। इसी लिये भगवान् ने उन्हें शेर सिंह आदि जन्तुओं का डर दिखाया, " घरमें बालबच्चे रोरहे हैं तुम्हें उन्हें सम्हालना चाहिये " इस प्रकार से उन्हें मुग्ध करने का यत्न किया, पश्चात् भगवान् ने उनको पतिव्रता स्त्री का धर्म्म बताकर परलोक के भयसे डराया, जिससे वे सब अपना धर्म्म समझ करके घर लौट जायँ और अन्त में दो श्लोकों में परीक्षा की पराकाष्ठा हुई; अर्थात् गोपियों के चित्त में जो श्रीकृष्णचन्द्र के प्रति परमात्मज्ञान था उस ज्ञान को भी भुलाने के लिये "श्रीकृष्ण एक सामान्य मनुष्य हैं, जिसके साथ प्रेम करना उपपति के साथ प्रेम करने के तुल्य है, इसलिये ऐसा करने से तुमको अपयश और नरक होगा " यह भी भगवान् ने कह दिया तथा गोपियों को भक्ति के लक्षण

श्रवण कीर्त्तन स्मरणादि में सन्तुष्ट होने का ही उपदेश करके सान्निध्यप्राप्ति अर्थात् पास आनारूप उपासना के जो पराभक्ति और परवैराग्यरूप लक्ष्य हैं उनसे निवृत्त करने के लिये यत्न किया। ठीक इसी ही प्रकार की एक लीला श्रीमद्भागवत के दशमस्कन्ध के २३ तेईसवें अध्याय में वर्णन कीगई है। जिसका वृत्तान्त यह है कि किसी समय गोपालबालकों ने क्षुधार्त्त होकर कृष्ण के पाससे भोजन माँगा, जिससे कृष्णजी ने उनलोगों को पास रहनेवाले ब्राह्मणों के घर भिक्षा माँगने को कहा। उन बालकों ने जब जाकर ब्राह्मणों के पाससे भिक्षा माँगी, तब उन्होंने भिक्षा देने को अस्वीकार कर दिया। पश्चात् श्रीकृष्णचन्द्रजी ने अपना नाम लेकर, ब्राह्मणों की स्त्रियों के पास जाकर, भिक्षा माँगने को कहा। बालकों के वहां जाकर माँगते ही, वे सब स्त्रियाँ श्रीकृष्णचन्द्र का नाम सुनते ही, जिस प्रकार नदियें समुद्र में आकर मिलती हैं; उसी प्रकार पति भ्राता पित्रादिकों के मना करने पर भी, भगवान् के पास बहुतसे कुछ अन्नों को लेकर, मिलने को आईं और भगवान् को आत्मसमर्पण किया। भगवान् ने भी गोपियों की तरह उनका स्वागत करके, उन्हें घर जाने को कह दिया, जिससे वे सब ब्राह्मण-स्त्रियाँ दुःखिनी होकर, भगवान के पास रहने के लिये वारवार करुण स्वर से प्रार्थना करने लगीं; परन्तु भगवान् ने जैसा गोपियों को कहा था वैसा ही इनलोगों को भी कहा। यथाः—

पतयो नाऽभ्यसूयेरन्पितृभ्रातृसुतादयः।
लोकाश्च वो मयोपेता देवा अप्यनुमन्वते॥
न प्रीतयेऽनुरागाय ह्यङ्गसङ्गो नृणामिह।
तन्मनो मयि युञ्जाना अचिरान्मामवाप्स्यथ॥

भगवान् ने उन स्त्रियों को कहा कि तुम्हारे इस प्रकार घर छोड़ने से पिता, भ्राता, पुत्र, देवता आदि सब रुष्ट होजायँगे, इसलिये तुम्हें घर लौट जाना चाहिये, मेरे पास रहने की कोई आवश्यकता नहीं है, मेरे में चित्तको रखने से ही शीघ्र मुझे प्राप्त कर लोगी। इस बात को सुनकर समस्त स्त्रियाँ घर चलीगईं। अब गोपियों का भाव और इन स्त्रियों का भाव, दोनों तुलना करने योग्य हैं। ब्राह्मणों की स्त्रियाँ थोड़ी ही परीक्षा में फैल होकर लौट

गईं, जिससे सिद्धान्त हुआ कि उनमें आत्मसमर्पणबुद्धि कम थी, इस लिये भगवान् उन्हें प्राप्त न हुए। परन्तु गोपियाँ भगवान् के द्वारा इहलोक परलोक के डर से डराई जाने पर भी और बहुत प्रकार की परीक्षाओं से परीक्षित होने पर भी लौटकर नहीं गईं, क्योंकि उनका अधिकार ब्राह्मण-स्त्रियों से अधिक था। वे पूर्व्वजन्म की देवियाँ थीं, इस लिये उनमें आत्म-समर्पणबुद्धि पूरी थी, अतः भगवान् की कृपा भक्त पर अवश्य होनी ही चाहिये। भगवान् के उस प्रकार उपदेश देने पर गोपियाँ अत्यन्त दुःखिनी होकर रोरोकर कहने लगीं किः—

मैवं विभोऽर्हसि भवान्गदितुं नृशंसं,
सन्त्यज्य सर्व्वविषयाँस्तव पादमूलम्।
भक्ता भजस्व दुरवग्रह! मा त्यजाऽस्मान्,
देवो यथाऽऽदिपुरुषो भजते मुमुक्षून्॥
यत्पत्यपत्यसुहृदामनुवृत्तिरङ्ग!,
स्त्रीणां स्वधर्म्म इति धर्म्मविदा त्वयोक्तम्।
अस्त्वेवमेतदुपदेशपदे त्वयीशे,
प्रेष्ठो भवाँस्तनुभृतां किल बन्धुरात्मा॥
कुर्व्वन्ति हि त्वयि रतिं कुशलाः स्वआत्मन्!,
नित्यप्रिये पतिसुतादिभिरार्त्तिदैः किम्।
तन्नः प्रसीद परमेश्वर! मा स्म छिन्द्या,
आशां भृतां त्वयि चिरादरविन्दनेत्र!॥

हे व्यापक परमात्मन्! आपको हमलोगों के प्रति इस प्रकार निष्ठुर बात नहीं बोलना चाहिये, क्योंकि हमलोगों ने समस्त संसार को छोड़कर आपके चरणकमलों की शरण ली है, इसलिये जिस प्रकार आदिपुरुष भगवान् मुमुक्षु पर कृपाकरके उसका त्याग नहीं करते; उसीप्रकार हमलोगों को भी आपको त्याग नहीं करना चाहिये, किन्तु हमलोगों पर कृपा करनी

चाहिये। आपने पति पुत्रों की सेवा करनारूप स्त्रियों का धर्म्म बताया, वो उपदेश सब उपदेशों के आधाररूप है परमात्मन् ! आपमें ही रहा करे, क्योंकि आप समस्त प्राणियों के आत्मा और बन्धु हो, इसलिये आप प्रियतम हो। हे आत्मस्वरूप ! नित्य प्रिय आपके प्रति ही ज्ञानी लोग प्रेम करते हैं। संसार के पति पुत्रादि अनित्य होने से दुःखद हैं, इसलिये हे परमेश्वर ! आप प्रसन्न होजाओ। आपके चरणकमल में बँधी आशालता को छिन्न न करो। जिस समय वैराग्यवान् पुरुष संसार से निकलकर चारों ओर से माया की मोहिनी शक्ति के द्वारा पीडित होने से घबड़ा जाता है और "कैसे कामादि रिपुओं का दमन किया जाय व संसार की माया को छोड़ा जाय", इत्यादि वहुत प्रकार की चिन्ता से चित्त को डावाँडोल करता है, समझना चाहिये कि वही परमात्मा की तरफ़ से परीक्षा का समय है। यदि उसका वैराग्य कच्चा हो तो जिस प्रकार के श्रीकृष्ण के प्रलोभन वाक्यों से ब्राह्मणों की स्त्रियाँ घर को लौट गईं; उसी प्रकार वह साधु भी साधुता को छोड़कर विषयी बन जाता है। परन्तु यदि उसका प्रारब्ध अच्छा, वैराग्य पक्का और समर्पणबुद्धि पूरी हो, तो उस प्रकार की परमात्मा की परीक्षा में फ़ेल नहीं होता, किन्तु श्रीभगवान् के पास रोते रोते प्रार्थना करके अपनी चित्तवृत्ति को उन्नत करने के लिये श्रीभगवान् में ही आत्मसमर्पण करदेता है, जिससे उस पर श्रीभगवान् की दया होती है। गोपियों की अवस्था ठीक इसी प्रकार की थी। जिस समय श्रीभगवान् ने नाना प्रकार का इहलोक परलोक का भय दिखाकर उन्हें संसारआश्रम में लौट जाने को कहा, तो गोपियाँ श्रीभगवान् के प्रति समर्पणबुद्धि पूर्ण होने से लौट नहीं गईं, परन्तु रोरोकर उन्होंने भक्त साधु की तरह कृपा प्रार्थना की, जैसा कि उक्त श्लोकों के द्वारा प्रकट किया गया है। उक्त श्लोकों में गोपियों ने श्रीकृष्णचन्द्रजी को व्यापक विभु परमात्मा आदि कहकर पुकारा है और दृष्टान्त यह दिया है कि जिस प्रकार श्रीभगवान् मुमुक्षु के प्रति कृपा करते हैं, उसी प्रकार हमारे ( गोपियों के ) प्रति कृपा होनी चाहिये। इससे श्रीकृष्ण में उनका परमात्मा का ज्ञान और उनका अपना उन्नत भाव प्रकट होता है। दूसरे और तीसरे श्लोक में गोपियों ने उपनिषद् और गीता के सिद्धान्तानुसार धर्म्माऽधर्म्म का तत्त्व निर्णय करके यह बात बतादी है कि पति पुत्रादि के त्याग देने में

उनको कोई पाप नहीं है, क्योंकि बृहदारण्यकोपनिषद् में लिखा है कि:—

न वा अरे पत्युः कामाय पतिः प्रियो भवत्यात्मनस्तु कामाय पतिः प्रियो भवति, न वा अरे जायायै कामाय जाया प्रिया भवत्यात्मनस्तु कामाय जाया प्रिया भवति, न वा अरे पुत्राणां कामाय पुत्राः प्रिया भवन्त्यात्मनस्तु कामाय पुत्राः प्रिया भवन्ति, न वा अरे भूतानां कामाय भूतानि प्रियाणि भवन्त्यात्मनस्तु कामाय भूतानि प्रियाणि भवन्ति, न वा अरे सर्व्वस्य कामाय सर्व्वं प्रियं भवत्यात्मनस्तु कामाय सर्व्वं प्रियं भवति, तदेतत्प्रेयः पुत्रात्प्रेयो वित्तात्प्रेयोऽन्यस्मात्सर्व्वस्मादन्तरतरो यदयमात्मा, आत्मा वा अरे द्रष्टव्यः श्रोतव्यो मन्तव्यो निदिध्यासितव्यः, तमेव विदित्वाऽतिमृत्युमेति नाऽन्यः पन्था विद्यतेऽयनाय।

पति के लिये पति प्रिय नहीं होता, किन्तु आत्मा के लिये पति प्रिय होता है। स्त्री के लिये स्त्री प्रिया नहीं होती, किन्तु आत्मा के लिये स्त्री प्रिया होती है। पुत्र के लिये पुत्र प्रिय नहीं होता, किन्तु आत्मा के लिये पुत्र प्रिय होता है। जीवों के लिये जीव प्रिय नहीं होते, परन्तु आत्मा के लिये जीव प्रिय होते हैं। संसार के लिये संसार प्रिय नहीं होता, किन्तु आत्मा के लिये संसार प्रिय होता है। इस लिये सबका मूल होने से पति, पुत्र, धन, संसार, सब से आत्मा ही प्रिय है। आत्मा प्रियतम है; इस लिये उसी आत्मा को ही देखना चाहिये और उसी आत्मा के विषय में श्रवण, मनन और निदिध्यासन करना चाहिये, क्योंकि आत्मा को जानने से ही मुक्ति होती है। दुःखमय संसार से उद्धार होने के लिये और कोई उपाय नहीं है। अतः आत्मा ही जब प्रियतम है, और संसार की सब प्रीति ही आत्मा के प्रति प्रीति का कार्य्य है तो सकल प्राणियों में व्यापक आत्मा के प्रति प्रेम करने से ही सबके प्रति प्रेम होजा-

यगा, क्योंकि पति, पुत्र, पिता, सब ही आत्मा के अंश ही हैं। इस लिये जिस प्रकार वृक्ष के मूल में जल देने से शाखा और पत्तियों में जल देने की आवश्यकता नहीं होती; उसी प्रकार संसारवृक्ष के मूल नित्य भगवान् में प्रेम करने से अनित्य पति पुत्रादि में प्रेम करने की आवश्यकता नहीं होती है। श्रीकृष्णचन्द्रजी वही सर्व्वव्यापक परमात्मा हैं, साधारण उपपति नहीं हैं, समस्त पतियों के परम पति और समस्त जीवों के अन्तरात्मास्वरूप हैं, इसलिये गोपियों का प्रेम और आत्मसमर्पण उन्हीं परमात्मा में होगया तो गृहस्थ स्त्री का पति पुत्रादि के प्रति कर्त्तव्य, गोपियों के लिये अवशिष्ट नहीं रहसका, क्योंकि श्रीगीताजी में श्रीभगवान् ने स्वयं कहा है किः—

सर्व्वधर्म्मान्परित्यज्य मामेकं शरणं व्रज।
अहन्त्वां सर्व्वपापेभ्यो मोक्षयिष्यामि मा शुचः॥

साधारण गार्हस्थ्य आदि सब धर्म्मों को त्यागकरके अद्वितीय ( एकमात्र ) मेरी शरण लो, साधारण धर्म्म के त्याग करने से यदि कुछ पाप होगा तो मैं तुमको उन सब पापों से मुक्त करूँगा। गोपियों ने परमात्मा श्रीकृष्णचन्द्रजी के पास इसी सत्य सिद्धान्त को प्रकट किया था, जिससे उनकी परीक्षा में गोपियाँ पूर्ण उत्तीर्ण होगई थीं और इसीलिये उसका फलस्वरूप श्रीभगवान् का प्रेम गोपियों ने प्राप्त किया था। यथा—भागवत में लिखा है किः—

इति विक्लवितं तासां श्रुत्वा योगेश्वरेश्वरः।
प्रहस्य सदयं गोपीरात्मारामोऽप्यरीरमत्॥

योगेश्वरों के भी ईश्वर आत्माराम श्रीभगवान् श्रीकृष्णचन्द्रजी ने कान्तभाव से प्रेम करनेवाली गोपियों के इस प्रकार के समर्पणबुद्धियुक्त वाक्य सुनकर अपने स्वरूप में स्थित होते हुए गोपियों को सकल प्रकार से तृप्त किया। इस श्लोक में योगेश्वर और आत्माराम ये दो विशेषण श्रीकृष्ण की निर्लिप्तता और स्वरूप में स्थिति की सूचना करते हैं। इसी लिये ही श्रीकृष्ण से प्रेम को प्राप्त करके गोपियाँ जिस समय अपने को मानिनी समझने लगगई थीं तो उस समय श्रीभगवान् श्रीकृष्णचन्द्रजी

इनके मान व अहङ्कार को तोड़ने के लिये वहां ही अन्तर्धान होगये थे। यथा-भागवत में लिखा है कि:—

**तासां तत्सौभगमदं वीक्ष्य मानञ्च केशवः।**
**प्रशमाय प्रसादाय तत्रैवाऽन्तरधीयत ॥**

गोपियों के सौभाग्य के मद और मान को देखकर, उसको नष्ट करने के लिये श्रीभगवान् वहीं अन्तर्धान होगये थे। यद्यपि गोपियाँ देवियाँ थीं, तथापि मायामय शरीर धारण करने से, उसका प्रभाव पड़ ही जाता है, इस लिये गोपियों में इस प्रकार अहङ्कार होगया था। परन्तु भक्तवत्सल श्रीभगवान् भक्त की उन्नति में बाधारूप अहङ्कार या अभिमान को अवश्य नष्ट करके भक्तिमार्ग को निष्कण्टक करदेते हैं, इस लिये गोपियों के प्रति कृपा करके उनके मान को तोड़ने के लिये उन्होंने ऐसा किया था। श्रीभगवान् के अन्तर्धान होजाने से गोपियों के मान का मद टूट गया, वे बहुत अनुताप करने लगीं। यथा-भागवत में लिखा है कि:—

**अन्तर्हिते भगवति सहसैव व्रजाङ्गनाः।**
**अतप्यँस्तमचक्षाणाः करिण्य इव यूथपम् ॥**

श्रीभगवान् के सहसा छिप जाने से, गजराज के अदर्शन से करिणियों के सदृश, श्रीकृष्णचन्द्रजी के अदर्शन से गोपियाँ अनुताप करने लगीं। वे चारों ओर घूम घूमकर पागल की तरह समस्त वृक्षादिकों को "श्रीभगवान् कहां गये हैं" ऐसा पूछने लगीं। यथा-भागवत में:—

**गायन्त्य उच्चैरमुमेव संहता,**
**विचिक्युरुन्मत्तकवद्वनाद्वनम्।**
**पप्रच्छुराकाशवदन्तरं बहि-**
**र्भूतेषु सन्तं पुरुषं वनस्पतीन् ॥**

उच्च स्वर से रोती हुई गोपियाँ मिलकर उन्मत्त के सदृश वन वन में भगवान् को ढूँढ़ने लगीं और आकाश के तुल्य सकल भूतों के भीतर बाहर विराजमान भगवान् के लिये वृक्षों को पूछने लगीं। कहीं अश्वत्थ को, कहीं कुरबक को, कहीं अशोक पुन्नाग और चम्पक को, कहीं गोविन्द-प्रिया

तुलसी को, कहीं मल्लिका और मालती को, इस प्रकार से रोरोकर उन से "श्रीकृष्ण कहां गये" ऐसा पूछने लगीं। पृथ्वी को दूर्व्वादल से पूर्ण देखकर गोपियों ने समझा कि यह दूर्व्वादल नहीं है, परन्तु श्रीकृष्ण के चरणस्पर्श से पृथिवी का रोमाञ्च होरहा है। इसलिये, श्रीकृष्ण कहां गये हैं, यह जानने के लिये पृथिवी को सम्बोधन करके कहती हैं कि:—

किन्ते कृतं क्षिति! तपो बत केशवाऽङ्घ्रि-
स्पर्शोत्सवोत्पुलकिताङ्गरुहैर्विभासि।
अप्यङ्घ्रिसम्भव उरुक्रमविक्रमाद्वा
आहो वराहवपुषः परिरम्भणेन॥

हे पृथिवी! न जाने तुमने क्या तप किया था, जिससे श्रीभगवान् केशव के चरणस्पर्श के आनन्द से तुम्हारे शरीर में रोमाञ्च होरहा है? क्या अभी श्रीकृष्ण चरणकमल से स्पर्श करते हुए गये हैं, इसलिये रोमाञ्च हो रहा है? या पहले वामन अवतार ने चरण से तुम्हें स्पर्श किया था, इस लिये रोमाञ्च होरहा है? या उससे भी पूर्व्व वाराह अवतार ने चरणस्पर्श किया था, इसलिये रोमाञ्च होरहा है? इस श्लोक के द्वारा यह भाव प्रकाश किया गया है कि गोपियाँ श्रीकृष्णचन्द्र को युग युग में अवतार धारण करनेवाले श्रीभगवान् समझती थीं। गोपियों की यह अवस्था भक्त के अनुताप की अवस्था है। शास्त्रों में इस अवस्था की बहुत ही महिमा वर्णन की गई है, क्योंकि इस प्रकार के अनुताप के अश्रुद्वारा ही भक्त के चित्त का समस्त दोष धुलकर चित्त निर्म्मल होजाता है, जिससे भक्त के हृदयरूप आसन पर भगवान् आसीन हो सके हैं। इसीलिये योगदर्शन में कहा है कि:—

तीव्रसंवेगानामासन्नतमः।

श्रीभगवान् के प्रति भक्त के चित्त का तीव्र वेग ही श्रीभगवान् का दर्शन शीघ्र करासक्ता है। इस प्रकार से गोपियाँ चारों ओर अन्वेषण करतीं करतीं श्रीकृष्ण के भाव में तन्मय होगईं, जिससे उन्होंने अपने ही को

श्रीकृष्ण समझकर श्रीभगवान् की समस्त बाललीलाओं को करना प्रारम्भ कर दिया। यथा-भागवत में:—

इत्युन्मत्तवचो गोप्यः कृष्णान्वेषणकातराः।
लीला भगवतस्तास्ता ह्यनुचक्रुस्तदात्मिकाः॥
कस्याश्चित्पूतनायन्त्याः कृष्णायन्त्यपिबत्स्तनम्।
तोकायित्वा रुदत्यन्या पदाऽहन् शकटायतीम्॥
मा भैष्ट वातवर्षाभ्यां तत्त्राणं विहितं मया।
इत्युक्त्वैकेन हस्तेन यतन्त्युन्निदधेऽम्बरम्॥
आरुह्यैका पदाऽऽक्रम्य शिरस्याहाऽपरां नृप!।
दुष्टाऽहे! गच्छ जातोऽहं खलानां ननु दण्डधृक्॥

श्रीकृष्ण के अन्वेषण में कातर और उन्मत्त की न्याईं चारों ओर कहनेवाली गोपियाँ, अन्त में तन्मय होकर भूलगईं कि वे स्त्रियाँ हैं एवं अपने को श्रीकृष्णचन्द्र समझकर, उनकी समस्त लीलाओं का अनुकरण करने लग गईं। कोई गोपी अपने को पूतना समझने लगी और कोई अपने को कृष्ण समझकर उसका स्तनपान करने लगी। एक गोपी शकटासुर बनगई और दूसरी गोपी श्रीकृष्ण बनकर पाँव से शकट पर धक्का मारकर रोने लगी। किसीने अपने हाथ से वस्त्र को उठाकर मानों गोवर्द्धन धारण किया और इसी भाव से कहने लगी कि व्रजवासियो! तुम लोगों को इन्द्र की वर्षा का कोई डर नहीं है, देखो! मैंने गोवर्द्धन पर्व्वत को उठाकर सबकी रक्षा की है। एक गोपी ने दूसरी के सिर पर चढ़कर पाँव से दबाते हुए कहा कि अरे दुष्ट कालिय नाग! तू दूर होजा, क्योंकि मैं दुष्टों को दण्ड देने के लिये ही संसार में आया हूँ। इस प्रकार श्रीभगवान् के भाव में तन्मय गोपियाँ बहुत प्रकार की लीलाएँ करने लगीं। इस प्रकार तन्मयभाव भक्त को ध्यान के अन्त में हुआ करता है। ध्यान की पहली दशा में ध्याता, ध्यान, ध्येय, अर्थात् ध्यान करनेवाला, ध्येय अर्थात् इष्टदेव जिनका ध्यान किया जाता है और ध्यान, ये तीनों पृथक् पृथक् रहते हैं। परन्तु धीरे धीरे ध्यान में जब चित्त जम जाता है तो अन्त में तीनों एक होजाते हैं;

अर्थात् ध्याता भक्त, ध्येय भगवान् के भाव को प्राप्त करता है, उसीका नाम तन्मयभाव है । यह भाव समाधि की पहली दशा में हुआ करता है, जिससे भक्त श्रीभगवान् में तन्मय होकर अपने को भगवान् ही समझने लगते हैं। इसी समय भक्त को भगवान् का दर्शन मिलता है । गोपियों की दशा ठीक इसी प्रकार की हुई थी । जब तक गोपियाँ चारों ओर रोती हुई भगवान् को एकाग्र चित्त से ढूँढ़ती थीं, तब तक गोपियों के ध्यान की दशा थी, क्योंकि उस समय ध्यान करनेवाली गोपियाँ पृथक् और भगवान् पृथक् थे; परन्तु उसकी उन्नत दशा में जब गोपियाँ तन्मय होगईं तो वह पृथक्भाव न रहा । उस समय गोपियाँ अपने को भगवान् ही समझकर, उनकी लीलाओं को करने लगगईं । यह बात अभी कही गई है कि भक्त के तन्मय होजाने से ही भगवान् का दर्शन मिलता है, इस लिये गोपियों के इस प्रकार से तन्मय होते ही उन्हें भगवान् का चरण-चिह्न दीखने लगगया था । यथा—भागवत में:—

एवं कृष्णं पृच्छमाना वृन्दावनलतास्तरून् ।
व्यचक्षत वनोद्देशे पदानि परमात्मनः ॥

इस प्रकार वृन्दावन के तरु लताओं को पूछती हुई तन्मय गोपियों को परमात्मा का चरण-चिह्न देखने में आया । जिस समय भक्त को विशेष ध्यान और तन्मयता के द्वारा, आनन्दमय भगवान् का कुछ आभास सुख प्रतीत होने लगता है तो वह और भी व्यग्र और एकतानमना होकर भगवान् के दर्शन प्राप्त करने के लिये उनकी प्रार्थना और उनका गुण गान करने लगता है, इस लिये गोपियों ने भी वैसा ही किया । यथा—भागवत में:—

तन्मनस्कास्तदालापास्तद्विचेष्टास्तदात्मिकाः ।
तद्गुणान्येव गायन्त्यो नात्मागाराणि सस्मरुः ॥
पुनः पुलिनमागत्य कालिन्द्याः कृष्णभावनाः ।
समवेता जगुः कृष्णं तदागमनकाङ्क्षिताः ॥

गोपियाँ भगवान् में चित्त को रखकर, तदात्मिका होकर, उनका ही गुण गान करती हुई, अपने घरों को भूलगईं । यह सब पूर्ण वैराग्यवान् भक्त का

भाव है। इसके बाद कृष्ण की चिन्ता करते करते उनके दर्शन की आकाङ्क्षिणी समस्त गोपियाँ कालिन्दी के तट पर आकर प्रेम के साथ उनकी स्तुति करने लगीं। यथाः—

जयति तेऽधिकं जन्मना व्रजः,
श्रयत इन्दिरा शश्वदत्र हि।
दयित! दृश्यतां दिक्षु तावका-
स्त्वयि धृतासवस्त्वां विचिन्वते॥
शरदुदाशये साधुजातस-
त्सरसिजोदरश्रीमुषा दृशा।
सुरतनाथ! ते शुल्कदासिका,
वरद! निघ्नतो नेह किं वधः॥

हे प्रिय परमात्मन्! आपके व्रज में जन्म लेने से व्रज की जय होरही है। यहां लक्ष्मी सर्व्वदा विराजमान होरही हैं। देखिये! आप ही की प्रेमी गोपियाँ आपके चरण कमल में प्राण को बाँधकर आपके दर्शन के लिये प्रार्थना कर रही हैं। शरत्काल के जलाशय में प्रफुल्ल कमल के सदृश आपके जो मधुर नेत्र हैं उनसे आपकी बिना मूल्य की दासियों की हत्या करते हैं, क्या यह वध नहीं है? इस प्रकार गोपियाँ भगवान् के रूप और गुणों की प्रशंसा करती हुई दर्शन की लालसा से प्रार्थना करने लगीं। शास्त्र में दो प्रकार की उपासना बताई गई हैं—एक साकार और दूसरी निराकार। जब तक मनुष्यों की रुचि संसार के रूप देखने में है, तब तक निराकार उपासना उनके लिये सम्भव नहीं होसक्ती है, क्योंकि जिनका चित्त रूप में फँसा हुआ है, उनको नीरूप परमात्मा की उपासना बताई जाय तो उनका चित्त कभी उसमें एकाग्र नहीं होसक्ता। इस लिये ही ऋषियों ने संसार के रूपों से चित्त को हटाकर, आध्यात्मिक उन्नति करने के लिये, नीरूप भगवान् की रूपकल्पना करके, साधकों के चित्त के एकाग्र करने का उपाय करदिया है। साधक भगवान् के ही रूप में चित्त को लगाकर, संसार के रूपों के प्रति इस प्रकार से लोभ मोह आदि को छोड़कर, धीरे धीरे निराकार

परमात्मा के साधन करने के अधिकारी बन जायँगे, यही सगुण या साकार उपासना का लक्ष्य है। भगवान् की इसी साकार मूर्त्ति में एकाग्र होकर ध्यान लगाने से ध्यान के परिपाक में भगवान् की साकार मूर्त्ति का दर्शन होता है। इसी लिये गोपियाँ प्रथम अधिकारी मूर्त्तिपूजक के सदृश भगवान् की आँखें, भगवान् का शरीर, और भगवान् के गुण आदि की प्रशंसा करती हुईं, प्रार्थना करने लगीं। परन्तु भगवान् का यथार्थ दर्शन, सर्व्वव्यापक आनन्दमय परमात्मा का घट घट में दर्शन, तभी भक्त को ठीक ठीक होसक्ता है कि जब भक्ति और ज्ञान अभिन्न हो जायँ, पराभक्ति की दशा में साकार निराकार दोनों स्वरूप का ही ज्ञान हो जाय, सगुण के साथ निर्गुण का भी साधन होजाय, इसलिये भगवान् की सगुण या साकार मूर्त्ति की चिन्ता करते करते गोपियाँ झट कह उठीं कि:—

न खलु गोपिकानन्दनो भवा-
नखिलदेहिनामन्तरात्मदृक्।
विखनसार्थितो विश्वगुप्तये,
सख उदेयिवान्सात्वतां कुले॥

हे भगवन्! आप गोपिका के नन्दन नहीं हो, परन्तु समस्त जीवों के अन्तरात्मा के देखनेवाले घट घट में विराजमान निराकार परमात्मा हो। ब्रह्माजी की प्रार्थना से संसार की रक्षा के लिये यदुकुल में उदय हुए हो। अब यहां गोपियों के चित्त में भगवान् का निर्गुण निराकार सर्व्वव्यापकभाव भी प्रकट होगया, साकार निराकार पूजा पूरी हो गई, भक्ति और ज्ञान एकाधार में मिलगया। इसलिये उनकी ऐसी प्रार्थना सुनते ही भगवान् ने उन्हें दर्शन दिया। यथा:—

तासामाविरभूच्छौरिः स्मयमानमुखाम्बुजः।
पीताम्बरधरः स्रग्वी साक्षान्मन्मथमन्मथः॥

पीताम्बर और वनमालाधारी साक्षात् मन्मथ अर्थात् कामदेव को भी

मथन करनेवाले भगवान् ने मृदु मन्द हास्य करते करते दर्शन दिया।

तं विलोक्याऽऽगतं प्रेष्ठं प्रीत्युत्फुल्लदृशोऽबलाः।
उत्तस्थुर्युगपत्सर्व्वास्तन्वः प्राणमिवाऽऽगतम्॥

प्रियतम भगवान् को आते हुए देखकर, आनन्द से उत्फुल्लनेत्र होकर, प्राण के आने से शरीर जैसा एकदम सब उठ खड़ा होता है, वैसे ही सब एकदम उठ खड़ी हुईं। तत्पश्चात् सबने अपने अपने चित्त के अनुसार भगवान् का स्वागत करके, उनको कालिन्दी के तट पर लाकर और अपने उत्तरीय वस्त्रों का आसन लगाकर उनको बैठाया। गोपियों ने ज्ञानमूलिका भक्ति के द्वारा भगवान् की साकार मूर्त्ति को तो देखलिया, परन्तु पूर्ण आनन्द तभी होसक्ता था, जब उनकी मूर्त्ति सर्व्वत्र गोपियों को देखने में आती, क्योंकि भगवान् ने गीताजी में कहा है कि:—

बहूनां जन्मनामन्ते ज्ञानवान्मां प्रपद्यते।
वासुदेवः सर्व्वमिति स महात्मा सुदुर्लभः॥

ज्ञानी महात्मा अनेक जन्मों तक साधना के बाद मुझ को प्राप्त होते हैं। उस समय उनको सर्व्वत्र मेरा सर्व्वव्यापक वासुदेवरूप ही देखने में आता है। इस प्रकार के महात्मा संसार में दुर्लभ हैं। भक्ति और ज्ञान की यह पराकाष्ठा है। परमानन्द का यही पूर्ण लाभ है कि जहां सर्व्वत्र भगवान् का रूप देखने में आवे। गोपियों ने भक्ति के द्वारा भगवान् की एकदेशी साकार मूर्त्ति तो देखली थी, परन्तु सर्व्वत्र विराजमान भगवान् के आनन्दमय रूप को नहीं देखा था, क्योंकि गोपियों में भक्ति पूरी होने पर भी ज्ञान की पूर्णता नहीं थी। हृदय में कभी कभी ज्ञान का भाव उदय हुआ करता था। भगवान् को भक्त सर्व्वत्र तभी देख सक्ते हैं कि जब भक्ति और ज्ञान दोनों ही पूर्ण होजायँ। वह ज्ञान ब्रह्मजिज्ञासा के द्वारा प्राप्त होता है, क्योंकि गीता में भगवान् ने कहा है:—

तद्विद्धि प्रणिपातेन परिप्रश्नेन सेवया।

प्रणिपात, सेवा और प्रश्न के द्वारा ज्ञान होता है। गोपियों ने प्रणिपात किया था, सेवा भी की थी, केवल प्रश्न करना ही उनको बाकी रहा था, इस

लिये गोपियाँ अपने गुरु भगवान् को सामने बिठाकर प्रश्न करनेलगीं कि:—

भजतोऽनुभजन्त्येक एक एतद्विपर्य्ययम्।
नोभयाँश्च भजन्त्यन्य एतन्नो ब्रूहि साधु भोः॥

गोपियों को ज्ञान भक्ति-मूलक ही होना था, इस लिये उनका प्रश्न भी इसी प्रकार का था। उन्होंने पूछा कि हे भगवन्! बताइये, संसार में जो कोई कोई मनुष्य प्रेम करने पर तब प्रेम करते हैं, कोई प्रेम न करने पर भी प्रेम करते हैं और कोई प्रेम करने पर भी प्रेम नहीं करते हैं, यह सब क्या बात है? भगवान् ने इन तीनों प्रश्नों का उत्तर यथाक्रम दिया है कि:—

मिथो भजन्ति ये सख्यः स्वार्थैकान्तोद्यमा हि ते।
न तत्र सौहृदं धर्म्मः स्वार्थार्थं तद्धि नाऽन्यथा॥
भजन्त्यभजतो ये वै करुणाः पितरो यथा।
धर्म्मो निरपवादोऽत्र सौहृदञ्च सुमध्यमाः॥
भजतोऽपि न वै केचिद्भजन्त्यभजतः कुतः।
आत्मारामा ह्याप्तकामा अकृतज्ञा गुरुद्रुहः॥

पहले प्रश्न के उत्तर में भगवान् ने कहा कि जो लोग प्रेम करने पर प्रेम करते हैं वे प्रेम के दुकान्दार हैं, इस प्रकार के प्रेम के मूल में स्वार्थ होने से धर्म्म नहीं होगा। दूसरे प्रश्न के उत्तर में कहा कि जो लोग प्रेम न करने पर भी प्रेम करते हैं, जैसा कि माता पिता का पुत्र के प्रति प्रेम, जहां पुत्र के नालायक और अप्रेमी होने पर भी पिता माता का प्रेम नहीं घटता, इस प्रकार के प्रेम में पूरा धर्म्म है। तीसरे प्रश्न के उत्तर में कहा कि प्रेम न करने की तो बात ही क्या है, कोई कोई प्रेम करने पर भी कुछ नहीं करते। ऐसे मनुष्य संसार में चार प्रकार के होते हैं। यथा—आत्माराम, आप्तकाम, अकृतज्ञ और गुरुद्रोही। आत्मा में रमण करनेवाले ब्रह्मकोटि के जीवन्मुक्तों की दृष्टि तटस्थदशा से हट जाने पर, वे किसीकी ओर देखते ही नहीं, इस लिये वे प्रेम करने पर भी प्रेम नहीं करते। आप्तकाम अर्थात् जो विषयी लोग स्वार्थी हैं, उनका स्वार्थ पूरा होजाने पर, वे भी प्रेम नहीं करते। अकृतज्ञ अर्थात् कृतघ्न लोग भी प्रेम करने पर भी प्रेम

नहीं करते । और गुरुद्रोही गुरु से विशेष कृपा पाने पर भी उनसे प्रेम नहीं करते हैं । गोपियों के विशेष प्रेम बताने पर भी भगवान् उनको छोड़कर छिपगये, इस लिये गोपियाँ भगवान् को भ्रम से कृतघ्न समझ सक्ती हैं, अतः श्रीभगवान् ने उनकी अविद्या दूर करने के लिये कहा किः—

नाऽहं तु सख्यो भजतोऽपि जन्तून्,
भजाम्यमीषामनुवृत्तिवृत्तये ।
यथाऽधनो लब्धधने विनष्टे,
तच्चिन्तयाऽन्यन्निभृतो न वेद ॥
एवं मदर्थोज्झितलोकवेद-
स्वानां हि वो मय्यनुवृत्तयेऽबलाः ।
मया परोक्षं भजता तिरोहितम्,
माऽसूयितुं माऽर्हथ तत्प्रियं प्रियाः ! ॥
न पारयेऽहं निरवद्यसंयुजाम्,
स्वसाधुकृत्यं विबुधाऽऽयुषाऽपि वः ।
या माऽभजन्दुर्जरगेहशृङ्खलाः,
संवृश्च्य तद्वः प्रतियातु साधुना ॥

हे गोपीगण ! मैं जो कभी कभी प्रेम करते हुए मनुष्य पर भी अप्रेमीसा प्रतीत होने लगता हूँ, इससे यह न समझना कि मैं कृतघ्न हूँ । परन्तु मेरा ऐसा करने का कारण यह रहता है कि इस प्रकार से प्रेम के बीच में विरह डालने से मेरे प्रति प्रेम मनुष्य का और भी बढ़ जायगा । जैसा कि किसी दरिद्र को धन मिलने पर वह धन भी नष्ट होजाय तो उसका सारा चित्त उसी धनके ऊपर लगा रहता है । आप लोगों ने मेरे ऊपर प्रेम करके संसार को, कुटुम्ब को और धर्म्माधर्म्म को भी, छोड़ दिया है, इस लिये जिससे आप लोगों का प्रेम पूर्ण होकर सफलता लाभ होजाय, इसी लिये मैं और भी प्रेम को बढ़ाने के लिये परोक्ष में रहकर सब कुछ देख रहाथा, अतः मेरे ऊपर दोष देना नहीं चाहिये । आप लोगों का मेरे प्रति जो पवित्र

प्रेम है, जिसके लिये कठिन संसारबन्धन को भी आप लोगों ने तोड़ दिया है, उसका ऋण मैं चिरकाल में भी शोध नहीं करसक्ता हूँ अतः आप अपने साधुभाव से ही मुझे ऋण से मुक्त करें। इन वचनों से दयामय भगवान् ने जब अपना स्वरूप गोपियों को समझा दिया, तब भक्त गोपियों को भगवान् के स्वरूप के विषय में जो कुछ भ्रम था वह सब दूर होकर पूर्णज्ञान प्राप्त होगया। अब ज्ञान और भक्ति पूरी होगई। पराभक्ति की पराकाष्ठा होगई। इसलिये अब एकदेशी एक श्रीकृष्ण भगवान् न दिखकर चारों ओर हजारों आनन्दमय श्रीकृष्ण परमात्मा दिखने लगगये। इसी का नाम रासलीला है। यथाः—

योगेश्वरेण कृष्णेन तासां मध्ये द्वयोर्द्वयोः।
प्रविष्टेन गृहीतानां कण्ठे स्वनिकटं स्त्रियः॥

योगेश्वर श्रीभगवान् श्रीकृष्णचन्द्रजी ने दो दो गोपियों के बीच में एक एक रूप धारण करके, "सिषेव आत्मन्यवरुद्धसौरतः" अपने में काम को लय करके गोपियों को आनन्दप्रदान किया। चारों ओर भगवान् के हजारों रूप बन गये। ज्ञान का लक्ष्य, पराभक्ति का लक्ष्य और योग का लक्ष्य जो "वासुदेवः सर्व्वम्" सर्व्वत्र भगवान् का दर्शन, सो गोपियों को होने लगा। यही ब्रह्मज्ञानी का सर्व्वत्र आत्मदर्शन है। जैसा, श्रीगीताजी में लिखा है किः—

सर्व्वभूतस्थमात्मानं सर्व्वभूतानि चाऽऽत्मनि।
ईक्षते योगयुक्ताऽऽत्मा सर्व्वत्र समदर्शनः॥

योगयुक्त महापुरुष आत्मा को सकल भूतों में और सकल भूतों को आत्मा में देखकर ब्रह्मानन्द प्राप्त करते हैं। यही अवस्था उपनिषद् में वर्णित है। यथाः—

ब्रह्मैव इदं अमृतं पुरस्ताद्ब्रह्म पश्चाद्ब्रह्म दक्षिणतश्चोत्तरेण अधश्चोर्द्ध्वञ्च प्रसृतं ब्रह्मैवेदं विश्वमिदं वरिष्ठम्।

आनन्दमय और अमृतमय ब्रह्म सर्व्वत्र और सकल दिशाओं में व्याप्त है, समस्त विश्व ब्रह्ममय ही है। यही भाव ज्ञानी और भक्त गोपियों को भी दिखने लगा। जिधर देखें उधर ही रसरूप परमात्मा और जिधर देखें उधर ही आनन्द का समुद्र। गोपियाँ—संसार से वैराग्यवती भक्त गोपियाँ, पूर्व्व जन्म की उन्नत गोपियाँ, इस प्रकार से संसार को छोड़कर भगवान् की खोज में बहुत दुःख पाती हुई अन्त में सर्व्वत्र विराजमान आनन्दमय परमात्मा को देखने लगगईं। उनका जन्म सफल होगया। श्रीकृष्णचन्द्र को परमपति परमात्मा जानकर कान्ताभाव से उनकी शान्तिमयी चरण छाया को प्राप्त करने के लिये उन्होंने जो कठिन कात्यायनी व्रत प्रारम्भ किया था, वह व्रत आज सफल हुआ। गोपियाँ ब्रह्मरूप श्रीकृष्णचन्द्र के चरण कमल में अपने जीवन को समर्पण करके और परमानन्दरूप समुद्र में अपने शरीर, मन, प्राण और जीवात्मा को विलीन करके कृतार्थ हुईं। यही रासलीला का यथार्थ स्वरूप है जिसको भगवान् वेदव्यास जीने श्रीमद्भागवतादि पुराणों में वर्णन किया है। कृष्णचन्द्रजी भगवान् के पूर्णावतार थे, इस लिये उनमें सच्चिदानन्द के आनन्द की पूर्णता थी और इस लिये ही उस पूर्णानन्द का आदर्श रासलीला के रूप में उन्होंने प्रकट करदिया था। यदि श्रीकृष्णजी पूर्णावतार नहीं होते तो ऐसा न करते, इसलिये रासलीला उनके पूर्णावतार की महिमा को ही प्रकट करती है। भारतवर्ष में पाप बढ़ जाने के साथही साथ कई प्रकार की ख़राब चालें होगई हैं, उनमें से रासलीला भी एक है। भगवान् श्रीकृष्णजी का और रासलीला का यथार्थ स्वरूप न जानकर आज कल श्रीकृष्ण के नाम से बहुत ही ख़राब ख़राब लीलाएँ हुआ करती हैं। यह सब अज्ञान व पाप बढ़ने का ही फल है कि भगवान् व धर्म्म के नाम से भी पाप होता है। इन बातों को उठा देना चाहिये और यथार्थ लीला का प्रचार होना चाहिये।

कराल कलिकाल की विपरीत गति है, जिससे भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र की भक्तिमयी मधुर लीला को ही कलिकालके मनुष्यों ने न समझकर बहुत प्रकार के दोषारोप करना प्रारम्भ करदिया है। इसलिये श्रीभगवान् कृष्णचन्द्र और गोपियों के चरित्रों का वर्णन करके उन सब शङ्काओं का समाधान किया जाता है। रासलीला में जिस प्रकार कार्य्य हुए थे उन सबों

पर विचार करके देखने से श्रीकृष्ण के स्वरूप का ज्ञान पूर्णतया होसक्ता है। यह बात पहिले ही कही गई है कि:—

योगेश्वरेण कृष्णेन तासां मध्ये द्वयोर्द्वयोः ।
प्रविष्टेन गृहीतानां कण्ठे स्वनिकटं स्त्रियः ॥

श्रीकृष्णजी ने रासलीला करते समय दो दो गोपियों के बीच एक एक होकर हजारों मूर्त्तियाँ धारण करली थीं। और जिस रात्रि को रासलीला हुई थी उस रात को जो गोपियाँ घर को छोड़कर चली आई थीं, उन गोपियों की भी एक एक मूर्त्ति धारण करके उनके पतियों के पास भगवान् विद्यमान थे। जैसा भागवत में लिखा है कि:—

नाऽसूयन् खलु कृष्णाय मोहितास्तस्य मायया ।
मन्यमानाः स्वपार्श्वस्थान्स्वान्स्वान्दारान्व्रजौकसः ॥

भगवान् की माया से मुग्ध होकर व्रज के गोपों ने अपने पास अपनी अपनी स्त्रियों को देखा था जिससे उनको नहीं जान पड़ा कि उनकी स्त्रियाँ चली गई हैं। सो इससे सिद्ध होता है कि उस रात्रि को भगवान् ने हजारों स्त्रियों का रूप और पुरुषों का रूप धारण किया था। अब विचार करने का विषय यह है कि एक स्थूल शरीर और एक सूक्ष्म शरीर को हजारों स्थूल शरीर और हजारों सूक्ष्म शरीर बनादेना जब योगशास्त्र का विषय है तो योग के किस अधिकार में योगी इस प्रकार बन सक्ता है। मायावी लोग इन्द्रजाल विद्या के द्वारा कुछ से कुछ कर दिखाते हैं व कभी कभी रूप भी बदल लेते हैं। इसका कारण यह है कि कुछ से कुछ दिखाने के लिये इन्द्रजाल या औषधि के द्वारा अथवा निकृष्ट सिद्धियों के द्वारा आँखों को स्तम्भित कर देते हैं जिससे कुछ से कुछ देखने में आता है और अपने यथार्थ रूप को और रूप से दिखाने के लिये उनमें इतनी ही शक्ति होती है कि एक बार एक ही रूप को बदलकर दिखा सक्ते हैं, अनेक रूप नहीं धारण करसक्ते; क्योंकि वे केवल एक स्थूल शरीर को ही बदल सक्ते हैं, सूक्ष्म शरीर को बदलने की शक्ति उनमें नहीं रहती है, इसलिये सूक्ष्म शरीर एक ही रहने के कारण मूर्त्ति भी एक ही धारण करसक्ते हैं, अनेक

धारण नहीं करसक्के । इन्द्रजाल में इतना ही होसक्ता है, इससे अधिक नहीं होसक्ता । परन्तु योग का अधिकार इससे बहुत ऊँचा है । इस अधिकार को प्राप्त करने से योगी हजारों स्थूल शरीर और हजारों सूक्ष्म शरीर बना सक्के हैं, सो किस अवस्था में होसक्ता है सो वर्णन किया जाता है । योग-दर्शन में एक सूत्र है कि:—

निर्म्माणचित्तान्यस्मितामात्रात् ।

स्वरूपस्थ जीवन्मुक्त योगी यदि अपने प्रारब्ध कर्म्म को शीघ्र भोग करके समाप्त करना चाहे तो अनेक स्थूल शरीर और अनेक सूक्ष्म शरीर को बनाकर भोग कर सक्के हैं । दृष्टान्तरूप से समझा जाय कि यदि प्रारब्ध कर्म्म के अनुसार किसी योगी की आयु पचास वर्ष की हो, परन्तु वह योगी योगरूपी अलौकिक पुरुषार्थ के द्वारा तीस वर्ष में जीवन्मुक्त होजाय तो उन की आयु पचास वर्ष होने के कारण और बीस वर्ष में भोगे जानेवाले प्रारब्ध कर्म्म बाकी रहेंगे, यह समझना होगा, क्योंकि यह शास्त्र का सिद्धान्त है कि:—

प्रारब्धकर्म्मणां भोगादेव क्षयः ।

प्रारब्ध कर्म्मों का क्षय भोगसे ही होसक्ता है । अब यह बीस वर्ष का कर्म्म वह योगी चाहे तो बीस वर्ष में ही भोग करसक्ता है, या उससे कम समय में भी भोग करसक्ता है । यथा-यदि उस योगी की प्रकृति वैसी ही हो कि बीस वर्ष के भोग को चार वर्ष में भोग करना चाहे, तो एक स्थूल सूक्ष्म को पांच स्थूल सूक्ष्म शरीर बनाकर योगी बीस वर्ष के कर्म्मों को चार वर्ष में ही भोग कर डालेंगे, परन्तु इस प्रकार स्थूल सूक्ष्म शरीर बनाना उन्हीं योगी के लिये ही सम्भव है कि जो स्थूल और सूक्ष्म शरीर के बन्धन से मुक्त हैं; अर्थात् जीवन्मुक्त हैं । स्थूल भूतों को इकट्ठा करके स्थूल शरीर तभी बनाया जासक्ता है कि जब स्थूल भूतों पर अधिकार जमजाय । उसी प्रकार सूक्ष्म तत्त्वों को इकट्ठा करके अन्तःकरण आदि सूक्ष्म शरीर को बनाना योगी के लिये तभी सम्भव होसक्ता है कि जब सूक्ष्म तत्त्वों पर भी अधिकार जमजाय । स्थूल सूक्ष्म दोनों तत्त्वों पर अधिकार तभी जम सक्ता है कि जब योगी दोनों तत्त्वों से अलग होजाय,

क्योंकि जो जिससे पृथक् है या ऊँचा है वही उस पर अधिकार जमा सक्ता है। विषयी पुरुष ऐसा नहीं कर सक्के, क्योंकि विषयी लोगों का आत्मा, मन इन्द्रियों और सूक्ष्म शरीर के अधीन होने से, तत्त्वों पर अधिकार जमाने की शक्ति उनमें नहीं होसक्ती है। यह काम वीतराग जितेन्द्रिय योगी कर सक्के हैं, विषयी पुरुष नहीं कर सक्के। इससे सिद्ध हुआ कि श्रीभगवान् श्रीकृष्णचन्द्रजी निर्लिप्त, जितेन्द्रिय, ज्ञानी और योगी थे, क्योंकि ऐसा न होता तो श्रीकृष्णचन्द्रजी कभी स्थूल सूक्ष्म तत्त्वों पर अधिकार जमाकर हजारों स्थूल सूक्ष्म शरीर धारण नहीं कर सक्के थे। इस लिये जिस रासलीला पर लोग कटाक्ष करते हैं, उसी रासलीला पर विचार करने से यह सिद्ध हुआ कि श्रीकृष्णचन्द्रजी पूरे जितेन्द्रिय योगी थे, उनमें काम का लेशमात्र नहीं था। इसके सिवाय रासलीला के बीच में दो वार श्रीकृष्णजी अन्तर्धान होगये थे, यह भी भागवत में लिखा है। योगदर्शन के अनुसार " काया में संयम करने से " अन्तर्धान होसक्ता है। और संयम का लक्षण उसीमें लिखा है किः—

## त्रयमेकत्र संयमः।

धारणा, ध्यान और समाधि, तीनों मिलने पर संयम होता है। जो तीनों को मिला सक्ता है वह कामुक नहीं होसक्ता है, यह कामदशा के ऊपर की अवस्था है। इसी लिये भगवान् वेदव्यास ने कहा है किः—

## योगेश्वरेण कृष्णेन।

योगेश्वर श्रीकृष्ण ने इतने शरीर धारण किये। यदि उनमें काम होता तो "योगेश्वर" न लिखकर "कामेश्वर" लिखते। यही अकाट्य योग की युक्ति श्रीकृष्ण के चरित्र को अच्छी तरह प्रमाण करदेती है, क्योंकि जब पुरुष जितेन्द्रिय हो तो स्त्री उसका क्या करसक्ती है। इस लिये गोपियाँ किसी प्रकार की ही हों, उसमें श्रीकृष्ण की कोई हानि नहीं थी। और इसी लिये ही भागवत में लिखा है किः—

## सिषेव आत्मन्यवरुद्धसौरतः।

अपने में ब्रह्मचर्य्य को रोककर उनको सन्तुष्ट किया। श्रीकृष्णचन्द्रजी में काम नहीं था। वे कैसे थे सो संसार जानता है। और जानता ही क्या

है भगवान् ने गीता में स्वयं ही कहा है कि वे कौन थे। यथा-गीता में:-

आपूर्य्यमाणमचलप्रतिष्ठं,
समुद्रमापः प्रविशन्ति यद्वत्।
तद्वत् कामा यं प्रविशन्ति सर्व्वे,
स शान्तिमाप्नोति न कामकामी॥

जिस प्रकार नदियाँ स्थिर, गम्भीर, पूर्ण और विशाल समुद्र में प्रवेश करके अपने को समुद्र में मिलादेती हैं, उनकी पृथक् स्थिति नहीं रहती; उसी प्रकार जिस महान् पुरुष के उदार चित्तरूपी महान् समुद्र में समस्त कामना आकर लय होजायँ, वही शान्ति को प्राप्त करता है, कामनापरायण जीव को शान्ति नहीं मिलती। भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रजी सामान्य कामनापरायण जीव के समान स्त्रियों को देखकर भाग नहीं जाया करते थे, किसी दूसरे में काम को देखकर दुर्बल की तरह भाग जानेवाला मनुष्य पूर्ण नहीं बनसक्ता, क्योंकि श्रुति में लिखा है कि:—

नाऽयमात्मा बलहीनेन लभ्यः।

दुर्बल मनुष्य आत्मा को नहीं प्राप्त कर सक्ते, तेजस्वी पुरुष ही आत्मा को प्राप्त कर सक्ते हैं। श्रीकृष्ण का उदार हृदय इस प्रकार तेजस्वी और पूर्ण था कि जिस पर अपनी कामना की तो बात ही क्या है, किसी की कामना भी प्रभावविस्तार नहीं करती थी। परन्तु जो भक्त जिस प्रकार की कामना को लेकर आया करते थे, समुद्र में नदी की तरह उनके पास आकर सबों की सब कामनाएँ नष्ट होजाती थीं, जिससे भक्तों की मुक्ति होजाती थी, यही भगवान् का स्वरूप था। और भगवान् का स्वरूप क्या था सो शास्त्रों में मुक्त पुरुष के लक्षणरूप से वर्णन किया गया है। मुक्त पुरुष स्फटिक मणि की तरह होते हैं और कमलदलस्थित जल के सदृश निर्लिप्त होते हैं। जिस प्रकार स्फटिक मणि के सामने लाल फूल आने से स्फटिक लाल वर्ण प्रतीत होता है, पीला फूल सामने आने से स्फटिक पीला रंग का दिखाई देता है, इस प्रकार जो रंग सामने लाया गया वही रंग स्फटिक का दिखाई देने लगता है, परन्तु वास्तव में स्फटिक के वे सब रंग

नहीं हैं, स्फटिक स्वच्छ निर्म्मल हैं, मुक्त पुरुष का अन्तःकरण ऐसा ही होता है। वे जिसके साथ मिलते हैं, उनके सदृश ही बनजाते हैं। यथाः-

बाले बाला विदुषि विबुधा गायके गायकेशाः
शूरे शूरा निगमविदि चाऽऽम्नायलीलागृहाणि।
सिद्धे सिद्धा मुनिषु मुनयः सत्सु सन्तो महान्तः,
प्रौढे प्रौढाः किमिति वचसा तादृशा यादृशेषु॥
मौने मौनी गुणिनि गुणवान्पण्डिते पण्डितोऽसौ,
दीने दीनः सुखिनि सुखवान्भोगिनि प्राप्तभोगः।
मूर्खे मूर्खो युवतिषु युवा वाग्मिषु प्रौढवाग्मी,
धन्यः कश्चित्त्रिभुवनजयी योऽवधूतेऽवधूतः॥

समस्त प्राकृतिक भावों से परे स्थित ब्रह्मरूप मुक्त पुरुष बालक के सामने बालक, विद्वान् के सामने विद्वान्, गायक के सामने श्रेष्ठ गायक, वीर के सामने वीर, वेदज्ञ के सामने वेदज्ञ, सिद्धों के सामने सिद्ध, मुनि के सामने मुनि, महात्माओं के सामने महात्मा और प्रौढ के सामने प्रौढ बन जाते हैं; अधिक कहना ही क्या है जो जिस प्रकार का है उसके सामने उसी प्रकार बन जाते हैं। उनके अपने स्वरूप में कोई हानि नहीं होती, और न उनका अपना स्वरूप ही बदलता है। अतः स्वरूप में स्थित होकर ही मौन के सामने मौनी, गुणी के सामने गुणवान्, पण्डित के सामने पण्डित, दीन के सामने दीन, सुखी के सामने सुखी, भोगी के सामने प्राप्त भोगी, मूर्ख के सामने मूर्ख, युवती के सामने युवक, वक्ता के सामने प्रौढ वक्ता और अवधूत के सामने अवधूत बन जाते हैं; इस प्रकार के त्रिभुवनविजयी मुक्त पुरुष धन्य हैं। यही निर्लिप्तता—सब कुछ करने पर भी कुछ भी न करने का भाव, मुक्त पुरुष और पूर्ण पुरुष का लक्षण है। भगवान् कृष्णचन्द्र पूर्ण थे, इस लिये उनमें भी यही भाव था। यथा—भागवत में:—

मल्लानामशनिर्नृणां नरवरः
स्त्रीणां स्मरो मूर्त्तिमान्,

गोपानां स्वजनोऽसतां क्षितिभुजाम्
शास्ता स्वपित्रोः शिशुः ।
मृत्युर्भोजपतेर्विराडविदुषाम्
तत्त्वं परं योगिनाम्,
वृष्णीनां परदेवतेति विदितो
रङ्गङ्गतः साग्रजः ॥

स्फटिक मणि की तरह पूर्ण निर्लिप्त भगवान् कृष्णचन्द्रजी मल्लों के लिये वज्ररूप थे, मनुष्यों के लिये श्रेष्ठ मनुष्य थे, स्त्रियों के लिये मूर्त्तिमान् मन्मथ थे, गोपों के लिये आत्मीय थे, दुष्ट राजाओं के लिये दमन करनेवाले थे, अपने माता पिता के लिये छोटे शिशु थे, भोजपति कंस के लिये मृत्युरूप थे, सगुण उपासक के लिये विराट्रूप थे, निर्गुण उपासक योगियों के लिये निराकार परमात्मा थे, और यादव कुल के लिये परम देवता थे। इसी प्रकार एक ही भगवान् अनेकरूप थे। यही पूर्णता का लक्षण है। भागवत के वर्णन को देखने से सिद्ध होता है कि गोपियाँ भी जानती थीं कि श्रीकृष्ण सामान्य पुरुष नहीं हैं, किन्तु साक्षात् परमात्मा ईश्वर हैं। उन्होंने रासलीला में या और स्थानों में, जैसा कि पहले कहा गया है, श्रीकृष्ण को विभु, परमात्मा, परमेश्वर करके सम्बोधन भी किया है। उनका इस प्रकार सम्बोधन करना प्रेम का पागलपन नहीं था, परन्तु यथार्थ ज्ञान था, जिस ज्ञान के होने से उन्होंने कात्यायनी व्रत का अनुष्ठान किया था। अब इस बात पर विचार करसक्ते हैं कि संसार में ऐसी कोई स्त्री नहीं है जो कि पुरुष को दुर्बल और कामुक जानने पर भी उसके अधीन बन जाय और ऊँचे ऊँचे सम्बोधन करे। इस विषय को विषयी लोग खूब जानते हैं। स्त्रीजाति अभिमानिनी हुआ करती है। कामुक पुरुषों को अपने अधीन करने में उनको आनन्द आता है। केवल जितेन्द्रिय के पास वे दबती हैं। अजितेन्द्रिय पुरुष को वे वश में रखकर स्वेच्छाचार करती हैं। इस लिये यदि श्रीकृष्णजी में किसी प्रकार का कामभाव होता तो गोपियाँ

उनकी इतनी प्रशंसा नहीं करतीं और न उनके लिये रो रो कर इतनी प्रार्थना ही करतीं । ईश्वर और जीव में भेद यह है; योगदर्शन में लिखा है कि:—

क्लेशकर्म्मविपाकाशयैरपरामृष्टः पुरुषविशेष ईश्वरः ।

ईश्वर अविद्या, अस्मिता, राग, द्वेष, अभिनिवेश, इन पांचों क्लेशों से और कर्म्म, कर्म्मफल व संस्कारों से परे होते हैं । ईश्वर प्रकृति के अधीन नहीं होते, माया ईश्वर के अधीन होती है । जीव ही माया का दास होता है, इस लिये स्त्री के वश में होना जीव के लिये सम्भव है । ईश्वर स्त्री के वश में नहीं होते । इसी भाव को लक्ष्मी, जो क्षीरसमुद्र में सोये हुए विष्णु भगवान् के पावँ दावा करती हैं, उनके द्वारा दिखाया गया है और इसी भाव को ही रासलीला में भी स्पष्टरूप से दिखाया गया है । यथा—जहां गोपियों में थोड़ासा भी अभिमान आया कि उसी समय भगवान् उनको छोड़कर अन्तर्धान होगये । उन में से जो अभिमानिनी नहीं थीं और इसी लिये जो श्रीकृष्ण को और भी थोड़ी देर तक देख सकी थीं, उन्होंने भी जब थोड़ी देर के बाद, अपने को सबसे भाग्यवती समझ, अभिमान किया और श्रीकृष्ण के कन्धे पर चढ़ना चाहा, तो श्रीकृष्णजी उनके अहङ्कार को तोड़ने के लिये, कन्धा बताकर नीचे से अन्तर्धान होगये; क्योंकि श्रीकृष्ण तो ईश्वर थे, माया के वश नहीं थे, इसलिये उनसे दब जाना उनके स्वरूप के विरुद्ध था । यदि श्रीकृष्ण सामान्य मनुष्य होते तो एकान्त में रात के समय उस प्रकार की परस्त्री को पाकर रात भर आनन्द से कन्धे पर लिये फिरते, परन्तु भगवान् ऐसे न थे, भगवान् भगवान् थे, इस लिये उस गोपी ने जब धृष्टता की, तब उसी समय उसको दण्ड दे दिया, यह सब उनके ईश्वरभाव का लक्षण है । इस लिये ही रासलीला का वर्णन सुनकर जब महाराजा परीक्षित् ने शुकदेवजी से पूछा कि यह कैसी बात है कि धर्म्म के स्थापन के लिये अवतीर्ण भगवान् ने दूसरों की स्त्रियों के साथ इस प्रकार वर्ताव किया, जिसको परीक्षित् ने परदाराऽभिमर्षण करके कहा है । तब शुकदेवजी ने परीक्षित् को श्रीकृष्णजी के यथार्थ रूप को समझाकर समस्त शङ्काओं का समाधान कर दिया और मन्दमति कलि-

युग के जीवों के लिये भी अपूर्व धर्म्म का उपदेश किया। यथाः—

धर्म्मव्यतिक्रमो दृष्ट ईश्वराणाञ्च साहसम्।
तेजीयसां न दोषाय वह्नेः सर्व्वभुजो यथा॥
नैतत्समाचरेज्जातु मनसाऽपि ह्यनीश्वरः।
विनश्यत्याऽऽचरन्मौढ्याद्यथा रुद्रोऽब्धिजं विषम्॥
कुशलाचरितेनैषामिह स्वार्थो न विद्यते।
विपर्य्ययेन वाऽनर्थो निरहङ्कारिणां प्रभो!॥
किमुताऽखिलसत्त्वानां तिर्य्यङ्मर्त्यदिवौकसाम्।
ईशितुश्चेशितव्यानां कुशलाऽकुशलान्वयः॥
यत्पादपङ्कजपरागनिषेवतृप्ता,
योगप्रभावविधुताऽखिलकर्म्मबन्धाः।
स्वैरञ्चरन्ति मुनयोऽपि न नह्यमाना-
स्तस्येच्छयात्तवपुषः कुत एव बन्धः॥
गोपीनां तत्पतीनाञ्च सर्व्वेषामेव देहिनाम्।
योऽन्तश्चरति सोऽध्यक्षः क्रीडनेनेह देहभाक्॥
अनुग्रहाय भूतानां मानुषं देहमास्थितः।
भजते तादृशीः क्रीडा याः श्रुत्वा तत्परो भवेत्॥

लौकिक जगत् के लिये जो धर्म्म है, ईश्वर में उस धर्म्म का व्यतिक्रम देखने में आता है, क्योंकि ईश्वर में शक्ति अधिक होने से साहस भी अधिक है। जैसा कि अग्नि समस्त वस्तुओं को दग्ध करसक्ती है, इसी प्रकार से तेजस्वी पुरुष भी लौकिक धर्म्म से विरुद्ध धर्म्म के धक्के को भी सहन कर सक्ते हैं, इसी लिये उस प्रकार के विरुद्ध आचार से उनको दोष नहीं लग सक्ता। जो ईश्वर नहीं है; अर्थात् जीव को इस प्रकार के आचार मन से भी नहीं करने चाहियें, करने पर उसका नाश होजाता है। जैसा कि शिवजी विषपान करने पर भी नीलकण्ठ बने हुये हैं, परन्तु साधारण जीव विषपान

करने से मर जाता है। प्रत्येक धर्म्म या अधर्म्म तभीतक जीव को स्पर्श कर सक्ता है, जबतक जीव का जीवत्व रहे; अर्थात् अन्तःकरण, इन्द्रियों और स्थूल शरीर के साथ जीव का अहम्भाव या ममता रहे। परन्तु जिस समय ममता के नष्ट होने से आत्मा, शरीर और मन से पृथक् होजाता है, उस समय शुभ या अशुभ कोई भी कर्म्म जीव को स्पर्श नहीं करता है। इसलिये श्रीकृष्णचन्द्रजी जब साक्षात् नित्य मुक्त परमात्मा थे, स्थूल सूक्ष्म और कारण शरीर के साथ उनका जब कोई ममत्व सम्बन्ध नहीं था, तो कुशल या अकुशल, कोई कर्म्म उनको स्पर्श नहीं करसक्ता है। जो परमात्मा मनुष्य, जन्तु, देवता, और समस्त प्राणियों में व्यापक, सबके प्रभु और प्रार्थनीय हैं, उनको कुशल अकुशल कैसे स्पर्श करसक्ता है। जिनके चरणकमल के प्रभाव से योगी लोग कर्म्मबन्धन से मुक्त होकर संसार को पवित्र करते हुए विचरण करते हैं, निराकार, केवल माया से शरीरधारी उन परमात्मा को बन्धन कैसे लग सक्ता है। जो स्वयं बद्ध है, वह दूसरे को मुक्त नहीं करसक्ता है। शास्त्रों में कहा है किः—

## स्वयमसिद्धः कथं परान्साधयति।

स्वयं असिद्ध होने से दूसरों को सिद्ध नहीं बना सक्ता है। श्रीकृष्णजी यदि स्वयं बद्ध होते तो दूसरों को मुक्त नहीं कर सक्ते थे, परन्तु हजारों योगी उनके चरणकमल के प्रताप से मुक्त होगये, इसलिये श्रीकृष्ण बद्ध नहीं थे। बन्धन हो कैसे, क्योंकि भगवान् गोपियों के पतियों में और सकल जीवों में व्यापक सर्व्वान्तरात्मा थे। उनका शरीर धारण करना केवल भक्तों पर दया करने के लिये ही था। पुरुष स्त्री से तभी बद्ध होसक्ता है कि जब पुरुष अपने को भोक्ता और स्त्री को भोग्या समझे; अर्थात् स्त्री में या पुरुष में परस्पर कामभोग की इच्छा तभी रहसक्ती है जब तक स्त्री अपने को पुरुष से भिन्न समझे और पुरुष अपने को स्त्री से भिन्न समझे। मुक्त पुरुष को काम की इच्छा इस लिये नहीं होती है कि उनका द्वैतरूप अज्ञान नष्ट हो जाने से वे स्त्री पुरुष सभी को अद्वितीय ब्रह्मरूप में देखते हैं। उनकी स्त्री-पुरुष-भेददृष्टि नष्ट होजाती है, इसलिये काम की इच्छा भी मूल से ही नष्ट होजाती है। श्रीकृष्ण में काम तभी होसक्ता था यदि

श्रीकृष्ण जी गोपियों से भिन्न होते। परन्तु जब श्रीकृष्ण परमात्मा थे तो गोप भी वही थे, गोपी भी वही थे, पुरुष भी वही थे, स्त्री भी वही थे, तो स्वयं जब स्त्री पुरुष दोनों ही हैं तो स्त्री में कामबुद्धि कैसे होसक्ती है। और यह बात भी हम पहले कह चुके हैं कि एक ही श्रीकृष्ण ने रासलीला के दिन हजारों पुरुष और हजारों स्त्रियों का रूप धारण करलिया था, तो गोपियों के प्रति उनका कामभाव कदापि नहीं होसक्ता है क्योंकि कामभाव अपने से पृथक् किन्हीं दूसरों पर होता है, अपना कामभाव अपने पर नहीं होता है। श्वेताश्वतरोपनिषद् में लिखा है कि:—

त्वं स्त्री त्वं पुमानसि त्वं कुमार उत वा कुमारी
त्वं जीर्णो दण्डेन वञ्चसि।

हे भगवन्! तुम स्त्री हो, तुम पुरुष हो, तुम कुमार हो, तुम कुमारी हो, और तुम्हीं जीर्ण वृद्ध होकर हाथ में दण्ड ले वञ्चना करते हो। इस प्रकार से परमपुरुष सर्व्वव्यापी अन्तर्यामी श्रीकृष्ण भगवान् स्वयं ही गोपी बनकर, स्वयं ही हजारों रूप धरकर, भक्तों की अपने अपने अधिकार के अनुसार मनोवासना पूर्ण करते हुए, सबके काम क्रोध लोभ मोह मद मात्सर्य्य को अपने में लय करते हुए, सभीको परमानन्दमय मुक्ति पद को प्रदान करते थे। उनमें किसीका काम असर नहीं करता था और न उनमें काम ही हुआ करता था, दूसरों का कठिन काम भी उनमें आकर समुद्र में नदी के तुल्य लय होजाया करता था। यही श्रीभगवान् श्रीकृष्णचन्द्र का स्वरूप है और इसी भाव को उन्होंने दशमस्कन्ध के २२ वें अध्याय में गोपियों के वस्त्रहरण करने के बाद गोपियों में अपने प्रति पतिभाव देखकर उनसे कहा था। यथा:—

न मय्यावेशितधियां कामः कामाय कल्पते।
भर्ज्जिताः क्वथिता धानाः प्रायो बीजाय नेष्यते॥
याताऽबला व्रजं सिद्धा मयेमा रंस्यथ क्षपाः।
यदुद्दिश्य व्रतमिदं चेरुरार्य्यार्ऽच्चनं सतीः॥

मेरे में जो चित्त को रखता है उसका मेरे प्रति कामभाव भी काम को

उत्पन्न नहीं करसक्ता है । जैसा कि बीज भुन जाने पर उससे अङ्कुर उत्पन्न नहीं होता । इसलिये हे गोपिनीगण ! तुम्हारा कात्यायनी व्रत सिद्ध होगया । हमें पतिरूप से प्राप्त करने के लिये जो व्रत किया था वो व्रत पूर्ण होगा । आप लोग हमको पतिरूप से प्राप्त करेंगी, परन्तु उसमें कामना की वृद्धि न होकर कामना के लय होने से मुक्ति होजायगी ।

वस्त्रहरण के रहस्य को न जानकर बहुत लोग वृथा सन्देह करने लग जाते हैं और श्रीकृष्ण के ऊपर कई प्रकार के कलङ्क लगाने की स्पर्द्धा करते हैं, इस लिये इसका तत्त्व बताया जाता है । विचार करने से प्रतीत होगा कि जिस प्रकार रासलीला करना भगवान् के पूर्णावतार होने का परिचय था; उसी प्रकार वस्त्रहरण भी उनके पूर्णावतार होने का परिचय था । यह बात सभी लोग जानते हैं कि अपने शरीर को वस्त्र से ढांकना तभी स्त्री पुरुष करते हैं कि जब उनमें कामभाव के उदय होने से लज्जारूपी पाश से उनका बन्धन होता है । बालक इस लिये कपड़ा नहीं पहनता है कि उसमें कामभाव के अङ्कुर नहीं होने से लज्जा या स्त्री पुरुष का स्वरूप-ज्ञान ठीक ठीक नहीं रहता है, अतः बालक नङ्गा ही फिरता है । और नङ्गे होते हैं, परमहंस, जिनमें अद्वितीय ब्रह्मज्ञान प्राप्त होने से स्त्री-पुरुष-भेदभाव के नाश के साथ ही साथ कामभाव भी नष्ट होजाता है, इस लिये मुक्त पुरुष परमहंस का वस्त्र आपसे आप खुल जाताहै; अर्थात् परमात्मा ही उनका वस्त्रहरण करते हैं । इसके अतिरिक्त जो कुछ नङ्गा होना है सो अप्राकृत निर्लज्जतामात्र है, इस लिये उसके साथ इस विचार का कोई सम्बन्ध नहीं है । अब यहां विचारने का विषय यह है कि परमहंस का वस्त्रहरण स्वतः कब होता है । मनुष्य परमहंस तभी बनसक्ता है जब उसमें कामभाव सम्पूर्ण रूप से नष्ट होजाय और इस प्रकार कामभाव का पूरा नाश तभी होसक्ता है जब वह साधक साधना के द्वारा संसार की समस्त स्त्रियों को जगदम्बा अर्थात् कात्यायनी के रूप में देख सके और समस्त संसार को परमात्मा के रूप में देख सके । इस प्रकार के महापुरुष को स्त्री-पुरुषमय संसार में रहने पर भी किसी प्रकार का कामभाव या लज्जाभाव नहीं आता है । गोपियों का वस्त्रहरण भगवान् ने जिस अवस्था में किया था उस पर विचार करने से बुद्धिमान् पुरुष को ज्ञात होगा कि गोपियों की आध्यात्मिक

अवस्था भी परमहंस की तरह होगई थी, क्योंकि वे श्रीकृष्णचन्द्र को घट घट में विराजमान सर्व्वव्यापक परमपति परमात्मा समझकर उन्हींको पति-रूप से प्राप्त करने के लिये कात्यायनीव्रत में सिद्धिलाभ करके मायामय संसार को छोड़ देना चाहती थीं, इस प्रकार की अवस्था में उनका व्रत-स्नान था। यह अवस्था प्रायः परमहंस की अवस्था थी क्योंकि परमहंस की तरह परमात्मा का ज्ञान और जगदम्बा के व्रत में सिद्धि, दोनों ही उनको प्राप्त होरहे थे, इस लिये जिस प्रकार साधक के सिद्धि लाभ करके परम-हंस बनने से, भगवान् ही उनका वस्त्रहरण करके उनको नग्न करदेते हैं; उसी प्रकार गोपियाँ जब परमहंस पदवी पर प्रतिष्ठित होनेवाली थीं तो उनका वस्त्रहरण करना भगवान् का कर्त्तव्य था। यदि ऐसा नहीं करते तो भगवान् नहीं कहला सक्ते हैं, क्योंकि जिस प्रकार परमहंस का वस्त्र भगवान् हरण नहीं करें तो भगवान् के ईश्वरत्व में और अन्तर्य्यामित्व में कलङ्क लगता है; उसी प्रकार यदि गोपियों का वस्त्रहरण न करते तो श्रीकृष्ण के भी अन्तर्य्यामित्व और ईश्वरत्व में कलङ्क लगता। यही वस्त्रहरण का रहस्य है। इसमें और भी यह बात विचार्य्य है कि गोपियाँ उन्नत अधिकारिणी होने पर भी उनमें अभिमान, ममता, आदि कुछ कुछ रहने के कारण अभी परमहंस की अवस्था को ठीक ठीक प्राप्त नहीं हुई थीं। इस लिये जिस प्रकार परमहंस अपनी अवस्था के प्राप्त होने के पहिले कभी वस्त्र पहरते और कभी त्याग कर देते, उसी प्रकार गोपियों का वस्त्र भी लेकर उन्होंने पुनः गोपियों को फेर दिया था; क्योंकि उनमें लज्जा का अंश था। और जब लज्जा का अंश था तो उन्हें नग्न भी पूरा नहीं होना चाहिये था, क्योंकि ऐसा करने से दैवीप्रकृति में धक्का लगकर व्रतभङ्ग दोष होसक्ता है। इस लिये कृष्णचन्द्रजी ने उस दोष के लिये प्रायश्चित्त भी कराया था और उनके चित्त की प्रार्थना थी कि भगवान् उनके पति होजायँ, इस भाव को जान-कर व्रतभङ्ग के प्रायश्चित्त करने के बाद उन लोगों को कह दिया था कि तुम्हारा व्रत सिद्ध होजायगा और जिस लिये व्रत किया है वह फल तुमको प्राप्त होजायगा। वह फल, श्रीकृष्णचन्द्र भगवान् को पतिरूप से प्राप्त करके भक्तिशास्त्र की कान्तासक्ति के द्वारा आनन्दकन्द सच्चिदानन्द में शरीर मन प्राण और आत्मा को समर्पण करके ब्रह्मानन्द भोगना था। परन्तु इस

प्रकार ब्रह्मानन्दभोग अद्वैत ज्ञानयुक्त निरहङ्कार परमहंस को ही प्राप्त हो-सक्ता है। गोपियों में अभिमान लज्जा आदि के होने से अभी परमहंस भाव की कुछ कमी थी। जब तक लज्जा आदि आठ पाश अर्थात् बन्धनों की निवृत्ति नहीं होती है, तब तक साधक मुक्तिभूमि में नहीं पहुँच सक्ता है। इस कारण भक्तवत्सल भगवान् ने पहले लज्जारूपी पाश को तोड़कर तब उनको मुक्तिभूमि में पहुँचाया था। अतः भक्तवत्सल भगवान् ने वस्त्रह-रण में जो कुछ कमी रहगई थी, रासलीला में उसको पूरी करदी; अर्थात् "क्लीं" रूपी कामवीज के द्वारा गोपियों को संसार से वैराग्यवती कर, पश्चात् अन्तर्धान होकर अनुताप की अग्निद्वारा उनके अभिमान को दग्ध कर, पहले एक मूर्त्ति में उनको दर्शन देकर एवं प्रणिपात परिप्रश्न और सेवा के द्वारा भक्ति और ज्ञान उनको पूरा पूरा देकर, तब हजारों रूप में दर्शन दिया, जिससे गोपियों ने परमहंस की तरह सर्व्वत्र विराजमान आनन्दमय भगवान् को शरीर मन प्राण और आत्मा के द्वारा प्राप्त करके मनुष्यजीवन को कृतार्थ किया, जैसा कि पहले रासलीला में वर्णन किया गया है। यही वस्त्रहरण का गूढ़ रहस्य है।

भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रजी पर और एक दोष लगाया जाता है कि वे सा-मान्य चोर की तरह गोपियों के घर से मक्खन चुराते थे। यह बात भगवान् श्रीकृष्ण के स्वरूप को न जानकर ही कही जाती है। प्रथम तो यह कथा भागवत में कहीं मिलती ही नहीं, और यदि दूसरे किसी पुराण में हो तो उसका उद्देश्य और कुछ होगा, क्योंकि जहां गोपियों के घर से मक्खन चुराने की बात लिखी है, वहां यह बात भी लिखी है कि श्रीकृष्णचन्द्र को उस प्रकार से मक्खन लेने में किसी गोपी ने कभी मना नहीं किया, अपिच सभी गोपियाँ चाहती थीं कि श्रीकृष्ण मक्खन लेजायँ। और मक्खन निकालते और दधि मन्थन करते समय सब गोपियाँ भगवान् के गुण गान करती थीं, एवं मन्थन के बाद सब कुछ चीजें भगवान् को निवेदन करती थीं। यथा—भागवत के दशमस्कन्ध में:—

या दोहनेऽवहनने मथनोपलेप-
प्रेङ्खेङ्खनार्भरुदितोक्षणमार्जनादौ ।

**गायन्ति चैनमनुरक्तधियोऽश्रुकण्ठ्यो**
**धन्या व्रजस्त्रिय उरुक्रमचित्तयानाः॥**

भगवान् में अनुरक्त गोपियाँ धन्य हैं, जो कि दूध दोहने के समय और मक्खन निकालने के समय मथन के शब्द के साथ साथ अपने प्रेमभरे शब्दों को मिलाती हुई अश्रुकण्ठी हो भगवान् के मधुर गुणों को गाती थीं। जिनका समस्त कर्म्म, समस्त प्राण, समस्त मन भगवान् के प्रेम में ही निमग्न था, जिन्होंने अपने सर्वस्व को भगवान् के चरणकमल में अर्पण करदिया था, उनके लिये भगवान् को थोड़ासा मक्खन देना क्या बड़ी बात थी। इसलिये गोपियों के घर से श्रीकृष्ण का मक्खन लेना चोरी नहीं होसक्ता। चोर दूसरे की चीज को उसकी अनिच्छा से चोरी करता है, उस की इच्छा से नहीं। इच्छा से लेना चोरी नहीं कहलाता है। अब प्रश्न यह होसक्ता है कि जब श्रीकृष्णजी की माता के घर में इतना दूध दही मक्खन था तो दूसरे के घर से इस तरह लेने की आवश्यकता क्या थी। इसका पहला उत्तर यह है कि जब गोपियाँ भगवान् के नाम से सब कुछ समर्पण करती थीं तो भक्तवत्सल भगवान् के लिये उनकी समर्पित वस्तुओं का ग्रहण करना अपना कर्त्तव्य था। दूसरा उत्तर यह है कि अपनी माता की चीजों को छोड़कर संसार की और चीजों को लेने में संसार को तृप्त करना भगवान् का लक्ष्य था। शास्त्रों में कहा है कि:—

**तस्मिँस्तुष्टे जगत्तुष्टं प्रीणिते प्रीणितं जगत्।**

जिस विराट् पुरुष के उदर में समस्त ब्रह्माण्ड भरा हुआ है, उनका पेट भरने से ब्रह्माण्ड की तृप्ति होती है। इसको महाभारत में दृष्टान्त के द्वारा भी समझाया गया है। जिस समय दुर्व्वासा ऋषि अपने शिष्यों के साथ दुर्योधन के अतिथि हुए थे, उस समय दुर्योधन ने सशिष्य दुर्व्वासा को भोजन से तृप्त कराकर यही वर मांगा था कि "इसी प्रकार, पञ्च पाण्डव और द्रौपदी, जो कि आजकल वनवासमें हैं, उनके भोजन के बाद उनके मकान पर आकर शिष्यों के साथ आप (दुर्व्वासा) उनके अतिथि होवें"। इस वातको दुर्व्वासा ऋषिने स्वीकार करलिया। तदनुसार पाँचों पाण्डव और द्रौपदी

के भोजन के बाद उनके मन्दिर में जाकर अतिथि हुए। अब द्रौपदी के भोजन के बाद कुछ भी अन्न भोजनपात्र में न रहने से दुर्व्वासा के शापके भय से द्रौपदी और पञ्च पाण्डव बहुत भीत हुए और अन्त में कोई भी उपाय न देखकर द्रौपदी ने श्रीकृष्ण की स्तुति की। इसी भाव को लेकर भागवत में कहा है कि:—

यो नो जुगोप वनमेत्य दुरन्तकृच्छ्रात्,
दुर्व्वाससोऽरिरचितादयुताग्रभुग्यः।
शाकान्नशिष्टमुपभुज्य यतस्त्रिलोकीम्,
तृप्तामगंस्त सलिले विनिमग्नसङ्घः॥

दुर्योधन की इस दुष्टता से दस हजार शिष्यों के समेत महर्षि दुर्व्वासा पाण्डवों के शिविर में पहुँचगये, परन्तु द्रौपदी के खाचुकने पर सूर्य्यदत्त थाली में कुछ भी अन्न न था, अगत्या द्रौपदी ने जब श्रीकृष्णचन्द्रजी को याद किया, तो श्रीकृष्णचन्द्रजी रुक्मिणी को छोड़कर, द्रौपदी के पास आये और भोजन करने को मांगा तो उनसे द्रौपदी ने और भी रोकर कहा कि मेरे खाने के बाद थाली (सूर्य्यदत्त पात्र) में कुछ भी नहीं रहता है। इतने पर भी श्रीकृष्णचन्द्रजी ने उस थाली को मँगवाकर देखा और उस थाली के किनारे लगा हुआ थोड़ासा जो शाक था उसी को ही खाकर कह दिया कि:—

अनेन विश्वात्मा भगवान् प्रीयताम्।

मैं ही जब विश्वरूप हूँ तो मेरे इस भोजन से विश्वात्मा भगवान् तृप्त होजायँ, जिससे संसार तृप्त हो। उनके भोजन करके ऐसा कहने पर समस्त संसार की भूख मिटगई, इसी लिये साथ ही साथ दुर्व्वासा और उनके शिष्य, जोकि स्नान करने गये थे, उन सबों की क्षुधा भी निवृत्त होगई और बिना भोजन किये ही सन्तुष्ट होकर सभी चलेगये। गोपियों से मक्खन लेने का भी यही उद्देश्य था, क्योंकि यशोदा के मकान पर इतना मक्खन होने पर भी वहां न खाकर दूसरे के मकान से खाने का कारण यही था। जिस प्रकार रुक्मिणी के मकान पर भोजन करने से रुक्मिणी का ही कल्याण होता, जगत् का कल्याण नहीं होता, क्योंकि आत्मीय सम्बन्ध

से जो कर्म्म होता है, वह कर्म्म अपने को ही स्पर्श करता है और जगत् के सम्बन्ध से जो कर्म्म होता है उसका फलाफल जगत् को स्पर्श करता है, इसलिये द्रौपदी के घर में अन्नकण खाने से जगत् की तृप्ति हुई, रुक्मिणी के मकान पर खाने से न हुई; ठीक उसी प्रकार यशोदा के मक्खन खाने से, वहां विशेष आत्मीय सम्बन्ध होने के कारण, उससे यशोदा का ही कल्याण होता, समस्त संसार का कल्याण नहीं होता। परन्तु श्रीकृष्ण जब भगवान् के पूर्णावतार थे, तो उनकी महिमा यह होनी चाहिये, कि जब तक श्रीकृष्णजी संसार में रहें तब तक संसार का कोई मनुष्य भूखा न रहे, सभीका कल्याण और पूर्ण तृप्ति होती रहे और इस प्रकार की समस्त संसार की तृप्ति तभी होना सम्भव था, जब भगवान् दूसरे के घर से मक्खन खाते, इसीलिये श्रीकृष्णचन्द्रजी यशोदा के घर में मक्खन पूरा होने पर भी गोपियों के द्वारा समर्पित मक्खन को खाया करते थे। यही माखनलीला का रहस्य है।

श्रीकृष्णजी काले क्यों थे? अवतार के विज्ञान पर मनन करने से सिद्धान्त होगा कि उनके पूर्णावतार होने से ही रंग काला था, क्योंकि शास्त्र का यह सिद्धान्त है कि निराकार भगवान् का पूर्ण स्वरूप से आविर्भाव माया के द्वारा ही होता है। यथा–भागवत में:—

कृष्णमेनमवेहि त्वमात्मानमखिलाऽऽत्मनाम्।
जगद्धिताय सोऽप्यत्र देहीवाऽऽभाति मायया॥

श्रीकृष्ण जगद्व्यापक निराकार परमात्मा हैं, केवल संसार के कल्याण के लिये माया का आश्रय करके देही की तरह प्रतीत होते हैं। वास्तव में श्रीकृष्णजी सच्चिदानन्दरूप हैं। आत्मा और प्रकृति के संसार में प्रकट होने का यह लक्षण है कि बद्ध जीव में प्रकृति का प्रभाव अधिक है और आत्मा का प्रकाश दबा हुआ है, जीव जितना ही उन्नत होता है, उतना ही प्रकृति का प्रभाव घटने लगता है और आत्मा का प्रभाव बढ़ने लगता है, आत्मा के पूर्ण प्रकाश होने पर प्रकृति का प्रभाव भीतर पूरा नष्ट होजाता है और बाहर स्थूल शरीरमात्र में रहता है, जिससे स्थूल शरीर देखने में आता है। भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रजी पूर्णात्मा थे तो इससे सिद्ध

होगा कि उनके भीतर सत् चित् और आनन्द पूर्णरूप से था, केवल बाहर माया के द्वारा उनका रूप सबको देखने में आता था; परन्तु पूर्ण पुरुष होने के कारण माया का प्रभाव कुछ भी नहीं था, केवल रूप दिखाने के लिये ऊपर दबी हुई माया की सत्ता थी। अब विचार करना यह है कि दबी हुई माया में कृष्ण वर्ण कैसे आता है। समस्त दृश्य संसार जब माया का ही रूप है, तो समस्त संसार के समस्त रंग माया से ही उत्पन्न हैं, इस में कोई सन्देह नहीं। इन सब रंगों को सात मौलिक रंगों में विभक्त किया गया है जो कि सूर्य की किरणों में देखने में आते हैं। जहां सात रंग पूर्ण रूप से प्रकाशित हैं, वहां सफेद रंग होता है जैसा कि सूर्य की किरणों में है। अन्यान्य वस्तुओं के रंग में यह बात है कि जिस वस्तु के द्वारा सात रंगों में से जो रंग प्रकट होता है, वह वस्तु उसी रंग में दीखती है, जैसा कि लाल फूल में लाल रंग ही प्रकटित है और रंग उसमें छिपे हुए हैं। नील फूल में नील ही रंग प्रकटित है और रंग छिपे हुए हैं। जो वस्तु सभी रंगों को प्रकट करती है, वह सफेद होती है और जो वस्तु प्रकृति के सभी रंगों को छिपालेती है, उसका रंग काला होता है। इससे सिद्धान्त यह हुआ कि जिसमें प्रकृति रहने पर भी पूरी छिपी हुई है वह कृष्ण वर्ण है और जिसमें प्रकृति रहकर पूर्ण प्रकट है वह गौर वर्ण है। भगवान श्रीकृष्ण में प्रकृति रहने पर भी पूरी छिपी हुई थी क्योंकि भगवान् भीतर पूर्ण सच्चिदानन्द के रूप थे, केवल संसार के सामने प्रकट होने के लिये, ऊपर माया थी और वह भी माया पूर्णरूप से छिपी हुई थी, और राधा प्रकृति का रूप होने से, राधा में प्रकृति पूर्णतया प्रकट थी; इस लिये श्री-कृष्णचन्द्र जी कृष्ण वर्ण थे और राधा गौर वर्ण थीं। यह विज्ञान योगशास्त्र के अनुसार भी सिद्ध है क्योंकि लययोग में कुलकुण्डलिनी शक्ति जाग्रत् होते ही एक बिन्दु का दर्शन योगी को होता है जिसके भीतर स्वच्छ और बाहर काला रहता है। लययोग का यह बिन्दु प्रकृति पुरुषात्मक है; अर्थात् उसके भीतर पूर्ण पुरुष की ज्योति और बाहर प्रकृति की ज्योति रहती है, और यह बाहर की ज्योति कृष्ण वर्ण की होती है, क्योंकि प्रकृति की ज्योति है। यही भाव श्रीभगवान् श्रीकृष्णचन्द्रजी के रूप में है जिस लिये श्रीकृष्णजी कृष्ण रूप हैं। इसके सिवाय प्रकृति के स्थूल राज्य

से सूक्ष्म राज्य में जाते जाते योगी को जो पूर्ण प्रकृति का स्वतन्त्र रूप देखने में आता है उसका रंग शुद्ध श्वेत वर्ण है जो कि राधा का रूप है।

यह सिद्धान्त पहले ही होचुका है कि ब्रह्म में तीनों भावों की पूर्णता होने से संसार की समस्त वस्तुओं में तीन भाव भरे हुए हैं। ये तीन भाव अध्यात्म अधिदैव और अधिभूत हैं। जीव की पूर्णता, शरीर मन और बुद्धि के शुद्ध होने से, तीनों भावों की पूर्णता के द्वारा होती है। मनुष्यों में भी प्रत्येक वर्ण की पूर्णता त्रिविध पूर्णता के द्वारा हुआ करती है। यथा-पूर्ण ब्राह्मण वही होगा जो आध्यात्मिक भाव में भी ब्राह्मण, आधिदैविक भाव में भी ब्राह्मण और आधिभौतिक भाव में भी ब्राह्मण है; अर्थात् जो ज्ञान में भी ब्राह्मण हो, कर्म में भी ब्राह्मण हो और जन्म में भी ब्राह्मण हो। इसी प्रकार और और वर्णों में भी समझना चाहिये। ये सब रहस्य आगे के समुल्लास में बताये जावेंगे। इस सिद्धान्त के अनुसार पूर्ण अवतार वे ही होंगे जिनमें आध्यात्मिक पूर्णता, आधिदैविक पूर्णता और आधिभौतिक पूर्णता हो; अर्थात् जिनमें शरीर की पूर्णता, शक्ति की पूर्णता और ज्ञान की पूर्णता हो। श्रीभगवान् श्रीकृष्णचन्द्रजी में ये तीनों पूर्णताएँ स्पष्ट प्रमाणित होती हैं।

श्रीकृष्णचन्द्रजी के स्थूल शरीर की पूर्णता थी; अर्थात् स्थूल प्रकृति की पूर्णता के लिये जो कुछ बातें होनी चाहियें, वे सब कृष्णचन्द्रजी में थीं। स्थूल प्रकृति की पूर्णता होने से सौन्दर्य्य, ब्रह्मचर्य्य, आदि पूरा होता है, कोई अङ्ग हीन या विकल नहीं होता है, या किसी प्रकार की दुर्बलता नहीं होती है, ये सब गुण श्रीकृष्ण में पूरे थे। उनके सौन्दर्य्य की तुलना ही कहां मिल सकी है। ऐसे सुन्दर पुरुष न कभी हुए थे और न होंगे। जिनके सौन्दर्य्य से समस्त संसार मुग्ध होरहा है, जिनके रूपसमुद्र में चित्त को डुबाकर साधक संसार के समस्त रसों को भूल सका है, मानो प्रकृति माता ने अपने खज़ाने में जितना रूप था सब लेकर एकाधार में भर दिया है। समस्त अङ्ग प्रत्यङ्ग श्रीकृष्ण के पूर्ण थे, किसी अङ्ग में विकलता न थी। और श्रीकृष्णजी के ब्रह्मचर्य्य के विषय में क्या कहाजाय, हजारों परस्त्रियों के बीच में होकर मन्मथमन्मथ, आत्माराम, अवरुद्धसौरत और योगेश्वरेश्वर; अर्थात् कामदेव के मथन करनेवाले, शरीर मन और बुद्धि के परे आत्मा में रमण करनेवाले, अपने में वीर्य्य के रोकनेवाले और योगेश्वरों के

भी ईश्वर, भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र थे । मनुष्यों की बुद्धि सामान्य कामकी चिन्ता से व्याकुल होजाती है, चित्त का धैर्य्य नष्ट होने लगता है, फिर एकान्त में परस्त्री के प्रार्थना करने से जो दशा होती है, उसकी तो बात ही क्या है । परन्तु यह श्रीभगवान् श्रीकृष्णचन्द्रजी के ब्रह्मचर्य्य की पूर्णता की शक्ति थी, जिससे हजारों परस्त्रियों के बीच में होकर अपने स्वरूप में स्थित रहसके थे । यही उनके स्थूल शरीर की पूर्णता; अर्थात् आधिभौतिक पूर्णता का लक्षण है ।

श्रीकृष्णचन्द्रजी की आधिदैविक पूर्णता शक्ति की पूर्णता में थी । श्रीमद्भागवत के पढ़ने से उनमें दैवीशक्ति की पूर्णता कैसी थी, यह निश्चय होसक्ता है । उन्होंने बालककाल में ही किस प्रकार अलौकिक शक्ति का परिचय दिया था । यथा—पूतनावध, शकटासुरवध, कालीयदमन, गोवर्द्धनधारण आदि । इन सबोंसे उनकी शक्ति की पूर्णता प्रकट होती है । अज्ञानी लोग भगवान् श्रीकृष्णजी के स्वरूप को न जानकर इन विषयों में बहुत प्रकार के सन्देह करते हैं । कई लोगों ने तो ऐसी स्पर्द्धा की है कि इन सब अलौकिक लीलाओं को उड़ादिया है व और तरह का अर्थ किया है, यह सब उनके अज्ञान का ही फल है । जिन जिन दैवीशक्तियों के प्रताप से समस्त संसार-चक्र घूम रहा है और जो शक्ति पत्तों पत्तों में जाकर संसार की रक्षा कररही है, वह दैवीशक्ति तो भगवान् की ही शक्ति है । अवतार उसी शक्ति का ही स्थूल केन्द्र के द्वारा विकाश है । प्रकृति में धर्म्म की रक्षा और दैवी क्रियाओं की रक्षा के लिये, आवश्यकता के अनुसार, कभी अंशरूप से और कभी पूर्ण रूप से, किसी केन्द्र के द्वारा विकाश होकर वह शक्ति संसार की रक्षा करती है और धर्म्म की धारा को ठीक करदेती है । जब श्रीकृष्णचन्द्रजी पूर्णावतार थे, तो उनमें भगवान् की पूर्ण शक्ति विद्यमान थी, फिर भगवान् के लिये एक पहाड़ उठा लेना, या किसी साँप का दमन करना, क्या बड़ी बात थी । क्योंकि जब उन्हीं भगवान् की शक्ति से हजारों पहाड़, अनन्त ग्रह उपग्रह नक्षत्र चन्द्र सूर्य्य आदि शून्य में टँगे हुए हैं और हजारों हिंस्रजन्तु मारे जाते हैं या दबाये जाते हैं, तो एक छोटासा पहाड़ उठा लेना और दो चार असुरों को मारदेना, क्या बड़ी बात है; वह सब कार्य्य भगवान् की व्यापकशक्ति से होता है और यह कार्य्य उसी व्यापकशक्ति के किसी केन्द्र में से प्रकट होने से हुआ । इनमें अन्तर कुछ भी नहीं है, केवल अज्ञानी लोगों के

समझने का ही अन्तर है। वास्तव में श्रीकृष्ण के जीवन भर के समस्त अलौकिक कार्य्य उनमें दैवीशक्ति की पूर्णता को ही बतलाते हैं।

श्रीकृष्णचन्द्र की तीसरी पूर्णता आध्यात्मिक अर्थात् ज्ञान की पूर्णता है, सो गीता के पाठ करने से ही मालूम पड़सक्ता है। भगवान् श्रीकृष्ण ने अर्ज्जुन को गीता का उपदेश किया था। गीता में समाधि भाषा पूर्ण है, जिसमें समस्त उपदेशों का ज्ञान भराहुआ है। इस प्रकार की ज्ञानमयी भाषा को पूर्ण ज्ञानी के सिवाय और कोई नहीं कहसक्ता है, क्योंकि समाधिभाषा के कहनेवाले समाधिस्थ पुरुष ही हुआ करते हैं, इतर पुरुष समाधिभाषा को नहीं कहसक्ते हैं। और दूसरा कारण यह है कि गीता पूर्ण होने से ही श्रीभगवान् का वाक्य कही जाती है। यह सिद्धान्त वेद के अध्याय में पहले ही कहागया है कि पूर्ण वस्तु वही है, जिसमें जीव की पूर्णता विधान करने के लिये पूर्ण उपदेश किया गया हो। जीव की पूर्णता त्रिभाव की पूर्णता के द्वारा हुआ करती है। उसमें शरीर आधिभौतिक भाव है, मन अधिदैवभाव है और बुद्धि अध्यात्मभाव है, इसलिये शरीर मन और बुद्धि तीनों की पूर्णता से ही साधक पूर्णब्रह्मरूप बनसक्ते हैं। शरीर की पूर्णता कर्म्म से, मन की पूर्णता उपासना से और बुद्धि की पूर्णता ज्ञान से होती है। इसलिये जिस पुस्तक में कर्म्म, उपासना और ज्ञान, तीनों ही पूर्णतया वर्णन किये गये हैं, वही पूर्ण पुस्तक है, और पूर्ण होने से भगवान् का वाक्य है, क्योंकि भगवान् पूर्ण हैं। वेद में कर्म्मकाण्ड, उपासनाकाण्ड और ज्ञानकाण्ड, जीवों के उद्धार के लिये पूरे पूरे वर्णन किये गये हैं, इसलिये वेद भगवान् के वाक्य हैं; इसीप्रकार गीता में भी अट्ठारह अध्यायों में कर्म्म उपासना और ज्ञान का वर्णन किया गया है। इसके सब अध्यायों में सब तरह की बात होने पर भी प्रधानतः पहले छः अध्यायों में कर्म्म की बात, दूसरे छः अध्यायों में उपासना की बात और तीसरे छः अध्यायों में ज्ञान की बात कहीगई है, इसलिये गीता पूर्ण है। पूर्णता का और एक लक्षण यह है कि जिसमें साम्प्रदायिक भाव न हो और निष्पक्ष उदार भाव हो। ऋषियों की बुद्धि और साम्प्रदायिक पुरुषों की बुद्धि में इतना ही अन्तर है। ऋषियों की बुद्धि पूर्ण होने से उसमें साम्प्रदायिक पक्षपात नहीं रहता एवं उसमें किसी एक भाव की प्रधानता मानकर और भावों की निन्दा नहीं की जाती। जैसा

कि श्रीभगवान् वेदव्यास के नाना प्रकार के पुराण लिखने के विषय में कहागया है कि भगवान् वेदव्यास ने पूर्ण ऋषि होने से भिन्न भिन्न पुराणों में सभी बातों का वर्णन किया है, किसीको गौण और किसीको मुख्य नहीं किया। परन्तु साम्प्रदायिक पुरुषों की बुद्धि इस प्रकार की नहीं होती, वे एक ही भाव को प्रधान मानकर औरों की निन्दा करते हैं। भारतवर्ष में जब से इस प्रकार के साम्प्रदायिक मतों का प्रचार हुआ है, तभी से भारत में अशान्ति और मत द्वैधता फैल गई है, और परस्पर की निन्दा व ईर्षा फैलकर धर्म्म के नाम पर अधर्म्म होने लगगया है। परन्तु गीता में इस प्रकार की कोई बात नहीं है, क्योंकि गीता भगवान् के मुख से निकला हुआ पूर्ण ग्रन्थ है, इसलिये गीता सकल प्रकार के अधिकारियों का समान रूप से कल्याण करनेवाली है। इसमें कर्म्मी के लिये निष्काम कर्म्म का उदारभाव, भक्त के लिये भक्ति का मधुरभाव और ज्ञानी के लिये परमज्ञान का गम्भीरभाव, एकाधार में सभी भाव सामञ्जस्य के साथ भरे हुए हैं, जिससे गीता को पाठ करके सभी धर्म्म के लोग सन्तुष्ट होते हैं और सकल देश तथा सकल धर्म्मों में गीता की प्रतिष्ठा हुआ करती है। श्रीकृष्णचन्द्रजी पूर्णावतार नहीं होते तो गीता जैसे विज्ञानशास्त्र को कभी नहीं बोलसक्ते हैं। गीता की और पूर्णता यह है कि गीता में भक्ति के छः अध्याय बीच में रक्खे गये हैं, क्योंकि भक्ति के बीच में होने से, कर्म्ममिश्रा, शुद्धा और ज्ञानमिश्रा, यह तीन प्रकार की भक्ति, सकल प्रकार के अधिकारियों का कल्याण करसक्ती है। भक्ति सकल साधनों की प्राणरूप है, चाहे कर्म्मी हो, चाहे ज्ञानी हो, भक्ति मूल में न होने से दोनों के बन्धन की आशङ्का रहती है। भक्तिहीन कर्म्म दम्भ और कर्तृत्व उत्पन्न करसक्ता है, परन्तु यदि कर्म्मी अपने को भगवान् का निमित्तमात्र मानकर, जगत्सेवा में भगवत्सेवा समझकर, भक्ति के साथ कर्म्म करे, तो उस कर्म्म से दम्भ या बन्धन उत्पन्न नहीं होगा। उसी प्रकार भक्तिहीन शुष्क ज्ञान चित्त में तर्कबुद्धि और अभिमान उत्पन्न करके, ज्ञानमार्गी पुरुष को बन्धन में डालसक्ता है; परन्तु ज्ञान के मूल में भक्ति रहने से ज्ञानी भक्त आत्मरति बनजायगा, शुष्क तार्किक और अभिमानी नहीं रहेगा, जिससे उसको पूर्णज्ञान की प्राप्ति होगी। इस प्रकार की पूर्णता तभी आसक्ती है जब कर्म्म और ज्ञान

दोनों के बीच में भक्ति आजाय, इसलिये ही भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रजी ने गीता के बीच के अध्यायों में भक्ति को रक्खा है। भक्ति के कर्म्म और ज्ञान के बीच में रखने का और भी उदार हेतु यह है, कि जिस प्रकार उदार पुरुष का भाव निरन्तर विवाद नष्ट करके शान्ति प्रचार करना होता है; उसी प्रकार उदार श्रीभगवान् श्रीकृष्णचन्द्र का गीता प्रचार करने का उद्देश्य संसार में शान्तिप्रचार करना था, इसलिये उन्होंने भक्ति का उपदेश कर्म्म और ज्ञान के बीच में किया था। क्योंकि जहां दोनों विरुद्ध पक्ष में विवाद होता है, वहां बीच में एक शान्त पुरुष विवाद को मिटानेवाला हो तो विवाद नहीं वढ़ता है; अपि च शान्ति प्राप्त होती है। कर्म्म और ज्ञान में सदा ही विवाद है। कर्म्म जो कुछ कहता है ज्ञान उससे उल्टा कहता है। कर्म्म के मत में जगत् सत्य है और ज्ञान के मत में जगत् मिथ्या है। कर्म्म के मत में कर्म्मी होना चाहिये और ज्ञान के मत में निष्कर्मी होना चाहिये। इस प्रकार ज्ञान और कर्म्म का विवाद सदा ही बना हुआ है, इस लिये श्रीभगवान् श्रीकृष्णचन्द्रजी ने बीच में भक्ति को रखकर कर्म्म और ज्ञान का विवाद मिटा दिया है। बीच में भक्ति के रहने से संसार व्यावहारिक दशा में मिथ्या होने पर भी, संसार को भगवान् का रूप जानकर, ज्ञानी महात्मा जगत्कल्याण रूप निष्काम कर्म्म को करसक्ते हैं और कर्म्मी सकल प्रकार के कर्म्मों को करने पर भी, जगत् की पारमार्थिक सत्ता अर्थात् ब्रह्मरूपता को जानकर कर्म्ममार्ग में अहङ्कार आदि बन्धनों से मुक्त होसक्ते हैं। इसी प्रकार भक्ति ने बीच में आकर ज्ञान और कर्म्म में सामञ्जस्य और दोनों को निर्विरोध करदिया है। यही गीता की पूर्णता का लक्षण है, इसलिये गीता के वक्ता श्रीभगवान् श्रीकृष्णचन्द्रजी में इस प्रकार आध्यात्मिक पूर्णता भी होने से वे पूर्ण परमात्मा थे, इसमें कोई सन्देह नहीं है।

पूर्णता का और एक लक्षण यह है कि द्वन्द्व अर्थात् दोनों विरुद्धभावों में सामञ्जस्य रखना। पूर्ण पुरुष अर्थात् मुक्त पुरुष वही होते हैं जिनमें सुख-दुःखादि-द्वन्द्व-सहिष्णुता होती है। उनके चित्त में सुख में हर्ष वा दुःख में विषाद का संस्कार नहीं लगता है, क्योंकि वे सुख दुःख से परे आनन्दमय साम्यदशा को प्राप्त करते हैं। पूर्णावतार में भी यही लक्षण पाया जाता है, क्योंकि पूर्णज्ञानी होने के कारण उनमें सकल प्रकार के विरुद्ध भावों

का सामञ्जस्य रहता है। भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र में इसी प्रकार परस्पर विरुद्धभावों का सामञ्जस्य था, जिससे स्पष्ट सिद्ध होता है कि वे भगवान् के पूर्णावतार थे। अब इन विषयों का दृष्टान्त दिया जाता है। क्षत्रिय की यह प्रकृति है कि युद्ध में अस्त्र लेकर शत्रुओं को मारदेना। गीता में अर्ज्जुन को भगवान् ने उपदेश किया है, कि हे अर्ज्जुन! तुम युद्ध किये विना नहीं रहसक्ते हो क्योंकि:—

प्रकृतिस्त्वां नियोक्ष्यति।

प्रकृति बलात् तुम को युद्ध में नियुक्त करदेगी। लड़ाई देखने से क्षत्रियों के हाथों में स्फुरण होने लगता है, यह क्षत्रिय की स्वाभाविक प्रवृत्ति है। परन्तु श्रीकृष्ण के जीवन में क्या देखते हैं? कुरुक्षेत्र में इतना युद्ध उन्होंने कराया, अट्ठारह अक्षौहिणी सैन्य को मरवाकर संसार का भार हरण किया, तो भी क्षत्रिय होने पर भी, युद्ध में अस्त्र तक धारण नहीं किया। यदि श्रीकृष्णजी सामान्य मनुष्य होते तो ऐसा कभी नहीं कर सक्ते थे। यही उनके पूर्ण चरित्र में दोनों विरुद्ध भावों का सामञ्जस्य है। क्षत्रिय लोग प्रतिज्ञाशूर होते हैं, उनकी प्रतिज्ञा प्राण जाने पर भी नहीं टूटती है। भगवान् सत्य के रूप होने पर भी भक्त के अधीन हुआ करते हैं, इसलिये युद्ध में अस्त्र धारण न करने की प्रतिज्ञा सर्व्वत्र अटूट रहने पर भी, परमभक्त भीष्मदेव की प्रतिज्ञा रखने के लिये अस्त्र धारण करके दोनों विरुद्ध भावों का सामञ्जस्य किया था। कर्म्म संसार में बन्धन का कारण होता है, कर्म्मी लोगों में अपने कर्तृत्व का अभिमान होता है और दूसरी ओर निष्क्रिय होकर आलस्यपरायण होते हैं, इन दोनों भावों का सामञ्जस्य निष्काम कर्म्म है; अर्थात् कर्म्म करते हुए भी उसमें वासना को न रखकर कर्म्म के लिये ही कर्म्म करना है। यथा—गीता में कहा है कि:-

कर्म्मण्येवाऽधिकारस्ते मा फलेषु कदाचन।
मा कर्म्मफलहेतुर्भूर्मा ते सङ्गोऽस्त्वकर्म्मणि॥

मनुष्य का अधिकार कर्म्म करने में है, परन्तु कर्म्म के फल में अधिकार नहीं है, फल की इच्छा से कर्म्म नहीं होना चाहिये और कर्म्म को छोड़ना भी नहीं चाहिये, यही निष्कामकर्म्म का आदर्श है। इस आदर्श को पूर्ण

भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र ने अपने जीवन में पूर्णरूप से दिखा दिया था कि किस प्रकार से सर्व्व कर्म्म करते हुए भी कमलदलस्थ जल के सदृश मनुष्य निर्लिप्त रहसक्ता है । जितना कर्म्म श्रीकृष्णचन्द्र जी ने अपने अवतार में किया था, उतना कर्म्म यदि किसी मनुष्य को करना पड़ता तो कर्म्म के चक्र में पड़कर विक्षिप्त ( पागल ) होजाता । परन्तु अनन्त जटिल कर्म्म होने पर भी श्रीकृष्णचन्द्रजी के मन और बुद्धि पर उन कर्म्मों ने कुछ भी असर ( प्रभाव ) नहीं किया था और उनका वंशी बजाना नहीं छूटा था जो कि आनन्द और निश्चिन्तता का चिह्न-स्वरूप था । योगदर्शन में ईश्वर के लक्षण के लिये लिखा है कि:—

स एव पूर्व्वेषामपि गुरुः कालेनाऽनवच्छेदात् ।

काल के द्वारा परिच्छिन्न न होने से ईश्वर परमज्ञानी ऋषियों के भी गुरु हैं । वह ज्ञान भगवान् कृष्णचन्द्र के भीतर था । समस्त उपनिषदों की सारभूता गीता जिनकी वाणी है, उनके ज्ञान का क्या ठिकाना है ? इतना ज्ञान होने पर भी और सबके गुरु होने पर भी, जब लौकिक जगत् में आये थे, तब लोकाचार को पूरा पूरा निबाहना उनका कर्त्तव्य था, क्योंकि–

यद्यदाचरति श्रेष्ठस्तत्तदेवेतरो जनः ।

श्रेष्ठ पुरुष जो जो आचरण करते हैं, और लोग उनका ही अनुकरण किया करते हैं । इसलिये संसार में आदर्श स्थापन करने के लिये सबके गुरु होने पर भी गुरु सान्दीपिनि मुनि के पास पढ़ने को गये थे और गुरु-दक्षिणारूप से उनके मृत पुत्र को जिला दिया था । इसमें भी दोनों विरुद्ध भावों का सामञ्जस्य और पूर्णता का लक्षण है । संसार में अहङ्कार और धृष्टता का लक्षण बहुत बढ़ा हुआ है, मनुष्य सामान्य शक्ति होने पर भी वर्णधर्म्मों को मिथ्या कहकर कुछ से कुछ करने को प्रस्तुत होजाते हैं । विचार करने की बात है कि श्रीकृष्ण में जितनी शक्ति थी उतनी शक्ति किस ब्राह्मण में थी ? और इसीलिये ही भीष्मदेव ने श्रीकृष्णचन्द्रजी को ही सबसे पहले यज्ञभाग देने का प्रस्ताव किया था; परन्तु इतनी शक्ति होने पर भी वर्णधर्म्म की मर्य्यादा को श्रीकृष्णचन्द्रजी ने नहीं तोड़ा था, क्योंकि वर्णधर्म्म जन्म और कर्म्म से किस प्रकार सम्बन्ध रखता है, यह

श्रीकृष्णचन्द्र अच्छी तरह से जानते थे, इसलिये क्षत्रिय का शरीर होने के कारण युधिष्ठिर के यज्ञ में ब्राह्मणों का सत्कार करने का कार्य्य उन्हों ने लिया था । सर्व्वशक्तिमान् होने पर भी इस प्रकार सब ओर विचार रख कर काम करना यही उनके चरित्र में विरुद्धभावों का सामञ्जस्य और पूर्णता का लक्षण है । आजकल तीस तीस रुपये पानेवाले ऑफ़िसों के क्लर्क अपने मरने के बाद स्त्री के गुज़ारे के लिये लाइफ़इन्शुरेन्स कम्पनी में रुपया जमा करते हैं । वे स्वयं आधे पेट खाकर भी स्त्री के मोह में बद्ध होकर इस प्रकार करते हैं । कर्म्मों पर दृष्टि नहीं डालते । क्या श्रीकृष्णचन्द्रजी चाहते तो अपनी धर्म्मपत्नियों के लिये इस संसार में अपनी लीला समाप्त करने से पहले कुछ रक्षा की व्यवस्था नहीं करसक्ते थे ? तीस रुपया पानेवाले क्लर्क में इतनी शक्ति है तो उनमें क्या कुछ शक्ति की कमी थी ? परन्तु श्रीकृष्णजी इस प्रकार सामान्य विषयी की तरह मोहग्रस्त नहीं थे और न कर्म्मविज्ञान को भूलकर नियति पर हाथ डालने की इच्छा करते थे, इसलिये उनके अपने धाम में सिधार जाने के बाद अर्ज्जुन की भी शक्ति नष्ट होगई और स्त्रियों की भी रक्षा नहीं होसकी । यह भी कृष्ण के दोनों विरुद्धभावों का सामञ्जस्य और उनकी पूर्णता का लक्षण है । संसार में मोहान्ध पुरुष का यह लक्षण है कि अपने आत्मीयजनों को छोड़ने के समय उसको बहुत दुःख होता है । जिसके साथ जितना प्रेम हो, उससे पृथक् होने के समय उतना ही कष्ट होताहै । संसार के मोह काम प्रेम आदि में चित्त को बाँध लेना जीव का लक्षण है और इनसे निर्लिप्त रहना, प्रेम करने पर भी उसमें बद्ध न होना, एवं मोहादि में बद्ध होकर अपने कर्त्तव्य को भूल नहीं जाना, यही मुक्त पुरुष का स्वरूप है । यह भाव श्रीकृष्णचन्द्रजी में पूर्णरूप से था, क्योंकि गोपियों का प्रेम जिस प्रकार उनमें था, अक्रूर के ले जाते समय वे सब जिस प्रकार अत्यन्त दुःख के साथ रोरोकर उन को रोकने का प्रयत्न करती थीं, सामान्य पुरुष की ऐसी शक्ति नहीं थी कि इस प्रकार के प्रेम को छोड़कर चला जाय; परन्तु श्रीकृष्णजी को अपनी व्रजलीला समाप्त करके और और कर्त्तव्य के लिये मथुरा आदि स्थानों में जाना था, इसलिये पूर्णज्ञानी श्रीकृष्णचन्द्रजी के चित्त पर गोपियों के प्रेम और प्रार्थना का कुछ भी प्रभाव न पड़ा और वे उनको छोड़

कर चलेगये। यह भी भगवान् के चरित्र में दोनों भावों का सामञ्जस्य है इस प्रकार निष्पक्ष विचार के साथ जितना ही सोचा जायगा उतना ही श्रीभगवान् श्रीकृष्णचन्द्रजी के लोकातीत चरित्र और पूर्णता की महिमा पूर्णरूप से प्रकट होगी।

पुराणों में पूज्यपाद महर्षियों ने जो असाधारण दैवीचरित्रों का वर्णन करके धर्म्म जगत् का उपकार किया है, वे सब कृष्णचरित्र के सदृश पवित्र व गम्भीर भावों से पूर्ण हैं। यहां पर केवल कृष्णचरित्र को ही आदर्श रखकर पुराणों के स्वरूप की समालोचना की गई। पुराणपाठकों को इसी विज्ञान को सन्मुख रखकर अन्यान्य चरित्रों पर श्रद्धा करनी चाहिये।

गोपियों के भी चरित्र पर मनन करने से अद्भुत रहस्य जान पड़ता है। उनका मधुरभाव और उनका भगवान् के प्रति आत्मसमर्पण ही उनके प्रति भगवान् की कृपा का कारण था। पुराणों के देखने से सिद्धान्त होता है कि गोपियाँ कई श्रेणी की थीं। जनकपुर की भी बहुतसी स्त्रियों ने भगवान् से प्रेम करने के लिये वृन्दावन में जन्म लिया था। और भागवत के प्रमाणों से सिद्ध होता है कि बहुतसी देवियों ने और भगवती माया ने भी गोपीरूप से जन्म लिया था। यथा—भागवत में:—

वसुदेवगृहे साक्षाद्भगवान्पूरुषः परः।
जनिष्यते तत्प्रियार्थं सम्भवन्तु सुरस्त्रियः॥
विष्णोर्माया भगवती यया संमोहितं जगत्।
आदिष्टा प्रभुणांशेन कार्य्यार्थे सम्भविष्यति॥

देवियों को आदेश हुआ कि वसुदेव के गृह में परम पुरुष भगवान् अवतार धारण करेंगे, इसलिये देवियाँ व्रज में उत्पन्न होजायँ और माया भी आवश्यक रूप में वहां प्रकट हो जायगी। इस प्रकार गोपियाँ कई भाग में विभक्त थीं। सभी गोपियों का भगवान् के प्रति प्रेम कान्ताभाव से था। भक्तिशास्त्र में १४ चवदह प्रकार के रस लिखे हैं, उनमें वीर करुण हास्य बीभत्स आदि सात गौण और दास्यासक्ति सख्यासक्ति वात्सल्यासक्ति कान्तासक्ति आदि सात रस मुख्य हैं। इन सब रसों के द्वारा प्रेम करने के विषय में भक्तिशास्त्र का यह भी सिद्धान्त है कि:—

माहात्म्यज्ञानमापेक्षम् ।
तदभावे जारवत् ।

कान्तासक्ति हो, अथवा और किसी प्रकार की आसक्ति हो, सभीमें माहात्म्यज्ञानपूर्व्वक प्रेम होना चाहिये । ईश्वर में माहात्म्यबुद्धि न रखकर प्रेम करने से वह प्रेम जार से प्रेम करने के सदृश होता है । गोपियों की श्रीकृष्णचन्द्र के प्रति प्रेम करने में कान्तासक्ति थी, परन्तु बहुतसी गोपियों को श्रीकृष्ण का माहात्म्यज्ञान था । वे गोपियाँ जानती थीं कि श्रीकृष्णचन्द्र साक्षात् परब्रह्म परमात्मा हैं । जैसा भागवत में कहा है कि:—

"प्रेष्ठो भवाँस्तनुभृताङ्किल बन्धुरात्मा"
"न खलु गोपिकानन्दनो भवा-
नखिलदेहिनामन्तरात्मदृक्" ।

आप सकल भूतों के आत्मा हो, सर्व्वव्यापी अन्तरात्मा भगवान् हो, आदि बहुतसे पहले कहे हुए श्लोकों से गोपियों का श्रीकृष्ण में ईश्वरज्ञान सिद्ध होता है, इसलिये कान्ताभाव से प्रेम करने से माहात्म्यज्ञान रहने के कारण गोपियाँ उन्नत हुई थीं । कान्ताभाव रखने का कारण यह था कि शरीर, मन, आत्मा, सबके साथ परमात्मा का आनन्द भोग करना यदि साधक चाहे तो स्त्रीभाव में ही वह पूरा होसक्ता है, पुरुषभाव में नहीं होसक्ता है, इसलिये उन्होंने स्त्रियों का शरीर धारण किया था, पुरुषों का नहीं किया । इनका अधिकार गोपबालकों से उन्नत था, इसी लिये भगवान् की वंशी-ध्वनि को सुनकर सब गोपियाँ संसार से वैराग्यवती होकर, उन्होंने भगवान के चरणकमलों में ही आत्मा को समर्पण कर दिया था, गोपालबालकों ने ऐसा नहीं किया था । अब प्रश्न यह होसक्ता है कि जब गोपियों ने अपने अपने पतियों को छोड़कर श्रीकृष्ण को ही पति बनाया तो गोपियाँ व्यभिचारिणी और पापिनी क्यों नहीं कहलायँगी ? इसका उत्तर यह है कि यदि गोपियाँ अपने अपने पतियों को छोड़कर और किसी दूसरे मनुष्य को पति बनातीं तो वे अवश्य व्यभिचारिणी और पापिनी कहलातीं और उन को नरक होता; परन्तु जब गोपियों ने सकल पतियों के अन्तरात्मा परम-पति भगवान् में शरीर मन प्राण और आत्मा को समर्पण किया था तो

गोपियों पर व्यभिचारदोष नहीं लगसक्ता है, क्योंकि भगवान् ही जब बहुरूप धारण करके समस्त संसार के पति हैं तोः—

यथा तरोर्मूलनिषेचनेन,
तृप्यन्ति तत्स्कन्धभुजोपशाखाः ।
प्राणोपहाराच्च यथेन्द्रियाणि,
तथैव सर्व्वाऽर्हणमच्युतेज्या ॥

जिस प्रकार वृक्ष के मूल में जल सेचन करने से शाखा पत्रादि सबकी तृप्ति हुआ करती है और जिस प्रकार प्राण के तृप्त होने से इन्द्रियाँ भी तुष्ट होजाती हैं, उसी प्रकार भगवान् की सेवा करने से समस्त पति और समस्त संसार की सेवा होजाती है। विवाह का उद्देश्य यह है कि स्त्री पुरुष में परस्पर के प्रति प्रेम बढ़ाकर भगवान् के प्रति प्रेम का अभ्यास करना। सच्चा प्रेम भगवान् के साथ ही होता है, क्योंकि वही प्रेम नित्य है और भगवान् प्रेम के रूप हैं। भगवान् के प्रेम में दुःख नहीं है, विरह नहीं है, विषाद नहीं है, किसी प्रकार का शोक नहीं है और अशान्ति नहीं है। जीव का हृदय भी इसी नित्य प्रेम के लिये लालायित रहता है। समस्त संसार के जीव इसी परम शान्तिमय प्रेममय भगवान् के चरणकमल को प्राप्त करने के लिये ही अनन्त काल से कालचक्र में घूमरहे हैं। संसार की समस्त अशान्ति और संसार का समस्त चाञ्चल्य इसी निश्चल शान्तिमय परमपद को प्राप्त करने के लिये है। श्रीभगवान् के साथ यही मिलन यथार्थ मिलन और आध्यात्मिक विवाह है। यही विवाह सकल विवाहों का लक्ष्य है। इसी लिये ही समस्त संसार घूमरहा है और अनन्त कर्म्मों का स्रोत वहरहा है। परन्तु भगवान् के निराकार और इन्द्रियों से अतीत होने से एकाएक भगवान् के साथ प्रेम होना कठिन है, इस लिये संसार में स्त्री-पुरुष जीव आपस में प्रेम करके हृदय में जो छिपा हुआ प्रेम है उसको जगाकरके भगवान् के प्रति प्रेम का अभ्यास करते हैं। शरीर के साथ शरीर का सम्बन्ध व मन के साथ मन का सम्बन्ध, यह सभी उसी आध्यात्मिक विवाह अर्थात् भगवान् के साथ प्रेम करने का उपायमात्र है, लक्ष्य आध्यात्मिक विवाह ही है। इस लिये जिसका इस प्रकार आध्यात्मिक विवाह होगया है; अर्थात् जिसने संसार

के प्रेम को तुच्छ समझकर भगवान् के साथ जो प्रेम उसको ही जीवन का एकमात्र लक्ष्य समझलिया है, उसके जीवन का उद्देश्य पूर्ण होचुका है, इसलिये उसको संसार की किसी वस्तु के साथ किसी प्रकार के सम्बन्ध रखने की आवश्यकता नहीं रहती है, क्योंकि भगवान् से प्रेम होजाने पर सब कर्त्तव्य पूर्ण होजाते हैं, फिर उसको किसी बात की जिम्मेवरी ( दायित्व ) नहीं रहती है । भगवान् के प्रति परम प्रेमवती गोपियों के चित्त का यही भाव था । उनकी जीवनतरङ्गिणि सच्चिदानन्दसमुद्र में बहगई थी । उनके सब कर्त्तव्य भगवान् के चरणकमलों में विलीन होगये थे । उनका सब विवाह आध्यात्मिक विवाह में जाकर लय होगया था क्योंकि वे श्रीकृष्णचन्द्र को परमपति परमात्मा जानकर उनमें ही शरीर मन और प्राण को समर्पण करचुकी थीं । समस्त धर्म्मों का त्याग करके धर्म्मरूप शाश्वत भगवान् में आत्मा को अर्पण करचुकी थीं । इसलिये इस प्रकार की कान्तासक्ति में कोई पाप या व्यभिचार नहीं था । श्रीभगवान् ने श्रीगीताजी में कहा है कि:—

ये तु सर्व्वाणि कर्म्माणि मयि संन्यस्य मत्पराः ।
अनन्येनैव योगेन मां ध्यायन्त उपासते ॥
तेषामहं समुद्धर्त्ता मृत्युसंसारबन्धनात् ।
भवामि न चिरात्पार्थ ! मय्यावेशितचेतसाम् ॥
मन्मना भव मद्भक्तो मद्याजी मां नमस्कुरु ।
मामेवैष्यसि युक्त्वैवमात्मानं मत्परायणः ॥
सर्व्वधर्म्मान्परित्यज्य मामेकं शरणं व्रज ।
अहन्त्वां सर्व्वपापेभ्यो मोक्षयिष्यामि मा शुचः ॥

जो भक्त मेरेमें ही समस्त कर्म्मों को अर्पण करके मेरेमें चित्त को रखकर अनन्य योग के साथ मेरी उपासना करेंगे उनको मैं शीघ्र ही संसारसमुद्र से उद्धार करूँगा । हे अर्जुन ! तुम मेरे में चित्त रक्खो, मेरे भक्त बन जाओ, मेरी ही पूजा करो और मुझे ही नमस्कार करो, इससे तुम निश्चय ही मुझे प्राप्त करोगे । समस्त धर्म्मों को त्याग करके केवल मेरी ही

शरण लो, धर्म्मत्याग करने से जो कुछ पाप होगा उससे तुम्हें मैं ही उद्धार करूँगा। गोपियों ने भी इसी प्रकार भगवान् के प्रति आत्मसमर्पण करके सांसारिक स्त्रीधर्म्म को त्याग किया था और आत्मसमर्पण करने के कारण धर्म्मत्याग करने से जो कुछ पाप हुआ था, भगवान् ने उनको उससे उद्धार किया था। यही गोपियों के प्रेम का रहस्य है। गोपियों के प्रेम के रहस्य के विषय में अधिक क्या कहा जाय। गोपियाँ वेद वेदान्त नहीं पढ़ी हुई थीं, परन्तु केवल भक्ति के द्वारा ही भगवान् को उन्होंने अपने वश में करलिया था, क्योंकि भगवान् ने कहा है किः—

अहं भक्तपराधीनो ह्यस्वतन्त्र इव द्विज !।
साधुभिर्ग्रस्तहृदयो भक्तैर्भक्तजनप्रियः॥
नाऽहमात्मानमाशासे मद्भक्तैः साधुभिर्विना।
श्रियञ्चाऽऽत्यन्तिकीं ब्रह्मन् ! येषां गतिरहं परा॥
मयि निर्बद्धहृदयाः साधवः समदर्शनाः।
वशे कुर्व्वन्ति मां भक्त्या सत्स्त्रियः सत्पतिं यथा॥

मैं भक्तों के अधीन हूँ, मेरी स्वतन्त्रता भक्तों के सामने नहीं है, साधुओं के पास मेरा हृदय बँधा हुआ है, साधुओं के विना मैं अपनी आत्मा और श्री को नहीं चाहता हूँ, मैं साधुओं का परम गतिस्वरूप हूँ, मुझमें चित्त को बाँधकर समदर्शी साधुलोग जिस प्रकार सती स्त्री पति को वश में करती है उसी प्रकार मुझको भी वश में करलेते हैं। गोपियों का भी भगवान् के प्रति प्रेम ऐसा ही था। यथाः—

वाणी गुणाऽनुकथने श्रवणौ कथायाम्,
हस्तौ च कर्म्मसु मनस्तव पादयोर्नः।
स्मृत्यां शिरस्तव निवासजगत्प्रणामे,
दृष्टिः सतां दर्शनेऽस्तु भवत्तनूनाम्॥

गोपियों की वाणी भगवान् के गुणगान के लिये थी, उनके कर्ण भगवान् के मधुर गुणगान सुनने के लिये थे, उनके हाथ भगवान् के कार्य्य

करने के लिये थे, उनका चित्त भगवान् के चरणकमलों के ध्यान करने के लिये था, उनका मस्तक भगवान् की मूर्त्ति और तीर्थों में प्रणाम के लिये था, उनकी दृष्टि भगवद्भक्तों के दर्शन के लिये थी। इस प्रकार शरीर मन और प्राण से गोपियाँ भगवान् के प्रति प्रेम करती थीं, इसलिये ही भगवान् ने उनपर इतनी कृपा की थी और अपने मुख से उद्धव को व्रज में भेजते समय उनके प्रेम का वर्णन किया था। यथा—भागवत में:—

ता मन्मनस्का मत्प्राणा मदर्थे त्यक्तदैहिकाः।
मामेव दयितं प्रेष्ठमात्मानं मनसा गताः॥
ये त्यक्तलोकधर्म्माश्च मदर्थे तान्बिभर्म्यहम्।
मयि ताः प्रेयसाम्प्रेष्ठे दूरस्थे गोकुलस्त्रियः॥
स्मरन्त्योऽङ्ग! विमुह्यन्ति विरहौत्कण्ठ्यविह्वलाः।
धारयन्त्यपि कृच्छ्रेण प्रायः प्राणान्कथञ्चन॥

गोपियाँ मुझमें मन व प्राण को समर्पण किये हुई हैं, मेरेही लिये उन्होंने पति पुत्रों को त्याग करदिया है, उनका स्थूल शरीर व्रज में रहने पर भी उनके चित्त आत्मास्वरूप मेरेमें ही लवलीन रहते हैं, उन्होंने मेरेही लिये लोकधर्म्म को त्याग करदिया है इसलिये उनकी रक्षा करना मेरा कर्त्तव्य है, मैं दूर पर हूँ इसलिये मेरे प्रति प्रेमवती गोपियाँ मेरे विरह में बहुत ही दुःख को पारही हैं और "मैं फिर लौटकर आऊँगा" इसी आशा से ही अत्यन्त कष्ट के साथ किसी भी प्रकार से प्राणों को धारण कर रही हैं। यही भगवान् के प्रति गोपियों का प्रेम था, जिसको भगवान् ने उद्धव के सामने अपने मुख से प्रकट किया था।

श्रीमद्भागवत में रासलीला के वर्णन में जितने श्लोक लिखेगये हैं, उन में सभी स्थानों पर श्रीकृष्णजी के लिये योगेश्वर, मन्मथमन्मथ, आत्माराम, आदि विशेषण होने पर भी गोपियों के प्रेम के विषय में कहीं कहीं ऐसे वर्णन मिलते हैं कि जिससे गोपियों में कामादिभावों की प्रतीति होती है। काम की दशा शरीर और मन पर कहां तक अधिकार जमा सकती है

और किस दशा पर पहुंचने से जीव काम से अतीत होसक्ता है इसके तत्त्व को न जानकर श्रीमद्भागवत के उन सब श्लोकों के आश्रय से गोपियों के भाव पर बहुत प्रकार की शङ्काएँ हुआ करती हैं, इसलिये गोपियों के भावों का वर्णन करके शङ्का समाधान किया जाता है। यह बात पहले ही कही जाचुकी है कि जो गोपियाँ पहले जन्म में जनकपुर की स्त्रियाँ थीं, उनमें यही वासना थी कि शरीर मन प्राण और आत्मा के द्वारा भगवान् की सेवा करें अथवा भगवत्सङ्ग का आनन्द लाभ करें, इसीलिये गोपियों में ऐसी इच्छा रहना वासना के अनुसार स्वाभाविक है। इन गोपियों में भी पुनः दो प्रकार की गोपियाँ थीं। एक प्रकार की ऐसी थीं कि जिनको उनके पतियों ने रासलीला की रात में श्रीकृष्णजी के पास जाने नहीं दिया था और इसी दुःख से उन्होंने उसी समय प्राण त्याग दिया था। इन गोपियों के लिये भागवत में कहा है कि:—

अन्तर्गृहगताः काश्चिद्गोप्योऽलब्धविनिर्गमाः।
कृष्णं तद्भावनायुक्ता दध्युर्मीलितलोचनाः॥
दुःसहप्रेष्ठविरहतीव्रतापधुताऽशुभाः।
ध्यानप्राप्ताच्युताश्लेषनिर्वृत्या क्षीणमङ्गलाः॥
तमेव परमात्मानं जारबुद्ध्याऽपि सङ्गताः।
जहुर्गुणमयं देहं सद्यः प्रक्षीणबन्धनाः॥

कोई कोई गोपियाँ जिनके पतियों ने श्रीकृष्णचन्द्रजी के पास उनको जाने नहीं दिया, घर के भीतर जाकर आँखें बन्दकरके श्रीकृष्ण का ही ध्यान करने लगगईं, इस दशा में उनकी मुक्ति के लिये जो शुभ और अशुभ दोनों प्रकार के कर्म्मों का क्षय होना चाहिये था सो होगया, क्योंकि प्रियतम भगवान् के विरह में उनको जो अत्यन्त कष्ट हुआ उससे उनका समस्त अशुभ कर्म्म क्षय होगया और ध्यान के द्वारा परमात्मा के साथ मानसिक रूप से उन्होंने जो सम्बन्धजनित परम सुख भोग किया उससे उनका शुभकर्म्म का बन्धन भी टूटगया, इस प्रकार शुभ अशुभ दोनों प्रकार के कर्म्मों के क्षय होने से मुक्तबन्धन होकर उन गोपियों ने गुणमय देह

को उसी समय त्यागकरके मुक्तिपद को प्राप्त करालिया। भगवद्भाव से सम्बन्धयुक्त गोपियों के ये संयोग वियोगरूपी दोनों भाव होने के कारण तज्जनित सुख और दुःख भी असाधारण था इसमें सन्देह ही क्या है? अतः कर्म्मबन्धन से छूटकर मुक्त होना भी स्वतःसिद्ध है। इन गोपियों का भगवान् के प्रति परमात्मा का ज्ञान नहीं था तौभी जब भगवान् के संग से इनकी मुक्ति होगई थी तो जो गोपियाँ घर से निकलकर भगवान् के पास चली गई थीं और भगवान् का जिनको माहात्म्यज्ञान अर्थात् परमात्मभाव था उनकी मुक्ति के विषय में सन्देह क्या होसक्ता है? अब बात इतनी ही समझने की है कि गोपियाँ दो प्रकार की थीं। पहली श्रेणी की गोपियों का भगवान् के प्रति केवल पति का भाव था, ब्रह्म का भाव नहीं था और दूसरी गोपियों का भगवान् के प्रति पतिभाव था और ब्रह्मभाव भी था एवं दोनों प्रकार की गोपियों में ही कामभाव था। इन दोनों विषयों में ही महाराजा परीक्षित् ने श्रीमद्भागवत में सन्देह किया है कि श्रीभगवान् श्रीकृष्णचन्द्र के प्रति ब्रह्मभाव न रहने पर भी और कामभाव रहने पर भी सब गोपियों की मुक्ति कैसे होगई थी। यथा—भागवत में:—

कृष्णं विदुः परं कान्तं न तु ब्रह्मतया मुने!।
गुणप्रवाहोपरमस्तासां गुणधियां कथम्॥

जिन गोपियों की मुक्ति घर ही में ध्यान के द्वारा होगई थी उनमें श्रीकृष्णजी के प्रति ब्रह्मभावना न होने पर भी उनको ऐसी गति कैसे प्राप्त होगई? इस प्रश्न के उत्तर में श्रीशुकदेवजी ने कहा है कि:—

उक्तं पुरस्तादेतत्ते चैद्यः सिद्धिं यथा गतः।
द्विषन्नपि हृषीकेशं किमुताऽधोक्षजप्रियाः॥
नृणां निःश्रेयसार्थाय व्यक्तिर्भगवतो नृप!।
अव्ययस्याऽप्रमेयस्य निर्गुणस्य गुणात्मनः॥
कामं क्रोधं भयं स्नेहमैक्यं सौहृदमेव च।
नित्यं हरौ विदधतो यान्ति तन्मयतां हि ते॥

**न चैवं विस्मयः कार्य्यो भवता भगवत्यजे।**
**योगेश्वरेश्वरे कृष्णे यत एतद्विमुच्यते॥**

जब भगवान् के प्रति द्वेष करने पर भी शिशुपाल आदिकों को सिद्धि-लाभ हुआ था तो भगवान् के प्रति शरीर व मन के साथ प्रेम करनेवाली गोपियों को सिद्धिप्राप्ति क्यों न होगी, क्योंकि अव्यय निर्गुण परमात्मा का संसार में प्रकट होना केवल मनुष्यों को मुक्ति देने के लिये ही है। जिस प्रकार अमृत को कोई जानकर पीवे या न जानकर भी पीवे तो उससे अमरत्वप्राप्ति होती है; उसी प्रकार भगवान् के स्वरूप को जानकर या न जानकर भी यदि मनुष्य का प्रेम भगवान् के प्रति हो तो सर्व्वशक्तिमान् भगवान् की शक्ति से जीव के समस्त विषयभाव नष्ट होकर अन्त में मुक्ति प्राप्त होती है। भगवान् के प्रति काम हो या क्रोध हो या भय हो या स्नेह हो या ऐक्य हो या मैत्री हो; अर्थात् किसी भी भाव से भगवान् के साथ सम्बन्ध हो तो उसी भाव को लेकर नित्य भगवान् का चिन्तन करते करते जीव तन्मय हो जाते हैं। शास्त्रों में कहा है कि:—

**सति सक्तो नरो याति सद्भावं ह्येकनिष्ठया।**
**कीटको भ्रमरं ध्यायन्भ्रमरत्वाय कल्पते॥**

जैसे एक प्रकार का कीट जिसको तैलपायी ( तिलचट्टा ) कहते हैं वह भ्रमर कीट ( कुम्हार ) से पकड़े जाने पर डर से उसीकी ही चिन्ता करता करता भ्रमर कीट बनजाया करता है; उसी प्रकार चाहे किसी भाव से हो भगवान् का ध्यान करते करते जीव भगवान् में तन्मय होकर अन्त में मुक्तिपद को प्राप्त करते हैं। इसी प्रकार से शिशुपाल आदि को सिद्धि मिली थी और इसी प्रकार से गोपियोंको भी मुक्ति मिली थी। यद्यपि भागवत के वर्णन से प्रतीत होता है कि गोपियाँ स्थूल शरीर के साथ भी भगवान् से मिलना चाहती थीं अर्थात् उनमें स्थूल शरीर के सुख की इच्छा थी परन्तु वह इच्छा तभीतक सम्भव है जबतक मनके साथ सम्बन्ध इन्द्रियों और स्थूल शरीर का रहे क्योंकि स्थूल शरीर का भोग तभीतक सम्भव होसक्ता है। मन ही इन्द्रियाँ और स्थूल शरीर से मिलकर स्थूल

शरीर के भोगों को अनुभव करता है इसलिये जिनका मन जिस समय स्थूल शरीर और इन्द्रियों से पृथक् होकर और किसी ऊँची वस्तु में तन्मय होजाय उनके लिये उस समय स्थूल शरीर का भोग या उस भोग की चिन्ता कुछ भी नहीं रहसक्ती है क्योंकि तन्मय होजाने में मन शरीर से पृथक् होजाता है। गोपियों की दशा ठीक इसी प्रकार की थी। पूर्व्वजन्म की वासना प्रबल होने के कारण भगवान् श्रीकृष्ण को देखते ही पहले पहले गोपियों के चित्त में भले ही भगवान् के साथ स्थूल शरीर से मिलने की इच्छा होजाय, परन्तु भगवान् तो श्रीकृष्ण थे, समस्त संसार के आकर्षण करनेवाले थे, काम क्रोध आदि समस्त इन्द्रियवृत्तियों को खींचकर अपने में लय करनेवाले थे, इसलिये जिस समय गोपियों के चित्त में पहले पहले कुछ कामभाव रहनेपर भी सर्व्वशक्तिमान् सकल रस के आधार सकल वृत्तियों को अपने में लय करनेवाले भगवान् में इस भाव से चित्त को डालते ही, जिस प्रकार नदी समुद्र में लय होकर अपनेको भूल जाती है; उसी प्रकार सच्चिदानन्दसमुद्र भगवान् श्रीकृष्ण में गोपियों की चित्तरूपी नदी जब मिलकर तन्मय होजाया करती थीः अर्थात् भगवान् की शक्ति से मुग्ध होकर उन्हींमें ही मन और प्राण को समर्पणकर गोपियाँ जब तन्मय होजाया करती थीं, उस समय गोपियों का पहला भाव छूट जाया करता था। क्योंकि जब चित्त शरीर और इन्द्रियों से पृथक् होकर भगवान् में लय हो जाय तो स्थूल शरीर के भोग का ध्यान नहीं रहसक्ता है यही दशा गोपियों की थी। और इसी भाव में गोपियाँ अपने मन और प्राण को भगवान् में तन्मय करदिया करती थीं, जिससे उनका समस्त कामभाव नष्ट होकर अन्त में मुक्तिपद प्राप्त होगया था। इस प्रकार विषयभाव छूटकर विषयों से अतीत तन्मयभाव आना और उन्नति होना सामान्य मनुष्य के साथ प्रेम में कदापि सम्भव नहीं होसक्ता है क्योंकि सामान्य मनुष्य के विषयी और प्रकृति के अधीन होने के कारण अपनेमें प्रकृति को लय करने की शक्ति उस मनुष्य में नहीं होती है। गीता में कहा है किः—

आपूर्य्यमाणमचलप्रतिष्ठं,
समुद्रमापः प्रविशन्ति यद्वत्।

तद्वत्कामा यं प्रविशन्ति सर्व्वे
स शान्तिमाप्नोति न कामकामी ॥

जिस प्रकार नदियाँ आकर समुद्र में लय होजाती हैं उसी प्रकार समस्त कामनाओं को जो अपनेमें लय कर सकें वे ही शान्ति को प्राप्त होते हैं। इस सिद्धान्त के अनुसार अपनेमें प्रकृति को लय करने की शक्ति ऐसे सर्व्व-शक्तिमान् समस्त संसार के आकर्षण करनेवाले भगवान् में ही होसक्ती है। भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रजी पूर्णावतार होने के कारण ऐसे ही सर्व्वशक्तिमान् थे, इसलिये गोपियाँ उनके चरणकमल का आश्रयकरके संसारसमुद्र से उद्धार होगई थीं। गोपियों की भगवान् श्रीकृष्णजी में तन्मयता के विषय में कहागया है कि:—

ता माऽविदन्मय्यनुषङ्गबद्ध-
धियः स्वमात्मानमदस्तथेदम्।
यथा समाधौ मुनयोऽब्धितोये,
नद्यः प्रविष्टा इव नामरूपे ॥

जिस प्रकार मुनि लोग समाधिदशा में या नदी समुद्र में लय होने से नामरूपमय द्वैतभाव नष्ट होजाता है; उसी प्रकार गोपियाँ मुझमें चित्त को प्रेम के साथ ऐसा लय करदेती थीं कि उनमें अत्यन्त तन्मयता के कारण द्वैतभाव नहीं रहता था। वे अपनेको पूर्ण रूप से भूलजाती थीं। इस प्रकार की दशा में स्थूल शरीर का भान नहीं रहता है, इसलिये कामभाव भी पूर्ण रूप से नष्ट होजाता है। इस प्रकार से गोपियाँ शरीर, मन और प्राण से भगवान् में प्रीति करके मुक्त होगई थीं। इसको एक दृष्टान्त से समझाया जाता है। यदि तख्ते और लोहे की कीलों से बनी हुई किसी नाव को ऐसे एक समुद्र में बहादिया जाय कि जिसके एक तट पर एक बड़ा भारी चुम्बक का पहाड़ हो, तो वह नाव समुद्र में बहती हुई जब चुम्बक के पहाड़ के पास आजायगी, उस समय चुम्बक की आकर्षणशक्ति से समस्त कीलें नाव से खुलकर पहाड़ में जाकर लगजायँगी और वह नाव खण्ड खण्ड होकर समुद्र में डूब जायगी। ठीक उसी प्रकार गोपियों की अपना शरीर-

रूपी नाव, जो कि काम, मोह, अभिमान, अहङ्कार आदि कीलों से बनी हुई थी, उसको उन्होंने भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र के प्रेमसमुद्र में बहा दिया था, उस प्रेमसमुद्र के किनारे पर चुम्बक के पहाड़रूपी समस्त संसार को आकर्षण करनेवाले श्रीकृष्णजी थे; इसलिये जिस समय गोपियाँ अपने अपने शरीररूपी नाव को प्रेमसमुद्र में बहाती हुई श्रीकृष्ण के पास आजाया करती थीं, तो उनकी आकर्षणशक्ति से उनके शरीररूपी नाव की काम की कील, मोह की कील, अभिमान की कील, अहङ्कार की कील, सब एकबार ही निकलकर श्रीकृष्ण में जाकर लय होजाया करती थीं और गोपियाँ शरीर का सुखभोग, अहङ्कार, मोह, आदि सब कुछ भूलकर श्रीकृष्ण में तन्मय होजाती थीं। उनका शरीर प्रेमसमुद्र में विलीन होजाता था और उनका द्वैतभाव पूर्णतया नष्ट होजाता था। यही गोपियों के प्रेम का रहस्य है जिससे सब प्रकार के भावों के भीतर से भी उनकी मुक्ति होगई थी। यही पुराणकथित रासलीला का आधिभौतिक भाव है, जिसका आदर्श श्रीभगवान् श्रीकृष्णचन्द्रजी ने वृन्दावन में प्रकट करके भक्तजनों का उद्धार किया था।

पूज्यपाद महर्षियों के द्वारा बनाये हुए पुराणशास्त्र की लौकिकभाषा व परकीयभाषा में अनेक विस्मय व सन्देहजनक भाव व गाथाएँ पाई जाती हैं। उनका स्वरूप प्रकट करने और उनके विषय के सन्देहों को दूर करने के लिये गोपीचरित्र की कुछ समालोचना की गई। विषय मीमांसा योग्य अनेक हैं, परन्तु गोपीचरित्र विशेष प्रसिद्ध होने के कारण इस पर ही विचार किया गया। इसी प्रकार पुराण की गम्भीरता समझी जाय।

अध्यात्म, अधिदैव और अधिभूत, इन तीनों भावों के उदाहरण देने के विचार से श्रीकृष्ण-गोपी-संवाद की समालोचना में आधिभौतिक रासलीला का वर्णन ऊपर करचुके हैं। अब अन्य दो भाव क्रमशः वर्णन किये जाते हैं। रासलीला का आधिदैविक भाव देवीभागवत में वर्णन किया गया है। इसमें स्थूल लीला कुछ भी नहीं है। यहां श्रीकृष्णजी वृन्दावन के श्रीकृष्णजी नहीं हैं; अर्थात् परमात्मा के अवताररूप से प्रकटित स्वरूप नहीं हैं, परन्तु साक्षात् परमात्मा ही हैं। यहां परमात्मा की शक्तिस्वरूपिणी प्रकृति या माया ही राधारूपिणी हैं। महाप्रलय के बाद जब ब्रह्माण्ड की

सृष्टि का समय आता है तब परमात्मा अपनी ही शक्ति को प्रकट करके उसके साथ मिलकर ब्रह्माण्ड की सृष्टि करते हैं, उस समय प्रकृति और परमात्मा का जो मेल है उसको देवीरासलीला कहते हैं। यथा—देवीभागवत में:—

स कृष्णः सर्व्वसृष्ट्यादौ सिसृक्षन्नेक एव च ।
सृष्ट्युन्मुखस्तदंशेन कालेन प्रेरितः प्रभुः ॥
स्वेच्छामयः स्वेच्छया च द्विधारूपो बभूव ह ।
स्त्रीरूपो वामभागांशो दक्षिणांशः पुमान् स्मृतः ॥
तां ददर्श महाकामी कामाऽऽधारां सनातनः ।
अतीवकमनीयाञ्च चारुपङ्कजसन्निभाम् ॥
दृष्ट्वा तां तु तया सार्द्धं रासेशो रासमण्डले ।
रासोल्लासे सुरसिको रासक्रीडां चकार ह ॥
नानाप्रकारशृङ्गारं शृङ्गारो मूर्त्तिमानिव ।
चकार सुखसम्भोगं यावद्वै ब्रह्मणो दिनम् ॥
अथ सा कृष्णचिच्छक्तिः कृष्णगर्भं दधार ह ।
शतं मन्वन्तरं यावज्ज्वलन्ती ब्रह्मतेजसा ॥
शतं मन्वन्तरान्ते च कालेऽतीतेऽपि सुन्दरी ।
सुषाव डिम्बं स्वर्णाभं विश्वधाराऽऽलयं परम् ॥

महाप्रलयकाल में सृष्टिकर्त्ता परमात्मा कृष्ण एक ही थे। यथा-श्रुति में:—

सदेव सौम्येदमग्र आसीत् ।

सत्स्वरूप परमात्मा ही पहले एकाकी थे। तत्पश्चात् जब उनमें सृष्टि की इच्छा हुई, तब काल की प्रेरणा से इच्छामय परमात्मा ने अपने शरीर को दो रूप में विभक्त किया। उनका वामभाग स्त्रीरूप और दक्षिणभाग पुरुषरूप हुआ। यही परमात्मा की शक्तिरूपिणी प्रकृति माता है जो कि परमात्मा के वामभाग से प्रकट हुई। अनन्तर परमात्मा में कामभाव होगया और उन्होंने प्रकृति को भी परमसुन्दरी व कामवती देखी। यह काम

वैषयिक काम नहीं है परन्तु जीवों के कर्म्मानुसार सृष्टि की इच्छा है। संसार का समस्त सौन्दर्य्य प्रकृति के ही सौन्दर्य्य से उत्पन्न है। चन्द्र सूर्य्य का सौन्दर्य्य, पुष्पों का सौन्दर्य्य, नर नारी का सौन्दर्य्य आदि सभी सौन्दर्य्य प्रकृति का है, इसलिये परमात्मा ने प्रकृति माता को चारुपङ्कज के सदृश सुन्दरी देखी। उनको ऐसा देखकर रास के ईश्वर सुरसिक भगवान् ने उनके साथ रासलीला की। यहां रासलीला शब्द का तात्पर्य्य सृष्टि के लिये प्रकृति पुरुप का सम्बन्ध है। यह लीला स्थूल लीला नहीं है। इस लीला में नाना प्रकार के शृङ्गार हुए। ये शृङ्गार लौकिक शृङ्गार नहीं हैं, परन्तु जिस रस से संसार में सकल रसों की उत्पत्ति होती है वही रस है, क्योंकि भगवान् रसरूप हैं। उन्हींके रस से संसार में सब प्रकार का रस प्रकट होता है। पति के चित्त में पत्नी के लिये प्रेमरस, माता के चित्त में पुत्र के लिये स्नेहरस, पिता के चित्त में सन्तान के लिये वात्सल्यरस, पुत्रके चित्त में माता पिता के लिये श्रद्धारस आदि सभी रस रसरूप भगवान् के शृङ्गार का फलरूप है, इसीलिये नानाप्रकार शृङ्गार कहागया है। तदनन्तर श्रीकृष्ण भगवान् ने अपनी शक्तिस्वरूपिणी प्रकृति के गर्भ में वीजप्रदान किया। यह वीजप्रदान सृष्टि के पहले जड़ प्रकृति में चेतन सत्ता का सन्निवेश है, क्योंकि प्रकृति के जड़ होने से उनमें स्वयं सृष्टि करने की शक्ति नहीं है, इसलिये भगवान् के द्वारा दत्त वीज अर्थात् चेतनसत्ता को पाकर ही प्रकृति सृष्टि करने को प्रस्तुत होती है। बहुत दिन तक यह वीज प्रकृति के गर्भ में रहा। पश्चात् उसमें से एक अण्ड निकला, जो कि स्वर्णवर्ण और विश्व संसार का आधाररूप था। यह अण्ड सामान्य अण्ड नहीं है, परन्तु ब्रह्माण्ड है जिसमें समस्त संसार दृष्टिगोचर होता है। यही प्रकृति पुरुष के सम्बन्ध से संसार की उत्पत्ति देवीभागवत में वर्णित हुई है। यही रासलीला का आधिदैविकभाव है।

आध्यात्मिक रासलीला योगिजनों के चित्त में नित्य हुआ करती है। इसमें मस्तकस्थित सहस्रदल कमल ही वृन्दावन है। यह बात योगशास्त्र से सिद्ध है कि सहस्रदल कमल के समस्त दल अधोमुख हैं। यथा:—

**वृन्दावनस्थास्तरवः सर्व्वे चाऽधोमुखाः स्मृताः।**

वृन्दावन के समस्त वृक्ष नीचे की ओर झुके हुए हैं । लययोग का यह सिद्धान्त है कि समष्टि और व्यष्टि के सिद्धान्त से ब्रह्माण्ड और पिण्ड एक ही रूप हैं; अर्थात् ब्रह्माण्ड में प्रकृति, पुरुष, सूर्य्य, चन्द्र, नक्षत्र, नदी आदि जो कुछ वस्तु हैं, सबके केन्द्र स्थान प्रत्येक जीव के शरीर में भी विद्यमान हैं । इस विचार से परमात्मा का केन्द्र स्थान जीव-शरीर में सहस्र दल कमल में माना गया है और प्रकृति का स्थान मूलाधारचक्र में है । वहां जो सार्द्धत्रिवलयाकारा ( साढ़ेतीन चक्र लगायेहुए आकार की ) कुलकुण्डलिनी शक्ति रहती है, वही त्रिगुणमयी प्रकृति या माया है । कुलकुण्डलिनी शक्ति के प्रकृति होने से शरीर में समस्त शक्तियों की वह मूलरूप है । उनमें से ही शक्ति निकलकर मन में, इन्द्रियों में और समस्त शरीर की नस नस में व्याप्त होकर कार्य्य करती है । जब तक कुलकुण्डलिनी अधोमुख हुई रहती हैं तब तक उनमें से निकलती हुई समस्त शक्तियाँ विषयवाहिनी होकर जीव को संसार में मुग्ध करती हैं । परन्तु जिस समय योगी योग के द्वारा कुलकुण्डलिनी शक्ति को जगाकर उनके अधोमुख को बदलकर ऊर्द्ध्वमुख करदेते हैं; उस समय जो जो शक्तियाँ अधोमुख कुलकुण्डलिनी से निकलकर जीव को विषयों में मुग्ध करती थीं, वे सब शक्तियाँ ऊर्द्ध्ववाहिनी होकर कुलकुण्डलिनी के साथ साथ सहस्रारस्थित परमात्मा की ओर चलने लगती हैं, जिससे जीव के चित्त से विषयभाव दूर होकर वैराग्य उत्पन्न होता है । यह बात विज्ञानसिद्ध है कि एक ही महाशक्ति तमोगुण का आश्रयकरके जीव को विषयों में मत्त करदेती है और वही शक्ति मुख मोड़कर सत्त्वगुण की ओर चलने से भगवान् की ओर लेजाती है । जो शक्ति सात्त्विकभाव से दया को उत्पन्न करती है, वही शक्ति तामसिकभाव से जीव को निष्ठुर बनातीहै । जो शक्ति सात्त्विकभाव से प्रेम को उत्पन्न करती है, वही शक्ति तामसिकभाव से काम को उत्पन्न करती है । जो शक्ति सात्त्विकभाव से धर्म्म को उत्पन्न करती है वही शक्ति दूसरी ओर से पाप को बढ़ाती है । शक्ति एक ही वस्तु है, केवल विपरीत गुणों के आश्रय से विपरीत फल को पैदा करती है । जबतक कुलकुण्डलिनी शक्ति नीचे की ओर रहती है, तबतक मनुष्यों की समस्त इन्द्रियों की शक्ति वैषयिकभाव को उत्पन्न करती है क्योंकि कुलकुण्डलिनी जब समस्त शक्तियों की मूलरूपा है तो उनके

अधोमुख होने से समस्त शक्तियों से तमोगुण का कार्य्य होता है। इसलिये योगी लोग योग की बहुत प्रकार की क्रियाओं से अधोमुख कुलकुण्डलिनी को ऊर्द्धमुख करदेते हैं, जिससे सकल शक्तियों की आधारभूता कुलकुण्डलिनी इन्द्रियों में, मन में और शरीर में व्याप्त अपनी समस्त शक्तियों को लेकर ऊपर की ओर अर्थात् परमात्मा की ओर चलती हैं। इस समय जीव को वैराग्य प्राप्त होता है। उसकी प्रकृति, उसकी इन्द्रियाँ और उसका चित्त विषयों को त्यागकरके सहस्रारस्थित परमात्मा में जा मिलता है। कुलकुण्डलिनी षट्चक्रभेद करके सहस्रदलकमलास्थित परमात्मा में जा मिलती है। कुलकुण्डलिनी के साथ ही साथ और भी सब उनकी सहचरी शक्तियाँ परमात्मा में जा मिलती हैं। यही लययोग में पुरुष में प्रकृति का लय है, इसीलिये इसका नाम लययोग है। योगी में इस प्रकार से प्रकृति के पुरुष में लय होने को ही आध्यात्मिक रासलीला कहागया है। इस रासलीला में कुलकुण्डलिनी राधा है। दया, क्षमा, ह्री, श्री, धृति, क्षान्ति, स्मृति, अनसूया, आदि अन्तःकरण की समस्त शक्तियाँ इसमें राधा की सहचारिणी वृन्दा, विशाखा, ललिता आदि गोपियाँ हैं। वृन्दावन सहस्रदल कमल है। कृष्णजी परमात्मा हैं, जिनका स्थान सहस्रदल कमल में है। वंशी की ध्वनि ओंकार का नाद है, जिसको योगी लोग सुनते हैं। इसी नाद को सुनकर राधिका और अन्यान्य गोपियाँ संसार को छोड़कर श्रीकृष्णजी से मिलने को चली थीं। कुलकुण्डलिनी के जागने के बाद उसे षट्चक्र में से लेजाने के लिये बहुत प्रकार की योगक्रियाएँ करनी पड़ती हैं। चक्र सब सुषुम्ना नाड़ी में गुंथे हुए हैं, अतः वे कुलकुण्डलिनी के ऊपर की ओर जाने में बाधारूप हैं। राधा और गोपियों को श्रीकृष्ण परमात्मा के दर्शन के लिये जितने प्रकार के कष्ट हुए थे, षट्चक्रभेदन करना उन कष्टों का ही रूप है। नाभिचक्र भेदन करने के समय योगी को कुछ कुछ सिद्धियाँ प्राप्त होती हैं, जिससे योगी में अभिमान उत्पन्न होसक्ता है, गोपियों में जो कृपारूपी सिद्धियों को प्राप्तकरके अभिमान होगया था, वह इसी नाभिचक्रभेदन के समय के अभिमान की ही बात है। हृदयस्थित अनाहतचक्र में आने से योगी में तन्मयभाव आता है, गोपियों का भी तन्मयभाव इसी अवस्था का है। भ्रूमध्यस्थित आज्ञाचक्र में आने-

से कूटस्थ चैतन्य का ज्ञान होता है, गोपियों को भी श्रीकृष्ण के प्रति:—

न खलु गोपिकानन्दनो भवा-
नखिलदेहिनामन्तरात्मदृक् ।

"आप गोपिकानन्दन नहीं हो, समस्त प्राणिमात्र के अन्तरात्माओं के द्रष्टा हो" ऐसा परमात्मा का ज्ञान हुआ था । अन्त में कुलकुण्डलिनी, और शक्तियों के साथ सहस्रारस्थित व्यापक चैतन्य में जाकर जब मिलती हैं तब योगी को ब्रह्ममय जगत् का ज्ञान होता है, उस समय योगी को परमानन्द की प्राप्ति होती है, यही रासलीला का आनन्द है; व्रज की रासलीला में परब्रह्मरूप श्रीकृष्णचन्द्र को गोपियों ने अन्त में सर्व्वत्र देखकर यही परमानन्द प्राप्त किया था । यही योगी के हृदय में नित्य रासलीला है । योगीलोग अपनी प्रकृति को परमात्मा में लयकरके इस नित्यानन्द की उपलब्धि करते हैं । यही रासलीला का आध्यात्मिकभाव है । गुप् धातु का अर्थ रक्षण करना है, जिससे गोप गोपी शब्द बनते हैं, इन गोप गोपी शब्दों के द्वारा धर्म्मरक्षणशालिनी वृत्तियों की बात कही गई है । परमात्मा श्रीभगवान् श्रीकृष्णचन्द्रजी ने योगमाया का आश्रयकरके रासलीला की है, इसका अर्थ यह है कि भगवान् निर्लिप्त चैतन्य हैं, माया सब ही कुछ किया करती है । श्रीकृष्ण को गोपवेश में वर्णन किया गया है और कान्ति शान्ति आदि शक्तिसमूह को गोपीरूप से वर्णन किया गया है, इसका अर्थ यह है कि गुप् धातु का अर्थ रक्षण करना होने से आत्मा की सत्ता से जब जगत् की रक्षा होती है तो परमात्मा श्रीकृष्ण को गोप होना चाहिये और शान्ति दया आदि शरीर-रक्षणकारिणी शक्तियों को गोपी होना चाहिये । श्रीकृष्ण राधा को लेकर अन्य गोपियों से छिप गये, इसका अर्थ यह है कि नित्या परा प्रकृति सर्व्वदा परमात्मा के साथ रहती है, इसलिये अन्य प्रकृतियों से अन्तर होने पर भी पराप्रकृति बराबर भगवान् के साथ रहती है । अन्त में राधिका को भी श्रीकृष्ण त्याग करके, सम्पूर्ण रूप से अदृश्य होगये, इसका अर्थ यह है कि पराप्रकृति से जब सम्बन्ध छूट जाता है तभी ब्रह्म निर्गुण निराकार होते हैं । कन्धे पर चढ़ने को कहकर जो अन्तर्धान होगये इसका अर्थ यह है कि माया ईश्वर के

अधीनहै, किन्तु ईश्वर माया के अधीन नहीं हैं । श्रीकृष्ण की विविध वंशी ध्वनि लययोग के विविध नाद हैं । इस तरह से हरेक लीला पर संयम करने से आध्यात्मिक रास का तत्त्व निकलेगा । पूज्यपाद महर्षियों ने पुराण शास्त्र में कुछ भी नहीं छोड़ा है । इस आध्यात्मिक रासलीला का भी वर्णन देवीभागवत में पाया जाता है । वहां उस प्रकरण में विष्णु और शिव के मिलन से परमानन्द की जब उत्पत्ति हुई, तब शिवजी के ताण्डव नृत्य को देखकर विष्णु भगवान् द्रवीभूत होगये । उस समय गोपियाँ श्रीभगवान् के वियोग से किस भाव को प्राप्त हुई सो संक्षेप वर्णन देवीभागवत में पढ़ने से अध्यात्म तत्त्व-पूर्ण, अतिदिव्य, नित्य, योगीजनहृदयविहारिणी आध्यात्मिक रासलीला का संक्षेप तत्त्व समझ में कुछ आ सकेगा ।

पुराणों में वर्णित यही रासलीला के त्रिभावों की पूर्णता है, इसके जानने से पौराणिक तत्त्वों के समझने में भ्रान्ति नहीं होती है ।

इसी प्रकार देवीभागवत, मार्कण्डेयपुराण आदि में जो देवासुरसंग्राम का वर्णन मिलता है वह बृहदारण्यकोपनिषद् में लिखितः—

द्वया ह प्राजापत्या देवाश्चाऽसुराश्च ततः कानीयसा एव देवा ज्यायसा असुरास्त एषु लोकेष्वस्पर्द्धन्त ।

इस मंत्र का ही व्याख्यारूप है जिसका रहस्य वेदनामक अध्याय में कहा जा चुका है, इसमें भी पुराण के त्रिभावों की पूर्णता का विज्ञान भरा हुआ है । देवासुरसंग्राम आधिभौतिक, आधिदैविक और आध्यात्मिक, इन तीनों प्रकार से ही हुआ करता है । स्थूल संसार में जो दैवीसम्पत्ति और आसुरीसम्पत्तिवाले मनुष्यों की परस्पर में लड़ाई हुआ करती है, इसको ही शास्त्रों में आधिभौतिक देवासुरसंग्राम कहा जाता है । गीता में दोनों सम्पत्तियों के लक्षणों के विषय में श्रीभगवान् श्रीकृष्णचन्द्रजी ने कहा है किः—

अभयं सत्त्वसंशुद्धिर्ज्ञानयोगव्यवस्थितिः ।
दानं दमश्च यज्ञश्च स्वाध्यायस्तप आर्जवम् ॥
अहिंसा सत्यमक्रोधस्त्यागः शान्तिरपैशुनम् ।
दयाभूतेष्वलोलुप्त्वं मार्दवं ह्रीरचापलम् ॥

तेजः क्षमा धृतिः शौचमद्रोहो नाऽतिमानिता ।
भवन्ति सम्पदं दैवीमभिजातस्य भारत ! ॥
दम्भो दर्पोऽभिमानश्च क्रोधः पारुष्यमेव च ।
अज्ञानञ्चाऽभिजातस्य पार्थ ! सम्पदमासुरीम् ॥

-- अभय, चित्तशुद्धि, ज्ञानयोग में अवस्थान, दान, दम, यज्ञ, स्वाध्याय, तप, सरलता, अहिंसा, सत्य, अक्रोध, त्याग, शान्ति, अनिन्दा, दया, निर्लोभता, मृदुता, लज्जा, धीरता, तेज, क्षमा, धृति, शौच, अद्रोह और अमानिता ये दैवीसम्पत्ति हैं । और दम्भ, दर्प, अभिमान, क्रोध, निष्ठुरता और अज्ञानता ये ही सब आसुरीसम्पत्ति हैं । इस प्रकार दैवी और आसुरीसम्पत्तिवाले मनुष्यों में विवाद हुआ करता है । यही आधिभौतिक देवासुरसंग्राम है । इसी प्रकार सूक्ष्म जगत् में सत्त्व गुण की अधिष्ठात्री चेतनशक्ति अर्थात् देवता और तमोगुण की अधिष्ठात्री चेतनशक्ति अर्थात् असुर, इन दोनों शक्तियों में जो संग्राम होता है उसीको ही दैवी जगत् में देवासुरसंग्राम कहते हैं, यही आधिदैविक देवासुरसंग्राम है । और प्रत्येक मनुष्य के चित्त में जो अहिंसा, सत्य, दया, त्याग, शान्ति, धृति, क्षमा आदि दैवीसम्पत्ति और इनके विरुद्ध हिंसा, क्रोध, काम, मोह, अधैर्य्य आदि आसुरीसम्पत्ति हैं, इन दोनों विरुद्ध वृत्तियों में नित्य संग्राम हुआ करता है, इसको ही आध्यात्मिक देवासुरसंग्राम कहते हैं । सत्त्वगुण और तमोगुण के अनुसार ये दोनों वृत्तियाँ मनुष्यों को सदाही अपनी ओर खींचने के लिये प्रयत्न करती हैं, इन दोनों वृत्तियों का संग्राम ही मनुष्य-जीवन का प्रेरक और पुरुषार्थ का रहस्य है । इन दोनोंमें से जिस वृत्ति की जय होती है मनुष्यों का चित्त उसी भाव में भावित होता है । तामसिकवृत्ति के पराजय से मनुष्य सात्त्विक होते हैं और सात्त्विकवृत्ति के पराजय से मनुष्य तामसिक होते हैं । प्रत्येक अन्तःकरण में सात्त्विक और तामसिक अर्थात् दैवी और आसुरीवृत्तियों का जो परस्पर संग्राम है इसीका नाम आध्यात्मिक देवासुरसंग्राम है । यही देवासुरसंग्राम के वर्णन में पुराणों में कथित त्रिभावों की पूर्णता है ।

इसी प्रकार श्रीगंगाजी की उत्पत्ति के विषय में जो कहीं हिमालय से, कहीं शिवजी के मस्तक से और कहीं विष्णुजी से उत्पन्न होना पुराणों में वर्णन किया गया है, वह गंगाजी का आधिभौतिक अर्थात् स्थूल स्वरूप, आधिदैविक अर्थात् सूक्ष्म शक्तिमय देवीस्वरूप और आध्यात्मिक अर्थात् ज्ञानस्वरूप वर्णन करने के लिये ही है।

स्थूल गंगा हिमालय की कन्दरा से निकली है, यह बात सत्य है क्योंकि प्रत्यक्ष है। ऋषियों ने गंगाजी को हिमालय से निकलती हुई देखने पर भी जो शिवजी के मस्तक से गंगाजी का निकलना वर्णन किया है इसमें गंगाजी की आधिभौतिक और आधिदैविक दोनों महिमाओं का देखना ही उन लोगों का उद्देश्य था। जिस प्रकार परमात्मा निराकार होने पर भी अनन्त कोटि ब्रह्माण्डमय यह संसार उनका स्थूल विराट् स्वरूप है जिसका कि दर्शन अर्ज्जुन को मिला था; उसी प्रकार शिवजी का भी विराट् रूप तत्त्वों के विचार से पृथिवी कही जासक्ती है, क्योंकि शास्त्रों में प्रमाण मिलता है कि:—

नभसोऽधिपतिर्विष्णुरग्नेश्चैव महेश्वरी।
वायोः सूर्य्यः क्षितेरीशो जीवनस्य गणाऽधिपः॥

आकाशतत्त्व के देवता विष्णु, अग्नितत्त्व की देवता महेश्वरी, वायुतत्त्व के देवता सूर्य्य, पृथिवीतत्त्व के देवता शिव और जलतत्त्व के देवता गणेश हैं। इस लिये तत्त्वों के विचार से भाव के अनुसार अधिदैव शिव और अधिभूत पृथिवी है। शिवजी की जो मूर्त्ति श्वेतवर्ण, वाघम्बरधारी, श्मशानवासी व भुजङ्गभूषण है, सो उनकी भावमयी मूर्त्ति है जो कि उनके निराकार स्वरूप के साथ भाव के सम्बन्ध से बनी हुई है। इसी भावमय मूर्त्ति को भक्त लोग भाव के अनुसार देख सक्ते हैं। परन्तु जिस मूर्त्ति के साथ गङ्गाजी की उत्पत्ति का सम्बन्ध रक्खा गया है वह शिवजी की भावमयी मूर्त्ति नहीं है किन्तु तत्त्वों के अनुसार विराट् मूर्त्ति है। पृथिवीतत्त्व के अधिदैव शिवजी हैं इसलिये शिवजी का आधिभौतिक स्वरूप अर्थात् स्थूल विराट् मूर्त्ति पृथिवी है। जब पृथिवी शिवजी की विराट् मूर्त्तिहै तो इस विचार से हिमालय शिवजी का मस्तक है क्योंकि मस्तक शरीर के सब अङ्गों से

ऊँचा अङ्ग होता है और हिमालय पृथिवी में सब से ऊँचा अङ्ग है। इसीलिये हिमालय से गंगाजी का निकलना और शिवजी की जटा से गंगाजी का निकलना दोनों एक ही बात है। इस प्रकार स्थूल गंगा हिमालय से निकलने पर भी हिमालय को केवल हिमालय न कहकर ऋषियों ने जो शिवजी के विराट् भाव के सम्बन्ध से गङ्गाजी की उत्पत्ति वर्णन की है, इसका तात्पर्य्य यह है कि यदि ऋषिलोग आजकल के पाश्चात्त्य विद्याभिमानी मनुष्यों की तरह दृष्टिसम्पन्न होते तो प्रत्येक वस्तु को केवल स्थूल भाव से ही निश्चय करके उसके सूक्ष्म और आध्यात्मिक भाव को उड़ा देते, यदि गंगाजी को और जलाशय की तरह जलाशयमात्र ही समझते तो केवल हिमालय से ही उनकी उत्पत्ति बताते, परन्तु ऋषि लोग आस्तिक थे, सभी वस्तुओं में तीन भाव देखते थे, वे तीनों भावों की पूर्णता से ही पूर्णता मानते थे, इसलिये गंगाजी को केवल जलाशय न समझकर वे उनको देवी समझते थे। गंगाजी में दैवीशक्ति ऋषियों को देखने में आती थी। इसी दैवीशक्ति का प्रकाश शिवजी के आश्रय से हुआ था, क्योंकि शिवजी महाशक्ति के पति हैं, इसलिये दैवीशक्ति के आधार हैं, उनके मस्तक से निकली हुई गंगाजी में अनन्त दैवीशक्तियाँ भरी हुई हैं, जिससे गंगाजी त्रिलोकतारिणी पतितपावनी हैं, जिनके स्पर्श से सगर वंश के शापग्रस्त मनुष्यों का उद्धार होगया था। यही महान् देवता, शिवजी के मस्तक से दैवीगंगा के निकलने का रहस्य है। इस प्रकार से शिवजी के विराट्रूप से स्थूल गंगा और शिवजी की दैवीसत्ता के आश्रय से शक्तिमयी दैवीगंगा प्रकट हुई।

अब गंगाजी की दैवीशक्ति जो कि मन्दाकिनीरूप से स्वर्ग में विराजमान थी और जिसको भगीरथ ने शिवजी की सहायता से संसार के मनुष्यों के उद्धार के लिये अपनी तपस्या के बल से प्रकट करदिया था, वह शक्ति क्या वस्तु है सो वर्णन किया जाता है। यह बात विज्ञानसिद्ध है कि जड़ वस्तु में जो कुछ शक्ति देखने में आती है सो सब दैवीशक्ति का ही स्थूल के आश्रय से विकाशमात्र है। यह बात पहले ही कही गई है कि प्रत्येक जड़ वस्तु में कार्य्यकारिणी शक्ति तभी होसक्ती है जब उस के चलानेवाली चेतन शक्ति हो; अर्थात् प्रत्येक जड़शक्ति चेतनशक्ति के

आश्रय से ही सब कार्य्य को करसक्ती है । जड़ हवा में जो कुछ शक्ति है वह कभी नहीं काम करसक्ती यदि वायु के चलानेवाली चेतनशक्ति न होती । जड़ अग्नि में जो कुछ शक्ति है वह कभी नहीं काम करसक्ती यदि आग के चलानेवाली चेतनशक्ति कोई न होती । ये सब चेतनशक्तियाँ देवता या देवी कहलाती हैं । इसी प्रकार जिस चेतनशक्ति के प्रताप से गंगाजल संसार में अनन्त कार्य्यों को करता है उस चेतनशक्ति का नाम गंगादेवी है । इसी गंगादेवी के रहने से ही गंगाजल में कई प्रकार की शरीर आरोग्य करने के लिये स्थूलशक्तियाँ और मन व आत्मा को पवित्र करनेवाली सूक्ष्म शक्तियाँ हैं। गंगाजल में जो अद्भुत स्थूल शक्ति विद्यमान है, जिसको इतने दिन बाद पश्चिमी विद्वानों ने कुछ कुछ निर्णयकरके सबकी आँखें खोलदी हैं, इसी शक्ति की प्रशंसा के लिये गंगाजी की स्तुति से हमारे ऋषिलोगों ने ग्रन्थ के ग्रन्थ भरडाले हैं । परन्तु दुर्भाग्य है उन पाश्चात्य विद्याभिमानियों का, जो कि पहले अपने वृद्ध पिता ऋषियों की बात को नहीं मानते थे, अब उन्हीं बातों को पश्चिमी सायन्सवेत्ताओं के मुख से सुनकर मानने लगे हैं । जब तक सायन्स ने गंगाजल की शक्ति के विषय में कुछ भी निर्णय नहीं किया था; तब तक पाश्चात्य विद्याभिमानी लोग समझते थे कि गंगा का जल और कूप का जल एक ही प्रकारका है, दोनोंमें कोई भेद नहीं है क्योंकि दोनों ही हैड्रोजन (Hydrogen) और एक्सीजन (Oseygen) के मिलानसे बनेहुए हैं । अब उनको पता लगगया है कि गंगा की हवा, गंगा की मिट्टी, गंगा का जल, सभीमें शरीर को पुष्ट और आरोग्य करने की शक्ति विद्यमान है । गंगा की मिट्टीके मलने से सब तरह के चर्म्मरोग आराम होते हैं । गंगाजल में स्नान करने से मस्तक की बीमारी अच्छी होती है । गंगा के वायु के सेवन से शरीर में कोई रोग नहीं रहता है । गंगा के जल पीने से अजीर्णरोग की तो बात ही क्या, जीर्णज्वर आदि कठिन रोग भी आराम होजाते हैं । केवल इतना ही नहीं, किन्तु बड़े बड़े सायन्सवेत्ताओं ने कह दिया है कि गंगाजल में शरीर के बल को बढ़ाने की अपूर्व्व शक्ति विद्यमान है, जिस से दुर्बल रोगी रोग से मुक्त होने के बाद शरीर में बल बढ़ाना चाहे तो उसको डॉक्टरी टॉनिक ( Tonic ) खाने की आवश्यकता नहीं है, केवल गंगाजल पान और गंगास्नान से ही शरीर में पूर्ण बल प्राप्त होता है । यह

भी दिखाया गया है कि कूप आदिकों के जल दो चार दिन में ही खराब होकर पीने योग्य नहीं रहते, परन्तु गंगाजल चाहे कितनी ही दूर लेजाकर वर्षों तक रखने पर भी कुछ भी खराब नहीं होता है, वैसा ही स्वादिष्ट और पान करने योग्य रहता है। जितने संक्रामक रोग या प्लेग आदि कठिन कठिन रोग देश में बहुत ही अनिष्ट करते हैं वे सब प्रायः खराब स्थान और खराब जल में उत्पन्न होते हैं। मलेरिया, प्लेग, हैज़ा आदि बीमारियाँ इस प्रकार के रोग के कीटों से फैलती हैं। हैज़े के कीट जल में ही बहुत उत्पन्न होते हैं, परन्तु परीक्षा करके देखा गया है कि गंगाजल में कभी किसी रोग का कीट पैदा नहीं होता, इतना तक कि गंगाजल में रोग के कीट लाकर छोड़ देने पर भी वे कीट मर जाते हैं। गंगाजल में इस प्रकार की अपूर्व्व शक्ति है, इसीलिये ऋषिलोगों ने गंगाजल की इतनी स्तुति की है। कहा है कि:—

शरीरे जर्ज्जरीभूते व्याधिग्रस्ते कलेवरे।
औषधं जाह्नवीतोयं वैद्यो नारायणो हरिः॥

शरीर के जर्ज्जर होजाने पर और व्याधियों से ग्रस्त हो जाने पर गंगा जल ही औषध है और श्रीमन्नारायण ही वैद्यराज हैं। गंगाजल ही श्रेष्ठ औषधि है, यह सब कहना गंगाजल में जड़ शक्ति का लक्षण है। इस जड़ शक्ति की मूलस्वरूपिणी चेतनशक्ति संसार में गंगादेवीरूप से प्रसिद्ध हैं, जिनकी शक्ति की महिमा समस्त हिन्दूशास्त्रों में वर्णन की गई है। यथा— गंगा के स्पर्श से, यहां तक कि स्मरण से भी पाप दूर होता है। ऋग्वेद में भी स्तुति की है कि:—

इमं मे गङ्गे यमुने सरस्वति शुतुद्रि स्तोमं सचत।

हे गंगे, यमुने, सरस्वति, शुतुद्रि, तुम मेरे यज्ञ को सेवन करो। यहां गंगा आदि अधिष्ठात्री देवियों का आवाहन किया गया है। रामायण में सीताजी की उक्ति है कि:—

त्वं हि त्रिपथगे! देवि! ब्रह्मलोकसमक्षमे!।
सा त्वां देवि! नमस्यामि प्रशंसामि च शोभने!॥

हे देवि! तुम स्वर्ग, मर्त्य, पाताल, तीनों लोकों में तीन रूप से जाने

वाली व ब्रह्मलोक प्राप्त करानेवाली हो, तुमको प्रणाम करती हूँ और तुम्हारी स्तुति करती हूँ।

संसार में शक्ति ही की पूजा हुआ करती है, रक्त मांस की नहीं। शक्ति ही दूसरे के चित्त पर प्रभाव डाल सक्ती है। शक्तिमान् पुरुष ही अपनी वाणी और कार्य्य के द्वारा सबका चित्त आकर्षण करते हैं। जिनमें शक्ति नहीं है उनके कोई वश में नहीं होते हैं। आज गंगाजी की इतनी निन्दा होने पर भी व उनकी महिमा को उड़ादेने के लिये इतनी चेष्टा होने पर भी लाखों करोड़ों मनुष्य, जो गंगा का नाम सुनते ही भक्तिभाव के द्वारा आकृष्ट होते हैं, उनके पवित्र जल में स्नानकरके समस्त पाप नाश और मुक्तिपद प्राप्त करने की आशा रखते हैं, एवं सामान्य पर्व्व में भी अत्यन्त कष्ट सहन करके हरिद्वार आदि तीर्थों में जाकर स्नान करके आत्मा को पवित्र करते हैं, यदि गंगाजी में दैवीशक्ति न होती तो ऐसा होना कभी सम्भव न होता। यह सब गंगाजी की शक्ति का ही परिचय है। मूर्त्तिपूजा का रहस्य जो कि आगे बताया जायगा, उसके जानने पर मालूम होगा कि हिन्दू पाषाण आदि की मूर्त्ति की पूजा नहीं करते, परन्तु उन मूर्त्तियों के द्वारा अपनी श्रद्धा, भक्ति, क्रिया आदि के बल से सर्व्वव्यापक भगवान् की शक्ति को प्रकटकरके उसीकी पूजा करते हैं। भक्त लोगों में जो श्रद्धा, क्रिया और भक्ति की शक्ति है वही शक्ति भगवान् की दैवीशक्ति को मूर्त्ति के ज़रिये से प्रकट करदेती है। मूर्त्ति केवल ज़रिया है, उसमें भगवान् की शक्ति प्रकट होना तभी सम्भव होसक्ता है जब साधक की श्रद्धा और क्रिया ठीक ठीक हो। गंगाजल में जो दैवीशक्ति का समावेश है वह भी इसी विज्ञान के अनुसार है; अर्थात् जो गंगा की दैवीशक्ति मन्दाकिनीरूप से दिव्य लोक में व्यापक थी, उसीको भक्त भगीरथ ने अपनी तपस्या और भक्ति के बल से मर्त्यलोक में गंगादेवीरूप से प्रकट करदिया था। इस विज्ञान को ऐसे भी समझ सक्ते हैं। यथा—सायन्स से सिद्ध होचुका है कि सूक्ष्मशक्ति के घनीभाव से ही स्थूल वस्तु बनती है। सूक्ष्मशक्ति में स्पन्दन के आधिक्य होने से सूक्ष्मता नष्ट होकर स्थूलता आती है। प्रलय के समय स्थूल वस्तुएँ नष्ट होकर शक्ति ही रहजाती है। फिर सृष्टि के समय वही शक्ति घूमती हुई गाढ़ी होकर स्थूल संसाररूप से परिणत होजाती है। हिन्दूशास्त्र का भी

यही सिद्धान्त है कि प्रलय की दशा में स्थूल दृश्य जगत् नष्ट होकर प्रकृति के गर्भ में लय होजाता है। प्रकृति भगवान् की शक्ति है। वह भी परमात्मा में लय होजाती है। इसप्रकार हिन्दूशास्त्रों में सूक्ष्मशक्ति से स्थूल जगत् का विकाश होना लिखित है। गंगाजी की जो सूक्ष्म चेतन शक्ति मन्दाकिनी-रूप से दिव्य लोक में विराजमान थी, वही भक्त भगीरथ की तपस्या के बल से द्रव होकर स्थूल गंगारूप से शिवजी की जटा से बहने लगगई। यही गंगादेवी के प्रकट होने का रहस्य है।

तीसरी आध्यात्मिक गंगा, जिसको ज्ञानगंगा बोलते हैं, जिसके लिये श्रीभगवान् शङ्कराचार्य्यजी नेः—

**ज्ञानप्रवाहा विमलाऽऽदिगङ्गा ।**

"ज्ञानरूप प्रवाहवाली गंगा विमला आदिगंगा है" ऐसी स्तुति की है, उनकी उत्पत्ति भगवान् विष्णु से है। विष्णुजी परमात्मा की चित्सत्ता अर्थात् ज्ञानसत्ता के केन्द्ररूप हैं, इसलिये उनसे ही ज्ञानगंगा का निकलना विज्ञान-सिद्ध है। इसीको ही किसी किसी पुराण में वर्णन किया है कि शिवजी के नृत्य को देखकर विष्णु द्रव होगये और उसीसे गंगा निकली, यह सब उसी भाव का वर्णन है, इसी लिये ही गंगा का नाम ब्रह्मद्रव है। जिस विष्णुपद से गंगा निकली है उसका तात्पर्य्य बहुत ही सुगम है। ब्रह्मपद कहने से जिस प्रकार ब्रह्मभावरूप तात्पर्य्य समझा जासक्ता है; उसी प्रकार विष्णुपद कहने से सर्व्वव्यापक चिन्मय विष्णु भगवान् का विष्णुभाव समझा जायगा; अर्थात् पदशब्द यहां भावबोधक है। यही गंगाजी का आध्यात्मिक स्वरूप है।

इस प्रकार गंगाजी के स्वरूप के विषय में पुराणकथित त्रिभाव की पूर्णता है। पुराणों के गम्भीर रहस्यों पर जितना ही विचार किया जायगा उतना ही सर्व्वत्र आध्यात्मिक, आधिदैविक और आधिभौतिक इन तीनों भावों की पूर्णता दृष्टिगोचर होगी।

(३) पुराणों की तृतीय पूर्णता त्रिगुणानुसार त्रिविध अधिकारवर्णन में है। संसार त्रिगुणमय है, इसलिये संसार में तीन प्रकार के अधिकारी होते हैं। पुराणों की महिमा यह है कि तीनों प्रकार के अधिकारियों का ही कल्याण करते हैं।

पुराण सात्त्विक अधिकारी के लिये परमहंस संहिता हैं जिनमें मुमुक्षु जीव के वास्ते अपूर्व्व वैज्ञानिकतत्त्वों का वर्णन किया गया है। परात्पर पर-ब्रह्म सृष्टि से अतीत और प्रकृति से परे हैं। माया उनको स्पर्श नहीं कर सक्ती है। उनकी अपूर्व्व सत्ता समस्त जीवों में विद्यमान है, परन्तु जीव अ-विद्याग्रस्त होने के कारण उनकी सत्ता को जान नहीं सके हैं। जन्मजन्मा-न्तरकृत तपस्या और निष्कामकर्म्म के द्वारा चित्त का समस्त मल नष्ट होने से स्वयम्प्रकाश भगवान् की पवित्र सत्ता उसी निर्मल अन्तःकरण में प्रकट होकर साधक को निर्व्वाणपद प्राप्त कराती है। यही सात्त्विक अधिकारी के लिये पुराणरूप परमहंस संहिताओं का परम अपूर्व्व उपदेश है।

इसी तरह राजसिक अधिकारियों के लिये सकामकर्म्म और सकाम उपासना का उपदेशकरके पुराण उनको स्वर्गादि दिव्यलोकसमूह का सुख-उपभोग कराकर उत्तरोत्तर उन्नत लोकसमूह को प्राप्त कराते हैं। पु-राणों में कितने ही सकामव्रत और इष्टापूर्त्तादि सकाम कर्म्मसमूह का वर्णन है, जिन कर्म्मसमूह का यथाविधि अनुष्ठान करने से उनके फलरूप से वे जीव दिव्य विमानों पर चढ़कर, स्वर्गलोक में जाकर, स्वर्ग के अपूर्व्व भोगसमूह का भोग करते हैं। तदनन्तर कर्म्मफलावसान में पृथिवी पर आकर और कर्म्मों का नश्वरत्व जानकर ज्ञान के द्वारा मुक्तिलाभ करते हैं। इसी तरह से भगवान् की सकाम उपासना और देव देवी आदि समस्त भगवान् की शक्तियों की सकाम उपासना के द्वारा उपासकगण को इहलोक और पर-लोक में विविध प्रकार के सुखों का अधिकारी बनाकर, कभी विष्णुलोक में, कभी विष्णु के अपूर्व्व कानन में दिव्य पुष्पसमूह के मधुपानकारी भ्रमर, कभी उसी काननविहारी विविध सौरभाघ्राणकारी भगवान् के पार्श्वचर, कभी कैलास के मङ्गलमय शङ्कर के शान्तिमय भवन में भगवती के चरणसेवक और कभी कुबेर के धनभण्डार में विपुलैश्वर्य्याधिकारी बनाकर पुराण ही धीरे धीरे उनकी उन्नति करता है।

जो तामसिक अधिकारी हैं, जिनको अधर्म्म धर्म्मरूपेण और धर्म्म अधर्म्मरूपेण प्रतीत होता है, उनको नरक का भीषण भय दिखाकर, नरक में पापियों को कैसी भीषण यन्त्रणा होती है, इसका अपूर्व्व सत्य सत्य

वर्णन करके पुराण ही उनकी धर्म्ममार्ग में प्रवृत्ति कराता है । यही पुराण की अपूर्व महिमा और जगत्-कल्याणकारिता है ।

( ४ ) पुराण की चतुर्थ पूर्णता सकल प्रकार के जीवों की आध्यात्मिकोन्नति-साधन में है । नित्यानन्दप्रवासी जीव जिस आनन्द के लिये प्रातःकाल से सायङ्काल तक और सायङ्काल से प्रातःकाल तक कठिन परिश्रम करके आनन्द के बदले में विषय रूप विषयन्त्रणा को लाभ करते हैं, ज्ञानपिपासु जीव जिस ज्ञान के अन्वेषण में निशिदिन तत्पर होने पर भी माया के द्वारा मुग्ध हो अज्ञानरूपा मरीचिका ( मृगजल ) में शुष्ककण्ठ होकर हाहाकार करते हैं, उन्हीं ज्ञानभ्रान्त और प्रेमभ्रान्त जीवों के लिये पुराण पथप्रदर्शन करते हैं । पुराण ही संसारसमुद्र में बहती हुई, विपत्ति के विविध तरङ्गों से पूर्ण, जीवरूपी तरणि के लिये ध्रुव तारा हैं । इन्हीं पुराणों को ही आश्रयकरके कितने अज्ञानी जीव प्रकृति राज्य को अतिक्रम करके ब्रह्मपद को प्राप्त करते हैं इसकी इयत्ता ( सत्यगणना ) कौन करेगा ? कठिन कण्टकों से पूर्ण वेद के दुर्गम मार्ग पर कौन चल सक्ता था ? यदि पुराण न होते । वेद की कठिन भाषाएँ और वेद के कठिन भाव यदि पौराणिक सरल भाषाएँ और सरल भावों के द्वारा प्रकटित नहीं होते तो समस्त जीव वेद की पवित्र ज्योति से वञ्चित रहकर अन्धकारमय संसारकूप में पड़े रहते । दर्शनशास्त्र समस्त परम तत्त्वों के साक्षात्कार के लिये दिव्य नेत्ररूप हैं परन्तु ऐसे दिव्य नेत्र कितने मनुष्यों को मिल सक्के हैं ? दर्शनों के अधिकारी कम लोग हुआ करते हैं, केवल पुराणों की ही महिमा है कि जिसके द्वारा कठिन दार्शनिक सिद्धान्त सरल भाषा में प्रकट हो अतिसामान्य अधिकारी के लिये भी आध्यात्मिक उन्नति के कारण होते हैं ।

( ५ ) पुराण की पाँचवीं पूर्णता कर्म्म उपासना व ज्ञान का तत्त्वनिर्णय करते हुए कर्म्मयोग का आत्मत्याग, ज्ञान की गम्भीरता और भक्ति की माधुरीवर्णन में है । जगत् में अधिकारी तीन प्रकार के होते हैं । रजस्तमः प्रकृति के जीव कर्म्म के अधिकारी, रजस्सत्त्वप्रकृति के जीव उपासना के अधिकारी और सात्त्विक प्रकृति के जीव ज्ञान के अधिकारी होते हैं । पुराणों ने जीवों के ऊपर क्या अपूर्व कृपा की है कि इन तीनों प्रकार के अधिकारियों के कल्याण के अर्थ उन्होंने अपने विराट् शरीर को त्रिधा विभक्त

करके कर्म्मी के अर्थ कर्म्मप्रधान भाग, उपासक के अर्थ उपासनाप्रधान भाग और ज्ञानी के अर्थ ज्ञानप्रधान भाग को अर्पण किया है । प्रत्येक पुराण में सब प्रकार के अधिकारियों के अर्थ कल्याणप्रद वस्तु होने पर भी पुराणसमूह को प्रधानतः तीन श्रेणी में विभक्त कर सक्ते हैं। यथा—कर्म्मप्रधान पुराण महाभारतादि, उपासनाप्रधान पुराण श्रीमद्भागवतादि और ज्ञानप्रधान पुराण योगवासिष्ठादि। योगवासिष्ठ को महारामायण अथवा रामायण नाम से भी कहीं कहीं कहाजाता है, इसकारण ज्ञानप्रधान पुराण रामायणादि हैं, ऐसा भी कहसक्ते हैं । मर्य्यादापुरुषोत्तम श्रीरामचन्द्रजी की लीलावर्णनकारी वाल्मीकीय रामायण भी धर्म्मज्ञानलाभ में उपकारिणी होने से ज्ञानप्रधान ही है ।

महाभारत का कर्म्मक्षेत्र क्या विशाल है ? जिस विशाल कर्म्मयज्ञ की देवता यज्ञेश्वर नारायण हैं, जिस कर्म्मयज्ञ में होता समस्त देवर्षिपितृगण हैं, जिस कर्म्म यज्ञ में आहुति अष्टादश अक्षौहिणी सेना ( वीर पुरुषगण ) हैं, जिस कर्म्मयज्ञ का फल संसार का गुरुभारहरण, अधर्म्म का समूलोन्मूलन और धर्म्मराज्य का संस्थापन है, जिस कर्म्मयज्ञ में वीरता की पूर्णता, उदारता की पूर्णता, क्रूरता की पूर्णता, धर्म्मभाव की पूर्णता, स्वार्थत्याग की पूर्णता, विरोध की पूर्णता, लोकशिक्षा की पूर्णता, ज्ञान विज्ञान की पूर्णता, इस प्रकार से पूर्णता की पराकाष्ठा होगई थी, जिस कर्म्मयज्ञ में व्रती होकर अन्ध को दिव्य नेत्र लाभ हुआ था, पङ्गु ने हिमागिरि को उल्लङ्घन किया था और स्वयं भगवान् को भी अपनी सत्य प्रतिज्ञा भङ्ग करनी पड़ी थी, इस कर्म्मप्रधान महाभारत के द्वारा पुराणों ने जगत् का कितना कल्याण किया है, उसका वर्णन नहीं होसक्ता है ।

इसी प्रकार उपासनाप्रधान जिन श्रीमद्भागवतादि में भक्ति की अपूर्व्व लीला, पुण्यश्लोक भगवान् की अपूर्व्व गुणकथा और चतुर्दश रसों की अपूर्व्व माधुरी, उन के प्रति पत्र को पवित्र कर रही है । श्रीभगवान ने निर्गुण निराकार होने पर भी जिन भागवतादि महापुराणों की महिमा प्रकट करने के अर्थ विविध मनोरम, नयनरञ्जन और चित्तचातकिनी के अर्थ अमृतधारामय, सगुण रूप धारणकरके जगत् में भक्तिस्रोत प्रवाहित करदिया है, जिसको भावुक लोग सदा ही सेवन करके भाव-

समुद्र में अवगाहन करते हैं। जिस भागवत के अर्थ यह प्रशंसा है कि:—

निगमकल्पतरोर्गलितं फलम्,
शुकमुखादमृतद्रवसंयुतम्।
पिबत भागवतं रसमालयम्,
मुहुरहो रसिका! भुवि भावुकाः॥

भागवत वेदरूप कल्पतरु का रसाल फल है और वो शुक के मुख के अमृत द्रव से संयुक्त है अतः हे भावुक रसिको! मुक्तिपर्य्यन्त उस भागवतरूप फल के रस को वारंवार प्रसन्नतापूर्व्वक पान करो। उन उपासनाप्रधान श्रीमद्भागवतादि पुराणों की जगत्-कल्याणकारिता के विषय में जो जितना कहे उतना ही थोड़ा है।

ज्ञानप्रधान योगवासिष्ठादि के द्वारा, कठिन और अतिगहन ज्ञान के विषयों को अतिमधुररूप से गाथाओं के द्वारा चित्त के भीतर प्रविष्ट कराकर, उसकी विशुद्ध ज्योति से अज्ञानान्धकार को दूर करके ज्ञानालोक को किस प्रकार से प्रकाशित किया गया है सो अवर्णनीय है। जिस योगवासिष्ठ के वक्ता ज्ञानघन वसिष्ठ महर्षि, जिस योगवासिष्ठ के श्रोता पूर्णब्रह्म नारायण श्रीरामचन्द्र, जिस योगवासिष्ठ के श्रवण, मनन और निदिध्यासन के फलरूप अमृतफल के आस्वादन के द्वारा श्रीभगवान् रामचन्द्र के अशान्त चित्त में शान्ति आगई थी, उन योगवासिष्ठप्रमुख ज्ञानप्रधान पुराणों के विषय में क्या कहें, पुराणों के द्वारा यही जगत्-कल्याणकारिता है।

(६) पुराणों की षष्ठ पूर्णता उनकी परम आस्तिकता में है। पाठक! यदि तुम एकाधार में सकल प्रकार की पूजापद्धति जानना चाहते हो तो पुराणों को देखलो। यदि अपने संतप्त हृदय को आस्तिकतारूप अमृतधारा से भरना चाहो तो पुराणों का आश्रय लो। पुराण संसाररूपी मरुभूमि के मरूद्यान (मरुभूमि में स्थित उद्यान) हैं। पुराण दुःखदावानलदग्ध हृदय के लिये मन्दाकिनी की शीतल धारारूप हैं। पुराण उपासनाविहीन और भक्तिविहीन शुष्कहृदय के लिये अमृत के समुद्ररूप हैं। पुराणों में निर्गुण उपासना का उच्च अधिकार है, पुराणों में सगुणोपासना का मध्याऽधिकार है, पुराणों में अवतारोपासना का अपूर्व्व महत्त्व है, पुराणों में

मूर्त्तिपूजा रूप विज्ञान का अपूर्व भाण्डार भरा हुआ है, पुराणों में ऋषिदेव-पितृरूप नित्य शक्तिसमूह की अपूर्व महिमा है। और अधिक क्या कहें भूतप्रेतादि की निकृष्ट उपासना भी पुराणों में विद्यमान है। पुराणों में आस्तिकता की पूर्णता है, जिस पूर्णता के लिये प्रत्येक देवता के नाम से अथवा एक एक अवतार के नाम से पुराण अपने नामकरण करके धन्य हुए हैं। आज विष्णुपुराण न होता तो विष्णु भगवान् की अपूर्व महिमा जगत् के जीवों के हृदयगोचर कैसे होती ? आज देवीभागवत न होता तो देवी का असुरदलन, देवासुरसङ्ग्राम में दैवीशक्ति का माहात्म्यप्रकटन, लोलरसना विकटदशना रणरङ्गिणी श्यामा के भीषण गर्ज्जन एवं अट्टहास्य के द्वारा दैत्यों का हृदयविदारण तथा आसुरी शक्ति का समूलोन्मूलन कैसे मनुष्यों को विदित होसक्ता ? आज यदि मत्स्यपुराण, कूर्म्मपुराण, वाराहपुराण आदि पुराण नहीं होते तो अवतारों की अपूर्व लीला और विभूतियों की अपूर्व महिमा जगत् में किस तरह प्रकट होती ? विश्व जगत् की परिपालना के लिये देवशक्ति, ऋषिशक्ति और पितृशक्ति के द्वारा किस प्रकार से जगत् की रक्षा होरही है और किस परमाशक्ति के रहने से जगच्चक्र की गति बनी हुई है, इन सब शक्तियों का विलास वर्णनकरके आस्तिकता के परम भाव से हृदय को पूर्ण करनेवाले पुराण ही हैं।

( ७ ) पुराण की सप्तम पूर्णता सकल भावों के समन्वय में है। पुराणों में विषयसमूह का ऐसा समावेश है कि उसके द्वारा सकल प्रकार की चित्तवृत्तियों को आनन्द होता है। हे ज्ञानी गम्भीर पाठक ! तुम ज्ञानी की गाम्भीर्य्यपूर्ण मुखच्छवि देखना चाहो तो पुराण में देखलो। हे भावुक ! तुम भाव के गम्भीरसमुद्र में स्नान करना चाहो तो देखो ! तुम्हारे सामने पुराण के सप्तसमुद्र—क्षीरसमुद्र, दधिसमुद्र, अमृतसमुद्र और रससमुद्रादि, तरङ्ग के ऊपर तरङ्ग फैलाकर कभी उन्मत्तवत् नृत्य करते हैं, कभी अपने आवर्त्तसमूह के द्वारा नियति की लीला को प्रकट करते हैं, कभी प्रचण्ड पवन के साथ घोर सङ्ग्रामकरके प्रलय का पूर्वरूप दिखाते हैं और कभी पुष्पों का भार छाती पर लेकर न जाने किस विराट् पुरुष की विराट् पूजा के लिये तरङ्ग पर तरङ्ग उठाकर गमन करते हैं। गन्धप्रिय जीव ! तुम पुष्प का सुगन्ध आघ्राण करना चाहो तो वो देखो ! तुम्हारे लिये पुराणों

ने पारिजात हरिचन्दन आदि के कुसुम भार से अवनत नन्दन कानन की शोभा तुम्हारे नयनपथ में शोभायमान कर रक्खी है, वह देखो ! सुगन्ध गन्धवह पवन उन्हीं दिव्य कुसुमों के सुगन्ध को नृत्य करते करते लेआकर तुम्हारे घ्राणेन्द्रिय की अपूर्व्व प्रीति सम्पादन करते हैं। हे सुकवि ! तुम कविता के सुन्दर कानन में काननविहारिणी कुरङ्गिणी ( मृगी ) की न्याईं विहार करना चाहो तो देखो ! तुम्हारे सामने पुराणों का अपूर्व्व कविताकानन विद्यमान है, जिस कविताकानन के निर्म्माणकर्त्ता त्रिकालदर्शी महर्षिगण हैं, जिस कानन में सलिलरूप ऋषियों की भक्तिरूपी अमृतधारा है, उसी कविताकानन में विलास करना चाहो तो तुम्हारी सेवा के लिये पुराण विद्यमान हैं। इसी प्रकार से पुराण सब प्रकार के अधिकारियों के लिये सब प्रकार का सौन्दर्य्य प्रकटकरके सर्व्वजनप्रिय होते हैं।

( ८ ) पुराणों की अष्टम पूर्णता धर्म्मसङ्कटों की मीमांसा में है। महाभारतादि के पाठकगण जानते हैं कि पौराणिक चरित्रसमूह के भीतर कितने धर्म्मसङ्कट के विषय आजाते हैं, उन सब सङ्कटों का पुराणों में जो समाधान किया जाता है, उन सब समाधानों पर लक्ष्य करने से पुराणों की अपूर्व्व महिमा है, पुराण उपदेश के भाण्डार हैं एवं पुराण संसाररूप घोर वन में पथभ्रान्त जीव के लिये राजमार्गप्रदर्शक हैं, सो ज्ञात होजायगा। कर्ण अभी नहीं हत हुए हैं इसलिये जिस समय युधिष्ठिर ने अर्ज्जुन के गाण्डीव की निन्दा की थी, उसी समय गाण्डीवधनुष की निन्दा सुनने पर अपनी सत्यप्रतिज्ञा की रक्षा करने के लिये महावीर अर्ज्जुन जब निन्दा करनेवाले अपने ज्येष्ठ भ्राता युधिष्ठिर को मारने के लिये उद्यत हुए थे, क्योंकि उनकी प्रतिज्ञा थी कि " जो मनुष्य उनके गाण्डीव की निन्दा करेगा उनके परम गुरु होने पर भी अर्ज्जुन उनका शिरच्छेदन करदेंगे, " गाण्डीव की निन्दा सुनते ही सत्यपरायण अर्ज्जुन युधिष्ठिर के शिरच्छेदन करने के लिये तत्पर हुए, परन्तु ज्ञानस्वरूप ब्रह्म जिनके सखा हैं उन सखा के विद्यमान रहने पर धर्म्मसङ्कट में अविचार नहीं होसक्ता है, श्रीकृष्ण ने उसी समय इस धर्म्मसङ्कट की मीमांसा करदी, उन्होंने कहा कि अर्ज्जुन की प्रतिज्ञारक्षा और उसकी ज्येष्ठ भ्राता की हत्यारूप महापाप से रक्षा के लिये यही शास्त्र की आज्ञा है कि गुरुजनों को तुंकार से

बात करके अपमान करना ही उनके लिये मृत्यु से अधिक है क्योंकिः—

यदा मानं लभते माननार्ह-
स्तदा स वै जीवति जीवलोके ।
यदाऽवमानं लभते महान्तं,
तदा जीवन्मृत इत्युच्यते सः ॥

माननार्ह पुरुष जब मान को प्राप्त होते हैं तब वे इस संसार में जीवित माने जाते हैं और जब वे बड़े अपमान से अपमानित होते हैं तब वे जीते हुए ही मृत तुल्य कहेजाते हैं । अतः—

त्वमित्यत्र भवन्तं हि ब्रूहि पार्थ ! युधिष्ठिरम् ।
त्वमित्युक्तो हि निहतो गुरुर्भवति भारत ! ॥
गुरूणामवमानो हि वध इत्यभिधीयते ।

हे पार्थ ! पूज्य युधिष्ठिर को "तू" कहकर उनसे बात चीत करो, गुरु अर्थात् पूज्य पुरुषों को "तू" कहने से ही उनका मरण होजाता है क्योंकि पूज्य पुरुषों का अपमान ही उनका वध है । इससे दोनों ओर से तुम्हारी रक्षा होजायगी । ऐसे ऐसे हजारों धर्म्मसङ्कटों की मीमांसा पुराणों में की गई है जिनके जानने से समस्त जीवों का परम कल्याण साधन होसक्ता है । और धर्म्मसङ्कटों की अवस्था में विरुद्ध धर्म्मों के समन्वय का गूढ रहस्य जैसा महाभारत के आपद्धर्म्मपर्व्व में है ऐसा और किसी शास्त्र में नहीं पाया जाता है ।

( ९ ) पुराणों की नवम पूर्णता प्राचीन सामाजिक, राजनैतिक व धार्म्मिक आचार वर्णन में है । पुराण वेदों के अनुकूल और स्मृति व दर्शनों के अनुकूल तथा उन्हींके व्याख्यारूप हैं । इस लिये पुराणों में वर्णित सामाजिक, राजनैतिक व धर्म्मसम्बन्धीय आचार व रीति नीति सभी श्रुति, स्मृति और दर्शनों के अनुकूल हैं । वेदों का गूढ रहस्य, दर्शनों का सृष्टि स्थिति प्रलयतत्त्व और स्मृतियों का अनुशासन, सभी पुराणों में सरल और विस्तृतरूप से वर्णित है । निर्गुण ब्रह्मोपासना, सगुण मूर्त्तिपूजा, व्रत, दान, तीर्थ-दर्शन आदि का माहात्म्य पुराणों में मधुर भाव से वर्णित है ।

भूमिदान, जलदान, अन्नदान इत्यादि विषयों में मनुआदि स्मृतियों का आदेश भी पुराणों में उत्तम रीतिसे वताया गया है। पुराणों के चरित्रसमूह को देखने से स्पष्ट ज्ञात होता है कि धर्म्म और सदनुष्ठान की ओर मनुष्यों का चित्त सदा ही लगा हुआ था, जो धर्म्म करते थे उनकी जय होती थी और जो अधर्म्म करते थे उनका पतन होता था। अधार्म्मिक अत्याचारी वेणु राजा राज्यभ्रष्ट और नरकगामी हुए थे। उनके पुत्र पृथु धर्म्म के साथ राज्यपालन करने के कारण समस्त पृथिवी के अधीश्वर हुए थे और पिता का उद्धार करके स्वर्गधाम को सिधारे थे। हिरण्यकशिपु, रावण, दुर्योधन आदि के अधःपतन के और प्रह्लाद रामचन्द्र व युधिष्ठिर आदि के जयश्री-लाभ के द्वारा धर्म्माधर्म्म व फलाफल स्पष्टरूप से प्रकट किया गया है। व्रतकथा और दानधर्म्मवर्णना आदि के द्वारा मनुष्यों का चित्त दूसरे के कल्याण करने के लिये उत्साहित कियागया है। तीर्थों का माहात्म्यकीर्त्तन, देवताओं का दर्शन और पुण्य कार्य्यों के अनुष्ठान के द्वारा मनुष्यों के हृदय में धर्म्मभाव जगाया गया है। स्मृतियों में जो धर्म्म संक्षेप से कहा गया है उसीको ही पुराणों में विस्ताररूप से कहा गया है। ब्राह्मण आदि चार वर्णों का कर्म्म-विभाग, राजधर्म्मवर्णन, विवाह व लोकाचारपद्धति, श्राद्ध व प्राय-श्चित्तविधि, ये सब ही पुराणों की मज्जा मज्जा में ग्रथित किये गये हैं। स्थान स्थान पर श्रुति व स्मृतियों के वचन ठीक ऐसे के ऐसे ही उद्धृत किये गये हैं। कहीं मनुसे, कहीं याज्ञवल्क्य से, कहीं पराशर से, चतुराश्रम के विधि निषेध उद्धृत किये गये हैं। स्मृतियों में दानधर्म्म श्रेष्ठ गिना गया है, इसलिये पुराणों में लिखा है किः—

दानमेव परो धर्म्मो दानात्सर्व्वमवाप्यते।
दानान्मुक्तिश्च राज्यञ्च दद्याद्दानं ततो नरः॥

दान ही श्रेष्ठ धर्म्म है, दान से ही सब कुछ और मुक्ति एवं राज्य भी लाभ होता है। इसलिये दान करना चाहिये। वर्ण और आश्रम का धर्म्म, जन्म और कर्म्मों से वर्णों की व्यवस्था, प्रकृति के अनुसार चार वर्ण और चार आश्रम का वर्णन, अहिंसा काम क्रोध लोभ त्याग दया सत्यनिष्ठा आदि सभी वर्णों के साधारण धर्म्म और स्त्री पुरुष ब्राह्मण शूद्र आदि का विशेष

धर्म्म, ये पुराणों के पत्ते पत्ते में बताये गये हैं। याज्ञवल्क्यसंहिता में कन्या के विवाह के विषय में जो कुछ लिखा गया है, गरुड़पुराण में भी ठीक वैसा ही वर्णन है। असवर्ण विवाह जो दोषयुक्त है उसका वर्णन स्मृति और पुराण दोनों में ही एकरूप से किया गया है। दत्ता कन्या का पुनर्दान आदि विषयों की बहुत ही निन्दा कीगई है। गर्भाधान, पुंसवन, सीमन्तोन्नयन, जातकर्म्म, नामकरण आदि संस्कारों की विधि, प्रशंसा और ये सब संस्कार पहले नियम के साथ होते थे, इन सब विषयों का वर्णन पुराणों में भूरि भूरि देखने आता है। समाजधर्म्म के सदृश राजधर्म्म का भी वर्णन किया गया है। मनुसंहिता में इस प्रकार से नियमबद्ध अनुशासनप्रणाली और करग्रहण आदि की व्यवस्था तथा चौर्य्यदण्ड की विधि बताई गई है; जिस प्रकार से कि अग्निपुराण और गरुड़पुराण में भी देखने में आती है। राज्यरक्षा व प्रजापालन आदि के विषय में भी बहुत उपदेश किये गये हैं। धनुर्विद्या, आग्नेयास्त्रप्रयोग और बहुत प्रकार की युद्धविद्या के वर्णन अग्निपुराण और देवीपुराण में मिलते हैं। गरुड़पुराण में ज्योतिर्विद्या, सामुद्रिकविद्या, आयुर्विद्या व चिकित्साप्रकरण विस्तृतरूप से वर्णन किये गये हैं। प्राचीन भारत की चित्र-विद्या और शिल्प कला भिन्न भिन्न पुराणों में पूर्ण रूप से बताई गई हैं। उन्नत समाज का आदर्श किस प्रकार का होना चाहिये, प्राचीन काल में समाजबन्धन किस प्रकार का था, राजनीति किस प्रकार की थी, गृहधर्म्म कैसे चलता था, किस रीति से युद्धादि हुआ करते थे, चिकित्सा किस प्रकार की हुआ करती थी, शिल्प साहित्य काव्य व्याकरण व अलङ्कारशास्त्रों में आर्य्य-जाति ने कितनी उन्नति की थी, इन सबोंका मधुर चित्र पुराणों में पूर्णतया खैंचा गया ( प्रकट किया गया ) है। यही पुराणों की पूर्णता है।

( १० ) पुराणों की दशम पूर्णता विचित्र चरित्रवर्णन में है। मनुष्यप्रकृति ऐसी है कि केवल धर्म्म के शुष्क उपदेशों से उस प्रकृति पर विशेष प्रभावविस्तार नहीं होता है। पापदग्ध हृदयमरु में शुष्क विज्ञान का शुष्क उपदेश दग्धवालुकावाही शुष्क पवन की न्याईं प्रवाहित होकर उसको और भी शुष्क करदेता है; परन्तु जिस हृदय में पौराणिक चरित्रसमूह के द्वारा

कभी प्रेम की पवित्रधारा, कभी दयाकी पवित्रधारा, कभी अलौकिक स्वार्थत्याग की पवित्रधारा, कभी सत्यपालन की पवित्रधारा और कभी धर्म्मजीवन की पवित्रधारा ने शतमुखी भागीरथी की शतधारा की न्याईं प्रवाहित होकर उस हृदयसमुद्र को उद्वेलित करदिया है, वही हृदयवान् मनुष्य जानता है कि धर्म्म जगत् में और मनुष्यत्व जगत् में पुराणों की क्या सार्व्वजनीन कल्याणकारिता है। पुराणों में चातुर्व्वर्ण्य और चतुराश्रम के आदर्श पुरुषों का चरित्र विद्यमान है। पुराणों में आदर्श पुरुष, आदर्श ज्ञानी, आदर्श ब्रह्मचारी, आदर्श सती, आदर्श ऋषि, आदर्श कर्म्मी, आदर्श वीर और आदर्श भक्तों के चरित्र विद्यमान हैं, जिन सब चरित्रों पर मनन करने से विचारशील मनुष्यगण अवश्य ही समझ सकेंगे कि जीवननदी के प्रवाह को नियमित करके ज्ञान और मनुष्यत्व के अपार समुद्र में विलीन करने के लिये ज्ञानाधार वेद और नेत्ररूप दर्शनों ने भी जगज्जीवों का उतना कल्याण नहीं किया है कि जितना केवल पुराणों के पवित्र चरित्रों के द्वारा होगया है। आज यदि पुराण न होते तो ब्रह्मतेज का वह अपूर्व्व आदर्श, जिस आदर्श के सन्मुख उस महाबल पराक्रान्त अहङ्कारी महाराजा विश्वामित्रजी का भी अहङ्कार चूर्ण विचूर्ण हो गया था और जिस आदर्श ने उनको राज्य त्याग कराकर वनवासी तपस्वी बनादिया था, वह आदर्श कहाँ मिलता? दरिद्र ब्राह्मण महर्षि वसिष्ठजी के पास से महाराजा विश्वामित्र ने कामधेनु पाने के लिये प्रार्थना की, परन्तु जब उन्होंने कामधेनु देना स्वीकार नहीं किया, तब विश्वामित्र जी ने अपने सैन्यों को लेकर बलात्कार से उस धेनु को लेजाने के लिये यत्न किया, ब्रह्मतेज से पूर्णकलेवर ब्रह्मर्षि वसिष्ठजी ने ब्रह्मदण्ड को मन्त्रपूत करके सामने खड़ा करदिया, इधर विश्वामित्रजी की अस्त्रधारा वर्षा ऋतु में जलधारा की न्याईं वसिष्ठजी के चारों ओर छा गई, अस्त्रों की झनझनाहट और सैन्यों के कोलाहल ने दिग्दिगन्त को आपूरित कर दिया, ज्योतिष्मान् दिव्य अस्त्रसमूह की ज्योति से मानो चारों ओर बिजली चमकने लगगई, किन्तु ब्रह्मतेज के सन्मुख, सूर्य्य के प्रकाश के सन्मुख दीपक की न्याईं, विश्वामित्रजी के समस्त भीषण अस्त्रसमूह व्यर्थ होगये, उसी ब्रह्मतेज के मूर्त्तिरूप दण्ड ने समस्त अस्त्र और शस्त्रों को निस्तेज

कर दिया, जिससे अत्यन्त दुःख और क्षोभ के साथ विश्वामित्रजी को कहना पड़ा कि:—

धिग्बलं क्षत्रियबलं ब्रह्मतेजो बलंबलम् ।
एकेन ब्रह्मदण्डेन सर्व्वास्त्राणि हतानि मे ॥

क्षत्रिय बलको धिक्कार है, ब्रह्मतेज का बलही बल है, एक ब्रह्मदण्ड ने मेरे सब अस्त्रों को नाश करदिया । इस प्रकार का ब्रह्मतेज का आदर्श, जो कि हमारे पूर्व्व पुरुषों में विद्यमान था, जिसका स्मरण करने पर आज भी निर्वीर्य्य ब्राह्मणों के हृदय में जोश फैलता है, ऐसे ब्रह्मतेज का आदर्श भारत को कहां मिलता, यदि पुराण न होते । वो ऋषिचरित्र कि जो ऋषि आजन्म उञ्छवृत्ति को अवलम्बन करके जगत् को ज्ञानधन से धनी करने के लिये सदैव उद्यत रहा करते थे, जिन्होंने कभी तो कणभक्षण करके, कभी फलमात्र आहारकरके और कभी वायु पानकरके, हमारे लिये निशिदिन चिन्ता करते करते हमारी आध्यात्मिक उन्नति के लिये ज्ञानभण्डार, शक्तिभण्डार, विद्याभण्डार, भाषाभण्डार, औषधिभण्डार आदि समस्त भण्डारों से संसार को भर दिया था, जिन भण्डारों को निशिदिन अज्ञान के कारण अपव्यय करने पर भी उनमें से अणुमात्र भी कमी नहीं होती, किन्तु कल्पतरु की न्यांई सदैव वे हमारी वासनाओं को पूर्ण करने के लिये प्रस्तुत रहते हैं, उन सब ऋषियों के आदर्श हम लोगों को कहां प्राप्त होते, यदि पुराण न होते । दधीचि का वह अपूर्व्व स्वार्थत्याग, जिस स्वार्थत्याग का ज्वलन्त दृष्टान्त मानव-जगत् के इतिहास में कल्पान्त पर्यन्त ज्वलन्त अक्षरों में लिखा रहेगा, दधीचि ऋषि का वह अपूर्व्व प्राण-त्याग और देवताओं के लिये अपना अस्थिप्रदान क्या सामान्य त्याग का दृष्टान्त है ? जगत् में प्राण सबको ही प्रिय है, प्राण की रक्षा के लिये पुत्र-स्नेहपरायणा माता और वात्सल्यपरायण पिता भी दुष्काल के समय क्षुधार्त्त होकर जिस पुत्र को स्वहस्त से निधन करने में भी कुण्ठित नहीं होते, उसी प्रियतम प्राण को परोपकार के लिये उत्सर्ग करदेने का दृष्टान्त कहां मिलता यदि पुराण न होते । वे आदर्श क्षत्रियगण, जिन्होंने अपनी वीरता के बल से पृथिवी को असुरों के गुरुभार से बचाया है, जिनके अपूर्व्व

वीरत्व से मोहित होकर इन्द्रपर्य्यन्त भी अपनी राज्यरक्षा के लिये जिनको बुलाया करते थे और स्वयं बलीवर्द ( वाहन ) होकर भारतीय क्षत्रियवीर को अपने कन्धे पर चढ़ाया था, भारतीय क्षत्रियवीर अर्ज्जुन की वह क्षत्रिय सुलभ जितेन्द्रियता, जिस जितेन्द्रियता के बल से स्वर्ग की सुन्दरी अप्सरा भी उनके पास अपनी वृत्ति से कुण्ठित होगई थी, वह वीर क्षत्रिय युधिष्ठिर जो केवल युद्ध में ही स्थिर नहीं थे किन्तु धर्म्म में भी चिरस्थिर थे, जिन्होंने केवल धर्म्मरक्षा के लिये अपना समस्त धन, समस्त राज्य और अपनी पत्नी को भी हारकर वनवासी फलमूलभोगी वल्कलधारी वनचारी होगये थे, ऐसे ऐसे धार्म्मिक वीरों का चरित्र कहां मिलता यदि पुराण न होते। इसी तरह से भक्तों में ध्रुव व प्रह्लाद हुए थे। वेदव्याससे ज्ञानी और शुकदेवसे ज्ञानी जिन्होंने समस्त जगत् को ज्ञानसूर्य्य से आलोकित कर दिया था, ब्रह्मशाप से दग्ध शरीर परीक्षित् को जिन्होंने ज्ञान के प्रताप से अमृतत्व प्राप्त करा-दिया था, गृहस्थजनक के गृह में रहतेहुए अपूर्व्व दृष्टान्त स्थापन किया, जिस जनक ने घर में रहकर भी इतना ज्ञान प्राप्त किया था कि महर्षि लोगों ने भी शिष्य बनकर उनसे ज्ञान प्राप्त किया, ऐसे ऐसे आदर्शचरित्र पुरुषों का ज्ञान पुराणों की कृपा से ही प्राप्त होता है। पुनः एकाधार में सर्व्वरससमन्वय, जहां वीररस की वीरता वहां ही करुणारस का कारुण्य, जहां सख्यता का परमभाव वहां ही भक्तिरस का अपूर्व्व विलास, एकाधार में इतने रसों का समन्वय और उसके द्वारा जगत् में आदर्श ब्रह्मचर्य्य और आदर्श भक्ति के गौरव-स्थापन का दृष्टान्त हम लोगों को कहां मिलता यदि पुराण न होते। परमज्ञानी, परमतपस्वी, परमसंयमी, परमब्रह्मचारी और परमवीर भीष्मदेव, जिन्होंने अपने वृद्ध पिता के विषय सुख के लिये त्याग का अलौ-किक आदर्श जगत् में स्थापन कियाहै, उनके विचित्र चरित्र का विषय पाठ करने पर कभी तो हृदय वीररस से पूर्ण होता है, कभी त्याग की विमल शान्ति अन्तःकरण को आपूरित करती है और कभी भक्तिरस से चित्त द्रवीभूत होकर और उद्वेलित होकर दर्द्दरितधारा से अश्रुधारा नयनपथ में प्रवाहित होती है, पार्थ सारथी श्रीकृष्ण की प्रतिज्ञा थी कि युद्ध में अस्त्र धारण नहीं करूँगा परन्तु भगवान् का हृदय भगवान् का ही है, भगवान् का हृदय भक्तों के हाथों चिरविक्रीत है, मानो इसी बात को संसार में प्रकट करने के लिये

ही भक्ताग्रगण्य भीष्मदेव ने भी प्रतिज्ञा की कि "यदि मैं यथार्थ भक्त हूँ तो मैं भगवान् की यह प्रतिज्ञा भङ्ग कराऊँगा", इतना कहकर कुरुक्षेत्र के युद्ध में श्रीकृष्णसखा पार्थ के विरुद्ध होकर भीष्मदेव ने आकर धनुराकर्षण करके दिव्य बाणसमूह को अर्जुन के अङ्गों पर निक्षेप करना प्रारम्भ किया, आजन्म ब्रह्मचारी प्रबल पराक्रान्त महावीर भीष्मदेव के ब्रह्मचर्य्य की शक्ति से पूर्ण शक्तियुक्त आग्नेय अस्त्रसमूह स्वकीय ज्वालामाला से दिग्दिगन्त को चमत्कृतकरके अर्ज्जुनके सर्व्वाङ्गको क्षत विक्षत और दग्ध करने लगे, अर्ज्जुन बाणों से व्यथित होकर रथ पर गिरगये, जो सखा की रक्षा के लिये सखा को पीछे रखकर स्वयं सारथीरूप से सामने आकर बैठते थे, उसी सखा को मूर्च्छित देखकर भगवान् का भावसमुद्र उद्वेल होउठा, तो उस भीषण प्रवाह से प्रवहमान भावसिन्धु की प्रबल धारा के सामने प्रतिज्ञा का सामान्य बन्धन बालुका के निस्सारबन्ध के सदृश कबतक रहसक्ता है, भगवान् अपनी प्रतिज्ञा को छोड़कर रथचक्र उठाकर भीष्मदेव के प्रति धावमान हुए, भक्तप्रधान भीष्मदेव की मनोवाञ्छा उसी समय पूर्ण होगई और वे अपना धनुष बाण उसी समय त्यागकरके भगवान् के चरणों में निवेदन करने लगे कि:—

एहि एहीति देवेश ! जगन्निवास !,
नमोऽस्तु ते शार्ङ्गगदाऽसिपाणे ! ।
प्रसह्य मां पातय लोकनाथ !,
रथोत्तमाद्भूतशरण्य ! संख्ये ॥

हे दीनबन्धो ! भक्तवत्सल भगवान् मुझे और युद्धकरने का कोई प्रयोजन नहीं है क्योंकि समस्त संसार का चरम फलरूप जो श्रीचरणपङ्कज है, उसीने आज मेरी मनोवाञ्छा के पूर्ण करने के लिये ही अपनी प्रतिज्ञा पर्य्यन्त भङ्ग की है, मुझे रथचक्र से मारदेवें इससे मेरा संसारचक्र टूट जायगा, एतादृश वीररस और मधुररस का अपूर्व्व सम्मेलन एवं भक्त की अपूर्व्व महिमा के विकाश का दृष्टान्त कहां मिलता यदि पुराण न होते । हिन्दू सतियों का आदर्शचरित्र, जिन चरित्रों के पुण्यबलसे आज भी भारत पृथ्वी में शीर्षस्थानीय है, उन्हीं रमणीललामभूता सतियों का दृष्टान्त और उसी दृष्टान्त के द्वारा जगत् को अपूर्व्व शिक्षा कैसे होती यदि

पुराण न होते। वही आदर्श सती सीतादेवी जिनकी मधुर चरित्रकथा महर्षि वाल्मीकिजी ने सहस्र सहस्र वर्ष पर्य्यन्त कठोर तपस्या करके जो वीणावादन सीखा था, उस वाणी को छः राग और छत्तीस रागिणियों के द्वारा दिवानिशि गान करने पर भी जिसकी मधुर चरित्र गीति कदापि समाप्त नहीं हुई थी, पश्चात् अपने तपोवन में कोकिल की मधुर काकली, भ्रमर का मधुर गुञ्जन व प्रकृतिमाता की विविध मधुर विलास-गीति के द्वारा ही जिस मधुर गुण-कथा की समाप्ति नहीं हुई थी, इसलिये महर्षि वाल्मीकि ने उन्हींके ही स्तन्यदुग्धपानकारी दोनों क्षत्रिय वीरबालकों के मधुर कण्ठ के द्वारा उसी मधुर कथा को समस्त दिङ्मण्डल को निनादित करके गान कराया था, अयोध्या के वे रामचन्द्र आज नहीं हैं, महर्षि वाल्मीकि आज नहीं हैं, उन बालकों की मधुर कण्ठध्वनि आज सुनने में नहीं आती है, तथापि उसी कण्ठ की मधुरध्वनि को तरङ्ग तरङ्ग में प्रतिध्वनित करके द्रवीभूत प्रेमरूपिणी सरयू तरङ्गिणी जिन मधुर गुणकथाओं को आज भी मृदु मन्द निनाद से गान करतीहुई आनन्द से नृत्य करती है और कभी हृदयनिहित अपूर्व्व आनन्दप्रवाह को हृदय में बद्ध रखने को असमर्थ होतीहुई उद्वेल होकर उसी आनन्दप्रवाह को स्वकीय तीर्थ में निवासशील समस्त जीवों के हृदयक्षेत्र में भरदेती है, उसी सतीललामभूता सीतादेवी का मधुर चरित्र आज कहां प्राप्त होता यदि पुराण न होते। एकाकिनी शोकाकुला अशोक कानन में निशिदिन रोरुद्यमाना राघववाञ्छा सती सीता, दुर्द्दान्त राक्षस रावण के द्वारा सहस्रधा भीता और प्रलोभिता होकर भी, अपने पवित्र चरित्र को जिस तरह से पवित्र रखने को समर्थ हुई थी, पुनः रामचन्द्र के प्रबल प्रताप से समग्र लङ्का दग्ध होकर सीतादेवी का उद्धार साधन हुआ, तब भी मर्य्यादापुरुषोत्तम रामचन्द्र ने मर्य्यादापालन करने के लिये जब जानकी को अग्नि की भीषण परीक्षा में डाल दिया था, तब जिस जानकी के सतीत्व के तेज से ही धक धक् जलती हुई वह्नि ने भी चन्दनपङ्कशीतलता को धारणकरके सर्व्वथा रक्षा और सतीत्व की अपूर्व्व गौरव रक्षा की थी, ऐसी सती का चरित्र कहां मिलता यदि पुराण न होते। अयोध्यानगर की पूर्ण लक्ष्मीस्वरूपा उसी आदर्श स्त्री को मर्य्यादापुरुषोत्तम रामचन्द्र ने केवल प्रजारञ्जन के ही लिये अन्त-

वंत्री ( सगर्भा ) होने पर भी एक रजक ( धोबी ) के वाक्य से जब वन में भेज दिया, जन्मदुःखिनी सीता जिन्होंने राजदुहिता और भगवान् की हृदयविलासिनी होने पर भी समस्त जीवन में मुहूर्त्तमात्र भी सुख की सुन्दर मुखच्छवि निरीक्षण नहीं की थी, उसी जन्मदुःखिनी सीता को भ्रातृप्रेमी अनुज लक्ष्मण ने कठिनहृदय होकर गम्भीर कानन में त्याग करके जब सीतादेवी को दुःखमयी त्याग की वार्त्ता जनाई, तब मानो समस्त प्रकृति सीता के दुःखभार से पूर्ण होकर रोदन करने लगी, भीषण जलद-जाल की घनघोर घटा ने गगनमण्डल को आच्छादित कर दिया, प्रकृति की अश्रुधारा अविराम वारिधारा के रूप से बरसने लगी, वज्र का घोर गर्जन प्रकृति माता के रोदन-शब्दरूप से भयङ्कर शब्द करने लगा, उसी अविराम वारिधारा और भीषण अशनि गर्जन के समय पाषाणहृदय लक्ष्मण गर्भवती सीता को गम्भीर हिंस्रजन्तुपूर्ण कानन में जब परित्याग करके चले गये, तब एकाकिनी शून्यहृदया सीता दुःखिता होकर रोने लगी और भगवान् से प्रार्थना करने लगी कि हे मधुसूदन ! नारायण ! मेरे दुर्भाग्य के कारण इस जन्म में मुझे जब घनश्याम रामचन्द्र की सेवा करने का सौभाग्य प्राप्त न हुआ, परन्तु हे भक्तवाञ्छाकल्पतरु ! हरि ! जन्मजन्मान्तर में मुझे राम के सदृश पति प्राप्त हों, यही आपके पास इस अनाथिनी की प्रार्थना है और वह देवर लक्ष्मण इस गम्भीर कानन को भेदकरके एकाकी अयोध्या के प्रति चलरहा है, अशनि का घोर गर्ज्जन और भीषण वारिधारा बरस रही है, हे भगवन् ! हे नारायण ! लक्ष्मण को निरापद करके अयोध्या में पहुँचा दो, सतीत्व का यह अपूर्व्व आदर्श, रमणीकुल का यह अपूर्व्व गौरव का दृष्टान्त कहां मिलता यदि पुराण न होते । और वो वीररमणी अभिमन्युहृदयविलासिनी उत्तरा, उनकी वीरता के विषय में क्या कहें, सप्तरथीगण ने मिलकर जब दुर्भेद्य व्यूह की रचना की थी, जिस व्यूह को भेदन करने के लिये महावीर अभिमन्यु का ही सामर्थ्य था, वो अभिमन्यु रणसमुद्र में आत्मसमर्पण करने के लिये प्रस्तुत है, उत्तरा उनके समस्त अङ्गों को वीरशय्या से सुसज्जित कर रही है और अपने हृदय की वीरता और मधुरतापूर्ण वाणीसमूह के द्वारा अभिमन्यु के वीर-हृदय को वीरतर कर रही है, प्रेम की पवित्र धारा क्षात्रियजीवनरूप यज्ञ

की पवित्र वह्नि में आहुति-घृत की धारारूप बनकर उसी यज्ञाग्नि में भस्मीभूत होगई है, उत्तरा का कोमलहृदय वीरसुलभ पाषाणहृदय में परिणत होगया है, एतादृश वीर-क्षत्रिय-कुलललना का आदर्शचरित्र कहां मिलता यदि पुराण न होते। इस तरह से कितना कहें, वर्णन करते करते लेखनी थक जाती है, गान करते करते कण्ठ रुद्ध होजाता है, हृदय भाव के पूर्णभार से निस्तब्ध होजाता है, जिन चरित्रसमूह के वर्णन में व्यास की दिव्य लेखनी भी असमर्थ होगई है, उन सब चरित्रों का अपूर्व्व वर्णन पुराणों की ही महिमा है।

इस प्रकार से पूर्ण भगवान् के निश्वासरूपी पुराणों ने संसार का अनन्त कल्याण किया है। जिस प्रकार पुण्यतोया भागीरथी देवतात्मा हिमालय से एकधारा में निकलकर अनन्त धारा से भारतवर्ष का कल्याण कर रही है; उसी प्रकार पुण्यमय पूर्ण पुराण भी भगवान् के निश्वासरूपी एक धारा से निकलकर अनन्त धारा और अनन्त पूर्णता के साथ समस्त संसार को ब्रह्मानन्दसमुद्र की ओर ले जारहे हैं।

द्वितीय समुल्लास का पञ्चम अध्याय समाप्त हुआ।

## तन्त्रशास्त्र ।

वेद के सदृश तन्त्रशास्त्र भी बहुत ही विस्तृत हैं। तन्त्रशास्त्रों की विशेषता यह है कि तन्त्रों में वेद की संहिता, ब्राह्मण और उपनिषद्भाग का रहस्य और स्मृति आदि शास्त्रों का विस्तार अधिक मिलता है। इसी कारण तन्त्रों की संख्या सब से अधिक कही गई है। तन्त्रों में कहा है कि:—

सप्तसप्तसहस्राणि संख्यातानि मनीषिभिः।

इस हिसाब से १४००० चवदह हजार तन्त्र ग्रन्थों का प्रचलित होना समझा जाता है। यद्यपि वेद के अनुसार तन्त्रग्रन्थों का भी इस समय सहस्रांश भी नहीं मिलता, परन्तु अब भी अनेक तन्त्र ग्रन्थ उपलब्ध हैं।

तन्त्रशास्त्रों के लक्षण के विषय में हमारे परम पूज्यपाद महर्षियों ने शास्त्रों में इस प्रकार वर्णन किया है कि :—

सर्गश्च प्रतिसर्गश्च तन्त्रनिर्णय एव च ।
देवतानाञ्च संस्थानं तीर्थानाञ्चैव वर्णनम् ॥
तथैवाऽऽश्रमधर्म्मश्च विप्रसंस्थानमेव च ।
संस्थानं चैव भूतानां यन्त्राणाञ्चैव निर्णयः ॥
उत्पत्तिर्विबुधानाञ्च तरूणां कल्पसंज्ञितम् ।
संस्थानं ज्योतिषाञ्चैव पुराणाख्यानमेव च ॥
कोषस्य कथनं चैव व्रतानां परिभाषणम् ।
शौचाऽशौचस्य चाऽऽख्यानं नरकाणाञ्च वर्णनम् ॥
सगुणोपासना दिव्या पञ्चतत्त्वविभेदतः ।
चतुष्टयेन भेदेन ब्रह्मणो ध्यानधारणे ॥
मन्त्रयोगो लयश्चैव राजयोगो हठस्तथा ।
उपासनाविधिः सम्यगीश्वरस्य परात्मनः ॥
सप्तानां ज्ञानभूमीनां शास्त्रोक्तानां विशेषतः ।
ज्ञानस्य चाऽधिकारांस्त्रीन्भावतात्पर्य्यलक्ष्यतः ॥
तन्त्रेषु च पुराणेषु भाषायास्त्रिविधां स्मृतिम् ।
वेदस्य च षडङ्गानि उपवेदचतुष्टयम् ॥
प्रेततत्त्वं पितृतत्त्वं लोकतत्त्वं वरानने ! ।
जीवतत्त्वं ज्ञानतत्त्वं कर्म्मतत्त्वं शुभाऽशुभम् ॥
रसायनं रससिद्धिं जपसिद्धिं तपः परम् ।
दैवं रहस्यं शक्तिञ्च निश्शेषदेवपूजिताम् ॥
हरचक्रस्य चाऽऽख्यानं स्त्रीपुंसोश्चैव लक्षणम् ।
राजधर्म्मो दानधर्म्मो युगधर्म्मस्तथैव च ॥

व्यवहारः कथ्यते च तथा चाऽध्यात्मवर्णनम्।
इत्यादिलक्षणैर्युक्तं तन्त्रशास्त्रं विदुर्बुधाः॥

सृष्टिप्रकरण, प्रलयप्रकरण, तन्त्रनिर्णय, दैवीसृष्टि का विस्तार, तीर्थवर्णन, ब्रह्मचर्य्यादि आश्रमधर्म्म, ब्राह्मणादि वर्णधर्म्म, जीव-सृष्टि का विस्तार, यन्त्रनिर्णय, देवताओं की उत्पत्ति, औषधिकल्प, गृहनक्षत्रादिसंस्थान, पुराणाख्यान कथन, कोष कथन, व्रतवर्णन, शौचाशौचनिर्णय, नरकवर्णन, आकाशादि पञ्चतत्त्वों के अधिकार के अनुसार पञ्च सगुणोपासना, स्थूल ध्यान आदि भेद से चार प्रकार का ब्रह्म का ध्यान और धारणा, मन्त्रयोग, हठयोग, लययोग, राजयोग, परमात्मा परमेश्वर की सब प्रकार की उपासनाविधि, सप्त दर्शनशास्त्रों की सात ज्ञानभूमि का रहस्य, अध्यात्म आदि तीन प्रकार के भावों का लक्ष्य, तन्त्र और पुराणों की त्रिविध भाषा का रहस्य, वेद के षडङ्ग, चारों उपवेद, प्रेततत्त्व, पितृतत्त्व, चतुर्दश लोकतत्त्व, जीवतत्त्व, ज्ञानतत्त्व, शुभाशुभ कर्म्मतत्त्व, रसायनशास्त्र, रसायनसिद्धि, जपसिद्धि, श्रेष्ठतपसिद्धि, दैवीजगतसम्बन्धीय रहस्य, सकल देवगणपूजित शक्ति का वर्णन, हरचक्रकथन, स्त्रीपुरुषलक्षणवर्णन, राजधर्म्म, दानधर्म्म, युगधर्म्म, व्यवहाररीति, आत्मा अनात्मा का निर्णय इत्यादि विषय जिस शास्त्र में वर्णन किया गया हो उसको तन्त्रशास्त्र कहते हैं। अर्थात् तन्त्रों में इतने विषयों का वर्णन पाया जा सक्ता है। अस्तु तन्त्रशास्त्र कैसा अपूर्व्व, सर्व्वहितकारी, लौकिक और अलौकिक ज्ञान से पूर्ण और आर्य्यशास्त्र का एक प्रधान अङ्ग है सो ऊपरलिखित विषयसूची से ही जाना जा सक्ता है।

तन्त्रशास्त्रों में तन्त्रशास्त्रों की महिमा के वर्णन करने के अभिप्राय से हमारे परम पूज्यपाद त्रिकालदर्शी महर्षियों ने इसी कारण आज्ञा की है कि:—

विष्णुर्वरिष्ठो देवानां ह्रदानामुदधिस्तथा।
नदीनाञ्च यथा गङ्गा पर्वतानां हिमालयः॥
अश्वत्थस्सर्व्ववृक्षाणां राज्ञामिन्द्रो यथा वरः।
देवीनाञ्च यथा दुर्गा वर्णानां ब्राह्मणो यथा॥

तथा समस्तशास्त्राणां तन्त्रशास्त्रमनुत्तमम्।
सर्वकामप्रदं पुण्यं तन्त्रं वै वेदसम्मतम् ॥

मत्स्यसूक्त में लेख है कि, जिसप्रकार देवतागण में विष्णु, ह्रदसमूह में समुद्र, नदियों में गङ्गा, पर्वतों में हिमालय, वृक्षसमूह में अश्वत्थ, राजाओं में इन्द्र, देवियों में दुर्गा और वर्णचतुष्टय में ब्राह्मण श्रेष्ठ हैं: उसीप्रकार, सर्व शास्त्रों में तन्त्रशास्त्र सर्वोपरि प्रधान है। शास्त्रों में जो इस प्रकार से तन्त्र-शास्त्रों की महिमा प्रकाशित की है, उसकी सत्यता का प्रमाण जिज्ञासुओं को निरपेक्षबुद्धि द्वारा इस शास्त्र के ग्रंथसमूह के पाठ करने से ही मिल-सक्ता है। यदि च अनेक तन्त्रग्रंथों में ऐसे विषय भी प्राप्त होते हैं कि जिन के देखने से जिज्ञासुओं को प्रथम दृष्टि में यह शास्त्र अरुचिकर होसक्ता है; परन्तु यदि वे नियमितरूप से, श्रेष्ठ तन्त्रग्रन्थों को अपनी निरपेक्षबुद्धि एवं सत्य अनुसंधान-वृत्ति द्वारा अवलोकन करेंगे तो वे स्वतः ही स्वीकार करने लगेंगे कि वास्तव में तन्त्रशास्त्रसमूह बहुत ही जीवहितकारी हैं। और जिस प्रकार इनकी प्रशंसा शास्त्रों में पाई जाती है, ये शास्त्र उसी प्र-कार से किसीसमय भारतवर्ष में सनातनधर्म्म की रक्षा के अर्थ अपने पूर्ण स्वरूप में प्रकट थे, इसमें सन्देह नहीं।

विभिन्न तन्त्र प्रणेताओं के विचार द्वारा तन्त्रों को तीन भागों में विभक्त करसक्ते हैं; यथा, श्रीसदाशिवोक्त तन्त्र, पार्वतीकथित तन्त्र एवं ऋषिगण प्रणीत तन्त्रग्रंथ। ये निगम आगम और आर्षतन्त्र कहाते हैं। तन्त्रों के इन प्रणेताओं के नाम द्वारा ही उनकी महिमा प्रकाशित होसक्ती है। कोई कोई पाश्चात्त्य विद्याभिमानी इस प्रकार की शंका किया करते हैं कि, तन्त्रसमूह प्राचीन आर्ष ग्रंथ नहीं हैं; एवं अपने इस सिद्धान्त के पोषण में तन्त्रोक्त भाषा की सरलता का प्रमाण दिया करते हैं। परन्तु भाषा की सरलता अथवा गंभीरता से पूर्वोक्त शंका की सिद्धि कदापि नहीं होसक्ती, क्योंकि आर्षग्रन्थों में ऐसा देखने में आता है कि एक ही आचार्य्य ने कई प्रकार की भाषाएँ लिखी हैं। श्रीभगवान् महर्षि वेदव्यास की वेदान्त सूत्रोक्त भाषा में, उनकी महाभारत की भाषा में और उनकी श्रीमद्भागवत की भाषा में कि-तना अन्तर प्रतीत होता है; श्रीमहाभारत, तथा श्रीमद्भागवत की भाषा में

इतना अन्तर है कि जिसके कारण से प्रायः सभी पण्डितगण विमोहित होने लगते हैं और यह अनुमान करने लगते हैं कि इन दोनों ग्रंथों के भिन्न भिन्न आचार्य्य हैं। नाना प्रकार के जीवों के कल्याणार्थ नाना अधिकार के ग्रंथों में कई प्रकार की भाषाओं का प्रयोग करना कुछ असंभव वा युक्तिविरुद्ध नहीं है। इस कारण सरल भाषा के विचार से पूर्वोक्त शंका स्थायिनी नहीं हो सक्ती। कोई कोई महाशय तन्त्र के आचार्य्यों की सत्यता के विषय में भी सन्देह किया करते हैं और कहा करते हैं कि शिवादि ईश्वर द्वारा तन्त्रों का प्रकाश होना कैसे संभव है? क्या वे देवता रूपधारण करके तन्त्रग्रंथ लिखने को प्रकट हुए थे? इत्यादि शंकाओं के उत्तर में कहा जासक्ता है कि जिस प्रकार परमात्मा द्वारा वेदकथन संभव होसक्ता है; उसीप्रकार उनके अंशरूप शिवभावद्वारा तन्त्रों का होना भी संभव है। अपौरुषेय, अनादि, अभ्रान्त और ज्ञानज्योतिःपूर्ण वेदसमूह जिस प्रकार जगदीश्वर परमात्मा की इच्छा से ऋचाओं के रूप में ऋषिगण द्वारा प्रकाशित हुए थे, उसीप्रकार श्रीसदाशिव की इच्छा से उनके भक्त सिद्ध मुनिगण द्वारा तन्त्रग्रंथों का भी प्रकाश होना पूर्णरूपेण युक्तियुक्त है।

वेदोक्त रहस्य समझने में कलियुग में अतिकठिनता होना सम्भव होने के कारण तन्त्र ग्रन्थ प्रकाशित हुए हैं ऐसा वर्णन तन्त्रों में पाया जाता है। वेदोक्त कर्म्मकाण्ड, उपासनाकाण्ड और ज्ञानकाण्ड, तीनों का इस प्रकार से विस्तारित विवरण तन्त्रों में पाया जाता है कि जिसको देखकर ज्ञानी पुरुषगण चौंक उठते हैं। कहीं कहीं वेद के ब्राह्मणभाग के अध्याय के अध्याय का रूपान्तर तन्त्रों में देखने में आता है। कर्म्मकाण्ड का विस्तार इतना अधिक है और क्रियापद्धति इतनी सरल करदी गई है कि इस समय वैदिक कर्म्मकाण्ड के स्थान पर बहुधा तान्त्रिक क्रियापद्धति ही भारतवर्ष में देख पड़ती है। निर्गुण ब्रह्मोपासना और उपनिषद्कथित आत्मरहस्य के साथ ही साथ सगुण पञ्चोपासना का वर्णन और उनकी उपासना की पद्धति तन्त्रों में इस प्रकार से विस्ताररूप से पाई जाती है कि ऐसा अन्य किसी शास्त्र में नहीं पाया जाता। विष्णुयामल, बृहन्नारदीय, हरिरहस्य आदि तन्त्रों में विष्णूपासना का विवरण, रुद्रयामल, सिद्धदिगम्बर, शिवविलास आदि तन्त्रों में शिवोपासना का विस्तृत रहस्य, गणपतिसूक्त,

गणेशविमर्शिनी, सिद्धेश्वरतन्त्र आदि में गणपति उपासना का रहस्य, बृहत्पाराशरीय, आदित्ययामल, सप्तशिखी आदि तन्त्रों में सूर्य्योपासना की विस्तृत पद्धति और शक्तियामल, देवीविलास, कुलनायिका आदि तन्त्रों में शक्ति उपासना का विस्तृत विवरण देखने से प्रतीत होता है कि सगुण पञ्चोपासना का विस्तारित रहस्य प्रधानरूप से तन्त्रों में ही पायाजाता है; और तन्त्र ग्रन्थ वैष्णव गाणपत्य शाक्त सौर्य्य और शैव इन सब उपासक सम्प्रदायों के लिये परम हितकर हैं। अवतार-उपासना, ऋषि देवता पितृ-उपासना और निकृष्ट शक्तिरूपी भूत प्रेतादि की उपासना, सबका वर्णन विस्तारित रूप से तन्त्रशास्त्रों में पाया जाता है। स्थूलध्यान-साध्य मन्त्रयोग के सोलह अङ्गों का विस्तारित विवरण तन्त्रशास्त्रों में जैसा मिलता है उस प्रकार अन्य शास्त्रों में नहीं मिलता। ज्योतिर्ध्यानसाध्य हठयोग के सात अङ्गों का विस्तारित विवरण अनेक तन्त्रों में मिलता है। बिन्दुध्यान-साध्य लययोग के विस्तारित विवरण के लिये इस समय तन्त्रग्रन्थ ही एकमात्र अवलम्बनीय हैं। और राजयोग का वर्णन भी अन्तिम सिद्धान्तरूप से प्रायः सब बड़े बड़े तन्त्रों में पाया जाता है।

दैवी जगत् सम्बन्धीय वर्णन, देवदेवियों के भेद, देवलोकों का वर्णन, प्रत्येक लोक की योगिनी आदि शक्तियों का वर्णन, मन्त्रद्वारा दैवी सिद्धि-प्राप्ति का वर्णन, तपादि द्वारा सिद्धियों का वर्णन और उपासना का विस्तारित क्रियासिद्धांश जिस प्रकार तन्त्रों में पाया जाता है वैसा अन्य ग्रन्थों में प्रायः नहीं मिलता। नरकवर्णन, स्वर्गवर्णन, पितृलोकवर्णन, प्रेतलोकवर्णन, जीव की आतिवाहिक गति का वर्णन अनेक तन्त्रग्रन्थों में अति विस्ताररूप से पाया जाता है। ब्राह्मणादि-वर्णधर्म्मकथन, पुरुष-धर्म्मकथन, नारीधर्म्मकथन, स्त्रीपरीक्षा, पुरुषपरीक्षा, ब्रह्मचर्य्य, गृहस्थ, वानप्रस्थ और संन्यासधर्म्मकथन, नाना व्रतकथा और व्रतसाधनप्रणाली, शौच और सदाचारधर्म्मवर्णन, सृष्टितत्त्ववर्णन, दानधर्म्मवर्णन, राज-धर्म्मवर्णन, अनेक व्यावहारिक नीति का वर्णन, ये तन्त्रग्रन्थों में अति विस्ताररूप से पाये जाते हैं।

ज्ञानकाण्ड का भी तन्त्रशास्त्र भाण्डार ही है। दर्शनशास्त्रों के अनेक रहस्य व सप्त ज्ञानभूमियों के अनुसार सप्त दर्शनों का विस्तार जिस प्रकार

तन्त्रों में मिलता है वैसा स्मृति पुराणादि में नहीं मिलता। वैद्यकशास्त्र के लिये तो तन्त्रशास्त्र प्रधान अवलम्बन ही हैं। शस्त्रचिकित्सा, भैषज्यचिकित्सा और रसचिकित्सा, इन तीनों में से रसचिकित्सा का प्रधान भाण्डार तन्त्र ही हैं। वनौषधि आदि द्वारा चिकित्सा का वर्णन भी तन्त्रशास्त्रों में कम नहीं है। वनौषधि के द्वारा अति सुगम रीति पर चिकित्सा करने की जो एक शैली अवधूत चिकित्सा नाम से साधुओं में प्रचलित है वह तन्त्रोक्त ही है। धातु और उपधातु की सहायता से अनेक औषधि बनाने की अति सरल रीति जिस प्रकार तन्त्रों में वर्णित है वैसी रीति वैद्यशास्त्र के सिद्धान्त ग्रन्थों में नहीं पाई जाती। सिद्धगुटिका आदि रससिद्धि और नाना रसायनविद्या का पता तन्त्रों में ही लगता है। अनेक तन्त्रग्रन्थ गणित ज्योतिष, फलित ज्योतिष और सङ्गीतविद्या के रहस्यों से पूर्ण हैं। कल्पसूत्रों का क्रियासिद्धांश जिस प्रकार तन्त्रों में मिलता है वैसा अन्य किसी शास्त्र में नहीं मिलता। अन्यान्य पदार्थविद्या आदि के भी अनेक विषय तन्त्रों में मिलते हैं।

त्रिगुण भेद से प्रकृति के पहचानने की रीति, त्रिगुण का गूढ रहस्य व प्राकृतिक राज्य का अन्वय व्यतिरेक द्वारा परिशीलन अनेक तन्त्र ग्रन्थों में अति विस्ताररूप से पाया जाता है। पुराण आदि शास्त्र के समझने के अर्थ उसकी समाधिभाषा, लौकिकभाषा और परकीयभाषा का विवरण और शास्त्रोक्त अध्यात्म रहस्य, अधिदैव रहस्य और अधिभूत रहस्य, तन्त्रों के अनेक स्थान में पाये जाते हैं और शक्तिरहस्यवर्णन का तो तन्त्र पूर्ण भाण्डार ही है। यह संसार शक्ति का ही विलास है, इस विषय को तो प्राचीन और आधुनिक पण्डितगण सब एकवाक्य होकर ही स्वीकार करते हैं। परन्तु शक्तितत्त्व का विस्तार जिस प्रकार तन्त्रशास्त्रों में है ऐसा अन्य शास्त्रों में नहीं पाया जाता। स्थूल सूक्ष्म कारण और तुरीय इन चार अवस्थाओं में महाशक्ति का समानरूप से दर्शन पूज्यपाद महर्षियों ने जिस प्रकार किया है, वैसा इस जगत् में न हुआ है और न होगा। स्थावर जङ्गमात्मक इस स्थूल जगत् में जो कुछ परिणाम और जो कुछ सृष्टि स्थिति लय का कार्य्य होरहा है सो सब उस आद्याशक्ति महामाया का ही कार्य्य है। आकाशादि पञ्चतत्त्वों में व्यापक सौदामिनी ( इलेक्ट्रीसिटी ) आदि

शक्तियों को पदार्थवादी पण्डितगण चाहे जड़शक्तिरूप से ही वर्णन करें; और चाहे वे अपनी उत्तम प्रतिभा द्वारा उस शक्ति को अपने प्रबन्धाधीन लाकर उसके द्वारा अनेक प्रकार की कार्य्यसिद्धि कर सकें, परन्तु हमारे आर्ष सिद्धान्त के अनुसार यह निश्चित ही है कि इस प्रकार की स्थूल आकाशादि पञ्चभूतों में स्पष्टरूपसे प्रकाश होनेवाली जड़ शक्ति के मूल में उस चेतनमयी महाशक्ति का महानुशासन विद्यमान है इसके कारण व विज्ञान पहले पहले अध्यायों में बहुत कुछ कहे गये हैं। जिस प्रकार मनुष्य के स्थूल शरीर के नख केश आदि अङ्ग शरीर से अलग करदेने पर भी वे शरीर के अंश ही समझे जासक्ते हैं, उनका शरीर के साथ सम्बन्ध रहने और न रहने का फलाफल यद्यपि स्पष्टरूप से प्रतीत नहीं होता, साधारणरूप से चेतनवान् शरीर के वे अङ्ग होनेपर भी जड़वत् ही प्रतीत होते हैं, परन्तु शरीर के साथ विद्यमान रहते समय उनमें ह्रास वृद्धि क्षय आदि चैतन्य-लक्षण स्पष्टरूप से दिखाई देतेहैं; उसी प्रकार अन्तर्दृष्टि रखनेवाले ज्ञानिगण ऊपर लिखित जड़शक्ति को भी चेतनवत् ही मानेंगे। इसका दूसरा प्रमाण यह है कि शरीरस्थ केश नख आदिक का सम्बन्ध शरीर के साथ रहते समय शरीर के रोगग्रस्त और नैरोग्य होने की अवस्था के साथ उनकी अवस्था-परिवर्त्तन का भी सम्बन्ध दिखाई पड़ता है, उसी प्रकार आकाशादि स्थूल पञ्चतत्त्वों में व्यापक स्थूल सौदामिनीशक्ति की गति और स्थिति का समय समय पर पता नहीं चलता। जगत् की व्यापक सौदामिनीशक्ति (इलेक्ट्रीसिटी) किसी समय मन्द और किसी समय तीव्र होजाती है और किसी समय उसकी शक्ति का क्षणिक लोप भी प्रतीत होने लगता है, यह सब परिणाम पदार्थविद्या (सायन्स) के पण्डितों ने भली भांति अनुभव किया है। इससे भी यही सिद्ध होता है कि स्थूल सौदामिनी के मूल में कोई और सूक्ष्म शक्ति विद्यमान है जो इस स्थूल शक्ति की नियामिका है। विशेषतः यह तो सिद्ध ही नहीं होसक्ता कि यह स्थूल सौदामिनीशक्ति स्थूल होने पर भी इसका स्वरूप क्या है। और यह भी मनुष्यबुद्धि से सर्व्वथा अतीत है कि इस स्थूल जड़मयी कार्य्यरूपिणी सौदामिनीशक्ति का कारण क्या है? वेदोक्त दार्शनिक ज्ञान के अनुसार स्थूल सूक्ष्म कारण और तुरीय इन चार अवस्थाओं में ही शक्ति का पूर्णरूप से सम्बन्ध रहने के कारण उक्त विज्ञान

के सिद्धान्त से इस प्रकार की शक्तियाँ अनादि अनन्त चिन्मयी ब्रह्मशक्ति के स्थूल परिणाम हैं। पिण्ड या ब्रह्माण्ड के स्थूल शरीर में इस प्रकार की स्थूल शक्तियों के द्वारा एवं पिण्ड और ब्रह्माण्ड के सूक्ष्म शरीररूपी सूक्ष्म जगत् में जीव-शरीरस्थ प्राणशक्ति और ब्रह्माण्डस्थित महाप्राण-शक्ति के द्वारा उस सर्व्वव्यापक चिन्मयी महाशक्ति का परिचय मिलता है। पूज्यपाद महर्षियों ने यह स्पष्टरूप से सिद्ध करके दिखाया है कि सूक्ष्म शरीर की प्राणशक्ति का विकार उत्पन्न होने पर उसकी गति और स्थिति में फेर पड़जाने से जीव-शरीर रोगग्रस्त होजाता है; और उसी प्रकार महाप्राण में असमता उत्पन्न होनेपर पृथिवी में अतिवृष्टि अनावृष्टि महामारी आदिक क्लेश उत्पन्न होते हैं। इसी प्रकार से कारणरूप से वही महाशक्ति कारण जगत् में उत्पत्ति स्थिति और लय का कारण हुआ करती है। जीव-जगत् का सृष्टि-प्रवाह, जीव का उद्भिज्जादि योनि से क्रमशः मनुष्ययोनि में पहुँचाना, इस प्राकृतिक प्रवाह की सुरक्षा, धर्म्म के द्वारा मनुष्य को क्रमशः मुक्तिभूमि में अग्रसर करना, साधक में अपने यथायोग्य साधन के अनुसार ज्ञानोन्नति होना और अन्त में सच्चिदानन्द भावत्रय की सहायता से स्वस्वरूप की उपलब्धि कराना, यह सब उस चैतन्यमयी कारणरूपिणी महाशक्ति की ही कृपा का फल है। उसी प्रकार समष्टि जगत् में सृष्टि स्थिति लय के क्रम की सुरक्षा करना भी उन्हींका कार्य्य है। सर्व्वशक्तिमयी महामाया का चतुर्थ अर्थात् तुरीय भाव मनुष्य की वाणी और मन से अगोचर है। पूज्यपाद महर्षियों ने ऐसा वर्णन किया है कि:—

ब्रह्मशक्त्योरभेदोऽहंममेतिवत् ।

मैं और मेरी शक्ति, इस प्रकार के विचार करने से जैसे मुझ में और मेरी शक्ति में अभिन्नता सिद्ध होती है, उसी प्रकार ब्रह्म और ब्रह्मशक्ति महामाया में अभेद है, वे तच्छक्तिस्वरूपिणी सच्चिदानन्दमयी हैं। विष्णु-पुराण में कहा है कि:—

स एव क्षोभको ब्रह्मन् ! क्षोभ्यश्च पुरुषोत्तमः ।<br>
स सङ्कोचविकाशाभ्यां प्रधानत्वेऽपि च स्थितः ॥

केचित्तां तप इत्याहुस्तमः केचिज्जडं परे ।
ज्ञानं मायाप्रधानञ्च प्रकृतिं शक्तिमप्यजाम् ॥
सा वा एतस्य संद्रष्टुः शक्तिः सदसदात्मिका ।
माया नाम महाभाग ! ययेदं निर्म्ममे विभुः ॥

वही पुरुषोत्तम भगवान् क्षोभ्य और क्षोभक उभयरूप से प्रतिभात होते हैं एवं सङ्कोच और विकाश के द्वारा ब्रह्म और तच्छक्तिस्वरूपिणी प्रकृति वा प्रधान उभयरूप से विद्यमान रहते हैं । यह प्रकृति कहीं इच्छारूप से, कहीं मायारूपसे एवं कहीं शक्तिरूप से वर्णन कीगई है । यह शक्ति सदसदात्मिका है एवं चैतन्यरूप भगवान् इसके द्वारा ही समस्त विश्व की सृष्टि किया करते हैं । तात्पर्य्य यह है कि ब्रह्म और ब्रह्मशक्ति महामाया में भेद कुछ भी नहीं है, जिस प्रकार अग्नि में अग्नि की दाहिकाशक्ति निहित रहती है; उसी प्रकार ब्रह्म में ब्रह्मशक्ति निहित रहती है । जिस प्रकार अग्निसे अग्नि की दाहिकाशक्ति अलग नहीं होसक्ती; उसी प्रकार ब्रह्म और ब्रह्मशक्ति का भेद असम्भव है। महाशक्ति की यही अवस्था उनकी तुरीय दशा है । सुतरां पूर्व्वकथित विज्ञान से यह सिद्ध हुआ कि चिन्मयी महाशक्ति की स्थूलअवस्था, सूक्ष्मअवस्था, कारणअवस्था और तुरीय-अवस्था, ये चारों स्वतन्त्र अवस्था होने पर भी उन्हीं चिन्मयी ब्रह्मशक्ति की अवस्था के भेद से जगत् के सब अङ्गों में यावत्शक्ति का विकाश हुआ करता है । क्या सत्यलोक आदि ऊर्द्ध्वलोक, क्या इन्द्रादि देवगण और क्या ये स्थावर जङ्गमात्मक स्थूल जगत्, सबही उन अद्वितीय अनादि अनन्त सच्चिदानन्दमयी महाशक्ति के ही प्रभाव अनुशासन और सहायता से ही स्थित हैं । और उन्हींकी सत्ता से ये सब सत्तावान् हैं । सकल देवपूजित इन्हीं महाशक्ति का विस्तारित विवरण जिस प्रकार तन्त्रशास्त्रों में पाया जाता है, ऐसा और कहीं नहीं पाया जाता ।

तन्त्रशास्त्र के विरुद्ध बहुधा दो बातें सुनने में आती हैं । प्रथम तो तन्त्रशास्त्रों में धर्म्मशास्त्र के विरुद्ध खान पानादि की विधि वामाचारनामक तन्त्रोक्त आचार में पाई जाती है और द्वितीय, तन्त्रशास्त्रों में मारण वशीकरण आदि तामसिक सिद्धियों का पाया जाना है । परन्तु धीरता के

साथ निरपेक्षबुद्धि द्वारा विचार करने से यही सिद्ध होगा कि "तन्त्रशास्त्रों में इतनी सब बड़ी बड़ी बातों के साथ ऐसे निम्न अधिकार का वर्णन रहने से तन्त्र की महिमा और उसका गौरव अधिक ही पाया जाताहै"। जिस शास्त्र में बड़े से बड़े विषय और छोटे से छोटे विषय सभी पाये जायँ उस शास्त्र की महिमा अधिक ही होनी चाहिये। विशेषतः वामाचार के विषय में तन्त्रशास्त्र ही क्या कहते हैं सो नीचे लिखाजाता है :—

आचारस्त्रिविधः प्रोक्तः साधकानां मनीषिभिः।
दिव्यदक्षिणवामाश्चाऽधिकाराः सप्त कीर्त्तिताः॥
सप्ताऽधिकारा विदुषः साधकस्य मता इमे।
दीक्षा ततो महादीक्षा पुरश्चरणमेव च॥
ततो महापुरश्चर्य्याऽभिषेकस्तदनन्तरम्।
षष्ठो महाऽभिषेकश्च तद्भावोऽन्तिम ईरितः॥
साधकोऽनेन लभते मोक्षं नाऽस्तीह संशयः।
एषां सप्ताऽधिकाराणां नामानि विविधानि वै॥
तन्त्राऽऽदिशास्त्रे कथितान्याचारस्याऽनुसारतः।
परस्परं विप्रतीपावाचारौ वामदक्षिणौ॥
द्वयोरभिन्नलक्ष्यत्वेऽप्येकः प्रवृत्तिनिष्ठितः।
निवृत्तिनिष्ठो ह्यपरः प्रवृत्तिर्हि निसर्गजा॥
महाफला निवृत्तिस्तु विज्ञेया वेदवादिभिः।
अतो ह्युपासनायां वै आचारो द्विविधो मतः॥
उपासनाऽन्तर्भावा वै त्रिविधाश्चापि शुद्धयः।
आचारैः परिचीयन्ते प्रोक्तमेतन्मनीषिभिः॥
स्वाऽऽचारभेदा विज्ञेया गुरुदेवोपदेशतः।

निवृत्तिमार्गपथिका रता यत्र निसर्गतः ॥
दिव्याऽऽचारः स भवति सम्मतीयनया मतः ।
द्वौ वामदक्षिणाऽऽचारौ विरुद्धौ हि परस्परम् ॥
दिव्याऽऽचारो नो विरुद्धः सर्वजीवहितप्रदः ।
वामः प्रवृत्तिपरको दक्षिणस्तु निवृत्तिगः ॥
दिव्याचार उभाभ्यां वै परः श्रेयस्करो मतः ।
द्विविधस्तु भवत्येष वामदक्षिणभेदतः ॥
आचारः शक्तिपूजायां सर्वतन्त्रानुसारतः ।
शक्तिप्राधान्यतश्चास्मिञ्छक्तिपूजाविधौ नृणाम् ॥
साधनानां सुविस्तारः क्रियते तत्त्वदर्शिभिः ।
अधिकारोऽत्र पूजायां द्विविधो दृश्यते तथा ॥
तन्त्रेषु बहुविस्तारः शक्तिपूजाविधेरभूत् ।
दक्षिणाऽऽचारतो योऽयं विपरीतो भवेदिह ॥
वामाऽऽचारः स विज्ञेयस्तन्त्रशास्त्रविशारदैः ।
जने सत्त्वप्रधाने तु दिव्याऽऽचारः प्रशस्यते ॥
पश्वाऽऽचारो रजोमुख्ये वामाऽऽचारश्च तामसे ।
वामाऽऽचारश्च योऽयं वै वीराऽऽचारः स कथ्यते ॥
लोककल्याणसिद्ध्यर्थं निर्णीतोऽसौ कलौ युगे ।
स्वां स्वां प्रकृतिमाश्रित्य जीवाः परवशाः कलौ ॥
वामाऽऽचारमनुष्ठाय लप्स्यन्ते शुभमव्ययम् ।
एवं प्रवृत्तिकार्येषु निवृत्तेर्लक्ष्यतावशात् ॥
नूनं प्रवृत्तिचेष्टासु घोरास्वपि च साधकः ।

प्रभवेत्साधितुं सिद्धिमात्मनश्चोन्नतिं सदा ॥
वामाऽऽचाररहस्यं वै ह्येतन्मुनिसमादृतम् ।
वामाऽऽचारक्रियामुख्यं लतासाधनवर्णनम् ॥
विहितं तन्त्रमर्मज्ञैः प्रायशः शक्त्युपासने ।
अन्येषु सम्प्रदायेषु युग्मोपासनवर्णना ॥
विहिता यत्र तत्रैव क्रियेयमुपवर्णिता ।
यथा द्वैविध्यमापन्नो दक्षिणाऽऽचार उच्यते ॥
वामाऽऽचारे तथा चाष्टौ भेदाः प्रोक्ता हि तान्त्रिकैः ।
वामाऽऽचारेऽधिकाराः स्युः सप्त वै परिकीर्त्तिताः ।
प्राप्यन्ते साधकैस्ते हि गुरुदेवकृपावशात् ॥

साधकों के अर्थ त्रिविध आचारवर्णन आचार्य्यों ने किया है । यथाः– दिव्य, दक्षिण और वाम । साधक के अधिकार सात कहे गये हैं । यथाः– दीक्षा, महादीक्षा, पुरश्चरण, महापुरश्चरण, अभिषेक, महाभिषेक और तद्भाव । इन अधिकारों के द्वारा साधक मुक्तिपद को उपलब्ध कर सक्ता है, इसमें संदेह नहीं । साधक के इन सात अधिकारों के नाम तन्त्रादि-शास्त्रों में दिव्य, दक्षिण और वाम आचारों के अनुसार बहु प्रकार के हैं जो स्व स्व संप्रदायों में व्यवहृत होते हैं । वाम और दक्षिण एक दूसरे से विरुद्ध हैं । दोनों का लक्ष्य निवृत्तिमूलक होनेपर भी एक प्रवृत्तिपर और दूसरा निवृत्तिपर है । मनुष्यों में प्रवृत्ति स्वाभाविकी है, किन्तु निवृत्ति महाफल देनेवाली है, इस कारण उपासना में भी दोनों आचारों का वर्णन देखने में आता है । आचार उपासना के अन्तर्भावों का परिचायक और त्रिविध शुद्धिपरिचायक है, ऐसा विद्वज्जनों ने कहा है । स्व स्व आचार के भेद श्रीगुरुमुख से जान लेने योग्य हैं । जिस आचार में निवृत्ति मार्ग के पूर्णाधिकारिगण स्वभावतः रत होते हैं ऐसा दिव्याचार वो है जो पूर्वोक्त दोनों आचारों से तृतीय है । वाम और दक्षिण दोनों आचार पर-स्पर विरुद्ध हैं, परन्तु दिव्याचार दोनों से अविरुद्ध और सर्वजीवहितकर

है । वाम आचार प्रवृत्तिपर और दक्षिण निवृत्तिपर है एवं दिव्याचार प्रवृत्ति तथा निवृत्ति दोनों से अतीत है और यह द्वंद्वातीत होने से परमानन्दप्रद माना गया है । शक्ति की उपासना में समस्त तन्त्रशास्त्र के अनुसार वह आचार वामाचार और दक्षिणाचार इन दो भेदों से दो प्रकार का होना है। इस शक्ति की उपासना में शक्ति की प्रधानता होने से तत्त्वदर्शियों ने साधनों का बहु विस्तार किया है एवं अधिकार भी दो रक्खे हैं । तन्त्रों में शक्ति-उपासनाविधि का बहुत विस्तार है । तन्त्रशास्त्रज्ञ ऋषियों ने दक्षिणाचार से जो विपरीत हो उसे वामाचार कहा है । साधक के सात्त्विक होनेपर दिव्याचार कल्याणकारक होता है और राजसिक साधक के लिये पश्वाचार हितकारक है एवं तामसिक साधक वामाचार का अधिकारी है । वामाचार को ही वीराचार भी कहते हैं । यह कलियुग में लोककल्याणार्थ निर्णीत हुआ है । कलियुग में अपनी अपनी प्रकृति के वश जीवगण इस आचार के द्वारा अक्षय कल्याणसाधन कर सकेंगे । इस प्रकार प्रवृत्ति की क्रियाओं में निवृत्ति के लक्ष्य रहने के कारण घोर प्रवृत्ति की चेष्टाओं में भी साधक आत्मोन्नति करता हुआ सिद्धि प्राप्त करसक्ता है । मुनियों से आदृत यही वामाचार का रहस्य है । प्रायः तन्त्रों में शक्ति उपासना में ही वामाचार-क्रिया-प्रधान लतासाधन का वर्णन है । परन्तु वैष्णव आदि चार संप्रदायों में जहां युगल उपासना की विधि है, ऐसे संप्रदायों में भी इस क्रिया का वर्णन किसी किसी तन्त्र में मिलता है । दक्षिणाचार में जिस प्रकार दो भेद हैं उसी प्रकार वामाचार में आठ भेद तान्त्रिकों से माने गये हैं । इस आचार में साधक के सात अधिकार माने गये हैं सो क्रमशः उन्नति करता हुआ साधक श्रीगुरुदेव की कृपा से प्राप्त करता है । वामाचार के इन्हीं सात अधिकारों के नाम दीक्षा महादीक्षा आदि रूप में पहले कहे गये हैं । अस्तु तन्त्रोक्त पूर्वकथित वर्णन से ही वामाचार का यथार्थ स्वरूप प्रकाशित हुआ । इसके द्वारा तन्त्रशास्त्रों में सन्देहकारी सज्जनों का सन्देह अपने आप ही दूर होजायगा । इस विषय में अब अधिक सिद्धान्त निर्णय करने की आवश्यकता नहीं है । अब दूसरा सन्देह निराकरण करने के लिये पूज्यपाद महर्षिगण ने किसप्रकार से सिद्धान्त निर्णय किया है सो विचार द्वारा देखने योग्य है ।

भक्तिमार्ग के प्रधान आचार्य्य भक्ताग्रगण्य महर्षि शाण्डिल्यजी ने अपने सूत्रों में कहा है कि:—

सर्व्वाऽनृते किमिति चेन्नैवं बुद्ध्यानन्त्यात्।

सब छोड़ देने पर फिर सिद्धि की क्या आवश्यकता हुआ करती है? आवश्यकता अवश्य है, क्योंकि बुद्धि बहुत प्रकार की होती है। तात्पर्य्य यह है कि यदि जिज्ञासुगण के हृदय में यह शङ्का उठे कि जीव को तो सदा मुक्ति-उपाय का ही चिन्तन करना उचित है, भक्ति ही उनके लिये श्रेय है, तो पुनः ऐश्वर्य्यों का वर्णन क्यों किया जाता है? साधक भक्तगण ऐश्वर्य्य लेकर क्या करेंगे? इनके उत्तर में महर्षि सूत्रकार कह रहे हैं कि जीव अनन्त हैं, इस कारण जीवों की मति गति का भी ठिकाना नहीं; सबही जीव मुक्ति के अभिलाषी थोड़ेही होते हैं। जो साधक ऐश्वर्य्य का भिखारी हो उसके अर्थ ऐश्वर्य्यों का होना भी आवश्यक है, क्योंकि जब साधक अपनी कामना के अनुसार सिद्धियों को प्राप्त कर लेगा; तबही वह आगे को बढ़ सकेगा; वासना रहते जीव मुक्ति का अधिकारी हो ही नहीं सक्ता। इस कारण मध्यवर्त्ती साधकों के हितार्थ और प्रार्थनाकारियों की प्रार्थना पूर्णकरणार्थ उन पर कृपावश हो आचार्य्यगण ने अपने ग्रन्थों में सिद्धियों का वर्णन किया है। इसी सिद्धान्त पर स्थित रहकर प्राचीन आचार्य्यगण ने प्रायः ही अपने साधनसम्बन्धीय ग्रन्थसमूह में नाना सिद्धि तथा सिद्धियों की प्राप्ति का कौशल वर्णन किया है। हठयोग के ग्रन्थसमूह, लययोग के ग्रन्थसमूह, मन्त्रयोग के ग्रन्थसमूह और उपासना-काण्ड के ग्रन्थसमूह में प्रायः ही इन सिद्धियों का वर्णन पाया जाता है। विशेषतः सब प्रकार के साधनमार्गों के आदि विज्ञानरूप "योगदर्शन" में इन सिद्धियों का वर्णन बहुत ही विस्तृतरूप से किया गया है। वैदिक-धर्म्म-समाज में जितने प्रकार के साधनसम्प्रदाय प्रकट हैं उन सबोंकी ही एकमात्र भित्ति योगिराज महर्षि पतञ्जलिकृत योगदर्शन है; जो कोई सम्प्रदाय ज्ञानोन्नति अथवा मुक्तिपद की इच्छा से किसी प्रकार का साधन करता हो वह अवश्य इस अभ्रान्त और सार्व्वभौम विज्ञान के अनुसार ही होगा। इस दर्शनशास्त्र के पठन करने से स्वतः ही प्रमाणित होता है

कि पूज्यपाद महर्षि पतञ्जलि भी सिद्धिवर्णन एवं सिद्धि विस्तार के विशेष पक्षपाती थे; इसी कारण योगिराज महर्षिजी ने अपने योगदर्शन में "विभूतिपदाध्याय" नाम से एक स्वतन्त्र अध्याय का प्रणयन किया है। शास्त्रद्वारा एवं प्राचीन महर्षिगण के सिद्धान्त द्वारा सिद्धियों की पुष्टि का प्रमाण इससे अधिक और क्या हो सक्ता है। सिद्धिसमूह द्वारा प्रकृति-राज्य पर साधक का अधिकार दृढ हुआ करता है; इस कारण साधक का जबतक प्रकृति राज्य से सम्बन्ध है तबतक निःस्वार्थरूपेण उसका सम्बन्ध सिद्धियों से अवश्य रहना सम्भव है। यथा योगदर्शन में:—

"ते समाधावुपसर्गा व्युत्थाने सिद्धयः"

सिद्धियाँ समाधिदशा में हानिजनक होने पर भी व्युत्थान या लौकिक दशा में, प्रवृत्तिपरायण मनुष्यों की रुचि व विश्वास धर्ममार्ग में बढ़ाने के लिये हितकर हैं। गुणभेद से यदिच सिद्धियों में छुटाई बड़ाई हुआ करती हैं; गुणभेद से यदिच साधकगण सिद्धि की प्राप्ति द्वारा निःस्वार्थपरायण अथवा घोर स्वार्थपरायण हुआ करते हैं; गुणभेद से यदिच निःस्वार्थ कर्म्म द्वारा साधकगण क्रमशः उन्नतदशा की प्राप्ति एवं स्वार्थपूर्ण कर्म्मद्वारा क्रमशः अधोगति की प्राप्ति किया करते हैं; तत्रच साधक के साथ सिद्धियों का सम्बन्ध अवश्य ही रहना सम्भव है, इसमें सन्देह नहीं। और पहली दशा में अर्थात् निम्न श्रेणी की दशा में तो बालक को मिष्टान्न के लोभ से अक्षरशिक्षा देने की नाईं क्षुद्र सिद्धियों का लोभ बहुत ही हितकर है इसमें सन्देह नहीं। तन्त्रों में निकृष्ट और उत्कृष्ट दोनों प्रकार की सिद्धियों का वर्णन है और साधक गुणभेद से तीन प्रकार के हुआ करते हैं, जिन में से सात्त्विक साधक को तो सिद्धियों की इच्छा ही नहीं रहती, राजसिक साधक को उत्कृष्ट सिद्धियों की इच्छा रहती है और तामसिक साधक सदा निकृष्ट सिद्धियों के लिये व्यग्र रहा करते हैं। इसी कारण से राजसिक एवं तामसिक साधकों की कामनापूर्ति के अर्थ और साधनमार्ग में चमत्कार दिखाकर उनको अग्रसर करने के अर्थ जीवों पर अतिकृपा कर तन्त्रशास्त्रों ने सिद्धियों का प्रकाश किया है। इस कारण यह मानना ही पड़ेगा कि यदिच साधनमार्ग में सिद्धियाँ दुःखदायी होती हैं परन्तु उन

सिद्धियों की पूर्ण आवश्यकता भी रहने से तन्त्रशास्त्रों में इस प्रकार से सिद्धियों का वर्णन किसी प्रकार से भी निन्दनीय नहीं होसक्ता।

तन्त्रशास्त्र सर्व्वलोकहितकारी है ऐसा वचन तन्त्रों में प्रायः मिलता है। तन्त्रों का प्रकाश कलिमलदूषितचित्त कलिकाल के जीवों के लिये विशेषरूप से हुआ है। अतः कलिकाल के प्रभाव से जिन साधकों की वासना निम्न श्रेणी की और मन्द है व जो साधक भोगलोलुप हैं उनके अर्थ उक्त प्रकार का आचार और उक्त प्रकार की क्षुद्र सिद्धियाँ उनको लोभ दिखाकर उपासनामार्ग में अग्रसर करने के लिये सर्व्वथा हितकारी हैं इसमें सन्देह नहीं। फलतः निरपेक्ष विचारद्वारा यह निर्णय हुआ कि तन्त्रशास्त्र में सर्व्वलोकहितकर अनेक उपयोगी और आध्यात्मिक उन्नतिकारी विषयों के साथ यदि ऐसे निम्न कोटिके विषय भी हैं तो उससे कुछ दूषण नहीं है; प्रत्युत उनके द्वारा तन्त्रशास्त्रों की सर्व्वजीवहितकारिता और पूर्णता सिद्ध होती है। वेद पूर्ण हैं इस लिये वेदों में भी जैसा सात्त्विक, राजसिक व तामसिक साधकों के उपकार के अर्थ ज्ञानयज्ञ, पशुयज्ञ और श्येनयज्ञ का वर्णन है, जिनको अधिकारानुसार अनुष्ठान करने से अपकार न होकर उपकार ही होता है ( जैसा कि वेद के अध्याय में कहा गया है ) उसीप्रकार तन्त्र के अन्तर्गत तामसिक साधनों के विषय में भी समझना चाहिये। आज कल बहुत लोग जो उनपर हँसी उड़ाया करते हैं इसके दो कारण हैं। प्रथमतः अधिकारभेद के रहस्य को भूल जाने से ही ये सब बातें खराब लगती हैं। स्मरण रहना चाहिये कि संसार में कोई वस्तु खराब या कोई वस्तु अच्छी नहीं है। अच्छी बुरी अपने अपने अधिकार के अनुसार ही हुआ करती है। एक वस्तु जो किसी मनुष्य के लिये अच्छी है वही दूसरे के लिये बुरी होसक्ती है। तन्त्र के खराब साधन सात्त्विक व राजसिक मनुष्यों के लिये खराब व पतन के कारण हो सक्ते हैं परन्तु महातामसिक यथेच्छ मद्य मांस मैथुनआदि सेवन करनेवाले मनुष्यों के लिये उन सब खराब वस्तुओं के साथ धर्मभावयुक्त साधन मिलाकर उन वस्तुओं का ही व्यवहार करना अनर्गल व्यवहार से कुछ अच्छा अवश्य है। जिससे धीरे धीरे धर्मभाव बढ़कर वे सब बुरी आदतें छूट सक्ती हैं। यही इसका प्रथम रहस्य है। द्वितीयतः तन्त्रशास्त्र के रहस्य और अधिकार के न जानने से

आज कल बहुत लोगों के लिये तान्त्रिक साधन धर्म के आड़ में पाप करने का एक 'ज़रिया' बन गया है। योग्य गुरु के प्राप्त न होने से अधिकार की परीक्षा भी नहीं होती और इसका फल यह हो रहा है कि बहुतसे पापी व ढोंगी लोग कपटसाधक बनकर सकल प्रकार के पाप कर रहे हैं और शास्त्र का प्रमाण देकर दूसरे को भी धोखा दे रहे हैं। दृष्टान्तरूप से चोलीमार्ग को समझ सक्ते हैं। इस प्रकार अन्याय सर्वथा निन्दनीय है। इसमें तन्त्र का कोई दोष नहीं है, दोष उन कपटाचारी पापियों का ही है। अतः इसके लिये तन्त्र का खण्डन न होकर उन पापियों का दमन होना चाहिये। तब ही देश का यथार्थ कल्याण होगा। तन्त्र के तामसिक साधनों के द्वारा जो कहीं कहीं 'मुक्ति' 'तीर्थगमन' आदि उन्नत फलों के विषय में तान्त्रिक प्रमाण मिलते हैं उनमें से बहुत से वचन तो उच्छृङ्खल तामसिक लोगों को उनके अधिकारानुसार साधन में प्रवृत्ति देने के लिये 'प्ररोचक' वाक्य हैं और बहुतसे मुक्तिराज्य में उन्नत होने के विषय में 'क्रमोन्नति' सूचक वाक्य हैं। अतः इन वचनों से भी किसीको भ्रम में नहीं पड़ना चाहिये। ये सब रहस्य बहुत ही सूक्ष्म और गूढ़ हैं। बात इतनी ही है कि जिस प्रकार पुराण की भाषाओं का ज्ञान न रहने से और सब महापुराण, सब पुराण और सब उपपुराण को न पढ़ने से पुराणों के मतभेदों और रहस्यों का पता नहीं चलता; उसीप्रकार सब उपासना के तन्त्र यथाक्रम पाठ न करने से तन्त्रों के सम्बन्ध की सब शङ्काएँ दूर नहीं होसक्तीं, यह स्थिर सिद्धान्त है।

वेद, स्मृति, पुराण और तन्त्र, इन चार प्रकार के अध्यात्मग्रन्थों के साथ सत्ययुग, त्रेतायुग, द्वापरयुग और कलियुग का यथाक्रम सम्बन्ध, चारों युगों के मनुष्यों का अधिकारनिर्णय और तन्त्रशास्त्रोक्त आचार का अधिकारिनिर्णय आदि विषय तन्त्र-शिरोमणि महानिर्व्वाण में शिवपार्वती-संवाद से किस प्रकार वर्णन किया गया है सो नीचे लिखा जाता है।

श्रीआद्योवाच ।

भगवन्! सर्व्वभूतेश! सर्व्वधर्म्मविदांवर! ।
कृपावता भगवता सर्व्वान्तर्यामिना पुरा ॥
प्रकाशिताश्चतुर्वेदा सर्व्वधर्म्मोपबृंहिताः ।

वर्णाऽऽश्रमाऽऽदिनियमा यत्र चैव प्रतिष्ठिताः ॥
तदुक्तयोगयज्ञाऽऽद्यैः कर्मभिर्भुवि मानवाः ।
देवान् पितॄन् प्रीणयन्तः पुण्यशीलाः कृते युगे ॥
स्वाध्यायध्यानतपसा दयादानैर्जितेन्द्रियाः ।
महाबला महावीर्य्या महासत्यपराक्रमाः ॥
देवाऽऽयतनगा मर्त्याः देवकल्पा दृढव्रताः ।
सत्यधर्मपराः सर्वे साधवः सत्यवादिनः ॥
राजानः सत्यसंकल्पाः प्रजापालनतत्पराः ।
मातृवत्परयोषित्सु पुत्रवत्परसूनुषु ॥
लोष्टवत्परवित्तेषु पश्यन्तो मानवास्तदा ।
आसन्स्वधर्म्मनिरताः सदा सन्मार्गवर्त्तिनः ॥
न मिथ्याभाषिणः केचिन्न प्रमादरताः क्वचित् ।
न चोरा न परद्रोहकारका न दुराशयाः ॥
न मत्सरा नाऽतिरुष्टा नाऽतिलुब्धा न कामुकाः ।
सदन्तःकरणाः सर्वे सर्वदाऽऽनन्दमानसाः ॥
भूमयः सर्वसस्याऽऽढ्याः पर्जन्याः कालवर्षिणः ।
गावोऽपि दुग्धसंपन्नाः पादपाः फलशालिनः ॥
नाऽकालमृत्युस्तत्राऽऽसीन्न दुर्भिक्षं न वा रुजः ।
हृष्टाः पुष्टाः सदाऽऽरोग्यास्तेजोरूपगुणाऽन्विताः ॥
स्त्रियो न व्यभिचारिण्यः पतिभक्तिपरायणाः ।
ब्राह्मणाः क्षत्रिया वैश्याः शूद्राः स्वाऽऽचारवर्त्तिनः ॥
स्वैः स्वैर्धर्म्मैर्यजन्तस्ते निस्तारपदवीं गताः ।
कृते व्यतीते त्रेतायां दृष्ट्वा धर्म्मव्यतिक्रमम् ॥

वेदोक्तकर्म्मभिर्मर्त्या न शक्ताः स्वेष्टसाधने ।
बहुक्लेशकरं कर्म्म वैदिकं भूरिसाधनम् ॥
कर्त्तुं न योग्या मनुजाश्चिन्ताव्याकुलमानसाः ।
त्यक्तुं कर्त्तुं न चाऽर्हन्ति सदा कातरचेतसः ॥
वेदार्थयुक्तशास्त्राणि स्मृतिरूपाणि भूतले ।
तदा त्वं प्रकटीकृत्य तपःस्वाध्यायदुर्बलान् ॥
लोकानतारयत्पापाद्दुःखशोकाऽऽमयप्रदात् ।
त्वां विना कोऽस्ति जीवानां घोरसंसारसागरे ॥
भर्त्ता पाता समुद्धर्त्ता पितृवत्प्रियकृत्प्रभुः ।
ततोऽपि द्वापरे प्राप्ते स्मृत्युक्तसुकृतोज्झिते ॥
धर्म्माऽर्द्धलोपे मनुजे आधिव्याधिसमाकुले ।
संहिताद्युपदेशेन त्वयैवोद्धारिता नराः ॥
आयाते पापिनि कलौ सर्वधर्म्मविलोपिनि ।
दुराचारे दुष्प्रपञ्चे दुष्टकर्म्मप्रवर्त्तके ॥
न वेदाः प्रभवस्तत्र स्मृतीनां स्मरणं कुतः ।
नानेतिहासयुक्तानां नानामार्गप्रदर्शिनाम् ॥
बहुलानां पुराणानां विनाशो भविता विभो ! ।
तदा लोका भविष्यन्ति धर्म्मकर्म्मबहिर्मुखाः ॥
उच्छृङ्खला मदोन्मत्ताः पापकर्म्मरताः सदा ।
कामुका लोलुपाः क्रूरा निष्ठुरा दुर्मुखाः शठाः ॥
स्वल्पाऽऽयुर्मन्दमतयो रोगशोकसमाकुलाः ।
निःश्रीका निर्बला नीचा नीचाऽऽचारपरायणाः ॥
नीचसंसर्गनिरताः परवित्ताऽपहारकाः ।

परनिन्दापरद्रोहपरीवादपराः खलाः ॥
परस्त्रीहरणे पापशङ्काभयविवर्जिताः ।
निर्धना मलिना दीना दरिद्राश्चिररोगिणः ॥
विप्राः शूद्रसमाऽऽचाराः संध्यावन्दनवर्जिताः ।
अयाज्ययाजका लुब्धा दुर्वृत्ताः पापकारिणः ॥
असत्यभाषिणो मूर्खा दाम्भिका दुष्प्रपञ्चकाः ।
कन्याविक्रयिणो व्रात्यास्तपोव्रतपराङ्मुखाः ॥
लोकप्रतारणार्थाय जपपूजापरायणाः ।
पाखण्डाः पण्डितम्मन्याः श्रद्धाभक्तिविवर्जिताः ॥
कदाऽऽहाराः कदाऽऽचारा भृतकाः शूद्रसेवकाः ।
शूद्राऽन्नभोजिनः क्रूरा वृषलीरतिकामुकाः ॥
दास्यन्ति धनलोभेन स्वदारान्नीचजातिषु ।
ब्राह्मण्यचिह्नमेतावत्केवलं सूत्रधारणम् ॥
नैव पानादिनियमो भक्ष्याऽभक्ष्यविवेचनम् ।
धर्म्मशास्त्रे सदा निन्दा साधुद्रोहो निरन्तरम् ॥
सत्कथाऽऽलापमात्रञ्च न तेषां मनसि क्वचित् ।
त्वया कृतानि तन्त्राणि जीवोद्धरणहेतवे ॥
निगमाऽऽगमजातानि भुक्तिमुक्तिकराणि च ।

हे भगवन् ! हे सर्वभूतेश ! हे सर्वधर्म्मविदांवर ! तुम बड़े ऐश्वर्य्यशाली, कृपासमुद्र और सबके अन्तर्यामी हो । तुम्हारे द्वारा ही सृष्टि के आदि काल में चतुर्वेदों का प्रकाश हुआ था; जिन वेदसमूह द्वारा सर्व प्रकार के धर्म्मों की वृद्धि और वर्णाऽऽश्रमधर्म्म की प्रतिष्ठा होती आई है, उन वेदोक्त याग यज्ञरूप कर्म्मसमूह से पृथ्वी पर पुण्यशील मानवगण सत्ययुग के अन्तर्गत सदा धर्म्मसाधन करते हुए देवतागण और पितृगणों की परि-

तृप्ति किया करते थे । उस सत्ययुग में मनुष्यगण स्वाध्याय, ध्यान, तपस्या, दया और दानादि धर्म्मकार्यों द्वारा जितेन्द्रिय हुआ करते थे । वे महाबलशाली, महावीर्यवान् और अत्यन्त सत्यपरायण होते थे । वे धर्म्म पर ऐसे दृढ थे कि शक्ति रखने पर एवं अत्यन्त शक्तियुक्त होने पर भी साधु और सत्यवादी होते थे । उस युग के राजागण सत्यसंकल्पी और प्रजापालनतत्पर हुआ करते थे; वे परस्त्रियों को मातृवत् और प्रजाओं को पुत्रवत् समझा करते थे । उस समय के मानवगण पराये धन को लोष्टवत् समझते थे और अपने स्वधर्म्म में सदा सर्वदा लिप्त रहकर सन्मार्गानुगामी हुआ करते थे । उस श्रेष्ठ युग में कोई पुरुष भी मिथ्यावादी नहीं होता था; किसी काल में प्रमाद से भी कोई चौर्य्यवृत्तिधारी, जीव-दुःखदायी अथवा परस्त्रीगामी नहीं हुआ करते थे । उस समय पुरुषगण मात्सर्य्ययुक्त, अतिक्रोधी, अतिलोभी अथवा कामुक देख नहीं पड़ते थे, संपूर्ण मनुष्यगण सदा आनन्द में मग्न रहा करते थे । उस उत्तम काल में भूमि सस्यशालिनी, मेघसमूह यथाकाल में वर्षणकारी, गोसमूह बहु दुग्धवतीं और वृक्षसमूह प्रचुर फलवान् हुआ करते थे । उस समय में किसी जीव की भी अकालमृत्यु नहीं होती थी, रोग अथवा दुर्भिक्ष का नाममात्र नहीं था । प्रजासमूह हृष्ट, पुष्ट, बलवान्, तेज, रूप और सद्गुणसंपन्न हुआ करते थे । स्त्रियों में व्यभिचार का नाममात्र नहीं था और वे सदा ही पतिभक्तिपरायणा हुआ करती थीं । उस उत्तम सत्ययुग में ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य और शूद्रगण अपने स्व स्व आचारों के अनुगामी होकर निज निज वर्णमर्यादा के अनुसार धर्म्मसाधन करते हुए परम कल्याण को प्राप्त हुआ करते थे । जब सत्ययुग बीत चुका तो धर्म्म में व्यतिक्रम होने लगा । एवं तब मानवगण वेदोक्त सब कर्म्मों के ठीक ठीक अनुष्ठान करने में असमर्थ होने लगे । तब भूरि साधनयुक्त वैदिक कर्म्म में बहुत क्लेश देखकर उन कर्म्मों से मन को फेरने लगे, परन्तु वैदिक कर्म्म के त्याग से पाप होने के भयवशात् कर्म्मों का एकबार ही त्याग न कर सके, प्रत्युत वे उन कठिन कर्म्मों के सम्पादन करने में असमर्थ होकर सदा ही कातरचित्त रहा करते थे । हे नाथ ! उसी समय तुमने वेदार्थयुक्त स्मृतिशास्त्रों का प्रचार इस पृथ्वी पर किया था । उन श्रेष्ठ शास्त्रसमूह द्वारा तुमने दुःख,

शोक, रोगप्रद पाप से जीवों की रक्षा की थी। त्रेतायुग के मनुष्यों के वेदोक्त तपस्या और स्वाध्याय में असमर्थ होने के कारण स्मृतिशास्त्रोक्त कर्म्मकाण्डों ने उनकी भली भांति रक्षा की थी, एवं उस समय के जीवों का उद्धार किया था। इस भयानक संसारसमुद्र में तुम्हारे अतिरिक्त जीव-समूहों के भरणकर्त्ता, रक्षाकर्त्ता, उद्धारकर्त्ता और पिता की नाईं प्रियकारी प्रभु और कौन हैं? तदनन्तर द्वापरयुग की उत्पत्ति में जीवों ने स्मृति-शास्त्रोक्त सुकृतियों का त्याग कर दिया; धर्म्मार्द्धभाव लोप को प्राप्त हो गया; तब मनुष्यगण मानसिक क्लेश और शारीरिक व्याधियों से आकु-लायित होगये। तब तुम्हारे द्वारा ही महर्षि व्यास आदि रूप से संहिता और पुराण आदि शास्त्र द्वारा संसार के जीवों का उद्धार हुआ था। तत्पश्चात् पापरूपी, स्वधर्म्मविलोपकारी, दुराचार-दुष्कर्म्म-विस्तारकारी निकृष्ट कलियुग का आगमन होगा। तब वेदसमूह की प्रभुता जीवों के चित्त पर न रहेगी; स्मृति शास्त्रसमूह के शरण भी मनुष्यगण न आ-सकेंगे एवं नाना इतिहासपूर्ण सत्पथप्रदर्शनकारी पुराणशास्त्र भी कार्य्य-कारी न होसकेंगे। हे प्रभो! इस प्रकार पुराण आदि शास्त्रों के लोप होने पर मनुष्यगण जब धर्म्म कर्म्मविमुख होने लगेंगे और धर्म्मशृङ्खला को तोड़कर मद में उन्मत्त, पापकर्म्म में रत, घोरकामी, अतिलुब्धक, निर्दय, निष्ठुर, अतिदुर्भाषी, शठ, अति अल्पायुविशिष्ट, मन्दबुद्धि, रोग शोक में आकुल, श्रीहीन, बलहीन, नीच आचारपरायण, नीचसंग में रत, परवित्तापहारक, अतिनीच, परनिन्दापरायण, परद्रोहकारी आदि दोषों से युक्त होने लगेंगे, परस्त्रीहरण में उनको कोई भी शंका न रहेगी और वे सदा असत् कर्म्म करने में निर्भय रहेंगे और सदा निर्धन, मलिन, दीन और चिररोगी होवेंगे। विप्रसमूह जब संध्यावन्दनादिरहित होकर शूद्रआचारपरायण, नीच जातियों के याजक, महालोभी, महादुर्वृत्त, पाप-कारी, मिथ्यावादी, मूर्ख, महाअभिमानी, दुष्ट, शास्त्रकथाविक्रयकारी, कन्याविक्रयकारी, संस्कारविहीन और तपस्या व्रतपराङ्मुख होने लगेंगे। वे जीवों के चित्त पर भ्रम डालने के निमित्त दिखावट में अतिपूजा-परायण परन्तु अन्तर में अतिघोर पापाचरण करनेवाले, अपने को प-ण्डित करके माननेवाले, शास्त्रों में श्रद्धाहीन और ईश्वर में भक्तिहीन

होने लगेंगे। कलि के ब्राह्मणगण अशुद्ध तामसिक भोजन करनेवाले, नीचाचारपरायण, अपने ही पेट भरनेवाले, शूद्रों की सेवा करनेवाले, शूद्र-अन्नभोजी और शूद्रस्त्री में सम्भोग की इच्छा करनेवाले होने लगेंगे। इहलोक में धन की इच्छा से अपने स्त्रियों तक को नीच जाति में समर्पण करसकेंगे। इनमें ब्राह्मण का चिह्न केवल यज्ञसूत्रमात्र रहेगा, इन ब्राह्मणों के पान भोजन का कोई नियम नहीं रहेगा और ये यथेच्छाचारी होवेंगे। ये श्रेष्ठकुलोद्भवगण तब सर्वदा वेद और धर्म्मशास्त्रों की निन्दा और साधुओं से द्रोह किया करेंगे। उनके मन में सत्यसंकल्प अथवा सद्वार्त्ता का उदयमात्र नहीं होगा। इसी कारण जीवों के कल्याणार्थ आपने उनके भोगसाधन और मुक्तिसाधन, एकाधार में इन दोनों प्रकार के साधन के लिये वेद और शास्त्र के अनुकूल तन्त्रशास्त्र का प्रणयन किया है।

पूर्व्वकथित तन्त्रशास्त्रोक्त वचन के द्वारा ही यह सिद्ध होता है कि कैसे युग के कैसे अधिकारियों के लिये तन्त्रोक्त विशेष विशेष साधनपद्धति और विशेष विशेष आचार, विशेष विशेष तन्त्रग्रन्थों में वर्णन किये गये हैं। तन्त्रशास्त्र के ग्रन्थ सूक्ष्म विचार द्वारा सात भाग में विभक्त होसक्ते हैं। यथा—ज्ञानकाण्डप्रधान तन्त्र, कर्म्मकाण्डप्रधान तन्त्र, वैष्णव-उपासनाप्रधान तन्त्र, सूर्य्य-उपासनाप्रधान तन्त्र, शक्ति-उपासनाप्रधान तन्त्र, गणपति-उपासनाप्रधान तन्त्र और शिवोपासनाप्रधान तन्त्र। इनमें से शक्ति-उपासना-प्रधान तन्त्रों की संख्या कुछ अधिक है और उन्हींमें विशेष विशेष आचार और विशेष विशेष साधन कुछ ऐसे हैं कि जिनके विषय में ऐसे लोग कुछ शङ्का करसक्ते हैं कि जिन्होंने सब प्रकार के तन्त्रशास्त्र को नहीं पाठ किया है। फलतः कलिकाल के अर्थ तन्त्रशास्त्रों की उपकारिता के विषय में तो किसीको सन्देह ही नहीं होना चाहिये।

द्वितीय समुल्लास का षष्ठ अध्याय समाप्त हुआ।

# उपवेद ।

जिस प्रकार श्रीभगवान् की कृपा से जीवों को अलौकिक सहायता देने के अर्थ महर्षिगण के योगयुक्त अन्तःकरण में अपौरुषेय वेदों का आविर्भाव हुआ है उसी प्रकार जीवों की लौकिक सहायता के अर्थ महर्षियों ने अनेक पदार्थविद्यासम्बन्धीय, शिल्पसम्बन्धीय और कलासम्बन्धीय अनेक शास्त्रों का प्रणयन किया था, वे शास्त्र चार भागों में विभक्त हैं और वे उपवेद कहाते हैं । यथा–

आयुर्वेदो धनुर्वेदो गान्धर्व्वश्चेति ते त्रयः ।
स्थापत्यवेदमपरमुपवेदश्चतुर्विधः ॥

आयुर्वेद, धनुर्वेद, गान्धर्ववेद और स्थापत्यवेद । जिस प्रकार लौकिक पुरुषार्थयुक्त योग, साधनयुक्त उपासना और वैदिककर्म्म परम्परारूप से अलौकिक मुक्तिपद की प्राप्ति में सहायक होते हैं, जिस प्रकार यावत् लौकिक और पारलौकिक अभ्युदय परम्परारूप से निःश्रेयसप्राप्ति के सहायक होते हैं, जिस प्रकार धर्म्म अर्थ और काम ये तीनों परम्परारूप से अन्तिम फल मोक्ष की प्राप्ति में हेतु होते हैं और जिस प्रकार किसी जीव की लौकिक उन्नति उसकी आध्यात्मिक उन्नति का उपाय होता है; उसी प्रकार ये उपवेदसमूह मनुष्य की क्रमोन्नति के सहायक हैं और क्रमोन्नति के परम्परारूप से सहायक होने के कारण ये पौरुषेय होने पर भी उपवेद कहाते हैं ।

## ( आयुर्वेद )

सकल प्रकार के साधन के लिये शरीर मुख्य कारण है । शरीर स्वस्थ और सबल विना रहे मनुष्य न ऐहलौकिक उन्नति कर सक्ता है और न पारलौकिक उन्नति कर सक्ता है । इस कारण शारीरिक मङ्गल का सहायक चिकित्साशास्त्ररूपी आयुर्वेद सबसे प्रथम माना गया है । आर्य्यजाति के आयुर्वेद में सृष्टिविज्ञान, शारीरिकविज्ञान, धातुविज्ञान, रोगोत्पत्तिविज्ञान, रोगपरीक्षाविज्ञान, काष्ठादिकचिकित्साविज्ञान, रसायनचिकित्साविज्ञान, अस्त्रचिकित्साविज्ञान आदि अनेक वैज्ञानिक रहस्यों का वर्णन है । आर्य्यगण के सब शास्त्र अभ्रान्त वैज्ञानिक भित्ति पर स्थित हैं । आजकल

की पश्चिमीय उन्नत जातियों की जो पदार्थविद्याएँ हैं वे सब क्रमशः परीक्षा द्वारा निर्णीत हुई हैं; अर्थात् साधारण मनुष्य-बुद्धि के प्रयोग द्वारा क्रमशः परीक्षा करतेहुए वे विद्याएँ प्रकट हुई हैं। परन्तु प्राचीन-काल में पदार्थविद्या (जिसको आजकल के विद्वान् सायन्स कहते हैं) के सम्बन्ध में जो कुछ उन्नति हुई थी उसके प्रकाशक योगिराज महर्षिगण थे। इस कारण उस समय की आवश्यकता के लिये उन्होंने जो कुछ अपनी योगयुक्त बुद्धि से देखा था सो सब अभ्रान्त ही देखा था। उस समय की पदार्थविद्या दार्शनिक सिद्धान्तों से भी सिद्ध थी। उदाहरणस्थल पर समझ सके हैं कि जिस प्रकार सृष्टि के स्वाभाविक सप्त भेद दर्शनसिद्ध हैं; यथा-सप्त उच्चलोक, सप्त अधोलोक, सप्त व्याहृति, सप्त रङ्ग, सप्तस्वर, सप्त ज्ञानभूमि इत्यादि; उसीप्रकार आयुर्वेद के अनुसार शरीर में भी सप्त धातु माने गये हैं। द्वितीयतः जिसप्रकार सृष्टि त्रिगुणात्मक होनेके कारण सृष्टि के सब विभाग त्रिगुणात्मक हैं, यथा—त्रिविध ज्ञान, त्रिविध कर्म्म, त्रिविध भाव, त्रिविध अधिकार इत्यादि; उसीप्रकार आयुर्वेदशास्त्र ने वात, पित्त, कफ, इन तीनों पर शारीरिकविज्ञान स्थित किया है। अस्तु आयुर्वेद अभ्रान्त सिद्धान्तयुक्त है और आयुर्वेदोक्त औषधियां भारत की प्रकृति के अनुकूल हैं, इस कारण आर्यजाति के लिये आयुर्वेद-चिकित्सा सबसे अधिक हितकर है। प्राचीनकाल में महर्षियों ने इस शास्त्र के अनेक ग्रन्थों का प्रणयन किया था, परन्तु उनका शतांश भी इस समय उपलब्ध नहीं होता है। हां यह शास्त्र कुछ प्रत्यक्ष फलप्रद है, इस कारण और उपवेदों से इसके अधिक ग्रन्थ मिलते हैं। उद्यमशील पाश्चात्त्य जातियों ने आर्य्यजाति की इस लोकहितकरी विद्या को प्राचीन ग्रीकजाति के द्वारा प्राप्त किया था और तत्पश्चात् उन्हों ने अस्त्रचिकित्सा और रसायनचिकित्सा में बहुत कुछ उन्नति की है। भारतवर्ष में आयुर्वेदविद्या का पुनः प्रचार होते समय उक्त पाश्चात्त्य जाति के आविष्कारों का ग्रहण करना अवश्य उचित है।

## (धनुर्वेद)

धनुर्वेदके ग्रन्थों में मनोविज्ञान, शरीरविज्ञान, मन्त्रविज्ञान, लक्ष्यसिद्धि, अस्त्र शस्त्रविज्ञान, युद्धविज्ञान आदि अनेक विषयों का वर्णन था। जिस

प्रकार आयुर्वेदशास्त्र शारीरिक स्वास्थ्य और बलदायक है और शरीर स्वस्थ होने से मुक्तिपदप्राप्ति तक का सहायक होता है; उसी प्रकार धनुर्वेदशास्त्र स्वधर्म्मरक्षा, जातिगत जीवनरक्षा, शान्तिरक्षा, स्वदेशरक्षा आदि का प्रधान सहायक है और आधिभौतिक मुक्ति अर्थात् जातिगत स्वाधीनतारूपी मुक्ति प्राप्त करने का तो यह शास्त्र एकमात्र अवलम्बन है। मनुष्य के लिये महर्षियों ने केवल दो प्रकार की विहित मृत्यु लिखी है; यथा—

द्वाविमौ पुरुषौ लोके सूर्य्यमण्डलभेदिनौ।
परिव्राड् योगयुक्तश्च रणे चाऽभिमुखे हतः॥

(श्रीयोगियाज्ञवल्क्यः)

योग द्वारा उत्तम मृत्यु और धर्म्मयुद्ध में कीर्तिकर मृत्यु, दोनों मृत्यु ही मुक्तिदायक हैं। इन दोनों के अतिरिक्त खट्वा पर लेटे हुए मृत्यु होना आर्य्यजनोचित नहीं है। योगमृत्यु और युद्धमृत्यु, ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य, शूद्र, यहां तक कि नारियों के लिये भी समान फलप्रद हैं, इसमें सन्देह नहीं। युद्धविद्या भी केवल धर्म्मलक्ष्य से ही लक्षित है, अधर्म्मयुद्ध सर्वथा निन्दनीय और अहितकर है। इस शास्त्र के अनेक ग्रन्थ प्राचीनकाल में प्रचलित थे, परन्तु इस समय सम्पूर्ण ग्रन्थ एक भी नहीं मिलता। यद्यपि इस समय देश काल के अनुसार पाश्चात्य जातियों ने अनेक प्रकार के युद्धपोत और जलयान व्योमयान आदि का आविष्कार किया है, यद्यपि आज कल की कलाकुशल पाश्चात्य जातियों ने विभिन्न प्रकार के शतघ्नी और नालास्त्र आदि का प्रणयन किया है, परन्तु जितने लौकिक अथवा दिव्य अस्त्र शस्त्र प्राचीनकाल में प्रचलित थे, जिस प्रकार विमानप्रणयन करने की शैली प्रकट थी, जिस प्रकार व्यूहरचनाप्रणाली प्राचीन आर्य्यगण को विदित थी, वैसी विचित्रता अभी तक प्रकट नहीं हुई है। आर्य्यजाति में युद्धविद्या की कुछ विलक्षणता थी। वीरता की पराकाष्ठा, सरलनीति की पूजा और सब दशा में धर्म का प्राधान्य, आर्य्ययुद्धविद्या द्वारा अनुमोदित था। श्रीरामचन्द्र, भीष्म, अर्जुन आदि के समय की तो बात ही क्या है अभी दो शताब्दी पूर्व मेवाड़ाधिपतिकुलोद्भव वीराग्रगण्यों ने जो धर्म्म, धैर्य्य, त्याग, शौर्य्य आदि गुणावली का परिचय दिया है, उसका उदा-

हरण जगत् में नहीं मिलता। श्रीमहाभागत आदि ग्रन्थों में तो ऐसे उदाहरण बहुत मिलते हैं, परन्तु इस समय में भी उक्त राजकुल में ऐसे अनेक धार्म्मिक योद्धा हुए हैं जो दिन में धर्म्मयुद्ध करते और रात्रि में धर्म्मयुद्ध का अवसान होने पर परस्पर की सेवा और चिकित्सा एक दूसरे के शिविर में जाकर करते थे। धनुर्वेद के लुप्त होजाने से क्षात्रतेज का नाश होगया है और ब्रह्मतेज भी सहायहीन होकर मलिन होगया है।

## ( गान्धर्व्ववेद )

धनुर्वेद के ग्रन्थों का जिसप्रकार चिह्नमात्र भी नहीं मिलता, गान्धर्व्ववेद की वैसी दशा नहीं है। गान्धर्व्ववेद के कई लौकिकग्रन्थ मिलते हैं और दो चार आर्षग्रन्थ भी छिन्न विच्छिन्न दशा में मिलते हैं। जिस प्रकार आयुर्वेद से शरीर का सम्बन्ध है उसी प्रकार मनके साथ गान्धर्व्ववेद का सम्बन्ध है। सङ्गीत की सहायता से मन स्वस्थ और बलशाली होता है। श्रीभगवान् ने कहा है कि:—

**वेदानां सामवेदोऽस्मि।**

( इति गीतोपनिषद् )

मैं वेदों में सामवेद हूं। ऐसा कहकर जो सामवेद की प्रधानता कही है सो गान्धर्व्ववेद की सहायता के कारण है। सामवेद की नांई लोकमोहन और वेद नहीं है। इसीकारण इसका और वेदों से सहस्रगुण विस्तार हुआ था।

**पूजाकोटिगुणं स्तोत्रं स्तोत्रात्कोटिगुणो जपः।**
**जपात्कोटिगुणं गानं गानात् परतरं न हि॥**

उपासनाकाण्डसम्बन्धी शास्त्रों ने सर्वोपरि सङ्गीत की महिमा का कीर्तन किया है। प्राचीनकाल में गान्धर्व्ववेद प्रधानतः दो भागों में विभक्त था। यथा—देशीविद्या और मार्गीविद्या। देशीविद्या लोकरञ्जनकर और मार्गी विद्या वेदगानोपयोगी है। इनमें से आधा शास्त्र एकबार ही लुप्त हो गया है, मार्गीविद्या का चिह्नमात्र भी पृथिवी पर नहीं है। इस समय जो साम गानेकी शैली है वह यथार्थ नहीं है, वरन् इस प्रकार की शैली से साम की असाधारण महिमा में बट्टा लगता है। प्राचीनकाल में सोलह सहस्र राग रागिणी और ३३६ ताल व्यवहृत होते थे, अब पचास शुद्ध राग रागिणी और

दश ताल के भी व्यवहार करने योग्य गायक नहीं मिलते । प्राचीनकाल में लोकरञ्जनकरी देशीविद्या त्रयीविद्या भी कहाती थी, क्योंकि देशीविद्या के तीन विभाग हैं । यथा-गीत, वाद्य और नृत्य । प्राचीन नृत्यविद्या का शुष्क कङ्काल आजकल के कत्थकों का नृत्य है । और ग्रन्थों के विषय में यही कहा जा सक्ता है कि आर्षग्रन्थ सम्पूर्ण एक भी नहीं मिलते । उपर्युक्त वर्णन से अनुमान किया जा सक्ता है, कि वर्तमानकाल में सङ्गीतशास्त्र की कैसी अवनत दशा है । शब्दमय सृष्टि का निर्णायक सङ्गीतशास्त्र है । जैसे मूलप्रकृति से कार्यरूपी यह भौतिकसृष्टि उत्पन्न हुई है उसी प्रकार से प्रथम सप्तस्वर और तत्पश्चात् सप्तभावमय सृष्टि का आविर्भाव होना सङ्गीताचार्य्यगण स्वीकार करते हैं। प्रणव के साथ ईश्वर का साक्षात् सम्बन्ध है, इसकारण सङ्गीत की सहायता से अन्तःकरण की उन्नति और ईश्वर का साक्षात्कार होना गान्धर्ववेद-विज्ञान सिद्ध करता है । इस समय जो कुछ स्वल्परूप से यह शास्त्र उपलब्ध होता है उसकी विशेष उन्नति होने से आर्य्यजाति की मानसिक उन्नति में विशेष सहायता होगी इसमें सन्देह नहीं है । इस समय आर्य्यजाति की जातीय अवनति के साथ ही इस विद्या की बहुत ही अवनति होगई है। प्रायः अन्य धर्म्मावलम्बियों के हाथ इसका क्रियासिद्धांश चला गया है और शोक का विषय यह है कि विवाह आदि उत्सवों में और यहां तक कि सेनादल के रणवाद्य में स्वदेशीय गीत के स्थान में विदेशीय वाद्यादिक व्यवहृत होते हैं, इसका अवश्य संस्कार होकर जातीय सङ्गीत की पुनरुन्नति होनी चाहिये । आर्य्यसंगीतशास्त्र पृथिवी भर में एक अलौकिक शास्त्र है । अतः इस विषय को विस्तारितरूप से एक स्वतन्त्र अध्याय में वर्णन करने की इच्छा है ।

## ( स्थापत्यवेद )

स्थापत्यवेद में नानाप्रकार के शिल्प, कला, कारु-कार्य्य और पदार्थविद्या ( सायन्स ) का वर्णन था । शास्त्रों में ऐसा वर्णन है कि यह वेद बहुत बड़ा था और चौंसठ ६४ विभागों में विभक्त था । जिस प्रकार अन्तर्जगत्सम्बन्धीय उन्नति का लक्षण दार्शनिकउन्नति से परिज्ञात होता है; उसी प्रकार लौकिक वृद्धि अर्थात् मनुष्य की वाह्य उन्नति, उस मनुष्यजाति

के शिल्प, कला, कारुकार्य्य और पदार्थविद्यासम्बन्धीय उन्नति से समझी जाती है। प्राचीन काल में आर्य्यजाति के द्वारा अट्टालिकानिर्माण, सेतुनिर्माण, मन्दिरादिनिर्माण, प्रस्तरसम्बन्धीय कारुकार्य्य आदि की कितनी उन्नति हुई थी सो आजकल जो ध्वंसावशेष मिलते हैं उनके देखने से भी कुछ जाना जा सक्ता है। बहुतसे चिह्न अभी ऐसे विद्यमान हैं जिनको देखकर पाश्चात्य प्रसिद्ध शिल्पीगण चकित होकर मनुष्यशक्ति से उनका होना असम्भव समझते हैं। प्राचीन आर्य्यों में पशुविद्या, प्रस्तरविद्या, लौहादिक कठिन धातु और सुवर्णादि कोमल धातुकी उपयोगी विद्याएँ, वनस्पतिविज्ञान, नानाप्रकारके याननिर्माण की विद्या, भूमि के अन्तर्गत पदार्थ और जलनिराकरण की विद्या, कृषिविद्या, नाना वस्त्र आभूषण व रत्नों के सम्बन्ध की शिल्पविद्या, आकाशतत्त्वविद्या, वायुतत्त्वविद्या, अग्नितत्त्वविद्या आदि अनेकों लोकोपकारी शिल्प व पदार्थविद्याओं का विकास भलीभांति हुआ था, इसका प्रमाण वर्तमान ध्वंसावशेष चिह्न हैं और प्राचीन पुस्तकों से भी भली भांति परिज्ञात होता है। भारत की शिल्पोन्नति ही इसका कारण है कि परमोद्योगी पाश्चात्य जातियों ने जलपथ का आविष्कार किया था।

चारों उपवेद अब लुप्तप्राय होगये हैं। संस्कृत और देशभाषा द्वारा इन चारों उपवेदों के भाण्डार को यथासम्भव पूर्ण करने में धार्म्मिक विद्वानों को परिश्रम करना चाहिये। इस समय पृथिवी भर की अन्यजातियों में जहां इनके उपयोगी विषय मिलें, अपनी भाषा के ग्रन्थों में उनका संग्रह करना चाहिये।

द्वितीय समुल्लास का सातवाँ अध्याय समाप्त हुआ।

# ऋषि और पुस्तक।

ज्ञान के प्रकाशक पूज्यपाद महर्षिगण हैं और पुस्तकों के द्वारा जगत् में ज्ञान का विस्तार होता है। जिस प्रकार एक साम्राज्य की सुरक्षा के लिये कई एक कार्य्यविभाग और उक्त कार्य्यविभागों के अधिकारप्राप्त अमात्य (मुख्य अफ़सर) रहा करते हैं और वे अमात्यवर्ग उक्त सम्राट् के प्रतिनिधि होकर साम्राज्य का सब प्रबन्ध चलाया करते हैं; उसी शैली पर एक ब्रह्माण्ड की सुरक्षा और पालन आदि कार्य्यों के लिये प्रधानतः तीन विभाग हैं जिनका नाम आध्यात्मिक, आधिदैविक और आधिभौतिक विभाग है। आध्यात्मिक विभाग के चालक ऋषिगण, आधिदैविक विभाग के चालक देवतागण और आधिभौतिक विभाग के चालक पितृगण हैं। इन तीनों का विस्तारित विवरण एक स्वतन्त्र अध्याय में किया जायगा। ऋषियों के विषय में दैवीमीमांसा दर्शन में कहा गया है किः—

ऋषिदैवतमाध्यात्मिकं नित्याश्च।

आध्यात्मिक राज्य के अधिष्ठाता ऋषिगण हैं और वे नित्य हैं। प्रत्येक ब्रह्माण्ड की उत्पत्ति के साथ उस ब्रह्माण्ड के अध्यात्म विभाग-रूपी ज्ञानाधिकार की सुरक्षा के लिये नित्यऋषिगण प्रकट होते हैं। प्रत्येक मन्वन्तर में ऋषियों का परिवर्त्तन होता है। प्रत्येक मन्वन्तर के प्रधान ऋषि सात ही होते हैं।

इस कल्प के चवदह मन्वन्तरों में कौन कौन सप्तर्षि हुए हैं और भविष्यत् में होंगे उनकी नामावली शास्त्रों में निम्नलिखित प्रकार से पाई जाती है।

### १ स्वायंभुवे मन्वन्तरे।

मरीचिरत्रिर्भगवानङ्गिराः पुलहः क्रतुः।
पुलस्त्यश्च वसिष्ठश्च सप्तैते ब्रह्मणः सुताः॥

(हरिवंशे)

२ स्वारोचिषे मन्वन्तरे ।

ऊर्जस्तम्भस्तथा प्राणो दत्तोलिर्ऋषभस्तथा ।
निश्चरश्चार्व्ववीराश्च तत्र सप्तर्षयोऽभवन् ॥

( मार्कण्डेये ७२ । १२ )

३ उत्तमे मन्वन्तरे ।

स्वतेजसा हि तपसो वसिष्ठस्य महात्मनः ।
तनयाश्चाऽन्तरे तस्मिन् सप्त सप्तर्षयोऽभवन् ॥

( मार्कण्डेये ७३ । १३ )

४ तामसे मन्वन्तरे ।

ज्योतिर्धामा पृथुः काव्यश्चैत्रोऽग्निर्वलकस्तथा ।
पीवरश्च तथा ब्रह्मन्! सप्त सप्तर्षयोऽभवन् ॥

( मार्कण्डेये ७४ । ५९ )

५ रैवते मन्वन्तरे ।

हिरण्यरोमा वेदश्रीरूर्ध्वबाहुस्तथाऽपरः ।
वेदबाहुः सुधामा च पर्जन्यश्च महामुनिः ॥
वसिष्ठश्च महाभागो वेदवेदान्तपारगः ।
एते सप्तर्षयश्चाऽऽसन् रैवतस्याऽन्तरे मनोः ॥

( मार्कण्डेये ७५ । ७३-७४ )

६ चाक्षुषे मन्वन्तरे ।

सुमेधा विरजाश्चैव हविष्मानुन्नतो मधुः ।
अतिनामा सहिष्णुश्च सप्ताऽऽसन्निति चर्षयः ॥

( मार्कण्डेयमतानुयायिनः )

७ वैवस्वताख्ये वर्त्तमाने मन्वन्तरे ।

अत्रिश्चैव वसिष्ठश्च काश्यपश्च महानृषिः ।

गौतमश्च भरद्वाजो विश्वामित्रोऽथ कौशिकः ॥
तथैव पुत्रो भगवानृचीकस्य महात्मनः ।
जमदग्निस्तु सप्तैते मुनयोऽत्र तथाऽन्तरे ॥
( मार्कण्डेये ७९ । ९-१० )

८ सावर्णिके मन्वन्तरे ।

रामो व्यासो गालवश्च दीप्तिमान् कृप एव च ।
ऋष्यशृङ्गस्तथा द्रौणिस्तत्र सप्तर्षयोऽभवन् ॥
( मार्कण्डेये ८० । ४ )

९ दक्षसावर्णिके मन्वन्तरे ।

मेधातिथिर्वसुः सत्यो ज्योतिष्मान् द्युतिमाँस्तथा ।
सप्तर्षयोऽन्यः सबलस्तथाऽन्यो हव्यवाहनः ॥
( मार्कण्डेये ९४ । ८ )

१० ब्रह्मसावर्णिके मन्वन्तरे ।

आपोभूतिर्हविष्माँश्च सुकृती सत्य एव च ।
नाभागोऽप्रतिमश्चैव वासिष्ठश्चैव सप्तमः ॥
( मार्कण्डेये ९४ । १०-१३-१४ )

११ धर्म्मसावर्णिके मन्वन्तरे ।

हविष्माँश्च वरिष्ठश्च ऋषिरन्यस्तथाऽऽरुणिः ।
निश्चरश्चाऽनघश्चैव विष्टिश्चाऽन्यो महामुनिः ॥
सप्तर्षयोऽन्तरे तस्मिन्नग्निदेवश्च सप्तमः ।
( मार्कण्डेये ९४ । १९-२० )

१२ रुद्रसावर्णिके मन्वन्तरे ।

द्युतिस्तपस्वी सुतपास्तपोमूर्त्तिस्तपोनिधिः ।
तपोरतिस्तथैवाऽन्यः सप्तमस्तु तपोधृतिः ॥
( मार्कण्डेये ९४ । २५ )

१३ देवसावर्णिके ( रौच्ये ) मन्वन्तर।

धृतिमानव्ययश्चैव तत्त्वदर्शी निरुत्सुकः।
निर्मोहः सुतपाश्चाऽन्यो निष्प्रकम्पश्च सप्तमः॥

( मार्कण्डेये ९४। ३० )

१४ इन्द्रसावर्णिके ( भौत्ये ) मन्वन्तर।

अग्नीध्रश्चाऽग्निबाहुश्च शुचिर्मुक्तोऽथ माधवः।
शुक्रो जितश्च सप्तैते तदा सप्तर्षयः स्मृताः॥

( मार्कण्डेये १००। ३१ )

वर्त्तमान मन्वन्तर का नाम वैवस्वत है। इस मन्वन्तर के ऋषियों का नाम, यथा—अत्रि, वसिष्ठ, कश्यप, गौतम, भरद्वाज, विश्वामित्र और जमदग्नि। अन्य ऋषियों के नाम नीचे लिखे जाते हैं।

भृगुर्मरीचिरत्रिश्च अङ्गिराः पुलहः क्रतुः।
मनुर्दक्षो वसिष्ठश्च पुलस्त्यश्चेति ते दश॥
ब्रह्मणो मनसा ह्येते उत्पन्नाः स्वयमीश्वराः।
परत्वेनर्षयस्तस्माद्भूतास्तस्मान्महर्षयः॥
ईश्वराणां सुतास्तेषामृषयस्तान्निबोधत।
काव्यो बृहस्पतिश्चैव कश्यपश्च्यवनस्तथा॥
उतथ्यो वामदेवश्च अगस्त्यश्चौपजस्तथा।
कर्दमो वालखिल्याश्च विश्रवाः शक्तिवर्च्चसः॥
इत्येते ऋषयः प्रोक्तास्तपसा ऋषितां गताः॥

जितने प्रकार के नित्य और नैमित्तिक ऋषि होते हैं उनके अधिकार-भेद के अनुसार शास्त्रों में सात भेद पाये जाते हैं। ऊपर लिखित नामों के अतिरिक्त और भी बहुत ऋषियों के नाम शास्त्रों में वर्णित हैं। इन सबों के सात भेद कैसे किये गये हैं सो आगे दिखाये जाते हैं।

सप्त-ब्रह्मर्षि-देवर्षि-महर्षि-परमर्षयः ।
काण्डर्षिश्च श्रुतर्षिश्च राजर्षिश्च क्रमाऽवराः ।

(१) वसिष्ठाऽऽद्या ब्रह्मर्षयः । (२) कण्वादयो देवर्षयः ।
(३) व्यासाऽऽद्या महर्षयः । (४) भेलाऽऽद्याःपरमर्षयः ।
(५) जैमिन्याद्याः काण्डर्षयः । (६) सुश्रुताद्याः श्रुतर्षयः ।
(७) ऋतुपर्णादयो राजर्षयः ।

प्रथम श्रेणी का नाम ब्रह्मर्षि, यथा—ब्रह्मर्षि वसिष्ठादि । दूसरी श्रेणी का नाम देवर्षि, यथा—देवर्षि कण्वादि । तीसरी श्रेणी का नाम महर्षि, यथा—महर्षि व्यासादि । चौथी श्रेणी का नाम परमर्षि, यथा—परमर्षि भेलादि । पाँचवीं श्रेणी का नाम काण्डर्षि, यथा—काण्डर्षि जैमिन्यादि । छठी श्रेणी का नाम श्रुतर्षि, यथा—श्रुतर्षि सुश्रुतादि और सातवीं श्रेणी का नाम राजर्षि, यथा—राजर्षि ऋतुपर्णादि । ये सातों प्रकार के ऋषि ही ज्ञानराज्य के चालक समझे जाते हैं । नित्य और नैमित्तिकभेद से ऋषि दो अधिकार के होते हैं । सूक्ष्म राज्य में ब्रह्माण्ड के साथ नित्य स्थित जो पद है, उन पदों के ऋषि नित्य ऋषि कहाते हैं, यथा—सप्तर्षिपद, व्यासपद आदि । और मनुष्यलोक में उक्त ऋषियों के अंश से जिन ऋषियों का जन्म होता है उनको नैमित्तिक ऋषि कहते हैं । नैमित्तिक ऋषि सूक्ष्म जगत् के नित्य ऋषियों के अवतार हैं ऐसा समझना उचित है । इसी विषय में पूज्यपाद महर्षि अङ्गिरा ने कहा है किः—

ऋषिदेवानामवतरणं तद्वत् ।

इस सूत्र का तात्पर्य्य यह है कि जिस प्रकार श्रीभगवान् परमात्मा के नित्य, नैमित्तिक, विशेष, अविशेष, आवेश, कला, पूर्ण आदिरूप से अवतार होकर अधर्म्म का नाश और धर्म्म की वृद्धि किया करते हैं; उसी प्रकार नाना देव देवी और ऋषियों के भी अनेक प्रकार के अवतार इस संसार में प्रकट होकर अपने अपने अधिकार के कार्य्य किया करते हैं । इस संसार में व्यास वसिष्ठादि ऋषियों के अनेक अवतार होकर अध्यात्म-

राज्य की सुरक्षा और शास्त्रादि प्रणयन कार्य्य कर गये हैं उनके नाम शास्त्रों में पाये जाते हैं।

कारण और कार्य्य इन दोनों का विचार करके जब अध्यात्मराज्य का निर्णय किया जाता है तो सूक्ष्म राज्य की परिधि में त्रिकालदर्शी ऋषियों की स्थिति और स्थूल राज्य की परिधि में पुस्तकों की स्थिति पाई जाती है। इसी अध्यात्मराज्य को चार भाग में विभक्त कर सक्ते हैं। यथाः— आभास, दर्शन, ज्ञान और परमाविद्या। परमात्मा की चित्सत्ता के प्रतिबिम्ब द्वारा जीव का अन्तःकरण चित्सत्ता को प्राप्त करके आभास चेतना लाभ करता हुआ जो ज्ञानोन्नति का कार्य्य करता है उसको आभास कहते हैं। अन्तःकरण की पूर्व्व संस्कारजनित प्रबल तरङ्गरूपिणी वृत्तियाँ जब साधन और श्रवण मनन निदिध्यासन द्वारा शान्त होने लगती हैं उस समय परमात्मा के साक्षात् सम्बन्ध से जो ज्ञान की आत्मदृष्टि उत्पन्न होती है उसको दर्शन कहते हैं। अन्तःकरण की वृत्तियाँ एकवार ही शान्त होजाने पर द्वैतभावरहित जो आत्मज्ञान का प्रकाश होता है उसको ज्ञान कहते हैं और उक्त आत्मज्ञान की जननी ब्रह्मशक्तिरूपिणी महाविद्या जो आत्मज्ञान प्रसव करनेवाली हैं उन्हींका नाम शास्त्रकारों ने परमा विद्या कहा है। आभास ज्ञान पदार्थविद्याजनित लौकिक प्रत्यक्ष से प्राप्त होता है। दर्शन ज्ञान ऋषिप्रणीत दर्शन शास्त्रों के यथाक्रम और यथाविधि अध्ययन करने से प्राप्त होता है। तत्त्वज्ञान उदय होने पर जो स्वप्रकाश ज्ञान महात्माओं को लाभ होता है उसको तटस्थज्ञान कहते हैं और महाविद्या की सहायता से स्वरूपज्ञान की उपलब्धि जीवन्मुक्त महात्माओं को ही केवल अन्त में होती है।

कलिकल्मष से आच्छादित कलियुग में दर्शन, ज्ञान और परमा विद्या का यथार्थ स्वरूप प्रायः लुप्त होता है। ऐसे मलिन युग में आभास ज्ञान का ही विस्तार अधिक देखने में आता है। मनुष्य जब वहिर्राज्य में शिल्पादि की उन्नति करता हुआ अपने बुद्धितत्त्व की वृद्धि करता रहता है, मनुष्य की उस सभ्यता की उन्नत दशा में अपने आप ही आभास ज्ञान की क्रमोन्नति हुआ करती है। आभासदशा में इन्द्रिय सुख पर ही जीव का प्रधान लक्ष्य रहता है। आभासदशा में इस लोक को ही जीव सब कुछ मानता

रहता है। आभासदशा में सूक्ष्म राज्य और तत्त्वज्ञान जीव के लक्ष्य में नहीं आते। इस दशा में ज्ञानराज्य का पथिक, आभास ज्ञानप्राप्त साधक इहलौकिक उन्नति को ही परमपुरुषार्थ समझकर अपने और जगत् के इन्द्रिय-सुख-वृद्धि की लालसा से अध्यात्म जगत्‌रूपी ज्ञानराज्य की उन्नति के अर्थ लौकिक प्रत्यक्ष की सहायता से दृढव्रत होकर पुरुषार्थ करने लगता है। जगत् में इस समय यही दशा देखने में आती है। आज कल की सभ्यता-प्राप्त उन्नत मनुष्य-जातियों की ओर दृष्टि डालने से यही प्रतीत होगा कि इस समय आभास ज्ञान की उन्नति की उन्नत दशा है। शिल्पोन्नति और पदार्थविद्या ( सायन्स ) आदि की उन्नति इसका प्रत्यक्ष फल है। जगत् में सायन्स की जितनी उन्नति होगी आभास का अधिकार उतना ही बढ़ता जायगा।

जिस समय पूज्यपाद महर्षियों ने शास्त्रों का प्रकाश किया था उसको दार्शनिक काल समझना उचित है। मनुष्यों में जब विषयवासना घटजाती है, मनुष्य जब इहलौकिक सुख से पारलौकिक सुख की श्रेष्ठता समझने लगता है, मनुष्यों में जब स्थूल जगत् से सूक्ष्म दैवीजगत् पर श्रद्धा की अधिकता देखने में आती है और साधकों में निष्कामव्रत योग और भक्ति के प्रभाव से उनकी अन्तःकरण की विषयात्मिका वृत्तियाँ हीनबल होने लगती हैं उस समय वैसे सत्प्रारब्धशाली मनुष्यों में दार्शनिक ज्ञान का उदय होता है। कलियुग में उन्नत दार्शनिक ज्ञानी और आत्मज्ञानी महापुरुष होते ही नहीं ऐसा नहीं है; तात्पर्य्य यह है कि कालधर्म्म के कारण किसी समय मनुष्य जाति में आभास ज्ञान की अधिक प्रवृत्ति और किसी समय दार्शनिक ज्ञान की अधिक प्रवृत्ति हुआ करती है। जिस समय इन्द्रियसुख की इच्छा की प्रधानता और शिल्प और पदार्थविद्या ( सायन्स ) की उन्नति अधिक पाई जाय उसको आभास ज्ञान का काल समझना उचित है और जिस समय मनुष्यों में आत्मसुख की इच्छा की प्रधानता और तत्त्वज्ञान की उन्नति में अधिक प्रयत्न पाया जाय उसको दार्शनिक ज्ञान का काल समझना उचित है। आर्य्यजाति के इसी दार्शनिक ज्ञान की उन्नति की दशा में सप्त वैदिक दर्शनों का आविष्कार हुआ था और इसी उन्नत दशा में पूज्यपाद महर्षियों के द्वारा स्मृति पुराण तन्त्रादि अनेक अध्यात्मशास्त्रों का प्रकाश साधारण

रूपसे हुआ था जिन शास्त्रों के ज्ञानरूप धनसे भारत इस दीन दशामें भी धनाढ्य है।

शिक्षित सभ्य और उन्नत मनुष्य जाति में आभास ज्ञान का प्रकाश होता है। भगवद्भक्त व विषय वासना में अनिच्छा रखनेवाले मुमुक्षु मनुष्यों में दार्शनिक ज्ञान का उदय हुआ करता है और इन्द्रिय और विषय की ओर से जिनका मुख एकवार ही फिर गया है, तत्त्वज्ञान-प्राप्त ऐसे महापुरुषों में ही शुद्ध तटस्थ ज्ञान का उदय हुआ करता है। यही ज्ञान की पूर्ण दशा है। सत्ययुग में इस अधिकार के मनुष्य अधिक थे। वेद के आविर्भाव के समय में ऐसे ही उन्नत अधिकार के महापुरुषों के अन्तःकरण में वेद का प्राकट्य हुआ था। सृष्टि के आदि में इसी कारण ऐसे ही पूर्ण ज्ञानप्राप्त ऋषियों के द्वारा संसार में ज्ञान का भाण्डाररूपी वेद प्रकट हुआ था। यद्यपि इस समय कालप्रभाव से वेदों का एक सहस्रांश भी नहीं मिलता, परन्तु यह तो दार्शनिक ज्ञान के द्वारा सिद्ध ही है कि इस वर्त्तमान कल्प के उपयोगी सब ज्ञान का भाण्डार बीजरूप से उस समय वेदों में ऋचाओं के द्वारा अवश्य ही प्रकट हुआ था। आत्मज्ञानप्राप्त (ज्ञान की तृतीय उन्नत दशा के अधिकारी) महापुरुषों को शास्त्रकारों ने दो श्रेणी में विभक्त किया है। यथाः—

ऋषयो मन्त्रद्रष्टारो मुनिः सँल्लीनमानसः।

जिनका अन्तःकरण अद्वैत ज्ञानयुक्त ब्रह्मपद से अभिन्न रहने के कारण, उनमें ब्रह्मवाक्यरूपी वेदों का अपने आप ही ऋचारूप से आविर्भाव हुआ करता है उनको ऋषि कहते हैं और जिन महापुरुषों का मन कारण में लीन रहा करता है उनको मुनि कहते हैं। और ज्ञान की चतुर्थ दशा जिसको स्वरूपज्ञान कहते हैं वह केवल जीवन्मुक्त महात्माओं में अथवा सप्तम लोक से मुक्त होकर ब्रह्म में लय होते समय मुक्तात्माओं को महाविद्या की सहायता से प्राप्त होती है। आभास ज्ञान और दर्शन ज्ञान साधन अवस्था के हैं और तटस्थज्ञान और स्वरूपज्ञान यथाक्रम फलरूप हैं। ज्ञानजननी महाविद्या के विषय में वेद और शास्त्रों में इसप्रकार से कहा है। वेदों में कहा है किः—

मया सोऽन्नमत्ति यो विपश्यति,

यः प्राणिति यः शृणोत्युक्तम्।

अमन्तवो मान्त उपक्षीयन्ति,
श्रुधिश्रुत ! श्रद्धिवन्ते वदामि ॥

मैं ही सबकी भोजनशक्तिरूपा, मैं ही दर्शनशक्तिरूपा, मैं ही जीवनशक्तिस्वरूपा, मैं ही श्रवणशक्तिरूपा हूं; अतएव मेरे द्वारा ही सब भोजन करते हैं, मेरे द्वारा ही सब दर्शन करते हैं, मेरे द्वारा ही जीवित रहते हैं एवं मेरे द्वारा ही सब लोग श्रवणादि समस्त कार्य्य करते हैं। जो मेरा इस प्रकार का वास्तविक तत्त्व अवगत नहीं हैं वे संसार में जन्ममृत्युरूप क्लेश के द्वारा पीडित होते हैं। हे बहुश्रुत ! तुमको मैंने यह दुर्लभ उपदेश प्रदान किया, तुम श्रवणकरके इसका स्मरण रखना।

अहमेव स्वयमिदं वदामि,
जुष्टं देवेभिरुत मानुषेभिः।
यं यं कामये तं तमुग्रं कृणोमि,
तं ब्रह्माणं तमृषिं तं सुमेधाम् ॥

देवगण और मनुष्यगण जिस तत्त्व का अन्वेषण करते हैं वही दुर्लभ तत्त्व मैंने तुमको कहा है। मैं इच्छा करूं तो ब्रह्मत्व और विष्णुत्व का दान करती हूँ, महायोगी करती हूँ और मैं उसको तत्त्वज्ञानी करती हूँ।

शास्त्रों में कहा है किः—

या मुक्तिहेतुरविचिन्त्यमहाव्रता च,
अभ्यस्यसे सुनियतेन्द्रियतत्त्वसारैः।
मोक्षार्थिभिर्मुनिभिरस्तसमस्तदोषै-
र्विद्याऽसि सा भगवती परमा हि देवि ! ॥

आपही मुक्ति की कारण परमा विद्यास्वरूपा हो, इसी हेतु से मोक्षेच्छु मुनिगण रागद्वेषादि-समस्त-दोष-परिहार-पूर्व्वक संयतेन्द्रिय और ब्रह्मतत्त्व के अनुसन्धान करने की इच्छा से युक्त होकर आपका स्मरण करते हैं। हे देवि ! आपही एकमात्र चिन्ता से अगम्य वस्तु, सर्व्वैश्वर्य्यशालिनी और सर्व्वोत्कृष्ट पदार्थ हो।

ऊपर कथित वेदोक्त स्वयं ज्ञानजननी महाविद्यारूपिणी महामाया के अपने वचन द्वारा और पुराणोक्त महाविद्या के स्तुति बचन द्वारा उसके वचन मन और बुद्धि से अगोचर स्वरूप का कुछ वर्णन पाया जाता है ।

मन और वाणी जहां नहीं पहुंच सक्ती, बुद्धि भी जिनके स्वरूपनिर्णय करने में सर्व्वथा असमर्थ है, भक्त लोग जिनमें और ब्रह्म में कुछ भेद ही नहीं समझते, ब्रह्म की साक्षात् शक्तिरूपिणी ज्ञान के प्रसव करनेवाली ज्ञानजननी का नाम विद्या है । वह विद्यारूपिणी महामाया देश काल से सर्व्वथा अपरिच्छिन्न होकर स्वस्वरूप ब्रह्म में ही अखण्डरूप से त्रिकाल में समभाव से विद्यमान रहती है । विद्या का स्वरूप त्रिकालदर्शी महर्षियों ने शास्त्रों में उक्त प्रकार से वर्णन किया है ।

पुस्तकों को ऊपर लिखित अध्यात्म राज्य के चार विभाग के अनुसार इस प्रकार से विभक्त करसक्ते हैं कि ज्ञानजननी विद्या यदिच सबके मूल में हैं, परन्तु उनका राज्य सबसे परे और मन वचन से अतीत होने के कारण उनके पद का तो वर्णन शब्द द्वारा हो ही नहीं सक्ता; केवल निर्विकल्प समाधि में स्थित तत्त्वज्ञानी योगिराजगण ही उस परमानन्दपद का कुछ रसास्वादन करके कृतकृत्य हुआ करते हैं । बाकी तीन अधिकारों को अलग अलग दिखाने के अर्थ ऐसा कहा जा सक्ता है कि वेद के उपनिषद्भाग और श्रीमद्भगवद्गीतादि ग्रन्थ यथासम्भव आत्मज्ञानप्रकाशक हैं, दार्शनिक ग्रन्थ और पुराणादि ग्रन्थ दार्शनिक ज्ञानप्रकाशक हैं और पदार्थविद्या ( सायन्स ) आदि के ग्रन्थ आभास ज्ञानप्रकाशक हैं ।

सर्वहृदयविहारी, सर्वहितकारी, जीव-त्रितापहारी श्रीभगवान् की कृपाकटाक्ष से ही ज्ञानज्योति का प्रकाश हुआ करता है । जीव अपने मलिन कर्म्मों के वश होकर अनिवार्य्य प्राकृतिक नियम के अनुसार अज्ञानरूप जड़ता में फँसा करता है; परन्तु परम कारुणिक परमात्मा परमेश्वर की कृपा से ही पुनः ज्ञान का अधिकारी होकर परमानन्दमय परम पद की ओर अग्रसर हो सक्ता है । जीवों में जीवहितकारी ज्ञान सदा बना रहता है; क्योंकि ज्ञान नित्य पदार्थ है । भेद इतना ही है कि सृष्टि अवस्था में अर्थात् जीव की बन्धनदशामें ज्ञान द्वैतभाव को धारण कर लेता है; किन्तु मुक्तावस्था में द्वैतभाव का लय होकर अद्वैतरूपेण परमात्मा में ही ज्ञान की

स्थिति रहा करती है; बन्धन और मुक्तिभाव-विचार द्वारा ज्ञान की अवस्था का कुछ ही परिवर्त्तन होना संभव हो परन्तु यह मानना ही पड़ेगा कि ज्ञान नित्य पदार्थ है। सृष्टि-विस्तार-अवस्था में एकमात्र ज्ञान द्वारा ही सृष्टि का भान हुआ करता है; किन्तु उस अवस्था में उन्नत अथवा नत जो कुछ ज्ञान रहे वह सब द्वैतज्ञान ही रहेगा। प्रथमतः उस द्वैतज्ञान को दो भाग में विभक्त करके जीवों की दो संज्ञा कर सक्ते हैं। यथा—जड़राज्य के जीव एवं चेतनराज्य के जीव। पशु, पक्षी, कीट, पतङ्ग आदि जड़राज्य के जीव हैं; क्योंकि ये जीव अपने अपने ज्ञान द्वारा जो कुछ कार्य्य करते हैं वे प्रकृति के आधीन होकर किया करते हैं; उदाहरणस्थल पर समझ सक्ते हैं कि जड़राज्य के जीवों की आहार, निद्रा, भय, मैथुनादि क्रियाएँ केवल उसी नियम से हो सक्ती हैं कि जिस नियम से उनकी प्रकृति करती आई है; उनके स्वभाव में और नूतन कुछ परिवर्त्तन होना संभव नहीं है। एवं मनुष्यों को ही चेतनराज्य के जीव करके मान सक्ते हैं; क्योंकि अपने ज्ञान की उन्नति के कारण यथाशक्ति मनुष्य अपनी प्रकृति पर आधिपत्य कर सक्ते हैं। द्वितीयतः श्रीभगवान् ने कृपावश हो जीवश्रेष्ठ मनुष्यों को इतना अधिकार दे रक्खा है कि वे जितना चाहें उतनी ही ज्ञान की वृद्धि कर सक्ते हैं, उनका अधिकार इतना उन्नत रक्खा गया है कि वे अपने पुरुषार्थ द्वारा क्रमोन्नति करते हुए शेष में ज्ञान की अद्वैत अवस्था को प्राप्त करके परमात्मा ब्रह्म में लय होकर मुक्त होजासक्ते हैं।

ज्ञान नित्य है। एवं अभ्रान्त प्राकृतिक नियम के अनुसार उस नित्य पदार्थ ज्ञान की क्रमोन्नति अर्थात् विकाश मनुष्यों में होना भी अवश्य सम्भावी है। जब एकमात्र ज्ञान द्वारा ही परमानन्द की प्राप्ति होना सम्भव है, तब यह भी मानना पड़ेगा कि केवल उन्नत मनुष्यों में ही ज्ञान का विकाश होना सम्भावी है। परन्तु भेद इतना ही है कि जबतक मनुष्यों के मलिन कर्म की अधिकता बनी रहती है तबतक उनमें ज्ञान-ज्योति-प्रकाश न्यून होना सम्भव है; परन्तु जब जब उनके शुद्ध कर्मों का फल उदय होता है तब ही उनमें ज्ञानज्योति का प्रकाश भी हो जाया करता है। इसी अकाट्य प्राकृतिक नियम के अनुसार पृथ्वीमण्डल पर कभी तो ज्ञान का अप्रकाश और कभी ज्ञान-ज्योति का विशेष विकाश देखने में आया

करता है। एवं अनादिसिद्ध सृष्टिनियम के अनुसार ही सत्य, द्वापर, त्रेता और कलियुग की सृष्टि हुआ करती है और पुनः इन प्रत्येक युग में अन्तर्विभागरूपेण चारों युग ही रहा करते हैं। इस हेतु प्राकृतिक नियम के अनुसार जीवगण के कल्याणार्थ ज्ञान का प्रकाश होना अवश्य सम्भावी होने के कारण से ही श्रीभगवान् ने समय समय पर अवतार ग्रहण द्वारा वेद एवं वेद-सम्मत शास्त्रों का उद्धार किया है। श्रीमत्स्य अवतार एवं हयग्रीव अवतार द्वारा वेद की रक्षा और कृष्णद्वैपायन श्रीवेदव्यासरूप विष्णु-अवतार एवं श्रीशङ्कररूप शिव-अवतार और अनेक ऋषियों के द्वारा वेदविभाग एवं वेदसम्मत शास्त्रों की रक्षा होती रही है। तदनन्तर राजर्षियों के कलावतार श्रीभोज एवं श्रीविक्रम आदि द्वारा भी शास्त्रसंरक्षण की सहायता हुई है इसमें कोई भी सन्देह नहीं। इस नित्यसिद्ध श्रीभगवत्-प्रतिष्ठित नियम के अनुसार वर्त्तमान एवं भविष्यत् काल में भी ज्ञान का विकाश होना अवश्य सम्भावीहै। भूतकाल में जीव-हितकारी श्रीभगवान ने जिस प्रकार अवतार धारण करके स्वयं ज्ञानरूप वेद का उद्धार किया है, एवं अपनी विभूतियों के द्वारा भी जिसप्रकार विद्या की रक्षा एवं उन्नति कराते आये हैं; उसी प्रकार वर्त्तमान एवं भविष्यत् काल में भी होना सम्भव है। कराल कलिकाल के वर्त्तमान विकराल भाग में भी कचित् अस्तव्यस्तरूपेण इस आवश्यकीय कार्य्य की सिद्धि होती रही है; उदाहरणस्थल पर समझ सक्ते हैं कि भारतवर्ष में यवन-साम्राज्य के समय क्षत्रियरत्न श्रीसवाई जयसिंह आदि राजाओं के द्वारा कुछ कार्य्य हुआ है, एवं तत्पश्चात् वर्त्तमान अंग्रेज साम्राज्य में भी अपनी भारतीय गवर्नमेन्ट तथा युरोपीय कई एक "ओरियंटलिस्ट" ( Orientalist ) व्यक्तियों एवं सभाओं के द्वारा संस्कृत पुस्तक-संग्रहरूप से कुछ थोड़ा बहुत कार्य्य होता आया है। परन्तु जो कुछ कार्य्य भगवत्-अवतार, ऋषियों के अवतार अथवा भगवत्-विभूति द्वारा अभ्रान्तरूपेण सिद्ध हो सक्ता है, साधारण मनुष्य द्वारा उस कार्य्य का उतना साधन होना कदापि सम्भव नहीं है। साधारण मनुष्यगण जो कुछ कार्य्य करते हैं सो अपने अपने अहंकार एवं स्वार्थ के वशीभूत होकर ही किया करते हैं; मनुष्यगण साधारणरूप से चाहे परोपकार ही क्यों न करें किन्तु उनके अन्तःकरणों में अहंकार का केन्द्र रहने के कारण स्वार्थ-

सम्बन्ध होने से बहुत ही फेर पड़ जाया करता है; परन्तु जो कार्य्य भगवत् प्रेरणा से भगवत्-विभूति आदि के द्वारा हुआ करता है उस कार्य्य में इस प्रकार भय रहने की सम्भावना नहीं। साधारण मनुष्यगण द्वारा ज्ञानोन्नतिविषयक कार्य्यों में मुख्य प्रयोजन सिद्ध होना सम्भव नहीं; किन्तु जब भगवत्प्रेरणा से यथावत्‌रूपेण कार्य्य होता है तब ही जीव-त्रिताप-हारी ज्ञान-संरक्षण एवं प्रचार हुआ करता है।

अनिष्ट की निवृत्ति और इष्ट की प्राप्ति के अर्थ यावन्मात्र जीव सदा तत्पर देख पड़ते हैं। इस संसार में इष्ट क्या है, इसके अनुसन्धान करने की यहां पर कुछ आवश्यकता नहीं है; परन्तु इतना स्वीकार करना ही पड़ेगा कि सब जीवगण अपनी अपनी प्रकृति एवं प्रवृत्ति के अनुसार अपनी इच्छा-अनुयायी इष्ट की प्राप्ति एवं अपनी ही इच्छा के अनुसार अनिष्ट की निवृत्ति में सदा लगे रहते हैं। केवल इसी दुर्दमनीय वृत्ति द्वारा जीवगण पुरुषार्थ से कर्मप्रवाह में बहते रहते हैं। अब विचारने योग्य है कि मनुष्यों के लिये साध्य वस्तु क्या क्या हैं? नीतिशास्त्र ने कहा है कि:—

धर्म्मार्ऽथकाममोक्षाणां यस्यैकोऽपि न विद्यते।
अजागलस्तनस्येव तस्य जन्म निरर्थकम्॥

सूक्ष्म विचार द्वारा भी यही निष्पन्न होता है कि धर्म्म, अर्थ, काम और मोक्ष के विचार से चार प्रकार की इच्छा जीवों में हुआ करती है, मनुष्यों की यावन्मात्र इच्छाओं को इन्हीं चार विभागों में विभक्त कर सके हैं। पुनः जब साध्य चार प्रकार का होना सम्भव है तो साधन भी चार ही प्रकार का होगा इसमें सन्देह नहीं। शास्त्रकारों ने साधन के चार भेद वर्णन किये हैं। यथाः—विद्या, बल, धन और धर्म्म। एवं जब चार प्रकार का साधन और चार प्रकार का साध्य हुआ करता है तो चार प्रकार का कर्त्ता होना भी सम्भव है। इस अभ्रान्त नियम के अनुसार शास्त्रकारों ने चार प्रकार के कर्त्ताओं का भी वर्णन किया है यथाः—कर्त्ता, अनुकर्त्ता, उपकर्त्ता और अधिकर्त्ता। साध्य साधन और साधकरूप त्रिपुटी मिलाकर फल की सिद्धि हुआ करती है। यदिच ये चारों प्रकार के अधिकारही अपनी अपनी अधिकारभूमि के अनुसार यथावत् ही हैं, तथापि ज्ञानोन्नति-विचार द्वारा

इनकी भूमि को उन्नत और नत अवस्थाओं में विभक्त कर सके हैं। सूक्ष्म बुद्धि द्वारा अनुसन्धान करने से यही सिद्धान्त होगा कि ज्ञान-परिणामरूप विद्या ही पुरुषार्थ-विचार से परम हितकरी समझी जासकी है। यदिच धर्म्मलक्ष्य ही इस प्रकार के लक्ष्यों में श्रेष्ठ समझा जासक्ता है, तथापि यह मानना ही पड़ेगा कि विना विद्या के धर्म्मलक्ष्य की पूर्णता प्राप्त होना असम्भव है। यदि धर्म्मसाधन के भक्तिमार्ग पर दृष्टि निक्षेप किया जाय तो यही सिद्धान्त होगा कि ज्ञानरूपा विद्या द्वारा ही भक्ति की दृढ़ता हुआ करती है; क्योंकि जब भक्त को विद्या की सहायता से श्रीभगवान् के यथार्थ स्वरूप का जितना ज्ञान बढ़ता जायगा उतनी ही भक्त में भक्ति की दृढ़ता होती जायगी। इसी प्रकार जब कर्म्मकाण्ड की ओर दृष्टि फेरते हैं तो यही सिद्धान्त होता है कि विना विद्या की सहायता के विहित-कर्म्मों की उन्नति करना असम्भव है; जबतक विहित और अविहित रूप से कर्म्मों का विचार एवं कर्म्म-साधन की शैली विद्या की सहायता से नहीं जानी जायगी तब तक कर्म्मी कदापि कर्म्मकाण्ड में यथावत् उन्नति नहीं करसक्ता। एवं योग आदि साधन विभाग में और ज्ञान अधिकार में तो विद्या ही प्रधान अवलम्बनीय है। इन विचारों से यही प्रतिपन्न हुआ कि धर्म्मलक्ष्य के साधन में ज्ञानप्रकाशकारिणी विद्या ही सबसे अधिक हितकरी है। अपिच बल के विचार से एवं धन के विचार से तो विद्या ही मुख्य अवलम्बनीय है; क्योंकि यह सर्ववादिसम्मत है कि एकमात्र विद्या की सहायता से बल एवं धन की शक्ति शतगुण रूप को धारण कर लिया करती है। प्रत्युत यह मान सक्के हैं कि इन चार प्रकार की मानवीय साध्य वस्तुओं में विद्यामूल रूप, बल शाखारूप, धन पत्रपुष्परूप और धर्म्म फलरूप से समझे जासक्के हैं, एवं विद्या सर्वहितकरी होने के कारण मूलरूप से सबसे प्रथम और आवश्यकीय समझी जासक्ती है। विशेषतः जब धर्म्म-साधन में एकमात्र विद्या ही प्रधान सहायक है तो विद्या की श्रेष्ठता में और कुछ भी सन्देह नहीं रहा। जीवगण के हितार्थ विद्या ही सर्व्वोपरि प्रधान है इसमें सन्देहमात्र नहीं।

आर्य्य महर्षिगण ने इन प्रत्येक साध्य वस्तुओं के पांच पांच भेद किये हैं। इस प्रबन्ध का तात्पर्य्य केवल विद्या से है इस कारण विद्या के ही पञ्चधा होने का प्रमाण केवल संग्रह किया जा रहा है।

पञ्च नद्यः सरस्वतीमपि यन्ति सस्रोतसः ।
सरस्वती तु पञ्चधा सोदेशेऽभवत्सरित् ।

( शुक्लयजुर्वेदसंहिता अ० ३४ मं० ११ )

वही भूमि सकल प्रकार के उन्नत भावों को धारण किया करती है कि जहां सरस्वती पञ्चस्रोत से उत्पन्न होकर प्रादुर्भूत होती है, पुनः पञ्चधा होकर विस्तृत होती है; इस प्रकार से श्रुति द्वारा विद्यारूप सरस्वती के पांच विभाग होना प्रमाणित हुआ । इसके विषय में पुनः लेख है कि:-

पुस्तकमन्तःकरणं गुरुः शिष्यस्तथैव च ।
गुणग्रहीता ख्याता च पञ्चस्रोता सरस्वती ॥

पुस्तक, अन्तःकरण ( दिव्य करण ), गुरु, शिष्य और गुणग्रहीता वृत्ति, यह पांच स्रोत सरस्वती के कहे जासक्ते हैं । इन पांच आधारों से विद्यारूपिणी सरस्वती का आविर्भाव हुआ करता है; परन्तु यहां विचार केवल सरस्वती के प्रथम आधार " पुस्तक " से ही है इस कारण इस स्थल पर पुस्तक के विभागों का अनुसंधान किया जाना ही आवश्यक है । शास्त्रों में उपर्युक्त पांच आधारों के पुनः पांच पांच भेद वर्णन किये हैं कि:-

ब्रह्माण्डपिण्डनादाश्च बिन्दुरक्षरमेव च ।
पञ्चैव पुस्तकान्याहुर्योगशास्त्रविशारदाः ॥

ब्रह्माण्ड, पिण्ड, नाद, बिन्दु और अक्षर, यह पांच भेद योगशास्त्रविशारदों ने पुस्तकों के किये हैं । जिस प्रकार विद्या के विस्तार पर विचार किया गया उसी प्रकार यदि अन्यान्य साध्य वस्तुओं के विभागों पर एवं विद्या के अन्यान्य विभागों पर दृष्टि डाली जाय तो इन सबों के एक शत प्रकार होजायँगे । इसी वैज्ञानिक भित्ति द्वारा शत प्रकार की मनोवृत्ति एवं शत प्रकार के धर्म्म आदि विषयों का वर्णन शास्त्रों में किया गया है परन्तु इस प्रबन्ध का सम्बन्ध केवल विद्या से ही है; एवं स्थूलरूप से ज्ञानरूपिणी विद्या का साक्षात्सम्बन्ध अक्षरमयी पुस्तकों से है, इस कारण विद्या के कार्य्यों में अक्षरयुक्त पुस्तक ही प्रधान अवलम्बन रक्खा गया है । यदि उन शत प्रकार की वृत्तियों में जीव के कल्याणार्थ सबही करणीय हैं, यदि

